कृष्णदास संस्कृत सीरीज २६७

महर्षिकृष्णद्वैपायनव्यासविरचितम्

# श्रीवायुमहापुराणम्

संस्कृत मूल, हिन्दी अनुवाद एवं श्लोकानुक्रमणिका सहित


सम्पादक एवं अनुवादक

डॉ. सुधाकर मालवीय एवं पं. चित्तरञ्जन मालवीय


(द्वितीय भाग)


चौखम्बा कृष्णदास अकादमी, वाराणसी

कृष्णदास संस्कृत सीरीज
२९७
****

महर्षिकृष्णद्वैपायनव्यासविरचितम्

# श्रीवायुमहापुराणम्

## संस्कृत मूल, हिन्दी अनुवाद एवं श्लोकानुक्रमणिका सहित

सम्पादक एवं अनुवादक
**डॉ० सुधाकर मालवीय**
एम.ए., पीएच. डी., साहित्याचार्य
पूर्व विद्वान्, पुराण विभाग
काशिराजट्रस्ट, दुर्ग रामनगर, वाराणसी
(लब्धावकाश) संस्कृतविभाग, कलासङ्काय
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी
एवं
**पं० चित्तरञ्जन मालवीय**
रीडर पुराणविभाग
महामना संस्कृत अकादमी

**(द्वितीय भाग)**

**चौखम्बा कृष्णदास अकादमी**
वाराणसी

**प्रकाशक** : चौखम्बा कृष्णदास अकादमी, वाराणसी
**मुद्रक** : चौखम्बा प्रेस, वाराणसी
**संस्करण** : प्रथम, वि० सं० २०८२, सन् २०२४


के० ३७/११८, गोपाल मन्दिर लेन
गोलघर (मैदागिन) के पास
पो० बा० नं० ११९८, वाराणसी-२२१००१ (भारत)
फोन : (०५४२) २३३५०२०

*अपरं च प्राप्तिस्थानम्*

**चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस**
के० ३७/९९, गोपाल मन्दिर लेन
(गोपाल मन्दिर के उत्तरी फाटक पर)
गोलघर (मैदागिन) के पास
पो० बा० नं० १००८, वाराणसी—२२१००१ (भारत)
फोन : २३३३४५८ (आफिस), २३३४०३२ एवं २३३५०२० (आवास)
e-mail : cssoffice01@gmail.com
web-site : www.chowkhambasanskritseries.com

KRISHNADAS SANSKRIT SERIES
297
***

# VĀYUMAHĀPURĀṆA

Sanskrit Text and Hindi Translation with Sloka Index

*Translated by*
**Dr. Sudhakar Malaviya**
*&*
**Pt. Chittaranjan Malaviya**

**Vol. II**

**CHOWKHAMBA KRISHNADAS ACADEMY**
Varanasi

## उत्तरार्द्धे

## प्रथमोऽध्यायः

### पृथिवीदोहनम्

शांशपायन उवाच

क्रमं मन्वन्तराणां तु ज्ञातुमिच्छामि तत्त्वतः । दैवतानां च सर्वेषां ये च यस्यान्तरे मनोः ॥ १ ॥

सूत उवाच

मन्वन्तराणां यानि स्युरतीतानागतानि ह । समासाद् विस्तराच्चैव ब्रुवतो वै निबोधत ॥ २ ॥

स्वायम्भुवो मनुः पूर्वं मनुः स्वारोचिषस्तथा । औत्तमस्तामसश्चैव तथा रैवतचाक्षुषौ ॥

षडेते मनवोऽतीता वक्ष्याम्यष्टावनागतान् ॥ ३ ॥

सावर्णाः पञ्चरौच्यश्च भौत्यो वैवस्वतस्तथा । वक्ष्याम्येतान् पुरस्तात्तु मनोर्वैवस्वतस्य ह ॥ ४ ॥

मनवः पञ्च येऽतीता मानवांस्तान् निबोधत । मन्वन्तरं मया चोक्तं क्रान्तं स्वायम्भुवस्य ह ॥ ५ ॥

---

## उत्तरार्द्ध

## पहला अध्याय

## (बासठवाँ अध्याय)

### पृथिवी का दोहन

शांशपायन ने कहा—अब मैं मन्वन्तरों का क्रम एवं उन मन्वन्तरों में होनेवाले समान देवताओं के विषय में जानना चाहता हूँ ॥ १ ॥

श्रीसूतजी ने कहा—अतीत एवं भविष्यत्काल में होनेवाले जितने मन्वन्तर हैं, उनका यथासम्भव संक्षेप और विस्तारपूर्वक मैं वर्णन कर रहा हूँ, सुनिये । मनुओं में सर्वप्रथम स्वायंभुव मनु हैं, तदनन्तर स्वारोचिष मनु का कार्यकाल आता है । इसी प्रकार उनके बाद औत्तम, तामस, रैवत एवं चाक्षुष मनु के कार्यकाल आते हैं । ये छह अतीतकालीन मनु हैं । अब आठ भविष्यत्कालीन मनुओं के बारे में बता रहा हूँ ॥ २-३ ॥

सावर्ण, पञ्चरौच्य, भौत्य और वैवस्वत का विवरण करूँगा । किन्तु वैवस्वत मनु को पहले कहता हूँ । पूर्व वर्णित उन पाँच मनुओं का वर्णन सुनिये, जो व्यतीत हो चुके हैं ॥ ४-५ ॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि मनोः स्वारोचिषस्य ह । प्रजासर्गं समासेन द्वितीयस्य महात्मनः ॥ ६ ॥
आसन् वै तुषिता देवा मनुस्वारोचिषेऽन्तरे । पारावताश्च विद्वांसो द्वावेव तु गणौ स्मृतौ ॥ ७ ॥
तुषितायां समुत्पन्नाः क्रतोः पुत्राः स्वरोचिषः । पारावताश्च शिष्टाश्च द्वादशौ तौ गणौ स्मृतौ ॥
॥ ८ ॥
छन्दजाश्च चतुर्विंशद्देवास्ते वै तदा स्मृताः
धैवस्यशोऽथ वांमान्यो गोपा देवायतस्तथा । अजश्च भगवान् देवो दुरोणश्च महाबलः ॥ ९ ॥
आपश्चापि महाबाहुर्महौजाश्चापि वीर्यवान् । चिकित्वान् निभृतो यश्च अंशो यश्चैव पठ्यते ॥
॥ १० ॥
इत्येते क्रतुपुत्रास्तु तदासन् सोमपायिनः
प्रचेताश्चैव यो देवो विश्वेदेवास्तथैव च । समञ्जो विश्रुतो यश्च अजिह्यश्चारिमर्दनः ॥ ११ ॥
अजिह्यानमहीयानौ विद्यावन्तौ तथैव च । अजोषौ च महाभागौ यवीयश्च महाबलः ॥ १२ ॥
ह्योता यज्वा च इत्येते पराक्रान्ताः पारावताः । इत्येता देवता ह्यासन्मनुस्वारोचिषेन्तरे ॥ १३ ॥
सोमपास्तु तदा ह्योताश्चतुर्विंशतिदेवताः । तेषामिन्द्रस्तदा ह्यासीद्वैधश्च लोकविश्रुतः ॥ १४ ॥
ऊर्जो वसिष्ठपुत्रस्तु स्तम्भः काश्यप एव च । भार्गवश्च तदा द्रोणो ऋषभोऽङ्गिरसस्तथा ॥ १५ ॥
पौलस्त्यश्चैव दत्तात्रिरात्रेयो निश्चलस्तथा । पौलहस्य च धावांस्तु एते सप्तर्षयः स्मृताः ॥ १६ ॥
चैत्रः कविरुतश्चैव कृतान्तो विभृतो रविः । बृहद्गुहो नवश्चैव शुभाश्चैते नव स्मृताः ॥ १७ ॥
मनोः स्वारोचिषस्यैते पुत्रा वंशकराः स्मृताः । पुराणे परिसंख्याता द्वितीयं चैतदन्तरम् ॥ १८ ॥
सप्तर्षयो मनुर्देवाः पितरश्च चतुष्टयम् । मूलं मन्वन्तरस्यैते तेषां चैवान्तरे प्रजाः ॥ १९ ॥

---

अब मैं सर्वप्रथम स्वारोचिष मनु की प्रजा का संक्षेप में वर्णन कर रहा हूँ जो दूसरे मनु हैं ॥ ६ ॥

उस स्वारोचिष मन्वन्तर में तुषित तथा विद्वान् पारावत नामक देवगण थे । ये दो गण उक्त मन्वन्तर के स्मरण किये गये हैं । तुषित के गर्भ से समुत्पन्न स्वारोचिष क्रतु के पुत्र पारावत और शिष्ट हैं, जो बारह-बारह के गण रूप में कहे गये हैं और छन्दज देवगण स्वारोचिष मन्वन्तर में चौबीस स्मरण किये गये ॥ ७-८ ॥

धैवस्यश, वामान्य, गोप, देवायत, अज, महाबलवान् दुरोण, महाबाहु आप, महापराक्रमी महौजा, चिकित्वान्, निभृत एवं अंश । ये सभी क्रतु के पुत्र स्वारोचिष मन्वन्तर में सोमपान करते थे ॥ ९-१० ॥

प्रचेता, विश्वेदेव, समञ्ज, विश्रुत, अजिह्य, अरिमर्दन, विद्वान् अजिह्यान और महीयान, महाभाग्यशाली अज, उष, महाबलवान् यवीय, होता एवं यज्वा—ये परम पराक्रमी पारावतगण हैं । ये स्वारोचिष मन्वन्तर के देव समूह थे । ये उपर्युक्त चौबीस देवता उस समय सोमपान करने वाले थे । उस समय लोक में प्रसिद्ध वैध देवताओं के इन्द्र थे ॥ ११-१४ ॥

वसिष्ठ के पुत्र ऊर्ज, कश्यप के पुत्र स्तम्भ, भृगु के पुत्र द्रोण, अंगिरा के पुत्र ऋषभ, पुलस्त्य के पुत्र दत्तात्रि, अत्रि के पुत्र निश्चल तथा पुलह के पुत्र धावान् ये सात सप्तर्षि कहे गये हैं ॥ १५-१६ ॥

चैत्र, कवि, रुत, कृतान्त, विभृत, रवि, बृहद्, गुह और शुभ—ये नव स्वारोचिष मनु के वंश वृद्धि करने वाले पुत्र पुराणों में परिगणित कहे जाते हैं, यह द्वितीय मन्वन्तर का वृत्तान्त है ॥ १७-१८ ॥

**ऋषीणां देवताः पुत्राः पितरो देवसूनवः । ऋषयो देवपुत्राश्च इति शास्त्रविनिश्चयः ॥ २० ॥**
**मनोः क्षत्रं विशश्चैव सप्तर्षिभ्यो द्विजातयः । एतन्मन्वन्तरं प्रोक्तं समासान्न तु विस्तरात् ॥ २१ ॥**
**स्वायम्भुवेन विस्तारो ज्ञेयः स्वारोचिषस्य तु । न शक्यो विस्तरस्तस्य वक्तुं वर्षशतैरपि ॥**
**पुनरुक्तबहुत्वात्तु प्रजानां वै कुले कुले ॥ २२ ॥**
**तृतीयस्त्वथ पर्याय औत्तमस्यान्तरे मनोः । पञ्च चैव गणाः प्रोक्तास्तान् वक्ष्यामि निबोधत ॥ २३ ॥**
**सुधामानश्च देवाश्च ये चान्ये वशवर्त्तिनः । प्रतर्दनाः शिवाः सत्या गणा द्वादश वै स्मृताः ॥ २४ ॥**
**सत्यो धृतिर्दमो दान्तः क्षमः क्षामो धृतिः शुचिः। ईषोर्जाश्च तथा ज्येष्ठो वपुष्मांश्चैव द्वादश ॥**
**इत्येते नामभिः क्रान्ताः सुधामानस्तु द्वादश ॥ २५ ॥**
**सहस्त्रधारो विश्वात्मा शमितारो बृहद्वसुः । विश्वधा विश्वकर्मा च मनस्वन्तो विराड्यशाः ॥ २६ ॥**
**ज्योतिश्चैव विभाव्यश्च कीर्त्तिमान् वंशकारिणः। अन्यानाराधितो देवो वसुधिष्णो विवस्वसुः ॥ २७ ॥**
**दिनक्रतुः सुधर्मा च धृतवर्मा यशस्विनः । केतुमाँश्चैव इत्येते कीर्तितास्तु प्रतर्दनाः ॥ २८ ॥**
**हंसस्वरोऽहिहा चैव प्रतर्दनयशस्करौ । सुदानो वसुदानश्च सुमञ्जसविषावुभौ ॥ २९ ॥**
**यत्तु वाहयतिश्चैव सुवित्तसुनयस्तथा । शिवा ह्येते तु विज्ञेया यज्ञिया द्वादशापराः ॥ ३० ॥**

---

सातों ऋषि, मनु, देवगण और पितर—ये चार प्रत्येक मन्वन्तर के मूल माने गये हैं । इनके अतिरिक्त जो प्रजाएँ हैं, वे सब इन्हीं के अवान्तरभूत हैं । देवगण ऋषियों के, पितरगण देवताओं के तथा ऋषिगण देवताओं के पुत्र कहे गये हैं—ऐसा शास्त्रों का निश्चय है ॥ १९-२० ॥

मनु से क्षत्रिय और वैश्यों की तथा सातों ऋषियों से द्विजातियों की उत्पत्ति कही गयी है—यही मन्वन्तर का विस्तृत नहीं प्रत्युत संक्षिप्त विवरण समझना चाहिए । मनु द्वारा जिस प्रकार सृष्टि विस्तार हुआ है, उसी प्रकार स्वारोचिष मनु द्वारा विस्तार समझना चाहिए । प्रत्येक कुलों में प्रजाओं के उत्पन्न होने के कारण तथा एक ही प्रकार के नाम पुनरुक्त होने के कारण सैकड़ों वर्षो मे भी इनका विस्तारपूर्वक वर्णन नहीं किया जा सकता ॥ २१-२२ ॥

अब इसके उपरान्त तृतीय मनु औत्तम की कार्यविधि का वर्णन कर रहा हूँ । इस मन्वन्तर में पाँच देवगण कहे गये हैं । आप सुनिये । सुधामा, देव, प्रतर्दन, शिव और सत्य पाँचवें कहे गये हैं, जिनमें प्रत्येक की संख्या बारह है ॥ २३-२४ ॥

१. सत्य, धृति, दम, दान्त, क्षम, क्षाम, धाम, धृति, शुचि, ईषोर्जा, ज्येष्ठ और वपुष्मान् ये बारह सुधामा नामक देवगण कहे गये है ॥ २५-२४ ॥

२. सहस्त्रधार, विश्वात्मा, शतधार (शनिवार), बृहत्, वसु, विश्वकर्मा, मनस्वन्त, विराट्, यश, ज्योति, विभाव्य और कीर्तिमान ये देव वंश की वृद्धि करने वाले हैं ॥ २६-२७ ॥

३. अन्य, अनाराधित, देव, वसु, धिष्णु, विवस्वसु, दिन, क्रतु, सुधर्मा, धृतवर्मा, यशस्वी और केतुमान्-ये प्रतर्दन गण नाम से कहे गये हैं ॥ २७-२८ ॥

४. हंस, स्वर, अहिता, प्रतर्दन, यशस्कर, सुदान, वसुदान, सुमञ्जस, विषय, वाह, सुवित्त और सुनय-इन्हें शिव के नाम से जानना चाहिए । यज्ञिय बारह दूसरे हैं ॥ २९-३० ॥

सत्यानामपि नामानि निबोधत यथामतम् । दिक्पतिर्वाक्पतिश्चैव विश्वः शम्भुस्तथैव च ॥ ३१ ॥
स्वमृडीकोऽधिपश्चैव वर्च्चोधा मुह्यसर्व्वशः । वासवश्च सदाश्वश्च क्षेमानन्दौ तथैव च ॥ ३२ ॥
सत्या ह्येते परिक्रान्ता यज्ञिया द्वादशापराः । इत्येते देवता ह्यासन्नौत्तमस्यान्तरे मनोः ॥ ३३ ॥
अजश्च परशुश्चैव दिव्यो दिव्यौषधिर्नयः । देवानुजश्चाप्रतिमो महोत्साहौशिजस्तथा ॥ ३४ ॥
विनीतश्च सुकेतुश्च सुमित्रः सुबलः शुचिः । औत्तमस्य मनोः पुत्रास्त्रयोदश महात्मनः ॥
एते क्षत्रप्रणेतारस्तृतीयं चैतदन्तरम् ॥ ३५ ॥
औत्तमो परिसङ्ख्यातः सर्गः स्वारोचिषेण तु । विस्तरेणानुपूर्व्या च तामसस्तान्निबोधत ॥ ३६ ॥
चतुर्थे त्वथ पर्याये तामसस्यान्तरे मनोः । सत्या स्वरूपाः सुधियो हरयश्चतुरो गणाः ॥ ३७ ॥
पुलस्त्यपुत्रस्य सुतास्तामसस्यान्तरे मनोः । गणस्तु तेषां देवानामेकैकः पञ्चविंशकः ॥ ३८ ॥
इन्द्रियाणां शतं यद्धि मुनयः प्रतिजानते । सत्यप्राणास्तु शीर्ष्यण्यास्तमश्चैवाष्टमस्तथा ॥
इन्द्रियाणि तदा देवा मनोस्तस्यान्तरे स्मृताः ॥ ३९ ॥
तेषां च प्रभुदेवानां शिबिरिन्द्रः प्रतापवान् । सप्तर्षयोऽन्तरे चैव तान्निबोधत सत्तमाः ॥ ४० ॥
काव्यो हर्षस्तथा चैव काश्यपः पृथुरेव च । आत्रेयश्चाग्निरित्येव ज्योतिर्धामा च भार्गवः ॥ ४१ ॥
पौलहो वनपीठश्च गोत्रे वासिष्ठ एव च । चैत्रस्तथापि पौलस्त्य ऋषयस्तामसेऽन्तरे ॥ ४२ ॥
जनुवण्डस्तथा शान्तिर्नरः ख्यातिर्भयस्तथा । प्रियभृत्यो ह्यवक्षिश्च पृष्ठलोढो दृढोद्यतः ॥

---

५. अब सत्य के अनुगामियों के नाम सुनिये, दिक्पति, वाक्पति, विश्व, शम्भु, स्वमृडीक, अधिप, वधा, मुह्य, वासव, सदाश्व, क्षेम और आनन्द-ये बारह सत्यगण के नाम से विख्यात हैं । यज्ञिय बारह दूसरे हैं ये उपर्युक्त देवगण औतम मनु की कार्यावधि में कहे गये है ॥ ३१-३३ ॥

अज, परशु, दिव्य, दिव्यौषधि, नय, अनुपम वीर देवानुज, महोत्साह, औशिज, विनीत, सुकेतु, सुमित्र, सुबल और शुचि—ये तेरह महात्मा औत्तम मनु के पुत्र कहे गये हैं, जो क्षत्रियवंश की वृद्धि करनेवाले थे यह तृतीय मन्वन्तर का संक्षिप्त विवरण है ॥ ३४-३५ ॥

स्वारोचिष मनु की कार्यावधि में जिस प्रकार सृष्टिविस्तार हुआ था उसी प्रकार औत्तम मनु की सृष्टि का भी विस्तार हुआ कहा गया है । अब इसके उपरान्त तामस मनु की सृष्टि का विवरण विस्तारपूर्वक क्रमशः सुनिये । चतुर्थ तामस नामक मन्वन्तर में सत्य, स्वरूप, सुधी और हरि, इन चार नामोंवाले देवगण थे । इनमें से एक-एक गण में पचीस देवता थे ॥ ३६-३८ ॥

इस तामस मनु की कार्यावधि में पुलस्त्य पुत्र के पुत्रों का प्रादुर्भाव हुआ था । सत्यप्राण, परम श्रेष्ठ मुनिगण जिन एक सौ इन्द्रियों को तथा आठवें तम को स्वीकार करते हैं, उनमें से वे ही इन्द्रिय समूह उस मन्वन्तर के देवगण स्मरण किये गये हैं और जो उनका प्रभु प्रतापशाली शिवि था वही उस मन्वन्तर का इन्द्र था । हे सत्तम ! इसके अनन्तर उस मन्वन्तर के सप्त ऋषियों को सुनिये ॥ ३९-४० ॥

कवि के पुत्र हर्ष, कश्यप के पुत्र पृथु, अत्रि के पुत्र अग्नि, भृगु के पुत्र ज्योतिर्धामा, पुलह के पुत्र वनपीठ, गोत्रपुत्र वासिष्ठ और पुलस्त्य के पुत्र चैत्र—ये तामस मन्वन्तर के सात ऋषि हैं । हे ऋषिगण ! जनुवण्ड, शान्ति,

ऋतश्च ऋतबन्धुश्च तामसस्य मनोः सुताः ॥ ४३ ॥
पञ्चमे त्वथ पर्याये मनोश्चारिष्णवेऽन्तरे । गणास्तु सुसमाख्याता देवतानां निबोधत ॥ ४४ ॥
अमृताभाभूतरजोविकुण्ठाः ससुमेधसः । चरिष्णोस्तु शुभाः पुत्रा वसिष्ठस्य प्रजापतेः ॥
चतुर्दश च चत्वारो गणास्तेषां तु भास्वराः ॥ ४५ ॥
स्वप्नविप्रोग्निभासश्च प्रत्येतिष्ठामृतस्तथा । सुमतिर्वाविरावश्च वाचिनोदः स्रवस्तथा ॥ ४६ ॥
प्रविराशी च वादश्च प्राशश्चेति चतुर्दश । अमृताभाः स्मृताः ह्येते देवाश्चारिष्णवेऽन्तरे ॥ ४७ ॥
मतिश्च सुमतिश्चैव ऋतसत्यौ तथैव च । आवृतिर्विवृतिश्चैव मदो विनय एव च ॥ ४८ ॥
जेता जिष्णुः सहश्चैव द्युतिमान् श्रवसस्तथा । इत्येतानीह नामानि आभूतरजसां विदुः ॥ ४९ ॥
वृषभेत्ता जयो भीमः शुचिर्दान्तो यशो दमः । नाथो विद्वानजेयश्च कृशो गौरो ध्रुवस्तथा ॥
कीर्त्तितास्तु विकुण्ठा वै सुमेधास्तु निबोधत ॥ ५० ॥
मेधा मेधातिथिश्चैव सत्यमेधास्तथैव च । पृश्निमेधाल्पमेधाश्च भूयोमेधादयः प्रभुः ॥ ५१ ॥
दीप्तिमेधा यशोमेधाः स्थिरमेधास्तथैव च । सर्वमेधाश्वमेधाश्च प्रतिमेधाश्च यः स्मृतः ॥
मेधावान् मेधहर्त्ता च कीर्त्तितास्तु सुमेधसः ॥ ५२ ॥
विभुरिन्द्रस्तदा तेषामासीद्विक्रान्तपौरुषः । पौलस्त्यो वेदबाहुश्च यजुर्नामा च काश्यपः ॥ ५३ ॥
हिरण्यरोमाङ्गिरसो वेदश्रीश्चैव भार्गवः । ऊर्द्ध्वबाहुश्च वासिष्ठः पर्जन्यः पौलहस्तथा ॥
सत्यनेत्रस्तथात्रेय ऋषयो रैवतान्तरे ॥ ५४ ॥

---

नर, ख्याति, भय, प्रियभृत्य, अवक्षि, दृढ़ और उद्यमशील पृष्ठलोढ, ऋत और ऋतबन्धु—ये तामस मनु के पुत्र कहे गये हैं । अब पाँचवें पर्याय क्रम से आगत चरिष्णु नामक मन्वन्तर में होनेवाले सुप्रसिद्ध देवताओं के गणों को सुनिये ॥ ४१-४४ ॥

उस चरिष्णु नामक वसिष्ठ प्रजापति के अमृताभा, आभूतरज, विकुण्ठ और सुमेधा नाम से विख्यात चार सुपुत्रगण थे । इन चारों सुप्रसिद्ध गणों में से एक-एक की संख्या चौदह थी ये भास्कर नाम से भी ख्यात हैं । स्वप्न, विप्र, अग्नि, भास, प्रत्येतिष्ठ, अमृत, सुमति वाविराव, वाचिन, उदः, स्रवा, प्रविराशी, वाद और प्राश—ये चौदह देवगण चारिष्ण नामक मन्वन्तर में अमृताभ नाम से विख्यात थे । मति, सुमति, ऋत, सत्य, आवृति, विवृति, मद, विनय, जेता, जिष्णु, सह, द्युतिमान् और श्रव ये नाम आभूतरज नामक गण के विख्यात हैं । वृषभेत्ता, जय, भीम, शुचि, दान्त, यश, दम, नाथ, विद्वान्, अजेय, कृश, गौर और ध्रुव, ये विकुण्ठ नामक देवगण हैं, अब सुमेधागण को सुनिये ॥ ४५-५० ॥

मेधा, मेधातिथि, सत्यमेधा, पृश्निमेधा, अल्पमेधा, भूयोमेधा प्रभृति ऐश्वर्यशाली, दीप्तिमेधा, यशोमेधा, स्थिरमेधा, सर्वमेधा, अश्वमेधा, मतिमेधा, मेधावान् और मेधहर्ता—ये चौदह सुमेधा नाम से पुकारे जाते हैं । उस पाँचवें मन्वन्तर में उन देवगणों में परम पराक्रमी तथा पुरुषार्थी विभु नामक इन्द्र थे । पुलस्त्यपुत्र वेदबाहु, कश्यपपुत्र यजु, अंगिरापुत्र हिरण्यरोमा, भृगुपुत्र वेदश्री, वसिष्ठपुत्र ऊर्ध्वबाहु, पुलहपुत्र पर्जन्य तथा अत्रिपुत्र सत्यनेत्र—ये सात ऋषि उस रैवत नामक पाँचवें मन्वन्तर में थे ॥ ५१-५४ ॥

महापुराणसम्भाव्यः प्रत्यङ्गपरहा शुचिः । बलबन्धुर्निरामित्रः केतुभृङ्गो दृढव्रतः ॥
चरिष्णवस्य पुत्रास्ते पञ्चमं चैतदन्तरम् ॥ ५५ ॥
स्वारोचिषोत्तमश्चैव तामसो रैवतस्तथा । प्रियव्रतान्वया ह्येते चत्वारो मनवस्तथा ॥ ५६ ॥
षष्ठे खल्वथ पर्याये देवा ये चाक्षुषेऽन्तरे । आद्याः प्रसूता भाव्याश्च पृथुकाश्च दिवौकसः ॥
महानुभावलेखाश्च पञ्च देवगणाः स्मृताः ॥ ५७ ॥
दिवौकसः सर्ग एष प्रोच्यते मातृनामभिः । अत्रेः पुत्रस्य नप्तार आरण्यस्य प्रजापतेः ॥
गणाश्च तेषां देवानामेकैको ह्यष्टकः स्मृतः ॥ ५८ ॥
अन्तरिक्षो वसुहयौ ह्यतिथिश्च प्रियव्रतः । श्रोता मन्ता सुमन्ता च आद्या ह्येते प्रकीर्त्तिताः ॥ ५९ ॥
श्येनभद्रस्तथा पश्यः पथ्यनेत्रो महायशाः । सुमनाश्च सुवेताश्च रैवतः सुप्रचेतसः ॥
द्युतिश्चैव महासत्त्वः प्रसूत्याः परिकीर्त्तिताः ॥ ६० ॥
विजयः सुजयश्चैव मनोद्यानौ तथैव च । सुमतिः सुपरिश्चैव विज्ञातोऽर्थपतिश्च यः ॥
भाव्या ह्येते स्मृता देवाः पृथुकांस्तु निबोधत ॥ ६१ ॥
अजिष्टः शाक्यनो देवो वानपृष्ठस्तथैव च । शाङ्करः सत्यधृष्णुश्च विष्णुश्च विजयस्तथा ॥
अजितश्च महाभागः पृथुकास्ते दिवौकसः ॥ ६२ ॥
लेखांस्तथा प्रवक्ष्यामि ब्रुवतो मे निबोधत । मनोजवः प्रघासस्तु प्रचेतास्तु महायशाः ॥ ६३ ॥
वातो ध्रुवक्षितिश्चैव अद्भुतश्चैव वीर्यवान् । अवनो बृहस्पतिश्चैव लेखाः सम्परिकीर्त्तिताः ॥ ६४ ॥

---

महापुराण संभाव्य-प्रत्यङ्गपरहा, शुचि, बलबन्धु, निरामित्र, केतुभृङ्ग, दृढव्रत—ये चरिष्णव के पुत्र थे। पाँचवें मन्वन्तर के वृत्तान्त का वर्णन कर चुका। स्वारोचिष, औत्तम, तामस और रैवत—ये चार मनु प्रियव्रत के वंश में उत्पन्न हुए है। अब पर्याय क्रम से छठे चाक्षुष नामक मन्वन्तर में जो देवगण हो गये हैं उनका वर्णन कर रहा हूँ। आद्य, प्रसूता, भाव्य, पृथुक और लेख ये पाँच महानुभाव देवगण उस मन्वन्तर के स्मरण किये गये हैं। देवताओं की यह सृष्टि माताओं के नाम से पुकारी जाती है। प्रजापति अत्रि के पुत्र आरण्य ऋषि के ये समस्त देवगण नाती माने जाते हैं। उन देवताओं के पाँचों गणों में एक-एक गण के अन्तर्गत आठ देवता स्मरण किये गये हैं॥ ५५-५८ ॥

अन्तरिक्ष, वसु, हय, अतिथि, प्रियव्रत, श्रोता, मन्ता और सुमन्ता—ये आद्य के नाम से विख्यात हैं। श्येनभद्र, पश्य, महायशस्वी पथ्यनेत्र, सुमना, सुवेता, रैवत, सुप्रचेता और महाबलवान् द्युति—ये प्रसूति के पुत्रगण कहे गये है। विजय, सुजय, मन, उद्यान, सुमति, सुपरि, विज्ञात और अर्थपति—ये भाव्य नामक देवगण के नाम से विख्यात हैं, अब पृथुकों को सुनिये॥ ५९-६१ ॥

अजिष्ट, शाक्यन, वानपृष्ठ, शांकर, सत्यधृष्णु, विष्णु, विजय तथा महाभाग्यवान् अजित ये पृथुक नामक देवगण हैं। अब लेख नामक देवताओं का वर्णन कर रहा हूँ, सुनिये। मनोजव, प्रघास, महायशस्वी प्रचेता, वात, ध्रुवक्षिति, पराक्रमी अद्भुत, अवन और बृहस्पति—ये लेख नाम से पुकारे जाते हैं॥ ६२-६४ ॥

मनोजवो महावीर्यस्तेषामिन्द्रस्तदाऽभवत् । उन्नतो भार्गवश्चैव हविष्मानङ्गिरः सुतः ॥ ६५ ॥
सुधामा काश्यपश्चैव वासिष्ठो विरजस्तथा । अतिमानश्च पौलस्त्यः सहिष्णुःपौलहस्तथा ॥
मधुरात्रेय इत्येते सप्त वै चाक्षुषेऽन्तरे ॥ ६६ ॥
ऊरुः पुरुः शतद्युम्नस्तपस्वी सत्यवाक् कृतिः । अग्निष्टुदतिरात्रश्च सुद्युम्नश्चेति ते नव ॥ ६७ ॥
अभिमन्युश्च दशमो नाड्वलेया मनोः सुताः । चाक्षुषस्य सुता ह्येते षष्ठं चैव तदन्तरम् ॥ ६८ ॥
वैवस्वतेन सङ्ख्यातस्तस्य सर्गो महात्मनः । विस्तरेणानुपूर्व्या च कथितं वै मया द्विजाः ॥ ६९ ॥

ऋषय ऊचुः

चाक्षुषस्य तु दायादः सम्भूतः कश्यपान्वये । तस्यान्ववाये येऽप्यन्ये तन्नो ब्रूहि यथातथम् ॥ ७० ॥

सूत उवाच

चाक्षुषस्य निसर्गं तु समासाच्छ्रोतुमर्हथ । तस्मान्ववाये सम्भूतः पृथुर्वैन्यः प्रतापवान् ॥ ७१ ॥
प्रजानां पतयश्चान्ये दक्षः प्राचेतसस्तथा । उत्तानपादं जग्राह पुत्रमत्रिः प्रजापतिः ॥ ७२ ॥
दक्षकस्य तु पुत्रोऽस्य राजा ह्यासीत् प्रजापतेः। स्वायम्भुवेन मनुना दत्तोऽत्रेः कारणं प्रति ॥ ७३ ॥
मन्वन्तरमथासाद्य भविष्यं चाक्षुषस्य ह । षष्ठं तदनु वक्ष्यामि उपोद्घातेन वै द्विजाः ॥ ७४ ॥
उत्तानपादाच्चतुरा सूनृता वित्तभाविनी । उत्पन्ना चाधिधर्मेण ध्रुवस्य जननी शुभा ॥
धर्मस्य पत्न्यां लक्ष्म्यां वै उत्पन्ना सा शुचिस्मिता ॥ ७५ ॥

---

उस छठे मन्वन्तर में उन देवगणों के स्वामी इन्द्र महापराक्रमी मनोजव थे । १. भृगु गोत्रोत्पन्न उन्नत, २. अङ्गिरापुत्र हविष्मान, ३. कश्यपपुत्र सुधामा, ४. वशिष्ठगोत्रोत्पन्न विरज, ५. पुलस्त्यगोत्रीय अतिमान ६. पुलहगोत्रोत्पन्न सहिष्णु और ७. अत्रिगोत्रोत्पन्न मधु ये चाक्षुष मन्वन्तर के सात ऋषि हैं ॥ ६५-६६ ॥

उरु, पुरु, शतद्युम्न, तपस्वी, सत्यवाक्, कृति, अग्निष्णुत्, अतिरात्र और सुद्युम्न ये नव तथा दसवें अभिमन्यु ये चाक्षुष मनु के दस पुत्र हैं जो नाड्वलेय नाम से भी विख्यात हैं, छठवे मन्वन्तर का यही विवरण है। इस महात्मा चाक्षुष मनु का सृष्टिक्रम वैवस्वत मनु की भाँति कहा जाता है । द्विजगण उसका विस्तृत वृत्तान्त मैं क्रमशः आप लोगों को सुना चुका ॥ ६७-६९ ॥

ऋषियों ने कहा—सूत जी चाक्षुष मनु के उत्तराधिकारी कश्यप के गोत्र में उत्पन्न हुए । उनके गोत्र में जो अन्य लोग उत्पन्न हुए, उन्हें यथार्थरूप से कहिये ॥ ७० ॥

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द ! चाक्षुष मनु का वंश वर्णन मैं कर रहा हूँ, सुनिये । उसके वंश में वेन का पुत्र प्रतापी पृथु नामक एक सम्राट् उत्पन्न हुआ । इसके अतिरिक्त अन्यान्य प्रजापतिगण प्रादुर्भूत हुए, जिनमें प्राचेतस दक्ष नामक प्रजापति थे । प्रजापति अत्रि ने उत्तानपाद नामक पुत्र को ग्रहण किया । इस दक्ष प्रजापति का पुत्र राजा था । स्वायंभुव मनु ने उसे अत्रि के लिए दिया था । हे द्विजगण ! चाक्षुष नामक भविष्यत्कालीन मन्वन्तर का, जो छठा मन्वन्तर माना गया है, मैं विस्तारपूर्वक पुनः वर्णन कर रहा हूँ । परम चतुर, वित्तभाविनी सूनृता के संयोग से राजा उत्तानपाद ने ध्रुव नामक पुत्र उत्पन्न किया । वह सूनृता परम धार्मिक तथा ध्रुव की कल्याणी माता थी, वह सुन्दर हँसने वाली धर्म की लक्ष्मी नामक पत्नी से उत्पन्न हुई थी ॥ ७१-७५ ॥

ध्रुवं च कीर्तिमन्तं च अयस्मन्तं वसुं तथा । उत्तानपादोऽजनयत् कन्ये द्वे च शुचिस्मिते ॥
मनस्विनीं स्वरां चैव तयोः पुत्र्याः प्रकीर्त्तिताः ॥ ७६ ॥
ध्रुवो वर्षसहस्राणि दश दिव्यानि वीर्यवान् । तपस्तेपे निराहारः प्रार्थयन् विपुलं यशः ॥ ७७ ॥
त्रेतायुगे तु प्रथमे पौत्रः स्वायम्भुवस्य सः । आत्मानं धारयन् योगात् प्रार्थयन् सुमहद्यशः ॥ ७८ ॥
तस्मै ब्रह्मा ददौ प्रीतो ज्योतिषां स्थानमुत्तमम् । आभूतसंप्लवं हृद्यमस्तोदयविवर्जितम् ॥ ७९ ॥
तस्यातिमात्रामृद्धिं च महिमानं निरीक्ष्य ह । दैत्यासुराणामाचार्यः श्लोकमप्युशना जगौ ॥ ८० ॥
अहोऽस्य तपसो वीर्यमहो श्रुतमहो हुतम् । स्थिताः सप्तर्षयः कृत्वा यदेनमुपरि ध्रुवम् ॥
ध्रुवे दिवं समासक्तमीश्वरः स दिवस्पतिः ॥ ८१ ॥
ध्रुवात् पुष्टिं च भव्यं च भूमिः सा सुषुवे नृपौ। स्वां छायामाह वै पुष्टिर्भव नारी तु तां विभुः ॥ ८२ ॥
सत्याभिव्याहृते तस्य सद्यः स्त्री साभवत्तदा । दिव्यसंहननाच्छाया दिव्याभरणभूषिता ॥ ८३ ॥
छायायां पुष्टिराधत्त पञ्च पुत्रानकल्मषान् । प्राचीनगर्भं वृषकं वृकं च वृकलं धृतिम् ॥ ८४ ॥
पत्नी प्राचीनगर्भस्य सुवर्चा सुषुवे नृपम् । नाम्नोदारधियं पुत्रमिन्द्रो यः पूर्वजन्मनि ॥ ८५ ॥
संवत्सरसहस्रान्ते सकृदाहारमाहरत् । एवं मन्वन्तरं युक्तमिन्द्रत्वं प्राप्तवान् विभुः ॥ ८६ ॥

---

राजा उत्तानपाद ने ध्रुव, कीर्तिमान, अयस्मान् तथा वसु नामक पुत्रों को तथा दो परम सुन्दरी मनस्विनी और स्वरा नामक कन्याओं को जन्म दिया । परम पराक्रमी ध्रुव ने देवताओं के दस सहस्र वर्षों तक विपुल यश की कामना से निराहार रहकर घोर तप किया । स्वायंभुव मनु के पौत्र ध्रुव प्रथम त्रेता युग में योगबल से आत्मा को स्ववश में रख कर महान् यश की कामना से परम कठोर तप में जब निरत थे, तब प्रसन्न हो कर ब्रह्मा ने उन्हें ज्योतिर्गणों का परम श्रेष्ठ स्थान प्रदान किया । ये महाप्रलयपर्यन्त स्थायी हैं । ये हृदय को हरने वाला तथा अस्त एवं उदय से विवर्जित हैं । ध्रुव की इस परम उन्नति, सम्पत्ति एवं महिमा को देख कर समस्त असुर तथा दानवों के आचार्य शुक्र ने उनका यशोगान किया ॥ ७५-८० ॥

अहो, ध्रुव की कठोर तपस्या और पराक्रम धन्य है, इसके शास्त्रज्ञान एवं इसके हवनादि सत्कार्य धन्य हैं, जिनके कारण सातों ऋषियों के ऊपर निश्चल पद इन्होंने प्राप्त किया है । परम ऐश्वर्यशाली दिनपति भगवान् भास्कर भी आकाशमण्डल में इस ध्रुव का आश्रय ग्रहण करते हैं । भूमि ने ध्रुव के संयोग से पुष्टि और भव्य नामक दो नरपतियों को उत्पन्न किया । परम ऐश्वर्यशाली पुष्टि ने अपनी छाया (परछाई) से कहा कि तू स्त्री हो जा ॥ ८१-८२ ॥

उस समय अद्भुत अवयवों से सुशोभित पुष्टि के इस प्रकार के सत्य एवं आग्रहपूर्ण आदेश पर छाया शीघ्र ही दिव्य आभूषणों से विभूषित तथा दिव्य स्त्री के रूप में परिणत हो गयी ॥ ८३ ॥

पुष्टि ने अपनी उस छाया नामक पत्नी में प्राचीनगर्भ, वृषक, वृक, वृकल और धृति नामक पाँच पुत्रों को उत्पन्न किया, जो सब के सब निष्पाप थे । प्राचीनगर्भ की सुवर्चा नामक पत्नी ने राजा उदारधी नामक पुत्र को उत्पन्न किया, जो पूर्व जन्म में इन्द्र के पद पर अभिषिक्त था ॥ ८४-८५ ॥

उस परम प्रतापी तथा ऐश्वर्यसम्पन्न राजा ने एक सहस्र वर्ष बीत जाने पर केवल एक बार भोजन कर एक

उदारधेः सुतं भद्राजनयत्सा दिवं जयम् । रिपुं रिपुञ्जयं जज्ञे वराङ्गी सा दिवञ्जयात् ॥ ८७ ॥
रिपोराधत्त बृहती चाक्षुषं सर्वतेजसम् । व्यजीजनत् पुष्करिण्यां वारुण्यां चाक्षुषोमनुम् ॥
प्रजापतेरात्मजायामरण्यस्य महात्मनः ॥ ८८ ॥
मनोरजायन्त दश नड्वलायां शुभाः सुताः । कन्यायां वै महाभाग वैराजस्य प्रजापतेः ॥ ८९ ॥
ऊरुः पूरुः शतद्युम्नस्तपस्वी सत्यवाक् कविः । अग्निष्टुदतिरात्रश्च सुद्युम्नश्चेति ते नव ॥
अभिमन्युश्च दशमो नड्वलायां मनोः सुताः ॥ ९० ॥
ऊरोरजनयत् पुत्रान् षडाग्नेयी महाप्रभान् । अङ्गं सुमनसं स्वातिं क्रतुमङ्गिरसं शिवम् ॥ ९१ ॥
अङ्गात् सुनीथापत्यं वै वेनमेकं व्यजायत । अपचारेण वेनस्य प्रकोपः सुमहानभूत् ॥ ९२ ॥
प्रजार्थमृषयस्तस्य ममन्थुर्दक्षिणं करम् । वेनस्य पाणौ मथिते सम्बभूव महान्नृपः ॥
वैन्यो नाम महीपालो यः पृथुः परिकीर्त्तितः ॥ ९३ ॥
स धन्वी कवची जातस्तेजसा प्रज्वलन्निव । पृथुर्वैन्यः सर्वलोकान् ररक्ष क्षत्रपूर्वजः ॥ ९४ ॥
राजसूयाभिषिक्तानामाद्यः स वसुधाधिपः । तस्य स्तवार्थमुत्पन्नौ निपुणौ सूतमागधौ ॥ ९५ ॥
तेनेयं गौर्महाराज्ञा दुग्धा सस्यानि धीमता । प्रजानां वृत्तिकामानां देवैर्ऋषिगणैः सह ॥ ९६ ॥
पितृभिर्दानवैश्चैव गन्धर्वैरप्सरोगणैः । सर्वैः पुण्यजनैश्चैव वीरुद्भिः पर्वतैस्तथा ॥ ९७ ॥

---

मन्वन्तरपर्यन्त इन्द्र पद की प्राप्ति की थी । भद्रा ने उदारधी के संयोग से दिवञ्जय नामक पुत्र को उत्पन्न किया । दिवञ्जय के संयोग से वराङ्गी ने शत्रुओं को जीतने वाले रिपु नामक पुत्र को उत्पन्न किया ॥ ८६-८७ ॥

बृहती ने रिपु के संयोग से परम तेजस्वी चाक्षुष नामक पुत्र को उत्पन्न किया । उस रिपु ने धर्मार्थ के जानने वाले परम प्रसिद्ध उस चाक्षुष मनु को वरुण की पुत्री पुष्करिणी में उत्पन्न किया था । हे महाभाग्यशालियो! वैराज नामक प्रजापति महात्मा अरण्य की नड्वला नामक कन्या में उस चाक्षुष मनु के संयोग से दस शुभ पुत्र उत्पन्न हुए। जिनके नाम ऊरु, पुरु, शतद्युम्न, तपस्वी, सत्यवाक्, कवि, अग्निष्टुत, अतिरात्र, सुद्युम्न और अभिमन्यु ये दस पुत्र नड्वला में मनु से उत्पन्न हुए थे ॥ ८८-९० ॥

ऊरु की पत्नी आग्नेयी ने ऊरु के संयोग से अतिशय तेजस्वी छह पुत्रों को उत्पन्न किया, जिनके नाम अङ्ग, सुमनस, स्वाति, क्रतु, अङ्गिरा और शिव थे । अङ्ग की पत्नी सुनीथा ने अङ्ग के संयोग से एकमात्र वेन नामक पुत्र को उत्पन्न किया, जब वेन के अत्याचारों से प्रजावर्ग में घोर असन्तोष फैल गया तब ऋषियों ने सन्तानोत्पत्ति के लिए उसके दाहिने हाथ का मन्थन किया । उस समय वेन के हाथों के मंथन करने पर परम प्रतापी पृथु नाम से विख्यात सम्राट् उत्पन्न हुआ ॥ ९१-९३ ॥

क्षत्रियों का अग्रज वेन का पुत्र पृथु अपने असह्य तेज से जलते हुए की भाँति धनुष और कवच धारण किये हुए उत्पन्न हुआ था और अपने अपार साहस से समस्त लोक की रक्षा की थी । राजसूय यज्ञ से अभिषिक्त राजाओं में समस्त वसुधा का स्वामी वह पृथु ही सर्वप्रथम था । उसकी स्तुति करने के लिए दो निपुण सूत और मागध और उत्पन्न हुए थे । परम बुद्धिमान् उस महाराज पृथु ने वृत्ति की अभिलाषिणी प्रजाओं के लिए ऋषियों, देवताओं, पितरों, गन्धर्व, अप्सराओं, सभी पुण्यात्मा पुरुषों, वृक्षों तथा पर्वतों के समूहों के साथ गौ रूप धारिणी

तेषु तेषु तु पात्रेषु दुह्यमाना वसुन्धरा । प्रादाद्यथेप्सितं क्षीरं तेन लोकांस्त्वधारयत् ॥ ९८ ॥

ऋषय ऊचुः

विस्तरेण पृथोर्जन्म कीर्त्तयस्व महामते । यथा महात्मना दुग्धा पूर्वं तेन वसुन्धरा ॥ ९९ ॥
यथा देवैश्च नागैश्च यथा ब्रह्मर्षिभिः सह । यथा यक्षैः सगन्धर्वैरप्सरोभिर्यथा पुरा ॥ १०० ॥
तेषां पात्रविशेषांश्च दोग्धारं क्षीरमेव च । तथा वत्सविशेषांश्च तन्नः प्रब्रूहि पृच्छताम् ॥ १०१ ॥
यस्मिंश्च कारणे पाणिर्वेनस्य मथितः पुरा । क्रुद्धैर्महर्षिभिः पूर्वं तत् सर्वं कथयस्व नः ॥ १०२ ॥

सूत उवाच

वर्णयिष्यामि वो विप्राः पृथोर्वैन्यस्य सम्भवम् । एकाग्राः प्रयताश्चैव शुश्रूषध्वं द्विजोत्तमाः ॥ १०३ ॥
नाशुचेर्नापि पापाय नाशिष्यायाहिताय च । वर्णयेयमिमं पुण्यं नाव्रताय कथंचन ॥ १०४ ॥
स्वर्ग्यं यशस्यमायुष्यं पुण्यं वेदैश्च सम्मितम् । रहस्यमृषिभिः प्रोक्तं शृणुयाद्योऽनसूयकः ॥ १०५ ॥
यश्चेमं श्रावयेन्मर्त्यः पृथोर्वैन्यस्य सम्भवम् । ब्राह्मणेभ्यो नमस्कृत्य न स शोचेत् कृताकृतम् ॥
॥ १०६ ॥
गोप्ता धर्मस्य राजासौ बभूवात्रिसमः प्रभुः
अत्रिवंशसमुत्पन्नो ह्यङ्गो नाम प्रजापतिः । यस्य पुत्रोऽभवद्वेनो नात्यर्थं धार्मिकस्तथा ॥ १०७ ॥

---

पृथ्वी से अन्नराशियों का दोहन किया । दोहन के समय पृथक्-पृथक् पात्रों में दुही गयी वसुन्धरा ने दुहने वाले को यथाभिलषित क्षीर प्रदान किया, जिसके द्वारा समस्त लोकों की रक्षा हुई ॥ ९४-९८ ॥

ऋषियों ने कहा—हे महामते सूत जी! आप महाराज पृथु के जन्म वृत्तान्त का वर्णन विस्तारपूर्वक कीजिये और वह समस्त वृत्तान्त बतलाइये जिस तरह उस महात्मा ने प्राचीनकाल में वसुन्धरा का दोहन किया । देवताओं, नागों, ब्रह्मर्षियों, यक्षों, गन्धर्वों तथा अप्सराओं के साथ जिस प्रकार पृथ्वी का दोहन किया गया, उनके जो-जो विशेष पात्र रहे, उन-उन समूहों में जो प्रमुख दोग्धा (दुहने वाला) रहा, जिस प्रकार का क्षीर हुआ, जो-जो वत्स (बछड़े) बने सबका वर्णन हमें बतलाइये, हमें जानने की इच्छा है ॥ ९९-१०१ ॥

जिस कारण से प्राचीनकाल में राजा वेन का हाथ मथा गया तथा क्रुद्ध महर्षियों ने जिस कारणवश उसे मृत्यु का शाप दिया वह सब हम लोगों को बतलाइये ॥ १०२ ॥

सूत जी ने कहा—हे विप्रवृन्द! वेनपुत्र राजा पृथु के जन्म वृत्तान्त का वर्णन मैं कर रहा हूँ, हे द्विजोत्तम गण! आप लोग एकाग्र और शान्तचित्त हो सुनिये । यह पवित्र जीवन-चरित कभी किसी अपवित्रात्मा, अशिष्य, अहितकारी एवं व्रतादि से उन्मुख रहने वाले व्यक्ति को नहीं बतलाऊँगा । ऋषियों द्वारा वर्णित यह पवित्र वृत्तान्त स्वर्ग प्रदान करने वाला, यशोवर्द्धक, आयुप्रद, वेदसम्मत एवं परमगोपनीय है, जो अनसूयक (कभी किसी की निन्दा न करने वाला तथा गुण को गुण रूप में स्वीकार कर उसकी प्रशंसा करने वाला) इसे सुनता है अथवा जो मनुष्य वेनपुत्र राजा पृथु के जन्म वृत्तान्त को ब्राह्मणों को नमस्कार कर किसी को सुनाता है, उसे अपने कृत एवं अकृत (पुण्य-पाप अथवा जो कुछ किया है और कुछ नहीं किया है) का सोच नहीं करना पड़ता । अत्रि के समान परमप्रभावशाली वह राजा धर्म का सर्वतोभावेन रक्षक तथा परम ऐश्वर्यशाली था ॥ १०३-१०६ ॥

महर्षि अत्रि के वंश में उत्पन्न अंग नामक एक प्रजापति हुए, जिसका पुत्र वेन हुआ । वेन परम धार्मिक

जातो मृत्युसुतायां वै सुनीथायां प्रजापतिः । स मातामहदोषेण वेनः कालात्मजात्मजः ॥ १०८ ॥
स धर्मं पृष्ठतः कृत्वा कामाल्लोभे व्यवर्त्तत । स्थापनं स्थापयामास धर्मोपेतं स पार्थिवः ॥ १०९ ॥
वेदशास्त्राण्यतिक्रम्य ह्यधर्मे निरतोऽभवत्। निःस्वाध्यायवषट्कारा: प्रजास्तस्मिन् प्रशासति ॥
आसन्न च पपुः सोमं हुतं यज्ञेषु देवताः ॥ ११० ॥
न यष्टव्यं न होतव्यमिति तस्य प्रजापतेः । आसीत् प्रतिज्ञा क्रूरेयं विनाशे प्रत्युपस्थिते ॥ १११ ॥
अहमिज्यश्च पूज्यश्च सर्वयज्ञे द्विजातिभिः । मयि यज्ञो विधातव्यो मयि होतव्यमित्यपि ॥ ११२ ॥
तमतिक्रान्तमर्यादमाददानमसाम्प्रतम् । ऊचुर्महर्षयः सर्वे मरीचिप्रमुखास्तथा ॥ ११३ ॥
वयं दीक्षां प्रवेक्ष्यामः संवत्सरशतान् बहून् । माऽधर्मं वेन कार्षीस्त्वं नैष धर्मः सनातनः ॥
निधने च प्रसूतोऽसि प्रजापतिरसंशयः ॥ ११४ ॥
पालयिष्ये प्रजाश्चेति त्वया पूर्वं प्रतिश्रुतम् । तांस्तथा वादिनः सर्वान् ब्रह्मर्षीनब्रवीत्तदा ॥ ११५ ॥
स प्रहस्य तु दुर्बुद्धिरिदं वचनकोविदः । स्रष्टा धर्मस्य कश्चान्यः श्रोतव्यं कस्य वै मया ॥ ११६ ॥
वीर्यश्रुततपःसत्यैर्मया वा कः समो भुवि । महात्मानमनूनं मां यूयं जानीत तत्त्वतः ॥ ११७ ॥

---

राजा नहीं था । वेन मृत्यु की पुत्री सुनीथा में उत्पन्न हुआ था अत: अपने नाना के दोषों के कारण यह क्रूर प्रकृति का था । धर्म को पीछे रखकर कामनाओं से घिरकर वह लोभी हो गया और धर्म विरुद्ध मतों की उसने स्थापना की । वेदशास्त्र की आज्ञा का उल्लंघन कर अधर्म में रत हो गया । उस विधर्मी राजा के शासनकाल में प्रजाएँ स्वाध्याय एवं वषट्कार से विहीन हो गयीं । देवता यज्ञों में होम किये गये हवनीय द्रव्यों का भक्षण एवं सोम रस का पान करने को तरस उठे ॥ १०७-११० ॥

उस प्रजापति वेन के राजत्वकाल में विनाश का अवसर उपस्थित होने पर यह क्रूर प्रतिज्ञा हुई कि कोई भी प्रजा न तो यज्ञ कर सकती है—न हवन कर सकती है । यह भी प्रतिज्ञा उसकी थी कि ब्राह्मण लाग सभी प्रकार के यज्ञों में एकमात्र मेरी पूजा करें, मेरा सम्मान करें, मेरे ही उद्देश्य से यज्ञों की क्रियाएँ सम्पन्न करें, मेरे ही उद्देश्य से हवनादि करें । इस प्रकार प्राचीन मर्यादा के अतिक्रमण करनेवाले, अनुचित ढंग से पूजा आदि ग्रहण करनेवाले अत्याचारी वेन से मरीचि आदि प्रमुख महर्षियों ने कहा—हे वेन ! हम लोग अनेक सौ वर्षों तक तुम्हें धर्म का उपदेश तथा दीक्षा देंगे । अत: तुम अब अधर्म मत करो, जो तुम करते हो वह सनातन धर्म नहीं है, तुम निश्चय यह मान लो कि अपने पिता की मृत्यु के उपरान्त उत्पन्न हुए हो ॥ १११-११४ ॥

तुम पहले ही प्रतिज्ञा कर चुके हो कि मैं प्रजाओं का पालन करूँगा । इस प्रकार की बातें करने वाले सभी ब्रह्मर्षियों से उस समय उस परम दुर्बुद्धि एवं बातें करने में निपुण वेन ने हँसकर कहा, धर्म का बनानेवाला मेरे सिवा इस जगत् में दूसरा कौन है? मैं किसकी बातें सुनूँ ? अथवा इस संसार में पराक्रम, शास्त्रज्ञान, तपस्या तथा सैन्य आदि साधनों में मेरे समान भला इस पृथ्वी पर कौन है ? तुम लोग मुझे यथार्थतः सभी साधनों से परिपूर्ण तथा महात्मा जानो । मुझे सभी लोगों का तथा विशेषकर सभी प्रकार के धर्मों का उत्पत्ति कर्त्ता समझो । मैं अपनी इच्छा मात्र से इस सारी पृथ्वी को चाहूँ तो जला दूँ या इसकी अभिनव सृष्टि कर दूँ या निगल जाऊँ इसमें तनिक भी सन्देह मत करो ॥ ११५-११७ ॥

प्रभवः सर्वलोकानां धर्माणां च विशेषतः । इच्छन् दहेयं पृथिवीं प्लावयेयं जलेन वा ॥
सृजेयं वा ग्रसेयं वा नात्र कार्या विचारणा ॥ ११८ ॥
यदा न शक्यते स्तम्भान्मानाच्च भृशमोहितः । अनुनेतुं नृपो वेनस्ततः क्रुद्धा महर्षयः ॥ ११९ ॥
निगृह्य तं महाबाहुं विस्फुरन्तं यथाऽनलम् । ततोऽस्य वामहस्तं ते ममन्थुर्भृशकोपिताः ॥ १२० ॥
तस्मात् प्रमथ्यमानाद्वै जज्ञे पूर्वमभिश्रुतः । ह्रस्वोऽतिमात्रं पुरुषः कृष्णश्चापि तथा द्विजाः ॥ १२१ ॥
स भीतः प्राञ्जलिश्चैव स्थितवान् व्याकुलेन्द्रियः। तमार्त्तं विह्वलं दृष्ट्वा निषीदेत्यब्रुवन् किल ॥ १२२ ॥
निषादवंशकर्त्ताऽसौ बभूवानन्तविक्रमः । धीवरानसृजत्सोऽपि वेनकल्मषसम्भवान् ॥ १२३ ॥
ये चान्ये विन्ध्यनिलयास्तुम्बुरातुवराः खसाः । अधर्मरुचयश्चापि सम्भूता वेनकल्मषात् ॥ १२४ ॥
पुनर्महर्षयस्तस्य पाणिं वेनस्य दक्षिणम् । अरणीमिव संरम्भान्ममन्थुर्जातमन्यवः ॥ १२५ ॥
पृथुस्तस्मात् समुत्पन्नः करास्फालनतेजसः । पृथोः करतलाद्वापि यस्माज्जातः पृथुस्ततः ॥
दीप्यमानः स्ववपुषा साक्षादग्निरिवोज्ज्वलन् ॥ १२६ ॥
आद्यमाजगवं नाम धनुर्गृह्य महारवम् । शरांश्च बिभ्रद्रक्षार्थं कवचं च महाप्रभम् ॥ १२७ ॥
तस्मिञ्जातेऽथ भूतानि संप्रहृष्टानि सर्वशः । समुत्पन्ने महाराज्ञि वेनश्च त्रिदिवं गतः ॥ १२८ ॥
समुत्पन्नेन राजर्षिः स सत्पुत्रेण धीमता । पुरुषव्याघ्रः पुन्नाम्नो नरकात् त्रायते ततः ॥
तं नद्यश्च समुद्राश्च रत्नान्यादाय सर्वशः ॥ १२९ ॥

---

इस प्रकार जब अनेक बार के समझाने-बुझाने पर भी दम्भ एवं अभिमान के कारण मोहित वेन ठीक मार्ग पर नहीं लाया जा सका तब क्रुद्ध होकर महर्षियों ने अग्नि की लपटों की तरह फड़कते हुए उस महाबाहु को पकड़ कर उसके बायें हाथ का अत्यन्त कुपित होकर मन्थन किया । हे द्विजगण! मन्थन करते समय उसके बायें हाथ से एक अति अल्पकाय, कृष्णवर्ण एवं दीन-हीन चेष्टावाला पुरुष पहले उत्पन्न हुआ । अति भयभीत दशा में वह हाथ जोड़े हुए स्थित था । सभी इन्द्रियाँ व्याकुल थीं । उसे इस प्रकार आर्त दशा में देख मुनियों ने कहा निषीद, बैठ जाओ । फलस्वरूप अनन्त विक्रमसम्पन्न वह पुरुष निषाद वंश का कर्त्ता हुआ और वेन के पापों से उत्पन्न होनेवाले धीवरों को उत्पन्न किया ॥ ११८-१२३ ॥

जो विन्ध्यपर्वत पर निवास करने वाले, तुम्बुर, खस, स्तुवर जातिवाले अधर्मी लोग हैं, उसी वेन के पाप से उत्पन्न हुए हैं । तदनन्तर पुनः महर्षियों ने वेन के दाहिने हाथ का अतिशय कुपित हो वेगपूर्वक अरणी की भाँति मन्यन किया । तब हाथों के शीघ्रतापूर्वक घर्षण के कारण समुत्पन्न तेज से पूर्ण उस दाहिने हाथ से पृथु उत्पन्न हुआ । पृथु के 'करतल' अर्थ होते हैं, उसी करतल से उत्पन्न होने के कारण उसका नाम भी पृथु पड़ा । वह अपने शरीर की अनुपम कान्ति से साक्षात् अग्नि की तरह देदीप्यमान हो रहा था । सर्वप्रथम उसने प्रचण्ड ध्वनि करनेवाले, आजगव नामक महाधनुष को तथा बाणों को प्रजा के रक्षार्थ ग्रहणकर अतिशय द्युति से दमकते हुए कवच को धारण किया । उसके उत्पन्न होने पर सभी जीवसमूह अतिहर्षित हुए । महाराज पृथु के उत्पन्न होने पर वेन का स्वर्गवास हो गया ॥ १२४-१२८ ॥

इस प्रकार परम बुद्धिमान् एवं सच्चरित्र पुत्र पृथु के उत्पन्न होने के कारण पुरुषव्याघ्र राजर्षि वेन पुम् नामक

समागम्य तदा वैन्यमभ्यषिञ्चन्नराधिपम् । महता राजराज्येन महाराजं महाद्युतिम् ॥ १३० ॥
सोऽभिषिक्तो महाराजा देवैरङ्गिरसः सुतैः । आदिराजो महाराजः पृथुर्वैन्यः प्रतापवान् ॥ १३१ ॥
पित्राऽपरञ्जितास्तस्य प्रजास्तेनानुरञ्जिताः । ततो राजेति नामास्य अनुरागादजायत ॥ १३२ ॥
आपस्तस्तम्भिरे चास्य समुद्रमभियास्यतः । पर्वताश्च विशीर्यन्ते ध्वजभङ्गश्च नाभवत् ॥ १३३ ॥
अकृष्टपच्या पृथिवी सिद्ध्यन्त्यन्नानि चिन्तया । सर्वकामदुघा गावः पुटके पुटके मधु ॥ १३४ ॥
एतस्मिन्नेव काले च यज्ञे पैतामहे शुभे । सूतः सुत्यां समुत्पन्नः सौत्येऽहनि महामतिः ॥
तस्मिन्नेव महायज्ञे जज्ञे प्राज्ञोऽथ मागधः ॥ १३५ ॥
ऐन्द्रेण हविषा चापि हविः पृक्तं बृहस्पतेः । जुहावेन्द्राय देवेन ततः सूतो व्यजायत ॥ १३६ ॥
प्रमादस्तत्र सञ्जज्ञे प्रायश्चित्तं च कर्मसु । शिष्यहव्येन यत्पृक्तमभिभूतं गुरोर्हविः ॥
अधरोत्तरचारेण जज्ञे तद्वर्णवैकृतम् ॥ १३७ ॥
यच्च क्षत्रात् समभवद् ब्राह्मण्यां हीनयोनितः । सूतः पूर्वेण साधर्मतुल्यधर्मः प्रकीर्त्तितः ॥ १३८ ॥
मध्यमो ह्येष सूतस्य धर्मः क्षत्रोपजीवनम् । रथनागाश्च चरितं जघन्यं च चिकित्सितम् ॥ १३९ ॥

---

नरक में जाने से बच गया । सभी नदी तथा समुद्रगण सभी प्रकार के बहुमूल्य रत्नादि तथा पवित्र जल को ले-लेकर अभिषेक के लिए पृथु के समीप उपस्थित हुए ॥ १२९ ॥

उस अमित तेजस्वी कान्तिमान् राजाधिराज पृथु का अभिषेचन किया । देवताओं और अंगिरा के पुत्रों द्वारा अभिषेक किये जाने पर वेनपुत्र आदिराज महाराज पृथु का प्रताप अधिक बढ़ गया । पिता से अप्रसन्न रहनेवाली प्रजाओं को उसने अतिप्रसन्न किया, जिससे प्रजा के ऊपर अधिक अनुराग रखने के कारण उसका 'राजा' यह नाम पड़ा ॥ १३०-१३२ ॥

समुद्र पर अभियान (आक्रमण) करते समय जलसमूह स्तम्भित हो जाते से पर्वतसमूह विशीर्ण हो जाते थे कभी ध्वजाओं का भंग नहीं होता था । पृथ्वी बिना किसी कष्ट के हो केवल चिन्तनमात्र से प्रचुर परिमाण में अन्न उत्पन्न करती थी । गौएँ सभी मनोरथों को पूर्ण करनेवाली थीं, पत्रों के प्रत्येक पुटकों में मधु मिलता था । ठीक इसी समय पितामह के पवित्र महायज्ञ का प्रारम्भ हुआ था जिसमें उसी दिन सूती के गर्भ से परम बुद्धिमान् सूत उत्पन्न हुए । उसी महायज्ञ में बुद्धिमान् मगध भी उत्पन्न हुए ॥ १३३-१३५ ॥

इन्द्र की हवि के साथ बृहस्पति की हवि मिल गयी और देवताओं ने उस हवि को इन्द्र के लिए हवन किया जिससे सूत उत्पत्ति हुई ॥ १३६ ॥

सामगान के अवसर पर उत्पन्न होने के कारण वे लोग मागध कहे गये । इस प्रकार की असावधानी से शिष्य की हवि के साथ गुरु की हवि मिल जाने के कारण वह तिरस्कृत हुई और नीच-ऊँच के पारस्परिक संयोग से पापाचरण समझा गया, जिससे सूत और मागधों के वर्गों में विकार आ गया । हीन योनि क्षत्रियों की हवि के साथ ब्राह्मण को हवि का यतः संयोग हुआ था । अतः ब्राह्मण जाति के साधर्म्य के कारण सूत उसी के तुल्य धर्म वाले कहे जाते हैं । सूत का मध्यम धर्म क्षत्रियों के समान जीविका अर्जन करना हुआ । रथ और हाथियों का परिचालन और ओषधि आदि निन्द्य कामों को भी वे करने लगे ॥ १३७-१३९ ॥

पृथोः स्तवार्थं तौ तत्र तमाहूतौ सुरर्षिभिः । तावूचुर्मुनयः सर्वे स्तूयतामेष पार्थिवः ॥
कर्मैतदनुरूपं वा पात्रं स्तोत्रस्य चाप्ययम् ॥ १४० ॥
तावूचतुस्तदा सर्वांस्तानृषीन्सूतमागधौ । आवां देवानृषींश्चैव प्रीणयावः स्वकर्मभिः ॥ १४१ ॥
न चास्य कर्म वै विद्वो न तथा लक्षणं यशः। स्तोत्रं येनास्य कुर्यावो राज्ञस्तेजस्विनो द्विजाः ॥ १४२ ॥
ऋषभिस्तो नियुक्तौ तु भविष्यैः स्तूयतामिति । दानधर्मरतो नित्यं सत्यवान् स जितेन्द्रियः ॥
ज्ञानशीलो वदान्यस्तु संग्रामेष्वपराजितः ॥ १४३ ॥
यानि कर्माणि कृतवान् पृथुश्चापि महाबलः । तानि शीलेन बद्धानि स्तुवद्भिः सूतमागधैः ॥ १४४ ॥
ततः स्तवान्ते सुप्रीतः पृथुः प्रादात् प्रजेश्वरः । अनूपदेशं सूताय मगधं मागधाय च ॥ १४५ ॥
तदा वै पृथिवीपालाः स्तूयन्ते सूतमागधैः । आशीर्वादैः प्रबोध्यन्ते सूतमागधबन्दिभिः ॥ १४६ ॥
तं दृष्ट्वा परमप्रीताः प्रजा ऊचुर्महर्षयः । एष वो वृत्तिदो वैन्यो भवन्त्विति नराधिपः ॥ १४७ ॥
ततो वैन्यं महाभागे प्रजाः समभिदुद्रुवुः । त्वं नो वृत्तिं विधत्स्वेति महर्षेर्वचनात्तदा ॥
सोऽभिद्रुतः प्रजाभिस्तु प्रजाहितचिकीर्षया ॥ १४८ ॥
धनुर्गृहीत्वा बाणांश्च वसुधामार्दयद्बली । अस्यार्दनभयत्रस्ता गौर्भूत्वा प्राद्रवन्मही ॥ १४९ ॥

---

देवताओं और ऋषियों ने राजा पृथु के लिए उन दोनों सूत और मागधों को बुलाया और उनसे कहा कि राजा की स्तुति करो और इसके अनुरूप जो भी कार्य करने पड़ें करो, यह तुम्हारी स्तुति करने के सर्वथा योग्य हैं । ऐसा कहने पर सूत और मागध ने वहाँ समुपस्थित सभी ऋषियों से कहा, हम दोनों अपने-अपने कार्यों से सभी देवताओं और ऋषियों को प्रसन्न रखेंगे ॥१३७-१४१॥

हे द्विजगण! किन्तु हम लोग महाराज के कार्यों को कुछ भी नहीं जानते, न इनके लक्षणों का ही हमें ज्ञान है, न उनके यश के बारे में ही हमको कुछ मालूम है, जिससे ऐसे तेजस्वी राजा की स्तुति कर सकूँ । ऋषियों ने उनसे कहा कि इसके द्वारा भविष्यत्काल में होनेवाले जो कार्यकलाप हैं, उनका मान करते हुए स्तुति करो । यह राजा नित्य दान तथा धर्म में रत रहनेवाला, सत्यवादी, जितेन्द्रिय, ज्ञानशील परम दाता तथा संग्राम भूमि में विजयी होनेवाला है । परम बलवान् इस पृथु ने भूतकाल में जिन कामों को किया है वे सभी शील, सदाचार से सम्बद्ध हैं, उन्हीं का वर्णन करते हुए इसकी स्तुति करो । सूत और नागधों ने इस प्रकार राजा पृथु की स्तुति की स्तुति करने के बाद प्रजेश्वर महाराज पृथु ने परम प्रसन्न होकर सूत के लिए अनूप (जलतटवर्ती प्रान्त) तथा मागधों को मगध प्रदेश दान दिया । तभी से पृथ्वीपति राजाओं की ये सूत तथा मागधगण स्तुति किया करते हैं, और तभी से वे लोग सूतों, मागधों एवं बन्दियों के आशीर्वादों द्वारा प्रातःकाल नींद से जगाये जाते हैं ॥ १४२-१४६ ॥

राजा पृथु को देखकर परम प्रसन्न महर्षियों ने प्रजाओं से कहा—यह पृथु तुम लोगों को वृत्ति देने वाला है और यही नराधिप होगा । ये बातें सुन सारी प्रजाएँ उस महाभाग्यशाली वेनपुत्र पृथु की ओर दौड़ पड़ीं और कहने लगी कि महर्षियों के कथनानुसार तुम हम लोगों की जीविका का प्रबन्ध करो । प्रजाओं के इस प्रकार दौड़कर अपने समीप आने पर उस बलवान ने उनकी हितकामना से धनुष और बाणों को लेकर वसुधा को अतिशय पीड़ित किया । उसके उत्पीडन से त्रस्त होकर पृथ्वी गौ का रूप धारणकर बड़े जोरों से भागने लगी ॥ १४७-१४९ ॥

तां पृथुर्धनुरादाय द्रवन्तीमन्वधावत । स लोकान् ब्रह्मलोकादीन् गत्वा वैन्यभयात्तदा ॥
दद्दर्श चाग्रतो वैन्यं कार्मुकोद्यतधारिणम् ॥ १५० ॥
ज्वलद्भिर्विशिखैर्बाणैर्दीप्ततेजसमच्युतम् । महायोगं महात्मानं दुर्द्धर्षममरैरपि ॥ १५१ ॥
अलभन्ती तदा त्राणं वैन्यमेवान्वपद्यत । कृताञ्जलिपुटा देवी पूज्या लोकैस्त्रिभिः सदा ॥ १५२ ॥
उवाच वैन्यं नाधर्मं स्त्रीवधे परिपश्यसि । कथं धारयिता चासि प्रजा राजन् मया विना ॥ १५३ ॥
मयि लोकाः स्थिता राजन् मयेदं धार्यते जगत् । मदृते च विनश्येयुः प्रजाः पार्थिवसत्तम ॥ १५४ ॥
न मामर्हसि वै हन्तुं श्रेयश्चेत्त्वं चिकीर्षसि । प्रजानां पृथिवीपाल शृणु चेदं वचो मम ॥ १५५ ॥
उपायतः समारब्धाः सर्वे सिध्यन्त्युपक्रमाः। हत्वाऽपि मां न शक्तस्त्वं प्रजानां पालने नृप ॥ १५६ ॥
अन्नभूता भविष्यामि जहि कोपं महाद्युते । अवध्याश्च स्त्रियः प्राहुस्तिर्यग्योनिशतेष्वपि ॥
मत्वैवं पृथिवीपाल धर्मं न त्यक्तुमर्हसि ॥ १५७ ॥
एवं बहुविधं वाक्यं श्रुत्वा राजा महामनाः । क्रोधं निगृह्य धर्मात्मा वसुधामिदमब्रवीत् ॥ १५८ ॥
एकस्यार्थाय यो हन्यादात्मनो वा परस्य वा। एकं प्राणं बहून् वाऽपि कामं तस्यास्ति पातकम् ॥ १५९ ॥
यस्मिंस्तु निहते भद्रे लभन्ते बहवः सुखम् । तस्मिन्हते शुभे नास्ति पातकं चोपपातकम् ॥ १६० ॥

---

भागती हुई उस गौ रूप धारिणी पृथ्वी के पीछे राजा पृथु मी धनुष-बाण लेकर दौड़े । पृथु के भय से संत्रस्त होकर पृथ्वी ब्रह्मलोक प्रभृति लोकों में घूम आयी । तब आगे उद्यत धनुष को धारण किये हुए पृथु को देखा। उस समय पृथु जलते हुए अति बाणों की चमक से अतिशय तेजोमय हो रहा था । तब अपने त्राण का कोई अन्य उपाय न देख देवताओं से भी न होनेवाले, परम योगी अपने तीक्ष्ण पराजित कर्त्तव्यपथ से च्युत न होने वाले पृथु की ही शरण में वह गयी । तीनों लोकों से सर्वथा पूजित पृथ्वी ने अञ्जलि बाँधकर वेनपुत्र पृथु से कहा—हे राजन् ! क्या तुम एक स्त्री के वध करने में पाप नहीं समझ रहे हो ? मेरे बिना तुम प्रजाओं का पालन किस प्रकार कर सकोगे ? ॥ १५०-१५३ ॥

हे राजन् ! मुझमें ही समस्त लोक स्थित हैं, मैंने ही समस्त जगत् को धारण किया है । हे नृपसत्तम ! मेरे बिना सभी प्रजाएँ विनष्ट हो जायँगी, यदि तुम अपनी प्रजाओं का कल्याण करना चाहते हो तो मुझे मत मारो, मेरी बातें सुनो । उपाय द्वारा आरम्भ किये जाने पर सभी अध्यवसाय सिद्ध होते हैं, हे राजन् ! मुझे मारकर भी तुम प्रजाओं के पालन में किसी प्रकार समर्थ नहीं हो सकते ॥ १५४-१५६ ॥

हे अतिशय शोभासम्पन्न राजन् ! मैं अन्न रूप में परिणत हो जाऊँगी । तुम अपना क्रोध दूर करो । हे पृथ्वीपाल ऋषिगण, पशु, कीट, पतङ्ग आदि सैकड़ों तिर्यक् योनियों में भी स्त्री के वध का निषेध करते हैं, ऐसा मानकर तुम धर्म से च्युत न हो । पृथ्वी की अनेक प्रकार की बातें सुनकर महामनस्वी धर्मात्मा राजा पृथु ने अपने क्रोध को वश में किया और पृथ्वी से कहा, जो अकेले एक व्यक्ति के लिए, वह चाहे अपने लिये हो अथवा किसी दूसरे के लिए हो, किसी एक का अथवा अनेक लोगों के प्राणों का हरण करता है, है भद्रे उसे घोर पातक सहन करने पड़ते हैं । किन्तु हे शुभे यदि एक व्यक्ति के मारे जाने पर बहुतेरे लोगों को सुख मिलता है, उसके मारे जाने पर क्या थोड़ा भी पातक नहीं लगता ॥ १५७-१६० ॥

सोऽहं प्रजानिमित्तं त्वां वधिष्यामि वसुन्धरे । यदि मे वचनं नाद्य करिष्यसि जगद्धितम् ॥ १६१ ॥
त्वां निहत्याद्य बाणेन मच्छासनपराङ्मुखीम् । आत्मानं प्रथयित्वेह धारयिष्याम्यहं प्रजाः ॥ १६२ ॥
सा त्वं वचनमासाद्य मम धर्मभृतां वरे । सञ्जीवय प्रजा नित्यं शक्ता ह्यसि न संशयः ॥ १६३ ॥
दुहितृत्वं च मे गच्छ एवमेतं महद्वरम् । नियच्छे त्वां तु धर्मार्थं प्रयुक्तं घोरदर्शनि ॥ १६४ ॥
प्रत्युवाच ततो वैन्यमेवमुक्ता सती मही । एवमेतदहं राजन् विधास्यामि न संशयः ॥ १६५ ॥
वत्सं तु मम तं यच्छ क्षरेयं येन वत्सला । समां च कुरु सर्वत्र मां त्वं धर्मभृतां वर ॥
यथा निष्यन्दमानं च क्षीरं सर्वत्र भावये ॥ १६६ ॥
तत उत्सारयामास शिलाजालानि सर्वशः । धनुष्कोट्या ततो वैन्यस्तेन शैला विवर्द्धिताः ॥ १६७ ॥
मन्वन्तरेष्वतीतेषु विषमासीद्वसुन्धरा । स्वभावेनाभवंस्तस्याः समानि विषमाणि च ॥ १६८ ॥
न हि पूर्वनिसर्गे वै विषमे पृथिवीतले । प्रविभागः पुराणां वा ग्रामाणां वापि विद्यते ॥ १६९ ॥
न सस्यानि न गोरक्षा न कृषिर्न वणिक्पथः । चाक्षुषस्यान्तरे पूर्वमेतदासीत्पुरा किल ॥
वैवस्वतेऽन्तरे तस्मिन् सर्वस्यैतस्य सम्भवः ॥ १७० ॥
समत्वं यत्र यत्रासीद् भूयस्तस्मिंस्तदेव हि । तत्र तत्र प्रजास्ता वै निवसन्ति स्म सर्वदा ॥ १७१ ॥
आहारः फलमूलं तु प्रजानामभवत्किल । वैन्यात् प्रभृति लोकेऽस्मिन्सर्वस्यैतस्य सम्भवः ॥ १७२ ॥

---

हे वसुन्धरे । सो मैं तो इतनी सारी प्रजाओं के कल्याणार्थ तुम्हारा वध कर रहा हूँ, यदि जगत् के हित में तत्पर मेरी बातों को तू नहीं मानती तो अपने शासन से विमुख रहने वाली तुझको बाणों से मारकर यहाँ अपने शरीर का विस्तार कर सारी प्रजाओं का पालन करूँगा ॥ १६१-१६२ ॥

हे धार्मिकों में श्रेष्ठ ! अतः तू मेरी बातों को स्वीकार कर प्रजाओं का नित्य पालन कर, तू उनके पालन करने में सशक्त है—इसमें सन्देह नहीं ॥ १६३ ॥

तू मेरी कन्या बनने को स्वीकार कर ले यही महान् वरदान तेरे लिए है । हे कठोर दिखायी पड़नेवाली। मैं तुम्हें धर्म कार्यों में नियुक्त करने के लिए ऐसा कर रहा हूँ। वेनपुत्र पृथु के ऐसा कहने पर साध्वी पृथ्वी ने कहा—हे राजन् ! आप जैसा कह रहे हैं मैं वैसा ही करूंगी, इसमें सन्देह नहीं, मुझे एक बछड़ा दीजिये जिसके वात्सल्य स्नेह से मैं क्षीर प्रस्त्रवण करूँ । हे धर्मज्ञों में श्रेष्ठ! मुझे चारों ओर से बराबर करो, जिससे बहता हुआ मेरा क्षीर चारों ओर समरूप में प्रवाहित हो ॥ १६४-१६६ ॥

तदनन्तर वेनपुत्र राजा पृथु ने अपने धनुष की छोर से पृथ्वी पर फैले हुए पर्वतों को चारों ओर से हटाकर भिन्न-भिन्न स्थानों में रख दिया, जिससे उन-उन स्थानों पर पर्वतों की ऊँचाई अधिक हो गयी । बीते हुए मन्वन्तरों में पृथ्वी अत्यन्त दुर्गम तथा स्वाभाविक ढङ्ग पर कहीं समान, कहीं विषम इस प्रकार के विषम पृथ्वीतल पर पूर्व सृष्टि काल में पुरों और ग्रामों का कोई विभाग नहीं था, न अन्न पैदा होते न पशुपालन न कृषि अथवा वाणिज्य आदि व्यवसाय ही था । चाक्षुष मन्वन्तर में पृथ्वी की यही दशा थी । वैवस्वत मन्वन्तर में इन सभी कार्यों का प्रचलन हुआ । जहाँ जहाँ पर पृथ्वी समान रही वहाँ-वहाँ पर प्रजावर्ग आ-आकर अपना निवास बनाकर रहते थे। आहार, फल, मूल आदि थे, किन्तु पृथु के कार्यकाल से इस पृथ्वी लोक में सभी वस्तुएँ उत्पन्न होने लगीं । पृथ्वी

कृच्छ्रेण महता सोऽपि प्रनष्टास्वोषधीषु वै । स कल्पयित्वा वत्सं तु चाक्षुषं मनुमीश्वरः ॥
पृथुर्दुदोह सस्यानि स्वतले पृथिवीं ततः ॥ १७३ ॥
सस्यानि तेन दुग्धानि वैन्येन तु वसुन्धराम् । मनुं च चाक्षुषं कृत्वा वत्सं पात्रे च भूमये ॥
तेनान्नेन तदा ता वै वर्त्तयन्ते प्रजाः सदा ॥ १७४ ॥
ऋषिभिः स्तूयते वाऽपि पुनर्दुग्धा वसुन्धरा । वत्सः सोमस्त्वभूत्तेषां दोग्धा चापि बृहस्पतिः ॥ १७५ ॥
पात्रमासीत्तु छन्दांसि गायत्र्यादीनि सर्वशः । क्षीरमासीत्तदा तेषां तपो ब्रह्म च शाश्वतम् ॥ १७६ ॥
पुनः स्तुत्वा देवगणैः पुरन्दरपुरोगमैः । सौवर्णं पात्रमादाय अमृतं दुदुहे तदा ॥
तेनैव वर्तयन्ते च देवा इन्द्रपुरोगमाः ॥ १७७ ॥
नागैश्च स्तूयते दुग्धा विषं क्षीरं तदा मही । तेषां च वासुकिर्दोग्धा काद्रवेया महौजसः ॥ १७८ ॥
नागानां वै द्विजश्रेष्ठ सर्पाणां चैव सर्वशः । तेनैव वर्त्तयन्त्युग्रा महाकाया महोल्बणाः ॥
तदाहारास्तदाचारास्तद्वीर्यास्तु सदाश्रयाः ॥ १७९ ॥
आमपात्रे पुनर्दुग्धा त्वन्तर्द्धानमियं मही । वत्सं वैश्रवणं कृत्वा यक्षैः पुण्यजनैस्तथा ॥ १८० ॥
दोग्धा च जतुनाभस्तु पिता मणिवरस्य सः । यक्षात्मजो महातेजा वशी स सुमहाबलः ॥
तेन ते वर्त्तयन्तीति परमर्षिरुवाच ह ॥ १८१ ॥
राक्षसैश्च पिशाचैश्च पुनर्दुग्धा वसुन्धरा । ब्रह्मोपेतस्तु दोग्धा वै तेषामासीत्कुबेरकः ॥ १८२ ॥

---

तल से नष्ट होकर सुप्त होनेवाली ओषधियों की बड़ी कठिनाई से उसने पुनः रक्षा की । फिर उस परम ऐश्वर्यशाली पृथु ने चाक्षुष मनु को बछड़ा बनाकर अपने करतल में अन्न राशि को पृथ्वी से दोहन किया ॥ १६७-१७३ ॥

इस प्रकार वेनपुत्र राजा पृथु ने गौ रूप धारिणी पृथ्वी से चाक्षुष मनु को बछड़ा बनाकर पृथ्वी के पात्र में अन्नों का दोहन किया और उसी अन्न से उस समय की सभी प्रजाओं की जीविका चलायी । सुना जाता है कि इसके बाद ऋषियों ने वसुन्धरा का पुनः दोहन किया, उनके समूह के बछड़े चन्द्रमा तथा दुहने वाले बृहस्पति बने थे। दुहने का पात्र गायत्री आदि सभी प्रकार के छन्दसमूह थे, उन ऋषियों का क्षीरशाश्वत ब्रह्म एवं तप था । तदनन्तर इन्द्र आदि प्रमुख देवगणों ने वसुन्धरा की प्रार्थना कर सुवर्णमय पात्र लेकर पृथ्वी से अमृत का दोहन किया, उसी अमृत के भरोसे इन्द्रादि देवगण विद्यमान रहते हैं ॥ १७३-१७७ ॥

नागों ने स्तुतिकर विष रूप क्षीर पृथ्वी से दुहा, उनमें दुहनेवाले वासुकि ये तथा उनके साथ कद्र के सभी तेजस्वी पुत्रगण थे । हे द्विज श्रेष्ठ! सभी नागों एवं सर्पों में परम तेजस्वी, जो विशालकाय अतितीक्ष्ण विषवाले सर्पगण हैं, वे उसी विष से वर्तमान रहते हैं । उसी का आहार करते हैं, उसी के अनुरूप आचार करते हैं, उसी के भरोसे पराक्रमशाली तथा उसी के आश्रय में आश्रित हैं । तदनन्तर पुनः पुण्यकर्त्ता यक्षों द्वारा अन्तर्घान होकर पृथ्वी का दोहन कच्चे पात्र में किया गया, जिसमें बछड़ा वैश्रवण नामक यक्ष था, दुहनेवाला जतुनाभ था, जो मणिवर नामक यक्ष का पिता था । वह यक्षपुत्र महान् तेजस्वी, जितेन्द्रिय तथा महाबलवान् था । उसी क्षीर द्वारा वे लोग जीविका चलाते हैं ॥ १७८-१८१ ॥

तदनन्तर राक्षसों और पिशाचों ने वसुन्धरा का पुनः दोहन किया । उनमें दुहनेवाला ब्रह्ममानी कुबेरक,

रक्षः सुमाली बलवान्क्षीरं रुधिरमेव च । कपालपात्रे निर्दुग्धा अन्तर्धानं च राक्षसैः ॥ ॥ १८३ ॥
तेन क्षीरेण रक्षांसि वर्त्तयन्तीह सर्वशः
पद्मपात्रे पुनर्दुग्धा गन्धर्वैरप्सरोगणैः । वत्सं चित्ररथं कृत्वा शुचीन् गन्धांस्तथैव च ॥ १८४ ॥
तेषां विश्वावसुस्त्वासीद् दोग्धा पुत्रो मुनेः शुचिः। गन्धर्वराजोऽतिबलो महात्मा सूर्यसन्निभः ॥ १८५ ॥
शैलैश्च स्तूयते दुग्धा पुनर्देवी वसुन्धरा । तत्रौषधीर्मूर्त्तिमती रत्नानि विविधानि च ॥ १८६ ॥
वत्सस्तु हिमवांस्तेषां मेरुर्दोग्धा महागिरिः । पात्रं तु शैलमेवासीत्तेन शैलः प्रतिष्ठितः ॥ १८७ ॥
स्तूयते वृक्षवीरुद्भिः पुनर्दुग्धा वसुन्धरा । पलाशपात्रमादाय दुग्धं छिन्नप्ररोहणम् ॥ १८८ ॥
कामधुक् पुष्पितः शैलः प्लक्षो वत्सो यशस्विनी । सर्वकामदुघा दोग्ध्री पृथिवी भूतभाविनी ॥ १८९ ॥
सैषा धात्री विधात्री च धारणी च वसुन्धरा । दुग्धा हितार्थं लोकानां पृथुना इति नः श्रुतम् ॥
चराचरस्य लोकस्य प्रतिष्ठा योनिरेव च ॥ १९० ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपोद्घातपादे पृथिवीदोहनं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

* * *

---

बछड़ा सुमाली नामक बलवान् राक्षस तथा क्षीर के स्थान पर रक्त हुआ । राक्षसों ने कपाल में अन्तर्घान होकर पृथ्वी का दोहन किया था । उसी क्षीर पर आज भी राक्षसगण सब और अपनी जीविका निर्वाह करते हैं ॥ १८२-१८३॥

गन्धर्वों एवं अप्सराओं के समूहों ने कमल के पात्र में चित्ररथ को तथा शुचि गन्धों को बछड़ा बनाकर पृथ्वी का दोहन किया । उनमें मुनि का पुत्र परम पवित्रात्मा, गन्धर्वराज, महात्मा सूर्य के समान तेजस्वी विश्वावसु दुहने वाला था । तदनन्तर वसुन्धरा देवी का दोहन पर्वतों ने किया । उस दोहन कार्य में मूर्तिमती ओषधियाँ तथा विविध रत्न क्षीर रूप में थे । उन पर्वतों में बछड़ा हिमालय तथा दुहने वाला महागिरि सुमेरु था, दोहन का पात्र तो पर्वत ही था, उन ओषधियों से पर्वत की प्रतिष्ठा हुई ॥ १८४-१८७ ॥

तदनन्तर वृक्षों और लताओं ने पलाश के पत्तों को लेकर प्ररोहों के तोड़ देने पर गिरने वाले दुग्ध का दोहन किया । जिसमें दुहने वाला पुष्पित पर्वत तथा वत्स पर्वत का पक्ष हुआ । सभी मनोरथों को पूर्ण रखने वाली, भूतभाविनी (जीवसमूहों को उत्पन्न करनेवाली), यशस्विनी वसुन्धरा सबको धारण करने वाली, पालन करने वाली तथा सभी प्रकार का विधान करने वाली है । उस पृथ्वी का दोहन लोकहित के लिए राजा पृथु ने किया ऐसा हमने सुना है । वह पृथ्वी सभी चराचर जगत् एवं जीवों को आश्रय तथा उत्पन्न करने वाली है ॥ १८८-१९० ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपोद्घातपाद में पृथ्वीदोहन नामक प्रथम अध्याय** (बासठवाँ अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १ ॥**

* * *

## अथ द्वितीयोऽध्यायः

### पृथुवंशानुकीर्तनम्

सूत उवाच

आसीदियं समुद्रान्ता मेदिनीति परिश्रुता । वसु धारयते यस्माद्वसुधा तेन चोच्यते ॥ १ ॥
मधुकैटभयोः पूर्वं मेदसा संपरिप्लुता । ततोऽभ्युपगमाद्राज्ञः पृथोर्वैन्यस्य धीमतः ॥ २ ॥
इयं चाऽसीत् समुद्रान्ता मेदिनीति परिश्रुता । दुहितृत्वमनुप्राप्ता पृथिवीत्युच्यते ततः ॥ ३ ॥
प्रथिता प्रविभक्ता च शोभिता च वसुन्धरा । सस्याकरवती राज्ञा पत्तनाकरमालिनी ॥
चातुर्वर्ण्यसमाकीर्णा रक्षिता तेन धीमता ॥ ४ ॥
एवं प्रभावो राजासीद् वैन्यः स नृपसत्तमः । नमस्यश्चैव पूज्यश्च भूतग्रामेण सर्वशः ॥ ५ ॥
ब्राह्मणैश्च महाभागैर्वेदवेदाङ्गपारगैः । पृथुरेव नमस्कार्यो ब्रह्मयोनिः सनातनः ॥ ६ ॥
पार्थिवैश्च महाभागैः प्रार्थयद्भिर्महद्यशः । आदिराजा नमस्कार्यः पृथुर्वैन्यः प्रतापवान् ॥ ७ ॥

---

## दूसरा अध्याय

### (तिरसठवाँ अध्याय)

### पृथु के वंश का वर्णन

सूत जी ने कहा—यह समुद्रपर्यन्त फैली हुई वसुन्धरा मेदिनी (मेद-चर्बी से उत्पन्न होनेवाली) इस नाम से प्रसिद्ध है एवं वसु अर्थात् धन अथवा अन्न धारण करने के कारण यह वसुधा नाम से पुकारी जाती है ॥१॥

पूर्वकाल में यह पृथ्वी मधु तथा कैटभ नामक दानवों की चर्बी से आकीर्ण थी । यही कारण है कि समुद्र पर्यन्त फैली हुई यह पृथ्वी मेदिनी नाम से विख्यात हुई । राजा पृथु की पुत्री होने के कारण उसे पृथ्वी नाम से भी लोग पुकारते हैं । उस परम बुद्धिमान् राजा पृथु द्वारा वह वसुन्धरा प्रसिद्ध की गयी, अनेक भागों में विभक्त की गयी, शोभित की गयी, विविध प्रकार के अन्नों और आकरों (खानि) से समन्वित की गयी, बड़े-बड़े नगरसमूहों से संयुक्त की गयी, ब्राह्मणादि चारों वर्णों के लोगों से आकीर्ण की गयी तथा उन्हीं बुद्धिमान द्वारा रक्षित हुई ॥ २-४ ॥

राजाओं में श्रेष्ठ, वेनपुत्र राजा पृथु इस प्रकार का अमित प्रभावशाली सम्राट् था । सभी जीव-समूह उसे नमस्कार करते थे, पूजा करते थे । वेदों एवं वेदाङ्गों के पारगामी विद्वान् एवं महाभाग्यशाली ब्राह्मणों द्वारा नमस्कार करने योग्य एकमात्र राजा पृथु ही थे क्योंकि वह सनातन ब्रह्म से समुद्भूत थे तथा उनका प्रभाव कभी नष्ट होने वाला नहीं था । उस प्रतापशाली आदि राजा वेनपुत्र पृथु की परमभाग्यशाली नृपसमूहों द्वारा प्रार्थना की जाती थी ।

# अथ षष्ठोऽध्यायः

## कश्यपीयप्रजासर्गः

ऋषय ऊचुः

एतच्छ्रुत्वा वचस्तस्य नैमिषेयास्तपस्विनः । पप्रच्छुर्ऋषयः श्रेष्ठं वचनस्य यथाक्रमम् ॥ १ ॥
सप्तस्विह कथं देवा जाता मन्वन्तरेष्विह । इन्द्रविष्णुप्रधानास्ते आदित्यास्तु महौजसः ॥
एतत् प्रब्रूहि नः सर्वं विस्ताराद्रोमहर्षण ॥ २ ॥
एवमुक्तस्तदा सूतो विनयी ब्रह्मवादिभिः । उवाच वदतां श्रेष्ठो यथा पृष्टो महर्षिभिः ॥ ३ ॥

सूत उवाच

ब्रह्मणो वै मुखात्सृष्टा यथा देवाः प्रजेप्सया । सर्वे मन्त्रशरीरास्ते स्मृता मन्वन्तरेष्विह ॥ ४ ॥
दर्शश्च पौर्णमासश्च बृहद्यच्च रथन्तरम् । आकूतः प्रथमस्तेषां ततस्त्वाकूतिरेव च ॥ ५ ॥
वित्तिश्चैव सुवित्तिश्च निकूतिः कूतिरेव च । अधीष्टस्तु ततो ज्ञेयः अधीतिश्चैव तत्त्वतः ॥
विज्ञातिश्चैव विज्ञातो मनवो ये च द्वादश ॥ ६ ॥

---

# छठवाँ अध्याय

## (सड़सठवाँ अध्याय)

## कश्यप की प्रजाओं की सृष्टि का वर्णन

ऋषियों ने कहा—नैमिषारण्य निवासी सभी तपस्वी ऋषियों ने सूत जी के वचन सुनकर क्रमशः इन निम्नलिखित श्रेष्ठ प्रश्नों को पूछा—हे रोमहर्षण ! सातों मन्वन्तरों में इन्द्र विष्णु प्रभृति देवगण तथा महातेजस्वी आदित्यगण किस प्रकार उत्पन्न हुए, इसे विस्तारपूर्वक हमें बतलाइये । ब्रह्मवादी ऋषियों के इस प्रकार प्रश्न पूछने पर बोलने वालों में श्रेष्ठ, सूतजी ने उस विषय को विनयपूर्वक कहा जिसे महर्षियों ने पूछा था ॥ १-३ ॥

श्रीसूतजी ने कहा—सभी मन्वन्तरों में प्रजा की सृष्टि करने की इच्छा से ब्रह्मा के मुख से जिन देवताओं की सृष्टि हुई । वे सब मन्त्रमय शरीर वाले कहे जाते हैं । (१) दर्श (२) पौर्णमास (३) बृहत् (४) रथन्तर, इनमें सर्वप्रथम (५) आकूत की गणना की जाती है । तदनन्तर (६) आकूति (७) वित्ति (८) सुवित्ति निकूति (९) कूति, (१०) अधीष्ट (११) अधीति और (१२) विज्ञाति—ये बारह मनु कहे गए हैं ॥ ४-६ ॥

ज्ञेयो द्वादशपुत्रश्च यश्चाब्देन समाजयेत् । तं दृष्ट्वा चाब्रवीद् ब्रह्मा जया देवानसूयत ॥ ७ ॥
दारागिनहोत्रसंयोगे मिथ्यामारभतेति च । एवमुक्त्वा तु तं ब्रह्मा तत्रैवान्तरधीयत ॥ ८ ॥
ततस्ते नाभ्यनन्दन्त तद्वाक्यं परमेष्ठिनः । सत्यस्येह तु कर्माणि वाङ्मनःकर्मजानि तु ॥ ९ ॥
य एवाप्यतिष्ठन्ते दोषं दृष्ट्वा तु कर्मसु । क्षयातिशययुक्तं तु ते दृष्ट्वा कर्मणां फलम् ॥ १० ॥
जुगुप्सन्तः प्रसूतिं च निस्तन्द्रा निर्ममाभवन् । अजस्रं काङ्क्षमाणास्ते विरक्ता दोषदर्शिनः ॥ ११ ॥
अर्थं धर्मं च कामं च हित्वा ते वै व्यवस्थिताः। पौरुषं ज्ञानमास्थाय तेजः संक्षिप्य चास्थिताः ॥ १२ ॥
तेषां च तमभिप्रायं ज्ञात्वा ब्रह्मा चुकोप ह । तानब्रवीत्तदा ब्रह्मा निरुत्साहात् सुरानथः ॥ १३ ॥
प्रजार्थमिह यूयं वै प्रजास्त्रष्टाऽस्मि नान्यथा । प्रसूयध्वं यजध्वञ्चेत्युक्तवानस्मि यत् पुरा ॥ १४ ॥
यस्माद्वाक्यमनादृत्य मम वैराग्यमास्थिताः । जुगुप्समानाः स्वं जन्म संततिं नाभिनन्दथ ॥ १५ ॥
कर्मणां च कृतो न्यासो ह्यमृतत्त्वाभिकाङ्क्षया । तस्माद्यूयमनादृत्य सप्तकृत्वस्तु यास्यथ ॥ १६ ॥
ते शप्ता ब्रह्मणा देवा जयास्तं वै प्रसादयन् । क्षमास्माकं महादेव यदज्ञानात् कृतं विभो ॥ १७ ॥
प्रणिपत्य सानुनयं ब्रह्मा तानब्रवीत् पुनः । लोके मयाननुज्ञातः कः स्वातन्त्र्यमिहार्हसि ॥ १८ ॥

---

ये बारह ब्रह्मा के पुत्र माने गये हैं, जो वर्षों के समूह सूचक हैं । उन बारह पुत्रों को देखकर ब्रह्मा ने कहा—हे जयगण ! तुम लोग अन्यान्य देवताओं को उत्पन्न करो । स्त्री परिग्रह, अग्निहोत्र एवं यज्ञाराधन आदि कार्यों को सम्पन्न करो । उनसे ऐसी बातें कहकर ब्रह्मा वहाँ पर अन्तर्हित हो गये ॥ ७-८ ॥

किन्तु उन सबों ने परमेष्ठी की इस आज्ञा का अभिनन्दन नहीं किया और सांसारिक कर्मों में अनेक दोष देखकर मनसा, वाचा, कर्मणा सिद्ध होनेवाले कर्मजाल को छोड़कर यम नियमादि से अपना नाता जोड़ा । सभी सांसारिक कर्मों के फलों को अति विनश्वर एवं अस्थायी देख वे सन्तानों की निन्दा करते हुए ममता तथा आलस्य से रहित हो गये । और मुक्ति की अभिलाषा से विरक्त होकर धर्म, अर्थ, काम में दोष देखकर इन सबका परित्याग किया । इस प्रकार ब्रह्मज्ञान का आश्रय लेकर वे अपने वास्तविक तेजोबल का संचय कर मुक्ति के लिए प्रयत्नशील हुए ॥ ९-१२ ॥

उन सभी के ऐसे अभिप्राय को जानकर ब्रह्मा को क्रोध उत्पन्न हुआ और तब उन्होंने उन निरुत्साही देवताओं से कहा—प्रजाओं की सृष्टि के लिए ही मैंने तुम लोगों को उत्पन्न किया था, किसी अन्य प्रयोजन से नहीं और उस समय मैंने यह आज्ञा भी दी थी कि तुम लोग जाकर सन्तति उत्पन्न करो और यज्ञाराधन करो । किन्तु हमारी बातों पर तुम लोगों ने ध्यान नहीं दिया । यतः मेरी आज्ञा का उल्लंघन कर तुम लोग वैराग्य पथ पर अग्रसर हो रहे हो और अपने जन्म की निन्दा करते हुए सन्ततियों का अभिनन्दन नहीं कर रहे हो । प्रत्युत अमरत्व की आकांक्षा से सांसारिक कर्मों को एकदम छोड़ रहे हो । अतः मैं तुम लोगों का अनादर करते हुए यह श्राप देता हूँ कि तुम सब सात बार उत्पन्न होगे ॥ १३-१६ ॥

ब्रह्मा के इस प्रकार शाप दे देने पर वे जय नामक देवगण उन्हें प्रसन्न करने की इच्छा से प्रार्थना करते हुए बोले, हे देवाधिराज विभो ! हम सबों के अपराधों को क्षमा करें । वस्तुतः अज्ञानवश हमने ऐसा किया है । देवताओं के अति विनय एवं प्रणामपूर्वक निवेदन करने पर ब्रह्मा ने पुनः कहा—इस लोक में बिना मेरी आज्ञा के

मया परिगतं सर्वं कथमच्छन्दतो मम । प्रतिपत्स्यन्ति भूतानि शुभं वा यदि वाऽशुभम् ॥ १९ ॥
लोके यदस्ति किञ्चिद्वै सत्त्वासत्त्वव्यवस्थितम् । बुद्ध्यात्मना मया व्याप्तं को मां लोकेऽतिसन्धयेत् ॥ २० ॥
भूतानां तर्कितं यच्च यच्चाप्येषां विधारितम् । तथा विचारितं यच्च तत्सर्वं विदितं मम ॥ २१ ॥
मया स्थितमिदं सर्वं जगत् स्थावरजङ्गमम् । आशामयेन तत्त्वेन कथं छेत्तुमिहोत्सहे ॥ २२ ॥
यस्माच्चाहं विवृत्तो वै सर्गार्थमिह नान्यथा । इह कर्माण्यनारभ्य को मे छन्दाद्विमोक्ष्यते ॥ २३ ॥
परिभाष्य ततो देवान् जयान् वै नष्टचेतसः। अब्रवीत्स पुनस्तान् वै धृतान् दण्डे प्रजापतिः ॥ २४ ॥
यस्मान्मामाभिसन्धाय सन्न्यासो वः कृतः पुरा । यस्मात्स विफलोऽयत्नो ह्यपारस्त्वेष यः कृतः ॥
भविताऽतः सुखोदर्को देवा भावेषु जायताम् ॥ २५ ॥
आत्मच्छन्देन वो जन्म भविष्यति सुरोत्तमाः । मन्वन्तरेषु सम्मूढाः षट्सु सर्वे गमिष्यथ ॥ २६ ॥
वैवस्वतान्तेषु सुरास्तथा स्वायम्भुवादिषु । तान् ज्ञात्वा ब्रह्मणा तत्र श्लोको गीतः पुरातनः ॥ २७ ॥
त्रयीं विद्यां ब्रह्मचर्यं प्रसूतिं श्राद्धमेव च । यज्ञं चैव तु दानं च एषामेव तु कुर्वताम् ॥
स हि स्म विरजा भूत्वा वसतेऽन्यप्रशंसया ॥ २८ ॥
स एवं श्लोकं दृष्ट्वा तु जया देवानथाब्रवीत् । वैवस्वतेऽन्तरेऽतीते मत्समीपमिहेष्यथ ॥ २९ ॥

---

कौन स्वन्त्रतापूर्वक व्यवहार कर सकता है, इस चराचर जगत् में मैं परिव्याप्त हूँ, मेरी बिना इच्छा के कौन ऐसा प्राणी है जो शुभ अथवा अशुभ फलों को प्राप्त हो ॥ १७-१८ ॥

इस जगत् में जो सत् अथवा असत् पदार्थ पाये जाते हैं उन सब में मैं आत्मा एवं बुद्धि द्वारा व्याप्त हूँ। इस लोक में मुझको भला कौन छल सकता है? ॥ १९-२० ॥

इस जगत् के जीव-समूह जो कुछ भी तर्क करके धारण करते हैं तथा जो कुछ भी मन में विचार करते हैं, वह सब मुझे विदित रहता है । यह समस्त स्थावर जंगमात्मक जगत् मेरे द्वारा बनाये गये आशामय तत्त्व में स्थित है, उसे तोड़ देने का साहस किस प्रकार हो सकता है । मैंने सृष्टिविस्तार के लिए ही यह सब कार्य प्रारम्भ किया था, किसी अन्य अभिप्राय से नहीं । अतः इस जगत् में कार्यों को न करके हमारी इच्छा के प्रतिकूल आचरण कौन कर सकता है? ॥ २१-२३ ॥

प्रजापति ब्रह्मा ने उन शाप रूप दण्ड ग्रहण करनेवाले नष्टचेता जय नामक देवगणों से इस प्रकार की बातें कर पुनः उनसे कहा । हे देवगण ! पहले मेरे साथ प्रपंचमय व्यवहार करके इस जगत् के कार्य समूह से आप लोगों ने संन्यास ले लिया था और उसी भावना से जो अपार प्रयत्न किया था वह भी नष्ट हो गया । अतः इसका परिणाम सुखदायी होगा, तुम लोगों के लिए वे मंगलकारी होंगे ॥ २४-२५ ॥

हे देव श्रेष्ठगण ! आप लोगों की वह उत्पत्ति स्वाधीन होगी, और स्वायंभुव से लेकर वैवस्वत तक छह मन्वन्तरों में आप सभी अविद्या एवं मोह से आवृत होकर जन्म लाभ करेंगे । उन जय नामक देवों से इस प्रकार की बातें कहकर ब्रह्मा ने एक पुराना श्लोक कहा, जिसका आशय इस प्रकार है । त्रयी (तीनों वेद) विद्या, ब्रह्मचर्य, सन्तानोत्पत्ति, श्राद्ध, यज्ञ तथा दान—इन समस्त सत्कर्मों के करनेवाले रजोगुणविहीन होकर (सत्त्वगुण युक्त होकर) दूसरों द्वारा प्रशंसित जीवन बिताते हुए निवास करते थे ॥ २६-२८ ॥

ततो यूयं मया सार्द्धं सिद्धिं प्राप्स्यथ शाश्वतीम् । एवमुक्त्वा तु तान् ब्रह्मा तत्रैवान्तरधीयत ॥ ३० ॥
ततो देवास्तिरोभूते ईश्वरे ह्यकुतोभयम् । प्रपन्ना अणिमाद्यैश्च युक्ता योगबलान्विताः ॥ ३१ ॥
ततस्तेषां तु यास्तन्वस्ताऽभवन् द्वादश ह्रदाः। जया इति समाख्याता जाताश्चोदधिसन्निभाः॥ ३२ ॥
ततः स्वायम्भुवे तन्मिन् सर्गे ते जज्ञिरे सुराः। अजितायां रुचेः पुत्रा अजिता द्वादशात्मकः ॥ ३३ ॥
विधिश्च मुनयश्चैव क्षेमो नन्दोऽव्ययस्तथा । प्राणोऽपानः सुधामा च क्रतुशक्तिव्यवस्थिताः ॥
इत्येते मानसाः सर्वे अजिता द्वादश स्मृताः ॥ ३४ ॥
ये च यज्ञे सुरैः सार्द्धं यज्ञभाजस्तदा स्मृताः । स्वायम्भुवेऽन्तरे पूर्वे ततः स्वारोचिषे पुनः ॥
तुषितायां समुत्पन्नाः पुनः पुत्राः स्वरोचिषः ॥ ३५ ॥
तुषिता नाम ते ह्यासन् प्राणाख्या याज्ञिकाः सुराः। पुनस्ते तुषिता देवा उत्तमे त्वन्तरे स्वयम् ॥ ३६ ॥
उत्तमस्य तु ते पुत्राः सत्यायां जज्ञिरे शुभाः। ततः सत्याः स्मृता देवा उत्तमे चान्तरे तदा ॥ ३७ ॥
अभजन् यज्ञभाजस्ते तृतीये द्वापरान्तरे । ते तु सत्याः पुनर्देवाः सम्प्राप्ते तामसेऽन्तरे ॥ ३८ ॥
हर्षा ये तमसः पुत्रा जज्ञिरे द्वादशैव तु । हरयो नाम ते देवा यज्ञभाजस्तथाऽभवन् ॥ ३९ ॥
ततस्ते हरयो देवाः प्राप्ते चारिष्णवेऽन्तरे । विकुण्ठायां ततस्ते वै चरिष्णोर्जज्ञिरे सुराः ॥
वैकुण्ठा नाम ते देवाः पञ्चमस्यान्तरे मनोः ॥ ४० ॥
ततस्ते वै पुनर्देवा वैकुण्ठाः प्राप्य चाक्षुषम् । साध्यायां द्वादश सुता जज्ञिरे धर्मसूनवः ॥ ४१ ॥

---

ब्रह्मा ने इस आशय के श्लोक का उच्चारण कर उन जय नामक देवगणों से पुनः कहा—'देववृन्द उस अन्तिम वैवस्वत मन्वन्तर के समाप्त हो जाने पर आप लोग हमारे पास यहाँ पुनः आएँगे और तभी हमारे साथ आपको शाश्वती सिद्धि प्राप्त होगी ।' देवताओं से ऐसी बातें कह कर ब्रह्मा अन्तर्धान हो गए ॥ २९-३० ॥

तदनन्तर ईश्वर (ब्रह्मा) के अन्तर्हित होने पर देवगण निर्भय हो गये और अणिमा आदि से संयुक्त होकर योगबल का आश्रय ले योगाभ्यास में दत्तचित्त हुए । जिससे उन सबों के शरीर समुद्र के समान विशाल बारह सरोवरों के रूप में परिणत हो गये जो जय नाम से विख्यात हुए । तदनन्तर स्वायंभुव नामक उस मन्वन्तर में वे देवगण अजिता के गर्भ से रुचि के बारह पुत्रों के रूप में उत्पन्न हुए, जो अजित गण के नाम से विख्यात हुए । विधि, मुनय (?), क्षेम, नन्द, अव्यय, प्राण, अपान, सुधामा, क्रतु, शक्ति, ध्रुव और स्थिति—ये बारह अजित देवगण ब्रह्मा के मानस पुत्र रूप में स्मरण किये गये हैं ॥ ३१-३४ ॥

ये देवगण उस स्वायंभुव मन्वन्तर में यज्ञ में अन्यान्य देवताओं के साथ यज्ञ भाग के अधिकारी माने गये । तदनन्तर स्वारोचिष मन्वन्तर में पुनः वे तुषिता के गर्भ से स्वारोचिष मनु के पुत्र रूप में उत्पन्न हुए । पुनः औत्तम मन्वन्तर में वे शुभदायी देवगण सत्या के गर्भ से उत्तम मनु पुत्र रूप में उत्पन्न हुए और उक्त मन्वन्तर में उसकी सत्य नाम से ख्याति हुई, तृतीय मन्वन्तर के द्वापर युग में वे देवगण यज्ञ भाग के अधिकारी हुए । वे सत्य नामक देवगण पुनः तामस नामक मन्वन्तर में तामस की हर्षा नामक पत्नी में हरि नाम से बारह पुत्रों के रूप में उत्पन्न हुए और यज्ञ भाग के भोक्ता बने ॥ ३५-३९ ॥

तदनन्तर चारिष्णव मन्वन्तर में वे हरि नामक देवगण चरिष्णु मनु की विकुण्ठा नामक पत्नी में उत्पन्न

ततस्ते वै पुनः साध्याः संक्षीणे चाक्षुषेऽन्तरे । उपस्थिते मनोः सर्गे पुनर्वैवस्वतस्य ह ॥ ४२ ॥
आद्ये त्रेतायुगमुखे प्राप्ते वैवस्वतस्य तु । अंशेन साध्यास्तेऽदित्यां मारीचात् कश्यपात् पुनः ॥ ४३ ॥
जज्ञिरे द्वादशादित्या वर्त्तमानेऽन्तरे पुनः । यदा त्वेते समुत्पन्नाश्चाक्षुषस्यान्तरे मनोः ॥ ४४ ॥
ततः स्वायम्भुवे साध्या जज्ञिरे द्वादशामराः । एवमाद्या जयास्ते वै शापात्समभवंस्तदा ॥ ४५ ॥
य इमां सप्तसम्भूतिं देवानां देवशासनात् । पठेद्यः श्रद्धया युक्तः प्रत्यवायं न गच्छति ॥ ४६ ॥
इत्येते भूतयः सप्त जयानां सप्तलक्षणाः । परिक्रान्ता मया चाद्य किं भूयः श्रोतुमिच्छथ ॥ ४७ ॥

ऋषय ऊचुः

दैत्यानां दानवानां च गन्धर्वोरगरक्षसाम् । सर्वभूतपिशाचानां पशूनां पक्षिवीरुधाम् ॥
उत्पत्तिं निधनं चैव विस्तरात् कथयस्व नः ॥ ४८ ॥
एवमुक्तस्तदा सूत उवाच ऋषिसत्तमान् । दितेः पुत्रद्वयं जज्ञे कश्यपादिति नः श्रुतम् ॥ ४९ ॥
कश्यपस्यात्मजौ तौ वै सर्वेभ्यः पूर्वजौ स्मृतौ । सूत्येऽहन्यतिरात्रस्य कश्यपस्याश्वमेधिके ॥ ५० ॥
हिरण्यकशिपुर्नाम प्रथमं ऋत्विगासनम् । दित्या गर्भाद्विनिःसृत्य तत्रासीनोच्चसंसदि ॥
हिरण्यकशिपुस्तस्मात् कर्मणा तेन सः स्मृतः ॥ ५१ ॥

ऋषय ऊचुः

हिरण्यकशिपोर्नाम जन्म चैव महात्मनः । प्रभावं चैव दैत्यस्य विस्तराद् ब्रूहि नः प्रभो ॥ ५२ ॥

---

हुए । इस पाँचवें मन्वन्तर में वे देवगण वैकुण्ठ नाम से विख्यात हुए । तदनन्तर चाक्षुष मन्वन्तर में आकर वे वैकुण्ठ नामक देवगण साध्या के गर्भ से धर्म के बारह पुत्रों के रूप में उत्पन्न हुए ॥ ४०-४१ ॥

तदनन्तर चाक्षुष मन्वन्तर की समाप्ति होने पर जब वैवस्वत मनु की कार्यावधि प्रारम्भ हुई तो वे साध्य देवगण पहले त्रेता युग के प्रारम्भिक काल में 'अंश भाग से अदिति में मरीचि-पुत्र कश्यप के संयोग से उत्पन्न हुए और इस प्रकार इस वर्तमान वैवस्वत मन्वन्तर में बारह आदित्यों के नाम से इसकी प्रसिद्धि हुई स्वायंभुव मन्वन्तर में जय नाम से विख्यात जो आदि देवगण थे वे ही चाक्षुष मन्वन्तर में शापवश साध्य नाम से विख्यात हुए और वे ही वैवस्वत मन्वन्तर में शापवश आदित्य नाम से भी विख्यात हुए । ब्रह्मा के शाप से होनेवाली देवताओं की इन सात उत्पत्तियों का वृत्तान्त जो श्रद्धापूर्वक पढ़ता है वह पाप में लिप्त नहीं होता । जय नामक देवगणों की इन सात उत्पत्तियों को कहा जा चुका, अब इसके बाद आप सब क्या सुनना चाहते हैं ॥ ४२-४७ ॥

ऋषियों ने कहा—सूत जी अब हम लोग दैत्य, दानव, गन्धर्व, उरग (सर्प राक्षस, सर्प भूत, पिशाच, पशु, पक्षी, एवं लता-वृक्षादि) की उत्पत्ति तथा विनाश का वृत्तान्त सुनना चाहते हैं, विस्तारपूर्वक बतलाइये ॥४८॥

ऋषियों के ऐसा पूछने पर उन सर्वश्रेष्ठ ऋषियों से श्रीसूतजी ने कहा, ऋषिवृन्द कश्यप के संयोग से दिति को दो पुत्र उत्पन्न हुए ऐसा हमने सुना है । कश्यप के वे दोनों आत्मज उनके अन्यान्य सन्तानों में सबसे ज्येष्ठ थे । कश्यप के अश्वमेध यज्ञ के अन्तर्गत अतिरात्र याम के सौत्य दिवस के अवसर पर वह प्रथम पुत्र दिति के गर्भ से निकलकर सभामण्डप में लगे हुए सर्वोच्च सिंहासन पर, जो पुरोहित के लिए निर्दिष्ट था, समासीन हो गया । अपने इसी अद्भुत कर्म के कारण वह हिरण्यकशिपु नाम से प्रथम ऋत्विग्गण स्मरण किया गया ॥ ४९-५१ ॥

सूत उवाच

कश्यपस्याश्वमेधोऽभूत् पुण्यो वै पुष्करे पुरा । ऋषिभिर्देवताभिश्च गन्धर्वैरुपशोभितः ॥ ५३ ॥
उत्कृष्टेनैव विधिना आख्यानादौ यथाविधि । आसनान्युपक्लृप्तानि काञ्चनानि तु पञ्च वै ॥ ५४ ॥
कुशपूतानि त्रीण्यत्र कूर्चफलकमेव च । मुख्यर्त्विजश्च चत्वारस्तेषां तान्युपकल्पयेत् ॥ ५५ ॥
शुभं तत्रासनं यत्तु होतुरर्थे प्रकल्पितम् । हिरण्मयं तथा दिव्यं दिव्यास्तरणसंस्तृतम् ॥ ५६ ॥
अन्तर्वत्नी दितिश्चैव पत्नीत्वं समुपागता । दश वर्षसहस्राणि गर्भस्तस्या अवर्तत ॥ ५७ ॥
स तु गर्भाद्विनिःसृत्य मातुर्वै उदरात्तदा । उपक्लृप्तासनं यत्तु होतुरर्थे हिरण्मयम् ॥
निषसाद स गर्भोऽत्र तत्राऽसीनः शशंस च ॥ ५८ ॥
आख्यानपञ्चमान् वेदान् महर्षिः काश्यपो यथा । तं दृष्ट्वा मुनयस्तस्य नामाकुर्वंस्तु तद्विधम् ॥ ५९ ॥
हिरण्यकशिपुस्तस्मात् कर्मणा तेन विश्रुतः। हिरण्याक्षोऽनुजस्तस्य सिंहिका तस्य चानुजा ॥
राहोः सा जननी देवी विप्रचित्तेः परिग्रहात् ॥ ६० ॥
हिरण्यकशिपुर्दैत्यश्चचार परमं तपः । शतं वर्षसहस्राणां निराहारो ह्यधः शिराः ॥ ६१ ॥
तं ब्रह्मा छन्दयामास दैत्यं तुष्टो वरेण तु । सर्वामरत्वं विप्रेभ्यः सर्वभूतेभ्य एव च ॥
योगाद्देवान् विनिर्जित्य सर्वदेवत्वमास्थितः ॥ ६२ ॥

---

ऋषियों ने कहा—प्रभो ! दैत्यपति महात्मा हिरण्यकशिपु का जन्म वृत्तान्त एवं प्रभाव का विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये । श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द ! प्राचीनकाल में पुष्कर क्षेत्र में कश्यप का एक अश्वमेध यज्ञ हुआ था, जिसमें ऋषि, देवताओं एवं गन्धर्वों के समूह आकर उस यज्ञ की शोभावृद्धि कर रहे थे । उस महान् यज्ञ में शास्त्रीय विधिपूर्वक आख्यान आदि के लिए पाँच सुवर्ण निर्मित आसन स्थापित किये गये थे ॥ ५२-५४ ॥

कुश से पवित्रित तीन आसन थे, एक पर कूर्च (कुश की मुट्ठी) और पाँचवें पर फलक स्थापित था । चार मुख्य पुरोहितों के लिए उन चार की स्थापना की गयी थी । उनमें एक पाँचवाँ जो सर्वश्रेष्ठ आसन था वह होता के लिए निर्दिष्ट किया गया था । वह दिव्य आसन नीचे से ऊपर तक सब सुवर्णमय था एवं बिछावन से सुशोभित हो रहा था । गर्भवती दिति, कश्यप की पत्नी के रूप में बगल में बैठी थी, उसके उदर में दस सहस्र वर्ष का गर्भ था ॥ ५५-५७ ॥

ठीक उसी समय वह गर्भ माता के उदर से निकलकर उस पाँचवें सुशोभित आसन पर, जो होता के लिए निर्दिष्ट था, बैठ गया और अपने पिता महर्षि कश्यप की भाँति वहीं से वेद एवं आख्यानात्मक पाँचवें वेद का व्याख्यान देने लगा । उस बालक को इस प्रकार देखकर सभी ऋषियों ने तदनुकूल नामकरण किया । अपने उक्त अद्भुत कर्म के कारण वह हिरण्यकशिपु नाम से विख्यात हुआ । उसका छोटा भाई हिरण्याक्ष था और सिंहिका छोटी बहन थी । वह सिंहिका देवी विप्रचित्त की पत्नी तथा राहु की माता हुई । दैत्यवर हिरण्यकशिपु ने परम कठोर तपस्या की । एक लाख वर्षों तक निराहार रहकर वह सिर को नीचे करके तपस्या में लीन रहा ॥ ५८-६१ ॥

हे विप्रवर्यवृन्द ! दैत्य हिरण्यकशिपु की इस घोर तपस्या से सन्तुष्ट होकर ब्रह्मा ने अपने वरदान से उसे प्रसन्न किया, जिससे उसने सभी जीवों द्वारा मृत्यु को न प्राप्त करने, अपने योगबल से देवताओं को भी पराजित

**दानवाश्चासुराश्चैव देवाः समा भवन्तु वै । मारुतेर्यन्महैश्वर्यमेष मे दीयतां वरः ॥ ६३ ॥**
**एवमुक्तोऽथ ब्रह्मा तु तस्मै दत्त्वा यथेप्सितम् । दत्त्वा तस्मै वरान् दिव्यान् तत्रैवान्तरधीयत ॥**
**हिरण्यकशिपुर्दैत्यः श्लोकैर्गीतः पुरातनैः ॥ ६४ ॥**
**राजा हिरण्यकशिपुर्यां यामाशां निषेवते । तस्यास्तस्या दिशो देवा नमश्चक्रुर्महर्षिभिः ॥ ६५ ॥**
**एवं प्रभावो दैत्येन्द्रो हिरण्यकशिपुर्द्विजाः । तस्यासीन्नरसिंहः स विष्णुर्मृत्युः पुरा किल ॥**
**नखैस्तु तेन निर्भिन्नस्ततः शुद्धा नखाः स्मृताः ॥ ६६ ॥**
**हिरण्याक्षसुताः पञ्च विक्रान्ताः सुमहाबलाः । उत्कुरः शकुनिश्चैव कालनाभस्तथैव च ॥ ६७ ॥**
**महानाभश्च विक्रान्तो भूतसन्तापनस्तथा । हिरण्याक्षसुता ह्येते देवैरपि दुरासदाः ॥ ६८ ॥**
**तेषां पुत्राश्च पौत्राश्च बाडेयः स गणः स्मृतः । शतं तानि सहस्राणि निहतास्तारकामये ॥ ६९ ॥**
**हिरण्यकशिपोः पुत्राश्चत्वारस्तु महाबलाः । प्रह्लादः पूर्वजस्तेषामनुह्लादस्तथैव च ॥**
**संह्लादश्च ह्रदश्चैव ह्रदपुत्रान्निबोधत ॥ ७० ॥**
**ह्लादो निसुन्दश्च तथा ह्रदपुत्रौ बभूवतुः । सुन्दोपसुन्दौ विक्रान्तौ निसुन्दतनयावुभौ ॥ ७१ ॥**
**ब्रह्मघ्नस्तु महावीर्यो मूकस्तु ह्रददायिनः । मारीचः सुन्दपुत्रस्तु ताडकामुपपद्यते ॥ ७२ ॥**
**ताडका निहता साऽथ राघवेण बलीयसा । मूको विनिहतश्चापि किराते सव्यसाचिना ॥ ७३ ॥**

---

कर देने तथा अमरो (देवताओं) के सभी धर्मों को प्राप्त करने का वरदान प्राप्त किया । इसके अतिरिक्त उसने यह वरदान याचना की कि सभी दानव एवं असुर भी देवताओं के समान ऐश्वर्यशाली हो जायें और मारुत (वायु) में जो महान् ऐश्वर्य है वह हमें प्राप्त हो । हिरण्यकशिपु की ऐसी वरदान याचना को सुनकर ब्रह्मा ने उसकी मनः कामना पूर्ण की और उन दिव्य वरदानों को देने के उपरान्त वे वहीं अन्तर्हित हो गये । उस परमप्रभावशाली दैत्य हिरण्यकशिपु की प्रशंसा पुराने लोग श्लोकों में गाया करते थे, जिसका आशय इस प्रकार है ॥ ६२-६४ ॥

वह राजा हिरण्यकशिपु जिस-जिस दिशा को जाता था उस उस दिशा के लिए महर्षियों समेत देवगण नमस्कार करते थे । हे विप्रवृन्द ! वह दैत्येन्द्र हिरण्यकशिपु सचमुच ऐसा ही प्रभावशाली था । यह सर्वप्रसिद्ध बात है कि प्राचीनकाल में उस हिरण्यकशिपु के मृत्युस्वरूप नरसिंह रूपधारी भगवान् विष्णु स्वयमेव हुए । उन्होंने अपने नखों से उस दैत्यराज की छाती फाड़ डाली थी, किन्तु उनके नख न तो गीले हुए न सूखे ही रहे, ऐसा कहा जाता है । हिरण्याक्ष के पाँच महाबलवान् एवं विक्रमशाली पुत्र हुए, जिनके नाम उत्कुर, शकुनि, कालनाभ, महानाभ तथा भूतसन्तापन थे । हिरण्याक्ष के ये पुत्र देवताओं द्वारा भी पराजित नहीं किये जा सकते थे ॥ ६५-६८ ॥

उन पुत्रों को जो पुत्र-पौत्रादि हुए वे वाडेयगणों के नाम से विख्यात हुए, उनकी संख्या एक लाख की थी, जो सब के सब तारकामय नामक संग्राम में नष्ट हुए । हिरण्यकशिपु के चार महाबलवान पुत्र हुए, जिनमें सबसे बड़े का नाम प्रह्लाद तथा उससे छोटे भाई का नाम अनुहाद था, दो उससे भी छोटे हुए, जिनके नाम संह्लाद और ह्रद थे । अब ह्रद के पुत्रों को कहता हूँ, सुनिये ॥ ६९-७० ॥

ह्रद के ह्राद और निसुन्द नामक दो पुत्र हुए । उनमें निसुन्द के सुन्द और उपसुन्द दो पुत्र हुए । ह्रद के उत्तराधिकारी सुन्द के पुत्र महाबलशाली ब्रह्मघ्न, मूक और मारीच हुए जो ताड़का से उत्पन्न हुए थे । वह ताड़का

उत्पन्ना महता चैव तपसा भाविताः स्वयम् । तिस्रः कोट्यस्तु तेषां वै मणिवर्त्तनिवासिनाम् ॥
अवध्या देवतानां वै निहताः सव्यसाचिना ॥ ७४ ॥
अनुह्लादसुतो वायुः सिनीवाली तथैव च । तेषां तु शतसाहस्रो गणो हालाहलः स्मृतः ॥ ७५ ॥
वैरोचनस्तु प्राह्लादिः पञ्च तस्यात्मजाः स्मृताः। गवेष्ठी कालनेमिश्च जम्भो बाष्कल एव च ॥
शम्भुस्तु अनुजस्तेषां स्मृताः प्रह्लादिसूनवः ॥ ७६ ॥
यथाप्रधानं वक्ष्यामि तेषां पुत्रान् दुरासदान् । शुम्भश्चैव निशुम्भश्च विष्वक्सेनो महौजसः ॥ ७७ ॥
गवेष्ठिनः सुता ह्येते जम्भस्य शतदुन्दुभिः । तथा दक्षश्च खण्डश्च त्रयस्तु जम्भसूनवः ॥ ७८ ॥
विरोधश्च मनुश्चैव वृक्षायुः कुशलीमुखः । बाष्कलस्य सुता ह्येते कालनेमिसुतान् श्रृणु ॥ ७९ ॥
ब्रह्मजित् क्षत्रजिच्चैव देवान्तकनरान्तकौ । कालनेमिसुता ह्येते शम्भोस्तु श्रृणुत प्रजाः ॥ ८० ॥
धनुको ह्यसिलोमा च नाबलश्च सगोमुखः। गवाक्षश्चैव गोमांश्च शम्भोः पुत्राः प्रकीर्त्तिताः ॥ ८१ ॥
विरोचनस्य पुत्रस्तु बलिरेकः प्रतापवान् । बलेः पुत्रशतं जज्ञे राजानः सर्व एव ते ॥ ८२ ॥
तेषां प्रधानाश्चत्वारो विक्रान्ताः सुमहाबलाः । सहस्रबाहुर्ज्येष्ठस्तु बाणो द्रविणसम्मतः ॥
कुम्भनाभो गर्द्दभाक्षः कुशिरित्येवमादयः ॥ ८३ ॥

---

बलवान् रामचन्द्र के हाथों मारी गयी । मूक को किरातयुद्ध में सव्यसाची अर्जुन ने मारा था । इन मणिवर्त निवासी दैत्यों के वंशधर तीन कोटि तक पहुँच गये, जो अपनी-अपनी घोर तपस्या से परम तेजस्वी तथा देवताओं से अवध्य थे, उन सबका संहार भी सव्यसाची ने किया था ॥ ७१-७४ ॥

अनुह्लाद के पुत्र वायु और सिनीवाली हुए, इनके पुत्र-पौत्रादिकों की संख्या लाखों तक पहुँच गयी, जो सब-के-सब हालाहलगण के नाम से स्मरण किये जाते हैं ॥ ७५ ॥

प्रह्लाद का पुत्र विरोचन हुआ, उसके पाँच छोटे भाई कहे जाते हैं, जिनके नाम गवेष्ठी, कालनेमि, जम्भ, बाष्कल और शम्भु हैं—ये पाँच प्रह्लाद के पुत्र कहे गये हैं ॥ ७६ ॥

उन दुर्धर्ष दैत्य पुत्रों की चर्चा केवल मुख्य मुख्य की गणना करते हुए कर रहा हूँ, उनमें से परमतेजस्वी शुम्भ, निशुम्भ और विष्वक्सेन—ये तीन गवेष्ठी के पुत्र हुए, जम्भ का पुत्र शतदुन्दुभि हुआ शतदुन्दुभि दक्ष और खण्ड—ये चार जम्भ के पुत्र हुए । विरोध, मनु, वृक्षायु और कुशलीमुख—ये चार बाष्कल के पुत्र कहे गये हैं। अब कालनेमि के पुत्रों वर्णन सुनिये । कालनेमि के ब्रह्मजित, क्षत्रजित, देवान्तक और नरान्तक नामक पुत्र थे। अब शम्भु के पुत्रों को सुनिये ॥ ७७-८० ॥

विमर्श—किसी-किसी प्रति में 'आत्मजाः' पाठ भी है, जिसके अनुसार 'पाँच पुत्र' अर्थ होगा किन्तु नामों के अन्त में 'प्रह्लादसूनवः' पाठ से इसकी असंगति होती है, क्योंकि ये पाँचों तो विरोचन के पुत्र हुए, और प्रह्लाद के पौत्र हुए । अतः 'अनुजाः' पाठ कुछ समीचीन मालूम पड़ता है । आगे चलकर विरोचन के केवल एक पुत्र होने की चर्चा आती है, इस पाठ से और भी पुष्टि होती है ।

सत्पुत्र धनुक, असिलोमा, नाबल, सगोमुख, गवाक्ष और गोमान—ये शम्भु के पुत्र कहे गये हैं । विरोचन का केवल एक पुत्र हुआ बलि जो परम प्रतापी था । उस बलि के सौ पुत्र हुए जो सब-के-सब राजा हुए । उन सौ

**शकुनी पूतना चैव कन्ये द्वे तु बलेः सुते । बलेः पुत्राश्च पौत्राश्च शतशोऽथ सहस्रशः ॥ ८४ ॥**
**बलिर्यो नामविख्यातो गणो विक्रान्तपौरुषः । बाणस्य चन्द्रमनसो लौहित्यमुपपद्यते ॥ ८५ ॥**
**दितिर्विनष्टपुत्रा वै तोषयामास कश्यपम् । स कश्यपः प्रसन्नात्मा सम्यगाराधितस्तया ॥ ८६ ॥**
**वरेण च्छन्दयामास सा च वव्रे वरं ततः । स तु तस्यै वरं प्रादात् प्रार्थितं भगवन् प्रभुः ॥**
**किमिच्छसि मयि शुभे मारीचस्तामभाषत ॥ ८७ ॥**
**मारीचं कश्यपं तुष्टं भर्तारं प्राञ्जलिस्तथा । हतपुत्राऽस्मि भगवान् आदित्यैस्तव सूनुभिः ॥ ८८ ॥**
**शक्रहन्तारमिच्छेयं पुत्रं दीर्घतपोऽन्वितम् । अहं तपश्चरिष्यामि गर्भमाधातुमर्हसि ॥ ८९ ॥**
**तस्यास्तद्वचनं श्रुत्वा मारीचः कश्यपस्तथा । प्रत्युवाच महातेजा दितिं परमदुःखिताम् ॥ ९० ॥**
**एवं भवतु भद्रं ते शुचिर्भव तपोधने । जनयिष्यति सत्पुत्रं शक्रहन्तारमाहवे ॥ ९१ ॥**
**पूर्णं वर्षशतं तावत् शुचिर्यदि भविष्यसि । पुत्रं त्रिलोकप्रचरमथ त्वं जनयिष्यसि ॥ ९२ ॥**
**एवमुक्त्वा महातेजास्तया समवसत् प्रभुः । तामालिङ्ग्य त्रिभुवनं जगाम भगवानृषिः ॥ ९३ ॥**
**गते भर्त्तरि सा देवी दितिः परमहर्षिता । कुशलं वनमासाद्य तपस्तेपे सुदारुणम् ॥ ९४ ॥**

---

पुत्रों में चार अत्यन्त प्रबल तथा पराक्रमी हुए, जिनमें सबसे ज्येष्ठ सहस्रबाहु बाण था । बाण परम समृद्ध दैत्य था । अन्य तीन कुम्भनाभ, गर्दभाक्ष और कुशि थे, इनके अतिरिक्त अन्य भी थे ॥ ८१-८३ ॥

बलि की शकुनी और पूतना नामक दो पुत्रियाँ थी । बलि के सैकड़ों और हजारों पुत्र-पौत्र थे । जिनके नाम बलिगण थे, वे सब परम विक्रमशील थे । इन्द्र के समान मनस्वी बाण की राजधानी लौहित्यपुर थी । पुत्रों के नष्ट हो जाने पर दिति ने सेवा द्वारा कश्यप को सन्तुष्ट किया । दिति की भली-भाँति सेवा करने पर कश्यप अति प्रसन्न हुए । तब दिति ने उनसे वरदान माँगा और भगवान् कश्यप ने उसके अभिलषित वरदान को दिया । तत्पश्चात् मरीचि पुत्र महर्षि कश्यप ने दिति से पूछा कि हे शुभे ! तुम क्या चाहती हो? ॥ ८४-८७ ॥

अपने पतिदेव मरीचि पुत्र महर्षि कश्यप को सुप्रसन्न देख दिति ने हाथ जोड़कर कहा, भगवन् आपके पुत्र आदित्यों (अदिति के पुत्रों द्वारा मेरे सभी पुत्रों का विनाश हो गया, अब मैं परम तपस्वी एवं इन्द्र को मारने में समर्थ एक पुत्र को प्राप्त करने की इच्छा करती हूँ । ऐसे प्रभावशाली पुत्र को प्राप्त करने के लिए मैं तपश्चर्या कर रही हूँ, आप गर्भाधान करें । ऐसी बातें सुन महान् तेजस्वी मरीचि पुत्र महर्षि कश्यप ने परम दुःखिनी दिति से कहा, हे तपोधने ! ऐसा ही होगा, तेरा कल्याण होगा, तू पवित्र आचरण कर । अवश्य ही युद्धस्थल में इन्द्र के संहार करने वाले सुपुत्र को तू उत्पन्न करेगी ॥ ८८-९१ ॥

यदि तू पूरे सौ वर्ष तक पवित्र रहेगी तो त्रैलोक्यविजयी पुत्र को उत्पन्न करेगी । ऐसी बातें दिति से कर महातेजस्वी महर्षि कश्यप ने उसके साथ सहवास किया और उसका आलिंगनकर त्रिभुवन भ्रमण के निमित्त गमन किया ॥ ९२-९३ ॥

पतिदेव कश्यप के चले जाने पर परम हर्षित हो देवी दिति ने कुशल वन में कठोर तप किया । उस घोर तपस्या में लीन दिति की उस सहस्रनेत्र देवराज इन्द्र ने अनेक प्रकार की सेवाएँ कीं । अग्नि, समिधा, कुश, काष्ठ, फल, मूल आदि तथा अन्यान्य पूजोपयोगी वस्तुओं को सहस्रनेत्र इन्द्र लाकर देते थे और परिश्रम के खेद को दूर

तपस्तस्यां तु कुर्वन्त्यां परिचर्यां चकार ह । सहस्राक्षः सुरश्रेष्ठः परया गुणसम्पदा ॥ ९५ ॥
अग्निं समित्कुशं काष्ठं फलं मूलं तथैव च । न्यवेदयत् सहस्राक्षो यच्चान्यदपि किञ्चन ॥ ९६ ॥
गात्रसंवाहनैश्चैव श्रमापनयनैस्तथा । शक्रः सर्वेषु कालेषु दितिं परिचचार ह ॥
एवमाराधिता शक्रमुवाचाथ दितिस्तथा ॥ ९७ ॥

दितिरुवाच

प्रीता तेऽहं सुरश्रेष्ठ दशवर्षाणि पुत्रक । अवशिष्टानि भद्रं ते भ्रातरं द्रक्ष्यसे ततः ॥ ९८ ॥
जयलिप्सां समाधास्ये लब्ध्वाऽहं तादृशं सुतम् । त्रैलोक्यविजयं पुत्र प्राप्स्यामि सह तेन वै ॥ ९९ ॥
एवमुक्त्वा दितिः शक्रं मध्यं प्राप्ते दिवाकरे । निद्रायापहृता देवी जान्वोः कृत्वा शिरस्तदा ॥ १०० ॥
दृष्ट्वा तामशुचिं शक्रः पादयोर्गतमूर्द्धजाम् । तस्यास्तदन्तरं लब्ध्वा जहास च मुमोद च ॥ १०१ ॥
तस्याः शरीरं विवृतं विवेशाथ पुरन्दरः । प्रविश्य चामितं दृष्ट्वा गर्भमिन्द्रो महौजसम् ॥
अभिनत्स प्रधानं तु कुलिशेन महायशाः ॥ १०२ ॥
भिद्यमानस्तदा गर्भो वज्रेण शतपर्वणा । रुरोद सस्वरं भीमं वेपमानः पुनः पुनः ॥
मा रोदीरिति तं गर्भं शक्रः पुनरभाषत ॥ १०३ ॥
तं गर्भं सप्तधाभूतं ह्येकैकं सप्तधा पुनः । कुलिशेन विभेदेन्द्रस्ततो दितिरबुध्यत ॥ १०४ ॥
न हन्तव्यो न हन्तव्य इत्येवं दितिरब्रवीत् । निष्पपातोदराद्वज्री मातुर्वचनगौरवात् ॥
प्राञ्जलिर्वज्रसहितो दितिं शक्रोऽभ्यभाषत ॥ १०५ ॥

---

करने के लिए गात्र संवाहन (मर्दन, पैर, सिर आदि का दबाना) करते थे । सभी लोकों को देखते हुए इन्द्र ने दिति की विधिवत् परिचर्या की । इस प्रकार इन्द्र द्वारा सत्कार एवं शुश्रूषा पाकर दिति ने कहा ॥ ९४-९७ ॥

दिति ने कहा—'हे सुरश्रेष्ठ ! मैं तुम्हारे ऊपर प्रसन्न हूँ । हे पुत्र ! तुम्हारे कल्याण के दस वर्ष और रह गये हैं । जब तुम अपने भाई को देखोगे । जय की अभिलाषा से युक्त परम पराक्रमशील पुत्र को प्राप्त कर मेरी सारी इच्छाएँ पूर्ण हो जायँगी । हे पुत्र ! उसी के साथ समस्त त्रैलोक्य विजय का मैं सुख अनुभव करूँगी ।' इन्द्र से ऐसी बातें कर दिति मध्याह्न के अवसर पर, जिस समय सूर्य आकाश के मध्य में विराजमान था, निद्रा से अभिभूत हो इन्द्र के दोनों जांघों पर सिर रखकर सो गयी ॥ ९८-१०० ॥

दोनों पैरों पर बाल बिखरने के कारण अपवित्र अवस्था में दिति को देखकर और अपने स्वार्थ साधन का उत्तम अवसर देखकर इन्द्र परम मुदित होकर हँसने लगे ॥ १०१ ॥

तदनन्तर महायशस्वी पुरन्दर ने दिति के फैले हुए शरीर में प्रवेश किया और प्रविष्ट होकर वहाँ महान् तेजस्वी एवं अपरिमित उस गर्भस्थ शिशु को देखकर अपने वज्र से उसको सात भागों में काट डाला । इन्द्र द्वारा वज्र से काटते समय वह गर्भस्थ शिशु भय से काँपने लगा और बार-बार भयानक स्वर में रोदन करने लगा । इन्द्र ने उस गर्भ से कहा कि मत रोओ और ऐसा कहकर उसे सात टुकड़ों में काट दिया । पुनः एक-एक टुकड़े को और सात-सात भागों में वज्र से काट दिया । तब तक दिति जाग गयी और इस प्रकार कहने लगी कि 'मत मारो, मत मारो' । माता की आज्ञा का गौरव रखने के लिए इन्द्र वज्र समेत उदर से बाहर निकले और हाथ जोड़कर दिति

अशुचिर्देवि सुप्तासि पादयोर्गतमूर्द्धजा । तदन्तरमहं लब्ध्वा शक्रहन्तारमाहवे ॥
भिन्नवान् गर्भमेतं ते बहुधा क्षन्तुमर्हसि ॥ १०६ ॥
तस्मिंस्तु विफले गर्भे दितिः परमदुःखिता । सहस्राक्षं ततो वाक्यं मातुर्नयनमब्रवीत् ॥ १०७ ॥
ममापराधाद्गर्भोऽयं यदि ते विफलीकृतः । नापराधोऽस्ति देवेश ऋषिपुत्र महाबल ॥ १०८ ॥
शत्रोर्वधे न दोषोऽस्ति तेन त्वां न शपामि भोः। प्रियं तु कर्त्तुमिच्छामि श्रेयो गर्भस्य मे कुरु ॥ १०९ ॥
भवन्तु मम पुत्राणां सप्त स्थानानि वै दिवि । वातस्कन्धानिमान् सप्त चरन्तु मम पुत्रकाः ॥
मरुतश्चेति विख्याता गणास्ते सप्त सप्तकाः ॥ ११० ॥
पृथिव्यां प्रथमस्कन्धो द्वितीयश्चैव भास्करे । सोमे तृतीयो विज्ञेयश्चतुर्थो ज्योतिषां गणे ॥ १११ ॥
ग्रहेषु पञ्चमश्चैव षष्ठः सप्तर्षिमण्डले । ध्रुवे तु सप्तमश्चैव वातस्कन्धः परस्तु सः ॥ ११२ ॥
तान्येते विचरन्त्वद्य काले काले ममात्मजाः। वातस्कन्धानिमान् भूत्वा चरन्तु मम पुत्रकाः ॥ ११३ ॥
पृथिव्यां प्रथमस्कन्धो अमेध्येभ्यो य आवहः । चरन्तु मम पुत्रास्ते प्रथमश्चरतां गणः ॥ ११४ ॥
द्वितीयश्चापि मेध्येभ्य आसूर्यात् प्रवहस्तु यः । वातस्कन्धं द्वितीयं तु द्वितीयश्चरतां गणः ॥ ११५ ॥
सूर्योर्द्ध्वं तु ततः सोमादुद्वहो यस्तु वै स्मृतः । वातस्कन्धं तु तं प्राहुस्तृतीयश्चरतां गणः ॥ ११६ ॥
सोमादूर्ध्वं तथर्क्षेभ्यश्चतुर्थः सुवहस्तु यः । चतुर्थो मम पुत्राणां गणस्तु चरतां विभो ॥ ११७ ॥

---

से बोले, हे देवि ! तुम अपवित्र अवस्था में सो गयी थी, तुम्हारे केश मेरे दोनों पैरों पर बिखरे हुए थे, ऐसे अवसर को पाकर मैंने युद्ध में मुझ इन्द्र का संहार करने वाले इस गर्भस्थ शिशु को अनेक टुकड़ों में काट डाला, मुझे क्षमा करो ॥ १०२-१०६ ॥

उस गर्भ के निष्फल हो जाने पर दिति को बड़ा दुःख हुआ और उसने अनुनयपूर्वक सहस्र नेत्र इन्द्र से कहा, हे देवेश ! यदि मेरे ही अपराध से यह मेरा गर्भ निष्फल हुआ है तो हे ऋषिपुत्र महाबलवान् ! इसमें तुम्हारा कोई अपराध नहीं है, क्योंकि शत्रु का वध करने में कोई दोष नहीं है । इसीलिए मैं तुम्हें शाप नहीं दे रही हूँ प्रत्युत तुम्हारा मङ्गल करने की मेरी इच्छा है, मेरे इस गर्भ का कल्याण करो ॥ १०७-१०९ ॥

स्वर्ग में मेरे इन पुत्रों को सात स्थान प्राप्त हों । मेरे ये पुत्र वायु के सात स्कन्धों में मरुत् नाम से विचरण करें । उनके एक-एक गण में सात-सात मरुत् हो । इनका पहला स्कन्ध पृथ्वी तल पर हो, दूसरा सूर्यमण्डल में हो, तीसरा चन्द्रमा में और चौथा ज्योतिगणों में हो, पाँचवाँ स्कन्ध ग्रहों में और छठवाँ सप्तर्षिमण्डल में हो, सबसे आखिरी स्कन्ध जो सातवाँ होगा वह ध्रुवमण्डल में होगा । इस प्रकार उन मण्डलों में ये मेरे पुत्रगण समय-समय पर विचरण करते रहें ॥ ११०-११३ ॥

पृथ्वीतल से लेकर मेघमण्डलपर्यन्त प्रथम स्कन्ध जो आवह नामक है, उसमें मेरे सातों गणों में से प्रथम गण के सात पुत्र विचरण करें । द्वितीय प्रवह नामक स्कन्ध जो कि मेघमण्डल से लेकर सूर्यमण्डलपर्यन्त है, उसमें हमारे पुत्रों का द्वितीय गण विचरण करे । सूर्यमण्डल से ऊपर चन्द्रमण्डल तक जो उद्ग्रह नामक वातस्कन्ध कहा गया है, उसमें हमारे पुत्रों का तीसरा गण विचरण करे । चन्द्रमा से ऊपर नक्षत्रमण्डलपर्यन्त चौथा सुवह नामक

यक्षेभ्यश्च तथैवोर्द्ध्वमाग्रहाद्विवहस्तु यः । पञ्चमं पञ्चमः सौम्यः स्कन्धस्तु चरतां गणः ॥ ११८ ॥
ऊर्ध्वं ग्रहादृषिभ्यस्तु षष्ठो यो वै पराहतः । चरन्तु मम पुत्रास्तु तत्र षष्ठे गणे तु ये ॥ ११९ ॥
सप्तर्षयस्तथैवोर्द्ध्वमाध्रुवात् सप्तमस्तु यः । वातस्कन्धः परिवहस्तत्र तिष्ठन्तु मे सुताः ॥ १२० ॥
एतत्सर्वं चरन्त्वेते काले काले ममात्मजाः । तत्र तेन च नाम्ना वै भवन्तु मरुतस्त्विमे ॥ १२१ ॥
ततस्तेषां तु नामानि मातापुत्रौ प्रचक्रतुः । तत्कृते कर्मभिश्चैव मरुतो वै पृथक् पृथक् ॥ १२२ ॥
सत्त्वज्योतिस्तथादित्यः सत्यज्योतिस्तथाऽपरः। तिर्यग्ज्योतिश्च सज्योतिर्ज्योतिष्मानपरस्तथा॥ १२३ ॥
प्रथमस्तु गणः प्रोक्तो द्वितीयं मे निबोधत । ऋतजित्सत्यजिच्चैव सुषेणः सेनजित्तथा ॥ १२४ ॥
सत्यमित्रोऽभिमित्रश्च हरिमित्रस्तथाऽपरः । गण एष द्वितीयस्तु तृतीयं मे निबोधत ॥ १२५ ॥
ऋतः सत्यो ध्रुवो धर्त्ता विधर्ताऽथ विधारयः । ध्वान्तश्चैव धुनिर्ह्युग्रो भीमश्चैवाभयस्तथा ॥
अभियुः साक्षिपश्चैवमाह्वयश्च गणः स्मृतः ॥ १२६ ॥
इदृक् चैव तथान्यादृक् यादृक् च प्रतिकृत्त था । ऋक्तथा समितिश्चैव संरम्भश्च तथा गणः ॥ १२७ ॥
इदृक् च पुरुषश्चैव अन्यादृक्षाच्च चेतसः । समितासमितदृक्षाच्च प्रतिदृक्षाच्च वै गुणाः ॥ १२८ ॥
मरुतिद्सरतश्चैव तथा देवो दिशोऽपरः । यजुश्चैवानुदृक्सामस्तथाऽन्यो मानुषीविशः ॥
दैत्या देवाः समाख्याताः सप्तैते सप्तका गणाः ॥ १२९ ॥

---

जो वातस्कन्ध है, हे विभो ! उनमें उन सब का चौथा गण विचरण करे ॥ ११४-११७ ॥

नक्षत्रमण्डल के ऊपर से लेकर ग्रहों के मण्डल तक जो पाँचवाँ विवह नामक स्कन्ध है उसमें उनका पाँचवाँ सुन्दर गण विचरण करे । उक्त ग्रहमण्डल से ऊपर सप्तर्षिमण्डलपर्यन्त छठवाँ पराहत नामक जो स्कन्ध है, उसमें हमारे पुत्रों के छठवें गणों में रहने वाले विचरण करें ॥ ११८-११९ ॥

इसी प्रकार सप्तर्षिमण्डल से ऊपर ध्रुवमण्डलपर्यन्त जो सातवाँ परिवह नामक वायुस्कन्ध है, उसमें हमारे पुत्रों का सातवाँ गण निवास करे । ये मेरे आत्मज गण समय-समय पर उक्त स्कन्धों में विचरण करते रहें । और तुम्हारे रखे गये 'मरुत्' नाम से विख्यात हों । इस प्रकार बातें करने के उपरान्त माता और पुत्र ने उन सबों का नामकरण संस्कार किया । इन्द्र के (मा रोदी) (मत रोओ) इस कथन को लेकर उन सबों का नाम मरुत् गण पड़ा, उनके पृथक्-पृथक् नाम इस प्रकार हैं ॥ १२०-१२२ ॥

१. सत्त्वज्योति, आदित्य, सत्यज्योति, तिर्यग्ज्योति, सज्योति और ज्योतिष्मान् प्रथम गण के मरुत् कहे गये हैं। अब दूसरे गणों की नामावली सुनिये २. ऋतजित्, सत्यजित्, सुषेण, सेनजित्, सत्यमित्र, अभिमित्र और हरिमित्र—ये द्वितीय गण के मरुत् हैं, तृतीय गण को सुनिये ॥ १२३-१२५ ॥

३. ऋत, सत्य, ध्रुव, धर्ता, विधर्ता, विधारय, ध्वान्त, ४. धुनि, उग्र, भीम, अभय, अभियु, साक्षिप, आह्वय, ये तीसरे एवं चौथे गणों के मरुत् हैं । ५. ईदृक्, अन्यादृक्, यादृक्, प्रतिकृत्, ऋक्, समिति और संरम्भ ये पाँचवें गण के मरुत् हैं । ६. ईदृक, पुरुष, अन्यादृक्ष, चेतस्, समिता, समिवृक्ष और प्रतिदृक्ष ये एक गण के मरुत् हैं । ७. मरुतिद्, सरत, दिश, यजु, अनुक् साम, मानुषीविश और देव दैत्य, ये सात-सात के एक-एक गण हैं ॥ १२६-१२९ ॥

एते ह्येकोनपञ्चाशन्मरुतो नामतः स्मृताः । प्रसंख्यातास्तथा ताभ्यां दित्या चन्द्रेण चैव हि ॥ १३० ॥
श्रुत्वा तेषां तु नामानि दितिरिन्द्रमुवाच ह । वातस्कन्धं चरन्त्वेते मम पुत्राश्च पुत्रक ॥
विचरन्तु च भद्रं ते देवैः सह ममात्मजाः ॥ १३१ ॥
तस्यास्तद्वचनं श्रुत्वा सहस्राक्षः पुरन्दरः । उवाच प्राञ्जलिर्भूत्वा मातर्भवतु तत्तथा ॥ १३२ ॥
सर्वतेमद्यथोक्तं ते भविष्यन्ति न संशयः । देवभूता महात्मानः कुमारा देवसंमताः ॥
देवैः सह भविष्यन्ति यज्ञभाजस्तथात्मजाः ॥ १३३ ॥
तस्मात्ते मरुतो देवाः सर्वे चेन्द्रानुजामराः । विज्ञेयाश्चामराः सर्वे दितिपुत्रास्तपस्विनः ॥ १३४ ॥
एवं तौ निश्चयं ज्ञात्वा मातापुत्रौ तपोधनौ । जग्मतुस्त्रिदिवं हृष्टौ शक्रोऽपि त्रिदिवं गतः ॥ १३५ ॥
मरुतां हि शुभं जन्म श्रृणुयाद्यः पठेत वा । नावृष्टिभयमाप्नोति बह्वायुश्च भवेत्ततः ॥ १३६ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे कश्यपीयप्रजासर्गो नाम
षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

* * *

---

ये उपर्युक्त उनचास मरुत् गण के नाम से विख्यात हैं । इन्द्र और दिति ने इनकी गणना और नामकरण किया । इस प्रकार इन सबों के नामकरण हो जाने पर दिति ने इन्द्र से कहा—हे पुत्र ! ये पुत्रगण उपर्युक्त वायु स्कन्धों में विचरण करें, तुम ऐसा ही करो कि देवताओं के साथ ये मेरे पुत्रगण सुखपूर्वक विचरण करें । दिति की बातें सुनकर सहस्रनेत्र पुरन्दर ने हाथ जोड़कर निवेदन किया, हे मातः ! आपकी जैसी आज्ञा है वैसा ही होगा । इसमें तनिक भी सन्देह मत करो, जैसी आपकी इच्छा है वैसा ही मैं करूँगा । ये तुम्हारे महात्मा पुत्रगण देव तुल्य हैं, यहीं नहीं देवताओं से भी सम्माननीय हैं, देवताओं के साथ ये भी यज्ञ में भाग पाने के अधिकारी होंगे ॥ १३०-१३३ ॥

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द ! यही कारण है कि उन मरुत् गणों की गणना देवताओं में हुई । इन्द्र के अनुज के रूप में उन सबों को अमरत्व की भी प्राप्ति हुई । वे परम तपस्वी दिति के पुत्र होकर भी अमर माने गये । इस प्रकार का निश्चय कर वे तपस्वी माता पुत्र परम हर्षित हुए, दिति अपने निवास स्थान को और इन्द्र स्वर्गलोक को प्रस्थान कर गए । जो कोई मरुत् गणों के मङ्गलकारी जन्म वृत्तान्त को सुनता है अथवा पढता है उसे दीघार्यु की प्राप्ति होती है और वह कभी अनावृष्टि के कारण कष्ट अनुभव नहीं करता ॥ १३४-१३६ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में कश्यपीयप्रजासर्गवर्णन नामक छठवाँ अध्याय**
(सरसठवाँ अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन**
**मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ६ ॥**

* * *

# अथ सप्तमोऽध्यायः

## कश्यपीयप्रजासर्गः

सूत उवाच

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि दनुपुत्रान्निबोधत। अभवन् दनुपुत्रास्तु वंशे ख्याता महासुराः ॥ १ ॥
विप्रचित्तिप्रधानास्ते शतं तीव्रपराक्रमाः। सर्वे लब्धवराश्चैव सुतप्ततपसस्तथा ॥ २ ॥
सत्यसन्धाः पराक्रान्ताः क्रूरा मायाविनश्च ते। महाबला अयज्वानो ह्यब्रह्मण्याश्च दानवाः ॥
कीर्त्यमानान्मया सर्वान् प्राधान्येन निबोधत ॥ ३ ॥
द्विमूर्द्धा शङ्कुकर्णश्च तथा शङ्कुनिरामयः। शङ्कुवर्णो महाविश्वो गवेष्ठिर्दुन्दुभिस्तथा ॥ ४ ॥
अजामुखोऽथ भगवान् शिलो वामनसस्तथा। मरीचिरक्षकश्चैव महागार्ग्योऽङ्गिरावृतः ॥ ५ ॥
विक्षोभ्यश्च सुकेतुश्च सुवीर्यः सुहृदस्तथा। इन्द्रजिद्विश्वजिच्चैव तथा सुरविमर्द्दनः ॥ ६ ॥
एकचक्रः सुबाहुश्च तारकश्च महाबलः। वैश्वानरः पुलोमा च प्रवीणोऽथ महाशिराः ॥ ७ ॥
स्वर्भानुर्वृषपर्वा च मुण्डकश्च महासुरः। धृतराष्ट्रश्च सूर्यश्च चन्द्र इन्द्रश्च तापिनः ॥ ८ ॥

---

# सातवाँ अध्याय

## (अड़सठवाँ अध्याय)

## कश्यप की सन्ततियों की सृष्टि का वर्णन

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द ! अब इसके उपरान्त मैं दनु के पुत्रों का वृत्तान्त कह रहा हूँ, सुनिये। वे दनु के पुत्र अपने वंश में परम विख्यात एवं महान् असुर थे ॥ १ ॥

उनमें सबका प्रधान विप्रचित्ति था, उनकी संख्या सैकड़ों में थी। वे सभी परम पराक्रमी थे और उन सभी को वरदान मिले हुए थे। वे सभी परम तपस्वी, दृढ प्रतिज्ञ, विक्रमशील, क्रूर एवं मायावी थे। वे महाबलवान् थे और यज्ञादि में उनकी निष्ठा नहीं थी। वे ब्राह्मण धर्म के विरोधी थे। उन्हें लोग दानव के नाम से जानते हैं। उन सभी में जो प्रधान दानव हो गये हैं, उनका मैं वर्णन कर रहा हूँ, सुनिये ॥ २-३ ॥

द्विमूर्धा, शङ्कुकर्ण, शङ्कुनिरामय शङ्कुवर्ण, महाविश्व, गवेष्ठि, दुन्दुभि, अजामुख, ऐश्वर्यशाली शिल, वामनस, मरीचि, रक्षक, महागार्ग्य, अङ्गिरावृत, विक्षोभ्य, सुकेतु, सुवीर्य, सुहृद, इन्द्रजित्, विश्वजित्, सुरविमर्दन,

**सूक्ष्मश्चैव निचन्द्रश्च ऊर्णनाभो महागिरिः । असिलोमा सुकेशश्च सदश्च बलको दश ॥ ९ ॥**
**तथा गगनमूर्द्धा च कुम्भनाभा महोदरः । प्रमोदाहश्च कुपथो हयग्रीवश्च वीर्यवान् ॥ १० ॥**
**असुरश्च विरूपाक्षः सुपथोऽथ महासुरः । अजो हिरण्मयश्चैव शतमायुश्च शम्बरः ॥ ११ ॥**
**शरभः शलभश्चैव सूर्याचन्द्रमसावुभौ । असुराणां सुरावेतौ सुराणां साम्प्रताविमौ ॥ १२ ॥**
**इति पुत्रा दनोर्वंशाः प्रधानाः परिकीर्तिताः । तेषामपरिसङ्ख्येयं पुत्रपौत्राद्यनन्तकम् ॥ १३ ॥**
**इत्येते त्वसुराः प्रोक्ता दैतेया दानवाश्च ये । स्वर्भानुस्तु स्मृतो दैत्यो ह्यनुभानुर्दनोः सुतः ॥**
**इमे तु वंशानुगता दनोः पुत्रास्तु ये स्मृताः ॥ १४ ॥**
**एकाक्ष ऋषभोरिष्टः प्रबन्धनरकावपि । इन्द्रबाधनकेशी च मेरुः शम्बोऽथ धेनुकः ॥ १५ ॥**
**गवेष्ठिश्च गवाक्षश्च तालकेतुश्च वीर्यवान् । एते मनुष्यधर्मास्तु दनोः पुत्रा मया स्मृताः ॥ १६ ॥**
**दैत्यदानवसंहर्षे जाता भीमपराक्रमाः । सिंहिकायामथोत्पन्ना विप्रचित्तिसुतास्त्विमे ॥ १७ ॥**
**सैंहिकेया इति ख्याताश्चतुर्दश महासुराः । शतगालश्च बलवान्न्यासः शाम्बस्तथैव च ॥ १८ ॥**
**अनुलोमः शुचिश्चैव वातापिश्च सितांशुकः । हरः कल्पः कालनाभो भौमश्च नरकस्तथा ॥ १९ ॥**
**राहुर्ज्येष्ठस्तु तेषां वै चन्द्रसूर्यप्रमर्दनः । इत्येते सिंहिकापुत्रा देवैरपि दुरासदाः ॥ २० ॥**
**दारुणाभिजनाः क्रूराः सर्वे ब्रह्मद्विषश्च ते । दशान्यानि सहस्राणि सैंहिकेयो गणः स्मृतः ॥ २१ ॥**

---

एकचक्र, सुबाहु, महाबलवान् तारक, वैश्वानर, पुलोमा, प्रवीण, महाशिरा, स्वर्भानु, वृषपर्वा, महाअसुर मुण्डक, धृतराष्ट्र, सूर्य, चन्द्र, इन्द्र, तापिन्, सूक्ष्म, निचन्द्र, ऊर्णनाभ, महागिरि, असिलोमा, सुकेश, सद, बलक, गगनमूर्धा, कुम्भनाभ, महोदर, प्रमोदाह, कुपथ, पराक्रमी हयग्रीव, असुर विरूपाक्ष, महासुर सुपथ, अज, हिरण्मय शतमायु, शम्बर, शरभ और शलभ—ये प्रमुख दानवगण कहे गये हैं । सूर्य और चन्द्रमा ये दोनों पहले असुरों के देवता थे, इस समय ये देवताओं के देवता है ॥ ४-१२ ॥

दनु के वंश में उत्पन्न ये प्रधान दानव कहे जाते हैं । इन सबों के पुत्र-पौत्रादि की संख्या असंख्य और अनन्त है । दिति और दनु के पुत्रगणों का, जो सब असुर नाम से विख्यात हैं उनका परिचय कहा जा चुका । स्वर्भानु (राहू) दिति का पुत्र कहा गया है । अनुभानु दनु का पुत्र होने के कारण दानव कहा गया है । ये उपर्युक्त वंश परम्परागत दनु के पुत्र स्मरण किये जाते हैं ॥ १३-१४ ॥

एकाक्ष, ऋषभ, रिष्ट, प्रबन्ध, नरक, इन्द्रबाधन, केशी, मेरु, शम्ब, धेनुक, गवेष्ठि, गवाक्ष, पराक्रमी तालकेतु ये दनु के पुत्र मनुष्यों के धर्म-कर्म का आचरण करनेवाले हैं—ऐसा मैं जानता हूँ । विप्रचित्ति के अत्यन्त पराक्रमशील चौदह पुत्र दैत्यों और दानवों के संघर्ष में सिंहिका के संयोग से उत्पन्न हुए थे । इस कारणवश वे चौदहों महान् असुर सैंहिकेय के नाम से प्रसिद्ध हुए । जिनके नाम शतगाल, बलवान् न्यास, शाम्ब, अनुलोम, शुचि, वातापि, सितांशुक, हर, कल्प, कालनाभ, भौम और नरक, इनमें सबसे ज्येष्ठ पुत्र का नाम राहु था जो चन्द्रमा और सूर्य को कष्ट देने वाला था । ये सिंहिका के पुत्रगण देवताओं से भी अजेय थे और वे सब के सब परम चित्तवृत्तिवाले क्रूर तथा ब्रह्मद्वेषी थे । इनके अतिरिक्त अन्य दस सहस्र राक्षसों का समूह था जो राहू के गण नाम से स्मरण किये जाते हैं ॥ १५-२१ ॥

॥ २२ ॥
निहतो जामदग्न्येन भार्गवेण बलीयसा । स्वर्भानोस्तु प्रभा कन्या पुलोम्नोऽथ शची तथा ॥ २२ ॥
उपदानवी मयस्यापि शर्मिष्ठा वार्षपर्वणी । पुलोमा कालिका चैव वैश्वानरसुते उभे ॥ २३ ॥
प्रभाया नहुषः पुत्रो जयन्तश्च शचीसुतः । पुरुं जज्ञेऽथ शर्मिष्ठा दुष्यन्तमुपदानवी ॥ २४ ॥
वैश्वानरसुते ह्येते पुलोमा कालिका उभे । उभे ह्यपि तु ते कन्ये मारीचस्य परिग्रहे ॥ २५ ॥
ताभ्यां पुत्रसहस्राणि षष्टिर्दानवपुङ्गवाः । चतुर्दश तथान्यानि हिरण्यपुरवासिनाम् ॥ २६ ॥
पौलोमाः कालकेयाश्च दानवाः सुमहाबलाः । अवध्या देवतानां ते निहताः सव्यसाचिना ॥ २७ ॥
मयस्य जाता ये पुत्राः सर्वे वीरपराक्रमाः । मायावी दुन्दुभिश्चैव वृषश्च महिषस्तथा ॥ २८ ॥
बालिको वज्रकर्णश्च कन्या मन्दोदरी तथा । दैत्यानां दानवानां च सर्ग एष प्रकीर्त्तितः ॥ २९ ॥
दनायुषायाः पुत्रास्तु स्मृताः पञ्च महाबलाः । अरूरुर्बलिजम्भौ च विरक्षश्च विषस्तथा ॥ ३० ॥
अरूरोस्तनयः क्रूरो धुन्धुर्नाम महासुरः । निहतः कुवलाश्वेन उत्तङ्कवचनात् किल ॥ ३१ ॥
बलेः पुत्रौ महावीर्यौ तेजसाप्रतिमावुभौ । कुम्भिलश्चक्रवर्मा च स कर्णः पूर्वजन्मनि ॥ ३२ ॥
विरक्षस्यापि पुत्रौ द्वौ कालकश्च वरश्च तौ । विषस्य त्वभवन् पुत्राश्चत्वारः क्रूरकर्मणः ॥
श्राद्धहा यज्ञहा चैव ब्रह्महा पशुहा तथा ॥ ३३ ॥

---

उसका संहार बलवान् भृगु वंशोद्भव जामदग्न्य परशुराम ने किया था । राहू की कन्या का नाम प्रभा था । यह पुलोमा की पुत्री शची थी । मय दानव की पुत्री उपदानवी और वृषपर्वा की पुत्री शर्मिष्ठा थी । पुलोमा और कालिका ये दोनों वैश्वानर की पुत्रियाँ थीं ॥ २२-२३ ॥

जिनमें से प्रभा का पुत्र नहुष और शची का पुत्र जयन्त हुआ । शर्मिष्ठा ने पुरु को और उपदानवी ने दुष्यन्त को उत्पन्न किया । पुलोमा और कालिका जो वैश्वानर की दोनों पुत्रियाँ थीं, ये दोनों ही मरीचिपुत्र कश्यप की स्त्रियाँ हुई ॥ २४-२५ ॥

उन दोनों से साठ सहस्र प्रमुख दानव पुत्र उत्पन्न हुए । इनके अतिरिक्त चौदह सहस्र अन्य दानवों की भी उत्पत्ति हुई जो हिरण्यपुर निवासी थे । पुलोमा और कालिका से उत्पन्न होने वाले पौलोम और कालकेय नामक दानवगणों की उत्पत्ति हुई जो महाबलवान् थे । देवता भी उनका वध नहीं कर सकते थे । उनका संहार सव्यसाची अर्जुन ने किया ॥ २६-२७ ॥

मय के जो पुत्र हुए वे सब के सब बड़े वीर और पराक्रमी थे, उनके नाम मायावी, दुन्दुभि, वृष, महिष, बालिक और वज्रकर्ण थे । मय दानव की कन्या मन्दोदरी थी । दैत्यों और दानवों की सृष्टि की यह कथा मैंने आप लोगों से कह दिया ॥ २८-२९ ॥

दनायुषा के पाँच महाबलवान् पुत्र कहे जाते हैं । जिनके नाम अरुरु, बलि, जन्म, विरक्ष और विष थे । अरुरु का पुत्र धुन्धु नामक महान् असुर था, जो क्रूर प्रकृति का था, उसका संहार उत्तङ्क के कहने पर कुवलाश्व ने किया था । बलि के दो अनुपम तेजस्वी एवं पराक्रमी पुत्र कुम्भिल और चक्रवर्मा हुए । यह बलि पूर्व जन्म में कर्ण था । विरक्ष के भी कालक और वर नामक दो पुत्र थे । विष के अतिक्रूरकर्मा चार पुत्र हुए, जो श्राद्धहा, यज्ञहा, ब्रह्महा और पशुहा के नाम से विख्यात थे ॥ ३०-३३ ॥

क्रान्ता दनायुषापुत्रा वृत्रस्यापि निबोधत । जज्ञिरे श्वसनाद् घोराद् वृत्रस्येन्द्रेण युध्यतः ॥ ३४ ॥
भर्त्तारो मनसा ख्याता राक्षसाः सुमहाबलाः । शतं तानि सहस्राणि महेन्द्रानुचराः स्मृताः ॥ ३५ ॥
सर्वे ब्रह्मविदः सौम्या धार्मिकाः सूक्ष्ममूर्त्तयः। प्रजास्वन्तर्गताः सर्वे निवसन्ति सुधार्मिकाः ॥ ३६ ॥
दैत्यानां दानवानां च सर्गं एष प्रकीर्त्तितः । प्रवाह्यजनयत् पुत्रान् यज्ञै वै गायनोत्तमान् ॥ ३७ ॥
सत्त्वः सत्वात्मकश्चैव कलापश्चैव वीर्यवान् । कृतवीर्यो ब्रह्मचारी सुपाण्डुश्चैव सप्तमः ॥ ३८ ॥
पनश्चैव तरण्यश्च सुचन्द्रो दशमस्तथा । इत्येते देवगन्धर्वा विज्ञेयाः परिकीर्त्तिताः ॥ ३९ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे कश्यपीयप्रजासर्गो नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

* * *

---

दनायुषा के चार पुत्रों का विवरण मैंने कह दिया । अब वृत्र के वृत्तान्त को सुनिये । इन्द्र के साथ युद्ध करते समय वृत्र के घोर श्वास से अतिबलवान्, भरण-पोषण करने वाले, मानस नाम से विख्यात राक्षसों की उत्पत्ति हुई । जिनमें से एक लक्ष महेन्द्र के अनुचर कहे जाते हैं ॥ ३४-३५ ॥

वे सभी ब्रह्मज्ञानी, सौम्य, धार्मिक एवं सूक्ष्ममूर्तिधारी हैं । वे प्रकृति से परम धार्मिक एवं प्रजावर्ग में निवास करने वाले हैं । दैत्यों एवं दानवों की यह सृष्टि कथा कही जा चुकी । प्रवाही ने यज्ञ क्षेत्र में सुप्रसिद्ध गायक पुत्रों को उत्पन्न किया, जिनके नाम इस प्रकार हैं—सत्त्व, सत्त्वात्मक, कलाप, वीर्यवान्, कृतवीर्य, ब्रह्मचारी, सुपाण्डु, पन, तरण्य और सुचन्द्र । इन दसों पुत्रों को देवताओं का गन्धर्व कहा गया है ॥ ३६-३९ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में कश्यपीयप्रजासर्ग नामक सप्तम अध्याय** (अरसठवाँ अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ७ ॥**

* * *

# अथ अष्टमोऽध्यायः

## कश्यपीयप्रजासर्गः

सूत उवाच

गन्धर्वाप्सरसः पुण्या मौनेयाः परिकीर्त्तिताः । चित्रसेनोग्रसेनश्च ऊर्णायुरनघस्तथा ॥ १ ॥

धृतराष्ट्रः पुलोमा च सूर्यवर्च्चास्तथैव च । युगपत्तृणपत्कालिर्दितिश्चित्ररथस्तथा ॥ २ ॥

त्रयोदशो भ्रमिशिराः पर्जन्यश्च चतुर्दशः । कलिः पञ्चदशश्चैव नारदश्चैव षोडशः ॥

इत्येते देवगन्धर्वा मौनेयाः परिकीर्त्तिताः ॥ ३ ॥

चतुस्त्रिंशद्यवीयस्यस्तेषामप्सरसः शुभाः । अन्तरा दारवत्या च प्रियमुख्या सुरोत्तमा ॥ ४ ॥

मिश्रकेशी तथा शाची पर्णिनी वाऽप्यलम्बुषा । मारीची पुत्रिका चैव विद्युद्वर्णा तिलोत्तमा ॥ ५ ॥

अद्रिका लक्षणा चैव देवी रम्भा मनोरमा । सुवरा च सुबाहुश्च पूर्णिता सुप्रतिष्ठिता ॥ ६ ॥

पुण्डरीका सुगन्धा च सुदन्ता सुरसा तथा । हेमसारा सुती चैव सुवृत्ता कमला च या ॥ ७ ॥

सुभुजा हंसपादा च लौकिक्योऽप्सरसस्तथा । गन्धर्वाप्सरसो ह्येता मौनेयाः परिकीर्त्तिताः ॥ ८ ॥

---

# आठवाँ अध्याय

(उनसठवाँ अध्याय)

## कश्यप की प्रजासृष्टि का वर्णन

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द ! पुण्यात्मा गन्धर्व एवं अप्सराएँ मुनि की सन्ततियाँ कही गयी हैं । चित्रसेन, उग्रसेन, ऊर्णायु, अनभ, धृतराष्ट्र, पुलोमा, सूर्यवर्चा, युगपत् तृणपत्, कालि, दिति, चित्ररथ, भ्रमिशिरा, पर्जन्य, कलि और नारद—ये सोलह मुनि के पुत्रदेव गन्धर्व कहे गये हैं ॥ १-३ ॥

इन सबों से छोटी चौंतीस कल्याणी अप्सराएँ हैं । जिनके नाम हैं—अन्तरा, दारवत्या, प्रियमुख्या, सुरोत्तमा, मिश्रकेशी, चाशी, वर्णिनी, अलम्बुषा, मारीची, पुत्रिका, विद्युद्वर्णा, तिलोत्तमा, अद्रिका, लक्षणा, रम्भा, मनोरमा, सुवरा, सुबाहु पुर्णिता, सुप्रतिष्ठिता, पुण्डरीका, सुगन्धा, सुदन्ता, सुरसा, हेमा, शारद्वती, सुवृत्ता, कमला, सुभुजा और हंसपादा । ये सभी लौकिक अप्सराएँ कहीं गई हैं । उपर्युक्त गन्धर्व एवं अप्सराएँ मुनि की सन्तान कही गयी हैं ॥ ४-८ ॥

गन्धर्वाणां दुहितरो मया याः परिकीर्त्तिताः। तासां नामानि सर्वासां कीर्त्त्यमानानि मे श्रृणु ॥ ९ ॥
सुयशा प्रथमा तासां गान्धर्वी तदनन्तरम् । विद्यावती चारुमुखी सुमुखी च वरानना ॥ १० ॥
तत्रेमे सुयशापुत्रा महाबलपराक्रमाः । प्रचेतसः सुता यक्षास्तेषां नामानि मे श्रृणु ॥ ११ ॥
कम्बलो हरिकेशश्च कपिलः काञ्चनस्तथा । मेधमाली तु यक्षाणां गण एष उदाहृतः ॥ १२ ॥
सुयशाया दुहितरश्चतस्त्रोऽप्सरसः स्मृताः । तासां नामानि वै सम्यग् ब्रुवतो मे निबोधत ॥ १३ ॥
लोहेयी त्वभवज्ज्येष्ठा भरता तदनन्तरम् । कृशाङ्गी च विशाला च रूपेणाप्रतिमा तथा ॥ १४ ॥
ताभ्योऽपरे यक्षगणाश्चत्वारः परिकीर्त्तिताः । उत्पादिता विशालेन विक्रान्तेन महात्मना ॥ १५ ॥
लोहेयो भरतेयाश्च कृशाङ्गेयश्च विश्रुताः । विशालेयश्च यक्षाणां पुराणे प्रथिता गणाः ॥ १६ ॥
इत्येतैरसुरैर्घोरैर्महाबलपराक्रमैः । लौकैर्यक्षगणैर्व्याप्ता लोकालोकविदांवराः ॥ १७ ॥
गन्धर्वाश्चाथ वालेया विक्रान्तेन महात्मना । उत्पादिता महावीर्या महागन्धर्वनायकाः ॥ १८ ॥
विक्रमौदार्यसम्पन्ना महाबलपराक्रमाः । तेषां नामानि वक्ष्यामि यथावदनुपूर्वशः ॥ १९ ॥
चित्राङ्गदो महावीर्यश्चित्रवर्मा तथैव च । चित्रकेतुर्महाभागः सोमदत्तोऽथ वीर्यवान् ॥
तिस्रो दुहितरश्चैव तासां नामानि वक्ष्यते ॥ २० ॥
प्रथमा त्वग्निका नाम कम्बला तदनन्तरम् । तथा वसुमती नाम रूपेणाप्रतिमौजसः ॥ २१ ॥

---

गन्धर्वों की जिन पुत्रियों की चर्चा मैं पहले कर चुका हूँ, उन सबों का भी मैं नाम बतला रहा हूँ, आप सुनिये । उनमें सबसे प्रथम सुयशा है, उनके बाद गान्धर्वी है, इनके अतिरिक्त विद्यावती, चारुमुखी, सुमुखी और वरानना नामक हैं । उनमें से सुयशा के पुत्र महाबलवान् एवं पराक्रमी यक्षगण हुए जो प्रचेता के संयोग से उत्पन्न हुए, उनके नाम आप सुनिये ॥ ९-११ ॥

कम्बल, हरिकेश, कपिल, काञ्चन और मेघमाली—यक्षों के इस समूह को सुना चुका सुयशा की चार अप्सरा कन्याएँ कही गयी हैं, उनके नामों को मैं भलीभाँति जानता हूँ, बतला रहा हूँ, आप सुनिये । उनमें सबसे बड़ी लोहेयी थी, उससे जो छोटी थी उसका नाम था भरता । उसके बाद जो दो थीं उनके नाम कृशाङ्गी और विशाला थे । ये दोनों अनुपम सुन्दरी अप्सराएँ थीं । इन चारों कन्याओं से महाबलवान् पराक्रमी विशाल ने अन्य चार यक्षगणों को उत्पन्न किया, जो लोहेय, भरतेय, कृशाङ्गेय और विशालेय नाम से यक्षों के कथा-प्रसङ्ग में पुराणों में सुप्रसिद्ध हैं ॥ १२-१६ ॥

समस्त लोक की वार्ता जानने वालों में श्रेष्ठ मुनिगण! इन महाबलशाली, घोर पराक्रमी, अनेक यक्षगणों एवं असुरों से समस्त लोक व्याप्त हो गये । महात्मा विक्रान्त ने परम पराक्रमशील श्रेष्ठ गन्धर्वों के नायक वालेय नामक गन्धर्वों को उत्पन्न किया, जो विक्रम एवं औदार्य गुण से सम्पन्न, महाबलवान् एवं परम पराक्रमी थे, उनकी यथाक्रम नामावली में बतला रहा हूँ । वे महावीर चित्राङ्गद, चित्रवर्मा, महाभाग्यशाली चित्रकेतु एवं बलवान् सोमदत्त के नाम से विख्यात थे । तीन कन्याएँ थीं, जिनके नाम मुझसे सुनिये ॥ १७-२० ॥

पहली कन्या अग्निका नाम की थी, उससे छोटी का नाम कम्बला था, तीसरी वसुमती नामक थी । ये तीनों अनुपम रूपवती एवं तेजस्विनी थीं । इन तीनों कन्याओं से कुमार नामक गन्धर्व ने अन्य तीन गन्धर्व गणों

ताभ्यः परे कुमारेण गणा उत्पादितास्त्विमे । त्रयो गन्धर्वमुख्यानां विक्रान्ता युद्धदुर्मदाः ॥ २२ ॥
आग्नेयाः काम्बलेयाश्च तथा वसुमतीसुताः । तैर्गणैर्विविधैर्व्याप्तमिदं लोकचराचरम् ॥ २३ ॥
विद्यावन्तश्च तेनैव विक्रान्तेन महात्मना । उत्पादिता महाभागा रूपविद्याधनेश्वराः ॥ २४ ॥
तेषामुदीर्णवीर्याणां गन्धर्वाणां महात्मनाम् । नामानि कीर्त्यमानानि शृणुध्वं मे विवक्षतः ॥ २५ ॥
हिरण्यरोमा कपिलः सुलोमा मागधस्तथा । चन्द्रकेतुश्च वै गाङ्गो गोदश्चैव महाबलः ॥ २६ ॥
महविद्यावदातानां विक्रान्तानां तपस्विनाम् । इत्येवमादिर्हि गणो द्वे चान्ये च सुलोचने ॥ २७ ॥
शिवा च सुमनाश्चैव ताभ्यामपि महात्मना । उत्पादिता विश्रवसा विद्याचरणगोचराः ॥ २८ ॥
शैवेयाश्चैव विक्रान्तास्तथा सौमनसो गणाः । एतैर्व्याप्तमिमं लोकं विद्याधरगणैस्त्रिभिः ॥ २९ ॥
एभ्योऽनेकानि जातानि अम्बरान्तरचारिणाम् । लोके गणशतान्येव विद्याधरविचेष्टितात् ॥ ३० ॥
अश्वमुख्याश्च तेनैव विक्रान्तेन महात्मना । उत्पादिता ह्यश्वमुखाः किन्नरांस्तान्निबोधत ॥ ३१ ॥
समुद्रः सेनः कालिन्दो महानेत्रो महाबलः । सुवर्णघोषः सुग्रीवो महाघोषश्च वीर्यवान् ॥ ३२ ॥
इत्येवमादिर्हि गणः किन्नराणां महात्मनाम् । हयाननानां विद्वद्भिर्विस्तीर्णः परिकीर्त्यते ॥ ३३ ॥
तथा समुत्थितेनैव विक्रान्तेन महात्मना । उत्पादिता नरमुखाः किन्नराः शांशपायनाः ॥ ३४ ॥
हरिषेणः सुषेणश्च वारिषेणश्च वीर्यवान् । रुद्रदत्तेन्द्रदत्तौ च चन्द्रद्रुममहाद्रुमौ ॥ ३५ ॥
बिन्दुश्च बिन्दुसारश्च चन्द्रवंशाश्च किन्नराः। इत्येते किन्नराः श्रेष्ठा लोके ख्याताः सुशोभनाः॥ ३६ ॥

---

को उत्पन्न किया, जो प्रमुख गन्धर्व माने गये हैं । वे परम वीर तथा संग्राम भूमि में भयानक युद्धकौशल दिखाने वाले थे ॥ २१-२२ ॥

आग्नेय, काम्बलेय और वसुमती सुतों के नाम से उनकी ख्याति हुई । इन विविध गन्धर्वगणों से यह समस्त चराचर जगत् व्याप्त हो गया। उपर्युक्त महात्मा विक्रान्त ने अन्यान्य महाभाग्यशाली, विद्यावान, रूप, विद्या एवं सम्पत्तिवाले सबसे समृद्ध गन्धर्वों को भी उत्पन्न किया था । उन महात्मा, परमपराक्रमी गन्धर्वों के नामों को बतला रहा हूँ आप लोग सुनिये ॥ २३-२५ ॥

उनके नाम हिरण्यरोमा, कपिल, सुलोमा, मागध, चन्द्रकेतु, गाङ्ग एवं महाबलवान् मोद थे । ये सब गन्धर्वगण महाविद्वान, परमतपस्वी एवं विक्रमशील थे । इनके अतिरिक्त दो अन्य सुंदर नेत्रोंवाली शिवा और सुमना नामक दो कन्याएँ थी, जिनमें महात्मा विश्रवा ने शैवेय, विक्रान्त और सौमनस नामक गणों को उत्पन्न किया, जो परमविद्यावान् थे । इन तीनों विद्याधरों से यह लोक व्याप्त हो गया । इन सब से अनेक सौ आकाशचारी विद्याधर गण लोक में उत्पन्न हुए, जो विद्याधरों की चेष्टा के परिणामस्वरूप उत्पन्न हुए थे । उपर्युक्त महात्मा विक्रान्त ने ही अश्व मुखधारी जिन किन्नरों को उत्पन्न किया, उन्हें सुनिये । समुद्रसेन, कालिन्द, महानेत्र, महाबल, सुवर्णघोष, सुग्रीव, पराक्रमी महाघोष आदि महात्मा किन्नरों के गण हैं, जो अश्वमुखधारी नाम से प्रसिद्ध हैं, विद्वान् लोग इन किन्नरों का विस्तारपूर्वक वर्णन करते हैं ॥ २६-३३ ॥

हे शांशपायन आदि प्रमुख ऋषिगण ! उन्हीं महात्मा विक्रान्त के संयोग से मनुष्यमुखधारी किन्नरों की भी उत्पत्ति हुई । जिनके नाम हरिषेण, सुषेण, बलवान् वारिषेण, रुद्रदत्त, इन्द्रदत्त, चन्द्रद्रुम, महाद्रुम, बिन्दु और

नृत्यगीतप्रगल्भानामेतेषां द्विजसत्तमाः । लोके गणशतान्येव किन्नराणां महात्मनाम् ॥ ३७ ॥
यक्षा यक्षोपशान्तश्च लौहेया रूपशालिनी । दुहिता सुरविन्देति प्रकाशा सिद्धसम्मता ॥ ३८ ॥
उपायाकेतनस्याहि स्वयमुत्पादितो गणः । करालकेन भूतानां तेषां नामानि मे शृणु ॥ ३९ ॥
भूता भूतगणैर्ज्ञेया आवेशकनिवेशकाः । इत्येवमादिर्हि गणो भूमिगोचरकः स्मृतः ॥ ४० ॥
विज्ञेय इह लोकेऽस्मिन् भूतानां भूतनायकः । ये उत्कृष्टा भवन्त्येषामम्बरान्तरचारिणाम् ॥
वृक्षाग्रमात्रमाकाशं ते चरन्ति न संशयः ॥ ४१ ॥
तत्रेमे देवगन्धर्वाः प्रायेण कथिता मया । देवोपस्थाननिरता विज्ञेयास्ते यशस्विनः ॥ ४२ ॥
नारायणं सुरगुरुं विरजं पुष्करेक्षणम् । हिरण्यगर्भं च तथा चतुर्वक्त्रं स्वयम्भुवम् ॥ ४३ ॥
शङ्करं च महादेवमीशानं च जगत्प्रभुम् । इन्द्रपूर्वांस्तथादित्यान् रुद्रांश्च वसुभिः सह ॥ ४४ ॥
उपतस्थुः सगन्धर्वा नृत्यगीतविशारदाः । त्रिदशाः सर्वलोकस्या निपुणा गीतवादिनः ॥ ४५ ॥
हंसो ज्येष्ठः कनिष्ठोऽन्यो मध्यमौ च हहा हुहुः। चतुर्थो धिषणश्चैव ततो वासिरुचिस्तथा॥ ४६ ॥
षष्ठस्तु तुम्बुरुस्तेषां ततो विश्वावसुः स्मृतः । इमाश्चाप्सरसो दिव्या विहिताः पुण्यलक्षणाः॥ ४७ ॥
सुषुवेऽष्टौ महाभागा वरिष्ठा देवपूजिताः । अनवद्यामनवशामन्वतां मदनप्रियाम् ॥
अरूपां सुभगां भासीमरिष्टाऽष्टौ व्यजायत ॥ ४८ ॥

---

बिन्दुसार हैं । ये चन्द्रवंशीय किन्नर हैं । ये सुन्दर एवं श्रेष्ठ किन्नरगण लोक में प्रसिद्ध हैं ॥ ३४-३६ ॥

हे द्विजवर्यवृन्द ! नृत्य एवं गीत में प्रवीण इन महात्मा किन्नरों के गण सैकड़ों की संख्या में उत्पन्न हुए। यक्षोपशान्त (?) यक्षगण लौहेय नाम से प्रसिद्ध हुए । सुन्दरी सुरविन्दा नामक कन्या, जो सिद्धों की सम्माननीय एवं प्रकाशयुक्त थी । करालक ने उपायाकेतन (?) नामक भूतों के गणों को स्वयं उत्पन्न किया था, उनके नामों को मुझसे सुनिये । वे भूतगण आवेशक, निवेशक आदि नामों से पृथ्वी पर दिखायी पड़ने वाले माने जाते हैं । इन आकाश के मध्य में विचरण करनेवाले भूतगणों में जो श्रेष्ठ होते हैं, उन्हें इस लोक में भूतनायक नाम से जानना चाहिए, वे वृक्षों के शिखर पर्यन्त आकाश प्रदेश में विचरण करते हैं, इसमें सन्देह नहीं है ॥ ३७-४१ ॥

इस प्रसङ्ग में प्रायः देवताओं व गन्धर्वों का वर्णन किया जा चुका । उन यशस्वी देवगन्धर्वों को देवताओं की पूजा में निरत रहने वाला समझना चाहिए । ये नृत्य एवं गीत में निपुण, सभी लोकों में निवास करनेवाले, व्यवहारकुशल देवगण इन गन्धर्वों के साथ सुरगुरु कमलनेत्र, सत्त्वगुणमय भगवान् नारायण, स्वयं उत्पन्न होनेवाले चतुर्मुख हिरण्यगर्भ ब्रह्मा, चराचर जगत् के प्रभु एवं कल्याणकर्ता ईशान महादेव, इन्द्र, आदित्यगण, रुद्रगण एवं वसुगण इन सबकी उपासना करते थे ।

महाभाग्यशालिनी देवताओं द्वारा पूजित वरिष्ठ ने आठ पुत्रों को उत्पन्न किया । जिनमें सबसे ज्येष्ठ का नाम हंस था, कनिष्ठ का नाम अन्य था, हहा हुहु ये दोनों मंझले थे । धिषण चौथा था, इसके बाद वासिरुचि की उत्पत्ति हुई, इनमें तुम्बुरु छठवाँ पुत्र था, इसके बाद विश्वावसु नामक पुत्र हुआ । पुण्यलक्षणों से समन्वित दिव्य अप्सराएँ इनकी अर्धाङ्गिनी के रूप में थीं, जिनके नाम वरिष्ठा, अनवद्या, अनवशा, अन्वता, मदनप्रिया, अरूपा, सुभगा और भासी थे । इन सबको अरिष्टा ने उत्पन्न किया ॥ ४२-४८ ॥

मनोवती सुकेशा च तुम्बुरोस्तु सुते उभे । पञ्चचूडास्त्विमा दिव्या दैविक्योऽप्सरसो दश ॥ ४९ ॥
मेनका सहजन्या च पर्णिनी पुञ्जिकस्थला । घृतस्थला घृताची च विश्वाची पूर्वचीत्यपि ॥
प्रम्लोचेत्यभिविख्यातानुम्लोचन्ती तथैव च ॥ ५० ॥
अनादिनिधनस्याथ जज्ञे नारायणस्य या । उरोः सर्वानवद्याङ्गी उर्वश्येकादशी स्मृता ॥ ५१ ॥
मेनस्य मेनका कन्या ब्रह्मणो हृष्टचेतसः । सर्वाश्च ब्रह्मवादिन्यो महायोगाश्च ताः स्मृताः ॥ ५२ ॥
गणा अप्सरसां ख्याताः पुण्यास्ते वै चतुर्द्दश । आहूताः शोभयन्तश्च गणा ह्येते चतुर्द्दश ॥ ५३ ॥
ब्रह्मणो मानसाः कन्याः शोभयन्त्यो मनोः सुताः । वेगवन्त्यस्त्वरिष्टाया ऊर्ज्जायाश्चाग्निसम्भवाः ॥ ५४ ॥
आयुष्मन्त्यश्च सूर्यस्य रश्मिजाताः सुभास्वराः । गर्भस्तेजश्च सोमस्य ज्ञेयास्ते कुरवः शुभाः ॥ ५५ ॥
यज्ञोत्पन्नाः शुभा नाम ऋक्सामान्यास्तु । वारिजा ह्यमृतोत्पन्ना अमृता नामतः स्मृताः ॥ ५६ ॥
वायूत्पन्ना मुदा नाम भूमिजाता भवास्तु वै । विद्युतश्च रुचो नाम मृत्योः कन्याश्च भैरवाः ॥ ५७ ॥
शोभयन्त्यः कामगुणाः गणाः प्रोक्ताश्चतुर्द्दश । सेन्द्रोपेन्द्रैः सुरगणैः रूपातिशयनिर्मिताः ॥ ५८ ॥

---

तुम्बुरु की मनोवती और सुकेशा नामक दो पुत्रियाँ हुई । इनके अतिरिक्त ये निम्नलिखित पंचचूड एवं दैविकी नाम से विख्यात दस दिव्यगुण युक्त स्वर्गीय अप्सराएँ हैं, जिनके नाम हैं मेनका, सहजन्या, पणिनी, पुञ्जिकस्थला, घृतस्थला, घृताची, विश्वाची, पूर्वची, प्रम्लोचा और अनुम्लोचन्ती । इन दसों दिव्य अप्सराओं के अतिरिक्त अनादिनिधन (जिनका कभी जन्म-मरण नहीं होता) भगवान् नारायण के ऊरुभाग से सभी अंगों से निर्दोष एवं अनुपम सुन्दरी उर्वशी नामक जो एक अप्सरा उत्पन्न हुई वह स्वर्ग की ग्यारहवीं अप्सरा कही जाती है । ब्रह्मज्ञानपरायण, प्रसन्नचित रहनेवाले मेन की कन्या मेनका थी—सभी अप्सराएँ ब्रह्मवादिनी एवं योगाभ्यास में सर्वदा निरत रहनेवाला कही जाती हैं ॥ ४९-५२ ॥

उन अप्सराओं के चौदह पवित्र गण प्रसिद्ध हैं । उन चौदह में से दो गणों के नाम (१) आहूत और (२) शोभयन्त हैं । (आहूत गण की अप्सराएँ) ब्रह्मा की मानस कन्याएँ हैं, शोभयन्त मनु की कन्याएँ हैं । (३) वेगवन्त नामक गण की अप्सराएँ अरिष्टा से उत्पन्न हुई हैं । ऊर्जा के संयोग से (४) अग्निसम्भव नामक अप्सराओं के गण की उत्पत्ति हुई । सूर्य की किरणों से उत्पन्न होनेवाली (५) आयुष्मती नामक अप्सराएँ अति प्रकाशमान शरीरवाली थीं । चन्द्रमा का तेज जो गर्भ में प्रविष्ट हुआ, उससे कल्याणप्रदायिनी (६) कुरु नामक अप्सराओं को उत्पन्न हुआ समझिये । यज्ञ से उत्पन्न होनेवाली अप्सराएँ (७) भाग शुभा नामक हैं, ऋक् एवं साम से उत्पन्न होनेवाली अन्य अप्सराओं के गण (८) वह्नि नाम से प्रसिद्ध हुए । अमृत से उत्पन्न होनेवाली अप्सराएँ (९) वारिजा नाम से विख्यात हैं, उन्हें अमृत नाम से भी स्मरण किया जाता है ॥ ५३-५६ ॥

वायु से उत्पन्न होनेवाली अप्सराएँ (१०) सुदा नामक हैं, भूमि से उत्पन्न होनेवाली को (११) भवा नाम से जानते हैं । विद्युत् से उत्पन्न होनेवाली अप्सराएँ (१२) रुचा नामक हैं, मृत्यु की कन्याएँ जो अप्सरा हुईं, उनकी (१३) भैरवा नाम से ख्याति हुई । काम की कन्याएँ जो अप्सरा हुई, उन्हें (१४) शोभयन्ती नाम से जानते हैं । अप्सराओं के ये चौदह गण कहे जाते हैं । इन्द्र एवं विष्णु प्रभृति प्रमुख देवगणों ने इन अप्सराओं को स्वरूप की अतिशयता प्रदान कर निर्मित किया है ॥ ५७-५८ ॥

शुभरूपा महाभागा दिव्या नारी तिलोत्तमा । ब्रह्मणश्चाग्निकुण्डाच्च देवनारी प्रभावती ॥
रूपयौवनसम्पन्ना उत्पन्ना लोकविश्रुता ॥ ५९ ॥
वेदीतलसमुत्पन्ना चतुर्वक्त्रस्य धीमतः । नाम्ना वेदवती नाम सुरनारी महाप्रभा ॥ ६० ॥
तथा यमस्य दुहिता रूपयौवनशालिनी । वरहेमविभा हेमा देवनारी सुलोचना ॥ ६१ ॥
इत्येते बहुसाहस्त्रं भास्वरा ह्यप्सरोगणाः । देवतानामृषीणां च पत्न्यस्ता मातरश्च ह ॥ ६२ ॥
सुगन्धाश्चम्पवर्णाश्च सर्वाश्चाप्सरसः समाः । सम्प्रयोगे तु कान्तेन माद्यन्ति मदिरां विना ॥
तासामाप्यायते स्पर्शादानन्दश्च विवर्द्धते ॥ ६३ ॥
विनतायास्तु पुत्रौ द्वावरुणो गरुडश्च ह । षट्त्रिंशत्तु स्वसारश्च यवीयस्यस्तु ताः स्मृताः ॥ ६४ ॥
गायत्र्यादीनि च्छन्दांसि सौपर्णेयाश्च पक्षिणः । इत्येवाहानि सर्वाणि दिक्षु सन्निहितानि च ॥ ६५ ॥
कद्रूर्नागसहस्त्रं वै चराचरमजीजनत् । अनेकशिरसां तेषां खेचराणां महात्मनाम् ॥
बहुधानामधेयानां प्रायशस्तु निबोधत ॥ ६६ ॥
तेषां प्रधाननागाश्च शेषवासुकितक्षकाः । सकणीरश्च जम्भश्च अञ्जनो वामनस्तथा ॥ ६७ ॥
ऐरावतमहापद्मौ कम्बलाश्वतरावुभौ । ऐलपत्रश्च शङ्खश्च कर्कोटकधनञ्जयौ ॥ ६८ ॥
महाकर्णो महानीलो धृतराष्ट्रबलाहकौ । कुमारः पुष्पदन्तश्च सुमुखो दुर्मुखस्तथा ॥ ६९ ॥
शिलीमुखो दधिमुखः कालीयः शालिपिण्डकः। बिन्दुपादः पुण्डरीको नागश्चापूरणस्तथा ॥ ७० ॥

---

इन सब में महाभाग्यशालिनी सुर-नारी तिलोत्तमा परम सुन्दर कही जाती है । स्वरूप एवं यौवन से सुसमृद्ध लोकविख्यात देवनारी प्रभावती ब्रह्मा के अग्निकुण्ड से उत्पन्न कही जाती है । परमकान्तियुक्त सुरनारी वेदवती बुद्धिमान् चतुर्मुख ब्रह्मा जी के वेदी तल से उत्पन्न हुई । स्वरूप एवं यौवन से दोनों सुसम्पन्न हेमा नामक सुन्दरी जिसके शरीर की आभा तपाये हुए सुवर्ण के समान मनोहर थी एवं जिसकी आँखें अति सुन्दर थीं, यम की पुत्री थी । इस प्रकार की अनेक सहस्त्र तेजस्विनी अप्सराओं के समूह हुए, जो विविध देवताओं एवं ऋषियों की पत्नी एवं माता हुईं । ये सभी अप्सराएँ एक समान चम्पा के पुष्प की भाँति गौरवर्ण की एवं सुगन्धित शरीरवाली थीं, बिना मद्यपान किये ही ये अपने प्रियतम के सहवास में मदोन्मत्त की भाँति हो जाती हैं । इनके स्पर्श करने से प्रियजन सन्तुष्ट होकर आनन्द से विभोर हो उठते हैं ॥ ५९-६३ ॥

विनता के अरुण और गरुड़ नामक दो पुत्र हुए । इन दोनों की सहोदरा छत्तीस छोटी बहनें भी कही जाती हैं । गायत्री आदि छन्द, पंख से उड़नेवाले समस्त पक्षीगण, विभिन्न दिशाओं में सन्निहित सभी हव्यवाहगण—ये सब भी विनता ही के गर्भ से प्रादुर्भूत हुए ॥ ६४-६५ ॥

कद्रू ने चलने वाले एवं न चलने वाले सहस्त्रों नागों को उत्पन्न किया । उन महात्मा आकाशगामी, अनेक सिरों वाले नागों में से कुछ के नामों को मैं बतला रहा हूँ—आप सुनिये ॥ ६६ ॥

उनमें से प्रधान नाग जो थे, वे शेष, वासुकि, तक्षक, सकर्णी, जम्भ, अञ्जन, वामन, ऐरावत, महापद्म, कम्बल, अश्वतर, ऐलपत्र, शंख, कर्कोटक, धनंजय, महाकर्ण, महानील, धृतराष्ट्र, बलाहक, कुमार, पुष्पदन्त, सुमुख, दुर्मुख, शिलीमुख, दधिमुख, कालीय, शालि पिण्डक, बिन्दुपाद, पुण्डरीक, आपूरण, कपिल, अम्बरीष

कपिलश्चाम्बरीषश्च धृतपादश्च कच्छपः । प्रह्लादः पद्मचित्रश्च गन्धर्वोऽथ नमस्विकः ॥ ७१ ॥
नहुषः खररोमा च मणिरित्येवमादयः । काद्रवेया मया ख्याताः खशायांस्तु निबोधत ॥ ७२ ॥
खशा विजज्ञे पुत्रौ द्वौ विश्रुतौ पुरुषादकौ । ज्येष्ठं पश्चिमसंख्यायां पूर्वस्यां मनुजास्तथा ॥ ७३ ॥
विलोहितं विकर्णं च पूर्वं साऽजनयत् सुतम् । चतुर्भुजं चतुष्पादं द्विमूर्द्धानं द्विधागतिम् ॥ ७४ ॥
सर्वाङ्गकेशं स्थूलाङ्गं तुङ्गनासं महोदरम् । स्थूलशीर्षं महाकर्णं मुञ्जाकेशं मनोरथम् ॥ ७५ ॥
हस्त्योष्ठं दीर्घजङ्घं च अश्वदंष्ट्रं महाहनुम् । रक्तजिह्वं जटाक्षं च स्थूलास्यं दीर्घनासिकम् ॥ ७६ ॥
गुह्यकं शितिकर्णं च महानन्दं महामुखम् । एवंविधं खशापुत्रं विजज्ञे साऽतिभीषणम् ॥ ७७ ॥
तस्यानुजं द्वितीयं तु खशा चैव व्यजायत । त्रिशीर्षं च त्रिपादं च त्रिहस्तं कृष्णलोचनम् ॥ ७८ ॥
ऊर्द्ध्वकेशं हरिच्छ्मश्रुं शिलासंहननं दृढम् । ह्रस्वकायं सुबाहुं च महाकायं महाबलम् ॥ ७९ ॥
आकर्णदारितास्यं च लम्बभ्रूं स्थूलनासिकम् । स्थूलोष्ठमष्टदंष्ट्रं च द्विजिह्वं शङ्कुकर्णकम्॥ ८० ॥
पिङ्गलोद्वृत्तनयनं जटिलं पिङ्गलं तथा । महाकर्णं महोरस्कं कटिहीनं कृशोदरम् ॥
नखिनं लोहितग्रीवं सा कनिष्ठं प्रसूयते ॥ ८१ ॥

---

धृतपाद, कच्छप, प्रह्लाद, पद्मचित्र, गन्धर्व, मनस्विक, नहुष, खररोमा और मणि आदि नामों से प्रसिद्ध हैं । कद्रू के पुत्रों का वर्णन किया जा चुका । अब खशा के पुत्रों का विवरण सुनिये ॥ ६७-७२ ॥

खशा ने दो पुत्रों को उत्पन्न किया, जो पुरुषादक अर्थात् मनुष्यों का भक्षण करने वाले थे । पश्चिम संख्या में ज्येष्ठ और पूर्व संख्या में मनुजों की उत्पत्ति हुई ॥ ७३ ॥

सर्वप्रथम खशा ने विलोहित एवं विकर्ण नामक पुत्र को उत्पन्न किया, जो चतुर्भुज, चतुष्पाद, द्विमूर्धा, द्विधागति (दो प्रकार से चलने वाला), सर्वाङ्गकेश (सभी अंगों में केश संयुक्त), स्थूलाङ्ग (माटे अंगों वाला), तुङ्गनास (ऊँची नासिका वाला), महोदर, स्थूलशीर्ष, महाकर्ण, मुञ्जकेश (मूँज की तरह पीले वर्ण के केशोंवाला), मनोरथ, हस्त्योष्ठ (हाथी के समान ओठ वाला), दीर्घजङ्घ, अश्वदंष्ट्र (घोड़ों के समान दाढों वाला), महाहनु (लम्बी दाढ़ी वाला), रक्तजिह्व, जटाक्ष, स्थूलास्य (मोटे मुखवाला), दीर्घनासिक, गुह्यक (बुरा शब्द करनेवाला), शितिकर्ण (काले या चितकबरे रंग के कानों वाला), महानन्द एवं महामुख था । इस प्रकार के अति भयानक पुत्र को खशा ने उत्पन्न किया ॥ ७४-७७ ॥

इसके उपरान्त इसके दूसरे सहोदर छोटे भाई को भी खशा ने उत्पन्न किया जो त्रिशीर्ष (तीन शिरों वाला), त्रिपाद, त्रिहस्त, कृष्णलोचन, ऊर्ध्वकेश, हरिच्छ्मश्रु (हरे वर्ण की मोंछ वाला) शिलासंहनन (शिला के समान पुष्ट शरीर वाला), ह्रस्वकाय (छोटे कद का) सुबाहु, महाकाय, महाबलिष्ठ, कानपर्यन्त फटे हुए भयानक मुखवाला, लम्बी भौंहों वाला, स्थूल नासिका वाला, स्थूल ओष्ठ वाला, आठ दाढों वाला, दो जीभ वाला, शंकु (कील) के समान कानों वाला, पिंगल वर्ण के उठे हुए नेत्रों वाला, जटाधारी, पीले शरीर वाला, महाकर्ण, महान वक्षःस्थल, कटिरहित, कृश उदरयुक्त, नखधारी लालवर्ण के कंधों वाला था । ऐसे महाभीषण कनिष्ठ पुत्र को खशा ने उत्पन्न किया ॥ ७८-८१ ॥

**सद्यः प्रसूतमात्रौ तु विवृद्धौ च प्रमाणतः । उपभोगसमर्थाभ्यां शरीराभ्यामुपस्थितौ ॥**
**सद्योजातविवृद्धाङ्गौ मातरं पर्यभूष्यताम् ॥ ८२ ॥**
**ज्यायांस्तयोस्तु यः क्रूरो मातरं सोऽभ्यकर्षत । अब्रवीन्मातरायाहि भक्षार्थे क्षुधयाऽर्दितः ॥ ८३ ॥**
**न्यषेधयत् पुनर्ह्येनं ज्यायांसं तु कनिष्ठकः। अब्रवीत् सोऽसकृत्तं वै रक्षेमा मातरं खशाम् ॥**
**बाहुभ्यां परिगृह्यैनं मातरं तां व्यमोचयत् ॥ ८४ ॥**
**एतस्मिन्नेव काले तु प्रादुर्भूतस्तयोः पिता । तौ दृष्ट्वा विकृताकारौ वसतां हीत्यभाषत ॥ ८५ ॥**
**तौ तु तं पितरं दृष्ट्वा बलवन्तौ त्वरान्वितौ । मातुरेव पुनश्चाङ्के प्रलपेतां स्वमायया ॥ ८६ ॥**
**अथोऽब्रवीदृषिर्भार्यामावाभ्यामुक्तवत्यसि । पूर्वमाचक्ष्व तत्त्वेन तथैवाभ्यां व्यतिक्रमम् ॥ ८७ ॥**
**मातुलं भजते पुत्रः पितॄन् भजति कन्यका । यथाशीला भवेन्माता तथाशीलो भवेत् सुतः॥ ८८ ॥**
**यद्वर्णा तु भवेद्भूमिस्तद्वर्णं सलिलं ध्रुवम् । मातॄणां शीलदोषेण तथा शीलगुणैः पुनः ॥**
**विभिन्नास्तु प्रजाः सर्वास्तथा ख्यातिवशेन च ॥ ८९ ॥**
**बलशीलादिभिस्तासामदितिर्धर्मतत्परा । धर्मशीलादिभिश्चैव प्रबोधबलशालिनी ॥ ९० ॥**
**गीतशीला तथाऽरिष्टा मायाशीला दनुः स्मृताः । विनता तु पुनर्देवी वैहायसगतिप्रिया ॥ ९१ ॥**

---

ये दोनों पुत्र उत्पन्न होते ही अपने प्रमाण से बहुत अधिक बढ़ गये और तुरन्त ही उपयोग में समर्थ शरीर सम्पन्न होकर उपस्थित हुए । इस प्रकार अति शीघ्र लम्बे शरीर एवं अंगोवाले उन दोनों ने अपनी माता को अलंकृत किया । इन दोनों पुत्रों में जो ज्येष्ठ था, वह बड़ी क्रूर प्रकृति का था । उसने अपनी माता को ही पीटना प्रारम्भ किया और बोला—माता मैं क्षुधा से पीड़ित हूँ । मेरे भक्षण के लिए तुम यहाँ आओ । अपने ज्येष्ठ भाई के इस दुर्व्यवहार को देख कर छोटे भाई ने निषेध किया और अनेक बार कहा—अरे, मेरी माता खशा को तू छोड़ दे । इस प्रकार की बातें करते हुए उसने अपनी दोनों बाहुओं से पकड़कर अपनी माता को छुड़ा दिया ॥ ८२-८४ ॥

ठीक इसी अवसर पर उन दोनों के पिता (कश्यप) यहाँ उपस्थित हो गये और उन दुराचारी पुत्रों की यह करतूत देखकर बोले—ठहरो । इस प्रकार उन दोनों बलवानों ने पिता को आया देखकर अपनी माया के बल से (अल्पकाय हो) शीघ्र ही माता की गोद में पुनः लिपट गये ॥ ८५-८६ ॥

तब ऋषि अपनी पत्नी से बोले, हमें सबसे पहले यह सच बतलाओ कि तुम्हारे इन दोनों पुत्रों ने तुमसे क्या दुर्व्यवहार अथवा कैसी अनीतिपूर्ण बातें की हैं, और तुमने इन्हें क्या उत्तर दिया है । पुत्र अपने माता के स्वभाव एवं गुणों का अनुसरण करता है । कन्या अपने पिता के स्वभाव एवं गुणादि को प्राप्त करती है । जिस प्रकार की माता होती है, उसका पुत्र भी उसी प्रकार के स्वभाव का होता है, क्योंकि जैसा पृथ्वी का रंग होता है उस पर रहनेवाला जल निश्चय ही उसी रंग का होता है । माता के शील-सदाचारगत अवगुणों के तथा गुणों के कारण ही भिन्न-भिन्न प्रकार की सन्ततियाँ उत्पन्न होती हैं । वंश की ख्याति के वश होकर भी सन्ततियों के स्वभाव में कुछ अन्तर हो जाता है ॥ ८७-८९ ॥

हमारी सभी पत्नियों में अदिति बल, शील आदि सद्गुणों से युक्त तथा धर्म में सर्वदा निरत रहनेवाली है । धर्म शीलादि सद्गुणों में उसका ज्ञान एवं पराक्रम दोनों बहुत बढ़े चढ़े हैं । अरिष्टा गीतों को भली-भाँति जानती

तपोमयेन शीलेन सुरभिः समलंकृता । क्रोधशीला तथा कद्रुः क्रोधेनासुखशीलका ॥ ९२ ॥
दनायुषायाः शीलं वै वैरानुग्रहलक्षणम् । त्वं च देवि महाभागे क्रोधशीला मतासि मे ॥ ९३ ॥
इत्येतानि सशीलानि स्वभावाल्लोकनान्नृणाम् । कर्मतो यत्नतो बुद्ध्या रूपतो बलतस्तथा ॥ ॥ ९४ ॥
क्षमातश्चैव भिन्नानि भावितार्थबलेन च
रजःसत्त्वतमोवृत्तेर्विश्वरूपाः स्वभावतः । मातुलं त्वनुयातास्ते पुत्रका गुणवृत्तिभिः ॥ ९५ ॥
इत्येवमुक्त्वा भगवान् खशामप्रतिमां तदा । पुत्रावाहूय साम्ना वै चक्रे सोममभीतयः ॥ ९६ ॥
ताभ्यां च यत् कृतं तस्यास्तदाचष्ट तदा खशा । मात्रा यथा समाख्यातं कर्म ताभ्यां पृथक् पृथक् ॥ ॥ ९७ ॥
तेन धात्वर्थयोगेन तत्त्वदर्शी चकार ह
यक्ष इत्येष धातुर्वै खादने कृषणे च सः । यक्षयेत्युक्तवान् यस्मात् तस्माद्यक्षो भवत्वयम् ॥ ९८ ॥
रक्ष इत्येष धातुर्यः पालने स विभाव्यते । उक्तवांश्चैव यस्मात्तु रक्ष मे मातरं खशाम् ॥ ॥ ९९ ॥
नाम्नाऽयं राक्षसस्तस्मात् भविष्यति तवात्मजः
स तदा तद्विधान् दृष्ट्वा विस्मितः परिमृग्य च । तयोः प्रादिशदाहारं प्रजापतिरसृग्वसे ॥ १०० ॥

---

है, दनु को लोग माया छल आदि की भी जानकार बतलाते हैं, देवी विनता आकाश में उड़ने को बहुत पसन्द करती है, सुरभि अपने तपोमय जीवन से बहुत अधिक शोभा पाती है, कद्रू बड़ी क्रोध करनेवाली है, उसे क्रोध करने में ही सुख मिलता है ॥ ९०-९२ ॥

दनायुषा का आचरण वैर एवं अनुग्रह दोनों प्रकार के विपरीत स्वभावों से संयुक्त है, अर्थात् समय-समय पर वह क्रोध एवं दया दोनों का व्यवहार करती है, किन्तु हे देवि ! महाभाग्यशालिनि ! तू तो मेरी समझ से अधिक क्रोध करने वाली हो ॥ ९३ ॥

ये अपने आचरण मनुष्यों के विविध स्वभावों के देखने से, कर्म से, यत्न करने से, बुद्धि से, रूप से, बल से, क्षमा से एवं भवितव्यता के वश होकर भिन्न हो जाते हैं, विश्व के प्राणियों के स्वभाव राजसिक, सात्त्विक एवं तामसिक प्रकृति के होते हैं। तेरे पुत्रगण गुणों एवं आचरणों में अपने मामा के अनुगामी हैं । भगवान् कश्यप ने अनुपम सुन्दरी खशा से इस प्रकार की बातें कर सान्त्वना भरे स्वर से दोनों पुत्रों को बुलाया और उन्हें भयरहित किया (?) तदनन्तर खशा ने अपने साथ उन दोनों पुत्रों ने जैसा व्यवहार किया था, सब कह सुनाया । माता ने उनके व्यवहारों को पृथक्-पृथक् जैसा बतलाया उसी के अनुरूप धातु के अर्थ का आश्रय लेकर तत्त्वदर्शी कश्यप ने उनका नामकरण किया ॥ ९४-९७ ॥

'यक्ष' यह धातु भक्षण करने तथा कर्षण (खींचने) के अर्थ में प्रयुक्त होता है, यतः इस (ज्येष्ठ पुत्र) ने यक्षयति (भक्षण करता है अथवा खींचता है) का उच्चारण किया था अतएव यह यक्ष के नाम से विख्यात हो । 'रक्ष' यह जो धातु है वह पालन करने के अर्थ में प्रयुक्त एवं प्रसिद्ध है, यतः तुम्हारे दूसरे पुत्र ने मेरी माता खशा की रक्षा करो, ऐसा कहा था, अतः इसका नाम राक्षस होगा ॥ ९८-९९ ॥

इस प्रकार उन दोनों बालकों के पिता कश्यप ने उस समय नामकरण करने के बाद उन्हें भूखा जान, माता के साथ किये गये उनके व्यवहारों को सोच-समझकर एवं भवितव्यता को वैसी ही जानकर उन दोनों को क्षुधा से

**पिता तौ क्षुधितौ दृष्ट्वा वरं चेमं तयोर्ददौ । युवयोर्हस्तसंस्पर्शो नक्तमेव तु सर्वशः ॥ १०१ ॥**
**नक्ताहारविहारौ च दिवा स्वप्नोपभोगिनौ । नक्तं चैव बलीयांसौ दिवासुप्तावुभौ युवाम् ॥ १०२ ॥**
**मातरं रक्षतं चैव धर्मश्चैवानुशिष्यताम् । इत्युक्त्वा कश्यपः पुत्रौ तत्रैवान्तरधीयत ॥ १०३ ॥**
**गते पितरि तौ वीरौ निसर्गादिव दारुणौ । विपर्ययेण वर्त्तन्तौ किम्भक्षौ प्राणिहिंसकौ ॥ १०४ ॥**
**महाबलौ महासत्त्वौ महाकायौ दुरासदौ । मायाविनौ च दृश्यौ तावन्तर्द्धानगतावुभौ ॥ १०५ ॥**
**तौ कामरूपिणौ घोरौ विकृताङ्गौ स्वभावतः । रूपानुरूपैराहारैः प्रभवेतामुभावपि ॥ १०६ ॥**
**देवासुरानृषींश्चैव गन्धर्वान् किन्नरानपि । पिशाचांश्च मनुष्यांश्च पन्नगान् पक्षिणः पशून् ॥ १०७ ॥**
**भक्षार्थमपि लिप्सन्तौ सर्वतस्तौ निशाचरौ । इन्द्रेण तु वरौ चैव धृतौ दत्त्वा सुवध्यताम् ॥ १०८ ॥**
**यक्षस्तु न कदाचिद्वै निशीथे ह्येककश्चिरम् । आहारं स परीप्सन् वै शब्देनानुचचार ह ॥ १०९ ॥**
**आससाद पिशाचौ द्वौ जन्तुचण्डौ च तावुभौ । पिङ्गाक्षावूर्ध्वरोमाणौ वृत्ताक्षौ तु सुदारुणौ ॥ ११० ॥**
**असृङ्मांसवसाहारौ पुरुषादौ महाबलौ । कन्याभ्यां सहितौ तौ तु ताभ्यां प्रियचिकीर्षया ॥ १११ ॥**

---

पीड़ित देख उनकी मनोभावनाओं का पता पाकर प्रजापति कश्यप जी परम विस्मित हुए और आहार के लिए रक्त और चर्बी को भक्षण करने का उन्हें आदेश दिया। इसके अतिरिक्त पिता (कश्यप) ने उन्हें बहुत क्षुधा पीड़ित देख यह वरदान भी दिया कि रात्रि के समय तुम दोनों के हाथों में सभी वस्तुओं का स्पर्श हो सकेगा, अर्थात् रात्रि में ही तुम्हें सब वस्तुएँ मिल सकती हैं ॥ १००-१०१ ॥

तुम दोनों रात में आहार-विहार करनेवाले होगे, दिन भर शयन करोगे, रात में तुम दोनों बहुत बलवान् हो जाओगे और दिन भर सोते रहोगे। अब से माता की दोनों मिलकर रक्षा करो और धर्म की मर्यादा का पालन करो, धर्म का अनुशासन मानो।' पुत्रों से ऐसी बातें कर कश्यप जी वहाँ पर अन्तर्हित हो गये ॥१०२-१०३॥

पिता के चले जाने पर स्वभाव से ही दारुण प्रकृति वाले उन दोनों महावीरों ने प्राणियों की हिंसा में तत्पर रहकर कुत्सित एवं अखाद्य वस्तुओं का भोजन करना प्रारम्भ किया और पिता ने जिस प्रकार धर्म के अनुशासन में रहकर जीवनयापन का उपदेश किया था ठीक उसके विपरीत आचरण करना प्रारम्भ किया। वे दोनों महाबलवान् थे, महान् पराक्रमी थे, उनके शरीर विशाल थे, कठिनाई से उन्हें कोई अपने वश में कर सकता था। इतने मायावी थे कि एक क्षण यदि दिखायी पड़ते थे तो दूसरे ही क्षण अन्तर्धान भी हो जाते थे। स्वभाव से ही क्रूर प्रकृति वाले ये भीषण आकृति से युक्त तथा इच्छानुसार स्वरूप धारण करनेवाले थे, अपने भीषण आकार के अनुरूप आहार भी उनका बहुत अधिक और भीषण था। देवताओं, असुरों, ऋषियों, गन्धर्वों, किन्नरों, पिशाचों, मनुष्यों, सर्पों, पक्षियों और पशुओं को खाने के लिए वे जहाँ कहीं पाते थे पकड़ने की इच्छा करते थे। इस प्रकार एक बार उन निशाचरों ने खाने के लिए इन्द्र को पकड़ा और उनको न मारकर दो वरदान प्राप्त किया ॥ १०४-१०८ ॥

कभी एक बार यक्ष खोजते समय रात में अकेले थोड़ी देर तक घूमता रहा। कुछ देर के बाद उसे शब्द सुनायी पड़े और वह उस शब्द के पीछे पीछे चला। आगे चलकर उसने दो प्रचण्ड जानुवाले पिशाचों को देखा, जो पीली आँखोंवाले थे, जिनके रोम ऊपर की ओर खड़े थे, आँखें गोलाकार थीं और देखने में परम भयानक लग रहे थे। वे रक्त, मांस और चर्बी का आहार करते थे,। मनुष्यों को खा जाते थे। उन महाबलवानों के साथ दो कन्याएँ थीं ॥ १०९-१११ ॥

**द्वे कन्ये कामरूपिण्यौ तदाचारे च ते शुभे । आहारार्थमटन्तौ तौ कन्याभ्यां सहितावुभौ ॥ ११२ ॥**
**तेऽपश्यन् राक्षसं तत्र कामरूपं महाबलम् । सहसा सन्निपाते तु दृष्ट्वा चैव परस्परम् ॥ ११३ ॥**
**रक्षमाणौ ततोऽन्योन्यं परस्परजिघृक्षवः । पितरावूचतुः कन्ये युवामानयत द्रुतम् ॥ ११४ ॥**
**जीवग्राहं विगृह्यैनं विस्फुरन्तं पदे पदे । ततः समभिसृत्यैनं कन्ये जगृहतुस्तदा ॥**
**गृहीत्वा हस्तयोस्ताभ्यामानीते पितृसंसदि ॥ ११५ ॥**
**ताभ्यां करे गृहीतं तं पिशाचमथ राक्षसम् । पृच्छतां कोऽसि कस्य त्वं स च सर्वमभाषत ॥ ११६ ॥**
**तस्य कर्माभिविज्ञातं ज्ञात्वा तौ राक्षसर्षभौ । अजं च खण्डं तस्यैते प्रत्यपादयतां सुते ॥**
**तौ तुष्टौ कर्मणा तस्य कन्ये द्वे ददतुः सुते ॥ ११७ ॥**
**पैशाचेन विवाहेन सुदत्या बुद्धवाहनः । अजः खण्डश्च ताभ्यां तौ तदाश्रावयतां धनम् ॥ ११८ ॥**
**इयं ब्रह्मधना नाम मम कन्या ह्यलोमिका । ब्रह्मसत्त्वधनाहारा इति खण्डोभ्यभाषत ॥ ११९ ॥**
**इयं जन्तुधना नाम कन्या सर्वाङ्गसुन्दरी । जन्तवोऽस्या धनाहारास्तावश्रावयतां धनम् ॥ १२० ॥**
**सर्वाङ्गकेशी नाम्ना च कन्या जन्तुधना तथा । अकर्णान्ताऽप्यरोमा च कन्या ब्रह्मधना तु या ॥१२१ ॥**

---

वे कन्याएँ इच्छानुसार रूप धारण करने वाली थीं और वे दोनों भी उन पिशाचों के समान आचरण करने वाली थीं किन्तु उनका स्वरूप मनोरमा था । उन दोनों कन्याओं के साथ वे पिशाच आहार के लिए रात में घूम रहे थे ॥ ११२ ॥

उन सबों ने वहाँ महाबलवान् एवं इच्छानुसार रूप धारण करनेवाले राक्षस को देखा । एकाएक एक-दूसरे को आमने-सामने देखकर वे पिशाचगण और राक्षस अपनी अपनी जान बचाने की चिन्ता में लगे और एक-दूसरे को पकड़ना भी चाहा । इसी बीच दोनों पिता अपनी-अपनी कन्याओं से बोले—तुम दोनों शीघ्र इसे जीते जी पकड़ लाओ जो पग-पग पर फड़कते हुए चल रहा है । पिता के कथनानुसार उन दोनों कन्याओं ने समीप जाकर उस राक्षस को पकड़ लिया और हाथ से पकड़कर पिता की सभा में लाकर उपस्थित किया ॥ ११३-११५ ॥

कन्याओं द्वारा हाथ में पकड़े हुए राक्षस से उन दोनों पिशाचों ने कहा, बोलो तुम कौन हो? किसके (पुत्र) हो, राक्षस ने सब बातें बतलायीं ॥ ११६ ॥

उसके कार्य एवं विचारों को सुनकर उन बलवान् अज और खण्ड (?) नामक पिशाचों ने सन्तुष्ट होकर दोनों कन्याओं को उसे सौंप दिया ॥ ११७ ॥

पैशाचिक विवाह विधि के अनुसार उस सुन्दर दाँतवाली कन्या का विवाह बुद्धवाहन (?) अज और खण्ड ने उसके साथ सम्पन्न किया और पुत्री के गुण, स्वभाव एवं धन का परिचय स्वयं सुनाया । खण्ड ने कहा, यह मेरी ब्रह्मधना नाम कन्या है, इसके शरीर में रोम नहीं है, यह सात्त्विक उपायों द्वारा अर्जित किये धन का आहार करती है और यह दूसरी जन्तुधना नाम की सर्वांग सुन्दरी कन्या है, जन्तुओं का यह आहार करती है, इस प्रकार उन दोनों ने कन्याओं के धन का परिचय कराया और आगे कहा कि यह दूसरी जन्तुधना नाम की कन्या जो है इसके समस्त अंगों में बाल हैं, और ब्रह्मधना नाम की जो कन्या है, उनके कान के ऊपर तक रोम हैं, शेष अंगों में रोम नहीं हैं ॥ ११८-१२१ ॥

ब्रह्मधनं प्रसूता सा धनानाच्चैव कन्यका । एवं पिशाचकन्ये ते मिथुने द्वे प्रसूयताम् ॥
तयोः प्रजाविसर्गं च ब्रुवतो मे निबोधत ॥ १२२ ॥
हेतिः प्रहेतिरुग्रश्च पौरुषेयो वधस्तथा । विस्फूर्जिश्चैव वातश्च आपो व्याघ्रतस्थैव च ॥ १२३ ॥
सर्पश्च राक्षसा ह्येते यातुधानात्मजा दश । सूर्यस्यानुचरा ह्येते सह तेन भ्रमन्ति च ॥ १२४ ॥
हेतिपुत्रस्तथा लङ्कूर्लङ्कोर्द्वविव चात्मजौ । माल्यवांश्च सुमाली च प्रहेतितनयान् शृणु ॥
प्रहेतितनयः श्रीमान् पुलोमा नामविश्रुतः ॥ १२५ ॥
वधपुत्रौ निकुम्भश्च क्रूरो वै ब्रह्मराक्षसः । वातपुत्रौ विरागस्तु आपपुत्रस्तु जम्बुकः ॥ १२६ ॥
व्याघ्रपुत्रो निरानन्दो जन्तूनां विघ्नकारकः । इत्येते वै पराक्रान्ताः क्रूराः सर्वे तु राक्षसाः ॥ १२७ ॥
कीर्तिता यातुधानास्तु ब्रह्मधानान् निबोधत । यज्ञः पिता धुनिः क्षेमो ब्रह्मा पापोऽथ यज्ञहा॥ १२८ ॥
स्वाकोटकः कलिः सर्पो ब्रह्मधानात्मजा दश । स्वसारो ब्रह्मराक्षस्यस्तेषां चेमाः सुदारुणाः ॥ १२९ ॥
रक्तकर्णा महाजिह्वाऽक्षया चैवोपहारिणी । एतासामन्वये जाताः पृथिव्यां ब्रह्मराक्षसाः ॥ १३० ॥
श्लेष्मातकतरुष्वेते प्रायशस्तु कृतालयाः । इत्येते राक्षसाः क्रान्ता यक्षस्यापि निबोधत ॥ १३१ ॥
चकमेऽप्सरसं यक्षः पञ्चस्थूलां क्रतुस्थलीम् । तां लिप्सुश्चिन्तमानश्च नन्दनं स चचार ह ॥ १३२ ॥

---

उस ब्रह्मधना ने ब्रह्मधन नामक पुत्र और तत्त्वला नाम की कन्या को जन्म दिया । इस प्रकार उन दोनों पिशाच कन्याओं ने दो-दो सन्ततियाँ उत्पन्न की । अब उनके द्वारा होनेवाली प्रजाओं (सन्तानों) का सृष्टि क्रम सुनिये, मैं कह रहा हूँ ॥ १२२ ॥

हेतू, प्रहेतू, उग्र, पौरुषेय, वध, विस्फूर्जित, वात, आप, व्याघ्र और सर्प—ये दस राक्षस यातुधान के आत्मज और सूर्य के अनुचर हैं, सूर्य के साथ ही ये भी भ्रमण करते हैं । इनमें हेतु का पुत्र लंकु हुआ । लंकु के माल्यवान् और सुमाली नामक दो पुत्र हुए । अब प्रहेतू के पुत्रों को सुनिये, उस प्रहेतु का पुत्र पुलोमा हुआ जो अपने समय में परम विख्यात था ॥ १२३-१२५ ॥

वध के पुत्र निकुम्भ थे जो उग्र प्रकृति वाले एवं ब्रह्मराक्षस थे । वात का पुत्र विराग और आप का जम्बुक हुआ । व्याघ्र का पुत्र निरानन्द नामक हुआ, जो जन्तुओं को विघ्न पहुँचानेवाला था । ये सभी परम पराक्रमशील राक्षस क्रूर प्रकृति के थे ॥ १२६-१२७ ॥

यातुधानों का वर्णन किया जा चुका । अब ब्रह्मधान के पुत्रों को सुनिये । यज्ञ, पिता, धुनि, क्षेम, ब्रह्मा, पाप, यज्ञहा, स्वाकोटक, कलि और सर्प—ये दस ब्रह्मधान के पुत्र हैं । उन दसों की बहनें ब्रह्मराक्षसी थी, जिनमें ये निम्नलिखित परम दारुण स्वभाव वाली थीं ॥ १२८-१२९ ॥

रक्तकर्णा, महाजिह्वा, अक्षया और उपहारिणी—इन ब्रह्मराक्षसियों के गर्भ से समस्त पृथ्वी पर निवास करने वाले ब्रह्मराक्षसों के जन्म हुए । ये ब्रह्मराक्षसगण श्लेष्मातक (लसोड़े) के वृक्षों पर प्रायः आश्रय करते हैं । इन राक्षस के पुत्रों की चर्चा की जा चुकी, अब यक्ष के पुत्रों को सुनिये ॥ १३०-१३१ ॥

यक्ष ने अपने मन में क्रतुस्थली नामक पाँच अवयवों से स्थूल अंगोंवाली अप्सरा को पाने की कामना की । उसको प्राप्त करने की चिन्ता में वह नन्दनवन में विचरण करता रहा । इसके अतिरिक्त सुन्दर वैभ्राज (?) और

वैभ्राजं सुरभिं चैव तथा चैत्ररथं च यत् । दृष्टवान् नन्दने तस्मिन्नप्सरोभिः सहासतीम् ॥ १३३ ॥
नोपायं विन्दते तत्र तस्या लाभाय चिन्तयन् । दूषितः स्वेन रूपेण कर्म्मणा तेन दूषितः ॥ १३४ ॥
ममोद्विजन्ते भूतानि भयावृत्तस्य सर्वशः । तत्कथं नाम चार्वङ्गीं प्राप्नुयामहमङ्गनाम् ॥ १३५ ॥
दृष्ट्वोपायं ततः सोऽथ शीघ्रकारी व्यवर्त्तत । कृत्वा रूपं बहुमतं गन्धर्वस्य तु गुह्यकः ॥
ततः सोऽप्सरसां मध्ये तां जग्राह क्रतुस्थलीम् ॥ १३६ ॥
बुद्ध्वा सुरुचिं तं सा भावेनैवाभ्यवर्त्तत । संवृतः स तया सार्द्धं दृश्यमानोऽप्सरोगणैः ॥ १३७ ॥
स तत्र सिद्धकरणः सद्यो जातः सुतोऽस्य वै । परिणाहोच्छ्रयैर्युक्तः सद्यो वृत्तो ज्वलन् श्रिया ॥ १३८ ॥
राजाहमिति नाभिर्हि पितरं सोऽभ्यभाषत । तवात्र जाते न भीतिः पिता तं प्रत्युवाच ह ॥ १३९ ॥
मात्रानुरूपो रूपेण पितुर्वीर्येण जायते । जाते स तस्मिन् हर्षेण स्वरूपं प्रत्यपद्यत ॥ १४० ॥
स्वभावं प्रतिपद्यन्ते बृहन्तो यक्षराक्षसाः । म्रियमाणाः प्रसुप्ताश्च क्रुद्धा भीताः प्रहर्षिताः ॥ १४१ ॥
ततोऽब्रवीदप्सरसः स्मयमानः स गुह्यकः । गृहं मे गच्छ सुश्रोणि सपुत्रा वरवर्णिनी ॥ १४२ ॥
इत्युक्त्वा सहसा तं च दृष्ट्वा स्वंरूपमास्थितम्। विभ्रान्ताः प्राद्रवन् भीताः क्रोधमानाऽप्सरोगणाः ॥१४३॥
गच्छन्तीरन्वगच्छद्या पुत्रस्तां सान्त्वयन् गिरा । गन्धर्वाप्सरसां मध्ये तां नीत्वा स न्यवर्त्तत ॥ १४४ ॥

---

चैत्ररथ नामक वनों में भी वह चक्कर लगाता रहा । अन्ततः नन्दनवन में अन्यान्य अप्सराओं के साथ विहार करती हुई उस असती को उसने देखा किन्तु उसके प्राप्त करने का कोई उपाय उसकी बुद्धि में नहीं आया । अपनी कुरूपता एवं कुकर्म से दूषित होने के कारण उसने अपने मन में सोचा कि भयभीत होने के कारण मेरे द्वारा सभी जीवगण उद्विग्न हो जाते हैं तो फिर इस सुन्दर अंगोंवाली को किस प्रकार मैं प्राप्त कर सकता हूँ ॥१३२-१३५॥

तदनन्तर उसने एक उपाय विचारा और शीघ्र उसका उपयोग किया, तदनुसार उसने वसुरुचि नामक गन्धर्व का मनोहर रूप बनाकर उन अप्सराओं के बीच से उस क्रतुस्थली को जाकर पकड़ा ॥ १३६ ॥

अप्सरा ने वसुरुचि को जानकर उस यक्ष के साथ पूर्ण मनोयोग एवं सद्भाव के साथ व्यवहार किया । फलतः सब अप्सराओं के सामने ही उसने क्रतुस्थली के साथ समागम किया, और उसी समय उसी स्थान पर उसके फलस्वरूप एक पुत्र उत्पन्न हुआ जो लम्बाई और चौड़ाई में विशाल था, जन्मते ही वह शोभा से युक्त हो गया ॥ १३७-१३८ ॥

उत्पन्न होते ही उसने अपने पिता से कहा, 'मैं राजा हूँ, मेरा नाम नाभि है ।' पिता ने पुत्र से कहा, तुम्हारे यहाँ उत्पन्न हो जाने पर कोई डर नहीं है । वह यक्ष पुत्र नाभि स्वरूप में माता के समान सुन्दर और पराक्रम में पिता के समान वीर हुआ । ऐसे पुत्र के उत्पन्न हो जाने पर वह यक्ष अपने स्वाभाविक वेश में आ गया । प्रायः बड़े-बड़े यक्ष और राक्षस मृत्यु के समान घोर संकट पड़ने पर, सो जाने पर, क्रुद्ध होने पर, भयभीत होने पर तथा अति प्रसन्नता के अवसर पर अपने स्वाभाविक स्वरूप पर आ जाते हैं । इस स्वाभाविक नियम के अनुसार वह यक्ष हँसते हुये उस क्रतुस्थली अप्सरा को विस्मित करता हुआ बोला, हे सुन्दर कटिवाली ! सुन्दरी अब अपने पुत्र को साथ लेकर मेरे घर चलो । यक्ष के ऐसा कहने पर एवं सहसा अपने वास्तविक यक्ष रूप में उपस्थित देखकर सभी अप्सराएँ क्रोध के मारे भ्रान्त बुद्धि हो गई और भयभीत होकर भाग चलीं । भागती हुई अपनी सखियों के पीछे-

**तां च दृष्ट्वा समुत्पत्तिं यक्षस्याप्सरसां गणाः । यक्षाणां त्वं जनित्रीति प्रोचुस्तां वै क्रतुस्थलीम् ॥१४५॥**
**जगाम सह पुत्रेण ततो यक्षः स्वमालयम् । न्यग्रोधरोहिणं नाम गुह्यका यत्र शेरते ॥**
**तस्मिन्निवासो यक्षाणां न्यग्रोधः सर्वतः प्रियः ॥ १४६ ॥**
**यक्षो रजतनाभस्तु गुह्यकानां पितामहः । अनुह्लादस्य दैत्यस्य भद्रामतिवरां सुताम् ॥**
**उपयेमे स भद्रायां यस्यां मणिवरो वशी ॥ १४७ ॥**
**जज्ञे सा मणिभद्रं च शक्रतुल्यपराक्रमम् । तयोः पत्न्यौ भगिन्यौ तु क्रतुस्थल्यात्मजे शुभे ॥ १४८ ॥**
**नाम्ना पुण्यजनी चैव तथा देवजनी च या । विजज्ञे मणिभद्रात्तु पुत्रान् पुण्यजनी शुभान् ॥ १४९ ॥**
**सिद्धार्थं सूर्यतेजं च सुमन्तं नन्दनं तथा । कन्यकं यविकं चैव मणिदत्तं वसुं तथा ॥ १५० ॥**
**सर्वानुभूतं शङ्खं च पिङ्गाक्षं भीरुमेव च । तथा मन्दरशोभिञ्च पद्मं चन्द्रप्रभं तथा ॥ १५१ ॥**
**मेघपूर्णं सुभद्रं च प्रद्योतं च महौजसम् । द्युतिमत्केतुमन्तौ च मित्रं मौलिसुदर्शनौ ॥ १५२ ॥**
**चत्वारो विंशतिश्चैव पुत्राः पुण्यजनाः शुभाः । जज्ञिरे मणिभद्रस्य ते सर्वे पुण्यलक्षणाः ॥**
**तेषां पुत्राश्च पौत्राश्च यक्षाः पुण्यजनाः शुभाः ॥ १५३ ॥**
**विजज्ञे देवजननी पुत्रान्मणिवरात्मजात् । पूर्णभद्रं हेमरथं मणिमन्नन्दिवर्धनौ ॥ १५४ ॥**
**कुस्तुम्बुरुं पिशङ्गाभं स्थूलकर्णं महाजयम् । श्वेतं च विपुलं चैव पुष्पवन्तं भयावहम् ॥ १५५ ॥**
**पद्मवर्णं सुनेत्रं च यक्षं बालं बकं तथा । कुमुदं क्षेमकं चैव वर्द्धमानं तथा दमम् ॥ १५६ ॥**

---

पीछे क्रतुस्थली भी चली और उसके पुत्र ने वाणी से सान्त्वना देते हुए उसे गन्धर्व एवं अप्सराओं के समूह में ले जाकर पहुँचाया । पहुँचाने के बाद स्वयं लौट आया ॥ १३९-१४४ ॥

अप्सराओं ने यक्ष द्वारा उसके गर्भ से पुत्रोत्पत्ति होते देखा था । अतः उन्होंने एक स्वर से क्रतुस्थली से कहा कि तू यक्षों की माता है । तदनन्तर यक्ष पुत्र के साथ अपने घर को चला गया जहाँ बरगद के वृक्ष पर निवास करनेवाले यक्षगण शयन करते थे । बरगद के वृक्ष में यक्षों का निवास स्थान है, यह बरगद का वृक्ष उन्हें सभी प्रकार से प्रिय है । यक्ष रजतनाभ गुह्यकों का पितामह था । उसने अनह्लाद नामक दैत्य की परम सुन्दरी कन्या भद्रा के साथ अपना विवाह किया था, उस भद्रा में जितेन्द्रिय मणिवर नामक पुत्र उत्पन्न हुआ था ॥ १४५-१४७ ॥

भद्रा ने एक दूसरे पुत्र मणिभद्र को भी उत्पन्न किया, जो इन्द्र के समान पराक्रमी था । उन दोनों की पत्नी सगी बहनें थीं, जो ऋतुस्थली की दो पुत्रियाँ थीं, उनका नाम पुण्यजनी और देवजनी था । पुण्यजनी ने मणिभद्र के संयोग से जिन शुभाचारी पुत्रों को उत्पन्न किया, उनके नाम सिद्धार्थ, सूर्यतेज, सुमन्त, नन्दन, कन्यक, यविक, मणिदत्त, वसु, सर्वानुभूत, शंख, पिंगाक्ष, भीरु, मन्दरशोभि, पद्म, चन्द्रप्रभ, मेघपूर्ण, सुभद्र, प्रद्योत, महौजस, द्युतिमान्, केतुमान्, मित्र, मौलि और सुदर्शन थे । ये चौबीस पुत्र सदाचारी और पुण्यात्मा थे । मणिभद्र के संयोग से इन पुण्यात्मा पुत्रों की उत्पत्ति हुई थी । इनके पुत्र पौत्रादि जो यक्ष हुए वे भी पुण्यकार्य करने वाले एवं सदाचारी थे ॥ १४८-१५३ ॥

देवजननी ने मणिवर के संयोग से जिन पुत्रों को जन्म दिया उनके नाम पूर्णभद्र, हेमरथ, मणिमत्, नन्दिवर्धन, कुस्तुम्बुरु, पिशङ्गाभ, स्थूलकर्ण, महाजय, श्वेत, विपुल, पुष्पवान्, भयावह, पद्मवर्ण, सुनेत्र, यक्ष,

**पद्मनाभं वराङ्गं च सुवीरं विजयं कृतिम् । पूर्णमासं हिरण्याक्षं सुरूपं चैवमादयः ॥ १५७ ॥**
**पुत्रा मणिवरस्यैते यक्षा वै गुह्यकाः स्मृताः । सुरूपाश्च विरूपाश्च स्रग्विणः प्रियदर्शनाः ॥**
**॥ १५८ ॥**
**तेषां पुत्राश्च पौत्राश्च शतशोऽथ सहस्रशः**
**खशायास्त्वपरे पुत्रा राक्षसाः कामरूपिणः । तेषां यथा प्रधानान् वै वर्ण्यमानान्निबोधत ॥ १५९ ॥**
**लालाविः कुथनो भीमः सुमाली मधुरेव च । विस्फूर्ज्जितो विद्युज्जिह्वो मातङ्गो धूम्रितस्तथा॥ १६०॥**
**चन्द्रार्कः सुकरो बुध्नः कपिलोमा प्रहासकः । क्रीडः परशुनाभश्च चक्राक्षश्च निशाचरः ॥ १६१ ॥**
**त्रिशिराः शतदंष्ट्रश्च तुण्डकेशश्च राक्षसः । यक्षश्चाकम्पनश्चैव दुर्मुखश्च शिलीमुखः ॥ १६२ ॥**
**इत्येते राक्षसवरा विक्रान्ता गणरूपिणः । सर्वलोकचरास्ते तु त्रिदशानां समक्रमाः ॥ १६३ ॥**
**सप्त चान्या दुहितरस्ताः शृणुध्वं यथाक्रमम् । तासां च यः प्रजासर्गो येन चोत्पादिता गणाः॥ १६४ ॥**
**आलम्बा उत्कचा कृष्णा निर्ऋता कपिला शिवा। केशिनी च महाभागा भगिन्यः सप्त याः स्मृताः॥१६५॥**
**ताभ्यो लोकामिषादश्च हन्तारो युद्धदुर्मदाः । उदीर्णा राक्षसगणा इमे उत्पादिताः शुभाः ॥ १६६ ॥**
**आलम्बेयो गणः क्रूर उत्कचेयो गणस्तथा । तथा कार्ष्णेयशैवेया राक्षसा ह्युत्तमा गणाः ॥ १६७ ॥**

---

बाल, बक, कुमुद, क्षेमक, वर्धमान, दम, पद्मनाभ, वराङ्ग, सुवीर, विजय, कृति, पूर्णमास, हिरण्याक्ष सुरूप आदि थे । मणिवर के ये पुत्रगण गुह्यक के नाम से स्मरण किये जाते हैं । ये सब पुत्रगण सुन्दर स्वरूपवाले-कुछ कुरूप भी माला धारण करनेवाले तथा देखने में प्रिय लगनेवाले थे । इनके पुत्र पौत्रादि की संख्या सैकड़ों से सहस्रों तक थी ॥ १५४-१५८ ॥

खशा के अन्य पुत्रगण जो हुए वे इच्छानुसार रूप बदलनेवाले राक्षस थे, उनमें जो प्रधान प्रधान थे, उनका वर्णन मैं कर रहा हूँ, सुनिये ॥ १५९ ॥

उनके नाम थे लालावि, कुथन, भीम, सुमाली, मधु, विस्फूर्जित, विद्युज्जिह्व, मातङ्ग, धूम्रित, चन्द्रार्क, सुकर, बुध्न, कपिलोम, प्रहासक, क्रीड, परशुनाभ, चक्राक्ष, निशाचर, त्रिशिरा, शतदंष्ट्र, राक्षस तुण्डकेश, यक्ष, अकम्पन, दुर्मुख और शिलीमुख । ये सभी श्रेष्ठ राक्षस परम पराक्रमी तथा गणरूपी थे, अर्थात् उनमें से एक-एक राक्षस वीरता आदि में एक-एक समूह का सामना करने में समर्थ था । वे देवताओं के समान सभी लोकों में विचरण किया करते थे ॥ १६०-१६३ ॥

इनके अतिरिक्त सात अन्य कन्याएँ भी थीं, उन्हें क्रमानुसार सुनिये । साथ ही उन कन्याओं द्वारा जिन प्रजाओं की सृष्टि हुई, और उनसे जिन गणों की उत्पत्ति हुई, उसे भी सुनिये । उन कन्याओं के नाम आलम्बा, उत्कचा, कृष्णा, निर्ऋता, कपिला, शिवा और महाभाग्यशालिनी केशिनी थे, ये सात उक्त राक्षसों की बहनें कही जाती हैं ॥ १६४-१६५ ॥

उन्हीं कन्याओं द्वारा लोक में मांस खानेवाले जीवहिंसक, युद्ध में उत्कट पराक्रम दिखलाने वाले, महान् राक्षसगणों की उत्पत्ति हुई, इनमें से कुछ शुभ कार्य करनेवाले महाकर्णा भी थे । आलम्बा से उत्पन्न होनेवाले आलम्बेय नामक राक्षसगण क्रूर प्रकृति के थे, उत्कचेय गण भी उसी प्रकार के क्रूरकर्मा थे । कार्ष्णेय और शैवेय नामक राक्षसगण उत्तम गुणवाले थे । इसी प्रकार महादेव जी के अनुचर गणेश्वरों के चर ने नैर्ऋत नामक प्रजाओं

तथैव नैर्ऋतो नाम त्र्यम्बकानुचरेण ह । उत्पादितः प्रजासर्गो गणेश्वरचरेण तु ॥ १६८ ॥
उत्पादिता बलवता उदीर्णा यक्षराक्षसाः । विक्रान्ताः शौर्यसम्पन्ना नैर्ऋता देवराक्षसाः ॥
येषामधिपतिर्युक्तो नाम्ना ख्यातो विरूपकः ॥ १६९ ॥
तेषां गणशतानेका उद्धतानां महात्मनाम् । प्रायेणानुचरन्त्येते शङ्करं जगतः प्रभुम् ॥ १७० ॥
दैत्यराजेन कुम्भेन महाकाया महात्मना । उत्पादिता महावीर्या महाबलपराक्रमाः ॥ १७१ ॥
कपिलेया महावीर्या उदीर्णा दैत्यराक्षसाः । कम्पनेन च यक्षेण केशिन्यास्ते परे जनाः ॥ १७२ ॥
उत्पादिता महावाता उदीर्णा यक्षराक्षसाः । केशिनीदुहितुश्चैव नीलायाः क्षुद्रमानसाः ॥ १७३ ॥
आलम्बेयेन जनिता नैकाः सुरसिकेन हि । नैला इति समाख्याता दुर्जया घोरविक्रमाः ॥ १७४ ॥
चरन्ति पृथिवीं कृत्स्नां तत्र ते देवलौकिकाः । बहुत्वाच्चैव सर्गस्य तेषां वक्तुं न शक्यते ॥ १७५ ॥
तस्यास्त्वपि च नीलाया विकचा नाम राक्षसी । दुहिता स्वभावविकचा मन्दसत्त्वपराक्रमा ॥ १७६ ॥
तस्या अपि विरूपेण नैर्ऋतेनेह च प्रजाः । उत्पादिताः सुरा घोराः शृणु तास्त्वनुपूर्वशः ॥ १७७ ॥
दंष्ट्राकरालविकृता महाकर्णा महोदराः । हारका भीषकाश्चैव तथैव क्रामकाः परे ॥ १७८ ॥
वैनकाश्च पिशाचाश्च वाहकाः प्राशकाः परे । भूमिराक्षसका ह्येते मन्दाः पुरुषविक्रमाः ॥ १७९ ॥

---

की सृष्टि की । उस बलवान् ने महान् यक्षों एवं राक्षसों को उत्पन्न किया, जो परम पराक्रमी, शौर्य सम्पन्न, नाम से विख्यात हुए, उन्हें देवराक्षस कहते हैं उन सब का अधिपति विरूपक नाम से प्रसिद्ध हुआ ॥ १६६-१६९ ॥

नैर्ऋत नामक उद्धत स्वभाव वाले उन महात्मा देवराक्षसों के सैकड़ों गण प्रायः जगत् स्वामी शंकर भगवान् के अनुचर हुए ॥ १७० ॥

महात्मा दैत्यराज कुम्भ ने महाबलवान्, महापराक्रमी, परम साहसी एवं विशालकाय कापिलेय नामक दैत्यों एवं राक्षसों को उत्पन्न किया, जो अपने पराक्रम से सचमुच महान् थे । बलवान् कम्पन नामक यक्ष के द्वारा केशिनी के गर्भ से दूसरे महाबलवान् यक्षों और राक्षसों की उत्पत्ति हुई, जो महान् थे । केशिनी की कन्या नीला के संयोग से आलम्बेय गण के सुरसिक नामक राक्षस के द्वारा अनेक क्षुद्र चित्तवाले राक्षसों का जन्म हुआ, जो नैल नाम से विख्यात हुए । ये नैल नामक राक्षसगण दुर्जेय और घोर पराक्रमी थे ॥ १७१-१७४ ॥

दैविक एवं लौकिक-दोनों प्रकार की शक्तियों से सम्पन्न वे राक्षसगण सम्पूर्ण पृथ्वी मण्डल का भ्रमण करते थे । उनके वंश में उत्पन्न होनेवाली प्रजाओं का विस्तार बहुत अधिक है, अतः कहा नहीं जा सकता ॥ १७५ ॥

उस नीला की भी एक पुत्री थी, जिसका नाम विकचा राक्षसी था । स्वभाव से वह परम क्रूर और मध्यम पराक्रमवाली थी । उस विकचा के भी कुरूप निर्ऋत द्वारा अतिघोर स्वभाव वाले असुरों की उत्पत्ति हुई । उनका क्रमानुसार वर्णन सुनिये ॥ १७६-१७७ ॥

ये घोर असुरगण विकराल दाढ़ोंवाले, कुरूप, लम्बे कानों वाले तथा विशाल पेट वाले थे, उनके नाम हारक, भीषक, क्रामक, वैनक, पिशाच, वाहक और प्राशक थे । ये सभी भूमिराक्षस थे, मन्द स्वभाववाले इन राक्षसों का पराक्रम पुरुषों के समान था ये विविध प्रकार के स्वरूप धारणकर इतने विकराल दिखलायी पड़ते थे

चरन्त्यदृष्टपूर्वाश्च नानाकारा ह्यनेकशः । उत्कृष्टबलसत्त्वा ये ते च वै खेचराः स्मृताः ॥ १८० ॥
लक्षमात्रेण चाकाशं स्वल्पाः स्वल्पं चरन्ति वै । एतैर्व्याप्तमिमं लोकं शतशोऽथ सहस्रशः ॥ १८१ ॥
भूमिराक्षसकैः सर्वैरनेकैः क्षुद्रराक्षसैः । नानाप्रकारैराक्रान्ता नानादेशाः समन्ततः ॥ १८२ ॥
समासाभिहताश्चैव ह्यष्टौ राक्षसमातरः । अष्टौ विभागा ह्येषां हि विख्याता अनुपूर्वशः ॥ १८३ ॥
भद्रका निकराः केचिद्यज्ञनिष्पत्तिहेतुकाः । सहस्रशतसंख्याता मर्त्त्यलोकविचारिणः ॥ १८४ ॥
पूतना मातृसामान्यास्तथा भूतभयंकराः । बालानां मानुषे लोके ग्रहा वैमानहेतुकाः ॥ १८५ ॥
स्कन्दग्रहादयश्चैव आपकास्त्रासकादयः । कौमारास्ते तु विज्ञेया बालानां ग्रहवृत्तयः ॥ १८६ ॥
स्कन्दग्रहविशेषाणां मायिकानां तथैव च । पूतनानामभूतानां ये च लोकविनायकाः ॥ १८७ ॥
सहस्रशतसंख्यानां मर्त्यलोकविचारिणाम् । एवं गणशतान्येव चरन्ति पृथिवीमिमाम् ॥ १८८ ॥
यक्षाः पुण्यतमा नाम तथा ये केऽपि गुह्यकाः । यक्षा देवजनाश्चैव तथा पुण्यजनाश्च ये ॥ १८९ ॥
गुह्यकानां च सर्वेषामगस्त्या ये च राक्षसाः । पौलस्त्या राक्षसा ये च विश्वामित्राश्च ये स्मृताः ॥१९०॥
यक्षाणां राक्षसानां च पौलस्त्यागस्तयश्च ये । तेषां राजा महाराजः कुबेरो ह्यलकाधिपः ॥ १९१ ॥

---

जितने भीषण स्वरूप को कोई नहीं देख सका था । इन भूमिराक्षसों में जो अधिक बलवान् एवं पराक्रमी होते हैं वे आकाशगामी कहे जाते हैं ॥ १७८-१८० ॥

ये क्षुद्र राक्षसगण देखने में अति लघुकाय होने पर भी थोड़ी दूर तक आकाश प्रदेश में विचरण करते हैं। ये सैकड़ों, सहस्रों की संख्या में इस लोक को छेंके हुए हैं । इन सब विविध प्रकार के भूमिराक्षसों और अन्यान्य क्षुद्र राक्षसों ने मिलकर चारों ओर से प्राय: सभी देशों को आक्रान्त कर लिया है । संक्षेप में इन सब क्षुद्र राक्षसों की आठ माताएँ हैं, और उसी के अनुरूप इनके आठ विभाग कहे जाते थे, जिन्हें क्रमानुसार कहा गया है ॥ १८१-१८३ ॥

इनमें से एक का नाम भद्रका और गण का नाम निकर है, जिनमें कुछ यज्ञोत्पत्ति के कारण हैं (?) मर्त्यलोक के विचरण करनेवाले इस गण में सैकड़ों, सहस्रों की संख्या में राक्षसगण विद्यमान हैं । दूसरी माता पूतना है, और गण का नाम मातृ सामान्य है, जो भयंकर भूत हैं । यह पूतना मानवलोक में बच्चों को पकड़नेवाली एवं कष्ट देकर बहुत परेशान करनेवाली है । स्कन्दग्रह आदि आपक, त्रासक आदि और कौमारगण इन सबको बालकों को ग्रहों के समान कष्ट देनेवाले जानने चाहिए । माया करनेवाले मायिक नामक ग्रहों, स्कन्द नामक ग्रहों तथा पूतना नामक भूत ग्रह विशेष में से जो लोक में विविध विघ्नों के करनेवाले हैं, वे लाखों की संख्या में मर्त्यलोक में विचरण करते हैं । इसी प्रकार अन्यान्य भूतों एवं ग्रहों के सैकड़ों गण इस पृथ्वी पर विचरण किया करते हैं ॥ १८४-१८८ ॥

पुण्यजन नामक यक्ष, गुह्यक नाम से प्रसिद्ध यक्ष एवं देवजन नामक यक्ष—ये सभी गुह्यकों के अन्तर्गत हैं । अगस्त्य नामक जो राक्षसगण हैं, पौलस्त्य नामक जो राक्षसगण हैं, विश्वामित्र के गोत्र में जो राक्षसगण उत्पन्न हुए हैं, यक्षों एवं राक्षसों के वंश में उत्पन्न होनेवाले पौलस्त्य एवं अगस्त्य नामक जो यक्ष राक्षस हैं, उन सबों के राजा महाराज कुबेर हैं, जो अलका नामक नगरी के अधीश्वर हैं ॥ १८९-१९१ ॥

**यक्षा दृष्ट्वा पिबन्तीह नृणां मांसमसृग्वसाम् । रक्षांस्यनुप्रवेशेन पिशाचाः परिपीडनैः ॥ १९२ ॥**
**सर्वलक्षणसंपन्नाः समक्षेत्राश्च दैवतैः । भास्वरा बलवन्तश्च ईश्वराः कामरूपिणः ॥ १९३ ॥**
**अनाभिभक्षा विक्रान्ताः सर्वलोकनमस्कृताः । सूक्ष्माश्चौजस्विनो मेध्या वरदा यज्ञियाश्चये ॥ १९४ ॥**
**देवानां तुल्यधर्माणां ह्यसुराः सर्वशः स्मृताः । त्रिभिः पादैस्तु गन्धर्वा देवैर्हीनाः प्रभावतः ॥ १९५ ॥**
**गन्धर्वेभ्यस्त्रिभिः पादैर्हीना वै सर्वगुह्यकाः । प्रभावतुल्या यक्षाणां विज्ञेयाः सर्वराक्षसाः ॥**
**ऐश्वर्यहीना यक्षेभ्यः पिशाचास्त्रिगुणं पुनः ॥ १९६ ॥**
**एवं धनेन रूपेण आयुषा च बलेन च । धर्मैश्वर्येण बुद्ध्या च तपःश्रुतपराक्रमैः ॥ १९७ ॥**
**देवासुरेभ्यो हीयन्ते त्रीन् पादान् वै परस्परम् । गन्धर्वाद्याः पिशाचान्ताश्चतस्रो देवयोनयः ॥ १९८ ॥**

**सूत उवाच**

**अतः शृणुत भद्रं वः प्रजाः क्रोधवशात्मकाः । क्रोधायां कन्यका जज्ञे द्वादश ह्यात्मसम्भवाः ॥**
**ता भार्याः पुलहस्यासन्नामतस्ता निबोधत ॥ १९९ ॥**
**मृगी च मृगमन्दा च हरिभद्रा इरावती । भूता च कपिशा दंष्ट्रा निशातिर्या तथैव च ॥**
**श्वेता चैव स्वरा चैव सुरसा चेति विश्रुताः ॥ २०० ॥**
**मृग्यास्तु हरिणाः पुत्रा मृगाश्चान्ये शशास्तथा । न्यङ्कवः शरभा ये च रुरवः पृषताश्च ये ॥ २०१ ॥**

---

ये यक्षगण केवल आँखों से देखकर मनुष्य के रक्त, मांस एवं चर्बी को पी जाते हैं, राक्षसगण शरीर के भीतर प्रवेश करके रक्त पी जाते हैं और पिशाचगण बुरी तरह पीड़ित करके रक्त पी जाते हैं। जो सभी प्रकार के लक्षणों से सम्पन्न एवं देवताओं के समान अधिकारी, तेजस्वी, बलवान्, ईश्वरमय एवं इच्छानुसार स्वरूप धारण करनेवाले, अनुपम शक्तिशाली, विक्रमी, सभी लोकों द्वारा पूजनीय, सूक्ष्म स्वरूप धारण करनेवाले, तेजस्वी यज्ञादि के योग्य, वरदान देनेवाले, यज्ञपरायण एवं देवताओं के समान धर्मात्मा होते हैं, ये सब असुर नाम से स्मरण किये जाते हैं। गन्धर्व लोग प्रभाव में देवताओं की अपेक्षा तीन पादों से (तीन चौथाई) हीन होते हैं ॥१९२-१९५॥

सभी यक्ष गन्धर्वों की अपेक्षा प्रभाव आदि में तीन पदों से हीन होते हैं, इन्हीं यक्षों के समान प्रभावशाली सब राक्षस होते हैं। इन यक्षों से गुण में तीन गुने हीन पिशाच होते हैं। इस प्रकार धन, रूप, आयु, बल, धर्म, ऐश्वर्य, बुद्धि, तपस्या, शस्त्र बल एवं पराक्रम से गन्धर्व, यक्ष, राक्षस और पिशाच ये चार देव योनियों में उत्पन्न होने वाले देवताओं और असुरों की अपेक्षा परस्पर हीन होते हैं ॥ १९६-१९८ ॥

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द ! अब इसके उपरान्त आप लोग क्रोध के वश में रहनेवाली प्रजाओं का विवरण सुनिये, इससे आप लोगों का कल्याण होगा। क्रोधा में बारह स्वयं उत्पन्न होनेवाली कन्याएँ उत्पन्न हुईं और वे सब पुलह ऋषि की पत्नियाँ हुई, उनके नाम सुनिये ॥ १९९ ॥

ये मृगी, मृगमन्दा, हरिभद्रा, इरावती, भूता, कपिशा, दंष्ट्रा, निशा, तिर्या, श्वेता, स्वरा और सुरसा—नाम से विख्यात हैं। इनमें मृगी के पुत्र हरिण हुए, अन्यान्य मृग, शश (खरगोश), न्यंकु (बारहसिंगा), शरभ, रुरु और पृषत् नामक पशु उसी से उत्पन्न हुए। मृगमन्दा के गर्भ से मृगराजों (सिंहों) की उत्पत्ति हुई, अन्यान्य गवय (नीलगाय), महिष, ऊँट, वराह, खड्ग (गैंडा) तथा गौरमुख नामक वन्य पशु भी उसी से उत्पन्न हुए। हरि

मृगराजा मृगमन्दाया गवयाश्चापरे तथा । महिषोष्ट्रवराहाश्च खड्गगौरमुखास्तथा ॥ २०२ ॥
हरेस्तु हरयः पुत्रा गोलाङ्गुलतरक्षवः । वानराः किन्नराश्चैव व्याघ्राः किम्पुरुषास्तथा ॥
इत्येवमादयोऽन्येऽपि इरावत्या निबोधत ॥ २०३ ॥
सूर्यस्याण्डकपाले द्वे समानीय तु भौवनः । हस्ताभ्यां परिगृह्याथ रथन्तरमगायत ॥ २०४ ॥
साम्ना प्रसूयमानेन सद्य एव गजोऽभवत् । स प्रागच्छदिरावत्यै पुत्रार्थे स तु भौवनः ॥ २०५ ॥
इरावत्याः सुतो यस्मात्तस्मादैरावतः स्मृतः । देवराजोपवाह्यत्वात् प्रथमः स मतङ्गराट् ॥
शुभ्राभ्राभाश्चतुर्दंष्ट्रः श्रीमानैरावतो गजः ॥ २०६ ॥
अप्सुजस्यैकमूलस्य सुवर्णाभस्य हस्तिनः । षड्दन्तस्य हि भद्रस्य औपवाह्यश्च वै बलः ॥ २०७ ॥
तस्य पुत्रोऽञ्जनश्चैव सुप्रतीकोऽथ वामनः । पद्मश्चैव चतुर्थोऽभूद्धस्तिनी चाभ्रमुस्तथा ॥ २०८ ॥
दिग्गजांस्तांश्च चत्वारः श्वेताऽजनयताशुगान् । भद्रं मृगं च मन्दं च सङ्कीर्णं चतुरः सुतान् ॥ २०९ ॥
सङ्कीर्णोऽप्यञ्जनो यस्तु उपवाह्यो यमस्य तु । भद्रो यः सुप्रतीकस्तु हरितः स ह्यपाम्पतेः ॥ २१० ॥
पद्मो मन्दस्तु यो गौरो द्विपो ह्यैलविलस्य सः । मृगः श्यामस्तु यो हस्ती उपवाह्यः स पावकैः ॥२११॥
पद्मोत्तरस्तु यः पद्मो गजो वै वरुणो गणः । उपलेपनमेषश्च तस्याष्टौ जज्ञिरे सुताः ॥ २१२ ॥
उदग्रभावेनोपेता जायन्ते तस्य चान्वये । श्वेतबालनखाः पिङ्गा वर्ष्मवन्तो मतङ्गजाः ॥
मतङ्गजान् प्रवक्ष्यामि नागानन्यानपि क्रमात् ॥ २१३ ॥

---

के गर्भ से बन्दरों की उत्पत्ति हुई तथा लङ्गुली बन्दर, तरक्षु (भेड़िया), अन्यान्य छोटी जातियों के बन्दर, किन्नर, बाघ, किंपुरुष आदि वन्यजीवों की भी उत्पत्ति उसी से हुई, इसके बाद इरावती के पुत्रों को सुनिये ॥२००-२०३॥

एक बार भौवन ने सूर्य के दो अण्ड कपालों को लाकर अपने दोनों हाथों से उसे पकड़कर रथन्तर का गान किया था, उस समय सामवेद के रथन्तर की स्तुति करते समय शीघ्र ही एक हस्ती प्रादुर्भूत हुआ । भौवन ने वैसे पुत्र की कामना से इरावती के साथ समागम किया था, यतः वह इरावती के गर्भ से उत्पन्न हुआ था अतः ऐरावत नाम से प्रसिद्ध हुआ । देवराज इन्द्र के वाहन होने के कारण वह मतङ्गों का प्रथम राजा हुआ, वह ऐरावत श्वेत बादल के समान शुभ्र वर्ण का चार दाँतोंवाला, अतिशय शोभासम्पन्न गजराज है ॥ २०४-२०६ ॥

एक ही मूल से उत्पन्न हुए, जल सम्भूत, छह दाँतोंवाले सुवर्ण के समान कान्तिमान, भद्र नामक हस्ती पर सवार होनेवाला बल था, जो हस्तिज (?) था । उस ऐरावत के अञ्जन, सुप्रतीक, वामन और पद्म ये चार पुत्र थे, हस्तिनी का नाम अभ्रमु था । श्वेता ने उन चार दिग्गजों को उत्पन्न किया, जो अति शीघ्र गमन करनेवाले थे, उन चारों पुत्रों के नाम भद्र, मृग, मन्द और संकीर्ण थे । इनमें से संकीर्ण और अञ्जन ये यमराज के वाहन हैं । भद्र और सुप्रतीक हरित वर्ण के हैं । ये जल के स्वामी वरुण के वाहन हैं ॥ २०७-२१० ॥

पद्म और मन्द श्वेत वर्ण के हैं, ऐलविल कुबेर के हस्ती हैं एवं मृग नामक श्याम वर्ण का जो हस्ती है वह अग्नियों का वाहन है । पद्मोत्तर पद्म नामक जो गज है वह वरुण के वाहन गणों में हैं, और वह उपलेपन भी कहा जाता है । उसके उग्र स्वभाव वाले आठ पुत्र उत्पन्न हुए । उनके वंश में श्वेत बाल और नखवाले, पीले वर्ण के शरीरवाले मतंगज उत्पन्न हुए । उन सबों को तथा अन्यान्य नागों को भी क्रमशः कहता हूँ ॥ २११-२१३ ॥

कपिलः पुण्डरीकश्च सुमनाभो रथान्तरः । जातौ नाम्ना सुतौ ताभ्यां सुप्रतिष्ठप्रमर्द्दनौ ॥ २१४ ॥
शूलाः स्थूलाः शिरोदान्ताः शुद्धबालनखास्तथा। बलिनः शक्तिनश्चैव मृतास्त्वाकुलिका गजाः ॥२१५॥
पुष्पदन्तो बृहत्सामा षड्दन्तो दन्तपुष्पवान् । ताम्रवर्णश्च तत्पुत्रः सहचारिविषाणितः ॥ २१६ ॥
अन्वये चास्य जायन्ते लम्बोष्ठाश्चारुदर्शिनः । श्यामाः सुदर्शनाश्चण्डा नानापीडायताननाः ॥ २१७ ॥
वामदेवोऽञ्जनश्यामः साम्नो जज्ञेऽथ वामनः। भार्या चैवाङ्गदा तस्य नीलवल्लक्षणौ सुतौ ॥ २१८ ॥
चण्डाश्चात्रशिरोग्रीवा व्यूढोरस्कास्तरस्विनः । नरैर्बद्धाः कुले तेषां जायन्ते विकृता गजाः ॥ २१९ ॥
सुप्रतीकस्तु रूपेण नास्त्यस्य सदृशो गजः । तस्य प्रहारी सम्पाती पृथुश्चित्तिसुतास्त्रयः ॥ २२० ॥
पशवो दीर्घताल्वोष्ठाः सुविभक्तशिरोदराः । जायन्ते मृदुसम्भूता वंशे तस्य मतङ्गजाः ॥ २२१ ॥
अञ्जनादञ्जना साम्नो विजज्ञे चाञ्जनावती । एवं माता तयोश्चापि प्रथितायुरजःसुतौ ॥ २२२ ॥
महाविभक्तशिरसः स्निग्धजीमूतसन्निभाः । सुदर्शनाः सुवर्ष्माणः पद्माभाः परिमण्डलाः ॥
शूनाः पीतायतमुखा गजास्तस्यान्वयेऽभवन् ॥ २२३ ॥
जज्ञे चन्द्रमसः साम्नः पिङ्गला कुमुदद्युतिः । पिङ्गलायाः सुतौ तस्या महापद्मोर्मिमालिनौ ॥ २२४ ॥
समायवरदांश्चण्डान् प्रवृद्धबलिनोदरान् । हस्तियुद्धे प्रियान्नागान् विद्धि तस्य कुलोद्भवान् ॥ २२५ ॥

---

पुण्डरीक नामक गज कपिल (भूरे) वर्ण का तथा रथान्तर पुष्प के रंग के समान शोभावाला गज है, उन दोनों से सुप्रतिष्ठ और प्रमर्दन नामक पुत्र उत्पन्न हुए । इनके अतिरिक्त शूल, स्थूल प्रभृति उच्च सिरवाले, शुद्ध बाल और नखवाले बलवान, शक्तिशाली गज हुए, जो अकुलिक नाम से स्मरण किये गये । इनके वंश में पुष्पदन्त बृहत्सामा षड्दन्त, दन्तपुष्पवान्, ताम्रवर्णी प्रभृति गज उत्पन्न हुए । इनके हस्तिनियों के सहगमन से पुत्र उत्पन्न हुए । इनके वंश में लंबे ओंठोंवाले, सुन्दर दिखायी पड़नेवाले, श्यामवर्ण के उग्र स्वभाववाले, लंबे मुँहवाले और अनेक प्रकार की पीड़ा सहन करने में सशक्त गज उत्पन्न होते हैं । वामदेव नामक हस्ती अंजन के समान श्यामल वर्ण का है, साम से वामन नामक गज उत्पन्न हुआ जिसकी स्त्री अंगदा थी, उसके नीलवत् और लक्षण नामक दो पुत्र थे ॥ २१४-२१८ ॥

ये सब गज अत्यन्त उग्र स्वभाववाले थे । इनके शिरोभाग और कन्धे देखने में सुन्दर थे, वक्षःस्थल अत्यन्त विशाल और चलने में वे वेगशाली थे । इन गजों के वंश में जो विकृत गज उत्पन्न होते हैं, वे मनुष्यों द्वारा बन्धन में डाले जाते हैं । सुप्रतीक के समान सुन्दर आकार वाला गज दूसरा नहीं है, उसके प्रहारी, संपाती और पृथुश्चित्ति नामक तीन पुत्र थे ॥ २१९-२२० ॥

इनके वंश में मतङ्गज पशुगण लम्बी तालु, बड़े होंठ और विभक्त सिर तथा उदर भाग एवं मनोहर अंगों वाले उत्पन्न होते हैं । अञ्जन से अञ्जना और साम से अञ्जनावती का जन्म हुआ । इन दोनों की माता भी आयुरज की पुत्री कही गयी है । इनके वंश में उत्पन्न होने वाले गज अत्यन्त विभक्त सिर वाले, जल से पूर्ण बादल के समान काले वर्ण के, देखने में अति सुन्दर शरीर वाले, कमल के समान परिमण्डल वाले, मोटे ताजे, और पीले चौड़े मुख वाले होते थे ॥ २२१-२२३ ॥

चन्द्रमा और साम से पिंगला एवं कुमुदद्युति की उत्पत्ति हुई । उस पिंगला के महापद्म और उर्मिमाली

एतान् देवासुरे युद्धे जयार्थे जगृहुः सुराः । कृतार्थैश्च विसृष्टास्तैः पूर्वोक्ताः प्रययुर्दिशः ॥ २२६ ॥
एतेषामन्वये जातान् विनीतांस्त्रिदशा ददुः । अङ्गाय लोमपादाय सूत्रकाराय वै द्विपान् ॥ २२७ ॥
द्विरदो द्विरदाभ्यां च हस्ताद्धस्ती करात्करी । वरणाद्वारणो दन्ती दन्ताभ्यां गर्जनाद् गजः ॥ २२८ ॥
कुञ्जरः कुञ्जचारित्वान्नागो नगविरोधतः । मतङ्गादिति मातङ्गो द्विपो द्वाभ्यामपि स्मृतः ॥
सामजः सामजातत्वादिति निर्वचनक्रमः ॥ २२९ ॥
एषां जिह्वापरावृत्तिरिवाक्तं ह्यग्निशापजम् । बलस्यानवतो या तु या चैषां गूढमुष्कता ॥
उभयं दन्तिनामेतत्स्वयम्भूसुरशापजम् ॥ २३० ॥
देवदानवगन्धर्वाः पिशाचोरगराक्षसाः । कन्यासु जाता दिङ्नागैर्नानासत्त्वास्ततो गजाः ॥ २३१ ॥
सम्भूतिश्च प्रभूतिश्च नामनिर्वचनं तथा । एतद्गजानां विज्ञेयं येषां राजा विभावसुः ॥ २३२ ॥
कौशिकाद्याः समुद्रात्तु गङ्गायास्तदनन्तरम् । अञ्जनस्यैकमूलस्य प्राच्यान्नागवनं तु तत् ॥ २३३ ॥

---

नामक दो पुत्र उत्पन्न हुए । उसके कुल में उत्पन्न नागों को अत्यन्त उग्र स्वभाववाले, बलशाली, लम्बे पेटवाले, विशाल दाँतोंवाले तथा हस्तियुद्ध में रुचि रखनेवाले समझना चाहिए । देवासुर संग्राम में देवताओं ने इन्हीं हस्तियों को विजय लाभार्थ अपने पास रखा और कार्य में सफलता प्राप्त कर लेने के उपरान्त उन्हें छोड़ दिया, जिससे उपर्युक्त सभी हस्ती विभिन्न दिशाओं को चले गये । इन्हीं के वंश में उत्पन्न, विनम्र स्वभाववाले हस्तियों ने अंग, लोमपाद, सूत्रकार को दिया । दो रद (दाँत) होने के कारण इनका द्विरद नाम पड़ा, हस्त (शुण्ड) के कारण हस्ती और कर (शुण्ड) के कारण करी कहते हैं । वरण (पूजन) होने के कारण इन्हें वारण, दो दाँतों के कारण दन्ती, गर्जन (चिग्घाड़ने) के कारण गज, कुब्जों में विचरण करने के कारण कुञ्जर, नगों (पर्वतों और वृक्षों) से विरोध करने के कारण नाग, मतङ्ग से उत्पन्न होने के कारण मातंग, दोनों (मुख और शुण्ड) से पान करने के कारण द्विप तथा सामवेद के गान से उत्पन्न होने के कारण ये सामज नाम से स्मरण किये जाते हैं, यह इनकी निरुक्ति का क्रम है ॥ २२४-२२९ ॥

विमर्श—१. हाथी पर्वतों की चट्टानों एवं वृक्षों की शाखाओं आदि के तोड़ने-फोड़ने में प्रसिद्ध ही हैं । २. आनन्दाश्रम की प्रति में 'मत्वा यातीति मातङ्गः' जिस समास के अनुसार अर्थ मातंग नाम पडा है, पर अन्य प्रतियों के मतंगादिति मातंगः पाठ से ऊपर का अर्थ निकलता है जो अन्य कथाओं से मिलती-जुलती है और इस सम्बन्ध से मातंग नाम की निरुक्ति भी समीचीन एवं सर्वसम्मत होती है । अतः मतंगादिति मातंगः पाठ युक्तियुक्त प्रतीत हो रहा है ।

इन हस्तियों की जिह्वा जो पीछे की ओर लौटी रहती है और बोलने की शक्ति इनमें नहीं पायी जाती, वह अग्नि के शाप के कारण है और हस्तियों के जो बल की अनूतनता (स्फूर्ति का अभाव) तथा इनके लिंग एवं अण्डकोष का छिपा रहना—ये दोनों श्री स्वयंभू ब्रह्मा एवं सुरगणों के शाप के कारण हैं । देवता, दानव, गन्धर्व, पिशाच, सर्प एवं राक्षस—ये सब जिन कन्याओं में उत्पन्न हुए उन्हीं में दिग्गजों के संयोग से हस्तियों की उत्पत्ति हुई जिससे वे विपुल पराक्रमी हुए । इन गजों की उत्पत्ति, प्रभाव, अनेक नाम पड़ने के कारण आदि की कथा यही जाननी चाहिए (जिसे ऊपर कह चुका) । इन सबका राजा विभावसु है । पूर्व दिशा में कौशकी से लेकर समुद्रपर्यन्त

उत्तरा तस्य विन्ध्यस्य गङ्गाया दक्षिणं च यत् । गङ्गोद्भेदात् करूषेभ्यः सुप्रतीकस्य तद्वनम् ॥ २३४ ॥
अपरेणोत्कलाच्चैव ह्यावेदिभ्यश्च पञ्चमम् । एकभूतात्मनोस्यैतद्वामनस्य वनं स्मृतम् ॥ २३५ ॥
अपरेण तु लौहित्यमासिन्धोः पश्चिमेन तु । यमस्यैतद्वनं प्रोक्तमनुपर्वतमेव तत् ॥ २३६ ॥
भूतिर्विजज्ञे भूतांश्च रुद्रस्यानुचरान् प्रभोः । स्थूलान् कृशांश्च दीर्घांश्च वामनान् ह्रस्वकान् समान् ॥२३७॥
लम्बकर्णान् प्रलम्बोष्ठान् लम्बजिह्वास्तनोदरान् ।एकरूपान् द्विरूपांश्च लम्बस्फिक्स्थूलपिण्डिकान् ॥२३८॥
सरोवरसमुद्रादिनदीपुलिनवासिनः । कृष्णान् गौरांश्च नीलांश्च श्वेतांश्च लोहितारुणान् ॥ २३९ ॥
बभ्रून् वै शबलान् भूम्रान् कद्रून् रासभदारुणान्। मुञ्जकेशान् हृषीकेशान् सर्पयज्ञोपवीतिनः ॥ २४० ॥
विसृष्टाक्षान् विरूपाक्षान् कृशाक्षानेकलोचनान्।बहुशीर्षान् विशीर्षांश्च एकशीर्षांश्च शीर्षकान्॥ २४१॥
चण्डांश्च विकटांश्चैव विरोमान् रोमशांस्तथा । अन्धांश्च जटिलांश्चैव कुब्जान् हेषकवामनान् ॥ २४२ ॥
सरोवरसमुद्रादिनदीपुलिनसेविनः । एककर्णान् महाकर्णान् शङ्कुकर्णानकर्णिकान् ॥ २४३ ॥

---

एवं उसके उपरान्त समुद्र तट से गंगा तक जो जंगल है; वह एकमात्र अञ्जन नामक हस्ती एवं उसके वंश में उत्पन्न होनेवाले का है ॥ २३०-२३३ ॥

विन्ध्य गिरि के उत्तर से लेकर गङ्गा के दक्षिण तक; तथा गङ्गा के उद्गम स्थल से लेकर करुष देश तक सुप्रतीक नामक गज का जंगल है । उत्कल (उड़ीसा) प्रान्त के पश्चिमी छोर से लेकर वेदि (?) देश पर्यन्त, जो पाँचवाँ जंगल है, वह एकमात्र (?) वामन नामक हस्ती के वंशजों का जंगल कहा जाता है । लौहित्य (ब्रह्मपुत्र) के दूसरे तट से पश्चिम, समुद्र तट के पर्वत के समीप तक यम का वन कहा गया है ॥ २३४-२३६ ॥

हे प्रभो ! भूति ने रुद्र के अनुचर भूतों को उत्पन्न किया जिनमें से कुछ बहुत मोटे, कुछ बहुत पतले, कुछ विशालकाय, कुछ बौने, कुछ बहुत ही छोटे, कुछ समान आकारवाले थे, इसी प्रकार लम्बे कानवाले, लम्बे होंठोंवाले, लम्बी जीभवाले लम्बे स्तन और लम्बे पेटवाले थे । कुछ एक ही तरह के रूपवाले थे तो कुछ एकदम कुरूप थे, कुछ के स्फिक् (नितम्ब) बहुत लम्बे थे, कुछ के मोटे पिण्डाकार पेट निकले हुए थे । ये भूतगण सरोवर, समुद्र, नदी आदि जलाशयों के तट पर निवास करनेवाले थे । इनमें से कुछ काले वर्ण के कुछ गोरे वर्ण के कुछ नीले वर्ण के, कुछ श्वेत वर्ण के कुछ लोहित और अरुण वर्ण के थे ॥ २३७-२३९ ॥

इसी प्रकार कुछ गहरे पीले वर्ण के, कुछ चितकबरे रंग के कुछ धुएँ के वर्ण के तथा कुछ हल्के पीले रंग के थे । ये सभी भूतगण दारुण राक्षसों के समान उग्र स्वभाववाले थे । इनमें से कोई मुंजकेश; कोई हृषीकेश तथा कोई सर्प का यज्ञोपवीत धारण करनेवाले थे । किसी की आँखें फूटी हुई थीं, किसी की आँखें अतिशय कुरूप थीं, किसी की आँखें बहुत बैठी हुई थीं तथा किसी की एक आँख ही फूटी हुई थी । कोई अनेक सिरवाले थे, कोई सिरोविहीन थे, कोई एक सिरवाले थे, किसी के सिर था ही नहीं । कोई अतिशय उग्र स्वभाववाले थे, कोई अत्यन्त विकट स्वभाववाले थे, कोई रोमावली विहीन थे, कोई बहुत रोमवाले थे, कोई अन्धे थे, कोई लंबी-लंबी जटाओंवाले थे, कोई कुबड़े थे, कोई चिग्घाड़नेवाले तथा बौने थे । ये सब के सब सरोवर, समुद्र, नदी तट पर निवास करते थे । इनमें किसी-किसी के एक कान था, कोई कोई बहुत बड़े कानवाले थे, किसी-किसी के कान शंकु (खूँटे) के समान थे, कोई-कोई कानविहीन थे ॥ २४०-२४३ ॥

**दंष्ट्रिणो नखिनश्चैव निर्दन्तांश्च द्विजिह्वकान् । एकहस्तान् द्विहस्तांश्च त्रिहस्तांश्चाप्यहस्तकान् ॥ २४४ ॥**
**एकपादाद्विपादांश्च त्रिपादान्बहुपादकान् । महायोगान् महासत्त्वान् सुतपक्वान् महाबलान् ॥ २४५ ॥**
**सर्वत्रगानप्रतिघान् ब्रह्मज्ञान् कामरूपिणः । घोरान् क्रूरांश्च मेध्यांश्च शिवान् पुण्यान् सवादिनः ॥ २४६ ॥**
**कुशहस्तान् महाजिह्वान् महाकर्णान् महाननान् । हस्तादांश्च मुखादांश्च शिरोदांश्च कपालिनः ॥ २४७ ॥**
**धन्विनो मुद्गरधरानसिशूलधरांस्तथा । दीप्तास्यान् दीप्तनेत्रांश्च चित्रमाल्यानुलेपनान् ॥ २४८ ॥**
**अन्नादान् पिशितादांश्च बहुरूपान् सुरूपकान् । रात्रिसंध्याचरान् घोरान् क्वचित्सौम्यान् दिवाचरान् ॥**
**नक्तञ्चरान् सुदुष्प्रेक्ष्यान् घोरांस्तान् वै निशाचरान् ॥ २४९ ॥**
**परत्वे च भवं दैवं सर्वे ते गतमानसाः । नैषां भार्यास्ति पुत्रो वा सर्वे ते ह्यूर्द्ध्वरेतसः ॥ २५० ॥**
**शतं तानि सहस्राणि भूतानामात्मयोगिनाम् । एते सर्वे महात्मानो भूत्याः पुत्राः प्रकीर्त्तिताः ॥ २५१ ॥**

---

किसी-किसी के दाँत बहुत बड़े थे, किसी-किसी के नख बढ़े हुए थे, किसी-किसी के एक भी दाँत नहीं थे, कोई कोई दो जिह्वा वाले थे । किसी-किसी के एक हाथ थे तो कोई-कोई दो हाथोंवाले थे, किसी-किसी के तीन हाथ थे, और ऐसे भी थे, जिन्हें एक हाथ भी नहीं था । इसी प्रकार कोई-कोई एक पादवाले कोई-कोई दो पादवाले, कोई-कोई तीन पादवाले तथा कोई-कोई इससे भी अधिक अनेक पादोंवाले थे । उनमें से कितने महान् पराक्रमी थे, कितने महान् योगाभ्यासी थे । कितने सुतपक्व (?) थे और कितने महाबलवान् थे ॥ २४४-२४५॥

कितने ऐसे थे जो सर्वत्र जा सकते थे । कितने निष्क्रोधी एवं ब्रह्मज्ञ थे । कितने इच्छानुसार विविध स्वरूप धारण करने वाले थे और ऐसे भी कितने थे जो परम घोर तथा क्रूर स्वभाव वाले थे । कितने परम पवित्र, कल्याणकारी, पुण्यकर्त्ता एवं प्रिय बोलने वाले थे ॥ २४६ ॥

कुछ हाथों में कुश लिये रहते थे, किसी की जिह्वाएँ बहुत बड़ी थीं, किसी के कान बहुत लम्बे थे, किसी के मुख बहुत भीषण थे । कोई हाथों से खानेवाले थे, कोई मुख से खानेवाले थे, कोई सिर से खानेवाले थे, कोई-कोई मुण्डमाला पहने हुए थे । कोई-कोई हाथों में धनुष धारण किये हुए थे, कोई-कोई मुद्गर धारण किये थे, कोई-कोई तलवार तथा शूल धारण किये थे, कितनों के नेत्र उद्दीप्त हो रहे थे, कितनों के मुख उद्दीप्त हो रहे थे, कितने विचित्र ढंग की मालाएँ धारण किये थे तो कितने विचित्र चन्दनादि का लेप किये हुए थे ॥ २४७-२४८ ॥

उनमें से कुछ अन्नाहार करनेवाले थे, कुछ मांसाहारी थे, कितने अनेक स्वरूप धारण करनेवाले थे, कितने अति सुन्दर स्वरूपवाले थे । उनमें से कितने रात्रि तथा संध्या में गमन करनेवाले थे, कितने अति घोर दिखायी पड़नेवाले थे, कितने अति सौम्य दिखायी पड़नेवाले थे । कितने केवल दिन को चलनेवाले थे, कितने रात्रि को चलनेवाले थे, कितने अति कठिनाई से देखे जानेवाले थे (अर्थात् इतने घोर स्वरूपवाले थे कि लोगों का उनकी ओर देखने का साहस ही नहीं होता था) ॥ २४९ ॥

इस प्रकार उन निशिचरों को भूति ने उत्पन्न किया । वे सब भूति के पुत्रगण एकमात्र महादेव में चित्त लगानेवाले थे । इन सब के न तो स्त्री थी न पुत्र थे, सब के सब ब्रह्मचारी थे । इन आत्मयोगी भूतों की संख्या एक लाख थी, भूति के इन सब महात्मा पुत्रों की चर्चा की जा चुकी ॥ २४७-२५१ ॥

**कपिशा जज्ञे कूष्माण्डी कूष्माण्डाञ्जज्ञिरे पुनः । मिथुनानि पिशाचानां वर्णेन कपिशेन च ॥**
**कपिशत्वात् पिशाचास्ते सर्वे च पिशिताशनाः ॥ २५२ ॥**
**युग्मानि षोडशान्यानि वर्त्तमानास्तदन्वयाः । नामतस्तान् प्रवक्ष्यामि पुरुषादांस्तदन्वयान् ॥ २५३ ॥**
**छगलश्छगली चैव वक्रो वक्रमुखी तथा । षोडशानां गणाश्चैव सूची सूचीमुखस्तथा ॥ २५४ ॥**
**कुम्भपात्रश्च कुम्भी च वज्रदंष्ट्रश्च दुन्दुभिः । उपचारोपचारश्च उलूखल उलूखली ॥ २५५ ॥**
**अनर्कश्च अनर्का च कुखण्डश्च कुखण्डिका । पाणिपात्रा पाणिपात्री पांशुः पांशुमती तथा ॥ २५६ ॥**
**नितुण्डश्च नितुण्डी च निपुणा निपुणस्तथा । छलादोच्छेषणा चैव प्रस्कन्दः स्कन्दिका तथा ॥**
**षोडशानां पिशाचानां गणाः प्रोक्तास्तु षोडश ॥ २५७ ॥**
**अजामुखा वक्रमुखाः पूरिणः स्कन्दिनस्तथा । विषादाङ्गारिकाश्चैव कुम्भपात्राः प्रकुन्दकाः ॥ २५८ ॥**
**उपचारोलूखलिका ह्यनर्काश्च कुखण्डिकाः। पाणिपात्राश्च नैतुण्डा ऊर्णाशा निपुणास्तथा ॥ २५९ ॥**
**सूचीमुखोच्छेषणादाः कुलान्येतानि षोडश । इत्येता ह्यभिजातास्तु कूष्माण्डानां प्रकीर्तिताः ॥ २६० ॥**
**पिशाचास्ते तु विज्ञेयाः सुकल्पा इति जज्ञिरे । बीभत्सं विकृताचारं पुत्रपौत्रमनन्तकम् ॥**
**अतस्तेषां पिशाचानां लक्षणं च निबोधत ॥ २६१ ॥**
**सर्वाङ्गकेशा वृत्ताख्या दंष्ट्रिणो नखिनस्तथा । तिर्यङ्गाः पुरुषादाश्च पिशाचास्ते ह्यधोमुखाः॥ २६२ ॥**
**अकेशका ह्यरोमाणस्त्वग्वसाश्चर्मवाससः। कूष्माण्डिकाः पिशाचास्ते तिलभक्षाः सदामिषाः॥ २६३ ॥**

---

कपिशा कुष्माण्डी ने कुष्माण्ड के संयोग से पिशाच दम्पतियों को जन्म दिया जो सब कपिश (भूरे या मटमैले) रंग के थे कपिश वर्ण होने के कारण वे पिशाच कहलाये । ये सब मांसाहारी थे । अन्य सोलह पिशाच दम्पति हैं, जिनके वंशज वर्तमान हैं । उनके वंशघरों का नाम बतला रहा हूँ, वे सब मनुष्य का भक्षण करनेवाले थे ॥ २५२-२५३ ॥

छगल और छगली, वक्र और वक्रमुखी, सूचीमुख और सूची, कुम्भपात्र और कुम्भी, वज्रदंष्ट्र और दुन्दुभि, उपचार और अपचार, उलूखल और उलूखली, अनर्क और अनर्का, कुखण्ड और कुखण्डिका, पाणिपात्र और पाणिपात्री, पांशु और पांशुमती, नितुण्ड और नितुण्डी, निपुण और निपुणा, छलाद और उच्छेषणा तथा प्रस्कन्द और स्कन्दिका—ये सोलह (?) पिशाच दम्पतियों के गण कहे गये हैं ॥ २५४-२५७ ॥

अजामुख, बकमुख, पूरी, स्कन्दी, विषाद, अङ्गारिक, कुम्भपात्र, प्रकुन्दक, उपचार, उलूखलिक, अनर्क, कुखण्डिक, पाणिपात्र, नैतुण्ड, ऊर्णाश, निपुण, सूचीमुख और उच्छेषणाद कहे जानेवाले सोलह (?) कुल हैं । कुष्माण्ड के कुल में उत्पन्न होनेवाले इन कुलीनों का वर्णन किया गया । इन्हीं के कुल में उत्पन्न होनेवाले अन्यान्य पिशाचों को जानना चाहिए । इनके पुत्र-पौत्रादि की संख्या अनन्त है, सब अति विभत्स आकृति वाले तथा निन्द्य कर्म करनेवाले थे, अतः उन पिशाचों के लक्षण बतला रहा हूँ, सुनिये ॥ २५८-२६१ ॥

पिशाचों के सभी अंगों में केश होते हैं, आँखें गोली होती हैं, बड़े बड़े दाँत तथा नख होते हैं, अंग टेढ़े-मेढ़े रहते हैं, मनुष्यों का भक्षण करते हैं, उनके मुख नीचे की ओर झुके रहते हैं । कूष्माण्डिक कहलानेवाले

वक्राङ्गहस्तपादाश्च वक्रशीलागतास्तथा । ज्ञेया वक्रपिशाचास्ते वक्रगाः कामरूपिणः ॥ २६४ ॥
लम्बोदरास्तुण्डनाशा ह्रस्वकायशिरोभुजाः। नितुन्दकाः पिशाचास्ते तिलभक्षाः प्रियश्रवाः ॥ २६५ ॥
वामनाकृतयश्चैव वाचालाः प्लुतगामिनः । पिशाचानर्कमर्कास्ते वृक्षवासादनप्रियाः ॥ २६६ ॥
ऊर्द्ध्वबाहूर्द्ध्वरोमाण उर्द्ध्ववृक्षास्तथालयाः। मुञ्चन्ति पांशूनङ्गेभ्यः पिशाचाः पांशवश्च ते ॥ २६७ ॥
धमनीमन्तकाः शुष्काः श्मश्रुलाश्चीरवाससः । उपवीराः पिशाचाश्च श्मशानायतनास्तथा ॥ २६८ ॥
विष्टब्धाक्षा महाजिह्वा लेलिहाना ह्युदूखलाः। हस्त्युष्ट्रस्थूलशिरसो विरता बद्धपिण्डकाः ॥ २६९ ॥
पिशाचाः कुम्भपात्रास्ते अदृष्टान्नानि भुञ्जते । सूक्ष्मास्तु रोमशाः पिङ्गा दृष्टादृष्टाश्चरन्ति वै ॥ २७० ॥
आयुक्ताश्च विशन्तीह निपुणास्ते पिशाचकाः । आकर्णदारितास्याश्च लम्बभ्रूस्थूलनासिकाः ॥ २७१॥
हस्तपादाक्रान्तगणा ह्रस्वकाः क्षितिदृष्टयः । बालादास्ते पिशाचा वै सूतिकागृहसेविनः ॥ २७२ ॥
पृष्ठतः पाणिपादाश्च ह्रस्वका वातरंहसः। पिशितादाः पिशाचास्ते सङ्ग्रामे रुधिराशिनः ॥ २७३ ॥

---

पिशाचगण बिना केशों के होते हैं, शरीर पर रोम भी नहीं रहते, चमड़े, चर्बी आदि को वस्त्र के स्थान पर लपेटे रहते हैं, वे सर्वदा मांस तथा तिल का आहार करनेवाले हैं ॥ २६२-२६३ ॥

वक्र नामक पिशाचों के सभी अंग, हाथ, पैर सब टेढ़े होते हैं, वे चलते समय भी टेढ़ी-मेढ़ी चाल चलते हैं, सर्वदा टेढ़े बने रहते हैं, इच्छानुसार स्वरूप धारण करते हैं तथा वक्रगामी हैं । नितुन्दक नामक पिशाच लम्बे पेटवाले, ऊँची उठी हुई नासिकावाले, छोटे शरीरवाले, सिर और छोटे हाथवाले, तिल भक्षण करने वाले तथा सुन्दर कान वाले हैं ।

अर्क मर्का (?) नामक पिशाचगण बौने के समान आकृतिवाले, बहुत बोलनेवाले, उछल-उछलकर चलनेवाले, वृक्षों पर निवास करने तथा वृक्षों पर आहार करनेवाले हैं । पांशु कहे जानेवाले पिशाचगण ऊर्ध्व बाहुधारी होते हैं, उनके रोम ऊपर की ओर उठे हुए रहते हैं, उनके आवास स्थान भी ऊपर की ओर उठे हुए होते हैं, वे अपने अंगों से धूल गिराते चलते हैं । उपवीर नामक पिशाचगण अपनी धमनियों को जाननेवाले, सूखे हुए, मूँछ दाढ़ी रखे हुए, चीर धारण करनेवाले तथा श्मशानों में निवास करनेवाले होते हैं । उलूखल नामक पिशाचगण निश्चल आँखोंवाले, लंबी जीभवाले, सर्वदा जीभ से होंठ चाटनेवाले, हाथी और ऊँट की तरह मोटे सिरवाले, विरत तथा समूह बाँधकर चलनेवाले होते हैं ॥ २६५-२६९ ॥

वे कुम्भपात्र नाम से विख्यात पिशाच हैं, जो बिना देखे हुए अन्न का भोजन करते हैं । ये बहुत सूक्ष्म आकृतिवाले, सारे शरीर पर रोमावली युक्त, पीले वर्ण तथा कहीं पर दिखायी पड़नेवाले और कहीं पर न दिखायी पड़नेवाले होते हैं । वे निपुण नामक पिशाचगण हैं, जो इस भूलोक में अकेले पाने पर मनुष्यों में आविष्ट होते हैं, उनके मुख कानों तक फैले हुए रहते हैं, भौहें लंबी होती हैं, और नाक मोटी होती है । उनके हाथ और पैर बहुत छोटे-छोटे होते हैं और आँखें पृथ्वी पर लगी रहती हैं । ये पिशाचगण बालकों का भक्षण करनेवाले हैं और सर्वदा सूतिका गृहों का सेवन करते हैं ॥ २७०-२७२ ॥

मांस भक्षण करनेवाले पिशाचों के हाथ और पैर पीछे की ओर होते हैं, कद के छोटे होते हैं, वायु के

**नग्नका ह्यनिकेताश्च लम्बकेशाश्च पिण्डकाः । पिशाचाः स्कन्दिनस्ते वै अन्या उच्छ्वसनाशिनः ॥**
**षोडश जातयस्तेषां पिशाचानां प्रकीर्त्तिताः ॥ २७४ ॥**
**एवंविधान् पिशाचांस्तु दीनान्दृष्ट्वाऽनुकम्पया । तेभ्यो ब्रह्मा वरं प्रादात्कारुण्यादल्पचेतसः ॥**
**अन्तर्द्धानं प्रजास्तेषां कामरूपत्वमेव च ॥ २७५ ॥**
**उभयोः संध्ययोश्चारं स्थानान्याजीवमेव च । गृहाणि यानि भग्नानि शून्यान्यल्पजनानि च ॥ २७६ ॥**
**विध्वस्तानि च यानि स्युरनाचारोषितानि च । असंस्पृष्टोपलिप्तानि संस्कारैर्वर्जितानि च ॥ २७७ ॥**
**राजमार्गोपरथ्याश्च निष्कुण्ठाश्चत्वराणि च । द्वाराण्यष्टालकाश्चैव निर्ममान्संक्रमांस्तथा ॥ २७८ ॥**
**पथो नद्योऽथ तीर्थानि चैत्यवृक्षान्महापथान् । पिशाचा विनिविष्टा वै स्थानेष्वेतेषु सर्वशः ॥ २७९ ॥**
**अधार्मिका जनास्ते वै आजीवा विहिताः सुरैः । वर्णाश्रमाः सङ्करिकाः कारुशिल्पिजनास्तथा ॥ २८० ॥**
**अमृतोपमसत्त्वानां चौरविश्वासघातिनाम् । एतैरन्यैश्च बहुभिरन्यायोपार्ज्जितैर्धनैः ॥**
**आरभन्ते क्रिया यास्तु पिशाचास्तत्र देवताः ॥ २८१ ॥**
**मधुमांसौदनैर्दध्ना तिलचूर्णसुरासवैः । धूपैर्हारिद्रकृशरैस्तैलभद्रगुडौदनैः ॥ २८२ ॥**

---

समान वेगवान् होते हैं, ये संग्राम भूमि में जाकर रक्त का आहार करते हैं। स्कन्दी कहे जानेवाले पिशाचगण नग्न रहते हैं, उनके रहने का कोई नियत स्थान नहीं रहता, केश लंबे होते हैं, पिण्डाकार दिखायी पड़ते हैं, इनके अतिरिक्त अन्य पिशाचगण उच्छेषणाशी (जूठा खानेवाले) होते हैं। इन पिशाचों की सोलह (?) जातियों का वर्णन किया जा चुका ॥ २७३-२७४ ॥

इस प्रकार अपनी प्रजाओं में विभिन्न आकृति एवं गुण-दोषवाले इन पिशाचों को अल्पबुद्धियुक्त एवं दीन अवस्था में देख ब्रह्मा ने अनुग्रहपूर्वक अन्तर्धान होने तथा इच्छानुसार विविध स्वरूप धारण करने का वरदान दिया। ये पिशाचगण दोनों सन्ध्याओं (प्रातः एवं सायं) के अवसर पर विचरण करते हैं, उनकी जीविका एवं रहने के स्थानों को बतला रहा हूँ। जो भवन टूटे-फूटे रहते हैं, थोड़े आदमी निवास करते हैं, विध्वस्त हो जाते हैं, अत्याचारों समेत निवास किया जाता है, असंस्कृत अथवा बिना लिपे-पुते रहते हैं, स्पर्श नहीं किये जाते हैं। उनमें ये निवास करते हैं ॥ २७५-२७७ ॥

इसके अतिरिक्त राजमार्ग (सड़क), गलियाँ, घर के समीप के उपवन, चबूतरे या चौराहे, द्वारदेश, निर्मित होने वाली अट्टालक, एकान्त आवास, पथ, नदियाँ, तीर्थ, देवी-देवताओं के कल्पित निवास वृक्ष और महापथ (श्मशान मार्ग) इन स्थानों में सर्वत्र पिशाचगण निवास करते हैं। जो अधार्मिक जन हैं वर्णाश्रम की मर्यादा से बहिर्भूत हैं, वर्णसंकर हैं, कारीगरी या शिल्पकर्म करनेवाले हैं देवताओं ने उनको ही इन पिशाचों की आजीविका बनायी है। चोरी, विश्वासघात, अमृत तुल्य जीवों एवं इनके अतिरिक्त अन्यान्य कुत्सित उपायों द्वारा उपार्जित धन से जो क्रियाएँ सम्पन्न की जाती हैं, उनके देवता पिशाच होते हैं ॥ २७८-२८१ ॥

मधु, मांस, भात, दही, तिलचूर्ण, मदिरा, आसव, धूप, हरिद्रा, खिचड़ी, तेल, मोथा, गुड़ और भात (एक में), काले वस्त्र, धूप और पुष्प-इन सब सामग्रियों समेत पर्वो की संधियों के अवसर पर पिशाचों की बलि

कृष्णानि चैव वासांसि धूपाः सुमनसस्तथा । एवं युक्ताः सुबलयस्तेषां वै पर्वसन्धिषु ॥
पिशाचानामनुज्ञाय ब्रह्मा सोऽधिपतिर्ददौ ॥ २८३ ॥
सर्वभूतपिशाचानां गिरिशं शूलपाणिनम् । दृष्ट्वा त्वजनयन्पुत्रान्व्याघ्रान्सिंहांश्च भामिनी ॥ २८४ ॥
द्विपिनश्च सुतास्तस्या व्यालेयाश्चामिषाशिनः । ऋषयश्चापि कात्स्न्येंन प्रजासर्गं निबोधत ॥
तस्य दुहितरः पञ्च तासां नामानि मे शृणु ॥ २८५ ॥
मीना माता तथा वृत्ता परिवृत्ता तथैव च । अनुवृत्ता तु विज्ञेया तासां वै शृणुत प्रजाः ॥ २८६ ॥
सहस्रदन्ता मकराः पाठीनास्तामरोहिताः । इत्येवमादिर्हि गणो मैनो विस्तीर्ण उच्यते ॥ २८७ ॥
ग्राहाश्चतुर्विधा ज्ञेयास्तथानुज्येष्ठका अपि । निष्कांश्च शिशुमारांश्च माता व्यजनयत्प्रजाः ॥ २८८ ॥
वृत्ता कूर्मविकाराणि नैकानि जलचारिणाम् । तथा शङ्खविकाराणि जनयामास नैकशः ॥ २८९ ॥
मण्डूकानां विकाराणि अनुवृत्ता व्यजायत । ऐणेयानां विकाराणि शम्बूकानां तथैव च ॥ २९० ॥
तथा शुक्तिविकाराणि वराटककृतानि च । तथा शङ्खविकाराणि परिवृत्ता व्यजायत ॥ २९१ ॥
कालकूटविकाराणि जलौकविहितानि च । इत्येष हि ऋषेर्वंशः पञ्चशाखाः प्रकीर्त्तिताः ॥ २९२ ॥
तिर्यग् हेतुकमाद्याहुर्बहुलं वंशविस्तरम् । संस्वेदजविकाराणि यथा येभ्यो भवन्ति ह ॥ २९३ ॥
स्वस्तिपिकशरीरेभ्यो जायन्त्युत्पादका द्विजाः। मनुष्याः स्वेदमलजाः उशना नाम जन्तवः ॥
नानापिपीलिकगणाः कीटका बद्धपादकाः ॥ २९४ ॥

---

देनी चाहिए । ऐसी आज्ञा ब्रह्मा ने उन पिशाचों को दी और शूलपाणि महेश्वर को उन सभी भूतों एवं पिशाचों का स्वामी नियत किया है । सुन्दरी दंष्ट्रा ने व्याघ्रों और सिंहों को पुत्ररूप में उत्पन्न किया ॥ २८२-२८४ ॥

इनके अतिरिक्त चीते, अन्य प्रकार के बाघ और शेर तथा अन्यान्य मांसभक्षी वन्य पशुओं को उसने उत्पन्न किया । अब इसके उपरान्त ऋषा की सम्पूर्ण प्रजाओं का विस्तार क्रम सुनिये । उसकी पाँच कन्याएँ थीं, जिनके नाम मैं बतला रहा हूँ, सुनिये । मीना, माता, वृत्ता, परिवृत्ता तथा अनुवृत्ता—ये पाँच उनकी कन्याएँ थीं, इनके पुत्रादिकों का वर्णन सुनिये । सहस्र दाँतवाले मकर, पाठीन (जलजन्तु), तिमि (मछली-विशेष), रोहित (रोहू)—ये सब मीनों के भेद को मीना की सन्तानों में कहे गये हैं ॥ २८५-२८७ ॥

इसके अतिरिक्त छोटे और बड़े, चार प्रकार के ग्राह, निष्क और शिशुमार—इन सबको मीना (माता) ने उत्पन्न किया । वृत्ता ने जल में विचरण करनेवाले सभी प्रकार के कच्छपों (कछुओं) को तथा सभी प्रकार के शंखों को अगणित संख्या में उत्पन्न किया । अनुवृत्ता ने मेढकों के सभी भेदों एवं उपभेदों को तथा ऐणेय (?) और शम्बूक (घोंघा) के सभी भेदोपभेदों को उत्पन्न किया । परिवृत्ता ने शुक्ति (सुतुही), वराटिका (कौड़ी) तथा शब्द के सभी भेदोभेद को उत्पन्न किया । इनके अतिरिक्त कालकूट और जलौका (जोंक) के सभी भेदों को भी उसने उत्पन्न किया । यह ऋषि के वंश का वर्णन किया जा चुका, जिसकी उपर्युक्त पाँच शाखाएँ कही गयी हैं ॥२८८-२९२॥

इन निरर्थक योनि में उत्पन्न होनेवाले जन्तुओं का वंश विस्तार बहुत कहा जाता है । जो जिनके स्वेद से जिस प्रकार उत्पन्न होते हैं उन स्वेद से उत्पन्न होनेवाले जीवों के भेदोपभेदों का वर्णन कर रहा हूँ । हे द्विजगण !

शङ्खोपलविकाराणि कीलकाचारकाणि च । इत्येवमादिबहुलाः स्वेदजाः पार्थिवा गणाः ॥ २९५ ॥
तथा धर्मादितप्ताभ्यस्त्वद्भयो वृष्टिभ्य एव च । नैका मृगशरीरेभ्यो जायन्ते जन्तवस्त्विमे ॥ २९६ ॥
मीनकाः पिप्पला दंशास्तथा तित्तिरपुत्रिकाः । नीलचित्राश्च जायन्ते ह्यलका बहुविस्तराः ॥ २९७ ॥
जलजाः स्वेदजाश्चैव जायन्ते जन्तवस्त्विमे । काशतो यञ्जकाः कीटनलदा बहुपादकाः ॥ २९८ ॥
सिंहला रोमलाश्चैव पिच्छलाः परिकीर्त्तिताः। इत्येवमादिर्हि गणो जलजः स्वेदजः स्मृतः ॥ २९९ ॥
सर्पिभ्यो माषमुद्गानां जायन्ते क्रमशस्तथा । जम्बुबिल्वाम्रपूगेभ्यः फलेभ्यश्चैव जन्तवः ॥ ३००॥
मुद्गेभ्यः पनसेभ्यश्च तण्डुलेभ्यस्तथैव च । तथा कोटरशुष्केभ्यो निहितेभ्यो भवन्ति हि ॥ ३०१ ॥
अन्येभ्योऽपि च जायन्ते न हि तेभ्यश्चिरं सदा । जन्तवस्तुरगादिभ्यो विषादिभ्यस्तथैव च ॥ ३०२ ॥
बहून्यहानि निःक्षिप्ते सम्भवन्ति च गोमये । जायन्ते कृमयो विप्रा काष्ठेभ्यश्च घुणादयः ॥ ३०३ ॥
क्रमाद्द्रुमाणां जायन्ते विविधा नीलमक्षिकाः। तथा शुष्कविकारेभ्यः पुत्रिकाः प्रभवन्ति च ॥ ३०४ ॥
कालिका शतिकेभ्यश्च सर्पा जायन्ति सर्वशः । संस्वेदजाश्च जायन्ते वृश्चिकाः शुष्कगोमयात् ॥ ३०५ ॥
गोभ्यो हि महिषेभ्यश्च जायन्ते जन्तवः प्रभो । मत्स्यादयश्च विविधा अण्डकुक्षौ विशेषतः ॥ ३०६ ॥
चैवीरिकाश्च जायन्ते तथा गोजाकुलानि च । तथान्यानि च सूक्ष्माणि जलौकादीनि जातयः ॥ ३०७ ॥

---

इन स्वेदज जन्तुओं के उत्पादक मनुष्य हैं। ये स्वेदज जन्तु स्वस्तिपिक (?) शरीरों से उत्पन्न होते हैं। स्वेद और मल से उत्पन्न होनेवाले जन्तुगण उशना नाम से प्रसिद्ध हैं। विविध प्रकार के चींटी और विविध जाति के जन्तु एवं कीट, जो श्रेणीबद्ध होकर चलते हैं, शंख और रत्नों के विविध प्रकार के जीव एवं कीलकाचारक तथा इनके अतिरिक्त अन्यान्य बहुतेरे जन्तु पार्थिव (पृथ्वी के) स्वेदज कहे जाते हैं ॥ २९३-२९६ ॥

धूप आदि से तपे हुए जल से, वृष्टि से तथा मृगों (पशुओं) के शरीरों से ये अनेक जन्तु उत्पन्न होते हैं। मीनक, पिप्पल, दंश, तित्तिरपुत्रक, नीलचित्र, अलर्क-प्रभृति जन्तुओं की संख्या बहुत अधिक है। ये जन्तु जलज एवं स्वेदज कहे जाते हैं। ये जलज और स्वेदज जन्तु काशतोयञ्जक, नलद, बषुपादक, सिंहल, रोमल, पिच्छल आदि नामों से पुकारे जाते हैं। इनके अतिरिक्त अन्य बहुतेरे भी हैं। घृत से, उड़द से, मूंग से भी ये जन्तु उत्पन्न होते हैं। इसी प्रकार बेल, जामुन, आम, सुपारी आदि फलों से भी ये जन्तु उत्पन्न होते हैं। मूंग, कटहल, चावल, सूखे वृक्षों के कोटर एवं बहुत दिनों की रखी हुई वस्तुओं से भी ये कीट उत्पन्न होते हैं ॥ २९५-३०१ ॥

इनके अतिरिक्त अन्य बहुत पदार्थों से इन कीटों की उत्पत्ति होती है; किन्तु उनसे सर्वदा चिरकाल तक नहीं उत्पन्न होते हैं। घोड़े आदि पशुओं तथा विष आदि पदार्थों से भी ये क्षुद्र जन्तु उत्पन्न होते हैं। बहुत दिनों से रखे गये गोबर में ये जन्तु उत्पन्न होते हैं। हे द्विजगण ! इसी प्रकार काष्ठादि वस्तुओं से घुन आदि क्षुद्र जन्तु उत्पन्न होते हैं। वृक्षों से विविध प्रकार की नीली मक्खियाँ उत्पन्न होती हैं, सब प्रकार की सूखी हुई वस्तुओं से पुत्रिका उत्पन्न होती हैं, शतिकों (?) से सभी प्रकार के वर्षाकालीन सर्प उत्पन्न होते हैं। सूखे गोबरों से बिच्छुओं की उत्पत्ति होती है ॥ ३०२-३०५ ॥

हे प्रभो ! इसी प्रकार गौओं और भैंसों के शरीर से भी स्वेदज जन्तुओं की उत्पत्ति होती है। मत्स्य आदि

मक्षिकाणां विकाराणि जायन्ते जातयोऽपरे । प्रायेण तु वसन्त्यस्मिन्नुच्छिष्टोदककर्द्दमे ॥ ३०८ ॥
मशकानां विकाराणि भ्रमराणां तथैव च । तृणेभ्यश्चैव जायन्ते पुत्रिकाः पुत्रभासकाः ॥ ३०९ ॥
मणिच्छेदास्तथा व्यालाः पोतजाः परिकीर्त्तिताः । शतवेरिविकाराणि करीषेभ्यो भवन्ति हि ॥ ३१० ॥
एवमादिरसङ्ख्यातो गणः संस्वेदजो मया । समासाभिहितो ह्येष प्राक्कर्मवशजः स्मृतः ॥ ३११ ॥
तथाऽन्ये नैर्ऋता सत्वास्ते स्मृता उपसर्गजाः । पूतास्तु योनिजाः केचित्केचिदौत्पत्तिकाःस्मृताः ॥ ३१२ ॥
प्रायेण देवाः सर्वे वै विज्ञेया ह्युपपत्तिजाः । केचित्तु योनिजा देवाः केचिदेवानिमित्ततः ॥ ३१३ ॥
तूलालाघश्च कोलश्च शिवा कन्या तथैव च । अपत्यं सरमायास्तु गणा वै सरमादयः ॥ ३१४ ॥
श्यामश्च शबलश्चैव अर्जुनौ हरितस्तथा । कृष्णो धूम्रारुणश्चैव तूलालाघश्च कद्रुकाः ॥ ३१५ ॥
सुरसाथ विजज्ञे तु शतमेकं शिरोमृतम् । सर्पाणां तक्षको राजा नागानां चापि वासुकिः ॥
तमोबहुल इत्येष गणः क्रोधवशात्मकः ॥ ३१६ ॥
पुलहस्यात्मजासर्गस्ताम्रायास्तन्निबोधत । बह्वन्यास्त्वभिविख्यातास्ताम्रायाश्च विजज्ञिरे ॥ ३१७ ॥
श्येनी भासी तथा क्रौञ्ची धृतराष्ट्री शुकी तथा । अरुणस्य भार्या श्येनी तु वीर्यवन्तौ महाबलौ ॥
सम्पातिं च जटायुं च प्रसूता पक्षिसत्तमौ ॥ ३१८ ॥

---

विविध जन्तु अण्डे से उत्पन्न होते हैं । चैवीरिक, गोजा एवं अन्यान्य प्रकार के जोंक आदि क्षुद्र जलजन्तुओं की उत्पत्ति भी अण्डों से होती है ॥ ३०६-३०७ ॥

सभी प्रकार की मक्खियों की जातियों में जितने अन्यान्य भेदोपभेद पाये जाते हैं, वे भी अंडों से उत्पन्न होते हैं । कुछ मक्खियाँ उच्छिष्ट वस्तुओं पर, जल में तथा कीचड़ में निवास करती हैं । सभी प्रकार के मशकों के भेदोपभेद, भ्रमरों के भेदोपभेद, पुत्रिका तथा पुत्र सप्तक आदि क्षुद्र जन्तु तृणों से उत्पन्न होते हैं ॥३०८-३०९॥

मणिच्छेद तथा व्याल ये पोतज नाम से प्रसिद्ध हैं (?), शतवेरि के जितने भेदोपभेद हैं वे करीषों (करषे) से उत्पन्न होते हैं। इस प्रकार के अन्यान्य स्वेदज क्षुद्र जन्तुओं की संख्या अगणित है । केवल संक्षेप में मैंने इनका वर्णन किया है, ये सब जन्म प्राक्तन कर्म के अधीन कहे जाते हैं ॥ ३१०-३११ ॥

इन सबों के अतिरिक्त जो नैर्ऋत प्राणी हैं, वे उपसर्गज कहे जाते हैं । कोई जन्म ग्रहण करनेवाले प्राणी पूत और कोई औत्पत्तिक कहे जाते हैं । प्रायः सभी देवगणों को औत्पत्तिक जानना चाहिए । कुछ देवता योनिजात हैं और कुछ बिना किसी कारण के ही उत्पन्न होनेवाले हैं । सरमा के तुलालाघ और कोल ये दो पुत्र और शिवा नाम की तीसरी कन्या हुई । ये सरमादिगण के नाम से प्रसिद्ध हैं । श्याम, शबल, अर्जुन, हरित, कृष्ण, धूम्र, अरुण और तूलालाबू ये कद्रु को सन्ततियाँ हैं । सुरसा ने एक सौ शिरोमृत सर्पों को उत्पन्न किया। सर्पों का राजा तक्षक और नागों का राजा वासुकि है । ये प्रधानतया तमोगुण वाले प्रजागण क्रोधवशात्मक कहे गये हैं ॥ ३१२-३१६ ॥

पुलह के पुत्र के संयोग से ताम्रा में जो प्रजा सृष्टि हुई, उसे सुनिये, ताम्रा से अन्यान्य बहुत-सी संततियाँ उत्पन्न हुईं जो सुप्रसिद्ध हैं । जैसे, श्येनी, भासी, क्रौञ्ची, धृतराष्ट्री और शुकी । इनमें श्येनी अरुण की स्त्री हुई,

सम्पातिरजनत् पुत्रं कन्यामेकां तथैव च। जटायुषश्च ये पुत्राः काकगृध्राश्वकर्णिनः ॥ ३१९ ॥
भार्या गरुत्मतश्चापि भासी क्रौञ्ची तथा शुकी। धृतराष्ट्री च भद्रा च तास्वपत्यानि वक्ष्यते ॥ ३२० ॥
शुकी गरुत्मतः पुत्रान् सुषुवे षट् परिश्रुतान्। त्रिशिरं सुसुखं चैव बलं पृष्ठं महाबलम् ॥ ३२१ ॥
त्रिशङ्खनेत्रं सुसुखं सुरूपं सुरसं बलम्। एषां पुत्राश्च पौत्राश्च गरुडानां महात्मनाम् ॥ ३२२ ॥
चतुर्दश सहस्राणि क्रूराणां पन्नगाशिनाम्। पुत्रपौत्रविसर्गाच्च तेषां वै वंशविस्तरः ॥ ३२३ ॥
व्याप्तानि यानि देशानि तानि वक्ष्ये यथाक्रमम्। शाल्मलिद्वीपमखिलं देवकूटं च पर्वतम् ॥ ३२४ ॥
मणिमन्तं च शैलेन्द्रं सहस्रशिखरं तथा। पर्णमालं सुकेशं च शतशृङ्गं तथाचलम् ॥ ३२५ ॥
कौरजं पञ्चशिखरं हेमकूटं च पर्वतम्। प्रचण्डवायुप्रभवैर्दीपितैः पद्मरागिभिः ॥ ३२६ ॥
शैलजालानि व्याप्तानि गारुडस्तैर्महात्मभिः। भासीपुत्राः स्मृता भासा उलूकाः काककुक्कुटाः ॥ ३२७ ॥
मयूराः कलविङ्काश्च कपोता लावतित्तिराः। क्रौञ्ची वार्द्धीणसान् श्येनी कुररान्सारसान् बकान् ॥ ३२८ ॥
इत्येवमादयोन्येऽपि क्रव्यादा ये च पक्षिणः। धृतराष्ट्री च हंसांश्च कलहंसांश्च भामिनी ॥ ३२९ ॥
चक्रवाकांश्च विहगान्सर्वांश्चैवादकान् द्विजान्। एतानेव विजज्ञेऽथ पुत्रपौत्रमनन्तकम् ॥ ३३० ॥
गरुडस्यात्मजाः प्रोक्ता इरायाः शृणुत प्रजाः। इरा प्रजज्ञे कन्या वै तिस्रः कमललोचनाः ॥ ३३१ ॥

---

और उसने सम्पाति और जटायु नामक महाबलवान् एवं पराक्रमी श्रेष्ठ पक्षियों को उत्पन्न किया। एक पुत्र और एक कन्या को जन्म दिया। जटायु के जो पुत्र उत्पन्न हुए, वे काक, गृध्र और अश्वकर्णी हैं ॥ ३१७-३१९ ॥

गरुत्मान् (गरुड़) की स्त्री भासी, क्रौञ्ची, शुकी, धृतराष्ट्री और भद्रा थीं। उनमें जो सन्ततियाँ उत्पन्न हुईं उन्हें बतला रहा हूँ। इन पत्नियों में से शुकी ने गरुत्मान् के संयोग से छह सुविख्यात पुत्रों को जन्म दिया, जिनके नाम त्रिशिर, सुसुख, सम्पाति ने बल, महाबलवान् पृष्ठ, सुन्दर मुखवाला त्रिशंखनेत्र और महाबलशाली स्वरूपवान् सुरस थे। इन महाबलशाली क्रूरकर्मा, सर्पभक्षी गरुड़ों के पुत्रों एवं पौत्रों की संख्या चौदह सहस्र थी। उनके पुत्रों, पौत्रों से ही पक्षियों की सृष्टि का विस्तार हुआ ॥ ३२०-३२३ ॥

उन पक्षियों ने जिन देशों को व्याप्त किया है, अर्थात् वे जिन-जिन देशों में अपना स्थान बनाकर निवास करते हैं, उन्हें क्रमशः बतला रहा हूँ। सम्पूर्ण शाल्मलि द्वीप, सारा देवकूट पर्वत, पर्वतराज मणिमान् और सहस्र शिखर, पर्णमाल, सुकेश, शतशृंग, कौरज, पञ्चशिखर, हेमकूट प्रभृति पर्वतों पर निवास करते हैं। प्रचण्डवायु उत्पन्न होनेवाले अति कान्तिमान, पद्म के समान रंगवाले, उन महाबलशाली गरुड़ नामक पक्षियों से इन पर्वतों के शिखरजाल भरे पड़े हैं। भासी के पुत्र भास नाम से विख्यात हुए। उलूक, काक, कुक्कुट (मुर्गे), मयूर, कलविंक (गवरा, गौरैया), कपोत, लवा, तीतर प्रभृति पक्षी भासी की सन्तति स्मरण किये गये हैं। क्रौञ्ची ने 'वार्धीणस' नामक पक्षियों को उत्पन्न किया। कुरर, सारस, बगले आदि अन्यान्य जो मांसभक्षी पक्षी हैं, उन्हें श्येनी ने उत्पन्न किया ॥ ३२४-३२८ ॥

सुन्दरी धृतराष्ट्री ने हंस, कलहंस, चक्रवाक तथा अन्य सभी प्रकार के हिंसक पक्षियों को जन्म दिया। इन सबों के इन पुत्रों के पुत्र, पौत्रों की संख्या असंख्य हुई ॥ ३२९-३३० ॥

गरुड़ की सन्ततियों का विवरण कह चुका, अब इरा की सन्ततियों को सुनिये। इरा ने कमल के समान

वनस्पतीनां वृक्षाणां वीरुधां चैव मातरः । लता चैवाथ वल्ली च वीरुधा चेति तास्तु वै ॥ ३३२ ॥
लता वनस्पतीञ्जज्ञे ह्यपुष्पान् पुलिनस्थितान् । युक्तान्पुष्पफलैर्वृक्षान् लता वै सम्प्रसूयते ॥ ३३३ ॥
अथ वल्ली तु गुल्मांश्च त्वक्सारास्तृणजातयः । वीरुधा तदपत्यानि वंशश्चात्र समाप्यते ॥ ३३४ ॥
एते कश्यपदायादा व्याख्याताः स्थाणुजङ्गमाः । तेषां पुत्राश्च पौत्राश्च यैरिदं पूरितं जगत् ॥ ३३५ ॥
इति सर्गैकदेशस्य कीर्तितोऽवयवो मया । मारीचोऽयं प्रजासर्गः समासेन प्रकीर्त्तितः ॥
न शक्यं व्यासतो वक्तुमपि वर्षशतैर्द्विजाः ॥ ३३६ ॥
अदितिर्धर्मशीला तु बलशीला दितिः स्मृता । तपःशीला तु सुरभिर्मायाशीला दनुः स्मृता ॥ ३३७ ॥
क्रूरशीला तथा कद्रुः क्रौञ्च्यथ श्रुतिशालिनी । इरा ग्रहणशीला तु दनायुर्भक्षणे रता ॥ ३३८ ॥
वाहशीला तु विनता ताम्रा वै पाशशालिनी । स्वभावा लोकमातॄणां शीलान्येतानि सर्वशः॥ ३३९ ॥
धर्मतः शीलतो बुद्ध्या क्षमया बलरूपतः । रजःसत्त्वतमोवृत्ता धार्मिकाधार्मिकास्तु वै ॥ ३४० ॥
मातृतुल्याश्चाभिजाताः कश्यपस्यात्मजाः प्रजाः । देवतासुरगन्धर्वा यक्षराक्षसपन्नगाः ॥
पिशाचाः पशवश्चैव मृगाः पतङ्गवीरुधः ॥ ३४१ ॥

---

मनोहर नेत्रोंवाली तीन कन्याओं को जन्म दिया, जो सभी प्रकार की वनस्पतियों, वृक्षों और लताओं की माता थीं उनके नाम थे लता, वल्ली और वीरुधा । जिनमें लता ने नदी आदि के तट प्रदेश में स्थित रहनेवाले, पुष्परहित वनस्पतियों को उत्पन्न किया, इसके अतिरिक्त पुष्पों और फलों से संयुक्त वृक्षों को लता ने जन्म दिया । वल्ली ने गुल्मों को जन्म दिया । समस्त तृण जाति एवं त्वक् सार (जिनके चमड़े में ही सार हो, जैसे बाँस) आदि को भी वल्ली ने उत्पन्न किया । वीरुधा की सन्ततियाँ वीरुध' के नाम से विख्यात हुईं । यह वंश परिचय की कथा यहाँ समाप्त की जाती है । कश्यप के वंश में उत्पन्न होनेवाले स्थावर जंगम जीव-निकाय की सृष्टि को मैं कह चुका, इनके पुत्रों एवं पौत्रों का परिचय सुना चुका, जो इस समस्त जगन्मण्डल को व्याप्त किए हुए हैं । इस विस्तृत प्रजा सृष्टि के एक अंश का लघु परिचय मैं आप लोगों को करा चुका । मरीचि पुत्र कश्यप की प्रजाओं का सृष्टिविस्तार इस प्रकार संक्षेप में कहा जा चुका । हे द्विजगण ! इस सृष्टि-क्रम को विस्तार के साथ सैकड़ों वर्षों में भी नहीं कहा जा सकता ॥ ३३१-३३६ ॥

कश्यप की स्त्रियों में अदिति धर्मशील एवं दिति बलशील कही जाती है । इसी प्रकार सुरभि तपस्या में निरत रहनेवाली तथा दनु मायाविनी कही गयी है ॥ ३३७ ॥

कद्रु परम क्रूर प्रकृति वाली तथा क्रौञ्ची वेदों का अध्ययन करनेवाली अथवा बहुत अधिक सुननेवाली कही जाती है । इसी प्रकार इरा को लोग अनुग्रह करनेवाली तथा दनायु को भक्षण करनेवाली बतलाते हैं । विनता भार वहन करनेवाली और ताम्रा पाश धारण करनेवाली कही जाती है । लोकमाताओं के यही स्वभाव हैं, उनके शील-सदाचारादि का समष्टि में यही परिचय है । इन सबों के धर्म, शील, सदाचारादि, बुद्धि, क्षमा, बल एवं स्वरूप से राजसी, तामसी एवं सात्विकी प्रवृत्तियाँ उनमें पायी जाती हैं, और इस प्रकार वे धार्मिक और अधार्मिक दोनों प्रकार के विचारों वाली कही जाती हैं ॥ ३३८-३४० ॥

कश्यप की ये समस्त प्रजाएँ अपनी-अपनी माताओं के समान स्वभाववाली तथा कुलीन थीं । देवता,

यस्माद्दाक्षायणीष्वेते जज्ञिरे मानुषीष्विह । मन्वन्तरेषु सर्वेषु तस्माच्छ्रेष्ठास्तु मानुषाः ॥ ३४२ ॥
धर्मार्थकाममोक्षाणां मानुषाः साधुकास्तु वै । ततोऽधः श्रोतसस्ते वै उत्पद्यन्ते सुरासुराः ॥ ३४३ ॥
जायन्ते कार्यसिद्ध्यर्थं मानुषेषु पुनः पुनः । इत्येवं वंशप्रभवः प्रसंख्यातस्तपस्विनाम् ॥ ३४४ ॥
सुराणामसुराणां च गन्धर्वाप्सरसां तथा । यक्षरक्षःपिशाचानां सुपर्णोरगपक्षिणाम् ॥ ३४५ ॥
व्यालानां शिखिनां चैव ओषधीनां च सर्वशः । कृमिकीटपतङ्गानां क्षुद्राणां जलजाश्च ये ॥
पशूनां ब्राह्मणानां च श्रीमतां पुण्यलक्षणम् ॥ ३४६ ॥
आयुष्यश्चैव धन्यश्च श्रीमान् हितसुखावहः । श्रोतव्यश्चैव सततं ग्राह्यश्चैवानुसूयता ॥ ३४७ ॥
इमं तु वंशं नियमेन यः पठेत् महात्मनां ब्राह्मणवर्यसंसदि ॥
अपत्यलाभं हि लभेत् सुपुष्कलं श्रियं धनं प्रेत्य च शोभनां गतिम् ॥ ३४८ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे कश्यपीयप्रजासर्गो नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

* * *

---

असुर, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, सर्प, पिशाच, पशु, मृग, पक्षी और लता, वल्ली आदि सभी प्रजाएँ इस प्रकार की कही जाती हैं । यत: ये प्रजाएँ दश को मानुषों कन्याओं में उत्पन्न हुईं अत: मन्वन्तरों में मनुष्य सर्वश्रेष्ठ माने गये ॥ ३४१-३४२ ॥

धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इन चारों पुरुषार्थों के साधक मनुष्य ही हैं । उनके इस मर्त्यलोक में सुर, असुरगण कार्य सिद्धि के लिए बारम्बार अध:श्रोत के रूप में उत्पन्न होते हैं । तपस्वियों के वंश में उत्पन्न होने वाले देवताओं, असुरों, गन्धर्वों, अप्सराओं, यक्षों, राक्षसों, पिशाचों, पक्षियों, सर्पों, विहंगमों, व्यालों, शिखियों, सभी प्रकार की ओषधियों, कृमि, कीट-पतंगों, क्षुद्र जलजन्तुओं, पशुओं, ब्राह्मणों एवं श्रीमानों के पुण्यदायी लक्षण एवं वंश विस्तार को मैं बतला चुका हूँ । यही उनका वर्णन है । यह वर्णन आयु प्रदान करने वाला, धन्य, श्रीसम्पन्न कल्याणदायी एवं सुख का साधन देने वाला है । इसको सर्वदा निन्दा न करते हुए सुनना तथा धारण करना चाहिए । इस सृष्टि विस्तार के वर्णन का जो मनुष्य नियमपूर्वक, महात्माओं, पण्डितों एवं ब्राह्मणों की सभा में पाठ करता है, वह सन्तति लाभ करता है, प्रचुर धन-सम्पत्ति को प्राप्त करता है तथा इस लोक के बाद परलोक में सुन्दर गति प्राप्त करता है ॥ ३४३-३४८ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में कश्यपीयप्रजासर्ग नामक आठवें अध्याय** (उनहत्तरवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ८ ॥**

* * *

# अथ नवमोऽध्यायः

## ऋषिवंशानुकीर्तनम्

सूत उवाच

एवं प्रजासु सृष्टासु कश्यपेन महात्मना । प्रतिष्ठितासु सर्वासु स्थावरासु चरासु च ॥ १ ॥
अभिषिच्याधिपत्येषु तेषां मुख्यः प्रजापतिः । ततः क्रमेण राज्यानि व्यादेष्टुमुपचक्रमे ॥ २ ॥
द्विजातीनां वीरुधां च नक्षत्राणां ग्रहैः सह । यज्ञानां तपसां चैव सोमं राज्येऽभ्यषेचयत् ॥ ३ ॥
बृहस्पतिं तु विश्वेषां ददावङ्गिरसां पतिम् । भृगूणामधिपं चैव काव्यं राज्येऽभ्यषेचयत् ॥ ४ ॥
आदित्यानां पुनर्विष्णुं वसूनामथ पावकम् । प्रजापतीनां दक्षं च मरुतामथ वासवम् ॥ ५ ॥
दैत्यानामथ राजानं प्रह्लादं दितिनन्दनम् । नारायणं तु साध्यानां रुद्राणां वृषभध्वजम् ॥ ६ ॥
विप्रचित्तिं च राजानं दानवानामथादिशत् । अपां तु वरुणं राज्ये राज्ञां वैश्रवणं पतिम् ॥
यक्षाणां राक्षसानां च पार्थिवानां धनस्य च ॥ ७ ॥

---

## नौवाँ अध्याय

### (सत्तरवाँ अध्याय)

### ऋषियों के वंशों का अनुकीर्तन

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द ! इस प्रकार महात्मा कश्यप द्वारा सभी स्थावर जंगमात्मक प्रजाओं की सृष्टि सम्पन्न हो जाने पर एवं उनके भलीभांति प्रतिष्ठित हो जाने पर सबके प्रमुख प्रजापति ब्रह्मा ने उन सबके आधिपत्य पर क्रमशः अलग-अलग को नियुक्त करने का उपक्रम किया ॥ १-२ ॥

समस्त द्विजातियों (ब्राह्मणों), वीरूधों, नक्षत्रों ग्रहों, यक्षों एवं तपस्वियों के राजा के पद पर सोम (चन्द्रमा) को अभिषिक्त किया । सभी अंगिरा के वंश में उत्पन्न होने वाली प्रजाओं का राज्यपद बृहस्पति को दिया । भृगु गोत्र में उत्पन्न होने वाली प्रजाओं का राज्यपद काव्य (शुक्र) को दिया । इसी प्रकार आदित्यों का राज्यपद विष्णु को तथा मरुतों का वासव को दिया । दैत्यों का राजा दितिनन्दन प्रह्लाद को बनाया, इसी प्रकार साध्यों का राजा नारायण को, रुद्रों का राजा वृषभध्वज (शंकर) को तथा दानवों का राजा विप्रचिति को नियुक्त किया । जल का राज्यपद वरुण को, राजाओं, यक्षों, राक्षसों, भूपतियों तथा धन-सम्पत्ति का स्वामित्व विश्रवा के पुत्र कुबेर को

**वैवस्वतं पितॄणां च यमं राज्येऽभ्यषेचयत् । सर्वभूतपिशाचानां गिरिशं शूलपाणिनम् ॥ ८ ॥**
**शैलानां हिमवन्तं च नदीनामथ सागरम् । गन्धर्वाणामधिपतिं चक्रे चित्ररथं तदा ॥ ९ ॥**
**उच्चैःश्रवसमश्वानां राजानं चाभ्यषेचयत् । मृगाणामथ शार्दूलं गोवृषं च चतुष्पदाम् ॥ १० ॥**
**पक्षिणामथ सर्वेषां गरुडं पततां वरम् । गन्धानां मातुलं चैव भूतानामशरीरिणाम् ॥ ११ ॥**
**शब्दाकाशबलानां च वायुं बलवतां वरम् । सर्वेषां दंष्ट्रिणां शेषं नागानामथ वासुकिम् ॥ १२ ॥**
**सरीसृपाणां सर्पाणां नागानां चैव तक्षकम् । सागराणां नदीनां च मेघानां वर्षितस्य च ॥**
**आदित्यानामन्यतमं पर्जन्यमभिषिक्तवान् ॥ १३ ॥**
**सर्वाप्सरोगणानां च कामदेवं तथैव च । ऋतूनामथ मासानामार्त्तवानां तथैव च ॥ १४ ॥**
**पक्षाणां च द्विपक्षाणां मुहूर्तानां च पर्वणाम् । कलाकाष्ठाप्रमाणानां गतेरयनयोस्तथा ॥**
**गणितस्याथ योगस्य चक्रे संवत्सरं प्रभुम् ॥ १५ ॥**
**प्रजापतिर्वै रजसः पूर्वस्यां दिशि विश्रुतम् । पुत्रं नाम्ना सुधामानं राजानं सोऽभ्यषेचयत् ॥ १६ ॥**
**पश्चिमायां दिशि तथा रजसः पुत्रमच्युतम् । केतुमन्तं महात्मानं राजानं सोऽभ्यषेचयत् ॥ १७ ॥**
**मनुष्याणामधिपतिं चक्रे चैव सुतं मनुम् । तैरियं पृथिवी सर्वा सप्तद्वीपा सपत्तना ॥**
**यथाप्रदेशमद्यापि धर्मेण परिपाल्यते ॥ १८ ॥**
**स्वायंभुवेऽन्तरे पूर्वं ब्रह्मणा तेऽभिषेचिताः । नृपा ह्येतेऽभिषिच्यन्ते मनवो ये भवन्ति वै ॥ १९ ॥**

---

समर्पित किया । पितरों के राज्यपद पर सूर्यपुत्र यमराज को अभिषिक्त किया । सभी भूत एवं पिशाचों का स्वामित्व शूलपाणि शंकर को समर्पित किया ॥ ३-८ ॥

पर्वतों का राज्यपद हिमवान् को, नदियों का सागर को तथा गन्धर्वों का चित्ररथ को दिया । अश्वों का स्वामी उच्चैःश्रवा को बनाया, मृगों एवं गौ-बैल तथा अन्य चतुष्पदों के राज्यपद पर सिंह को अभिषिक्त किया । सभी प्रकार के पक्षियों का स्वामी समस्त पंखधारियों में श्रेष्ठ गरुड़ को नियत किया । अशरीरी भूतों एवं गन्धों का स्वामित्व मारुत को दिया । शब्द, आकाश एवं बल का स्वामी बलवानों में श्रेष्ठ वायु को नियत किया । समस्त दंष्ट्राधारी सर्पो का स्वामित्व शेष को तथा नागों का स्वामी वासुकि को बनाया । सरीसृप, सर्प एवं नागों का स्वामी तक्षक को बनाया । समस्त सागरों, नदियों, मेघों, वर्षा तथा आदित्य के स्वामित्व पर अन्यतम पर्जन्य को अभिषिक्त किया ॥ ९-१३ ॥

सभी अप्सरावृन्दों का स्वामी कामदेव को बनाया । ऋतुओं, मास, ऋतुओं में होनेवाले कार्य-विशेष पक्ष, दोनों पक्ष मुहूर्त, पर्वो, कला, काष्ठा आदि के प्रमाण, दोनों अयनों की गणित एवं योग का स्वामी संवत्सर को बनाया । तदनन्तर प्रजापति ने पूर्व दिशा में सुविख्यात रज के पुत्र सुधामा को राजा बनाया । पश्चिम दिशा में रज के पुत्र महात्मा केतुमान अच्युत को राजा के पद पर अभिषिक्त किया । तदनन्तर मनुष्यों का अधिपति सूर्यपुत्र मनु को बनाया । आज भी ये अधिपतिगण इन सातों द्वीपों एवं नगरादि से समन्वित समस्त पृथ्वीमण्डल में अपने-अपने प्रदेशों में धर्मपूर्वक प्रजापालन करते हैं ॥ १४-१८ ॥

पूर्वकाल में स्वायंभुव मन्वन्तर में ब्रह्मा ने इस सबों को राज्यपद पर अभिषिक्त किया था, प्रत्येक मन्वन्तरों

मन्वन्तरेष्वतीतेषु गता ह्येतेषु पार्थिवाः । एवमन्येऽभिषिच्यन्ते प्राप्ते मन्वन्तरे पुनः ॥
अतीतानागता सर्वे स्मृता मन्वन्तरेश्वराः ॥ २० ॥
राजसूयेऽभिषिक्तश्च पृथुरेभिर्नरोत्तमैः । वेददृष्टेन विधिना कृतो राजा प्रतापवान् ॥ २१ ॥
एतानुत्पाद्य पुत्रांस्तु प्रजासन्तानकारणात् । पुनरेव महाभागः प्रजानां पतिरीश्वरः ॥ २२ ॥
कश्यपो गोत्रकामस्तु चचार परमं तपः । पुत्रो गोत्रकरौ मह्यं भवेतामित्यचिन्तयत् ॥ २३ ॥
तस्य प्रध्यायमानस्य कश्यपस्य महात्मनः । ब्रह्मणोंऽशौ सुतौ पश्चात् प्रादुर्भूतौमहौजसौ ॥ २४ ॥
वत्सारश्चासितश्चैव तावुभौ ब्रह्मवादिनौ । वत्सारान्निध्रुवो जज्ञे रैभ्यश्च स महायशाः ॥ २५ ॥
रैभ्यस्य रैभ्या विज्ञेया निध्रुवस्य निबोधत । च्यवनस्य सुकन्यायां सुमेधाः समपद्यत ॥ २६ ॥
निध्रुवस्य तु या पत्नी माता वै कुण्डपायिनाम् । असितस्यैकपर्णायां ब्रह्मिष्ठः समपद्यत ॥ २७ ॥
शाण्डिल्यानां वचः श्रुत्वा देवलः सुमहायशाः । निध्रुवाः शण्डिला रैभ्यास्त्रयः पश्चात्तु कश्यपाः ॥ २८ ॥
वरप्रभृतयो देवा देवलस्य प्रजास्त्विमाः । चतुर्युगे त्वतिक्रान्ते मनोर्ह्येकादशे प्रजाः ॥
अथावशिष्टे तस्मिंस्तु द्वापरे संप्रवर्तते ॥ २९ ॥
मानसस्य चरिष्यन्तस्तस्य पुत्रो दमः किल । मानसस्तस्य दायादस्तृणबिन्दुरिति श्रुतः ॥ ३० ॥

---

में जो मनु होते हैं, वे ही राज्यपद पर अभिषिक्त होते हैं । इन व्यतीत मन्वन्तरों में कितने राजागण बीत चुके हैं। इसी प्रकार भावी मन्वन्तरों के आने पर अन्यान्य अभिषिक्त किये जायेंगे । जितने भूतकालीन एवं भविष्यत्कालीन मन्वन्तरों में होनेवाले राजा लोग हैं, वे सब मन्वन्तरों के अधीश्वर कहे जाते हैं ॥ १९-२० ॥

इन्हीं नरपतियों ने प्रतापशाली राजा पृथु को वेदविहित विधि से राजसूय यज्ञ के अवसर पर राजा के पद पर अभिषिक्त किया । समस्त प्रजाओं के स्वामी परम ऐश्वर्यवान् कश्यप ने प्रजावृद्धि के लिए इन पुत्रों को उत्पन्न कर पुनः पुत्र कामना से परम कठोर तप करना प्रारम्भ किया और यह चिन्तन किया कि मेरे दो गोत्रवृद्धि करनेवाले पुत्र उत्पन्न हों ॥ २१-२३ ॥

इस प्रकार कश्यप के विशेष मनोयोगपूर्वक ध्यानावस्थित होने पर महात्मा कश्यप को दो महातेजस्वी पुत्र उत्पन्न हुए जो ब्रह्मा के अंशभूत थे । उनके नाम वत्सार और असित थे और वे दोनों ब्रह्मचिन्तन में लीन रहने वाले थे । वत्सार से निध्रुव एवं महान् यशस्वी रैभ्य का जन्म हुआ, रैभ्य की सन्ततियों को रैभ्यगण नाम से जानना चाहिए, निध्रुव की सन्ततियों का विवरण सुनिये । च्यवन से सुकन्या में सुमेधा की उत्पत्ति हुई ॥ २४-२६ ॥

निध्रुव की जो पत्नी थी वह कुण्डपायिगणों की माता थी । असित से एकपर्णा नामक पत्नी में ब्रह्मिष्ठ का जन्म हुआ । शांडिल्यों की बातें सुनकर देवल परम यशस्वी हुए । निष्ठवगण, शाण्डिल्यगण और रैध्यगण- ये तीनों कश्यपगोत्रीय थे । ये वर प्रभृति देवगण देवल की सन्ततियाँ हैं । 'मनु' के ग्यारहवें चतुर्युग के व्यतीत हो जाने पर अर्थात् ग्यारह बार चारों युगों के व्यतीत हो जाने पर, जब द्वापर युग शेष रह जाता है, तब उसमें इन प्रजाओं की सृष्टि हुई ॥ २७-२९ ॥

मानस के पुत्र रिष्यन्त हुए और उनके पुत्र दम नाम से विख्यात हुए उनके भी पुत्र मानस कहे गये, जो

त्रेतायुगमुखे राजा तृतीये सम्बभूव ह । तस्य कन्या त्विडविडा रूपेणाप्रतिमाभवत् ॥
पुलस्त्याय स राजर्षिस्तां कन्यां प्रत्यपादयत् ॥ ३१ ॥
ऋषिरिडिविडायां तु विश्रवाः समपद्यत । तस्य पत्न्यश्चतस्त्रस्तु पौलस्त्यकुलवर्द्धनाः ॥ ३२ ॥
बृहस्पतेर्बृहत्कीर्त्तिर्देवाचार्यस्य कीर्त्तितः । कन्यां तस्योपयेमे स नाम्ना वै देववर्णिनीम् ॥ ३३ ॥
पुष्पोत्कटां च वाकां च सूते माल्यवतः स्थितौ । कैकसीं मालिनः कन्यां तासां तु शृणुत प्रजाः ॥ ३४ ॥
ज्येष्ठं वैश्रवणं तस्य सुषुवे देववर्णिनी । दिव्येन विधिना युक्तमार्षेणैव श्रुतेन च ॥
राक्षसेन च रूपेण आसुरेण बलेन च ॥ ३५ ॥
त्रिपादं सुमहाकायं स्थूलशीर्षं महातनुम् । अष्टदंष्ट्रं हरिच्छ्मश्रुं शंकुकर्णं विलोहितम् ॥ ३६ ॥
ह्रस्वबाहुं प्रबाहुं च पिङ्गलं सुविभीषणम् । वैवर्तज्ञानसम्पन्नं सम्बुद्धं ज्ञानसम्पदा ॥ ३७ ॥
एवंविधं सुतं दृष्ट्वा विश्वरूपधरं तथा । पिता दृष्ट्वाब्रवीत्तत्र कुबेरोऽयमिति स्वयम् ॥ ३८ ॥
कुत्सायां क्विति शब्दोऽयं शरीरं बेरमुच्यते । कुबेरः कुशरीरत्वान्नाम्ना तेन च सोऽङ्कितः ॥ ३९ ॥
यस्माद्विश्रवसोऽपत्यं सादृश्याद्विश्रवा इव । तस्माद्वैश्रवणो नाम नाम्ना लोके भविष्यति ॥ ४० ॥
ऋद्ध्यां कुबेरोऽजनयद्विश्रुतं नलकूबरम् । रावणं कुम्भकर्णं च कन्यां शूर्पणखां तथा ॥
विभीषणचतुर्थांस्तान्कैकस्यजनयेत्सुतान् ॥ ४१ ॥

---

तृणबिन्दु नाम से प्रसिद्ध हुए । तीसरे त्रेतायुग के प्रारम्भिक काल में वह राज्यपद पर प्रतिष्ठित था । उसकी कन्या इडिविला अनुपम सौन्दर्यवती थी । राजर्षि ने अपनी उस कन्या को पुलस्त्य को समर्पित किया ॥ ३०-३१ ॥

इडिविला में ऋषि विश्रवा की उत्पत्ति हुई । उनकी चार पत्नियाँ थीं जो पुलस्त्य वंश में उत्पन्न होनेवाले ऋषियों की वंश वृद्धि करनेवाली हुईं । देवाचार्य बृहस्पति की एक परम यशस्विनी कन्या थी, उसका नाम था देववर्णिनी । बृहस्पति की उस कन्या के साथ उसने (विश्रवा ने) विवाह किया । माल्यवान् की पुष्पोत्कटा और वाका नामक कन्याओं के साथ तथा माली की कैकसी नामक कन्या से भी उसने विवाह किया । उन सबों में उत्पन्न होनेवाली प्रजाओं को सुनिये । सबसे ज्येष्ठ वैश्रवण (कुबेर) को देववर्णिनी ने उत्पन्न किया ॥ ३२-३४ ॥

उसका विधान देवताओं का था, श्रुतिज्ञान ऋषियों का था, रूप राक्षसों का था, बल असुरों का था, तीन चरण थे, विशाल शरीर था, सिर बहुत बड़ा था, आठ दाँत थे, दाढ़ी हरे वर्ण की थी, कान खूँटे की तरह थे, लाल वर्ण था, एक बाहु छोटा और एक बहुत बड़ा था । देखने में पीले वर्ण का तथा परमभयानक लगता था । उसे जगत् की माया आदि का पूर्ण ज्ञान था और वह ज्ञान सम्पत्ति से पूर्ण समृद्ध था । इस प्रकार के विश्वरूपधारी पुत्र को देखकर पिता ने कहा, यह स्वयं कुबेर है, कुशब्द कुत्सित अर्थ का वाची है, अर्थात् कु के अर्थ होते हैं भद्दा, और बेर शरीर को कहते हैं । चूँकि इसका बेर अर्थात् शरीर देखने में भद्दा अर्थात् कुत्सित है अतः उसे कुबेर नाम से यह अभिहित किया गया । यह विश्रवा का पुत्र है और उसकी आकृति भी विश्रवा ही के समान है, अतः लोक में वैश्रवण के नाम से इसकी ख्याति होगी ॥ ३५-४० ॥

कुबेर ने ऋद्धि नामक पत्नी में नलकूबर को उत्पन्न किया, जो परम विख्यात हुआ । इसके अतिरिक्त कैकसी ने रावण, कुम्भकर्ण, शूर्पणखा तथा विभीषण—इन चार सन्ततियों को जन्म दिया । उस रावण का कान

**शंकुकर्णो दशग्रीवः पिङ्गलो रक्तमूर्द्धजः । चतुष्पाद्विंशतिभुजो महाकायो महाबलः ॥ ४२ ॥**
**जात्याञ्जननिभो दंष्ट्रो लोहितग्रीव एव च । राजसेनो जययुक्तो रूपेण च बलेन च ॥ ४३ ॥**
**सत्यबुद्धिर्दृढतनू राक्षसैरेव रावणः । निसर्गाद्दारुणः क्रूरो रावणाद्रावणस्तु सः ॥ ४४ ॥**
**हिरण्यकशिपुस्त्वासीत्स राजा पूर्वजन्मनि । चतुर्युगानि राजात्र त्रयोदश स राक्षसः ॥ ४५ ॥**
**ताः पञ्चकोट्यो वर्षाणामाख्याताः संख्यया द्विजैः । नियुतान्येकषष्टिश्च संख्याविद्भिरुदाहृता ॥ ४६ ॥**
**षष्टिशतसहस्राणि वर्षाणां तु स रावणः । देवतानामृषीणां च घोरं कृत्वा प्रजागरम् ॥ ४७ ॥**
**त्रेतायुगे चतुर्विंशे रावणस्तपसः क्षयात् । रामं दाशरथिं प्राप्य सगणः क्षयमीयिवान् ॥ ४८ ॥**
**महोदयः प्रहस्तश्च महापांशुखरस्तथा । पुष्पोत्कटायाः पुत्रास्ते कन्या कुम्भीनसी तथा ॥ ४९ ॥**
**त्रिशिरा दूषणश्चैव विद्युज्जिह्वश्च राक्षसः। कन्या ह्यसलिका चैव वाकायाः प्रसवाः स्मृताः ॥ ५० ॥**
**इत्येते क्रूरकर्माणः पौलस्त्या राक्षसा दश । दारुणाभिजनाः सर्वे देवैरपि दुरासदाः ॥ ५१ ॥**
**सर्वे लब्धवराश्चैव पुत्रपौत्रसमन्विताः । यक्षाणां चैव सर्वेषां पौलस्त्या ये च राक्षसाः ॥ ५२ ॥**
**आगस्त्यवैश्वामित्राणां क्रूराणां ब्रह्मरक्षसाम् । वेदाध्ययनशीलानां तपोव्रतनिषेविणाम् ॥ ५३ ॥**
**तेषामैडविडो राजा पौलस्त्यः सव्यपिङ्गलः । इतरे वै यज्ञमुखास्तेन रक्षोगणास्त्रयः ॥ ५४ ॥**
**यातुधाना ब्रह्मधाना वार्त्ताश्चैव दिवाचराः । निशाचरगणास्तेषां चत्वारः कविभिः स्मृताः ॥ ५५ ॥**

---

घंटे की भाँति था, दस उसके कण्ठ थे, पिंगल वर्ण का था, बाल लाल रंग के थे, जन्म से ही कज्जल के समान काला था, बड़े-बड़े दाँत थे, कण्ठ प्रदेश लाल रंग का था, वह रूप और बल से समन्वित था । उसकी सेना विजय, रूप और शक्ति से सम्पन्न थी । वह रावण सत्य बुद्धि वाला था और शरीर से दृढ़ था । वह सर्वदा राक्षसों से ही युक्त रहता था, स्वभाव से ही वह परम दारुण एवं क्रूर था । बहुत तेज रव (शब्द) करने के कारण वह रावण नाम से विख्यात था ॥ ४१-४४ ॥

पूर्व जन्म में वह हिरण्यकशिपु नाम से दैत्यों का राजा था । वह राक्षसराज चारों युगों तक राज्य करता रहा और राक्षसों के राजाओं में वह तेरहवाँ था (?) । विद्वानों ने उसके राज्यकाल की अवधि पाँच करोड़ इकसठ नियुत (?) कहा है । साठ लाख वर्षों तक वह रावण देवताओं और ऋषियों को अति कष्ट देकर चौबीसवें त्रेतायुग में अपनी तपस्या के नष्ट हो जाने पर दशरथपुत्र रामचन्द्र के हाथों सैन्य समेत विनष्ट हुआ ॥ ४५-४८ ॥

पुष्पोत्कटा के महोदर, प्रहस्त, महापांशु और खर नामक पुत्र तथा कुम्भीनसी नामक कन्या उत्पन्न हुई । वाका को सन्ततियों में त्रिशिरा, दूषण, विद्युज्जिह्व, राक्षस नामक पुत्र तथा असलिका नामक कन्या सुप्रसिद्ध हैं । ये उपर्युक्त दस पुलस्त्य के वंश के क्रूरकर्म करनेवाले राक्षस जो घोर आवास स्थानों में निवास करनेवाले देवताओं से भी दुर्दम्य थे । इडविला के वंश में उत्पन्न होने वाला महर्षि पुलस्त्य का गोत्रीय, बायें अंग में पिंगलवर्णवाला वह कुबेर सभी यक्षों का, पुलस्त्य गोत्र में उत्पन्न होने वाले समस्त राक्षसों का तथा अगस्त्य और विश्वामित्र के गोत्र में उत्पन्न होनेवाले वेदाध्यायी, तपस्या, व्रत आदि में निष्ठा रखनेवाले किन्तु क्रूरकर्मा ब्रह्मराक्षसों का राजा था । अन्य राक्षसगण यज्ञमुख हैं, इस प्रकार ये तीन प्रकार के कहे जाते हैं । यातुधान, ब्रह्मधान, और वार्ता—ये दिन में गमन करनेवाले हैं । कवियों ने इन तीनों के अतिरिक्त निशाचरों को चौथे राक्षसगणों में स्मरण किया है ॥ ४९-५५ ॥

पौलस्त्या नैर्ऋताश्चैव आगस्त्याः कौशिकास्तथा । इत्येताः सप्त तेषां वै जातयो राक्षसाः स्मृताः ॥ ५६ ॥
तेषां रूपं प्रवक्ष्यामि स्वभावेन व्यवस्थितम् । वृत्ताक्षाः पिङ्गलाश्चैव महाकाया महोदराः ॥ ५७ ॥
अष्टदंष्ट्राः शङ्कुकर्णा ऊर्द्ध्वरोमाण एव च । आकर्णदारितास्याश्च मुञ्जधूमोर्द्ध्वमूर्द्धजाः ॥ ५८ ॥
स्थूलशीर्षाः सिताभाश्च ह्रस्वकाश्च प्रबाहुकाः । ताम्रास्या लम्बजिह्वौष्ठा लम्बभ्रूस्थूलनासिकाः ॥ ५९ ॥
नीलाङ्गा लोहितग्रीवा गम्भीराक्षा विभीषणाः । महाघोरस्वराश्चैव विकटा बद्धपिण्डिकाः ॥ ६० ॥
स्थूलाश्च तुङ्गनासाश्च शिलासंहनना दृढाः । दारुणाभिजनाः क्रूराः प्रायशः क्लिष्टकर्मिणः ॥ ६१ ॥
सकुण्डलाङ्गदापीडा मुकुटोष्णीषधारिणः । विचित्रवस्त्राभरणाश्चित्रस्त्रगनुलेपनाः ॥ ६२ ॥
अन्नादाः पिशितादाश्च पुरुषादाश्च ते स्मृताः । इत्येतद्रूपसाधर्म्यं राक्षसानां बुधैः स्मृतम् ॥
न समस्तबलं बुद्धं यतो मायाकृतं हि तत् ॥ ६३ ॥
पुलहस्य मृगाः पुत्राः सर्वे व्यालाश्च दंष्ट्रिणः। भूताः पिशाचाः सर्पाश्च भ्रमरा हस्तिनस्तथा ॥ ६४ ॥
वानराः किन्नराश्चैव यमकिम्पुरुषास्तथा । येऽन्ये चैव परिक्रान्ता मायाक्रोधवशानुगाः ॥ ६५ ॥
अनपत्यः क्रतुस्तस्मिन् स्मृतो वैवस्वतेऽन्तरे । न तस्य पुत्रः पौत्रो वा तेजः संक्षिप्य वा स्थितः ॥ ६६ ॥

---

पुलस्त्य के गोत्र में उत्पन्न होनेवाले नैर्ऋत अगस्त्य गोत्रीय तथा कौशिक विश्वामित्र गोत्रीय—ये सब सात प्रकार की राक्षसों की भिन्न-भिन्न जातियाँ कही गयी हैं । इन सबों के स्वभावगत स्वरूप का वर्णन करता हूँ । ये राक्षसगण गोल आँखोंवाले, पिंगलवर्ण, महाकाय, विशाल उदर, आठ दाँत, शंकु के समान कानवाले एवं ऊर्ध्वरोमा थे । उनके मुख कान तक फटे हुए थे, किसी-किसी के बाल मूंज के समान तथा किसी-किसी के धुएँ के समान थे । सिर बहुत बड़े थे, देखने में किसी-किसी की शोभा श्वेतवर्ण की मालूम पड़ती थी कोई कोई बहुत छोटे थे और कोई बहुत बड़ी-बड़ी बाहुओंवाले थे । किसी के मुख ताँबे के समान लाल, जिह्वा, ओंठ और भौंहें लम्बे थे तथा उनकी नासिका स्थूल थीं ॥ ५६-५९ ॥

किसी के अंग नील वर्ण के थे, किसी की ग्रीवा लाल वर्ण की थी, किसी की आँखें निश्चल तथा गम्भीर थीं । वे देखने में परम भयानक थे । उनके स्वर परम कठोर एवं दारुण थे और वे विकट तथा समूह बनाकर चलने वाले थे । कोई-कोई स्थूलकाय, उठी हुई नासिकावाले, शिला के समान कठोर शरीरवाले एवं दृढ़ थे । ये सभी राक्षसगण प्रायः अति दारुण निवास स्थल में रहनेवाले थे तथा कठोर कर्म करने वाले थे । वे कुण्डल, अंगद, माला, मुकुट और पगड़ी धारण करते थे । विचित्र रंग के उनके वस्त्र थे, इसी प्रकार आभूषण, माला, चन्दनादि सब कुछ विचित्र थे ॥ ६०-६२ ॥

वे राक्षसगण अन्न भक्षण करते थे । मांस भी खाते थे यहाँ तक कि मनुष्यों तक को खा जाते थे ऐसा लोग कहते हैं । पण्डित लोग उनके स्वरूप, शील, स्वभाव आदि के बारे में ऐसा ही कहते हैं । उनके समस्त बल एवं पराक्रम का मान किसी को नहीं मालूम है, क्योंकि वे सब के सब मायावी थे ॥ ६३ ॥

पुलह के पुत्र सभी प्रकार के मृग, व्याल एवं दंष्ट्राधारी जीव हुए । इनके अतिरिक्त भूत, पिशाच, सर्प, भ्रमर, हस्ती, वानर, किन्नर, मयूर, किंपुरुष तथा अन्यान्य मायावी एवं सर्वदा क्रोध के वश में रहनेवाले जीव निकाय उत्पन्न हुए । वे सब पुलह की सन्तति हैं । उस वैवस्वत मन्वन्तर में महर्षि क्रतु को कोई संतति नहीं थी।

अत्रेर्वंशं प्रवक्ष्यामि तृतीयस्य प्रजापतेः । तस्य पत्न्यश्च सुन्दर्यो दशैवासन्पतिव्रताः ॥ ६७ ॥
भद्राश्वस्य घृताच्यां वै दशाप्सरसि सूनवः । भद्रा शूद्रा च मद्रा च शलदा मलदा तथा ॥ ६८ ॥
वेला खला च सप्तैता या च गोचपला स्मृता । तथा मानरसा चैव रत्नकूटा च ता दश ॥ ६९ ॥
आत्रेयवंशकृत्तासां भर्त्ता नाम्ना प्रभाकरः । भद्रायां जनयामास सोमं पुत्रं यशस्विनम् ॥ ७० ॥
स्वर्भानुना हते सूर्ये पतमाने दिवो महीम् । तमोऽभिभूते लोकेऽस्मिन् प्रभा येन प्रवर्त्तिता ॥ ७१ ॥
स्वस्ति तेऽस्त्विति चोक्तः स पतन्निह दिवाकरः । ब्रह्मर्षेर्वचनात्तस्य न पपात दिवो महीम् ॥ ७२ ॥
अत्रिश्रेष्ठानि गोत्राणि यश्चकार महातपाः । यज्ञेष्वत्रिघनश्चैव सूरैर्यश्च प्रवर्त्तितः ॥ ७३ ॥
स तास्वजनयत् पुत्रानात्मतुल्याननामकान् । दश तास्वेव महता तपसा भावितप्रभाः ॥ ७४ ॥
स्वस्त्यात्रेया इति ख्याता ऋषयो वेदपारगाः । तेषां विख्यातयशसौ ब्रह्मिष्ठौ सुमहौजसौ ॥ ७५ ॥
दत्तात्रेयस्तस्य ज्येष्ठो दुर्वासास्तस्य चानुजः । यवीयसी सुता तस्यामबला ब्रह्मवादिनी ॥
अत्राप्युदाहरन्तीमं श्लोकं पौराणिकाः पुरा ॥ ७६ ॥
अत्रेः पुत्रं महात्मानं शान्तात्मानमकल्मषम् । दत्तात्रेयं तनुं विष्णोः पुराणज्ञाः प्रचक्षते ॥ ७७ ॥

---

उनको न तो पुत्र था, न पौत्र । वे अपने तेज (बल ब्रह्मचर्य) को समेटकर अपने आप में अवस्थित थे, अर्थात् नैष्ठिक ब्रह्मचारी थे ॥ ६४-६६ ॥

अब तृतीय प्रजापति अत्रि के वंश का वर्णन कर रहा हूँ । उनकी दस स्त्रियाँ थी, जो सब परम सुन्दरी एवं पतिव्रता थीं । घृताची नामक अप्सरा में भद्राश्व को दस सन्ततियाँ उत्पन्न हुई । जिनके नाम थे भद्रा, शूद्रा, मद्रा, शलदा, मलदा, बेला, खला—ये सात तथा आठवीं गोचपला के नाम से विख्यात हुई । मानरसा नवीं और रत्नकूटा दसवीं सन्तति थी । इन सबों का स्वामी एवं अत्रि के वंश में उत्पन्न होनेवालों का गोत्रकर्त्ता प्रभाकर नाम से विख्यात था, उसने भद्रा में परम यशस्वी पुत्र सोम को उत्पन्न किया ॥ ६७-७० ॥

एक बार राहु द्वारा आहत होकर जब सूर्य आकाश से पृथ्वी की ओर गिरने लगे और यह समस्त भूलोक अन्धकारमय हो गया उस समय जिसने प्रकाश दान किया वह यही सोम थे । आकाशमण्डल से इस पृथ्वी तल पर गिरते हुए दिवाकर को महर्षि ने कहा कि तुम्हारा कल्याण हो । उनके इस आशीर्वचन से वे आकाश से पृथ्वी पर नहीं गिरे । महातपस्वी अत्रि ने जिन श्रेष्ठ गोत्रों का प्रवर्तन किया, वे देवताओं द्वारा प्रवर्तित यज्ञों में अपना भाग प्राप्त करते हैं ॥ ७१-७३ ॥

उन दसों स्त्रियों में उसने अपने ही समान दस पुत्रों को उत्पन्न किया, जिनके नाम नहीं थे । उन दसों स्त्रियों में उत्पन्न होने वाले वे दस पुत्रगण अपनी महान् तपस्या के कारण परम कान्तिमान् थे, वेदों के पारगामी विद्वान् थे । वे कल्याणदायी, अत्रि वंशोत्पन्न ऋषियों के रूप में विख्यात थे । उनके परम विख्यात यशस्वी, ब्रह्मवादी, महातेजस्वी दो पुत्र उत्पन्न हुए ॥ ७४-७५ ॥

जिनमें ज्येष्ठ दत्तात्रेय थे और दुर्वासा उनके अनुज थे । उसमें एक कनिष्ठ अबला नामक ब्रह्मवादिनी पुत्री थी । प्राचीन काल से पुराणों के जानकार इस गौरव गाथा को कहते हैं कि अत्रि के निष्पाप, शान्तचित्त, महात्मा पुत्र दत्तात्रेय भगवान् विष्णु के स्वरूप हैं ॥ ७६-७७ ॥

सोमस्याप्यायनं कृत्वा ह्यग्नेर्वैवस्वतस्य च । उदगायनं चाग्नौ च अश्वमेधं तदाप्नुयात् ॥ ९५ ॥
पितॄन् प्रीणाति वै भक्त्या पितरः प्रीणयन्ति तम् । पितरः पुष्टिकामस्य प्रजाकामस्य वापुनः ॥
पुष्टिं प्रजां च स्वर्गं च प्रयच्छन्ति न संशयः ॥ ९६ ॥
देवकार्यादपि सदा पितृकार्यं विशिष्यते । देवताभ्यः पितृणां हि पूर्वमाप्यायनं स्मृतम् ॥ ९७ ॥
न हि योगगतिः सूक्ष्मा पितृणामपि तृप्तयः । तपसा हि प्रसिद्धेन दृश्यन्ते मांसचक्षुषा ॥ ९८ ॥
इत्येते पितरश्चैव लोका दुहितरश्च वै । दौहित्रा यजमानाश्च प्रोक्ता ये भावयन्ति तान् ॥ ९९ ॥
चत्वारो मूर्त्तिमन्तश्च त्रयस्तेषाममूर्तयः । तेभ्यः श्राद्धानि सत्कृत्य देवाः कुर्वन्ति यत्नतः ॥ १०० ॥
भक्ताः प्राञ्जलयः सर्वे सेन्द्रास्तद्गतमानसाः । विश्वे च सिकताश्चैव पृश्निजाः शृङ्गिणस्तथा ॥ १०१ ॥
कृष्णाः श्वेतास्त्वजाश्चैव विधिवत्पूजयन्त्युत । प्रजास्ता वातरशना दिवाकीर्त्यास्तथैव च ॥ १०२ ॥
लेखाश्च मरुतश्चैव ब्रह्माद्याश्च दिवौकसः । अत्रिभृग्वङ्गिराद्याश्च ऋषयः सर्व एव च ॥ १०३ ॥
यक्षा नागाः सुपर्णाश्च किंनरा राक्षसैः सह । पितॄंस्त्वपूजयन्सर्वे नित्यमेव फलार्थिनः ॥ १०४ ॥
एवमेते महात्मानः श्राद्धे सत्कृत्य पूजिताः । सर्वान्कामान्प्रयच्छन्ति शतशोऽथ सहस्रशः ॥ १०५ ॥
हित्वा त्रैलोक्यसंसारं जरामृत्युभयं तथा । मोक्षं योगमयैश्वर्यं प्रयच्छन्ति पितामहाः ॥ १०६ ॥

---

इस लोक में आकर अपने धर्म के अनुसार श्रद्धापूर्वक श्राद्धादि कर्म करने चाहिए, इन सब में चाँदी के बने हुए अथवा मिश्रित चाँदी के बने हुए पात्रों में रखकर पितरों के उद्देश्य से पुरोहित को दी गयी स्वधा पितरों को प्रसन्न करती है। सोम, अग्नि एवं सूर्यपुत्र मनु को स्वधादि से खूब सन्तुष्ट करके तथा सूर्य के उत्तरायण के अवसर पर अग्नि में हवनादि करके अश्वमेध के फल की प्राप्ति होती है। जो भक्तिपूर्वक पितरों को श्राद्धादि से प्रसन्न करता है, उसे पितरगण भी सन्तुष्ट एवं प्रसन्न करते हैं। पुष्टि (वृद्धि) अथवा प्रजा (पुत्र-पौत्रादि) की कामना करनेवालों के पितरगण पुष्टि, प्रजा एवं स्वर्ग को प्रदान करते हैं, इसमें सन्देह नहीं। पितरों के उद्देश्य से किये जानेवाले श्राद्धादि कार्य देवताओं के उद्देश्य से किये जानेवाले यज्ञादि कार्यों से भी अधिक फलदायी हैं। देवताओं से पहले पितरों को सन्तुष्ट करना चाहिए ऐसा प्रसिद्ध है। पितरों की यह सूक्ष्म योग गति और तृप्ति मांस के नेत्र से नहीं देखी जा सकती, तपस्या द्वारा विशेष सिद्धि प्राप्त करने पर ही उनकी इस गति एवं तृप्ति का दर्शन हो सकता है। इन उपर्युक्त पितरगणों, उनके लोक, उनकी कथाएँ, उनके दौहित्र, उनके यजमान एवं उनकी भावना करनेवाले सबका वर्णन किया जा चुका। इनमें (जैसा कि ऊपर भी कई बार कह चुके हैं) चार मूर्तिधारी हैं, और तीन अमूर्त हैं। देवगण प्रत्येक यत्न से सत्कारपूर्वक उन सबका श्राद्ध करते हैं ॥ ९४-१०० ॥

इन्द्र समेत वे समस्त देवगण इन पितरों में मन लगाकर हाथ जोड़कर उनके श्राद्धादि कार्य सम्पन्न करते हैं। इनके साथ समस्त विश्वेदेवगण, सिकता, पृश्निज, शृङ्गिन, कृष्ण, श्वेत, अज आदि भी इन पितरों की विधिवत् पूजा करते हैं। वातरशन, दिवाकीर्त्य नामक प्रजाएँ, लेख, मरुत्, ब्रह्मा आदि देवगण, अत्रि, भृगु, अंगिरा आदि समस्त ऋषिगण, यक्ष, नाग, सुपर्ण, किन्नर एवं राक्षस, ये सभी शुभ फल प्राप्ति के इच्छुक होकर नित्य ही इन पितरों की पूजा करते हैं ॥ १०१-१०४ ॥

श्राद्धादि में सत्कारपूर्वक पूजित ये महात्मा पितरगण सैकड़ों सहस्रों की संख्या में मनुष्य के समस्त मनोरथों को पूर्ण करते हैं। तीनों लोक, संसार, वृद्धावस्था एवं मृत्यु के भय को छोड़कर पितामहगण मोक्ष, योग-

मोक्षोपायमथैश्वर्यं सूक्ष्मदेहाश्च देवताः । कृत्स्नं वैराग्यमानन्त्यं प्रयच्छन्ति पितामहाः ॥ १०७ ॥
ऐश्वर्यं विहितं योगमैश्वर्यं वित्तमुत्तमम् । यौगैश्वर्यादृते मोक्षः कथञ्चिन्नोपपद्यते ॥ १०८ ॥
अपक्षस्यैव गमनं गगने पक्षिणो यथा । वरिष्ठः सर्वधर्म्माणां मोक्षो धर्म्मः सनातनः ॥ १०९ ॥
विमानानां सहस्राणि युक्तान्यप्सरसां गणैः । सर्वकामप्रसिद्धानि प्रयच्छन्ति पितामहाः ॥ ११० ॥
प्रज्ञा पुष्टिः स्मृतिर्मेधा राज्यमारोग्यमेव च । पितृणां हि प्रसादेन प्राप्यते सुमहात्मना ॥ १११ ॥
मुक्तावैदूर्यवासांसि वाजिनागायुतानि च । कोटिशश्चापि रत्नानि प्रयच्छन्ति पितामहाः ॥ ११२ ॥
हंसबर्हिणयुक्तानि मुक्तावैदूर्यवन्ति च । किङ्किणीजालनद्धानि सदा पुष्पफलानि च ॥
प्रीत्या नित्यं प्रयच्छन्ति मनुष्याणां पितामहाः ॥ ११३ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे श्राद्धकल्पो नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

* * *

---

प्राप्ति एवं प्रचुर ऐश्वर्य आदि प्रदान करते हैं । सूक्ष्म शरीरधारी ये पितामह नामक देवगण (पितरगण) मोक्ष को प्राप्त करने योग्य ऐश्वर्य, समस्त जागतिक वस्तुओं से उत्पन्न होनेवाले अनन्त वैराग्य को प्रदान करते हैं । अनुष्ठित (किया हुआ) योग ही ऐश्वर्य है, सर्वश्रेष्ठ सम्पत्ति भी ऐश्वर्य है । योग एवं ऐश्वर्य के बिना मोक्ष की प्राप्ति किसी प्रकार भी सम्भव नहीं ॥ १०५-१०८ ॥

जिस प्रकार बिना पंखों के आकाश में पक्षी नहीं उड़ सकते, उसी प्रकार योग एवं ऐश्वर्य के बिना मोक्ष नहीं प्राप्त हो सकता । सभी धर्मों में मोक्ष का साधनभूत धर्म ही सर्वश्रेष्ठ और सर्वदा विद्यमान रहनेवाला है । ये पितामहगण अप्सराओं के समूहों से घिरे हुए ऐसे सहस्रों विमानों को प्रदान करते हैं, जो समस्त मनोरथों को पूर्ण करते हैं । महात्मागण, बुद्धि, पुष्टि, स्मरणशक्ति, मेधा (धारणाशक्ति), राज्य, आरोग्य इन सबको पितरों के आशीर्वाद से प्राप्त करते हैं । पितामहगण मुक्ता, वैदूर्य, विविध वस्त्र, सहस्रों अश्व, नाग, करोड़ों रत्न आदि भी प्रदान करते हैं । ये पितामह (पितर) गण हंस और वर्हियों से युक्त, मुक्ता और वैदूर्य से समन्वित किंकिणी के जालों से गुथे हुए सर्वदा पुष्प और फलों से संयुक्त (रथ को) प्रसन्न होकर नित्य प्रदान करते हैं ॥ १०९-११३ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में श्राद्धकल्प नामक ग्यारहवें अध्याय** (बहत्तरवें एवं तिहत्तरवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ११ ॥**

* * *

# अथ द्वादशोऽध्यायः

## श्राद्धकल्पः

बृहस्पतिरुवाच

**सौवर्णं राजतं ताम्रं पितॄणां पात्रमुच्यते । रजतं रजताक्तं वा पितॄणां पात्रमुच्यते ॥ १ ॥**
**रजतस्य कथा वाऽपि दर्शनं दानमेव च । अनन्तमक्षयं स्वर्ग्यं पितॄणां दानमुच्यते ॥**
**पितॄनेतेन दानेन सत्पुत्रास्तारयन्त्युत ॥ २ ॥**
**राजते हि स्वधा दुग्धा पात्रेऽस्मिन्पितृभिः पुरा । स्वधादायार्थिभिस्तात तस्मिन्दत्ते तदक्षयम् ॥ ३ ॥**
**कृष्णाजिनस्य सांनिध्यं दर्शनं दानमेव वा । रक्षोघ्नं ब्रह्मवर्चस्यं पितॄंस्तत्तद्धितारयेत् ॥ ४ ॥**
**काञ्चनं राजतं ताम्रं दौहित्रं कुतपस्तिलाः । वस्त्रं च पावनीयानि त्रिदण्डी योगमेव च ॥ ५ ॥**
**श्राद्धकर्मण्ययं श्रेष्ठो विधिर्ब्राह्मयः सनातनः । आयुः कीर्तिः प्रजाश्चैव प्रज्ञासन्ततिवर्द्धनः ॥ ६ ॥**

---

# बारहवाँ अध्याय

(चौहत्तरवाँ अध्याय)

## श्राद्धकल्प

बृहस्पति ने कहा—सुवर्ण, चाँदी और ताँबे के निर्मित पात्र पितरों के लिए कहे गए हैं, चाँदी अथवा चाँदी से मढ़ा हुआ पात्र भी पितरों के लिए कहा गया है । चाँदी का दान, अभाव में उसका दर्शन अथवा उसका नाम ले लेना भी पितरों को अनन्त अक्षय एवं स्वर्ग देनेवाला दान कहा जाता है । योग्य पुत्रगण इस चाँदी के दान से पितरों को तारते हैं ॥ १-२ ॥

हे तात ! पूर्वकाल में स्वधा देनेवाले पितरों ने चाँदी के पात्र में स्वधा का दोहन किया था । यही कारण है कि चाँदी का दान अथवा चाँदी के बने हुए पात्र में दान करने पर अक्षय फल की प्राप्ति होती है । काले मृगचर्म का सान्निध्य दर्शन अथवा दान भी राक्षसों का विनाश करने वाला एवं ब्रह्मतेज देनेवाला है । अतः पितरों के कार्य में इसका वितरण करना चाहिए ॥ ३-४ ॥

सुवर्णनिर्मित, चाँदीनिर्मित, ताम्रनिर्मित वस्तु, दौहित्र, कुतप, तिल, वस्त्र, अन्यान्य पवित्र वस्तुएँ, त्रिदण्डी योग अर्थात् वचन, मनं एवं कर्म का योग—ये सभी वस्तुएँ श्रेष्ठ कही गयी हैं । श्राद्ध कर्म में यह सर्वश्रेष्ठ विधि सनातन से प्रचलित है—यह बाह्य नियम है । इन उपर्युक्त वस्तुओं के द्वारा विधिपूर्वक किया गया श्राद्धविधान

**दिशि दक्षिणपूर्वस्यां विदिक् स्थानं विशेषतः । सर्वतोरत्निमात्रं तु चतुरस्त्रं सुसंहितम् ॥ ७ ॥**
**वक्ष्यामि विधिवत्स्थानं पितॄणामनुशासनात् । धान्यमारोग्यमायुष्यं बलवर्णविवर्द्धनम् ॥ ८ ॥**
**तत्र गर्त्तास्त्रयः कार्यास्त्रयो दण्डाश्च खादिराः । रत्निमात्रास्तु ते कार्या रजतेन विभूषिताः ॥**
**ते वितस्त्यायताः कार्याः सर्वतश्चतुरङ्गुलाः ॥ ९ ॥**
**प्राग्दक्षिणमुखान्भूमौ स्थितानसुषिरांस्तथा । अद्भिः पवित्रपूताभिः प्लावयेत्सततं शुचिः ॥ १० ॥**
**पयसा ह्याजगव्येन शोधनं वाग्भिरेव तु । तर्पणात्सततं ह्येवं तृप्तिर्भवति शाश्वती ॥ ११ ॥**
**इह चामुत्र च श्रीमान्सर्वकर्मसमन्वितः । एवं त्रिषवणस्नातो योऽर्चयेत पितॄन्सदा ॥**
**मन्त्रेण विधिवत्सम्यगश्वमेधफलं लभेत् ॥ १२ ॥**
**तत्स्थापयेदमावास्यां गर्त्ते भूचतुरङ्गुले । त्रिःसप्तसंज्ञास्ते यज्ञास्त्रैलोक्यं धार्यते तु वै ॥ १३ ॥**
**तस्य पुष्टिरथैश्वर्यमायुः संततिरेव च । विचित्रा भजते लक्ष्मीर्मोक्षं च लभते क्रमात् ॥ १४ ॥**
**पाप्मापहं पावनीयमश्वमेधफलं तथा । अश्वमेधफलं ह्येतद्द्विजैः सत्कृत्य पूजितम् ॥**
**मन्त्रं वक्ष्याम्यहं तस्मादमृतं ब्रह्मनिर्मितम् ॥ १५ ॥**

---

श्राद्धकर्ता की आयु, कीर्ति, प्रजा, बुद्धि, संतति आदि बढ़ाने वाला है । दक्षिण और पूर्व की दिशा में विशेषतया विदिक् (कोण) में श्राद्धकर्म करने का विधान है । सर्वत्र अरत्नि मात्र परिमाण का, चौकोर सुन्दर स्थान होना चाहिए । पितरों के कार्य में जो आदेश शास्त्रों के हैं, उनके अनुसार स्थान के विषय में विधिवत् कह रहा हूँ, जो धन देनेवाला, आरोग्य साधक, दीर्घायुप्रदाता तथा बल और वर्ण की वृद्धि करनेवाला है ॥ ५-८ ॥

**विमर्श**—कुतप का अर्थ दिन के दूसरे प्रहर की पिछली घटी से लेकर तीसरे प्रहर की पहली घटी तक का समय, नेपाल देश का कम्बल एवं कुश का तृण होता है जो श्राद्ध कर्म में उपयोग की जाने वाली वस्तुओं का नाम है । यहाँ पर समय से, नेपाली कम्बल से तथा कुश से तात्पर्य है । उँगलियों को फैला कर कोहुनी तक का परिमाण अरत्नि कहा जाता है तथा अरत्निमात्र परिमाण मुट्ठी बाँध कर कोहुनी तक के परिमाण को कहते हैं ।

पितरों के श्राद्धस्थल में तीन गड्ढों का निर्माण करना चाहिए, जो परिमाण में रत्निमात्र लम्बे और चाँदी से विभूषित हों । इसके अतिरिक्त एक बित्ते परिमाण के खदिर के दण्ड भी होने चाहिए जिनके चारों ओर चार अंगुल मान के वेष्ठन बने हों । पूर्व और दक्षिण के मुख भाग की ओर से पृथ्वी पर रखे गये, छिद्ररहित, उन दण्डों को परमपवित्र जल से नहलाये । बकरी के अथवा गाय के दूध अथवा जल से उसको पुनः शुद्ध करे, इस प्रकार विधिपूर्वक तर्पण करने से सार्वकालिक तृप्ति होती है ॥ ९-११ ॥

इस प्रकार विधिपूर्वक श्राद्धकर्म का अनुष्ठान करनेवाला प्राणी ऐहिक-पारलौकिक विभूतियों से सुसमृद्ध तथा सर्व-कर्म समन्वित होता है । इसी प्रकार त्रिषवण स्नान करके जो विधिपूर्वक मंत्रादि से भलीभाँति सर्वदा पितरों की अर्चना करता है, उसे अश्वमेध यज्ञ का फल प्राप्त होता है ॥ १२ ॥

अमावस्या तिथि को पृथ्वीतल पर चार अंगुल के गड्ढे में श्राद्धोपयोगी वस्तुओं की स्थापना करनी चाहिए । ये त्रिःसप्तयज्ञ के नाम से विख्यात हैं, इन्हीं पर त्रैलोक्य की स्थिति है । जो व्यक्ति इसका अनुष्ठान करता है, उसको पुष्टि, ऐश्वर्य, दीर्घायु, संतति, प्रचुर लक्ष्मी तथा मोक्ष की क्रमशः प्राप्ति होती है । ब्राह्मणों से सत्कारपूर्वक

देवताभ्यः पितृभ्यश्च महायोगिभ्य एव च । नमः स्वधायै स्वाहायै नित्यमेव भवन्त्युत ॥ १६ ॥
आद्यावसाने श्राद्धस्य त्रिरावर्त्तं जपेत्सदा । पिण्डनिर्वपणे चैव जपेदेतत्समाहितः ॥
॥ १७ ॥
पितरः क्षिप्रमायान्ति राक्षसाः प्रद्रवन्ति च
पितृंस्तत् त्रिषु लोकेषु मन्त्रोऽयं तारयत्युत । पठ्यमानः सदा श्राद्धे नियतं ब्रह्मवादिभिः ॥ १८ ॥
राज्यकामो जपेदेनं सदा मन्त्रमतन्द्रितः । वीर्यशौचार्थसत्त्वं च श्रीरायुर्बलवर्धनम् ॥ १९ ॥
प्रीयन्ते पितरो येन जप्येन नियमेन च । सप्तार्चिषं प्रवक्ष्यामि सर्वकामप्रदं शुभम् ॥ २० ॥
अमूर्तानां समूर्तानां पितृणां दीप्ततेजसाम् । नमस्यामि सदा तेभ्यो ध्यानिभ्यो योगचक्षुषः ॥ २१ ॥
इन्द्रादीनां जनयितारो भृगुमारीचयोस्तथा । सप्तर्षीणां पितृणां च तान्नमस्यामि कामदान् ॥ २२ ॥
मन्वादीनां सुरेशानां सूर्याचन्द्रमसोस्तथा । तान्नमस्कृत्य सर्वान्वै पितृन्कुशलदायकान् ॥ २३ ॥
नक्षत्राणां चरादीनां पितृनथ पितामहान् । द्यावापृथिव्योश्च तथा नमस्यामि कृताञ्जलिः ॥ २४ ॥
देवर्षीणां जनयितृंश्च सर्वलोकनमस्कृतान् । अभयस्य सदा दातृन्नमस्येऽहं कृताञ्जलिः ॥ २५ ॥
प्रजापतेः कश्यपाय सोमाय वरुणाय च । योगयोगेश्वरेभ्यश्च नमस्यामि कृताञ्जलिः ॥ २६ ॥
पितृगणेभ्यः सप्तभ्यो नमो लोकेषु सप्तसु । स्वयंभुवे नमश्चैव ब्रह्मणे योगचक्षुषे ॥ २७ ॥

---

पूजित यह एक मंत्र समस्त पापों को दूर करनेवाला, परमपवित्र तथा अश्वमेध यज्ञ की फलप्राप्ति करानेवाला है, इसको बतला रहा हूँ, इस मंत्र की रचना स्वयं ब्रह्मा ने की थी । यह अमृत मंत्र है ॥ १३-१५ ॥

'देवाताभ्यः पितृभ्यश्च महायोगिभ्य एव च । नमः स्वधायै स्वाहायै नित्यमेव भवन्त्युत ॥' अर्थात् समस्त देवताओं, पितरों, महायोगियों, स्वधा एवं स्वाहा—सबको हम नमस्कार करते हैं । ये सब नित्य (शाश्वत) फल प्रदान करनेवाले हैं । सर्वदा श्राद्ध के प्रारम्भ, अवसान तथा पिण्डदान के समय इस मंत्र का समाहित (सावधान) चित्त होकर तीन बार पाठ करना चाहिए । इससे पितरगण शीघ्र ही वहाँ आ जाते हैं और राक्षसगण वहाँ से पलायन कर जाते हैं ॥ १६-१७ ॥

ब्राह्मणों द्वारा श्राद्ध के अवसर पर पढ़े जाने पर यह मन्त्र तीनों लोकों में पितरों का उद्धार करता है । राज्यप्राप्ति के अभिलाषी को इस मन्त्र का आलस्यरहित होकर सर्वदा पाठ करना चाहिए । यह वीर्य, पवित्रता, धन, सात्त्विक बल, लक्ष्मी, दीर्घायु एवं बल आदि को बढ़ानेवाला मन्त्र है । जिसके नियमपूर्वक जप करने से पितरगण प्रसन्न हो जाते हैं । ऐसे सभी मनोरथों को पूर्ण करनेवाले, शुभ फलदायी सप्तार्चिष नामक मन्त्र (स्तोत्र) को बतला रहा हूँ ॥ १८-२० ॥

अमूर्त, समूर्त, परमतेजस्वी, योगनेत्र वाले ध्यानपरायण पितरों को मैं सर्वदा नमस्कार करता हूँ, इन्द्र आदि देवगण, भृगु-कश्यप आदि ऋषियों के जनक, पितरों एवं सप्तर्षियों को मैं नमस्कार करता हूँ, जो सभी मनोरथों के पूर्ण करनेवाले हैं । मनु आदि सुरेशों एवं सूर्य, चन्द्रमा को मंगल प्रदान करनेवाले समस्त पितरों को नमस्कार करके नक्षत्रों, समस्त चराचर पदार्थों एवं आकाश तथा पृथ्वी के जनक पितामह पितरों को कृताञ्जलि होकर नमस्कार करता हूँ । सम्पूर्ण लोकों के नमस्करणीय देवताओं तथा ऋषियों के जनयिता, सर्वदा अभय प्रदान करनेवाले पितरों को हाथ जोड़कर नमस्कार करता हूँ । प्रजापति, कश्यप, चन्द्रमा, वरुण तथा योगयोगेश्वर पितरों

एतदुक्तं ससप्तर्षिब्रह्मर्षिगणपूजितम् । पवित्रं परमं ह्येतच्छ्रीमद्रक्षोविनाशनम् ॥ २८ ॥
अनेन विधिना युक्तस्त्रीन्वरान् लभते नरः । अन्नमायुः सुतांश्चैव ददते पितरो भुवि ॥ २९ ॥
भक्त्या परमया युक्तः श्रद्दधानो जितेन्द्रियः । सप्तार्चिषं जपेद्यस्तु नित्यमेव समाहितः ॥
सप्तद्वीपसमुद्रायां पृथिव्यामेकराड्भवेत् ॥ ३० ॥
यत्किंचित्पच्यते गेहे भक्ष्यं वा भोज्यमेव च । अनिवेद्य न भोक्तव्यं तस्मिन्नायतने सदा ॥ ३१ ॥
क्रमशः कीर्त्तयिष्यामि बलिपात्राण्यतः परम् । येषु यच्च फलं प्रोक्तं तन्मे निगदतः शृणु ॥ ३२ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे श्राद्धकल्पो नाम
द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

* * *

---

को हाथ जोड़कर नमस्कार करता हूँ । सातों लोकों में निवास करनेवाले पितरों के सातों गणों को, योगनेत्र स्वयंभू भगवान् ब्रह्मा को हमारा नमस्कार है ।'

सातों ऋषियों एवं ब्रह्मर्षियों द्वारा पूजित परम पवित्र श्रीसम्पन्न, राक्षसों के विनाशक इस स्तोत्र को मैंने आप लोगों से कह दिया ॥ २१-२८ ॥

उपर्युक्त विधि से श्राद्ध करने वाले पृथ्वीतल पर निवास करने वाले व्यक्ति को पितरगण अन्न, दीर्घायु एवं पुत्र—इन तीन वरदानों को प्रदान करते हैं । जो व्यक्ति परमभक्ति एवं श्राद्ध समेत जितेन्द्रिय एवं समाहित चित्त होकर इस सप्तार्चिष नामक स्तोत्र का नित्य पाठ करता है, वह सातों द्वीपों एवं समुद्रों समेत पृथ्वीमण्डल का एकच्छत्र राजा होता है । अपने गृह में मनुष्य भक्ष्य भोज्य जो कुछ भी पदार्थ पकाता है, उसे पितरों को बिना निवेदित किये कभी नहीं खाना चाहिए । अब इसके उपरान्त मैं बलि कर्म के उपयोगी पात्रों के विषय में वर्णन करूंगा । जिन-जिन पात्रों में बलिकर्म करने से मनुष्य को जैसे फलों की प्राप्ति होती है, उन्हें कहता हूँ, आप सभी श्रवण कीजिए ॥ २९-३२ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में श्राद्धकल्प नामक बारहवें अध्याय (चौहत्तरवें अध्याय) की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १२ ॥**

* * *

# अथ त्रयोदशोऽध्यायः

## श्राद्धकल्पः

बृहस्पतिरुवाच

पालाशं ब्रह्मवर्चस्यमश्वत्थे राज्यभावना । सर्वभूताधिपत्यं च प्लक्षे नित्यमुदाहृतम् ॥ १ ॥
पुष्टिकामं च न्यग्रोधं बुद्धिं प्रज्ञां धृतिं स्मृतिम् । रक्षोघ्नं च यशस्यं च काश्मर्यं पात्रमुच्यते ॥ २ ॥
सौभाग्यमुत्तमं लोके मधुके समुदाहृतम् । फल्गुपात्रे च कुर्वाणः सर्वान्कामानवाप्नुयात् ॥ ३ ॥
परा द्युतिरथो कर्त्तुः प्राकाश्यं च विशेषतः । बिल्वे लक्ष्मीस्तथा मेधा नित्यमायुष्यमेव च ॥ ४ ॥
क्षेत्रारामतडागेषु सर्वसस्येषु चैव हि । वर्षेदजस्रं पर्जन्यो वेणुपात्रेषु कुर्व्वतः ॥ ५ ॥
एतेष्वेव सुपात्रेषु ये चैवाग्रयणं ददुः । सकृदप्यत्र यज्ञानां सर्वेषां फलमुच्यते ॥ ६ ॥
पितृभ्यो यस्तु माल्यानि सुगन्धीनि च सर्वशः । सदा दद्याच्छ्रिया युक्तः स विभाति दिवाकरः ॥ ७ ॥

---

# तेरहवाँ अध्याय
# (पचहत्तरवाँ अध्याय)

## श्राद्धकल्प

बृहस्पति ने कहा—पलाश के पत्तों से बने हुए पात्र में बलिकर्म करने से ब्रह्मवर्चस की प्राप्ति होती है। अश्वत्थ (पीपल) के पत्तों से बने हुए पात्र से श्राद्ध कर्म करने से राज्य की प्राप्ति होती है । इसी प्रकार प्लक्ष (पाकड़) के पत्तों से बने पात्र से श्राद्ध करने पर सभी जीवों का नित्य आधिपत्य प्राप्त होता है । पुष्टि, बुद्धि, ज्ञान, धैर्य एवं स्मरणशक्ति की कामना से बरगद के पत्तों के पात्र में बलिकर्म करना चाहिए । काश्मर्य (खम्भारी) के पत्तों से बने हुए पात्र से श्राद्ध कर्म राक्षसों का विनाश एवं यशोवर्द्धन कराता है । मधूक (महुए) के पत्तों से निर्मित पात्र में कृत बलिकर्म इस लोक में उत्तम सौभाग्य प्रदान करता है । 'फल्गु' (कठूमर) के पत्तों से बने हुए पात्र में श्राद्ध करने से सभी मनोरथ सफल होते हैं, एवं परमकान्ति तथा प्रकाश की प्राप्ति होती है । बिल्व के पात्र में श्राद्धकर्म करने से नित्य लक्ष्मी, धारणाशक्ति तथा दीर्घायु की प्राप्ति होती है ॥ १-४ ॥

वेणु (वेणु) के पात्र में श्राद्ध करनेवाले के खेत बगीचे और जलाशयों में मेघ नित्य वृष्टि करते हैं । ऊपर वर्णित इन पात्रों में जो लोग श्राद्ध के अवसर पर पितरों को एक बार भी बलि देते हैं वे सम्पूर्ण यज्ञों का फल प्राप्त करते हैं । जो व्यक्ति पितरों को भक्तिपूर्वक सुन्दर पुष्प, माला, सुगन्धित द्रव्य आदि नित्य देता है वह श्रीसम्पन्न होकर सूर्य के समान तेजस्वी होकर शोभा पाता है ॥ ५-७ ॥

गुग्गुलादींस्तथा धूपान् पितृभ्यो यः प्रयच्छति । संयुक्तान्मधुसर्पिर्भ्यां सोऽश्वमेधफलं लभेत् ॥ ८ ॥
धूपं गन्धगुणोपेतं कान्तं पितृपरायणम् । लभते स्त्रीष्वपत्यानि इह चामुत्र चोभयोः ॥
दद्यादेव पितृभ्यस्तु नित्यमेव ह्यतन्द्रितः ॥ ९ ॥
दीपं पितृभ्यः प्रयतः सदा यस्तु प्रयच्छति । स लोकेऽप्रतिमं चक्षुः सदा च लभते शुभम् ॥ १० ॥
तेजसा यशसा चैव कान्त्या चैव बलेन च । भुवि प्रकाशो भवति भ्राजते च त्रिविष्टपे ॥
अप्सरोभिः परिवृतो विमानाग्रे स मोदते ॥ ११ ॥
गन्धान् पुष्पाणि धूपांश्च दद्यादाज्याहुतीश्च वै । फलमूलनमस्कारैः पितृणां प्रयतः शुचिः ॥
पूर्वं कृत्वा द्विजान्पश्चात्पूजयेदन्नसम्पदा ॥ १२ ॥
श्राद्धकाले तु सततं वायुभूताः पितामहाः । आविशन्ति द्विजान्दृष्ट्वा तस्मादेतद्ब्रवीमि ते ॥ १३ ॥
वस्त्रैरन्नैः प्रदानैस्तैर्भक्ष्यपेयैस्तथैव च । गोभिरश्वैस्तथा ग्रामैः पूजयित्वा द्विजोत्तमान् ॥ १४ ॥
भवन्ति पितरः प्रीताः पूजितेषु द्विजातिषु । तस्मादन्नेन विधिवत् पूजयेद्द्विजसत्तमान् ॥ १५ ॥
सव्योत्तराभ्यां पाणिभ्यां कुर्यादुल्लेखनं द्विजः। प्रोक्षणं च तथा कुर्याच्छ्राद्धकर्मण्यतन्द्रितः ॥ १६ ॥
दर्भान्पिण्डांस्तथा भक्ष्यान्पुष्पाणि विविधानि च । गन्धदानमलंकारमेकैकं निर्वपेद्बुधः ॥ १७ ॥
पोषयित्वा जनं सम्यग्वैश्वः स्यादुत्तरो द्विजः । अभ्यङ्गदर्भपिञ्जालैस्त्रिभिः कुर्याद्यथाविधि ॥ १८ ॥

---

गुग्गुल आदि धूप द्रव्यों को मधु और घृत के समेत जो पितरों के उद्देश्य से समर्पित करता है, वह अश्वमेध यज्ञ का फल प्राप्त करता है । पितरों के उद्देश्य से जो मनोहर सुगंधियुक्त धूप दान करता है वह अपनी स्त्री से इस लोक तथा परलोक में उत्तम सन्तान प्राप्त करता है । अत: बिना आलस्य किये नित्य पितरों को धूपदान करना चाहिए । जो व्यक्ति प्रयत्नपूर्वक सर्वदा पितरों के उद्देश्य से दीपदान करता है, वह लोक में परम सुन्दर अनुपम नेत्र प्राप्त करता है ॥ ८-१० ॥

वह अपने तेज, यश, कान्ति तथा बल से पृथ्वीतल में विख्यात होता है और अन्तकाल में स्वर्ग में शोभायमान् होता है । वहाँ पर अप्सराओं से घिरा हुआ विमान पर अवस्थित हो आनन्द का अनुभव करता है । जितेन्द्रिय एवं पवित्र होकर पितरों को गन्ध, पुष्प, धूप, घृत, आहुति, फल, मूल एवं नमस्कार अर्पित करना चाहिए । सर्वप्रथम पितरों को तृप्त करके तत्पश्चात् अपनी शक्ति के अनुसार अन्न व सम्पत्ति से ब्राह्मणों की पूजा करनी चाहिए । सर्वदा श्राद्ध के अवसर पर पितामहगण (पितृगण) वायुरूप धारण कर ब्राह्मणों को देखकर, उन्हीं में आविष्ट हो जाते हैं—इसीलिए मैं तत्पश्चात् उनके भोजन कराने की बात कह रहा हूँ । वस्त्र, अन्न, विशेष दान, भक्ष्य, पेय, गौ, अश्व तथा ग्रामादि का दान देकर उत्तम ब्राह्मणों की पूजा करनी चाहिए । द्विजों के सत्कृत होने पर पितरगण प्रसन्न होते हैं । अत: अन्न द्वारा ब्राह्मणों की विधिवत् पूजा करनी चाहिए ॥ ११-१५ ॥

विद्वान् ब्राह्मण सर्वप्रथम श्राद्धकर्म में बिना आलस्य के बायें और दाहिने हाथों से उल्लेख करे और उसी प्रकार प्रोक्षण अर्थात् सिंचन करे । तदुपरान्त कुश, पिण्ड, विविध प्रकार के खाने योग्य पदार्थ, पुष्प, गन्धदान, अलंकार आदि वस्तुओं में से एक-एक का निर्वपन करे । श्राद्धकर्म में ब्राह्मण को चाहिए कि उपस्थित ब्राह्मणों को सन्तुष्ट करके वैश्वदेव कर्म के उपरान्त अभ्यङ्ग (तैलमर्दन), कुश एवं स्वर्ण (पिञ्जाल)—इन तीनों से विधिवत्

अपसव्यं पितृभ्यश्च दद्यादन्नमनुत्तमम् । तानुच्चार्याथ सर्वेषां वस्त्रार्थं सूत्रमेव च ॥ १९ ॥
खण्डनं पेषणं चैव तथैवोल्लेखनं तथा । सकृदेव हि देवानां पितॄणां त्रिभिरुच्यते ॥ २० ॥
एकं पवित्रं हस्तेन पितॄन्सर्वान्सकृत्सकृत् । चैलमन्त्रेण पिण्डेभ्यो दत्त्वा दर्शनजं हितम् ॥ २१ ॥
सदा सर्पिस्तिलैर्युक्तांस्त्रीन् पिण्डान् निर्वपेद् भुवि । जानुं कृत्वा तथा सव्यं भूमौ पितृपरायणः ॥ २२ ॥
पितॄन् पितामहांश्चैव तथैव प्रपितामहान् । आहूय च पितॄन् प्राञ्चान् पितृतीर्थेन यत्नतः ॥
पिण्डान्परिक्षिपेत्सम्यगपसव्यमतन्द्रितः ॥ २३ ॥
अन्नेनाद्भिश्च पुष्पैश्च भक्ष्यैश्चैव पृथग्विधैः । पृथग् मातामहानां तु केचिदिच्छन्ति मानवाः ॥ २४ ॥
त्रीन् पिण्डानानुपूर्व्येण साङ्गुष्ठान्पुष्टिवर्धनान् । जान्वन्तराभ्यां यत्नेन पिण्डान् दद्याद्यथाक्रमम् ॥ २५ ॥
सव्योत्तराभ्यां पाणिभ्यां धर्मे मन्त्रे च पर्ययः । नमो वः पितरः सूक्ष्मैः सदा ह्येवमतन्द्रितः ॥ २६ ॥
दक्षिणस्यां तु पाणिभ्यां प्रथमं पिण्डमुत्सृजेत् । नमो वः पितरः सौम्याः पठन्नित्यमतन्द्रितः ॥ २७ ॥
सव्योत्तराभ्यां पाणिभ्यां धर्मे सर्वमतन्द्रितः । उलूखलस्य लेखायामुदपात्राच्च सेवनम् ॥ २८ ॥
क्षौमसूत्रं नवं दद्याच्छोणं कार्पासिकं तथा । पत्रोर्णं पितृसूत्रं च कौशेयं परिवर्जयेत् ॥ २९ ॥
वर्जयेत्तद्दशां यज्ञे यदप्यहतवस्त्रजाम् । न प्रीणन्ति तथैतानि दातुराप्यायतो भवेत् ॥ ३० ॥
श्रेष्ठमाहुस्त्रिककुदमञ्जनं नित्यमेव च । कृष्णेभ्यश्च तिलेभ्यश्च यत्तैलं परिरक्षितम् ॥ ३१ ॥

---

क्रियाएँ सम्पन्न करे । तत्पश्चात् अपसव्य होकर पितरों के उद्देश्य से उत्तम अन्न समर्पित करे । उन सबों का नाम उच्चारण करके वस्त्र के लिए सूत्रदान करे । देवताओं के लिए खण्डन, पेषण और उल्लेखन—इनका एक बार का विधान है, और पितरों के लिए तीन बार कहा गया है । हाथ में एक पवित्री लेकर प्रत्येक पितरों को अलग से वस्त्रदान के मन्त्र द्वारा पिण्डों के ऊपर (सूत्र) देकर दर्शन करने का कल्याण प्राप्त किया जाता है ॥ १६-२१ ॥

सभी श्राद्धकर्मों में घृत, तिलयुक्त पिण्डों का निर्वपन भूमि पर करना, यत्नपूर्वक पितरों के जल से पिता, पितामह, प्रपितामह एवं पुराने पितरों का आवाहन कर पिण्डों को नीचे रखे । कुछ लोग अन्न, जल, पुष्प, भिन्न भिन्न प्रकार के भक्ष्य पदार्थों से मातामह (नाना आदि मातृपक्ष के पितर) आदि के लिए पिण्डदान का अलग विधान मानते हैं । क्रमशः अँगूठे समेत पुष्टिवृद्धि करनेवाले तीन पिण्डों को, घुटने को पृथ्वी पर टेककर 'नमो वः पितरः सूक्ष्मैः' ऐसा मन्त्र उच्चारण करके बायें हाथ से प्रदान करे । सर्वदा इसी प्रकार सावधान चित्त होकर यह कर्म करना चाहिए । तदनन्तर सावधान होकर 'नमो वः पितरः सौम्याः' ऐसा मन्त्रोच्चारण करते हुए दक्षिण दिशा में प्रथम पिण्डदान करना चाहिए ॥ २२-२७ ॥

तदुपरान्त बायें, दाहिने हाथों से बिना आलस्य किये उलूखल में परिष्कृत तन्दुल (चावल), जलपात्र से जल, नवीन क्षौम सूत्र, कपास का सूत, शोणसूत्र (लाल रंग का सूत?) पितरों के उद्देश्य से दान करे । पितरों को ऊन, पत्ते या रेशम का सूत नहीं समर्पित करना चाहिए । इसी प्रकार पितरों के यज्ञ में वस्त्र के टुकड़े को भी वर्जित रखना चाहिए भले ही वह नवीन वस्त्र का क्यों न हो । ये उपर्युक्त निषिद्ध वस्तुएँ पितरों को प्रसन्न नहीं करतीं, अतः इन वस्तुओं को समर्पित करने वाले भी सन्तुष्ट नहीं होते । पितृकार्य में त्रिककुद एवं अञ्जन को श्रेष्ठ कहा गया है । इसी प्रकार काले तिल का तेल भी प्रशस्त होता है ॥ २८-३१ ॥

चन्दनागुरुणी चोभे तमालोशीरपद्मकम् । धूपं च गुग्गुलश्रेष्ठं तुरुष्कं धूपमेव च ॥ ३२ ॥
शुक्लाः सुमनसः श्रेष्ठास्तथा पद्मोत्पलानि च । गन्धवन्त्युपपन्नानि यानि चान्यानि कृत्स्नशः ॥ ३३ ॥
जवासुमनसो भण्डीरूपकामकुरण्डकाः । पुष्पाणि वर्जनीयानि श्राद्धकर्मणि नित्यशः ॥ ३४ ॥
यानि गन्धादपेतानि उपगन्धीनि यानि च । वर्जनीयानि पुष्पाणि भूतिमन्विच्छता तदा ॥ ३५ ॥
द्विजातयस्तथाऽन्विष्टा नियताः स्युरुदङ्मुखाः । पूजयेद्यजमानस्तु विधिवद्दक्षिणामुखः ॥ ३६ ॥
तेषामभिमुखो दद्यादर्भान्पिण्डांश्च यत्नतः । अनेन विधिना साक्षादर्चयेत् स्वान् पितामहान् ॥ ३७ ॥
हरिता वै सपिञ्जल्याः पुष्पस्निग्धाः समाहिताः । रत्निमात्रप्रदानेन पितृतीर्थेन संस्थिताः ॥ ३८ ॥
उपमूले तथा नीलाः प्रस्तराद्यकुलोद्यमाः । तथा श्यामाकनीवारा दुर्वाराः समुदाहृताः ॥ ३९ ॥
पूर्वं कीर्त्तितवाञ्छ्रेष्ठो बभूवाथ प्रजापतिः । तस्य वाला निपतिता भूमौ चाकाशमार्गतः ॥ ४० ॥
तस्मान्मेध्याः सदाकाशाः श्राद्धकर्मणि पूजिताः । पिण्डनिर्वपणं तेषु कर्त्तव्यं भूतिमिच्छता॥ ४१ ॥
प्रजापुष्टिर्द्युतिः कीर्त्तिः प्रजाकान्तिसमन्विता । भवन्ति रुचिरा नित्यं विपाप्मानोऽथवर्जिताः ॥ ४२ ॥
सकृदेवास्तरेद्दर्भान् पिण्डार्थं दक्षिणामुखः । प्राग्दक्षिणाग्रनियतो विधिं चाप्यनुवक्ष्यति ॥ ४३ ॥
न दीनोवापि वा क्रुद्धो न चैवान्यमना नरः । एकाग्रमाधाय मनः श्राद्धं कुर्यात्सदा बुधः ॥ ४४ ॥

---

चन्दन, अगुरु (अगर), तमाल, उशीर, पद्मक (पद्माख), धूप, गुग्गुल, श्रेष्ठ तुरुष्क (लोहबान) का धूप, श्वेत पुष्प—ये सब वस्तुएँ पितृकार्य में श्रेष्ठ कही गई हैं । पद्म, उत्पल एवं अन्य जितनी सुगन्धित वस्तुएँ हैं—वे सब भी शुभ होती हैं । जपा, भण्डीर, रूपकाम एवं कुरण्डक के फूल को श्राद्धकर्म में सदा वर्जित रखना चाहिए । कल्याण की कामना करने वाले व्यक्ति को, निर्गन्ध या अति तीव्र गन्धवाले पुष्प श्राद्धकर्म में वर्जित हैं । श्राद्धकर्म में यजमान को दक्षिणाभिमुख होकर विधिपूर्वक आमन्त्रित उत्तराभिमुख बैठे हुए जितेन्द्रिय ब्राह्मणों की पूजा करनी चाहिए ॥ ३२-३६ ॥

तदनन्तर उनके समक्ष यत्नपूर्वक पिण्ड एवं कुशा समर्पित करे और इस विधि से अपने पितामहों का पूजन करे । स्निग्ध पुष्पों से संयुक्त हरी पिञ्जलियाँ वहाँ रखे । पितरों के तीर्थ से संयुक्त करके उसका रत्निमात्र दान देने से पितर संतुष्टि प्राप्त करते हैं । मूल के समीप में नीले वर्ण वाली, कंकड़-पत्थर आदि के टुकड़ों से रहित साँवाँ और नीवार भी पितृकार्य के लिए दुष्प्राप्य कही गयी हैं । पूर्वकाल में इसके सम्बन्ध में यह कथा इस प्रकार कही जाती है । प्रजापति के केश आकाशमार्ग से पृथ्वी पर गिरे वे काश (कुश की तरह श्वेत पुष्प वाला एक तृण) के रूप में परिणत हुए । यही कारण है कि श्राद्धादि कार्यों में काश सर्वदा परम पवित्र मानी जाती है । विभव की इच्छा वाले व्यक्ति को उन पर पिण्डदान करना चाहिए ॥ ३९-४१ ॥

पिण्डदान करने से प्रजा (सन्तति) की पुष्टि, शरीर की कान्ति, यश, बुद्धि, शोभा इत्यादि में वृद्धि होती है । पापरहित होने से शरीर अत्यन्त मनोहारी हो जाता है । श्राद्धकर्म में दक्षिणाभिमुख होकर केवल एक बार पिण्डदान के लिए कुशों को पृथ्वी पर बिछाना चाहिए । पूर्व दक्षिण की ओर अग्रभाग करके आगे बताई गई विधि से श्राद्ध सम्पन्न करे । बुद्धिमान् पुरुष को कभी भी दीन, क्रोधित अथवा अनमयस्क होकर श्राद्ध नहीं करना चाहिए, अपितु सर्वदा एकाग्रचित होकर ही श्राद्ध कर्म करना चाहिए ॥ ४२-४४ ॥

निहन्मि सर्वं यदमेध्यवद्भवेद्धताश्च सर्वे सुरदानवा मया ॥
रक्षांसि यक्षाश्च पिशाचसङ्घा इवा मया यातुधानाश्च सर्वे ॥ ४५ ॥
एवं पित्रे दृष्टमन्त्रं हि यस्य तस्यासुरा वर्जयन्तीह सर्वे ॥
यस्मिन्देशे पठ्यते एष मन्त्रस्तं वै देशं राक्षसा वर्जयन्ति ॥ ४६ ॥
अनेन विधिना नित्यं श्राद्धं कुर्यादद्विजः सदा । मनसा काङ्क्षितं यद्यत्तत्तद्द्युः पितामहाः ॥ ४७ ॥
पितरो हृष्टमनसो रक्षांसि विमनांसि च । भवन्त्येव कृते श्राद्धे नित्यमेव प्रयत्नतः ॥ ४८ ॥
शूद्राः श्राद्धे क्षीरचाशुबल्वजास्तरवस्तथा । वारणाश्च लवाश्चैव लववर्षाश्च नित्यशः ॥
एवमादीन्यथान्यानि तृणानि परिवर्जयेत् ॥ ४९ ॥
अञ्जनाभ्यञ्जनागन्धामानुप्रलयनं तथा । काशैः पुनर्भवैः कार्यं सर्वमेव फलं भवेत् ॥ ५० ॥
काशाः पुनर्भवा ये च बर्हणा उपबर्हणाः । अथ ते पितरो देवा देवाश्च पितरः पुनः ॥ ५१ ॥
पुष्पगन्धादिधूपानामेष मन्त्र उदाहृतः । आहृत्य दक्षिणायां तु होमार्थे विप्रयत्नतः ॥ ५२ ॥
सोमाय वै पितृमते स्वधा अङ्गिरसे नमः । अस्वर्ग्यं लौकिकं वाऽपि जुहुयात्कर्मसिद्धये ॥ ५३ ॥
अन्तराधाय समिधं तथा होमो विधीयते । समाहितेन मनसा प्रयताग्निः प्रयत्नतः ॥ ५४ ॥

---

(व्यक्ति को मन में ऐसी भावना कर लेनी चाहिए कि) जो कुछ भी अपवित्र या अनियमित वस्तुएँ हैं, मैं उन सबको हटा रहा हूँ। सभी विघ्न डालने वाले असुर एवं दानवों को भी मैंने मार दिया है। सभी राक्षस, यक्ष, पिशाच एवं यातुधानों के समूह मेरे द्वारा मारे जा चुके हैं। इस प्रकार की विधि से जो व्यक्ति पितृकार्य में अन्न का दान करता है उसके श्राद्धकर्म में राक्षसगण वर्जित हो जाते हैं, किं वा जिस देश में यह मन्त्र पढ़ा जाता है, उस देश को राक्षसगण छोड़ देते हैं ॥ ४५-४६ ॥

ब्राह्मण को सदैव इसी विधि से श्राद्धकर्म सम्पन्न करना चाहिए। इस प्रकार श्राद्ध करने से जो कुछ भी मनोगत अभिलाषाएँ होती हैं वे सब पितामहगण पूर्ण करते हैं। ऐसी विधियों से श्राद्धकर्म सम्पन्न करने से पितरगण हृदय से प्रसन्नता प्राप्त करते हैं और राक्षस लोग निरादृत और बहिष्कृत होते हैं। अतः नित्य प्रयत्नपूर्वक उपर्युक्त विधि से श्राद्धकर्म किया जाना चाहिए। श्राद्धकर्म में शूद्र, क्षीरचाशु, बल्वज तरु, वारण, लव एवं लववर्ष—इनका तथा अन्य तृणों का त्याग करना चाहिए। अञ्जन, अभ्यञ्जन, गन्ध, अनुप्रलयन भी वर्जित हैं। पुनः उत्पन्न हुए काशों से सभी कार्यों को सम्पन्न करना चाहिए जिससे समस्त फलों की प्राप्ति होती है ॥ ४७-५० ॥

पुनः उत्पन्न होनेवाले काश तृण, बर्हण और उपबर्हण भी उसी प्रकार श्राद्धकर्म में उपयोगी हैं। 'अथ ते पितरो देवा देवाश्च पितरः पुनः' अर्थात् पितरगण देवस्वरूप हैं, और पुनः देवगण ही पितरस्वरूप हैं। यह पुष्प एवं सुगंधित द्रव्य धूपदान के समय के लिए कहा गया है। हवन सामग्री को दक्षिणदिशा में खींचकर यत्नपूर्वक अस्वर्ग्य अथवा लौकिक विधियों से कर्मसिद्धि के लिए 'सोमाय वै पितृमते स्वधा अङ्गिरसे नमः' मन्त्र से हवन करना चाहिए। मन्त्र का अर्थ—पितृमान सोम अङ्गिरा को नमस्कार है, स्वधा है ॥ ५१-५३ ॥

समिधा को अन्दर रखकर हवन करने का विधान है। अग्नि की उपासना करने वाले यजमान को प्रयत्नपूर्वक समाहित चित्त होकर मनोयोग से 'अग्नये कव्यवाहाय स्वधा अङ्गिरसे नमः' मन्त्र से हवन करना

**अग्नये कव्यवाहाय स्वधा अङ्गिरसे नमः । यमाय चैवाङ्गिरसे स्वधा नम इति ब्रुवन् ॥ ५५ ॥**
**इत्येते वै होममन्त्रा मन्त्राणामनुपूर्व्वशः । दक्षिणातोऽग्नये नित्यं सोमायान्तरतस्तथा ॥ ५६ ॥**
**एतयोरन्तरं नित्यं जुहुयाद्वै विवस्वते । उपचारं स्वधाकारं तथैवोल्लेखनं च यत् ॥ ५७ ॥**
**होमजप्ये नमस्कारः प्रोक्षणं च विशेषतः । अञ्जनाभ्यञ्जने चैव पिण्डसंवपनं तथा ॥ ५८ ॥**
**अश्वमेधफलेनैव तत्स्मृतं मन्त्रपूर्वकम् । क्रियाः सर्वा यथोद्दिष्टाः प्रयत्नेन समाचरेत् ॥ ५९॥**
**बहुहव्यत्वमेवाग्नौ सुसमिद्धे विशेषतः । विधूमे लेलिहाने च होतव्यं कर्मसिद्धये ॥ ६० ॥**
**अप्रबुद्धे सधूमे च जुहुयाद्यो हुताशने । यजमानो भवेदन्धः सोऽपुत्र इति नः श्रुतम् ॥ ६१ ॥**
**अल्पेन्धनो या रूक्षो वा विस्फुलिङ्गश्च सर्वशः। ज्वाला धूमोपसव्यश्च स तु वह्निर्न सिद्धये॥ ६२ ॥**
**दुर्गन्धश्चैव नीलश्च कृष्णश्चैव विशेषतः । भूमिं विगाहते यत्र तत्र विद्यात्पराभवम् ॥ ६३ ॥**
**अर्चिष्मान् पिण्डितशिखः सर्पिःकाञ्चनसंभवः। स्निग्धः प्रदक्षिणश्चैव वह्निःस्यात्कार्यसिद्धये॥ ६४ ॥**
**नरनारीगणेभ्यश्च पूजां प्राप्नोति शाश्वतीम् । अक्षयाः पूजितास्तेन भवन्ति पितरोऽव्ययाः ॥ ६५ ॥**
**स्थाल्युदुम्बरपात्राणि फलानि समिधस्तथा । श्राद्धे चातिपवित्राणि मेध्यानीति विशेषतः ॥ ६६ ॥**
**पवित्रं वा द्विजश्रेष्ठ शुद्धये जन्मकर्मसु । पात्रेषु फलमुद्दिष्टं यन्मया श्राद्धकर्मणि ॥ ६७ ॥**
**तदेव कृत्स्नं विज्ञेयं समित्सु च यथाक्रमम् । कृत्वा समाहितं चित्तमग्नये वै करोम्यहम् ॥ ६८ ॥**
**अनुज्ञातः कुरुष्वेति तथैव द्विजसत्तमैः । पत्नीमादाय पुत्रांश्च जुहुयाद्धव्यवाहनम् ॥ ६९ ॥**

---

चाहिए। मन्त्र का अर्थ—पितरों के उद्देश्य से दी जाने वाली वस्तुओं को उन तक ले जाने वाले कव्यवाह अङ्गिरा को नमस्कार है, स्वधा है । ये मन्त्र हवन करने के लिए हैं । इन मन्त्रों के क्रम से नित्य दक्षिण दिशा से अग्नि के उद्देश्य से, तदनन्तर सोम के उद्देश्य से तथा इनके अनन्तर विवस्वान् (यम) के उद्देश्य से 'यमाय चैवाङ्गिरसे स्वधा नमः' मन्त्र द्वारा हवन करना चाहिए । मन्त्र का अर्थ—यम अङ्गिरा को नमस्कार है, स्वधा है । उपचार, स्वधाकार, उल्लेखन, हवन, जप, नमस्कार, प्रोक्षण, अञ्जन, अभ्यञ्जन पिण्डनिर्वपन—ये सब कर्म मन्त्रोच्चारणपूर्वक करने पर अश्वमेध यज्ञ का फल प्रदान करने वाले कहे गए हैं । इन श्राद्धक्रियाओं को प्रयत्नपूर्वक उसी प्रकार की विधि के साथ करना चाहिए जैसी बतायी गयी हैं ॥ ५४-५९ ॥

तीव्र प्रज्वलित अग्नि में अधिक हवि डालनी चाहिए । कार्यसिद्धि के लिए दहकती हुई धूमरहित अग्नि में हवि देना चाहिए ॥ ६० ॥

जो यजमान धूमयुक्त अथवा बिना प्रज्वलित अग्नि में हवन करता है वह अन्धा एवं पुत्रविहीन होता है, ऐसा सुना जाता है । कम इन्धन वाली, रूखी, चिनगारियों से भरी हुई, ज्वाला और धूम से व्याप्त अग्नि सिद्धि के लिए उपयुक्त नहीं होती है । जो अग्नि दुर्गन्धयुक्त हो, नीली अथवा विशेषतया काली हो और जिसके प्रज्वलित होने पर पृथ्वी फट जाय, उसमें हवन करने से पराभव होता है । किरणों से सुशोभित, ज्वालाओं को एक पिण्डरूप में प्रकट करनेवाली, घृत और सुवर्ण प्रतीति वाली अर्थात् पीली स्निग्ध और प्रदक्षिणा करती हुई-सी अग्नि सिद्धि प्रदान करने वाली कही गई है ॥ ६१-६४ ॥

इस अग्नि को इस लोक में नर नारी दोनों प्रजागणों से सदा से प्रचलित पूजा प्राप्त होती है । उनके द्वारा पूजा प्राप्त कर पितरगण अक्षय एवं अनन्त तुष्टि को प्राप्त करते हैं । श्राद्धकर्म में स्थाली, उदुम्बर के पात्र (गूलर

समानप्लक्षन्यग्रोधप्लक्षाश्वत्थविकङ्कताः । उदुम्बरास्तथा बिल्वचन्दना यज्ञियाश्च ते ॥ ७० ॥
सरलो देवदारुश्च शालश्च खदिरस्तथा । समिदर्थं प्रशस्ताः स्युरेते वृक्षा विशेषतः ॥ ७१ ॥
ग्राम्याः कण्टकिनश्चैव यज्ञिया येन केन च । पूजिताः समिदर्थे तु पितॄणां वचनं तथा ॥ ७२ ॥
समिद्भिः कल्कलेयाभिर्जुहुयाद्यो हुताशनम् । फलं यत्कर्मणस्तस्य तन्मे निगदतः शृणु ॥ ७३ ॥
आयसं सर्वकामीयमश्वमेधफलं हि तत् । श्लेष्मातको नक्तमालः कपित्थः शाल्मलिस्तथा॥ ७४ ॥
नीपो विभीतकश्चैव वल्लीभिश्च तथैव च । शकुनानां निवासश्च वर्जयेच्च महीरुहान् ॥
अयज्ञीयाः स्मृता ये च वृक्षांश्चैव वर्जयेत् ॥ ७५ ॥
स्वधेति चैव मन्त्रान्ते पितॄणां वचनं तथा । स्वाहेति चैव देवानां यज्ञकर्मण्युदाहृतम् ॥ ७६ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे श्राद्धकल्पो नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

* * *

---

के पत्तों से बने हुए पात्र), उदुम्बर के फल और उसी की समिधा इत्यादि वस्तुएँ विशेष पवित्र एवं पुण्यप्रद मानी गयी हैं। हे द्विजश्रेष्ठ ! श्राद्धकर्म में मैंने जिन-जिन पात्रों में जो-जो फल कहे हैं वे सभी जातकर्म में शुद्धि के समय भी पवित्र एवं फलदायी होते हैं। समिधा के लिए भी क्रमशः यही नियम समझना चाहिए। श्राद्धकर्त्ता सावधान चित्त होकर ब्राह्मणों से यह निवेदन करे कि मैं अग्नि में पितरों के उद्देश्य से हवन कर रहा हूँ। श्रेष्ठ ब्राह्मणों द्वारा आज्ञा प्राप्त हो जाने पर अपनी पत्नी और पुत्रों को साथ लेकर अग्नि में हवन करना चाहिए ॥ ६५-६९ ॥

समान, पाकड़, बरगद, पीपल, विकंकत, गूलर, बिल्व तथा चन्दन—इतने वृक्ष यज्ञ कार्य के लिए उपयोगी हैं। सरल, देवदारु, शाल तथा खदिर के वृक्ष भी यज्ञ-समिधा के लिए प्रशस्त कहे गए हैं। ग्रामों में उत्पन्न होने वाले कण्टकी के वृक्ष भी कहीं-कहीं यज्ञकर्म में समिधा के लिए पूजित व्यवहार में आते हैं—ऐसी पितरों की आज्ञा है। कल्कल की समिधाओं द्वारा जो अग्नि में हवन करता है, उसके इस कर्म से जो फलप्राप्ति होती है, उसे कहता हूँ, आप सुनिये ॥ ७०-७३ ॥

आयस की समिधा सभी मनोरथों को पूर्ण करनेवाली तथा अश्वमेध यज्ञ का फल देनेवाली है। श्लेष्मान्तक, नक्तमाल, कैथा, सेमर, कदम्ब, बहेड़ा, वल्लियाँ तथा वे वृक्ष जिन पर पक्षियों का निवास हो, यज्ञ कार्य में वर्जित रखने चाहिए। इनके अतिरिक्त वे अन्यान्य वृक्ष जो यज्ञकार्य में निषिद्ध कहे गए हैं, उन्हें वर्जित रखना चाहिए। पितरों के उद्देश्य से पढ़े जानेवाले मंत्रों के अन्त में स्वधा का और देवताओं के यज्ञों में उनके उद्देश्य से पढ़े जानेवाले मंत्रों के अन्त में स्वाहा का उच्चारण करना चाहिए—ऐसा नियम है ॥ ७४-७६ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में श्राद्धकल्प नामक तेरहवें अध्याय** (पचहत्तरवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १३ ॥**

* * *

# अथ चतुर्दशोऽध्यायः

## श्राद्धकल्पः

सूत उवाच

देवाश्च पितरश्चैव तेभ्योऽन्ये पितरस्तथा। आथर्वणविधिर्ह्येष प्रत्युवाच बृहस्पतिः ॥ १ ॥
पूजयेच्च पितॄन् पूर्व्वं देवांश्चापि विशेषतः। देवेभ्योऽपि पितॄन् पूर्वमर्चयन्तीह यत्नतः ॥ २ ॥
दक्षस्य दुहिता ख्याता लोके विश्वेति नामतः। विधिना सा तु धर्म्मज्ञ दत्ता धर्माय धर्मतः ॥
तस्याः पुत्रा महात्मानो विश्वेदेवा इति श्रुतिः ॥ ३ ॥
प्रख्यातास्त्रिषु लोकेषु सर्व्वलोकनमस्कृताः। समस्तास्ते महात्मानश्चेरुरुग्रं महत्तपः ॥ ४ ॥
हिमवच्छिखरे रम्ये देवगन्धर्वसेविते। सर्वाप्सरोभिश्चरितं देवगन्धर्व्वसेवितम् ॥ ५ ॥
शुद्धेन मनसा प्रीताः पितरस्तानथाब्रुवन्। वरं वृणीध्वं प्रीताःस्म कं कामं करवामहे ॥ ६ ॥
एवमुक्ते तु पितृभिस्तदा त्रैलोक्यभावनः। प्रजानामधिपो ब्रह्मा विश्वानितीदमब्रवीत् ॥ ७ ॥

---

# चौदहवाँ अध्याय

(छिहत्तरवाँ अध्याय)

## श्राद्धकल्प

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द! बृहस्पति जी ने अथर्ववेद के अनुसार यह विधि बतायी है कि जो देवगण पितरों के नाम से विख्यात हैं, उनके अलावा अन्य भी पितरगण हैं। पितरों की विशेष रूप से पहले और उसके बाद देवताओं की पूजा करनी चाहिए। इस लोक में यत्नपूर्वक देवताओं से भी पहले पितरों की पूजा की प्रथा है ॥ १-२ ॥

हे धर्मज्ञ! पूर्वकाल में दक्ष प्रजापति की एक विश्वा नाम की पुत्री थी, जो लोक प्रसिद्ध थी। विधि एवं धर्मपूर्वक उसे दक्ष ने धर्म को समर्पित किया था। उससे उत्पन्न पुत्रगण महात्मा एवं विश्वेदेवा के नाम से प्रसिद्ध हुए—ऐसा सुना जाता है ॥ ३ ॥

वे विश्वेदेवगण सभी लोगों के नमस्करणीय एवं त्रैलोक्य में विख्यात हैं। उन सभी महात्मा विश्वेदेवों ने देवताओं और गन्धर्वों से सुसेवित हिमवान् के मनोहर शिखर पर अप्सराओं, देवताओं और गन्धर्वों द्वारा पालन किये गए कठोर तप को किया। उनके उस महान तप से परम प्रसन्न होकर पितरगणों ने शुद्ध मन से कहा, हे विश्वेदेवगण! हम आप लोगों से परम प्रसन्न हैं, आप वरदान माँगिये, हम आपके कौन से मनोरथ को पूर्ण करें। पितरों के इस प्रकार कहने पर त्रैलोक्य की उत्पत्ति करनेवाले प्रजापति ब्रह्मा ने विश्वेदेवों से कहा ॥ ४-७ ॥

ब्रह्मोवाच

महातेजा महादेवस्तपसा तैस्तु तापितः । तपसा तेन सुप्रीतः कं कामं विदधामि वः ॥ ८ ॥
एवमुक्तास्तदा विश्वे ब्रह्मणा लोककर्तृणा । ऊचुस्ते सहिताः सर्व्वे ब्रह्माणं लोकभाविनम् ॥ ९ ॥
श्राद्धेऽस्माकं भवेदंशो ह्येषे नः काङ्क्षितो वरः । प्रत्युवाच ततो ब्रह्मा तान्वै त्रिदिवपूजितान् ॥ १० ॥
भविष्यत्येवमेवेति काङ्क्षितो वो वरस्तु यः । पितृभिस्तु तथेत्युक्त्वा एवमेतन्न संशयः ॥ ११ ॥
सहास्माभिस्तु वो भाव्यं यत्किञ्चित् क्रियते त्विह । अस्माकं कल्पिते श्राद्धे युष्मानग्रासनं ह वै ॥ १२ ॥
भविष्यति मनुष्येषु सत्यमेतद्ब्रवीमि ते । माल्यैर्गन्धैस्तथान्नेन युष्मानग्रेर्चयिष्यति ॥ १३ ॥
प्रदाता चेति युष्माकमस्माकं दास्यते ततः । विसर्जनमथास्माकं पूर्व्वं पश्चात्तु देवताः ॥ १४ ॥
रक्षणं चैव श्राद्धस्य आतिथ्यं च विधिद्वयम् । भूतानां देवतानां च पितृणां श्राद्धकर्मणि ॥
एवं विधिकृतः सम्यक्सर्व्वमेतद्भविष्यति ॥ १५ ॥
एवं दत्त्वा वरं तेषां ब्रह्मा पितृगणैः सह । भूतानुग्रहकृद्देवः सञ्चचार यथासुखम् ॥ १६ ॥
वेदे पञ्च महायज्ञा नराणां समुदाहृताः । एतान्पञ्च महायज्ञान्निर्वपेत्सततं नरः ॥ १७ ॥

---

ब्रह्मा ने कहा—आप लोगों की इस परम कठोर तपस्या से महातेजस्वी महादेव जी परम प्रसन्न हो गए और मैं भी बहुत प्रसन्न हूँ, कहिए, हम आपके किस मनोरथ को पूर्ण करें । लोक के रचयिता भगवान् ब्रह्मा के इस प्रकार कहने पर सभी विश्वेदेवगणों ने एक साथ ही लोकेश ब्रह्मा से कहा—हम लोगों की अभिलाषा यह है कि श्राद्ध में हम लोगों को भी अंश प्राप्त होवे । विश्वेदेवों के ऐसा कहने पर ब्रह्मा ने उन स्वर्गपूजित विश्वेदेवों से कहा कि आप लोगों द्वारा माँगा गया वर सफल होगा । इसके अनन्तर पितरों ने विश्वेदेवों से कहा—ब्रह्मा जी ने जैसा आप लोगों से कहा है, वह निःसन्देह सत्य होगा ॥ ८-११ ॥

इस लोक में जो कुछ भी हम लोगों के लिए किया जाता है, उन सब में हमारे साथ आप लोगों का भी भाग रहेगा । हम लोगों के लिए मनुष्यों द्वारा जो विहित श्राद्ध कर्म है उसमें आप लोगों का आगे आसन होगा, यह हम सत्य कह रहे हैं । मनुष्य लोग उस श्राद्ध कर्म में विविध प्रकार के कुतपों, मालाओं से सुगन्धित द्रव्यों तथा अन्न आदि भक्षणीय वस्तुओं से आप लोगों को प्रथम पूजित करेंगे । इसी प्रकार जो कुछ भी वस्तुएँ समर्पित की जायँगी, वह आप लोगों को पहले और हम लोगों को बाद में दी जायँगी । विसर्जन में हम लोगों का प्रथम स्थान रहेगा और आप देवता गणों को हम लोगों के पश्चात् विसर्जित किया जाएगा ॥ १२-१४ ॥

समस्त भूतों, देवताओं और पितरों के उद्देश्य से किये जानेवाले श्राद्धकर्म में श्राद्ध की सर्वतोभावेन रक्षा और आतिथ्य सत्कार—ये दो विधान हैं । इन दोनों के भलीभाँति सम्पन्न हो जाने पर श्राद्ध को सही ढंग से सम्पन्न समझना चाहिए । हम लोगों ने जो बातें आप लोगों से कही हैं ये सब सत्य होंगी । पितरगणों के साथ सभी जीवों के ऊपर अनुग्रह करनेवाले भगवान् ब्रह्मा विश्वेदेवों को इस प्रकार का वरदान देकर आनन्दपूर्वक अपने अभीष्ट स्थान को चले गए ॥ १५-१६ ॥

वेद में मनुष्यों के लिए पाँच महायज्ञों की चर्चा की गयी है । इन पाँचों महायज्ञों का अनुष्ठान सदैव मनुष्य को करना चाहिए । इन पाँचों महायज्ञों का अनुष्ठान करने वाले जिस स्थान को जाते हैं, उसे सुनिये । वे भयरहित,

यत्र यास्यन्ति दातारः संस्थानं वै निबोधत । निर्भयं निरहंकारं निःशोकं निर्व्यथक्लमम् ॥
ब्रह्मस्थानमवाप्नोति सर्वकामपुरस्कृतम् ॥ १८ ॥
शूद्रेणापि प्रकर्त्तव्याः पञ्चैते मन्त्रवर्जिताः। अन्योऽन्यथा तु यो भुङ्क्ते स ऋणं नित्यमश्नुते ॥ १९ ॥
ऋणं च भुङ्क्ते पापात्मा यः पचेदात्मकारणात् । तस्मान्निर्वर्त्तयेत्पञ्च महायज्ञान्सदा बुधः ॥ २० ॥
नैवेद्यं केचिदिच्छन्ति जीवत्यपि प्रयत्नतः । उदक्पूर्व्वं बलिं कुर्यादुदकुम्भं तथैव च ॥ २१ ॥
बलिं सुविदितं कुर्यादुच्चादुच्चतरं क्षिपेत् । परश्रृङ्गगवां पूर्व्वं बलिं सूक्ष्मं समुत्क्षिपेत् ॥ २२ ॥
न निवेद्यो भवेत् पिण्डः पितृणां यस्तु जीवति । इष्टेनान्नेन भक्ष्यैश्च भोजयेत यथाविधि ॥
विधानं वेदविहितमेतद्वक्ष्यामि यत्नतः ॥ २३ ॥
देवदेवा महात्मानो ह्येतेपि पितरो ह्युत । इच्छन्ति किञ्चिदाचार्य्याः पश्चात् पिण्डनिवेदनम् ॥ २४ ॥
पूजनं चैव विप्राणां सर्व्वमेव हि नित्यशः । तद्धि धर्मार्थकुशलानित्युवाच बृहस्पतिः ॥ २५ ॥
पूर्व्वं निवेदयेत्पिण्डं पश्चाद्विप्रांश्च भोजयेत् । योगात्मानो महात्मानः पितरो योगसम्भवाः ॥
सोममाप्याययन्त्येते पितरो योगमास्थिताः ॥ २६ ॥
तस्माद्दद्याच्छुचिः पिण्डान् योगिभ्यस्तत्परायणः। पितृणां हि भवेदेतत्साक्षादिव हुतं हविः ॥ २७ ॥

---

अहंकार से सर्वदा विहीन, शोकरहित, परिश्रम को दूर करनेवाले, सभी मनोरथों को पुरस्कृत करनेवाले ब्रह्मस्थान को प्राप्त करते हैं । मन्त्रोच्चारण को छोड़कर इन पाँचों महायज्ञों को शूद्रों को भी करना चाहिए । इन यज्ञों को किए बिना जो भोजन करता है वह नित्य ऋण का भक्षण करता है ॥ १७-१९ ॥

जो मात्र अपने लिये भोजन बनाता है वह पापात्मा होता है और ऋण का भोजन करता है । इसलिए बुद्धिमान् पुरुष को इन पाँचों महायज्ञों का सदैव अनुष्ठान करना चाहिए । कुछ लोग पितरों के जीवित रहते समय भी नैवेद्य करने की इच्छा करते हैं । उसके लिए जल पूर्वक बलि देनी चाहिए और जल का कलश भी समर्पित करना चाहिए । ऊँचे से भी ऊँचे स्थान पर भली भाँति विहित बलि देनी चाहिए । सूक्ष्म (स्वल्प) मात्रा में बलि को लेकर सींगोवाली गौओं के ऊपर छोड़ देना चाहिए । जीवित पितरों के लिए पिण्डदान का विधान नहीं है । उन्हें केवल विधिपूर्वक प्रिय अन्न एवं अन्यान्य भक्ष्य भोज्य पदार्थो को खिलाना चाहिए, ऐसा वेदों से सम्मत विधान है, अतः इसे यत्नपूर्वक बतला रहा हूँ । ये पितरगण देवताओं के देवता एवं परम महात्मा है । कुछ आचार्य लोग श्राद्धकर्म में सर्वप्रथम ब्राह्मणों का पूजन तदनन्तर पिण्डदान के विधान की इच्छा करते हैं ॥ २०-२४ ॥

इस प्रक्रिया को माननेवाले धर्मार्थ में कुशल आचार्यों के प्रति बृहस्पति का कथन यह है कि—महात्मा पितरगण परम योगाभ्यासपरायण, योगसम्भव एवं योगिराट् हैं, ये लोग चन्द्रमा को भी सन्तुष्ट करने वाले पितर होते हैं, अतः सर्वप्रथम इन्हें पिण्डदान करना चाहिए, उसके पश्चात् ब्राह्मणों को भोजन कराना चाहिए । इसीलिए पितरों में श्रद्धा एवं भक्ति रखनेवाले व्यक्ति पवित्र होकर उन परम योगी पितरों को सर्वप्रथम पिण्डदान दें यह पिण्डदान ही पितरों के लिए साक्षात् अग्नि में दी गयी हवि के समान है । श्राद्ध के अवसर पर हजारों ब्राह्मणों में से यदि एक भी योगाभ्यासी अग्रासन पर बिठाया गया है तो वह अकेला ही जल में नाव की तरह यजमान और अन्य भोक्ता आदि सभी का उद्धार करता है ॥ २५-२८ ॥

ब्राह्मणानां सहस्रेभ्यो योगी चाग्रासने यदि । यजमानं च भोक्तृंश्च नौरिवाम्भसि तारयेत् ॥ २८ ॥
असतां प्रग्रहो यत्र सतां चैव विमानना । दण्डो देवकृतस्तत्र सद्यः पतति दारुणः ॥ २९ ॥
हित्वागमं सधर्माणं बालिशं यत्र भोजयेत् । आदिकर्म समुत्सृज्य दाता तत्र विनश्यति ॥ ३० ॥
पिण्डमग्नौ सदा दद्याद्भोगार्थी तु प्रयत्नतः । प्रजार्थी पत(त्न)ये दद्यान्मध्यमं तत्र पूर्वकम् ॥ ३१ ॥
उत्तमां द्युतिमन्विच्छन् गोषु नित्यं प्रयच्छति । प्रज्ञां पूजां यशः कीर्तिं गोषु नित्यं प्रयच्छति ॥ ३२ ॥
प्रार्थयन्दीर्घमायुश्च वायसेभ्यः प्रयच्छति । सौकुमार्यमथान्विच्छन् कुक्कुटेभ्यः प्रयच्छति ॥ ३३ ॥
एवमेतत्समुद्दिष्टं पिण्डनिर्वपणात् फलम् । आकाशं शमयेद्वापि स्थितौ सुदक्षिणामुखः ॥
पितॄणां स्थानमाकाशं दक्षिणा चैव दिग्भवेत् ॥ ३४ ॥
एके विप्राः पुनः प्राहुः पिण्डोद्धरणमग्रतः । अनुज्ञाते तु तैर्विप्रैर्वानमुद्धियतामिति ॥ ३५ ॥
पुष्पाणां च फलानां च भक्ष्याणामन्नतस्तथा । अग्रमुद्धृत्य सर्वेषां जुहुयाज्जातवेदसि ॥ ३६ ॥
भक्ष्यमन्नं तथा पेयमनुत्तमफलानि च । हुत्वा चाग्नौ ततः पिण्डान्निर्वपेद्दक्षिणामुखः ॥ ३७ ॥
स्निग्धैर्भक्ष्यैः सुगन्धैश्च तर्पयेत रसैस्तथा । एकाग्रः पर्युपासीत प्रयतः प्राञ्जलिः स्थितः ॥
तत्परः श्रद्दधानश्च कामानाप्नोति मानवः ॥ ३८ ॥
अक्षुद्रत्वं कृतज्ञत्वं दाक्षिण्यं सत्कृतं च यत् । ततो यज्ञं च दानं च प्रयच्छन्ति पितामहाः ॥ ३९ ॥

---

जिस स्थान पर असत्पुरुषों का विशेष सम्मान एवं सत्पुरुषों का अपमान होता है, वहाँ अति दारुण देवदण्ड शीघ्र ही प्राप्त होता है । जिस स्थान पर धर्माचरण में रत रहनेवाले एवं अतिथि रूप में समागत ब्राह्मणों को छोड़कर किसी धूर्त अथवा मूर्ख ब्राह्मण को भोजन कराया जाता है, वहाँ वह दाता अपने पूर्व जन्म के भोग्य कर्मों के रहते हुए भी विनाश प्राप्त करता है ॥ २९-३० ॥

भोग की इच्छा करनेवाले को प्रयत्नपूर्वक सर्वदा अग्नि में पिण्डदान करना चाहिए । सन्तति की अभिलाषा वाले को सदैव स्त्रियों को पिण्ड देना चाहिए । किन्तु ऐसे समय भी पिण्डदान की अन्य क्रियाएँ उससे पूर्व ही कर लेनी चाहिए । उत्तम कान्ति की अभिलाषा करने वाले को नित्य गौओं को पिण्डदान करना चाहिए । इसी प्रकार उत्तम बुद्धि, सम्मान, यश और कीर्ति की अभिलाषा वाला भी नित्य गौओं को पिण्ड देता है ॥ ३१-३२ ॥

दीर्घायु की इच्छा वाला नित्य प्रति कौओं के लिए बलि दान करता है । सुकुमारता का इच्छुक व्यक्ति मुर्गों को नित्य बलि दान देता है । पिण्डदान के फल का वर्णन किया जा चुका । जल में दक्षिणाभिमुख स्थित होकर आकाश की ओर बलि देना चाहिए क्योंकि पितरों का स्थान आकाश और दिशा दक्षिण मानी गयी है ॥३३-३४॥

ब्राह्मणगण श्राद्धकर्म में एक पिण्डोद्धार की प्रक्रिया आगे बतलाते हैं, उन विप्रों द्वारा 'पिण्डों का उद्धार कीजिये', ऐसी आज्ञा प्राप्त होने पर यह विधि करे । पहले पुष्प, फल, भक्ष्य एवं अन्नादि के अग्र भाग को हटाकर अग्नि में हवन कर देना चाहिए । पिण्डदान करनेवाले व्यक्ति दक्षिण ओर मुख करके विविध खाद्य सामग्रियाँ, अन्न, पेय पदार्थ, उत्तम फल आदि वस्तुओं का अग्नि में हवन करने के उपरान्त पिण्डदान करें ॥ ३५-३७ ॥

चिकने खाद्य पदार्थ, सुगंधित खाद्य पदार्थ से सन्तुष्ट करके विविध रसों द्वारा तृप्त करे । तदनन्तर अकेले

अतः परं विधिं सौम्यं भुक्तवत्सु द्विजातिषु । आनुपूर्व्येण विधिना तन्मे निगदतः शृणु ॥ ४० ॥
प्रोक्ष्य भूमिमथोद्धृत्य पूर्वं पितृपरायणः । ततोऽत्र विकिरं कुर्यात् विधिदृष्टेन कर्मणा ॥ ४१ ॥
स्वधां वाच्य ततो विप्रा विधिवद्भूरिदक्षिणान् । अन्नशेषमनुज्ञाप्य सत्कृत्य द्विजसत्तमान् ॥
प्राञ्जलिः प्रयतश्चैव अनुगम्य विसर्जयेत् ॥ ४२ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे श्राद्धकल्पो नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

* * *

---

एकान्तचित्त होकर हाथ जोड़े हुए उनकी विधिवत् पूजा करे । इस श्राद्धकर्म में तत्पर एवं श्रद्धा रखनेवाला मनुष्य अपने सम्पूर्ण मनोरथों को प्राप्त करता है ॥ ३८ ॥

पितामहगण उसे अक्षुद्रता (महत्त्व), कृतज्ञता, चतुरता, सत्कार, यज्ञ, दान आदि की शक्ति प्रदान करते हैं । हे ऋषिवृन्द ! अब इसके उपरान्त मैं श्राद्धकर्म में ब्राह्मणों के भोजन के बाद जो-जो क्रियाएँ होती हैं, उन्हें कहता हूँ, सुनिये ॥ ३९-४० ॥

सबसे पहले पितरों में भक्ति रखनेवाला भूमि का सिंचन एवं परिष्कार करके विधानानुसार विकिरण कर्म करे । तदनन्तर ब्राह्मणों से स्वधा वाचन करवाकर प्रचुर दक्षिणा देकर उन उत्तम ब्राह्मणों का विधिवत् सत्कार करे । शेष अन्न की आज्ञा प्राप्त कर, हाथ जोड़कर, मन एवं इन्द्रियों को स्ववश में रखकर कुछ दूर तक उनको पहुँचाकर तत्पश्चात् विसर्जन करे ॥ ४१-४२ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में श्राद्धकल्प नामक चौदहवें अध्याय** (छिहत्तरवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १४ ॥**

* * *

# अथ पञ्चदशोऽध्यायः

## श्राद्धकल्पे तीर्थयात्रा

**बृहस्पतिरुवाच**

**सकृदभ्यर्चिताः प्रीता भवन्ति पितरोऽव्ययाः। योगात्मानो महात्मानो विपाप्मानो महौजसः ॥ १ ॥**
**प्रेत्य च स्वर्गलाभाय कामैश्वर्यं सुविस्तरम् । येषां चाप्यनुगृहणन्ति मोक्षप्राप्तिक्रमेण तु ॥ २ ॥**
**तानि वक्ष्याम्यहं सौम्याः सरांसि सरितस्तथा । तीर्थानि चैव पुण्यानिदेशाञ्शैलांस्तथाश्रमान् ॥ ३ ॥**
**पुण्यो यस्त्रिषु लोकेश्वमरकण्टकपर्वतः । पर्वतः प्रवरः पुण्यः सिद्धचारणसेवितः ॥ ४ ॥**
**यत्र वर्षसहस्राणि प्रयुतान्यर्बुदानि च । तपः सुदुश्चरं तेपे भगवानङ्गिराः पुरा ॥ ५ ॥**
**यत्र मृत्योर्गतिर्नास्ति तथैवासुररक्षसाम् । न भयं चैव वाऽलक्ष्मीर्यावद्भूमिर्धरिष्यति ॥ ६ ॥**
**तेजसा यशसा चैव भ्राजते स नगोत्तमः । श्रृङ्गमाल्यवतो नित्यं वह्निः संवर्त्तको यथा ॥ ७ ॥**

---

# पन्द्रहवाँ अध्याय

## (सतत्तरवाँ अध्याय)

## श्राद्धकल्प में तीर्थयात्रा

बृहस्पति जी ने कहा—सौम्यगण ये पितरगण केवल एक बार पूजा प्राप्त कर लेने पर परम प्रसन्न हो जाते हैं, ये कभी नष्ट होनेवाले नहीं हैं, योगी हैं, महात्मा हैं, पापरहित हैं, महान तेजस्वी हैं ॥ १ ॥

अब मैं इस जन्म के उपरान्त स्वर्ग लाभ करानेवाले, विस्तृत मनोरथ एवं ऐश्वर्य को देनेवाले, मोक्ष प्राप्ति के सहायक उन सरोवरों, सरिताओं, पुण्यप्रद तीर्थो देशों एवं पवतों का वर्णन कर रहा हूँ, जिन पर (पितरगण) अनुग्रह करते हैं जो तीनों लोकों में पुण्यप्रद है वह अमरकण्टक सभी पर्वतों में श्रेष्ठ, पुण्यदायी तथा सिद्ध और चारणों द्वारा सेवित है ॥ २-४ ॥

जिन पर सहस्रों क्या करोड़ों अरबों वर्षो तक प्राचीनकाल में भगवान् अंगिरा ने परम कठोर तपस्या की थी । जहाँ पर मृत्यु की भी गति नहीं है, असुर एवं राक्षसों से भी भय नहीं है तथा जब तक भूमि स्थित रहेगी तब तक लक्ष्मी का अभाव नहीं रहेगा, वह उत्तम नगराज अपने परम तेज एवं यश से सुशोभित है । उसके परम उच्च शिखर के वृक्षों पर खिले हुए पुष्पों से उसकी शोभा संवर्तक अग्नि की तरह है ॥ ५-७ ॥

मृदवश्च सुगन्धाश्च हेमाभाः प्रियदर्शनाः । शान्ताः कुशा इति ख्याताःपिबन्दक्षिणनर्मदाम् ॥ ८ ॥
दृष्ट्वान् स्वर्गसोपानं भगवानङ्गिराः पुरा । अग्निहोत्रे महातेजाः प्रस्तरार्थकुशोत्तमान् ॥ ९ ॥
तेषु दर्भेषु यः पिण्डानमरकण्टकपर्वते । दद्यात्सकृदपि प्राज्ञस्तस्य वक्ष्यामि यत्फलम् ॥ १० ॥
तद्भवत्यक्षयं श्राद्धं पितृणां प्रीतिवर्धनम् । अन्तर्धानं च गच्छन्ति क्षेत्रमासाद्य तत्सदा ॥ ११ ॥
तत्र ज्वाला वरः पुण्यो दृश्यतेऽद्यापि सर्वशः। सशल्यानां च सत्त्वानां विशल्यकरणी नदी ॥ १२ ॥
प्राग्दक्षिणा तु सावर्ता वापी सा पर्वतोत्तमे । कलिङ्गदेशपार्श्वार्द्धे पितृणां प्रीतिवर्द्धनम् ॥ १३ ॥
सिद्धक्षेत्रमृषिश्रेष्ठा यदुक्तं परमं भुवि । सम्मतो देवदैत्यानां श्लोकमप्युशना जगौ ॥ १४ ॥
धन्यास्ते पुरुषा लोके ये प्राप्यामरकण्टकम् । पितृन्संतर्पयिष्यन्ति श्राद्धे पितृपरायणाः ॥ १५ ॥
अल्पेन तपसा सिद्धिं गमिष्यन्ति न संशयः । सकृदेवार्चितास्तत्र स्वर्गममरकण्टके ॥ १६ ॥
महेन्द्रपर्वते रम्ये पुण्यं शक्रनिषेवितम् । तत्रारुह्य भवेत् प्रीतिः श्राद्धं चैव महत्फलम् ॥ १७ ॥
बिल्वाधःशिखरे युक्ता दिव्यं चक्षुः प्रवर्त्तते । अदृश्यं चैव भूतानां देववच्चरते महीम् ॥ १८ ॥
सप्तगोदावरे चैव गोकर्णे च तपोवने । अश्वमेधफलं तत्र स्नात्वा च लभते नरः ॥ १९ ॥
धूतपापस्थलं प्राप्य पूतः स्नात्वा भवेन्नरः । रुद्रस्तत्र तपस्तेपे देवदेवो महेश्वरः ॥ २० ॥

---

इस पर्वतराज पर उगनेवाले कुश अति मृदु, सुगन्धित सुवर्ण के समान कान्तिवाले, देखने में मनोहर तथा शान्ति उत्पन्न करने वाले प्रसिद्ध हैं । प्राचीनकाल में महान् तेजस्वी भगवान् अंगिरा अग्निहोत्र में पृथ्वी पर बिछाने के लिए इन उत्तम कुशों का उपयोग किया था, दक्षिण भाग में नर्मदा के जल का पान किया था, जिसके फलस्वरूप उन्हें स्वर्ग के सोपान दिखायी पड़े थे । जो बुद्धिमान् व्यक्ति पवित्र अमरकण्टक पर्वत पर उन्हीं कुशों पर एक बार भी पिण्डदान करता है, उसके फल को बतला रहा हूँ। उसका किया हुआ वह श्राद्ध पितरों को परम प्रसन्न करनेवाला एवं अक्षय फलदायी है । सर्वदा इस पवित्र क्षेत्र को प्राप्त होकर वे अन्तर्हित हो जाते हैं । आज भी उस पवित्र पर्वत पर श्रेष्ठ ज्वाला सम्पूर्ण रूप में दिखायी पड़ता है, हड्डीवाले जीवों को रोग मुक्त करनेवाली विशल्यकरणी नामक नदी है ॥ ८-१२ ॥

उस पर्वतराज अमरकण्टक के पृष्ठभाग पर पूर्व दक्षिण दिशा में फैली हुई वह पवित्र बावली है । कलिङ्गदेव के पार्श्वभाग में पितरों को अति प्रसन्न करनेवाला सिद्धक्षेत्र है, हे ऋषिश्रेष्ठगण ! वह स्थान पृथ्वीतल पर पवित्र कहा जाता है । देवता और दैत्य-दोनों ही को वह सम्माननीय है । उनको प्रशंसा शुक्राचार्य भी इस रूप में करते हैं कि इस लोक में वे पुरुष धन्य हैं, जो अमरकण्टक पर्वत पर जाकर अपने पितरों में श्रद्धा भाव रखकर श्राद्ध में उनको सन्तुष्ट करेंगे । उस पर्वतराज अमरकण्टक पर अल्प तपस्या द्वारा ही लोग सिद्धि प्राप्त करते हैं। इसमें सन्देह नहीं है कि एक ही बार पूजित होकर पितरगण वहाँ पर स्वर्ग प्राप्त करते हैं ॥ १३-१६ ॥

परम रमणीय महेन्द्र पर्वत पर इन्द्र द्वारा सेवित एक पुण्यप्रद स्थान है, वहाँ पर आरोहण करने से पितरगणों को परम प्रसन्नता होती है और श्राद्ध का महान् फल होता है । बिल्वाध शिखर पर जाने से दिव्य नेत्र की प्राप्ति होती है, जिससे मनुष्यों से अदृश्य होकर देवताओं की भाँति पृथ्वी पर विचरण करता है । सप्त गोदावर तथा गोकर्ण नामक तपोवन में स्नानकर मनुष्य अश्वमेध यज्ञ का फल प्राप्त करता है । धूतपाप नामक स्थान पर जाकर

गोकर्णे वर्णितं विप्रैर्नास्तिकानां निदर्शनम् । अब्राह्मणस्य सावित्री पठतः संप्रणश्यति ॥ २१ ॥
देवर्षिभवने शृङ्गे सिद्धचारणसेविते । आरुह्य तं तु नियमात्ततो यान्ति त्रिविष्टपम् ॥ २२ ॥
दिव्यैश्चन्दनवृक्षैश्च पादपैरुपशोभितम् । आपः स्वादनसम्पृक्ता वहन्ति सततं यतः ॥ २३ ॥
नदी प्रवर्त्तते ताभ्यस्ताम्रपर्णीति नामतः । योषेव समहाखेदा दक्षिणं याति सागरम् ॥ २४ ॥
नद्यास्तस्यास्तु या आपो मूर्च्छमाना महोदधौ । शङ्खा भवन्ति मुक्ताश्च जायन्ते शङ्खमुक्तिकाः ॥ २५ ॥
उदकानयनं कृत्वा शङ्खमौक्तिकसंयुतम् । आधिभिर्व्याधिभिश्चैव मुक्ता यान्त्यमरावतीम् ॥ २६ ॥
चन्दनेभ्यः प्रयुक्तानां शङ्खानां मौक्तिकस्य च । पापकर्तॄनपि पितॄंस्तारयन्ति यथा श्रुतिः ॥ २७ ॥
चन्द्रतीर्थे कुमार्यां तु कावेर्यां प्रभवेऽक्षये । श्रीपर्वतस्य तीर्थेषु वैकृते च तथा गिरौ ॥ २८ ॥
एकस्था यत्र दृश्यन्ते वृक्षा ह्योशिरपर्वते। पालाशाः खादिरा बिल्वा प्लक्षाश्वत्थविकङ्कताः ॥ २९ ॥
एतद्धि मण्डलं सिद्धं यज्ञियं द्विजसत्तमाः। अस्मिन् मुक्त्वा जनोऽङ्गानि क्षिप्रं यात्यमरावतीम् ॥ ३० ॥
कर्माणि स्वप्रयुक्तानि सिध्यन्ति प्रभवात्यये । दुष्प्रसक्तानि पितृषु प्रयुक्तानि भवन्त्युत ॥ ३१ ॥
पितॄणां दुहिता पुण्या नर्मदा सरितां वरा । तत्र श्राद्धानि दत्तानि अक्षयाणि भवन्त्युत ॥ ३२ ॥

---

स्नान करनेवाला मनुष्य परम पवित्र हो जाता है, वहाँ पर देव-देव महेश्वर शंकर जी ने परम कठोर तपश्चर्या की थी । उस गोकर्ण नामक स्थान के विषय में ब्राह्मण लोग नास्तिकों के लिए एक प्रधान लक्षण यह बतलाते हैं । कि जो लोग ब्राह्मण न होकर वहाँ गायत्री का पाठ करते हैं, उसकी सावित्री नाश को प्राप्त होती है ॥ १७-२१ ॥

सिद्धों और से चारणों से सेवित देवर्षि के भवनवाले शिखर पर नियमपूर्वक आरोहण करनेवाले मनुष्य स्वर्ग को प्राप्त करते हैं । क्योंकि उस परम रमणीय शिखर प्रदेश में दिव्य चन्दनादि के वृक्ष परम शोभा बढ़ाते हैं और चन्दन मिश्रित जल की शीतल धारा निरंतर प्रवाहित होती है ॥ २२-२३ ॥

उन जल धाराओं से ताम्रपर्णी नामक नदी प्रवाहित होती है, जो उस पर्वतराज की मदोन्मत्त एवं खेद से थकी हुई बाला की तरह शनैः-शनैः दक्षिण के समुद्र में जाकर मिलती है । उस ताम्रपर्णी की जलराशि महासमुद्र में मिलकर शङ्खमुक्ता और शङ्खमुक्तिका रूप में उत्पन्न होती है । जो मनुष्य शङ्ख और मुक्ताओं के समेत उसके जल को लाते हैं, वे समस्त आधि-व्याधियों से मुक्त होकर अमरावती को प्राप्त करते हैं ॥ २४-२६ ॥

चन्दनों से संयुक्त शंखों और मुक्ताओं के दान करने से वहाँ पर लोग अपने पाप करनेवाले पितरों का भी उद्धार कर देते हैं ऐसी श्रुति है । पुण्यात्मा जनों द्वारा चन्द्रतीर्थ में, (कन्या)कुमारी में, कावेरी में, अक्षय प्रभव में, श्रीपर्वत के तीर्थ में, वैकृत नामक पर्वत पर, औशिर नामक पर्वत पर भी, जहाँ पर कि पलाश, खदिर, बेल, पाकड़, पीपल, जहाँ विकङ्कत आदि के पेड़ एक ही स्थान पर दिखायी पड़ते हैं, वहाँ किया गया श्राद्ध पितरों का उद्धार करता हैं । हे द्विजवर्यगण ! यह तीर्थो का समूह यज्ञ करने के लिए समुचित तथा सिद्धि देनेवाला है, इनमें अपने अंगों (शरीर) को छोड़ देनेवाला मनुष्य अमरावती को प्राप्त करता है ॥ २७-३० ॥

इन पवित्र तीर्थों में किये गए स्वकर्मों के फल अन्य जन्म में मिलते हैं, एवं पितरों के उद्देश्य से अल्प रूप में भी कठिनाई से किये गए कर्म अच्छी तरह से किये गए कर्मो का फल प्रदान करते हैं । पितरों की कन्या नर्मदा समस्त सरिताओं में श्रेष्ठ एवं पुण्यप्रदायिनी है, उसके तट पर किये गए श्राद्धादि कर्म अक्षय फलदायी होते

माठरस्य वने पुण्ये सिद्धचारणसेविते । अन्तर्द्धानं न गच्छन्ति सक्तास्तस्मिन्महागिरौ ॥ ३३ ॥
विन्ध्ये चैव गिरौ पुण्ये धर्माधर्मनिदर्शनम् । पापधारां न पश्यन्ति धारां पश्यन्ति साधवः ॥ ३४ ॥
तस्यां न दृश्यते पापं केषांचित्पापकर्मणाम् । स्पष्टा भवति सा धारा प्रायशः शुभकर्मणाम् ॥ ३५ ॥
कौशलायां मतङ्गस्य वापी पापनिषूदनी । स्नातास्तस्यां दिवं यान्ति कामचारविहङ्गमाः ॥ ३६ ॥
कुमारकोशलातीर्थे पर्वते पालपञ्जरे । पाण्डुकूले समुद्रान्ते पण्डारकवने तथा ॥ ३७ ॥
विमले च विपापे च सत्कृत्य प्रभवेऽभये । श्रीवृक्षे गृध्रकूटे च जम्बूमार्गे च नित्यशः ॥ ३८ ॥
असितस्य गुरोः पुण्ये योगाचार्यस्य धीमतः । तत्रापि श्राद्धमानन्त्यमसितायां च नित्यशः ॥ ३९ ॥
पुष्करेष्वक्षयं श्राद्धं तपश्चैव महाफलम् । महोदधौ प्रभासे च तस्मादेवं विनिर्द्दिशेत् ॥ ४० ॥
देविकायां वृषो नाम कूपः सिद्धनिषेवितः । समुत्पतन्ति तस्यापो गवां शब्देन नित्यशः ॥ ४१ ॥
योगेश्वरैः सदा जुष्टः सर्वपापबहिष्कृतैः। दद्याच्छ्राद्धं तु यस्तस्मिंस्तस्य वक्ष्यामि यत्फलम् ॥ ४२ ॥
अक्षयं सार्वकामीयं श्राद्धं प्रीणाति वै पितॄन् । जातवेदः शिला तत्र साक्षादग्नेः सनातनी ॥ ४३ ॥
यस्त्वग्निं प्रविशेत्तत्र नाकपृष्ठे स मोदते । अग्निः शान्तः पुनर्जातस्तस्मिन्दत्तं तदक्षयम् ॥ ४४ ॥
दशाश्वमेधिके तीर्थे तीर्थे पञ्चाश्वमेधिके । यथोद्दिष्टं फलं तेषां क्रतूनां नात्र संशयः ॥ ४५ ॥

---

हैं । सिद्धों और चारणों से सुसेवित माठर के पवित्र वन में वे अन्तर्हित नहीं होते, क्योंकि उस महान् गिरि में उनकी आसक्ति है ॥ ३१-३३ ॥

पवित्र विन्ध्य गिरि में धर्मी एवं अधर्मी की पहचान के लिए यह देखा जाता है कि जो पापात्मा हैं वे धारा को नहीं देख पाते, केवल साधुगण उसका दर्शन करते हैं । इस धारा में किन्हीं पापकर्मियों के पाप दिखायी देते हैं । प्रायः शुभ कर्म करनेवालों को ही वह धारा स्पष्ट दिखायी पड़ती है । कोशला में मतंग के पापों को दूर करनेवाली पापनिषूदिनी नामक बावली है, उसमें स्नानकर स्वेच्छा से गमन करनेवाले पक्षीगण भी स्वर्ग प्राप्त करते हैं । कुमारकोशला तीर्थ में, पालपञ्जर नामक पर्वत पर, समुद्रान्त पाण्डुकूल नामक तीर्थ में, पण्डारक नामक वन में, अतिनिर्मल पापरहित प्रभव अभय नामक तीर्थ में सत्कारकर श्रीवृक्ष, गृध्रकूट, जम्बूमार्ग, परम बुद्धिमान् योगाचार्य गुरुवर असित के असिता नामक पवित्र तीर्थ में नित्य श्राद्ध करने से अनन्त फल की प्राप्ति होती है ॥ ३४-३९ ॥

पुष्कर तीर्थ में श्राद्ध का अक्षय फल होता है, तपस्या महान फलदायिनी होती है । महासमुद्र में प्रभास नामक तीर्थ में भी ऐसी फलप्राप्ति होती है, इसीलिए ऐसा कहा गया है । देविका में सिद्धों द्वारा सुसेवित वृष नामक एक कूप है, जिसका जल नित्यप्रति गौओं के शब्द से ऊपर उछलता है । सभी पापों से बहिष्कृत रहनेवाले योगेश्वरों से सुसेवित उस कूप पर जो श्राद्ध करता है, उसके उस श्राद्ध का फल बतला रहा हूँ, वह श्राद्ध सभी मनोरथों को पूर्ण करनेवाला एवं अक्षय फलदायी है, तथा पितरों को प्रसन्न करता है । वहाँ पर साक्षात् अग्नि की सनातन काल से प्रतिष्ठित जातवेद नामक शिला है ॥ ४०-४३ ॥

वहाँ जो कोई व्यक्ति उस अग्नि में प्रवेश करता है वह स्वर्गलोक में आनन्द का अनुभव करता है एवं अग्नि शान्त होने पर पुनर्जन्म धारण करता है । उस परम पवित्र तीर्थ में दिया हुआ श्राद्धादि का दान अक्षय फलदायी होता है । दशाश्वमेध तीर्थ में एवं पञ्चाश्वमेध तीर्थ में श्राद्ध करने पर दस एवं पाँच अश्वमेध यज्ञों का फल सचमुच

ख्यातं हयशिरो नाम तीर्थं सद्यो वरप्रदम् । श्राद्धं तत्र तदाक्षय्यं दत्त्वा स्वर्गे च मोदते ॥ ४६ ॥
श्राद्धं कुम्भे विमुच्यन्ति ज्ञेयं पापनिषूदनम् । श्राद्धं तत्राक्षयं प्रोक्तं जप्यहोमतपांसि च ॥ ४७ ॥
अजतुङ्गे शुभे तीर्थे तर्पयेत्सततं पितॄन् । दृश्यते पर्वसु च्छाया यत्र नित्यं दिवौकसाम् ॥
पृथिव्यामक्षयं दतं निरुजा यत्र पाण्डवाः ॥ ४८ ॥
योगेश्वरैः सदा जुष्टं सर्वपापबहिष्कृतैः । दद्याच्छ्राद्धं तु यस्तस्मिंस्तस्य वक्ष्यामि यत्फलम् ॥ ४९ ॥
अर्चितास्तेन वै साक्षाद्भवन्ति पितरः सदा । अस्मिंल्लोके वशी यः स्यात्प्रेत्य स्वर्गे समोदते ॥ ५० ॥
प्रायशः प्रवरः पुण्यः शिवो नाम ह्रदस्तथा । तत्र व्याससरः पुण्यं दिव्यं ब्रह्मसरस्तथा ॥ ५१ ॥
उज्जन्तः पर्वतः पुण्यो वसिष्ठस्य महात्मन । ऋग्यजुःसामशिरसः कापोतः पुष्पसाह्वयः ॥
आख्यातः पञ्चमो वेदः सृष्ट्वा ह्येतेषु ब्रह्मणा ॥ ५२ ॥
गत्वैतान् मुच्यते पापाद्द्विजो वह्निः सनातनः । श्राद्धं चानन्त्यमेतेषु जप्य होमतपांसि च ॥ ५३ ॥
पुण्डरीके महातीर्थे पुण्डरीकसमं फलम् । ब्रह्मतीर्थे महातीर्थे अश्वमेधफलं लभेत् ॥ ५४ ॥
सिन्धुसागरसम्भेदे तथा पञ्चनदेऽक्षयम् । कीरकात्मा ततः पुण्यो मण्डवायां च पर्वते ॥ ५५ ॥
देयं सप्तह्रदे श्राद्धं मानसे च विशेषतः । महाकूटे च वन्दे च गिरौ त्रिककुदे तथा ॥ ५६ ॥

---

प्राप्त होता है इसमें सन्देह नहीं करना चाहिए । हयशिर नामक पवित्र एवं प्रख्यात तीर्थ शीघ्र वरदान देनेवाला है, वहाँ पर श्राद्धकर्म अक्षय फलदायी होता है एवं श्राद्धकर्ता स्वर्ग में आनन्द का अनुभव करता है ॥ ४४-४६ ॥

कुम्भतीर्थ में जाकर लोग श्रद्धादि कर्मों का अनुष्ठान करते हैं, उस पवित्र तीर्थ को पाप विनाशक समझना चाहिए, वहाँ पर किये गए श्राद्ध को अक्षय फलदायी कहा गया है, इसी प्रकार जप, हवन एवं तपस्या के बारे में भी कहा गया है । अजतुंग नामक कल्याणदायी पवित्रतीर्थ में सर्वदा पितरों का तर्पण करना चाहिए, जहाँ पर पर्वो के अवसर पर देवताओं की छाया दिखलायी पड़ती है । समस्त पृथ्वीमण्डल में इस पवित्र तीर्थ का दान अक्षय बतलाया जाता है । पाण्डवगण यहीं पर रोगमुक्त हुए थे । सभी प्रकार के पापपूर्ण कर्मों से विरक्त रहनेवाले योगेश्वरों द्वारा सुसेवित उस परम पवित्र तीर्थ में जो लोग श्राद्ध करते हैं, उसका फल बतला रहा हूँ । उस परम पवित्र तीर्थ में साक्षात् पूजित होकर पितरगण सर्वदा प्रसन्न रहते हैं, इस लोक में जो इन्द्रियों को स्ववश रखनेवाला है वह मृत्यु के बाद स्वर्ग में आनन्द का अनुभव करता है ॥ ४७-५० ॥

परम पवित्र शिव नाम का एक हद है, वहीं पर दिव्यगुण युक्त व्याससर एवं ब्रह्मसर नामक दो सरोवरों की भी स्थिति है । उज्जन्त नामक पुण्यप्रद पर्वत पर महात्मा वसिष्ठ का पुण्य आश्रम है । इन्हीं तीर्थों में ऋक्, यजुः, सामवेद विद्यमान हैं । ब्रह्मा ने इन वेदों की रचना कर पाँचवें वेद का वर्णन किया ॥ ५१-५२ ॥

इन पवित्र तीर्थों की यात्रा कर ब्राह्मण सनातन अग्नि की ही भाँति तेजस्वी होकर पापमुक्त हो जाता है, इसमें श्राद्ध का अनन्त माहात्म्य वर्णित किया गया है । जप, हवन एवं तपस्या के लिए भी अनन्त फल कहा गया है । पुण्डरीक नामक महातीर्थ में पुण्डरीक (कमल) के समान मनोहर फल होता है । ब्रह्मतीर्थ नामक महातीर्थ में अश्वमेध यज्ञ का फ़ल प्राप्त होता है ॥ ५३-५५ ॥

सन्ध्यायां च महावेद्यां दृश्यते महदद्भुतम् । अश्रद्दधानान्नाभ्येति साभ्येति च धृतव्रतान् ॥ ५७ ॥
जातवेदःशिला तत्र साक्षादग्नेः सनातनी । श्राद्धानि चाग्निकार्यं च तत्र कुर्यात् सदाक्षयम् ॥ ५८ ॥
संश्रयित्वैकमेकेन सायाह्नं प्रति नित्यशः । तस्मिन्देयं सदा श्राद्धं पितॄणामक्षयार्थिना ॥ ५९ ॥
कृतात्मा वाऽकृतात्मा वा यत्र विज्ञायते नरः । स्वर्ग्यमार्गप्रदं नाम तीर्थं सद्यो वरप्रदम् ॥
वैराण्युत्सृज्य तस्मिंस्तु दिवं सप्तर्षयो गताः ॥ ६० ॥
अद्यापि तानि दृश्यन्ते वैराण्येव गतानि तु । स्नात्वा स्वर्गमवाप्नोति तस्मिंस्तीर्थोत्तमे नरः ॥ ६१ ॥
ख्यातमायतनं तत्र नन्दिसिद्धनिषेवितम् । नन्दीश्वरस्य यो मूर्तिर्दुराचारैर्न दृश्यते ॥ ६२ ॥
दृश्यन्ते काञ्चना यूपाः सञ्चिष्ये भास्करोदये । कृत्वा प्रदक्षिणं ते तु गच्छन्त्यन्तर्हिता दिवम् ॥ ६३ ॥
सर्वतश्च कुरुक्षेत्रं सुतीर्थं च विशेषतः । पुण्यं सनत्कुमारस्य योगेशस्य महात्मनः ॥
कीर्त्यते च तिलान्दत्त्वा पितॄणां वै सदाऽक्षयम् ॥ ६४ ॥
ओजसे चाक्षयं श्राद्धं धर्मराजनिवेशने । श्राद्धं दत्तममावस्यां विधिना च यथाक्रमम् ॥ ६५ ॥
पुनः सन्निहितानां वै कुरुक्षेत्रे विशेषतः । अर्चयेद्वा पितॄंस्तत्र सत्पुत्रस्त्वनृणो भवेत् ॥ ६६ ॥

---

सिन्धुसागर सम्मेद तथा पंचनद तीर्थ में अक्षय फल की प्राप्ति होती है, कीरकात्मा नामक पुण्य तीर्थ भी है, पर्वत पर अवस्थित पण्डवा तीर्थ में भी अक्षय फलप्राप्ति होती है । सप्तरद तीर्थ में विशेषतया मानसतीर्थ में श्राद्धकर्म अवश्य करना चाहिए । महाकूट, वन्द एवं त्रिककुद पर्वत पर भी श्राद्धकर्म करना चाहिए ॥५६-५७ ॥

महावेदी में सन्ध्या के अवसर पर महान् आश्चर्य दिखायी पड़ता है, किन्तु वह अश्रद्धा रखनेवाले नास्तिकों को नहीं प्राप्त होती, केवल व्रतपरायण श्रद्धालु ही को प्राप्त होती है । वहाँ पर जातवेद नामक अग्नि की सनातन काल से चली आनेवाली एक शिला है, उस पर श्राद्धादि एवं अग्निहोत्रादि कार्य सर्वदा करने चाहिए, क्योंकि उनका अक्षय फल होता है । पितरों को अक्षयरूप में श्राद्ध देने के इच्छुक व्यक्ति को इन तीर्थों में सर्वदा सायंकाल के समय श्राद्ध करना चाहिए ॥ ५८-५९ ॥

यहाँ पर कृतात्मा (पुण्यात्मा) और अकृतात्मा (पापात्मा) जन मालूम पड़ जाते हैं । वहाँ स्वर्ग्यमार्गप्रद नामक शीघ्र वर प्रदान करनेवाला सरोवर है जिसमें अपने पारस्परिक वैर भावों में छोड़कर सप्तर्षिगण स्वर्गगामी हुए थे । आज भी उनके विगत वैरभाव के चिह्न वहाँ दिखायी पड़ते हैं । उस उत्तम तीर्थ में स्नानकर मनुष्य स्वर्गलोक को प्राप्त करता है । वहीं पर नन्दिकेश्वर एवं सिद्धगणों द्वारा सुसेवित प्रसिद्ध आयतन (स्थान) है । वहाँ नन्दिकेश्वर की जो मूर्ति है, वह दुराचारियों को नहीं दिखायी पड़ती । भास्कर के उदय होने पर वहाँ सुवर्ण के यूप (यज्ञ के खंभे) दिखाई पड़ते हैं । उनकी प्रदक्षिणा करके लोग अन्तर्हित होकर स्वर्गलोक को चले जाते हैं ॥ ६०-६३ ॥

योगपरायण महात्मा सनत्कुमार का पुण्यप्रद कुरुक्षेत्र सभी क्षेत्रों में श्रेष्ठ माना गया है । ऐसा कहा जाता है कि वहाँ पर तिलों का दान करनें के लिए अक्षय तृप्ति दी जाती है । धर्मराज युधिष्ठिर के निवास स्थान पर किया गया श्राद्ध अक्षय फलदायी एवं कीर्ति देनेवाला है । अमावस्या के अवसर पर विधिपूर्वक क्रमानुसार किया गया श्राद्ध तथोक्त फलदायी होता है । विशेषतया कुरुक्षेत्र के समीप निवास करनेवालों के लिए तो वह परम पवित्र है । सत्पुत्र अपने पितरों की वहाँ पूजा करके ऋणमुक्त हो जाता है । विनशन, सरस्वती के प्लक्षप्रश्रवण, सरस्वती के

विनशने सरस्वत्यां प्लक्षप्रश्रवणे तथा । व्यासतीर्थे सरस्वत्यां ब्रह्मक्षेत्रे विशेषतः ॥ ६७ ॥
देयमोङ्कारपठनैः श्राद्धमक्षयमिच्छता । सर्वतश्चैव गङ्गायां मैनाके च नगोत्तमे ॥ ६८ ॥
यमुनाप्रभवे इ चैव सर्वपापैः प्रमुच्यते । अत्युष्णाश्चातिशीताश्च आपस्तत्र निदर्शनम् ॥ ६९ ॥
यमस्य भगिनी पुण्या मार्तण्डदुहिता तथा । तत्राक्षयं तदा श्राद्धं पितृभिः पूर्वकीर्त्तितम् ॥ ७० ॥
ब्रह्मानुगह्रदे स्नात्वा सद्यो भवति ब्राह्मणः । तस्मिन् हि श्राद्धमानन्त्यं जपहोमतपांसि च ॥ ७१ ॥
स्थाणुभूतश्चरंस्तत्र वसिष्ठो वै महातपाः । अद्यापि यत्र दृश्यन्ते पादपा मणिचर्च्चिताः ॥ ७२ ॥
तुला तु दृश्यते यत्र धर्माधर्मप्रदर्शिनी । यया वै तुलितं विप्रैस्तीर्थानां फलमुत्तमम् ॥ ७३ ॥
पितॄणां दुहिता योगा गन्धकालीति विश्रुता । चतुर्थो ब्रह्मणश्चांशः पराशरकुलोद्वहः ॥ ७४ ॥
व्यस्य त्वेकं चतुर्द्धा तु वेदं धीमान् महामुनिः । महायोगं महात्मानं यो व्यासं जनयिष्यति ॥ ७५ ॥
अच्छोदकं नाम सरो यत्राच्छोदा समुच्छ्रिता । मत्स्ययोनौ पुनर्जाता नियोगाद्वारणेन तु ॥ ७६ ॥
तस्यां यत्राश्रमः पुण्यः पुण्यकृद्भिर्निषेवितः । सकृद्दत्तं तु वै श्राद्धमक्षयं समुदाहृतम् ॥
तस्यां योगसमाधाने दत्तं युगपदुद्भवेत् ॥ ७७ ॥
कुबेरतुङ्गे व्यामोच्चे व्यासतीर्थे तथैव च । पुण्यः स ब्राह्मणो दद्याच्छ्राद्धमानन्त्यमक्षयम् ॥ ७८ ॥
सिद्धैस्तु सेविता नित्यं दृश्यते नाकृतात्मभिः । अनिवर्तनं तु नन्दायां वेद्यां प्रागुत्तरे दिशि ॥ ७९ ॥

---

व्यासतीर्थ एवं ओंकारपवन में अक्षय श्राद्ध की इच्छा करने वाले श्राद्ध करें । गंगा में सर्वत्र श्राद्ध करना चाहिए, पर्वतश्रेष्ठ मैनाक पर श्राद्ध करने का विधान है ॥ ६४-६८ ॥

यमुना प्रभवतीर्थ में श्राद्ध करके मनुष्य समस्त पापों से निवृत्त हो जाता है । उसके अत्यन्त उष्ण और अत्यन्त शीतल जल ही इस तीर्थ के प्रमाणस्वरूप हैं । यह परम पवित्र यमुना यम की भगिनी और मार्तण्ड की पुत्री हैं, उसमें किया गया श्राद्ध अक्षय फलदायी होता है—ऐसे पूर्वकाल से पितरों के वचन है । उसमें श्राद्ध, जप एवं हवनादि करने का अनन्त फल है । महातपस्वी महर्षि वसिष्ठ स्थाणुरूप में वहाँ विचरण करते हैं, और आज भी यहाँ मणियों से चित्रित वृक्षों की पंक्तियाँ दिखायी पड़ती हैं । वहाँ पर धर्म एवं अधर्म को दिखानेवाली एक तुला (तराजू) दिखायी पड़ती है, जिस प्रकार तुलकर ब्राह्मणों के कथनानुसार उत्तम फल की प्राप्ति होती है ॥६९-७३॥

पितरों की योगपरायण कन्या जो गन्धकाली नाम से विख्यात है, वहाँ निवास करती है । भगवान् ब्रह्मा के चतुर्थ अंशस्वरूप, महर्षि पराशर के कुल में समुत्पन्न परम बुद्धिमान् महामुनि व्यासदेव हैं, जिन्होंने एक वेद का विस्तार कर चार भागों में विभाजन किया है, ऐसे परम योगीश्वर महात्मा व्यासदेव को वह उत्पन्न करेगी । वहाँ पर अच्छोदक नामक सरोवर है, जिसमें अच्छोदा नदी के रूप में वह प्रादुर्भूत हुई । पुनः वारण के नियोगवश वह मत्स्य योनि में उत्पन्न हुई । उसका जहाँ पर पवित्र आसन है, वहाँ पुण्यकर्त्ता जन सर्वदा निवास करते हैं । उस पवित्र स्थान पर एक बार का दिया हुआ श्राद्ध अक्षय माना गया है । उस अच्छोदा में श्राद्धदान करने से योग एवं समाधि की एक साथ उद्भावना होती है । कुबेतुङ्ग व्यामोच्च एवं व्यासतीर्थ में जो श्राद्धदान करता है, वह पुण्यकर्ता ब्राह्मण है, उसका श्राद्ध अनन्त एवं अक्षय फलदायी है ॥ ७४-७८ ॥

उस स्थान से पूर्व एवं उत्तर दिशा की ओर नन्दा नाम की वेदी है, जो पुनर्जन्म को रोकनेवाली है, अर्थात्

सिद्धक्षेत्रं तु वै जुष्टं यत्प्राप्य न निवर्त्तते । महालये पदं न्यस्तं महादेवेन धीमता ॥ ८० ॥
देवालये तपस्तप्त्वा एकपादेन ईश्वरः । नीहारश्च युगं दिव्यमुमातुङ्गे स्थितं जलम् ॥ ८१ ॥
उमातुङ्गे भृगोस्तुङ्गे ब्रह्मतुङ्गे महालये । काद्रवत्यां च शाण्डिल्यां गुहायां वामनस्य च ॥ ८२ ॥
गत्वा चैतानि पूतः स्याच्छ्राद्धमक्षयमेव च । जपो होमस्तथा ध्यानं यत्किञ्चित्सुकृतं भवेत् ॥ ८३ ॥
ब्रह्मचर्यं यजन्ते वै गुरुभक्ताः शतं समाः। एवमादीनि सद्यस्तां स्नात्वा प्राप्नोति सत्फलम् ॥ ८४ ॥
कुमारधारा तत्रैव दृष्टा पापप्रणाशनी । यानासनं च तत्रैव सद्यः स्याद्यत् प्रदृश्यते ॥ ८५ ॥
शैलकीर्त्तिपुराभ्याशे कामानाप्नोति पुष्कलान् । अदृश्यः सर्वभूतानां देववच्चरते महीम् ॥ ८६ ॥
काश्यपस्य महातीर्थं कालसर्पिरिति श्रुतम् । तत्र श्राद्धानि देयानि नित्यमक्षयमिच्छता ॥ ८७ ॥
अक्षयं तु भवेच्छ्राद्धं शालग्रामसमन्ततः । दृष्ट्या न दृश्यते तत्र प्रत्यक्षमकृतात्मना ॥ ८८ ॥
प्रत्यादेशो ह्यशिष्टानां शिष्टानां च निवेशनम् । तत्र चैव ह्रदे पुण्ये दिव्यो वै नागराड् यतः ॥ ८९ ॥
पिण्डं गृह्णाति हि सतां न गृह्णात्यसतां हि सः । अतिप्रदीप्तैर्भुजगैर्भोक्तुमन्नं न शक्यते ॥ ९० ॥
प्रत्यक्षं दृश्यते धर्मस्तीर्थयोरनयोर्द्वयोः । देवदारुवने चापि चारयेस्तं निदर्शनम् ॥ ९१ ॥

---

वहाँ पर पिण्डदानादि करने से पुनर्जन्म नहीं होता । सिद्धजन उसका नित्य सेवन करते हैं, किन्तु अकृतात्माजन (पापीजन) उसे नहीं देख पाते । परम बुद्धिमान् महादेव ने जहाँ पर अपना चरणन्यास किया है, वह सिद्धों का क्षेत्र है, वहाँ पहुँचकर पुनर्जन्म नहीं होता । देवी के उस पवित्र आयतन में ईश्वर (महादेव) ने एक चरण पर स्थिर होकर कठोर तपस्या की थी । वहाँ पर उमातुङ्ग में नीहार (बरफ) और जल एक देवयुग से स्थित हैं ॥ ७९-८१ ॥

उस उमातुङ्ग, भृगुतुङ्ग, ब्रह्मतुङ्ग महालय, काद्रवती, शांडिलीगुफा, वामनगुफा आदि पवित्र तीर्थों की यात्रा कर मनुष्य पवित्रात्मा हो जाता है, इन सब तीर्थों में किया गया श्राद्ध अक्षय फलदायी कहा गया है, जप, हवन, ध्यान अथवा जो कुछ भी सत्कर्म यहाँ किये जाते हैं, सब अक्षय फलदायी होते हैं ॥ ८२-८३ ॥

वहाँ पर ब्रह्मचर्य में निरत रहनेवाले गुरुभक्त विद्यार्थीगण सैकड़ों वर्षों तक यज्ञादि का अनुष्ठान करते रहते हैं । उस पवित्र तीर्थ में स्नान करके ये उपर्युक्त फल शीघ्र ही प्राप्त किये जा सकते हैं । वहीं पर पापों को नष्ट करनेवाली कुमारधारा का दर्शन होता है, वहाँ यान (वाहन) एवं आसन का लाभ करते हुए शीघ्र ही देखा जाता है । शैलकीर्ति नामक पवित्र तीर्थ में स्नान करके मनुष्य अपने सम्पूर्ण मनोरथों को प्राप्त करता है । सभी प्राणियों से अदृश्य होकर वह देवताओं की तरह पृथ्वी पर विचरण करता है । काश्यप का परम प्रसिद्ध कालसर्प नामक महान् तीर्थ सुना गया है, अक्षय श्राद्ध के इच्छुक मनुष्यों को वहाँ नित्य श्राद्धदान करना चाहिए । शालग्राम के चारों ओर किया गया श्राद्धकर्म अक्षय रूप में प्राप्त होता है, किन्तु पापात्माओं को वह परम पवित्र तीर्थ प्रत्यक्ष होने पर भी आँखों से नहीं दिखायी पड़ता ॥ ८४-८८ ॥

उस पवित्र तीर्थ में अशिष्ट लोगों का जाना वर्जित है, केवल शिष्टजन ही उसमें प्रवेश पा सकते हैं । वहाँ के पुण्य सरोवर में निवास करनेवाला नागराज केवल सत्पुरुषों द्वारा दिये गए पिण्डों का भक्षण करता है, और असत्पुरुषों द्वारा दिये गए पिण्डों का भक्षण नहीं करता । वह अपने साथ रहनेवाले असंख्य प्रचण्ड सर्पों समेत भी उस पापात्मा के अन्न का भक्षण करने में अशक्त रह जाता है । इन उपर्युक्त दोनों पवित्र तीर्थों में धर्म को प्रत्यक्ष

विधूतानि तु पापानि दृश्यन्ते सुकृतात्मना । भागीरथ्यां प्रयागे च नित्यमक्षय्यमुच्यते ॥ ९२ ॥
कालञ्जरे दशार्णायां नैमिषे कुरुजाङ्गले । वाराणस्यां नगर्यां तु देयं श्राद्धं तु यत्नतः ॥ ९३ ॥
तस्यां योगेश्वरो नित्यं तत्तस्यां दत्तमक्षयम् । दत्त्वा चैतेषु पूतः स्याच्छ्राद्धमानन्त्यमेव च ॥ ९४ ॥
तपो होमस्तथा ध्यानं यत् किञ्चित्सुकृतं भवेत् । लौहित्ये वैतरण्यां वै स्वर्णवेद्यां तथैव च ॥ ९५ ॥
सकृदेव समुद्रान्ते दृश्यते पुण्यकर्मभिः । गयायां धर्मपृष्ठे च सरसि ब्रह्मणस्तथा ॥ ९६ ॥
गयायां गृध्रकूटे च श्राद्धं दत्तं महाफलम् । हिमं च पतते तत्र समन्तात्पञ्चयोजनम् ॥ ९७ ॥
भरतस्याश्रमे पुण्येऽरण्यं पुण्यतमं स्मृतम् । मतङ्गस्य पदं तत्र दृश्यते मांसचक्षुषा ॥ ९८ ॥
ख्यापितं धर्मसर्वस्वं लोकस्यास्य निदर्शनम् । एवं पञ्चवनं पुण्यं पुण्यकृद्भिर्निषेवितम् ॥
यस्मिन्पाण्डुविशालेति तीर्थं सद्यो निदर्शनम् ॥ ९९ ॥
तुलामानैस्तथा चापैः शास्त्रैश्च विविधैस्तथा । उन्मज्जन्ति तथा लग्ने ये वै पापकृतोजनाः ॥ १०० ॥
तृतीयायां तथा पादे निःस्वरे पावमण्डले । महाह्रदे वै कौशिक्यां दत्तं श्राद्धं महाफलम् ॥ १०१ ॥
मुण्डपृष्ठे पदं न्यस्तं महादेवेन धीमता । बहून्देवयुगांस्तप्त्वा तपस्तीव्रं सुदुश्चरम् ॥ १०२ ॥
अल्पेनाप्यत्र कालेन नरो धर्मपरायणः । पाप्मानमुत्सृजत्याशु जीर्णत्वचमिवोरगः ॥ १०३ ॥

---

देखा जाता है, देवदारु वन में भी यह निदर्शन पाया जाता है, सुकृती जनों के पाप तो यहाँ दूर होते दिखायी पड़ते हैं। भागीरथी और प्रयाग में भी श्राद्ध का अक्षय फल कहा गया है ॥ ८९-९२ ॥

कालंजर, दशार्ण, नैमिष, कुरुजाङ्गल तथा वाराणसी नगरी-इन पवित्र तीर्थों में मनुष्य को प्रयत्न करके श्राद्धकर्म सम्पन्न करना चाहिए। वाराणसी नगरी में योगेश्वर शंकर का नित्य निवास रहता है, अतः उसमें पिण्डदान करने से अक्षय फल की प्राप्ति होती है। इन पवित्र तीर्थों में पिण्डदान करके मनुष्य पवित्रात्मा हो जाता है, उसका श्राद्ध अनन्त फलदायी होता है। इसी प्रकार जप, हवन एवं अन्यान्य सत्कर्मों का भी अक्षयफल वहाँ होता है। लौहित्य वैतरणी एवं स्वर्ण वेदी में भी श्राद्धकर्म के यही फल कहे गए हैं ॥ ९३-९५ ॥

पुण्यकर्म परायणों ने समुद्रान्त में केवल एक श्राद्ध करने का विधान देखा है। गङ्गा, धर्मपृष्ठ, ब्रह्मसरोवर, गया, गृध्रकूट, प्रभृति तीर्थों में श्राद्धदान का महान् फल है, उसके चारों ओर पाँच योजन तक बरफ गिरता है। भरत के पवित्र, पुण्यप्रद आश्रम में जो अरण्य है, वह परम पुण्यदायी कहा गया है। उस पवित्र अरण्य में मांस नेत्रधारी मनुष्य को भी मतंग ऋषि का आश्रम दिखायी पड़ता है ॥ ९६-९८ ॥

यह परम पवित्र डुबकी तीर्थ धर्म सर्वस्व के रूप में प्रसिद्ध किया गया है, एवं इस लोक का धर्म निदर्शक है। इसी प्रकार पञ्चवन नामक पुण्यप्रद तीर्थ भी पुण्यात्माओं द्वारा सुसेवित है। उस पञ्चवन तीर्थ में पाण्डुविशाला नामक तीर्थ धर्म का प्रत्यक्ष निदर्शन है। जो पाप करनेवाले मनुष्य होते हैं, वे वहाँ तुलामान चाप और विविध शस्त्रों समेत लग्न आने पर लगाते हैं। तृतीया में पद में निःस्वर, पावमण्डल नामक महाह्रद में तथा कौशिकी में दिया गया श्राद्ध महाफल देनेवाला होता है। परम बुद्धिमान् महादेव ने मुण्डपृष्ठ में अपना पदन्यास किया था, अनेक देव युगों तक परम कठोर एवं दुर्गम तपस्या उन्होंने वहाँ की थी। धर्म में आस्था रखनेवाला मनुष्य बहुत थोड़े समय में ही वहाँ अपने समस्त पापकर्मों को सर्प की केंचुल की भाँति छोड़ देता है ॥ ९९-१०३ ॥

सिद्धानां प्रीतिजननैः पापानां च भयंकरैः । लेलिहानैर्महाभोगै रक्षितं तु दिवानिशम् ॥ १०४ ॥
नाम्ना कनकनन्दीति तीर्थं त्रैलोक्यविश्रुतम् । उदीच्यां मुण्डपृष्ठस्य देवर्षिगणसेवितम् ॥
तत्र स्नात्वा दिवं यान्ति कामचारा विहंगमाः ॥ १०५ ॥
दत्तं चापि तथा श्राद्धमक्षयं समुदाहृतम् । ऋणैस्त्रिभिस्तदा स्नात्वा निक्षिणोति नरोत्तमः ॥ १०६ ॥
तीरे तु सरसस्तत्र देवस्यायतनं महत् । आरुह्य तज्जपंस्तत्र सिद्धो याति दिवं ततः ॥ १०७ ॥
उत्तरं मानसं गत्वा सिद्धिं प्राप्नोत्यनुत्तमाम् । तत्र गत्वा पुरश्रेष्ठं दृश्यते महदद्भुतम् ॥ १०८ ॥
तस्मिन्निर्वर्तयेच्छ्राद्धं यथाशक्ति यथाबलम् । कामान् स लभते दिव्यान् मोक्षोपायं च नित्यशः ॥ १०९ ॥
मानसे सरसि श्रेष्ठे दृश्यते महदद्भुतम् । दिवश्च्युता महाभागा ह्यन्तरिक्षे विराजते ॥ ११० ॥
गङ्गा त्रिपथगा देवी सोमपादाच्युता भुवि । आकाशे दृश्यते तत्र तोरणं सूर्यसंनिभम् ॥ १११ ॥
जाम्बूनदमयं दिव्यं स्वर्गद्वारमिवायतम् । यतः प्रवर्त्तते भूयः पूर्वसागरमन्तिमम् ॥ ११२ ॥
पावनी सर्वभूतानां धर्मज्ञानां विशेषतः । चन्द्रभागा च सिन्धुश्च उभौ मानससन्निभौ ॥
सागरं पश्चिमं याति दिव्यसिन्धुर्नदीवरः ॥ ११३ ॥
पर्वतो हिमवान्नाम नानाधातुविभूषितः । योजनानां सहस्राणि आयतोऽशीतिरुच्यते ॥ ११४ ॥

---

वह परम पुनीत तीर्थ सिद्ध जनों के लिए प्रीतिकारी, पापात्माओं के लिए परम भयंकर एवं अपनी विशाल दाढ़ों को लपलपानेवाले महान् सर्पों से रात-दिन सुरक्षित है । उस मुण्डपृष्ठ तीर्थ के उत्तर देवताओं ऋषियों के समूहों से सुसेवित तीनों लोकों में परम विख्यात कनकनन्दी नामक तीर्थ है । वहाँ पर स्नान करके इच्छानुरूप विचरण करनेवाले विहंगम स्वर्ग की प्राप्ति करते हैं । वहाँ पर दिया गया श्राद्ध अक्षय फलदायी कहा गया है । उत्तम मनुष्य उस पुनीत तीर्थ में स्नान करके तीनों ऋणों से मुक्त होते हैं । सरोवर के तीर पर देव का विशाल मन्दिर है, उस पर आरूढ़ होकर मन्त्र जप करने से सिद्ध होता है तदनन्तर स्वर्ग की प्राप्ति होती है ॥ १०४-१०७ ॥

उत्तर और मानस तीर्थ की यात्रा करने से परम सिद्धि की प्राप्ति होती है । वहाँ जाने से सुरश्रेष्ठ का प्रत्यक्ष दर्शन होता है, जो अत्यन्त आश्चर्य का विषय है । वहाँ जाकर अपनी शक्ति एवं पराक्रम के अनुसार श्राद्धकर्म सम्पन्न करना चाहिए, जो ऐसा करता है वह दिव्य मनोरथों की प्राप्ति करता है एवं मोक्ष का उपाय सुलभ करता है । परम श्रेष्ठ उस मानस सरोवर में एक महान् आश्चर्य दिखायी पड़ता है, वहाँ पर महाभाग्यशालिनी त्रिपथगामिनी गङ्गा देवी आकाशमार्ग से च्युत होकर अन्तरिक्ष में विराजमान हैं । वह देवी वहीं पर चन्द्रमण्डल से पृथ्वीतल पर गिरी हैं । वहाँ आकाशमण्डल में सूर्य के समान परम तेजोमय तोरण दिखायी पड़ता है, जो सुवर्णमय तथा स्वर्ण के द्वार की भाँति विस्तृत है । वहीं से जीवों की विशेषतया धर्म के मर्म को जाननेवालों की उद्धार करनेवाली चन्द्रभागा नामक नदी निकलकर पूर्व के समुद्र में गिरती है ॥ १०८-११२ ॥

चन्द्रभागा और सिन्धु ये दोनों नदियाँ मानस सरोवर की भाँति पुण्यदायी एवं पवित्र हैं, नदियों में श्रेष्ठ दिव्य गुणयुक्त सिन्धु पश्चिम के समुद्र में गिरती है, विविध प्रकार के धातुओं से विभूषित हिमवान् नामक पर्वत है, जो अस्सी सहस्र योजन विस्तृत कहा जाता है, सिद्धों एवं चारणों के समूहों से वह पर्वतराज भरा पड़ा है । उसमें सुषुम्ना नामक एक परम मनोहर पुष्करिणी है, उसमें जन्म लेनेवाला प्राणी दस सहस्र वर्ष जीवित रहता है,

सिद्धचारणसंकीर्णः सिद्धचारणसेवितः । तत्र पुष्करिणी रम्या सुषुम्ना नाम विश्रुता ॥ ११५ ॥
दशवर्षसहस्राणि तत्र जातस्तु जीवति । श्राद्धं भवति चानन्त्यं तस्यां दत्तं महोदयम् ॥
तारयेच्च यदा श्राद्धं दशपूर्वान्दशापरान् ॥ ११६ ॥
सर्वं पुण्यं हिमवतो गङ्गा पुण्या च सर्वतः । समुद्रगाः समुद्राश्च सर्वे पुण्याः समन्ततः ॥ ११७ ॥
एवमादिषु सर्वेषु श्राद्धं निर्वर्त्तयेद्बुधः । पूतो भवति स्नात्वा नु दत्त्वा दत्त्वा तथैव च ॥ ११८ ॥
शैलसानुषु तुङ्गेषु कन्दरेषु गुहासु च । उपह्वरनितम्बेषु तथा प्रस्रवणेषु च ॥ ११९ ॥
पुलिनेष्वापगानां च तथैव प्रभवे युगे । महोदधौ गवां गोष्ठे संगमेषु वनेषु च ॥ १२० ॥
असंसृष्टोपलिप्तासु हृद्यासु सुरभीषु च । गोमयेनोपलिप्तेषु विविक्तेषु गृहेषु च ॥ १२१ ॥
कुर्याच्छ्राद्धमथैतेषु नित्यमेव यथाविधि । प्रदक्षिणं दिशं गत्वा सर्वकामचिकीर्षवः ॥ १२२ ॥
एवमेतेषु सर्वेषु श्राद्धं कुर्यातदन्द्रितः । एवमेव तु मेधावी ब्राह्मीं सिद्धिमवाप्नुयात् ॥ १२३ ॥
त्रैवर्ण्ये विहिते स्थाने धर्मवर्णाश्रमे तथा । कोपस्थानस्य संत्यागात्प्राप्यते पितृपूजनम् ॥ १२४ ॥
तीर्थान्यनुसरन् धीरः श्रद्दधानो जितेन्द्रियः । कृतपापश्च शुद्ध्येत किं पुनः शुभकर्मकृत् ॥ १२५ ॥
तिर्यग्योनिं न गच्छेच्च कुदेशे न च जायते । स्वर्गी भवति वै विप्रो मोक्षोपायं च विन्दति ॥ १२६ ॥
अश्रद्दधानाः पाप्मानो नास्तिकाः स्थितसंशयाः । हेतुद्रष्टा च पञ्चैते न तीर्थफलमश्नुते ॥ १२७ ॥
गुरुतीर्थे परा सिद्धिस्तीर्थानां परमं पदम् । ध्यानं तीर्थपरं तस्माद्ब्रह्मतीर्थं सनातनम् ॥ १२८ ॥

---

उसमें दिया हुआ श्राद्ध महान् उन्नति करनेवाला तथा अनन्तफलदायी होता है, उसमें श्राद्ध करके मनुष्य अपनी दस अगली और दस पिछली पीढ़ियों को तारता है ॥ ११३-११६ ॥

हिमवान् पर्वत का प्रत्येक स्थल पुण्यदायी है, गंगा में सर्वत्र पुण्य है । इसी प्रकार समुद्र में गिरनेवाली अन्यान्य नदियाँ तथा स्वयं समुद्र भी सर्वत्र श्राद्धकर्मों में पुण्यदायी कहा गया है । बुद्धिमान् पुरुष इन उपर्युक्त एवं अन्यान्य पवित्र तीर्थों में श्राद्धक्रिया सम्पन्न करे । पवित्र तीर्थों में स्नान एवं दान करके मनुष्य पवित्र हो जाता है। उच्च गिरिशिखर पर, कन्दरा एवं गुफाओं में पर्वतों उपत्यकाओं एवं झरनों के समीप, नदियों के तटों पर, युगारम्भ की तिथियों, महासमुद्र के तट पर गौओं की शाला में, नदियों के संगम पर, वनों में स्वच्छ लिपी-पुती मनोहर पृथ्वी पर, गोबर से लिपे हुए एकान्त घर में नित्य ही विधिपूर्वक श्राद्ध करना चाहिए । सभी मनोरथों की प्राप्ति का इच्छुक मनुष्य इन स्थानों पर श्राद्ध एवं प्रदक्षिणा कर सफल होता है ॥ ११७-१२२ ॥

सर्वदा इन्हीं स्थानों में आलस्यादि छोड़कर सावधान मन से श्राद्ध करना चाहिए । इस प्रकार बुद्धिमान् पुरुष ब्रह्मत्व की सिद्धि प्राप्त कर सकता है । क्रोधादि को सर्वथा छोड़ने पर तीनों उच्च वर्णों (ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य) से किये धर्म एवं वर्णाश्रम की मर्यादा से अनुमोदित विधि के अनुसार दान करने पर पितरों की पूजा का फल प्राप्त होता है । पापात्मा भी इन उपर्युक्त पवित्र तीर्थों को यात्रा धैर्य एवं श्रद्धापूर्वक इन्द्रियों को स्ववश रख यदि करे तो शुद्ध हो जाता है, शुभ कर्म करनेवालों के लिए तो कुछ कहना ही नहीं है । इन तीर्थों की यात्रा करनेवाला पाप करनेवाला भी विप्र तिर्यक् योनि में कभी जन्म नहीं लेता और न बुरे स्थानों में ही उसका जन्म होता है, प्रत्युत वह स्वर्ग प्राप्त करता है, मोक्ष के उपाय उसे सुलभ हो जाते हैं ॥ १२३-१२६ ॥

उपवासात्परं ध्यानमिन्द्रियाणां निवर्तनम् । उपवासनिबद्धा हि प्राणैरिह पुनः पुनः ॥ १२९ ॥
प्राणापानौ समौ कृत्वा विषयाणीन्द्रियाणि च । बुद्धिं मनसि संयम्य सर्वेषां तु निवर्तनम् ॥ १३० ॥
प्रत्याहारं पुनर्विद्धि मोक्षोपायमसंशयम् । इन्द्रियाणां मनो घोरं बुद्ध्यादीनां प्रवर्तनम् ॥ १३१ ॥
अनाहारात्क्षयं याति विद्यादनशनं तपः । निग्रहाद्बुद्धिमनसो रम्या बुद्धिस्तु जायते ॥ १३२ ॥
क्षीणेषु सर्वपापेषु क्षीणेष्वेवेन्द्रियेषु च । परिनिर्वाति शुद्धात्मा यथा वह्निर्निरिन्धनः ॥ १३३ ॥
कारणेभ्यो गुणेभ्योऽथ व्यक्ताव्यक्तस्य कृत्स्नशः। वियोजयति क्षेत्रज्ञं तेभ्यो योगेनयोगवित् ॥ १३४ ॥
तस्य नास्ति गतिस्थानं व्यक्ताव्यक्तं न संशयः । आसन्नः सदसन्नैव नैव किञ्चित् स्थित इति ॥ १३५ ॥

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे श्राद्धकल्पे तीर्थयात्रा नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥**

* * *

---

श्रद्धा न करनेवाले, पापात्मा, परलोक न माननेवाले अथवा वेदों के निन्दक, स्थिति में सन्देह रखनेवाले संशयात्मा एवं सभी पुण्य कार्यों में किसी कारण अन्वेषण करनेवाले कुतर्की-इन पाँचों को इन पवित्र तीर्थों का फल नहीं प्राप्त होता । गुरु रूपी तीर्थ में परम सिद्धि प्राप्त होती है, वह सभी तीर्थों से श्रेष्ठ है । उससे भी श्रेष्ठ तीर्थ ध्यान है, यह ध्यान साक्षात् ब्रह्म तीर्थ है, इसका कभी विनाश नहीं होता ॥ १२७-१२८ ॥

उपवास से भी यह ध्यान श्रेष्ठ है । यह सभी इन्द्रियों को उनके विषयों से निवृत्त करनेवाला है । उपवास से बँधे रहनेवाले व्यक्तिगण प्राणों से विमुक्त होकर इस लोक में पुनः पुनः जन्म धारण करते हैं । प्राण एवं अपान वायु—इन दोनों को समान करके इन्द्रियों, उनके विषयों और बुद्धि को मन में बाँधने पर सब की निवृत्ति हो जाती है । मोक्ष के साधनभूत प्रत्याहार (इन्द्रियों को उनके विषयों से अलग रखना) को पुनः सुनिये । समस्त इन्द्रियों में मन परम चञ्चल और घोर है, बुद्धि आदि सबको यही परिचालित करता है ॥ १२९-१३१ ॥

निराहार रहने से मन की चञ्चलता और कठोरता नष्ट हो जाती है । अतः अनशन को परम तप जानना चाहिए । चंचल बुद्धि और मन इन दोनों को वश में रखने से सुन्दर बुद्धि उत्पन्न होती है । समस्त पापकर्मों के क्षीण हो जाने पर एवं इन्द्रियों के क्षीण हो जाने पर (वश में आ जाने पर) आत्मा शुद्ध होकर इन्धनरहित अग्नि की तरह निर्वाण प्राप्त करती है । समस्त व्यक्त-अव्यक्त वस्तुओं के कारण एवं गुणों से योगीजन अपनी आत्मा को वियुक्त करते हैं, जिसके फलस्वरूप इस जन्म के उपरान्त उनकी न कोई गति होती है, न कोई स्थान रहता है, निश्चय ही वे व्यक्त एवं अव्यक्त किसी में नहीं रहते । न ये सत् हैं न असत्, उनकी स्थिति के बारे में कुछ भी नहीं कहा जा सकता ॥ १३२-१३५ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में श्राद्धकल्प में तीर्थयात्रा नामक पन्द्रहवें अध्याय** (सततरवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १५ ॥**

* * *

# अथ षोडशोऽध्यायः

## श्राद्धकल्पः

बृहस्पतिरुवाच

अतः परं प्रवक्ष्यामि दानानि च फलानि च । श्राद्धकर्माणि मेध्यानि वर्जनीयानि यानि च ॥ १ ॥
हिमप्रपतने कुर्यादाहरेद्वा हिमं ततः । अग्निहोत्रमतः पुण्यं परमं हि ततः स्मृतम् ॥ २ ॥
नक्तं तु वर्जयेच्छ्राद्धं राहोरन्यत्र दर्शनात् । सर्वस्वेनापि कर्त्तव्यं क्षिप्रं वै राहुदर्शने ॥ ३ ॥
उपरागे न कुर्याद्यः पङ्के गौरिव सीदति । कुर्वाणस्तूद्धरेत्यापान्मग्नान्नौरिव सागरे ॥ ४ ॥
विश्वदेवं च सौम्यं च बहुमांसपरं हविः । विषाणं वर्जयेत्खाङ्गमसूयानाशनाय वै ॥ ५ ॥
त्वष्टा वै वार्य्यमाणस्तु देवेशेन महात्मना । पिबञ्छचीपतेः सोमं पृथिव्यामपतत्पुरा ॥ ६ ॥

---

# सोलहवाँ अध्याय

(अठत्तरवाँ अध्याय)

## श्राद्धकल्प

श्रीबृहस्पति जी ने कहा—अब इसके बाद मैं श्राद्धकर्म में दिये जाने वाले दान एवं उनसे प्राप्त होने वाले फलों के बारे में कह रहा हूँ, यह भी कहता हूँ कि श्राद्ध में कौन-कौन सी वस्तुएँ पवित्र हैं और कौन-सी वर्जित रखी गई हैं ॥ १ ॥

हिम गिरते समय हिम को हटावे अर्थात् जाड़े का समय व्यतीत कर लेने के उपरान्त वसन्त एवं ग्रीष्म काल में अग्निहोत्र करना चाहिए । यह विधि परम पुण्यप्रद कही जाती है । रात्रि के समय श्राद्धकर्म न करे । रात्रि के बिना अन्य अवसर पर राहु के दर्शन के समय सभी कार्य छोड़ करके शीघ्र ही श्राद्धकर्म करना चाहिए । जो व्यक्ति ग्रहण के अवसर पर श्राद्धकर्म नहीं करता है वह कीचड़ में फँसी गाय की तरह यातना सहता है और जो श्राद्ध करता है वह अपने पापों के सागर में मग्न नाव की तरह उद्धार पा जाता है ॥ २-४ ॥

हे विश्वदेव ! सौम्य और प्रचुर मांस से युक्त हवि और गैंडे का सींग पितरों का द्वेष नष्ट करने के लिए वर्जित रखना चाहिए । पूर्वकाल में महात्मा देवेश के निषेध करने के बाद भी विश्वकर्मा ने इन्द्र के सोमरस का पान किया था, उनके पान करते समय वह पृथ्वी पर गिर पड़ा, जो साँवाँ के रूप में उत्पन्न हुआ । अतः पितरों के लिए वह पूजित माना गया । उसी समय पीते हुए त्वष्टा के अशक्त नासिका के छिद्रों से उस सोम रस की कुछ बूँदें

श्यामाकास्तु तथोत्पन्नाः पित्रर्थमपि पूजिताः । विप्रुषस्तस्य नासाभ्यामसक्ताभ्यां तथैव च ॥ ७ ॥
श्लेष्माणः शीतला हृद्या मधुराश्च तथेक्षवः। श्यामाकैरिक्षुभिश्चैव पितॄणां सार्वकामिकम् ॥
कुर्यादाग्रयणं यस्तु स शीघ्रं सिद्धिमाप्नुयात् ॥ ८ ॥
श्यामाका हस्तिनामा च पटोलं बृहतीफलम् । अगस्त्यस्य शिखा तीव्रा कषायाः सर्व एव च ॥ ९ ॥
एवमादीनि चान्यानि स्वादूनि मधुराणि च । नागरं चात्र वै देयं दीर्घमूलकमेव च ॥ १० ॥
वंशीकरीराः सुरसाः सर्जकं भूस्तृणानि च । वर्जनीयानि वक्ष्यामि श्राद्धकर्मणि नित्यशः ॥ ११ ॥
लशुनं गृञ्जनं चैव पलाण्डुः पिण्डमूलकम् । करम्भाद्यानि चान्यानि हीनानि रसगन्धतः ॥ १२ ॥
श्राद्धकर्मणि वर्ज्यानि कारणं चात्र वक्ष्यते । पुरा देवासरे युद्धे निर्जितस्य बलेः सुरैः ॥ १३ ॥
व्रणेभ्यो विस्फुरन्तो वै पतिता रक्तबिन्दवः । तत एतानि वर्ज्यानि श्राद्धकर्मणि नित्यशः ॥ १४ ॥
अथ वेदोक्तनिर्यासान् लवणान्यूषरणानि च । श्राद्धकर्मणि वर्ज्यानि याश्च नार्योरजस्वलाः ॥ १५ ॥
दुर्गन्धं फेनिलं चैव तथा वै पल्वलोदकम् । न लभेद्यत्र गौस्तृप्तिं नक्तं यच्चैव गृह्यते ॥ १६ ॥
आविकं मार्गमौष्ट्रं च सर्वमेकशफं च यत् । माहिषं चामरं चैव पयो वर्ज्यं विजानता ॥ १७ ॥
अतः परं प्रवक्ष्यामि वर्ज्यान् देशान् प्रयत्नतः। न द्रष्टव्यं च यैः श्राद्धं शौचाशौचं च कृत्स्नशः ॥ १८ ॥

---

भी पृथ्वी पर गिरीं जो ईख (गन्ना) के रूप में उत्पन्न हुईं । इसी कारण ईख शीतलता प्रदान करनेवाली, रुचिकर, मधुर और कफकारक होता है । इन साँवाँ और ईख से पितरों की सभी कामनाएँ पूर्ण होती हैं । जो इन दोनों वस्तुओं को श्राद्धकर्म में निवेदित करता है वह बहुत जल्दी सिद्धि प्राप्त करता है ॥ ५-८ ॥

साँवाँ, हस्तिनाम, पटोल, बृहतोंफल, अगस्त्य की तीखी शिखाएँ, ये सभी कषाय स्वाद वाले कहे गए हैं । इसी प्रकार अन्यान्य स्वादिष्ट एवं मधुर द्रव्य पितरों को अति प्रिय हैं । श्राद्धकर्म में नागर और दीर्घमूलक का भी प्रयोग करना चाहिए । इसी प्रकार वंशी, करीर, सुरसा, सर्जक और भूस्तृण भी निवेदित करना चाहिए । श्राद्धकर्म में जो वर्जित वस्तुएँ सदैव वर्जित हैं, उन्हें कहता हूँ । लहसुन, गाजर, प्याज, पिण्डमूलक, करम्भ आदि वस्तुएँ जो रस और गन्ध से निन्द्य हैं, उन्हें श्राद्धकर्म में त्याग देना चाहिए, इसका कारण यह है कि पूर्वकाल में देव-दानव के युद्ध में देवताओं द्वारा पराजित बलि के शरीर के घावों से जो रक्त के विन्दु निकलकर पृथ्वी पर गिरे, वे ही इन वस्तुओं के रूप में उत्पन्न हुए अतः श्राद्धकर्म में इनको सदैव वर्जित रखना चाहिए ॥ ९-१४ ॥

वेद में गिनाये गए सभी प्रकार के गोंद (निर्यास) द्रव्य, लवण एवं ऊषण अर्थात् पिप्पलीमूल एवं चीता आदि वस्तुएँ भी श्राद्धकर्म में वर्जित की गईं हैं । इसी प्रकार जो रजस्वला स्त्रियाँ हों, वे भी श्राद्धकर्म में प्रवृत्त न हों । दुर्गन्धियुक्त, फेनों से व्याप्त, छोटे गड्ढों का जिसमें गौओं की तृप्ति नहीं होती, जो रात में ग्रहण किया गया हो, भेंड, मृग, बकरी, ऊंट एवं अन्य एक खुरवाले पशुओं से पीकर दूषित किया गया, महिष, चमर आदि अन्य पशुओं द्वारा गंदला किए गए जल को भी विद्वान् पुरुष श्राद्धकर्म में उपयोग न करें ॥ १५-१७ ॥

अब इसके बाद मैं उन स्थानों को बताने की चेष्टा करूंगा, जिन्हें श्राद्धकर्म में वर्जित रखना चाहिए । इसके अतिरिक्त उन लोगों को भी बतला रहा हूँ जिन्हें श्राद्धकर्म का दर्शन भी नहीं करना चाहिए । इस प्रकार सभी प्रकार की पवित्रता एवं अपवित्रता के बारे में कहता हूँ । श्रद्धापूर्वक वन में उत्पन्न होनेवाले मूल एवं फलों के आहारों

**वन्यमूलफलाहारैः श्राद्धं कुर्यात्तु श्रद्धया । राष्ट्रमिष्टमवाप्नोति स्वर्गं मोक्षं यशस्करम् ॥ १९ ॥**
**अनिष्टशब्दसंकीर्णं जन्तुव्याप्तमथापि वा । पूतिगन्धां तथा भूमिं श्राद्धकर्मणि वर्जयेत् ॥ २० ॥**
**नद्यः सागरपर्यन्ता द्वारं दक्षिणपूर्वतः । त्रिशकुं वर्जयेद्देशं सर्वं द्वादशयोजनम् ॥ २१ ॥**
**उत्तरेण महानद्या दक्षिणेन च कैकटात् । देशस्त्रैशङ्कवो नाम वर्जितः श्राद्धकर्मणि ॥ २२ ॥**
**कारङ्कराः कलिङ्गाश्च सिन्धोरुत्तरमेव च । प्रनष्टाश्रमधर्माश्च वर्ज्या देशाः प्रयत्नतः ॥ २३ ॥**
**नग्नादयो न पश्येयुः श्राद्धमेवं व्यवस्थितम् । गच्छन्ति तैस्तैर्दृष्टानि न पितृन्न पितामहान् ॥ २४ ॥**

**शंयुरुवाच**

**नग्नादीन् भगवन् सम्यङ्ममाद्य परिपृच्छतः । कथय द्विजमुख्याग्र विस्तरेण यथातथम् ॥ २५ ॥**
**एवमुक्तो महातेजा बृहस्पतिरुवाच तम् । सर्वेषामेव भूतानां त्रयीसंवरणं स्मृतम् ॥ २६ ॥**
**परित्यजति यो मोहात्ते वै नग्ना द्विजोत्तमाः । प्रलीयते नरो यः स्यान्निरालम्बश्च यो वृषः ॥ २७ ॥**
**वृषं यश्च परित्यज्य मोक्षमन्यत्र मार्गति । वृषो वेदसमस्तस्मिन् यो वै सम्यङ्न पश्यति ॥ २८ ॥**
**ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्या वृषलाश्चैव सर्वशः । पुरा देवासुरे युद्धे निर्जितैरसुरैस्तदा ॥ २९ ॥**
**पाषण्डवैकृतस्थाने नैषा सृष्टिः स्वयम्भुवा । द्विश्राद्धकश्च निर्ग्रन्थाः शाक्या पुष्टिकलंशकाः ॥ ३० ॥**

---

से श्राद्धकर्म सम्पन्न करना चाहिए । ऐसा करने वाले को राष्ट्र मित्र की भाँति सम्मान देता है, उसके यश की वृद्धि होती है तथा स्वर्ग की प्राप्ति होती है ॥ १८-१९ ॥

अनिष्टकारी शब्दों से एवं जीव-जन्तुओं से व्याप्त, दुर्गन्धियुक्त भूमि को श्राद्धकर्म में वर्जित रखना चाहिए। सागर तक जाने वाली समस्त नदियाँ, दक्षिण-पूर्व के द्वार एवं त्रिशङ्कु देश—इनको बारह योजन दूर से ही त्याग देना चाहिए । यह त्रिशंकु देश महानदी के उत्तर कैकट देश से दक्षिण दिशा में फैला हुआ है, यह श्राद्धकर्म में वर्जित है । कारस्कर, कलिङ्ग, सिन्धु के उत्तरवर्ती देश एवं वे देश जहाँ पर वर्णाश्रम धर्म नष्ट हो चुका है, उसे भी प्रयत्नपूर्वक श्राद्ध में त्याग देना चाहिए । नंगे और असंस्कृत लोग श्राद्धकर्म न देखें ऐसा कहा गया है । उन लोगों द्वारा देखे जाने पर श्राद्ध की वस्तुएँ पितामहादि पितरों को प्राप्त नहीं होतीं ॥ २०-२४ ॥

शंयु ने कहा—'हे भगवन् ! वे नंगे आदि कौन हैं? हे श्रेष्ठ ब्राह्मणों में पूज्य ! मैं उनके बारे में जानना चाहता हूँ, विस्तारपूर्वक उनका यथातथ्य वर्णन कीजिये । शंयु के इस प्रकार पूछने पर महातेजस्वी बृहस्पति ने उनसे कहा । संसार के सभी मनुष्यों के लिए तीनों वेद शान्ति प्रदान करने वाले कहे गए हैं । जो लोग अज्ञानवश उनको छोड़ देते हैं, वे नंगे हैं । मनुष्य जब वेद से विमुख हो जाता है तब वह वेद रूपी वृष निरवलम्ब (आधाररहित) हो जाता है ॥ २५-२६ ॥

जो इस धर्म रूपी वृष को छोड़कर अन्यत्र मोक्ष का मार्ग ढूँढ़ता है, उसका वेदादि के अध्ययन करना व्यर्थ है, क्योंकि वह इन वेदों में दिये हुए मोक्ष के स्वरूप को भलीभाँति नहीं देख पाता है । प्राचीनकाल में देवताओं और असुरों क़े युद्ध में पराजित हुए असुरों द्वारा सभी ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र पाखण्डी होकर विकृत (पतित) हो गये । हे तात ! वह स्वयंभू की सृष्टि नहीं रह गयी । जो लोग श्राद्धादि कार्यों के विरोध करने वाले हैं, सद्ग्रन्थों के विरोधी हैं, अपनी इच्छा एवं शक्ति के भरोसे जीवन यापन करते हैं तथा जो लोग धर्म का आचरण

ये धर्मं नानुवर्त्तन्ते ते वै नग्नादयो जनाः । वृथाजटी वृथामुद्री वृथानग्नश्च यो द्विजः ॥ ३१ ॥
वृथाव्रती वृथाजापी ते वै नग्नादयो जनाः । कुलंधमा निषादाश्च तथा पुष्टिविनाशकाः ॥ ३२ ॥
कृतकर्माक्षितास्त्वेते कुपथाः परिकीर्त्तिताः । एभिर्निर्वृत्तं दृष्टं वा श्राद्धं गच्छन्ति मानवाः ॥ ३३ ॥
ब्रह्मघ्नश्च कृतघ्नश्च नास्तिका गुरुतल्पगाः । दस्यवश्च नृशंसाश्च दर्शनेनैव वर्जिताः ॥ ३४ ॥
ये चान्ये पापकर्माणः सर्वांस्तान् परिवर्जयेत् । देवदेवर्षिनिन्दायां रतांश्चैव विशेषतः ॥ ३५ ॥
असुरान् यातुधानांश्च दृष्टमेभिर्व्रजन्त्युत । ब्राह्मं कृतयुगं प्रोक्तं त्रेता तु क्षत्रियं स्मृतम् ॥ ३६ ॥
वैश्यं द्वापरमित्याहुः शूद्रं कलियुगं स्मृतम् ।

पितर ऊचुः

वेदाः कृतयुगे पूज्यास्त्रेतायां तु सुरास्तथा ॥ ३७ ॥
युद्धानि द्वापरे नित्यं पाषण्डाश्च कलौ युगे । अपमानापवित्रश्च कुक्कुटो ग्रामसूकरः ॥ ३८ ॥
श्वा चैव दर्शनादेव हन्ति श्राद्धं न संशयः । शावसूतकसंस्पृष्टो दीर्घरोगिभिरेव च ॥ ३९ ॥
मलिनैः पतितैश्चैव न द्रष्टव्यं कथंचन । अन्नं पश्येयुरेते वै नैतत्स्याद्धव्यकव्ययोः ॥ ४० ॥
तत्संस्पृष्टं प्रधानार्थं संस्कारश्चापदो भवेत् । हविषां संहतानां तु पूर्वमेव विवर्जितम् ॥
मृत्संयुक्ताभिरद्भिश्च प्रोक्षणं च विधीयते ॥ ४१ ॥

---

नहीं करते हैं, वे नंगे लोग हैं । व्यर्थ में जटा रखने वाले, व्यर्थ में मुण्डित सिर रहने वाले, व्यर्थ में नग्न रहने वाले जो द्विजातिगण हैं, वे सभी लोग नंगे हैं ॥ २७-३१ ॥

व्यर्थ में व्रत करने वाले, व्यर्थ में जप करने वाले, कुल को पीड़ा पहुँचाने वाले, निषाद, पुष्टि विनाशक एवं किये गए सत्कर्मों पर आक्षेप करने वाले कुमार्गी कहे जाते हैं । ऐसे लोगों द्वारा सम्पन्न श्राद्धकर्म पितरों के लिए व्यर्थ हैं । ब्रह्महत्या करने वाले, कृतघ्न, नास्तिक, गुरुपत्नीगामी, दस्यु, नृशंस, आत्मतत्त्वज्ञान से रहित एवं अन्य जो पापकर्म में परायण लोग हैं, उन्हें सबको श्राद्धकर्म में वर्जित रखना चाहिए ॥ ३२-३४ ॥

विशेषतया देवताओं एवं देवर्षियों की निन्दा में निरत रहने वाले जो भी लोग हैं, उन्हें भी श्राद्धकर्म में वर्जित रखना चाहिए । इसी प्रकार असुरों एवं यातुधानों को भी श्राद्धकर्म में नहीं रखना चाहिए । इन उपर्युक्त लोगों द्वारा देखा गया श्राद्धकर्म निष्फल हो जाता है । सतयुग को ब्राह्मणों का युग कहा गया है, त्रेता क्षत्रियों का युग है, द्वापर वैश्यों का युग है और इसी प्रकार कलियुग को शूद्रों का युग कहा गया है ॥ ३५-३६ ॥

वाताक पितरगणों ने कहा—सतयुग में वेदों की पूजा होती थी, त्रेतायुग में देवगण पूज्य माने जाते थे । द्वापर में लोगों को युद्ध प्रिय था, कलियुग में लोगों की पाखण्ड में सर्वदा रुचि रहती है । अपमानित एवं अपवित्र लोग, कुक्कुट (मुर्गे), ग्राम्य सुअर और कुत्ता—इनके दर्शन से श्राद्धकर्म नष्ट हो जाता है, इसमें सन्देह नहीं । बच्चों का सूतक जिनके घर में हो, दीर्घकाल से जो रोगग्रस्त हों, मलिन एवं पतित विचारों वालों को किसी प्रकार भी श्राद्धकर्म का दर्शन नहीं करना चाहिए ॥ ३७-३९ ॥

यदि ये लोग श्राद्ध के अन्न को देख लेते हैं तो वह अन्न भी हव्य के लिए उपयुक्त नहीं कहा गया है, इनके द्वारा स्पर्श किये गए श्राद्धादि संस्कार अपवित्र हो जाते हैं । जमे हुए घृत को प्रथमतः वर्जित रखना चाहिए ।

**सिद्धार्थकैः कृष्णतिलैः कार्य्यं वाप्यवकीरणम् । गुरुसूर्याग्निवस्तूनां दर्शनं वापि यत्नतः ॥ ४२ ॥**
**आसनारूढमानेषु पादोपहतमेव च । अमेध्यैर्जङ्गमैर्दृष्टं शुष्कं पर्युषितं च यत् ॥ ४३ ॥**
**असितं परिदुष्टं च तथैवाग्रावलेहितम् । शर्कराकेशपाषाणैः कीटैर्यच्चाप्युपद्रुतम् ॥ ४४ ॥**
**पिण्याकमथितं चैव तथा तिलयवादिषु । सिद्धाक्षताश्च ये भक्ष्याः प्रत्यक्षलवणीकृताः ॥ ४५ ॥**
**वाससा चावधूतानि वर्ज्यानि श्राद्धकर्मणि । सन्ति वेदविरोधेन केचिद्विज्ञानमानिनः ॥ ४६ ॥**
**अजज्ञपतयो नाम ते श्राद्धस्य यथा रजः। दधि शाकं तथाऽभक्ष्याः शुक्तं चैव विवर्जितम् ॥ ४७ ॥**
**वार्ताकुं वर्जयेद्द्यात्सर्वानभिषवानपि । सैन्धवं लवणं यच्च तथा मानससम्भवम् ॥ ४८ ॥**
**पवित्रं परमं ह्येतत् प्रत्यक्षमपि वर्त्तते । अग्नौ निक्षिप्य बध्नीयाद्धस्तौ प्रक्षिप्ययत्नतः ॥ ४९ ॥**
**गमयेन्मस्तकं चैव ब्रह्मतीर्थं हि तत्स्मृतम् । द्रव्याणां प्रोक्षणं कार्य्यं तथैवावपनं पुनः ॥ ५० ॥**
**निधाय चाद्भिः सिञ्चेत तथैवाप्सु निदेशनम् । अरिष्टतुमुले बिल्वं त्विङ्गुदश्वदनान्यपि ॥ ५१ ॥**
**विदलानां च सर्वेषां चर्मवच्छौचमिष्यते । तथा दन्तास्थिदारूणां शृङ्गणां चावलेखनम् ॥ ५२ ॥**
**सर्वेषां मृण्मयानां तु पुनर्दाह उदाहृतः । मणिवज्रप्रवालानां मुक्ताशङ्खमणेस्तथा ॥ ५३ ॥**

---

श्राद्धकर्म में मिट्टी से मिले हुए जल से सिंचन करना चाहिए ॥ ४०-४१ ॥

पीली सरसों अथवा काले तिल पृथ्वी पर छींट देना चाहिए । यत्नपूर्वक गुरु, सूर्य और अग्नि की वस्तुओं का दर्शन करना चाहिए ॥ ४२ ॥

आसनासीन (उँचा स्थान), पैरों द्वारा मर्दित किया गया, अपवित्र प्राणियों द्वारा देखे गये, शुष्क एवं बासी, उच्छिष्ट, दोषपूर्ण, जीभ से चाटी हुई, शक्कर (बालुका), केश और पत्थर से दूषित, कीड़ों से गन्दगी की गयी वस्तुएँ श्राद्धकर्म में वर्जित हैं ॥ ४३-४४ ॥

तिल और जौ में तिलों के चूरे न मिले हों, बनाये गए जो अक्षत खाने के लिए रखे गए हों तथा जिनमें नमक का अंश मिला हुआ हो, इसी प्रकार वस्त्र से जो स्पर्श किया गया हो, वे सब अन्नादि पदार्थ श्राद्धकर्म में दूषित कहे गए हैं । कुछ विज्ञान के माननेवाले वेदों का विरोध करते हैं, वे यज्ञ के अनधिकारी हैं, और श्राद्ध के धूल की तरह (विनाशक) हैं, उन्हें भी श्राद्धकर्म में वर्जित रखना चाहिए । इसी प्रकार दही, अखाद्य शाक तथा श्वेत वर्ण का चोष्य (चूसा जानेवाला) पदार्थ—ये सब भी श्राद्धकर्म में वर्जित हैं ॥ ४५-४७ ॥

वार्ता (बातचीत) भी श्राद्ध में वर्जित कही गई है । सभी प्रकार के अभिषवों (मद्य अथवा आसव) को भी वर्जित रखना चाहिए । जो समुद्र से निकला हुआ लवण है, तथा मानस से उत्पन्न हुआ लवण है, वह परम पवित्र माना गया है, ये दोनों लवण होने पर भी निषिद्ध नहीं हैं । उन्हें आग में छोड़कर पुनः दोनों हाथों से यत्नपूर्वक निकाल कर अपने मस्तक पर लगा लेवे । मस्तक को ब्रह्मतीर्थ कहा जाता है । समस्त श्राद्धीय द्रव्यों को सर्वप्रथम जल से सिचिंत करना चाहिए पुनः उनके ऊपर लगी हुई मैल आदि को धो देना चाहिए ॥ ४८-५० ॥

फिर रखकर जल से पुनः सिंचन करके पुनः जल में छोड़ देना चाहिए । अरिष्ट, तुमुल, बिल्व, इंगुद, श्वदन और विदल—इन सभी वस्तुओं की श्राद्धादि में चर्म की तरह विधिवत् शुद्धि करनी चाहिए । इसी प्रकार दाँत, अस्थि (हड्डी), काष्ठ एवं शृंग (सींग) आदि को विधिवत् स्वच्छ और पवित्र कर लेना चाहिए ॥ ५१-५२॥

सिद्धार्थकानां कल्केन तिलकल्केन वा पुनः। स्याच्छौचं सर्वबालानामाविकानां च सर्वशः॥ ५४ ॥
आविकानां च सर्वेषां मृद्भिरद्भिर्विधीयते । आद्यन्तयोस्तु शौचानामद्भिः प्रक्षालनं पुनः ॥ ५५ ॥
तथा कार्प्पासिकानां च भस्मना समुदाहृतम् । फलपुष्प शलाकानां प्लावनञ्चाद्भिरिष्यते ॥ ५६ ॥
संमार्जनं प्रोक्षणं च भूमेश्चैवोपलेपनम् । निष्क्रम्य बाह्यतो ग्रामाद्वायुपूता वसुन्धरा ॥ ५७ ॥
धनुष्मत्पक्षिणां चैव मृद्भिः शौचं विधीयते । एवमेष समुद्दिष्टः शौचानां विधिरुत्तमः ॥
अतः परं प्रवक्ष्यामि तन्मे निगदतः शृणु ॥ ५८ ॥

प्रातर्गृहात्पश्चिमदक्षिणेन इषुक्षेपं चाक्षमात्रं पदं च ॥
कुर्यात्पुरीषं च शिरोऽवगुण्ठ्य न च स्पृशेत्तत्र शिरः करेण ॥ ५९ ॥

शुष्कैस्तृणैर्वा काष्ठैर्वा पत्रैर्वेणुदलेन वा । मृन्मयैर्भाजनैर्वापि तिरोधाय वसुंधराम् ॥ ६० ॥
उद्धृतोदकमादाय मृत्तिकां चैव वाग्यतः । दिवा उदङ्मुखः कुर्य्याद्रात्रौ वै दक्षिणामुखः ॥ ६१ ॥
दक्षिणेन च हस्तेन गृहणीयाद्वै कमण्डलुम् । शौचं च वामहस्तेन गुदे तिस्रस्तु मृत्तिकाः ॥ ६२ ॥
दश चापि पुनर्दद्याद्वामहस्तक्रमेण तु । द्वाभ्यां वाऽपि पुनर्दद्याद्धस्तानां पञ्च मृत्तिकाः ॥ ६३ ॥

---

सभी प्रकार के मृत्तिका के बने हुए पदार्थों को दोबारा जला लेना चाहिए। इसी प्रकार सभी प्रकार के मणि, हीरे, प्रवाल, मुक्ता, शंख आदि की शुद्धि के लिए पीली सरसों अथवा काले तिल का कल्क बनाकर शुद्धि करनी चाहिए। केशों की भी शुद्धि इसी प्रकार करनी चाहिए ॥ ५३-५४ ॥

भेड़ के बाल की अथवा सभी प्रकार के भेंड़ों के बालों की शुद्धि मिट्टी और जल से हो जाती है, पवित्र करने के पहले और बाद में दोनों बार पुनः जल द्वारा धो लेना चाहिए। कपास के बने हुए पदार्थों की शुद्धि राख द्वारा कही गयी है। फल, पुष्प एवं शलाका की शुद्धि जल से ही हो जाती है ॥ ५५-५६ ॥

पृथ्वी की शुद्धि प्रथम बटोरकर, जल से सिंचितकर फिर लीपने से होती है। ग्राम से बाहर निकलने पर पृथ्वी वायु द्वारा शुद्ध होती है। अर्थात् पृथ्वी की शुद्धि के लिए बटोरने, जल छिड़कने और लीपने की आवश्यकता होती है, ग्राम से बाहर की पृथ्वी वायु से ही पवित्र (शुद्ध) रहती है ॥ ५७ ॥

धनुर्धारी और पक्षियों की शुद्धि मिट्टी से की जाती है, शुद्धि के लिए यह उत्तम क्रम बताया गया है। इसके उपरान्त शौच की कुछ अन्य विधियाँ बतला रहा हूँ, सुनिए ॥ ५८ ॥

प्रातःकाल अपने घर से पश्चिम या दक्षिण दिशा की ओर एक बाण की दूरी पर या अक्षमात्र दूर स्थान पर मलत्याग करना चाहिए। उस समय सिर को वस्त्रादि से ढंक लेना चाहिए, हाथ से सिर का स्पर्श नहीं करना चाहिए ॥ ५९ ॥

सूखे हुए तृण द्वारा, काष्ठ द्वारा, पत्तों से, बाँस के पत्तों से अथवा मिट्टी के बरतन से उस स्थान को ढँक देना चाहिए। पुनः शान्त रहकर मिट्टी और ऊपर उठाये गए जल से शुद्धि करनी चाहिए। दिन में उत्तरमुख और रात्रि में दक्षिणमुख होकर मलत्याग करना चाहिए ॥ ६०-६१ ॥

दाहिने हाथ से जलपात्र ग्रहण करना चाहिए। मलद्वार को बायें हाथ से तीन बार मिट्टी लगाकर शुद्ध

**मृदा प्रक्षाल्य पादौ च आचम्य च यथाविधि । आपस्त्याज्यास्त्रयश्चैव सूर्याग्निपवनाम्भसाम् ॥ ६४ ॥**
**कुर्यात् सन्निहितं नित्यं प्राज्ञस्तीर्थे कमण्डलुम् । असत्कार्यं कार्यमेतैर्यथावत्पादधावनम् ॥ ६५ ॥**
**आचमनं द्वितीयेन देवकार्यं ततः परम् । उपवासस्त्रिरात्रं तु दुष्टहस्ते ह्युदाहृतः ॥ ६६ ॥**
**विप्रकृष्टेन कृच्छ्रेण प्रायश्चित्तमुदाहृतम् । स्पृष्ट्वा श्वानं श्वपाकं वा तप्तकृच्छ्रं समाचरेत् ॥ ६७ ॥**
**मानुषास्थीनि संस्पृश्य उपोष्यं शुद्धिकारणम् । त्रिरात्रमुक्तं सस्नेहमेकरात्रमतोऽन्यथा ॥ ६८ ॥**
**कारस्कराः पुलिन्दाश्च तथान्ध्रशबरादयः । पीत्वा चापो भूतिलये गत्वा चैव युगन्धराम् ॥ ६९ ॥**
**सिन्धोरुत्तरपर्यन्तं तथा दिव्यन्तरे शतम् । पापदेशाश्च ये केचित्पापैरध्युषिता जनैः ॥ ७० ॥**
**शिष्टैश्च वर्जिता ये च ब्राह्मणैर्वेदपारगैः । गत्वा देशानपुण्यांस्तु कृत्स्नं पापं समश्नुते ॥ ७१ ॥**
**मनोव्यक्तिरथाग्निश्च काले चैवोपलेपनम् । विख्यापनं च शौचानां नित्यमज्ञानमेव च ॥ ७२ ॥**
**अतोन्यथा तु यः कुर्यान्मोहाच्छौचस्य सङ्करम् । पिशाचान् यातुधानांश्च फलं गच्छत्यसंशयम् ॥ ७३ ॥**
**शौचमश्रद्दधानश्च म्लेच्छजातिषु जायते । अयज्ञाश्चैव पापो वा तिर्यग्योनिगतोऽपि वा ॥ ७४ ॥**

---

करना चाहिए । बायें हाथ में दस बार मृत्तिका लगाकर अथवा दोनों हाथों में पाँच बार मृत्तिका लगानी चाहिए । पुनः मिट्टी लगाकर पैरों को भलीभाँति स्वच्छकर विधिपूर्वक आचमन करे । पुनः सूर्य, अग्नि और पवन के उद्देश्य से तीन बार जल त्याग करे ॥ ६२-६४ ॥

बुद्धिमान् पुरुष को सदैव तीर्थ के समीप अपना कमण्डलु रखना चाहिए । इस कमण्डलु के जल से पादप्रक्षालन जैसे अन्य कार्य भी कर लेना चाहिए । पादप्रक्षालन के उपरान्त आचमन और तदुपरान्त देवकार्य करना चाहिए । अपवित्र हाथ से आचमन और देवकार्य करने पर तीन रात के उपवास का विधान है ॥ ६५-६६ ॥

उपवास न करने पर अतिशय कष्ट द्वारा प्रायश्चित्त का विधान कहा गया है । श्वान अथवा चाण्डाल का स्पर्श हो जाने पर तप्तकृच्छ्र प्रायश्चित्त करना चाहिए ॥ ६७ ॥

मनुष्य की अस्थियों का स्पर्श होने पर उपवास से ही शुद्धि होती है । स्नेहपूर्वक यह उपवास तीन रात अथवा एक रात के लिए करना चाहिए ॥ ६८ ॥

कारस्कर, पुलिन्द, आन्ध्र, शबर जैसे अपवित्र देशों की यात्रा करने पर, भूतिलय (स्थान-विशेष) में जलपान करने पर तथा युगन्धर नामक स्थान की यात्रा करने पर, सिन्धु के उत्तरीय प्रदेश, दिव्यन्तर के शत नामक देश एवं अन्य पापियों के प्रदेशों की, जहाँ जाने के लिए वेदों के पारङ्गत ब्राह्मण एवं शिष्टगण निषेध करते हैं अथवा जहाँ इस प्रकार के ज्ञानी लोगों का सर्वथा अभाव रहता है तथा जहाँ जाने से पाप में वृद्धि होती है, ऐसे स्थान की यात्रा क़रने पर समस्त पाप का भागी होना पड़ता है ॥ ६९-७१ ॥

मनोव्यक्ति, अग्नि, समयवश किया गया उपलेपनादि कर्म, शौच के लिए जो समय निषिद्ध है, उस समय अथवा इनके अतिरिक्त जो अज्ञानवश शौच संस्कार में व्यतिक्रम करते हैं उनके फल निःसन्देह पिशाचों और यातुधानों को प्राप्त होते हैं ॥ ७२-७३ ॥

जो लोग शौच के आचार एवं नियम इत्यादि में अश्रद्धा रखते हैं, वे म्लेच्छ जाति में जन्म ग्रहण करते

**शौचेन मोक्षं कुर्वाणः स्वर्गवासी भवेन्नरः । शुचिकामा हि देवा वै देवैरेतदुदाहृतम् ॥ ७५ ॥**
**वीभत्समशुचिं चैव वर्जयन्ति सुराः सदा । त्रीणि शौचानि कुर्वन्ति न्यायतः शुभकर्मणः ॥ ७६ ॥**
**ब्रह्मण्यायातिथेयाय शौचयुक्ताय धीमते । पितृभक्ताय दान्ताय सानुक्रोशाय च द्विजाः ॥ ७७ ॥**
**तैस्तैः प्रीताः प्रयच्छन्ति पितरो योगवर्द्धनाः। मनसा काङ्क्षितान् कामांस्त्रैलोक्यप्रभवानिति ॥ ७८ ॥**

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे श्राद्धकल्पो नाम**
**षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥**

* * *

---

हैं । जो यज्ञादि नहीं करते, सदैव पाप कर्म में लगे रहते हैं, अथवा तिर्यक् योनियों में उत्पन्न होते हैं, वे भी शौच द्वारा अपने पापों से मुक्त होकर स्वर्ग प्राप्त करते हैं । देवतागण पवित्रता के इच्छुक रहते हैं, देवताओं ने ही शौच के ये आचार कहे हैं ॥ ७४-७५ ॥

देवगण सर्वदा वीभत्स आचरण करनेवाले तथा अपवित्र लोगों को वर्जित रखते हैं । सत्कर्म में लगे हुए लोग न्यायत: सदैव तीन प्रकार से शुद्धिकरण करते हैं । हे ऋषिवृन्द ! ब्राह्मणा आदि द्विजातियों की रक्षा करने वाले, अतिथि परायण, पवित्रात्मा, बुद्धिमान्, पितरों में भक्ति रखने वाले, शान्त एवं कृपालु लोगों के योगवर्द्धक पितरगण उनके किये गए सत्कर्मों से प्रसन्न होकर मन से अभिलषित, त्रैलोक्य में प्राप्त होने वाले समस्त मनोरथों को पूर्ण करते हैं ॥ ७६-७८ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में श्राद्धकल्प नामक सोलहवें अध्याय** (अठत्तरवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १६ ॥**

* * *

# अथ सप्तदशोऽध्यायः

## श्राद्धकल्पे ब्राह्मणपरीक्षा

**ऋषय ऊचुः**

**अहो धीमंस्त्वया सूत श्राद्धकल्पस्तु कीर्तितः। श्रुतो नः श्राद्धकल्पो वै ऋषिभिः परिकीर्तितः ॥ १ ॥**
**अतीव विस्तरो यस्य विशेषेण प्रकीर्तितः । वद शेषं महाप्राज्ञ ऋषेस्तस्य यथामतम् ॥ २ ॥**

**सूत उवाच**

**कर्तयिष्यामि ते विप्रा ऋषेस्तस्य मतं तु तत् । श्राद्धं प्रति महाभागास्तन्मे श्रृणुत विस्तरात् ॥ ३ ॥**
**उक्तं श्राद्धं मया पूर्वं विधिश्च श्राद्धकर्मणि । परिशिष्टं प्रवक्ष्यामि ब्रह्मणानां यथाक्रमम् ॥ ४ ॥**
**न मीमांस्याः सदा विप्राः पवित्रं ह्येतदुत्तमम् । दैवे पित्र्ये च सततं श्रूयते वै परीक्षणम् ॥ ५ ॥**
**यस्मिन् दोषाः प्रपश्येरन् सद्भिर्वा वर्जितस्तु यः । जानीयाद्वापि संवासाद्वर्ज्जयेत्तं प्रयत्नतः ॥ ६ ॥**

---

# सत्रहवाँ अध्याय

(उनहत्तरवाँ अध्याय)

## श्राद्धकल्प में ब्राह्मणपरीक्षा

ऋषियों ने कहा—हे परम बुद्धिमान् सूतजी ! ऋषियों द्वारा कहे गए श्राद्धकल्प का वर्णन विशेषतया अति विस्तारपूर्वक आप कह चुके और हम लोगों ने उसे सुन भी लिया । हे महामति ! अब श्राद्ध के विषय में जो कुछ उन ऋषि की शेष बातें हों, उनका वर्णन कीजिए ॥ १-२ ॥

सूत जी ने कहा—हे विप्रगण ! उन ऋषि का श्राद्ध के विषय में जो कुछ भी मत है, उसे कह रहा हूँ। हे महाभाग्यवानों ! विस्तारपूर्वक उसे सुनिये ॥ ३ ॥

पूर्व प्रसंग में श्राद्धकर्म में की जानेवाली श्राद्धीय विधियों का वर्णन मैं कर चुका हूँ, अब ब्राह्मणादि के बारे में जो शेष नियमादि हैं, उनका वर्णन कर रहा हूँ । ब्राह्मणगण मीमांसा से परे होते हैं, अर्थात् ब्राह्मणों के विषय में मीमांसा नहीं करनी चाहिए । वे परम पवित्र तथा सभी जातियों में उत्तम हैं किन्तु ऐसा होने पर भी देवताओं और पितरों के कार्य में ब्राह्मणों की परीक्षा सर्वदा होती है, ऐसा सुना गया है ॥ ४-५ ॥

जिसमें लोग दोष देखते हैं, अथवा सज्जन जिसे अपने समाज से बहिष्कृत रखते हैं, अथवा संसर्ग से जिसके लिए यह मालूम पड़े कि वह कुसंगी है, ऐसे लोगों को प्रयत्नपूर्वक श्राद्धकर्म से वर्जित रखना चाहिए ।

**अविज्ञातं द्विजं श्राद्धे परीक्षेत सदा बुधः । सिद्धा हि विप्ररूपेण चरन्ति पृथिवीमिमाम् ॥ ७ ॥**
**तस्मादतिथिमायान्तमभिगच्छेत् कृताञ्जलिः । पूजयेच्चापि पाद्येन पादाभ्यञ्जनभोजनैः ॥ ८ ॥**
**उर्वीं सागरपर्यन्तां देवा योगेश्वरास्तथा । नानारूपैश्चरन्त्येते प्रजा धर्मेण पालयन् ॥ ९ ॥**
**अर्चयित्वा ततो दद्याद्विप्रायातिथये नरः । व्यञ्जनानि च भक्ष्याणि फलं तेषां तथैव च ॥ १० ॥**
**अग्निष्टोमं तु पयसा प्राप्नुयाद्वै तथा श्रुतम् । सर्पिषा तु शुभं चक्षुः षोडशाहफलं लभेत् ॥**
**मधुना त्वतिरात्रस्य फलं च समवाप्नुयात् ॥ ११ ॥**
**तत्प्राप्नुयाच्छ्रद्दधानो नरो वै सर्वैः कामैर्भोजयेद्यस्तु विप्रान् ॥**
**सर्वार्थदः सर्वविप्रातिथौ यः फलं भुङ्क्ते सर्वमेधस्य नित्यम् ॥ १२ ॥**
**यस्तु श्राद्धेऽतिथिं प्राप्य दैवे वाप्यवमन्यते । तं वै देवा निरस्यंति होता यद्वत् परां वसुम् ॥ १३ ॥**
**देवाश्च पितरश्चैव वह्निश्चैव हि तान् द्विजान् । आविश्य भुञ्जते तद्वै लोकानुग्रहकारणात् ॥ १४ ॥**
**अपूजिता दहन्त्येते दद्युः कामांश्च पूजिताः । सर्वस्वेनापि तस्माद्वै पूजयेदतिथीन् सदा ॥ १५ ॥**
**वानप्रस्थो गृहस्थश्च गृहमभ्यागतोऽथवा । बालाः खिन्ना यतिश्चैव जानीयादतिथीन् सदा ॥ १६ ॥**
**अभ्यागतो याचकः स्याददतिथिः स्यादयाचकः। अतिथेरतिथिः श्रेष्ठः सोऽतिथिर्योग उच्यते ॥ १७ ॥**

---

बुद्धिमान् पुरुष को बिना जाने-सुने ब्राह्मण की श्राद्धकर्म में सदैव परीक्षा कर लेनी चाहिए । सिद्धगण ब्राह्मणवेश में इस पृथ्वी पर विचरण करते हैं, अतः द्वार पर अतिथिरूप में आने पर हाथ जोड़कर आतिथ्य करना चाहिए । फिर पैर धोने के लिए जल आदि समर्पित कर विधिवत् भोजनादि द्वारा उसकी पूजा करनी चाहिए ॥ ६-८ ॥

योगपरायण देवगण समुद्रपर्यन्त फैली हुई इस विशाल पृथ्वी पर विविध वेश धारणकर धर्मपूर्वक प्रजाओं का पालन करते हुए विचरण करते हैं । विधिवत् पूजा कर लेने के बाद बुद्धिमान् पुरुष अतिथिरूप में आये हुए ब्राह्मण के भोजन के लिए विविध व्यञ्जन एवं फल समर्पित करना चाहिए ॥ ९-१० ॥

ऐसा सुना जाता है कि केवल जल (दूध) देने से अग्निष्टोम यज्ञ का फल प्राप्त होता है । घृत देने से सुन्दर नेत्र प्राप्त होते हैं, और सोलह दिन में पूर्ण होने वाले यज्ञ का फल मिलता है । मधु समर्पित करने से अतिरात्र यज्ञ का फल प्राप्त होता है । जो श्रद्धालु व्यक्ति अपने सभी प्राप्त साधनों द्वारा भक्तिपूर्वक समागत ब्राह्मणों को भोजन करवाता है वह सर्वदा समस्त यज्ञों के फल का उपभोग करता है, क्योंकि अतिथिरूप में आये हुए विद्वानों का अतिथि सत्कार करने से सभी मनोरथ पूर्ण होते हैं ॥ ११-१२ ॥

जो व्यक्ति श्राद्धकर्म में अथवा किसी देवकार्य में आये हुए अतिथि की अवहेलना करता है, उसे देवगण इस प्रकार त्याग देते हैं, जैसे हवन करने वाला परावसु नीचे गिरी हुई आहुति को छोड़ देता है । लोक के ऊपर अनुग्रह करने के लिए देवगण, पितरगण और अग्निदेव इन ब्राह्मणों में आविष्ट होकर श्राद्धादि में भोजन करते हैं । ये अतिथि लोग श्राद्धादि में अपूजित होने पर जला देते हैं और पूजित होने पर सभी मनोरथों को पूर्ण करते हैं । इसलिए द्वार पर आए हुए इन अतिथियों की सर्वस्व लगाकर पूजा करनी चाहिए । वानप्रस्थ में रहनेवाले, गृहस्थाश्रम में रहनेवाले, अपने घर पर आनेवाले बालकगण, लोक से उदास रहनेवाले वैरागीजन एवं यति—इन सबको सदैव अतिथि समझना चाहिए । जो किसी वस्तु की याचना करने के लिए अपने द्वार पर आता है वह

**न घोरो नापि सङ्कीर्णो नाविद्यो न विशेषवित् । न च सन्तो न समृद्धो न सेवी नाचरोऽतिथिः ॥ १८ ॥**
**पिपासिताय श्रान्ताय भ्रान्तायातिबुभुक्षते । तस्मै सत्कृत्य दातव्यं यज्ञस्य फलमिच्छता ॥ १९ ॥**
**आरुह्य भृगुतुङ्गेषु गत्वा पुण्यां सरस्वतीम् । आपगां तु नदीं पुण्यां गङ्गां देवी महानदी ॥ २० ॥**
**हिमवत्प्रभवा नद्यो याश्चान्या ऋषिपूजिताः । सरस्तीर्थाभिसंवेद्या नदी नववहास्तथा ॥ २१ ॥**
**गत्वैतान् मुच्यते पापैः स्वर्गे नित्यं महीयते । दशरात्रमशौचं तु प्रोक्तं वै मृतसूतके ॥ २२ ॥**
**ब्राह्मणस्य विशेषेण क्षत्रिये द्वादशं स्मृतम् । अर्द्धं मासं तु वैश्यस्य मासाच्छूद्रस्तु शुध्यति ॥ २३ ॥**
**उदक्या सर्ववर्णानां त्रिरात्रेण तु शुद्ध्यति । उदक्यां सूतिकां चैव श्वानमन्त्यावसायिनम् ॥ २४ ॥**
**नग्नादीन् मृतहारांश्च स्पृष्ट्वाऽशौचं विधीयते । स्नात्वा सचैलो मृद्भिस्तु द्वादशभिस्तु शुध्यति॥ २५ ॥**
**एतदेव भवेच्छौचं मैथुने नवभिस्तथा । मृदा प्रक्षाल्य हस्तौ तु कुर्याच्छौचविधिं नरः ॥ २६ ॥**
**प्रक्षाल्य चाद्भिर्हस्तौ च स्नात्वा चैव मृदा पुनः । मृदं गुह्ये ततो द्विस्तु पुनरेव मृदं बुधः ॥ २७ ॥**
**एवं शौचविधिर्दृष्टः सर्ववर्णेषु नित्यदा । परिदद्यान्मृदस्तिस्रो हस्तपादावसेचनम् ॥ २८ ॥**
**आरण्यं शौचमेतत्तु ग्राम्यं वक्ष्याम्यतः परम् । मृदस्तिस्रः पादयोस्तु हस्तयोस्तिस्र एव च ॥ २९ ॥**
**मृदः पञ्चदशामेध्ये हस्तादीनां विभागशः । अनिर्णिक्ते मृदं दद्यान्मृदन्ते त्वद्भिरेव तु ॥ ३० ॥**

---

अभ्यागत है, जो बिना किसी प्रयोजन के आता है वहीं अतिथि है, अतिथि का अतिथि श्रेष्ठ अतिथि है, वह योगी के समान परम पुण्यदायी कहा गया है ॥ १३-१७ ॥

जो व्यक्ति घोर हृदयवाला न हो, संकीर्ण विचारोंवाला न हो, विद्याविहीन न हो, विशेष जाननेवाला न हो, अधिक संततियों से समन्वित न हो, सेवक न हो, जड़ हो, वही सच्चा अतिथि कहा गया है । यज्ञ के फल की अभिलाषा करने वाले को चाहिए कि पिपासा से आकुल, थके हुए, भूले-भटके और भूखे अतिथि को सत्कारपूर्वक भोजनादि प्रादान करे । भृगुतुंग पर अरोहणकर पुण्यसलिला सरस्वती की यात्रा कर, परम-पुण्यमयी देवनदी गंगा तथा महानदी की यात्रा कर एवं अन्यान्य हिमालय से निकलने वाली नदियाँ, जिनकी पूजा ऋषि लोग भी किया करते हैं तथा अन्य जितने सरोवर, तीर्थ एवं पुण्यप्रद नदियाँ हैं, उन सब की यात्राकर मनुष्य अपने पाप कर्मों से विमुक्त होते हैं और सदैव स्वर्गलोक में पूजित होते हैं ॥ १८-२१ ॥

किसी की मृत्यु हो जाने पर विशेषतया ब्राह्मण को दस रात का अशौच लगता है । क्षत्रिय को बारह रात का, वैश्य को पन्द्रह दिनों तक तथा शूद्र को एक मास तक का अशौच होता है । सभी जाति वालों की ऋतुमती स्त्रियाँ तीन रात्रि में शुद्ध होती हैं । ऋतुमती, सूतिका, श्वान, चाण्डाल, नंगे एवं मुर्दों के ढोने वालों का स्पर्श ह्रोजाने पर शुद्धि करनी चाहिए । मिट्टी से वस्त्रों सहित बारह बार स्नान करने से शुद्धिकरण होता है ॥२२-२५॥

यही विधि मैथुन और वमन के उपरान्त भी कही गई है । मृत्तिका से दोनों हाथों को धोकर मनुष्य को शौच करना चाहिए । बुद्धिमान् पुरुष जल से दोनों हाथों को धोकर मिट्टी से स्नान करे, फिर दो बार गुह्यस्थान पर मृत्तिका लगाकर पुनः एक बार मृत्तिका लगावे । सभी जातियों के लिए शौच का यही नियम है । तीन बार मृत्तिका लेकर हाथ और पैर को धोना चाहिए । यही नियम वानप्रस्थियों के लिए है, अब इसके ब्राद गृहस्थाश्रम के लोगों के लिए

कण्ठं शिरो वा प्रावृत्य रथ्या पादगतस्तु वा । अकृत्वा पादयोः शौचमाचान्तोऽप्यशुचिर्भवेत् ॥ ३१ ॥
प्रक्षाल्य पात्रं निःक्षिप्य आचम्याभ्युक्षणं पुनः। द्रव्यस्यान्यस्य तु तथा कुर्यादभ्युक्षणं पुनः ॥ ३२ ॥
पुष्पादीनां तृणानां च प्रोक्षणं हविषां तथा । पराहृतानां द्रव्याणां निधायाभ्युक्षणं तथा ॥ ३३ ॥
प्रोक्षितं तु हरेत् किञ्चिच्छ्राद्धे दैवे तथा पुनः । उत्तरेण हरेद्वेद्यां दक्षिणेन विसर्जयेत् ॥ ३४ ॥
विच्छिन्नं स्याद्विपर्यासे दैवे पित्र्ये तथैव च । दक्षिणेन तु हस्तेन दक्षिणां वेदिमालिखेत् ॥ ३५ ॥
कराभ्यामेव देवानां पितृणां विकरं शुभम् । क्षुभितस्वप्नयोश्चैव तथा मूत्रपुरीषयोः ॥ ३६ ॥
निष्ठीविते तथा व्यक्ते भुक्त्वा विपरिधाय च । उच्छिष्टस्य च संस्पर्शे तथा पादावसेचने ॥ ३७ ॥
उत्सृष्टस्य सुसंभाषे ह्यशुचिं प्रयतस्य च । संदेहेषु च सर्वेषु शिखां मुक्त्वा तथैव च ॥ ३८ ॥
विना यज्ञोपवीतेन मोहात्तु यद्युपस्पृशेत् । ओष्ठस्य दन्तसंस्पर्शे दर्शने चान्त्यवासिनाम् ॥ ३९ ॥
जिह्वया चैव संस्पृश्य दत्तासक्तं तथैव च । सशब्दमङ्गुलीभिश्च प्रणतश्चावलोकयन् ॥ ४० ॥
यश्चाधर्मे स्थितो मोहादाचान्तोऽप्यशुचिर्भवेत् । उपविश्य शुचौ देशे प्रणतः प्रागुदङ्मुखः ॥ ४१ ॥
पादौ प्रक्षाल्य हस्तौ तु अन्तर्जानुरुपस्पृशेत् । प्रसन्नास्त्रिः पिबेच्चापः प्रयतः सुसमाहितः ॥ ४२ ॥

---

जो शौच के नियम हैं, उन्हें कहता हूँ । तीन बार दोनों पैरों में तथा तीन बार दोनों हाथों में मृत्तिका लगानी चाहिए । हाथ आदि अपवित्र स्थानों में विभाग करके पन्द्रह बार मृत्तिका लगानी चाहिए । अपवित्र स्थानों में मिट्टी लगाकर शुद्धि करने के उपरान्त जल से प्रोक्षण करना चाहिए ॥ २६-३० ॥

कण्ठ और सिर को आवृतकर सड़क पर पैदल चलने पर भी पैरों को शुद्ध करना चाहिए । बिना पैर धोए जल का आचमन करने वाला भी अशुद्ध रहता है । हाथ, पैर आदि धोकर जलपात्र रखकर पुनः आचमन करना चाहिए । फिर श्राद्ध सम्बन्धी या यज्ञ सम्बन्धी वस्तुओं के ऊपर जल का प्रोछण करे ॥ ३१-३२ ॥

पुष्प, तृण एवं हवनीय द्रव्यादि जितनी भी वस्तुएँ हों, उन सबका सिंचन करना चाहिए । इसी प्रकार दूसरों द्वारा दिए गए द्रव्यों को रखकर उनके ऊपर भी जल का छिड़काव करना चाहिए । श्राद्ध कर्म में तथा दैवकार्य में बिना जल के सेवन किये कोई भी वस्तु काम में नहीं लानी चाहिए । वेदी में उत्तर दिशा की ओर से वस्तुएँ लेकर आनी चाहिए और दक्षिण दिशा में उनका विसर्जन करना चाहिए ॥ ३३-३४ ॥

देवकार्य एवं पितरकार्य में परस्पर समानता नहीं होती, उसमें परस्पर कोई सम्बन्ध नहीं होता । दक्षिण वेदी को दाहिने हाथ से रेखाङ्कित करना चाहिए । देवताओं और पितरों के यज्ञादि कार्यों में दोनों हाथों से विकिरण (छींटना) करना कल्याणदायी माना गया है । क्षुधा से तथा नींद से आकुल, मूत्र एवं मल त्याग करने वाले, थूकने वाले लोग भी अशुद्ध रहते हैं । इसी प्रकार भोजन कर, वस्त्रादि धारण कर, जूठे पदार्थ को स्पर्श कर, पैर को अच्छी तरह न धोकर, अज्ञानवश बिना यज्ञोपवीत के ही कुछ भोजनादि वस्तुओं का स्पर्शकर, दाँत से होंठों का स्पर्शकर, चाण्डालादि का दर्शनकर, दाँत में लगी हुई वस्तुओं का जीभ से स्पर्शकर, शब्द करती हुई उँगलियों से तथा ताकते हुए प्रणामकर, अज्ञानवश किसी अधर्म भावना में निरत रहकर आचमन करने वाले भी अपवित्र होते हैं, इसलिए एसे व्यक्ति को किसी पवित्र स्थान में बैठकर पूर्व या उत्तर दिशा की ओर मुखकर विनम्र होकर हाथ-पैरों

**द्विरेव मार्जनं कुर्यात्सकृदभ्युक्षणं ततः । खानि मूर्धानमात्मानं हस्तौ पादौ तथैव च ॥ ४३ ॥**
**अभ्युक्षणं तथा तस्य यद्यमीमांसितं भवेत् । एवमाचमनं तस्य वेदा यज्ञास्तपांसि च ॥ ४४ ॥**
**दानानि ब्रह्मचर्यं च भवन्ति सफलास्तथा । क्रियां यः कुरुते मोहादनाचम्यैव नास्तिकः ॥ ४५ ॥**
**भवन्ति च वृथा तस्य क्रिया ह्येता न संशयः । वाग्भावशुद्धनिर्णिक्तमदुष्टं वाप्यनिन्दितम् ॥ ४६ ॥**
**मेध्यान्येतानि ज्ञेयानि दुष्टमेभ्यो विपर्ययः । न वक्तव्यः सदा विप्रः क्षुधितो नास्ति किञ्चन॥ ४७ ॥**
**तस्मै सत्कृत्य यो दद्यादयूपो यज्ञ उच्यते । अप्लुष्टान्नं श्रृतान्नं तु कृशवृत्तिमयाचकम् ॥ ४८ ॥**
**एकान्तशीलं ह्रीमन्तं सदा श्राद्धेषु भोजयेत् । यो ददात्यन्तिमेभ्यश्च स ब्रह्मघ्नो दुरात्मवान् ॥ ४९ ॥**
**अपि जातिशतं गत्वा न स मुच्येत किल्बिषात् । विषमं भोजयेद्विप्रानेकपङ्क्त्या च यो नरः ॥ ५० ॥**
**नियुक्तो वाऽनियुक्तो वा पङ्क्त्या हरति दुष्कृतम् । पापेन गृह्यते क्षिप्रमिष्टापूर्त्तं च नश्यति ॥ ५१ ॥**
**यतिस्तु सर्व्वविप्राणां सर्व्वेषामग्र्य उत्सवे । इतिहासपञ्चमान् वेदान् यः पठेत्तु द्विजोत्तमः ॥ ५२ ॥**

---

को धोकर घुटनों के बीच में हाथों को रखकर स्वस्थ चित्त होकर यज्ञादि वस्तुओं का स्पर्श करे । उस समय इन्द्रियों को वश में रखकर सावधान होकर तीन घूँट निर्मल जल पिए और दो बार मार्जनकर एक बार वस्तुओं का सेचन करे । फिर अपने खानि (काँख), आँख, कान, सिर, हाथ एवं पैर आदि का जल से सेचन करे ॥ ३५-४३ ॥

इसी प्रकार उन अन्यान्य अंगों का भी सेचन करना चाहिए, जिनकी पवित्रता के विषय में कोई मीमांसा नहीं कही गई है । तदुपरान्त आचमन करना चाहिए । जो लोग इस प्रकार विधिपूर्वक आचमन करते हैं, उनके वेदाध्ययन, यज्ञ, तपस्या, दान, ब्रह्मचर्य आदि सभी कर्म सफल होते हैं । जो नास्तिक व्यक्ति बिना आचमन किये सत्क्रियाएँ करते हैं, निःसन्देह उनकी सारी क्रिया नष्ट हो जाती है । वचन से शुद्ध, पुनीत अथवा सभी विधियों से सुसम्पन्न, दोषरहित एवं अनिन्दित जो क्रियाएँ होती हैं वे पवित्र मानी गयी हैं और जो इनके विपरीत हैं, वे अपवित्र तथा दोषपूर्ण हैं ॥ ४४-४६ ॥

क्षुधा से पीड़ित ब्राह्मण को कभी कुछ नहीं कहना चाहिए । उसे सत्कारपूर्वक उस अवस्था में जो कुछ दे दिया जाता है वह बिना यज्ञ स्तम्भ के ही एक यज्ञ है, अर्थात् वह भी एक यज्ञ के समान फल देने वाला कहा गया है । श्राद्धादि में सदैव कठिनता से जीविका उपार्जित करने वाले, किन्तु अयाचक, एकान्त प्रेमी, लज्जावान् ब्राह्मण को खूब पके हुए अन्न का भोजन कराना चाहिए, वह अन्न सड़ा हुआ अथवा जला भुना न हो । जो व्यक्ति श्राद्धादि कार्यों में चाण्डाल आदि अन्त्यज जातियों को भोजन कराता है, वह ब्रह्महत्यारा एवं दुरात्मा है, सैकड़ों जन्म लेने पर भी वह पाप से छुटकारा नहीं पाता । जो मनुष्य एक ही पंक्ति में उच्च एवं नीच दोनों प्रकार के ब्राह्मणों को बिठा़कर भोजन करवाता है, वह चाहे उस कर्म के लिए नियुक्त किया गया हो अथवा न नियुक्त हो, पाप का भागीदार होता है । उसके बावली, कूप, तड़ाग, बगीचे आदि लगाने के पुण्य इस पंक्ति पाप से शीघ्र ही नष्ट हो जाते हैं ॥ ४७-५१ ॥

सभी कर्मों में वीतराग संन्यासी ब्राह्मणों से श्रेष्ठ कहे गए हैं । श्राद्धादि में विद्वानों को संन्यासी के बाद यथायोग्य स्थान पर उस श्रेष्ठ ब्राह्मण को नियुक्त करना चाहिए जो चारों वेद तथा पाँचवें वेद रूपी इतिहास अर्थात्

**अनन्तरं यथायोग्यं नियोक्तव्यो विजानता । त्रिवेदोऽनन्तरस्तस्य द्विवेदस्तदनन्तरः ॥ ५३ ॥**
**एकवेदस्तथा पश्चान्न्यायाध्यायी ततः परम् । पावनायैव पङ्क्त्या वै तान् प्रवक्ष्ये निबोधत ॥ ५४ ॥**
**य एते पूर्व्वनिर्द्दिष्टाः सर्व्वे ते ह्यनुपूर्व्वशः । षडङ्गी विनयी योगी सर्व्वतन्त्रस्तथैव च ॥ ५५ ॥**
**यायावरश्च पञ्चैते विज्ञेयाः पङ्क्तिपावनाः। अष्टादशानां विद्यानामेकस्मिन् पारगोऽपि यः ॥ ५६ ॥**
**यथावर्त्तमानश्च सर्वे ते पङ्क्तिपावनाः । त्रिणाचिकेतस्त्रैविद्यो यश्च धर्मान् पठेद्द्विजः ॥ ५७ ॥**
**बार्हस्पत्ये तथा शास्त्रे पारं यश्च द्विजो गतः। सर्वे ते पावना विप्राः पङ्क्तीनां समुदाहृताः ॥ ५८ ॥**
**आमन्त्रितस्तु यः श्राद्धे योषितं सेवते द्विजः । पितरस्तस्य तं मासं तस्य रेतसि शेरते ॥ ५९ ॥**
**श्राद्धं दत्त्वा च भुक्त्वा च मैथुनं यो निषेवते । पितरस्तस्य तं मासं रेतःस्था नात्र संशयः ॥ ६० ॥**
**तस्मादतिथये देयं भोजयेद्ब्रह्मचारिणम् । ध्याननिष्ठाय दातव्यं सानुक्रोशाय धार्मिकम् ॥ ६१ ॥**
**यतिं वा बालखिल्यान् वा भोजयेच्छ्राद्धकर्मणि । वानप्रस्थोपकुर्व्वाणः पूजामात्रेण तोषितः ॥ ६२ ॥**

---

महाभारत का पाठ करता है । इसके उपरान्त तीन वेदों के अध्ययन करने वाले ब्राह्मणों की नियुक्ति करनी चाहिए । तत्पश्चात् दो वेदों के अध्यायी की, फिर एक वेद के अभ्यासी की तथा सबके बाद न्याय अर्थात् तर्कशास्त्र के अध्ययन करने वाले ब्राह्मण की श्राद्धादि में नियुक्ति करनी चाहिए । अब पंक्ति से पवित्र पंक्तिपावन जो ब्राह्मण कहे गए हैं, उनके बारे में कहता हूँ, सुनिये ॥ ५२-५४ ॥

ये जो ब्राह्मण बताए गए हैं, वे क्रमशः श्राद्धादि कर्म के लिए जानने चाहिए । वेद के छहों अंगों (शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द और ज्योतिष) के अध्ययन करने वाले, विनयशील, योगपरायण, सभी शास्त्रों में स्वतन्त्र विचार रखने वाले एवं सर्वदा गमन करनेवाले अर्थात् किसी एक निर्दिष्ट स्थान पर निवास न करनेवाले इन पाँच प्रकार के ब्राह्मणों को पंक्तिपावन समझना चाहिए । अठारह विद्याओं में से, जो एक में भी पारङ्गत हो, उसे भी पंक्तिपावन समझना चाहिए ॥ ५५-५६ ॥

इसके उपरान्त इनको भी पंक्तिपावन समझना चाहिए—त्रिनाचिकेत (नचिकेता की तीनों विद्याओं के अध्ययन करनेवाले), तीनों विद्याओं के जानने वाले, धर्मशास्त्र के अध्ययन करने वाले द्विज । इनके अतिरिक्त बृहस्पति के शास्त्र में जो ब्राह्मण पारङ्गत हैं, उन्हें भी पंक्तिपावन कहते हैं । इस प्रकार ऊपर कहे गए ये ब्राह्मण पंक्तिपावन कहे गए हैं । जो ब्राह्मण किसी के श्राद्धकर्म में आमंत्रित होकर स्त्री के साथ समागम करता है, उसके पितरगण उसी मांस को खाते हैं, और उनके वीर्य पर शयन करते हैं ॥ ५७-५९ ॥

श्राद्ध देकर तथा श्राद्ध में भोजन करके जो ब्राह्मण मैथुन कर्म करते हैं, उसके पितरगण उसी मांस को खाते हैं, और उसी वीर्य पर अवस्थित होते हैं इसमें सन्देह नहीं । इसीलिए श्राद्धकर्ता को श्राद्धादि कर्म में दान अतिथि को दे और भोजन ब्रह्मचारी ब्राह्मण को करवाये । इसके अतिरिक्त जो ध्यानपरायण द्विज योगाभ्यासी तथा दयालु हो उसे धर्म की मर्यादा की रक्षा के लिए दान करना चाहिए । श्राद्धकर्म में वीतराग संन्यासियों को अथवा बालखिल्यों (जो नये अन्न के प्राप्त कर लेने पर पूर्व संचित का त्याग कर देते हैं, अर्थात् जिन्हें जीविका आदि के लिए कोई चिन्ता नहीं रहती) को खिलाना चाहिए । वानप्रस्थ में रहनेवाला केवल पूजा मात्र में ही सन्तुष्ट और उपकृत हो जाता है ॥ ६०-६२ ॥

गृहस्थं भोजयेद्यस्तु विश्वेदेवास्तु पूजिताः । वानप्रस्थेन ऋषयो बालखिल्यैः पुरंदरः ॥ ६३ ॥
यतीनां पूजने चापि साक्षाद्ब्रह्मा तु पूजितः । आश्रमाः पावनाः पञ्च उपधाभिरनाश्रमाः ॥ ६४ ॥
चत्वार आश्रमाः पूज्याः श्राद्धे दैवे तथैव च । चतुराश्रमबाह्येभ्यः श्राद्धं नैव प्रदापयेत् ॥ ६५ ॥
स तिष्ठेद्वा बुभुक्षुस्तु चतुराश्रमबाह्यतः । अयतिर्मोक्षवादी च उभौ तौ पङ्क्तिदूषकौ ॥ ६६ ॥
वृथामुण्डाश्च जटिलाः सर्वे कार्प्पटिकास्तथा । निर्घृणान् भिन्नवृत्तांश्च सर्वभक्षान् विवर्जयेत् ॥ ६७ ॥
कारुकादीननाचारान् सर्ववेदबहिष्कृतान् । गायनान् देववृत्तांश्च हव्यकव्येषु वर्जयेत् ॥ ६८ ॥
द्विजेष्वपि कृतं नित्यं श्राद्धकर्म्मणि वर्जयेत् ॥ ६९ ॥
एतेषु वर्त्तते यश्च कृत्स्ववर्णं स गच्छति । योऽश्नाति सह शूद्रेण सर्वे ते पङ्क्तिदूषकाः ॥ ७० ॥
व्यापादनं शक्तिनिबर्हणं कृषिर्वाणिज्यकार्यं पशुपालनं च ॥
शुश्रूषणं वाऽप्यगुरो रहो वा कार्यं नैतद्विद्यते ब्रह्मणस्य ॥ ७१ ॥

---

जो श्राद्धकर्म में किसी गृहस्थ आश्रम में रहनेवाले ब्राह्मण को भोजन कराता है, उसे विश्वेदेवों की पूजा का फल प्राप्त होता है। इसी प्रकार वानप्रस्थ में रहनेवाले के सन्तुष्ट होने पर ऋषियों को सन्तुष्ट करने का फल मिलता है। बालखिल्यों के सन्तुष्ट होने पर इन्द्र को सन्तुष्ट समझना चाहिए। यतियों के पूजित होने पर साक्षात् भगवान् ब्रह्मा का पूजित होना समझना चाहिए। अपनी-अपनी उपाधियों के कारण पाँच आश्रम पवित्र माने गए हैं, इनके अतिरिक्त कोई अन्य आश्रम नहीं है ॥ ६३-६४ ॥

पितरों के श्राद्ध कार्य में तथा देवकार्यों में केवल चार आश्रमों की पूजा का विधान है। इन चारों आश्रमों से जो बाहर हों उन्हें श्राद्धादि में कुछ भी नहीं देना चाहिए। जो इन चारों आश्रमों से बहिष्कृत हो, वह भले ही भूख से पीड़ित हो किन्तु उसे श्राद्धादि कर्मों से बाहर ही रखना चाहिए। जो यति नहीं है, और जो केवल मोक्ष की चर्चा करता है, वे दोनों पंक्तिदूषक हैं ॥ ६५-६६ ॥

व्यर्थ में लोगों को भ्रम में डालने के लिए जटा रखने वाले, चिथड़े-गुदड़ी आदि लपेटकर साधुता प्रदर्शित करनेवाले, निर्मम, विभिन्न आचार-विचारवाले तथा भक्ष्याभक्ष्य में कोई विवेक न रखनेवाले आदि लोगों को श्राद्धादि कर्म में वर्जित रखना चाहिए ॥ ६७ ॥

शिल्पकर्म (कारीगरी) आदि नीच वृत्ति द्वारा जीविका निर्वासित करनेवाले, अनाचारी (आचारविहीन), सभी वेदों से बहिष्कृत, गायन-वादन आदि द्वारा जीविका चलानेवाले, देवताओं के चरित्र का अनुकरण (रामलीला आदि में राम-लक्ष्मण आदि का अभिनय) करनेवाले ब्राह्मणों को हवन एवं श्राद्ध आदि में विवर्जित रखना चाहिए। द्विजों में भी नित्य श्राद्ध आदि में भोजन करनेवाले को भी श्राद्ध में वर्जित रखना चाहिए। जो नित्य श्राद्धादि में भोजन करके ही जीविका चलाता है वह श्यामल वर्ण का हो जाता है, इसी प्रकार जो शूद्र के साथ भोजन करता है वह नीच है—ये ऊपर कहे गए ब्राह्मण पंक्तिदूषक हैं ॥ ६८-७० ॥

जीवहिंसा, बलवान् होकर केवल जीव मारने आदि में अपनी शक्ति का दुरुपयोग करना, कृषिकर्म, वाणिज्य, पशुपालन, बिना गुरु के किसी अन्य की शुश्रूषा आदि करना ये सब कार्य ब्राह्मण के लिए नहीं हैं। जो नित्य ज्ञान एवं ध्यान में रहकर अपना जीवन यापन करते हैं वे ही ब्राह्मण हैं। इनके विपरीत जो मिथ्या संकल्प

**ये तु विप्राः स्थिता नित्यं ज्ञानिनो ध्यानिनस्तथा । मिथ्यासङ्कल्पिनः सर्वे दुर्वृत्ता वाद्द्विजातयः ॥ ७२ ॥**
**मिथ्यातत्त्वविदो वर्ज्यास्तथा दम्भविसूचकाः । उपपातकसंयुक्ताः पातकैश्च विशेषतः ॥ ७३ ॥**
**वेदे नियोगदातारो लोभमोहफलार्थिनः । ब्रह्मविक्रयिणश्चैव श्राद्धकर्मणि वर्जिताः ॥ ७४ ॥**
**न नियोगोऽस्ति वेदानां यो नियुङ्क्ते स पापकृत् । भोक्ता वेदफलाद्भ्रश्येद्दाता दानफलात्तथा ॥ ७५ ॥**
**भृतोऽध्यापयते यस्तु भृतकाध्यापितस्तु यः । नार्हतस्तावपि श्राद्धं ब्रह्मणः क्रयविक्रयी ॥ ७६ ॥**
**क्रयविक्रयिणौ चैव जीवितार्थं विगर्हितौ । वृत्तिरेषा तु वैश्यस्य ब्राह्मणस्य तु पातकम् ॥ ७७ ॥**
**प्राहुर्वेदान् वेदविदो वेदान् यश्चोपजीवति । उभौ तौ नार्हतः श्राद्धं पुत्रिकापतिरेव च ॥ ७८ ॥**
**वृथा दारांश्च यो गच्छेद्यो यजेत वृथाध्वरे । नार्हतस्तावपि श्राद्धं द्विजो यश्चैव नास्तिकः ॥ ७९ ॥**
**आत्मार्थं यः पचेदन्नं न देवातिथिकारकः । नार्हतस्तावपि श्राद्धं पतितौ ब्रह्मराक्षसौ ॥ ८० ॥**
**स्त्रियो नक्तंपरा येषां परदाररताश्च ये । अर्थकामरताश्चैव न तान् श्राद्धेषु भोजयेत् ॥ ८१ ॥**
**वर्णाश्रमाणां धर्म्मेषु विरुद्धाः श्राद्धकर्म्मणि । स्तेनश्च सर्वयाजी च सर्वे ते पङ्क्तिदूषकाः ॥ ८२ ॥**

---

करनेवाले, दुर्व्यवहार करनेवाले, मिथ्या तत्त्वों के जाननेवाले, दम्भी, चुगलखोर, छोटे-मोटे पापकर्मों में लगे रहनेवाले अथवा महान् पातकी ब्राह्मण हैं, वे श्राद्धादि कर्म में वर्जित माने गए हैं ॥ ७१-७३ ॥

वेदवाक्यों में अपनी आज्ञा देनेवाले अर्थात् वेदवाक्यों में मनमानी करनेवाले, लोभ और अज्ञानवश फल की आशा करनेवाले, ब्रह्म (विद्या) का विक्रय करनेवाले जो ब्राह्मण हैं, वे भी श्राद्धादिकर्म में वर्जित हैं ॥ ७४ ॥

वेदवाक्यों में किसी को दखल देने का अधिकार नहीं है, जो उनमें अपनी बुद्धि लगाता है, वह पातकी है । ऐसे लोगों को श्राद्धकर्म में जो दान करता है वह दान के फल से वंचित रहता है और जो भोजन करता है वह वेदाध्ययन के फल से वंचित रहता है । जो धन लेकर किसी को पढ़ाता है और जो धन लेकर पढ़ाने वाले अध्यापक से पढ़ता है वे दोनों भी श्राद्धादि कर्म में प्रवेश पाने के अधिकारी नहीं हैं, क्योंकि ये दोनों ही विद्या के क्रय और विक्रय करने रूप अपराध के अपराधी हैं । जीविका के लिए विद्या का क्रय-विक्रय करना गर्हित है, यह वैश्यों की वृत्ति है, ब्राह्मण के लिए तो यह पातक है ॥ ७५-७७ ॥

जो सामान्य कथाओं की भाँति वेदवाक्यों को कहता है और जो वेदों को जाननेवाला, जीविका के लिए वेदों का पाठ आदि करता है वे दोनों ही श्राद्धकर्म के योग्य नहीं हैं, इसी प्रकार पुत्री का पति अर्थात् जामाता भी श्राद्धकर्म में नियुक्त करने योग्य नहीं है । जो व्यर्थ में स्त्री के साथ समागम करता और व्यर्थ में ही यज्ञ में हवन करता है, वे दोनों भी श्राद्ध के योग्य नहीं हैं, इसी प्रकार नास्तिक द्विज भी श्राद्ध के अधिकारी नहीं हैं । जो केवल अपने लिये अन्न पकाता है, और जो देवताओं और अतिथियों के लिए कुछ भी नहीं रखता, वे दोनों भी श्राद्ध कर्म के लिए उपयुक्त नहीं हैं, ऐसे ब्राह्मण पतित और ब्रह्मराक्षस हैं । जिनकी स्त्रियाँ रात्रि में पर पुरुषों के साथ व्यभिचार करती हैं, अथवा जो दूसरे की स्त्रियों के साथ व्यभिचार करते हैं, जो अर्थ एवं काम में सर्वथा लोलुप रहते हैं, ऐसे ब्राह्मणों को श्राद्धकर्म में भोजन नहीं कराना चाहिए ॥ ७८-८१ ॥

वर्णाश्रम की मर्यादा, धर्म एवं श्राद्धकर्म के विरोधी, चोरी करने वाले, किसी से भी यज्ञ करवा लेने वाले, या बिना विचार के सब कुछ यज्ञ में करने वाले ब्राह्मण पंक्तिदूषक हैं । जो ब्राह्मण सुअर की तरह भोजन करता है,

**यश्च शूकरवद्भुङ्क्ते यश्च पाणितले द्विजः । न तदश्नन्ति पितरो यश्च वामं समश्नुते ॥ ८३ ॥**
**स्त्रीशूद्रायानुपेताय श्रद्धोच्छिष्टं न दापयेत् । यो दद्याद्रागमोहात्तु न तद्गच्छेत्पितॄन्सदा ॥ ८४ ॥**
**तस्मान्न देयमुच्छिष्टमन्नाद्यं श्राद्धकर्मणि । अन्यत्र दधिसर्पिभ्यां शिष्ये पुत्राय नान्यथा ॥ ८५ ॥**
**अनुच्छिष्टं तु दातव्यं अन्नाद्यं वै विशेषतः । पुष्पमूलफलैर्वाऽपि तुष्टिं गच्छन्ति चान्नतः ॥ ८६ ॥**
**यावन्त्यन्नानि पूतानि यावदुष्णं न मुञ्चति । तावदश्नन्ति पितरो यावदश्नन्ति वाग्यताः ॥ ८७ ॥**
**दानं प्रतिग्रहो होमो भोजनं बलिरेव च । साङ्गुष्ठेन तथा कार्यं नासुरेभ्यो यथा भवेत् ॥ ८८ ॥**
**एतान्येव च सर्वाणि दानादीनि विशेषतः । अन्तर्जान्वविशेषेण तद्वदाचमनं भवेत् ॥ ८९ ॥**
**मुण्डाञ्जटिलकाषायान् श्राद्धकालेऽपि वर्जयेत् । शिखिभ्यो वा त्रिदण्डिभ्यः श्राद्धं यत्नात् प्रदापयेत् ॥ ९० ॥**
**ये तु व्रते स्थिता नित्यं ज्ञानिनो ध्यानिनस्तथा । देवभक्ता महात्मानः पुनीयुर्दर्शनादपि ॥ ९१ ॥**
**सर्वं योगेश्वरैर्व्याप्तं त्रैलोक्यं वै निरन्तरम् । तस्मात् पश्यन्ति ते सर्वं यत्किञ्चिज्जगतीगतम् ॥ ९२ ॥**
**व्यक्ताव्यक्तं वशीकृत्य सर्वस्यापि च यत्परम् । सदसच्चेति यैर्दृष्टं सदसच्च महात्मनाम् ॥ ९३ ॥**
**सर्वज्ञानानि दृष्टानि मोक्षादीनि महात्मनाम् । तस्मात्तेषु सदासक्तः प्राप्नोत्यनुत्तमं शुभम् ॥ ९४ ॥**

---

हथेली पर खाता है, अथवा बायें हाथ से खाता है, उसका दिया हुआ पितरगण नहीं ग्रहण करते । श्राद्ध से बची हुई वस्तुओं को, जो अनुचर न हो उसे नहीं देना चाहिए । जो अज्ञानवश इन्हें दे देता है, उसका भोजनादि वस्तुएँ स्त्री को तथा ऐसे दिया हुआ श्राद्ध पितरों को नहीं प्राप्त होता । इसलिए श्राद्धकर्म में जूठे बचे हुए अन्नादि पदार्थों को किसी को नहीं देना चाहिए । अन्य दूसरे कार्यों में दही और घृत मिश्रित कर शिष्य और पुत्र को देना चाहिए अन्यथा नहीं ॥ ८२-८३ ॥

विशेषतया बिना जूठे हुए अन्नादि को देना चाहिए । पुष्प, मूल और फलों से जिस प्रकार पितरगण तृप्त होते हैं उसी प्रकार अन्न से भी तृप्त होते हैं । जब तक अन्न उष्ण रहता है, तभी तक वह पवित्र रहता है अर्थात् ठंडा हो जाने पर अपवित्र हो जाता है । ब्राह्मण लोग जब तक शान्ति से इन्द्रियों को वश में रखकर भोजन करते हैं तभी तक पितरगण भोजन ग्रहण करते हैं, अर्थात् ब्राह्मणों को शान्ति एवं सावधानीपूर्वक इन्द्रियों को वश में रखकर भोजन करना चाहिए । दान, दान का अंगीकार, हवन, भोजन एवं बलि—इन कर्मों को अँगूठे के साथ सम्पन्न करना चाहिए, इससे वह कर्म असुरों के लिए वर्जित हो जाता है । श्राद्ध कर्म में विशेषतया उपर्युक्त दानादि कर्म करने चाहिए । साधारणतया घुटनों के भीतर हाथ करके आचमन करना चाहिए ॥ ८४-८७ ॥

श्राद्ध काल में भी मुण्डित सिरवाले, जटा रखनेवाले काषायवस्त्रधारी को वर्जित रखना चाहिए । यत्नपूर्वक शिखी और त्रिदण्डी अर्थात् मन, वचन और शरीर के दंड को धारण करनेवाले संन्यासी को यत्नपूर्वक श्राद्ध प्रदान करना चाहिए । जो ब्राह्मण नित्य व्रतपरायण रहते हैं, ज्ञानार्जन में प्रवृत्त रहकर योगाभ्यास में निरत रहते हैं, देवता में भक्ति रखते हैं, आत्मा से महान् होते हैं, उनके दर्शन मात्र से पवित्रता प्राप्त होती है । यह समस्त चराचर जगत् योगपरायण महात्माओं से निरन्तर व्याप्त रहता है, इसीलिए वे इस जगतीतल में जो कुछ होता है, उसे देखते हैं । व्यक्त, अव्यक्त, सबसे परे जो कुछ पदार्थ हैं उन सबको वे वश में रखते हैं । सत् असत् जो कुछ भी भाव या पदार्थ

ऋचो हि यो वेद स वेद वेदान् यजूंषि यो वेद स वेद यज्ञम् ॥
सामानि यो वेद स वेद ब्रह्म यो मानसं वेद स वेद सर्वम् ॥ ९५ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे श्राद्धकल्पे ब्राह्मणपरीक्षा नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

* * *

---

हैं उनके द्वारा दृष्ट हैं, महात्मा पुरुषों के लिए सत् असत् सभी पदार्थ वशीकृत हैं । महात्माओं के लिए निश्चित मोक्षादि एवं समस्त ज्ञान उनके अधिकृत रहते हैं । इसलिए उन योगपरायण महापुरुषों में आसक्ति (प्रेम) रखनेवाला परम कल्याण प्राप्त करता है । जो ऋग्वेद को ज्ञाता है, वह सभी वेदों को जानता है और जो यजुर्वेद का ज्ञाता है वह समस्त यज्ञों को जाननेवाला है, जो सामवेद को जानता है, वह पूर्णब्रह्मज्ञानी है, जो मानस (?) को जानता है वह सब कुछ जानता है ॥ ८८-९५ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में श्राद्धकल्प में ब्राह्मण परीक्षा नामक सत्रहवें अध्याय** (उन्यासीवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १७ ॥**

* * *

# अथ अष्टादशोऽध्यायः

## श्राद्धकल्पे दानफलम्

बृहस्पतिरुवाच

अतः परं प्रवक्ष्यामि दानानि च फलानि च । तारणं सर्वभूतानां स्वर्गमार्गं सुखावहम् ॥ १ ॥
लोके श्रेष्ठतमं स्वर्ग्यमात्मनश्चापि यत्प्रियम् । सर्वं पितॄणां दातव्यं तेषामेवाक्षयार्थिना ॥ २ ॥
जाम्बूनदमयं दिव्यं विमानं सूर्यसंनिभम् । दिव्याप्सरोभिः संकीर्णमन्नदो लभते फलम् ॥ ३ ॥
आच्छादनं तु यो दद्यादाहतं श्राद्धकर्मणि । आयुः प्रकाममैश्वर्यं रूपं च लभते सुतम् ॥ ४ ॥
उपवीतं तु यो दद्याच्छ्राद्धकालेषु धर्मवित् । पानं च सर्वविप्राणां ब्रह्मदानस्य यत् फलम् ॥ ५ ॥
कृतं विप्रेषु यो दद्याच्छ्राद्धकाले कमण्डलुम् । मधुक्षीरस्रवा धेनुर्दातारमुपतिष्ठति ॥ ६ ॥
चक्राविद्धं तु यो दद्याच्छ्राद्धकाले कमण्डलुम् । धेनुं स लभते दिव्यां पयोदां काम्यदोहिनीम् ॥ ७ ॥
पूर्णशय्यां तु यो दद्यात् पुष्पमालाविभूषिताम् । प्रासादो ह्युत्तमो भूत्वा गच्छन्तमनुगच्छति ॥ ८ ॥

---

# अट्ठारहवाँ अध्याय

(अस्सीवाँ अध्याय)

## श्राद्ध में दान का फल

बृहस्पति ने कहा—अब इसके उपरान्त पुनः दान और उसके फलों को बतला रहा हूँ । सभी जीवों के उद्धार करनेवाले, स्वर्गमार्ग में सुख देनेवाले, लोक में सर्वश्रेष्ठ, स्वर्ग प्रदान करनेवाले, अपने को विशेष प्रिय लगनेवाले पदार्थों को अक्षय तृप्ति के लिए उन पितरों को देना चाहिए ॥ १-२ ॥

श्राद्धादि में अन्न का दान करनेवाला मनुष्य सुवर्ण के बने हुए, सूर्य के समान चमकते हुए, दिव्य सौन्दर्यशालिनी अप्सराओं से भरे हुए दिव्य विमान को प्राप्त करता है । जो मनुष्य श्राद्धकर्म में बिना फटा हुआ ओढ़ने का वस्त्र प्रदान करता है, वह दीघार्यु, ऐश्वर्य, सुन्दरता तथा पुत्र की प्राप्ति करता है ॥ ३-४ ॥

जो धर्मात्मा मनुष्य श्राद्धकर्म में यज्ञोपवीत का दान करता है तथा सभी समागत ब्राह्मणों को सुन्दर जलपान कराता है उसे ब्रह्म (विद्या) दान का फल प्राप्त होता है । जो मनुष्य श्राद्ध के अवसर पर ब्राह्मणों के लिए सुन्दर कमण्डलु का दान करता है, उस दाता के लिए मधु के समान मीठा दूध देनेवाली गौ नियुक्त रहती है । जो श्राद्धकाल में चक्राकार चिह्न से चिह्नित कमण्डलु प्रदान करता है, वह सभी मनोरथों को प्रदान करनेवाली, दिव्यगुणसम्पन्न, दूध देनेवाली गौ प्राप्त करता है । जो पुष्प की मालाओं से विभूषित, सभी सामग्रियों से समन्वित

**भवनं रत्नसम्पूर्णं सशय्यासनभोजनम् । श्राद्धे दत्त्वा यतिभ्यस्तु नाकपृष्ठे स मोदते ॥ ९ ॥**
**मुक्तावैदूर्यवासांसि रत्नानि विविधानि च । वाहनानि च दिव्यानि अयुतान्यर्बुदानि च ॥ १० ॥**
**सुमहज्ज्वलनप्रख्यं रत्नकामसमन्वितम् । सूर्यचन्द्रप्रभं दिव्यं विमानं लभतेऽक्षयम् ॥ ११ ॥**
**अप्सरोभिः परिवृतं कामगं तु मनोजवम् । वसते स विमानाग्र्ये स्तूयमानः समन्ततः ॥ १२ ॥**
**दिव्यैर्गन्धैः प्रसिञ्चन्ति पुष्पवृष्टिभिरेव च । गन्धर्वाप्सरसस्तत्र गायन्ते वादयन्ति च ॥ १३ ॥**
**कन्या युवतयो मुख्याः सहिताश्चाप्सरोगणैः । सुस्वरैस्तं विबुध्यन्ते सततं हि मनोरमैः ॥ १४ ॥**
**अश्वदानसहस्रेण रथदानशतेन च । दन्तिनां च सहस्रेण योगिन्या वसते नरः ॥ १५ ॥**
**दद्यात् पितृभ्यो योगिभ्यो यस्तूज्ज्वलनमम्भसि । अथ निष्कसहस्राणां फलं प्राप्नोति मानवः॥ १६ ॥**
**जीवितस्य प्रदानाद्धि नान्यद्दानं विशिष्यते । तस्मात् सर्वप्रयत्नेन देयं प्राणाभिरक्षणम् ॥ १७ ॥**
**अहिंसा सर्वदेवेभ्यः पवित्रा सर्वदायिनी । दानं हि जीवितस्याहुः प्राणिनां परमं बुधाः ॥ १८ ॥**
**लक्षणानि सुवर्णानि श्राद्धे पात्राणि दापयेत् । रसास्तमुपतिष्ठन्ति भक्ष्याः सौभाग्यमेव च ॥ १९ ॥**
**पात्रं वै तैजसं दद्यान्मनोज्ञं श्राद्धभोजने । पात्रं भवति कामानां रूपस्य च धनस्य च ॥ २० ॥**

---

सुन्दर शय्या का दान करता है, उसकी वह शय्या उत्तम प्रासाद (राजमहल) के रूप में उसके पीछे-पीछे (परलोक में) चलती है ॥ ७-८ ॥

श्राद्ध के अवसर पर रत्नादि से युक्त शय्या एवं आसनादि से अलंकृत भवन को यतियों के लिए दान करनेवाला मनुष्य स्वर्ग में आनन्द की प्राप्ति करता है । मोती, वैदूर्य, विविधवस्त्र, रत्न, करोड़ों अरबों की संख्या में दिव्य वाहन तथा अतिप्रकाशमान, रत्नादि से विभूषित, चन्द्रमा और सूर्य के समान एक दिव्यवाहन प्राप्त करता है, उस दिव्य विमान का कभी विनाश नहीं होता ॥ ९-११ ॥

इच्छानुसार गमन करनेवाला, मन के समान वेगशाली वह रथ चारों ओर से अप्सराओं द्वारा घिरा रहता है । उस श्रेष्ठ विमान में चारों ओर से उसकी स्तुति की जाती है । गन्धर्व और अप्सराओं के वृन्द दिव्य सुगन्धित द्रव्यों एवं पुष्प की वृष्टियों से उसे आच्छादित करते हैं । मनोहर गायन और वादन द्वारा उसका मनोरंजन करते हैं । परम सुन्दरी अप्सराओं के साथ मुख्य-मुख्य युवती कन्याएँ मनोरम संगीतमय स्वरों से उन्हें सर्वदा जगाती हैं । एक सहस्त्र अश्वों के दान करने से, एक सौ रथों के दान करने से तथा एक सहस्त्र हाथियों के दान करने से मनुष्य योगिनी के साथ निवास करता है ॥ १२-१५ ॥

जो व्यक्ति योगपरायण पितरों के उद्देश्य से जल में दीपदान करता है, उसे एक सहस्त्र निष्कों के दान का फल प्राप्त होता है । जीवनदान के समान विशेषता किसी अन्य दान की नहीं है, इसलिए सब प्रयत्न करके प्राणों की रक्षा का दान करना चाहिए । अहिंसा देवताओं की अपेक्षा पवित्र एवं सब कुछ देनेवाली है, प्राणियों को जीवन का दान करना सभी दानों से श्रेष्ठ है-ऐसा बुद्धिमान् लोग कहते हैं । श्राद्ध में सभी लक्षणों से युक्त सुवर्ण के पात्रों का दान करना चाहिए । जो लोग श्राद्ध में इस प्रकार के सुवर्ण निर्मित पात्रों का दान करते हैं, उन्हें विविध प्रकार के खाद्य पदार्थ, रस एवं सौभाग्य की प्राप्ति होती है ॥ १६-१९ ॥

श्राद्धकाल में भोजन के अवसर पर सुन्दर बने हुए तैजस (चाँदी के) पात्रों का दान करना चाहिए, वह पात्र

राजतं काञ्चनं वापि दद्याच्छ्राद्धे तु कर्म्मणि । दत्त्वा तु लभते दाता प्रकामं धर्म्ममेव च ॥ २१ ॥
धेनुं श्राद्धे तु यो दद्यादगृष्टि कुम्भोपदोहनाम् । गावस्तमुपतिष्ठन्ति गवां पुष्टिस्तथैव च ॥ २२ ॥
शिशिरेषु तथा त्वग्निं बहुकाष्ठं तथैव च । इन्धनानि तु यो दद्याद्द्विजेभ्यः शिशिरागमे ॥ २३ ॥
नित्यं जयति सङ्ग्रामे श्रिया युक्तश्च दीप्यते । सुरभीणि च माल्यानि गन्धवन्ति तथैव च ॥ २४ ॥
पूजयित्वा तु पात्राणि श्राद्धे सत्कृत्य दापयेत् । गन्धवाहा महानद्यः सुखानि विविधानि च ॥ २५ ॥
दातारमुपतिष्ठन्ति युवत्यश्च मनोरमाः । शयनासनानि रम्याणि भूमयो वाहनानि च ॥ २६ ॥
श्राद्धेऽप्येतानि यो दद्यादश्वमेधफलं लभेत् । श्राद्धकाले निवेद्यं च दर्शश्राद्ध उपस्थिते ॥ २७ ॥
विप्राणां गुणयुक्तानां स्मृतिं मेधां च विन्दति । सर्पिष्पूर्णानि पात्राणि श्राद्धे सत्कृत्य दापयेत् ॥ २८ ॥
कुम्भदोहनधेनूनां बह्वीनां च फलं लभेत् । अस्मिंस्तु मोदते लोके स्यन्दनैश्च सुवाहनैः ॥ २९ ॥
श्राद्धे यथेप्सितं दत्त्वा पुण्डरीकस्य यत्फलम् । रम्यमावसथं दत्वा राजसूयफलं लभेत् ॥ ३० ॥
वनं पुष्पफलोपेतं दत्त्वा सौरभमश्नुते । कूपारामतडागानि क्षेत्रघोषगृहाणि च ॥ ३१ ॥
दत्त्वैतान् मोदते स्वर्गे नित्यमाचन्द्रतारकम् । आस्तीर्णशयनं दत्त्वा श्राद्धे रत्नविभूषितम् ॥ ३२ ॥
पितरस्तस्य तुष्यन्ति स्वर्गं चानन्त्यमश्नुते । राजभिः पूज्यते चापि धनधान्यैश्च वर्द्धते ॥ ३३ ॥

---

दाता के स्वरूप, धन-सम्पत्ति और सभी मनोरथों को पूर्ण करने वाला होता है (श्राद्धकर्म में सुवर्ण अथवा चाँदी के बने हुए पात्रों को जो दाता देते हैं, वे परम धर्म की प्राप्ति करते हैं ।), जो व्यक्ति श्राद्ध में दोहन पात्र के साथ एक बार की ब्याई हुई गाय का दान करता है, उसे अनेक गौएँ प्राप्त होती हैं और सर्वदा पुष्टि रहती हैं ॥ २०-२२ ॥

शिशिर ऋतु में श्राद्ध के अवसर पर जो अग्नि एवं प्रचुर परिमाण में ईंधन का करता है, अथवा शिशिर ऋतु के आ जाने पर जो ब्राह्मणों के लिए ईंधन दान करता है, वह संग्राम में सर्वदा विजयी होता है और शोभासम्पन्न होकर परम तेजस्वी होता है । श्राद्ध के अवसर पर सुगन्धित पुष्पों की मालाएँ तथा सुन्दर पात्रों को सत्कारपूर्वक दान करना चाहिए । जो ऐसा करता है, उसे महानदियाँ सुगन्धि से युक्त होकर परम सुख पहुँचाती हैं, विविध सुखों की प्राप्ति होती है ॥ २३-२५ ॥

मनोरम युवती स्त्रियाँ उस दाता के पास उपस्थित होती हैं । विविध प्रकार की शय्या, मनोहर आसन, प्रचुर भूमि एवं विविध वाहन-इन सबको जो श्राद्ध के अवसर पर देता है, वह अश्वमेध यज्ञ का फल प्राप्त करता है । सामान्य श्राद्धों के अवसर पर अथवा दर्श श्राद्धों के अवसर पर जो इन वस्तुओं का दान सर्वगुणसम्पन्न ब्राह्मणों को करता है, वह सुन्दर स्मरण शक्ति और बुद्धि को प्राप्त करता है । श्राद्ध के अवसर पर घृत से भरे हुए अनेक पात्रों का सत्कारपूर्वक दान करना चाहिए, जो ऐसा करता है, वह दोहन कलश समेत अनेक गौओं के दान का फल प्राप्त करता है । इस लोक में सुन्दर वाहनों एवं रथों का आनन्द प्राप्त करता है ॥ २६-२९ ॥

श्राद्ध के अवसर पर याचक की मनचाही वस्तु का दान करने से पुण्डरीक यज्ञ का एवं सुन्दर निवास स्थल का दान करने से राजसूय यज्ञ का फल प्राप्त करता है । एवं फलों से समन्वित वन का दान करने से सुगन्धित पदार्थों की प्राप्ति होती है । कूपों, बगीचों, तड़ागों, क्षेत्रों, गोशालाओं और गृहों के दान करने से दाता स्वर्गलोक में तब तक निवास करता है, जब तक चन्द्रमा और तारागण विद्यमान रहते हैं । श्राद्ध काल में जो रत्नजटित

**ऊर्णाकौशेयवस्त्राणि तथा प्रवरकम्बलौ । अजिनं काञ्चनं पट्टं प्रवेणी मृगलोमकम् ॥ ३४ ॥**
**दानान्येतानि विप्रेभ्यो भोजयित्वा यथाविधि । प्राप्नोति श्रद्दधानस्तु वाजपेयशतं फलम् ॥ ३५ ॥**
**बह्व्यो नार्य्यः सुरूपास्तु पुत्रा भृत्याश्च किङ्कराः। वशे तिष्ठन्ति भूतानि अस्मिँल्लोके त्वनामयम् ॥३६॥**
**कौशेयं क्षौम्यकार्पासं दुकूलसहितं तथा । श्राद्धेष्वेतानि यो दद्यात् कामानाप्नोति पुष्कलान् ॥ ३७ ॥**
**अलक्ष्मीं विनुदत्याशु तमः सूर्य्योदये यथा । भ्राजते स विमानाग्रे नक्षत्रेष्विव चन्द्रमाः ॥ ३८ ॥**
**वासो हि सर्वदैवत्यं सर्वदेवैस्त्वभिष्टुतम् । वस्त्राभावे क्रिया नास्ति यज्ञा वेदास्तपांसि च ॥ ३९ ॥**
**तस्माद्वस्त्राणि देयानि श्राद्धकाले विशेषतः । तानि सर्वाण्यवाप्नोति यज्ञवेदतपांसि च ॥ ४० ॥**
**नित्यं श्राद्धेषु यो दद्यात् प्रयतस्तत्परायणः । सर्वान् कामानवाप्नोति सर्वं राज्यं तथैव च ॥ ४१ ॥**
**सर्वकामसमृद्धस्य यज्ञस्य फलमश्नुते । भक्ष्यान् धानाः करम्भांश्च पिष्टकान् घृतशर्कराः ॥ ४२ ॥**
**कृशरान्मधुपर्कं च पयः पायसमेव च । स्निग्धांश्च पूपान् यो दद्यादग्निष्टोमस्य यत् फलम् ॥ ४३ ॥**
**दधि गव्यमसंसृष्टं भक्ष्या नानाविधास्तथा । तदन्नं शोचति श्राद्धे वर्षासु च मघासु च ॥ ४४ ॥**

---

बिछावन और शय्या का दान करता है, उसके पितरगण सन्तुष्ट होते हैं, और दाता अनन्त काल तक स्वर्ग में निवास करता है । राजाओं द्वारा वह पूजित होता है, उसके धन-धान्यादि की वृद्धि होती है ॥ ३०-३३ ॥

ऊनी, रेशमी वस्त्र, श्रेष्ठ कम्बल, चर्म, सुवर्ण निर्मित पट्ट और मृगलोम इन सब वस्तुओं को विधिपूर्वक ब्राह्मणों को देना चाहिए । इन दानों पर श्रद्धा रखनेवाले सौ वाजपेय यज्ञों का फल प्राप्त करते हैं ॥ ३४-३५ ॥

इस लोक में बहुतेरी सुन्दरी स्त्रियाँ, पुत्र एवं सेवकगण उसके वश में रहते हैं, बहुत से लोग उसके अधीन रहते हैं, और वह सर्वदा नीरोग रहता है । जो व्यक्ति नवीन रेशमी वस्त्र, सूक्ष्म सूती वस्त्र, सुन्दर साड़ियों को श्राद्धों के अवसर पर दान करता है, वह अपने समस्त मनोरथों को प्राप्त करता है । उसकी सारी विपत्तियाँ इस प्रकार दूर हो जाती हैं, जैसे सूर्योदय होने पर अन्यकार । नक्षत्रों में चन्द्रमा के समान देवविमानों में वह अग्रसर होकर सुशोभित होता है ॥ ३६-३८ ॥

वस्त्र सभी देवताओं द्वारा प्रशंसित तथा सर्व देवमय है, उस सर्वश्रेष्ठ वस्त्र के अभाव में कोई क्रिया सम्पन्न नहीं होती, न तो यह सम्पन्न होता है और न तपस्या ही सफल होती है । इसलिए श्राद्ध के अवसर पर विशेष रूप से वस्त्रों का दान करना चाहिए । ऐसा करनेवाला समस्त यज्ञों, वेदों और तपस्याओं का फल प्राप्त करता है । जो व्यक्ति श्राद्ध के अवसर पर इन्द्रियों को वश में रखकर वस्त्रों का दान करता है वह समस्त कामनाओं को प्राप्त करता है, स्वर्ग और राज्य प्राप्त करता है ॥ ३९-४१ ॥

सभी कामनाओं से सम्पन्न यज्ञ का फल प्राप्त करता है । विविध प्रकार के मक्ष्य पदार्थ, धान्य, करम्भ (दही मिश्रित सत्तू), पेठ, घृत और शक्कर, खिचड़ी, मधुपर्क, दुग्ध, दुग्ध से बने हुए पदार्थ, सुन्दर पूआ—इन सब वस्तुओं को श्राद्ध के अवसर पर जो व्यक्ति दान करता है वह अग्निष्टोम यज्ञ का फल प्राप्त करता है ॥ ४२-४३ ॥

वर्षा ऋतु में श्राद्ध के अवसर पर विशेषतया मघा नक्षत्र में पितरगण दही, शुद्ध गोरस, विविध प्रकार के भक्ष्य पदार्थ की चिन्ता करते हैं अर्थात् मघानक्षत्र में श्राद्ध करते समय इन पदार्थों को देना चाहिए । श्राद्ध करते

घृतेन भोजयेद्विप्रान् घृतं भूमौ समुत्सृजेत् । गयायां हस्तिनश्चैव दत्त्वा श्राद्धे न शोचति ॥ ४५ ॥
ओदनं पायसं सर्पिर्मधुमूलफलानि च । भक्ष्यांश्च विविधान्दत्त्वा प्रेत्य चेह च मोदते ॥ ४६ ॥
शर्कराक्षीरसंयुक्तं पृथुकं नित्यमक्षयम् । यश्च संवत्सरं प्रीत्या कृसरैर्मसुरेण च ॥ ४७ ॥
सक्तुलाजास्तथा पूपाः कुल्माषव्यञ्जनैस्तथा । सर्पिः स्निग्धानि हृद्यानि दध्ना सक्तूंस्तु भोजयेत् ॥
श्राद्धेष्वेतानि यो दद्यात् पद्मानि लभते निधिम् ॥ ४८ ॥
नवसस्यानि यो दद्याच्छ्राद्धे सत्कृत्य यत्नतः । सर्वभोगानवाप्नोति पूज्यते च दिवं गतः ॥ ४९ ॥
भक्ष्यभोज्यानि चोष्याणि पेयलेह्यवराणि च । सर्वश्रेष्ठानि यो दद्यात् सर्वश्रेष्ठो भवेन्नरः ॥ ५० ॥
वैश्वदेवं च सौम्यं च खाड्गमांसं परं हविः । विषाणं वर्जयेत् खाड्गं असूयां नाशयामहे ॥ ५१ ॥
भोजनेऽग्रासनं दद्यादतिथिभ्यः कृताञ्जलिः । सर्वयज्ञक्रियाणां स फलं प्राप्नोत्यनुत्तमम् ॥ ५२ ॥
क्षिप्रमत्युष्णमक्लिष्टं दद्याच्चान्नं बुभुक्षते । व्यञ्जनं च तथा स्निग्धं भक्त्या सत्कृत्य यत्नतः ॥ ५३ ॥
तरुणादित्यसङ्काशं विमानं हंसवाहनम् । अन्नदो लभते तिस्रः कल्पकोटीस्तथैव च ॥ ५४ ॥

---

समय घृत के साथ ब्राह्मणों को भोजन कराना चाहिए, भूमि पर घृत छोड़ना चाहिए, गया तीर्थ में हाथी दान करके पितरों के विषय में चिन्ता छूट जाती है ॥ ४४-४५ ॥

भात, दुग्ध में बने हुए पदार्थ, घृत, मधु, मूल, फल, विविध प्रकार की भोजन सामग्री-इन सब वस्तुओं को श्राद्ध के अवसर पर दान करने से इहलोक तथा परलोक में आनन्द की प्राप्ति होती है । दूध मिश्रित शक्कर और चिउड़ा का दान कभी नष्ट होनेवाला नहीं है । मसूर और खिचड़ी के दान से पितरगण एक वर्ष तक सन्तुष्ट रहते हैं । इसी प्रकार सत्तू, धान के लावे, पूआ और कुल्माष (कुल्ची के बने हुए व्यंजनों) से भी एक वर्ष तक पितरगण तृप्त रहते हैं । घृत, मनोहर और हृदय को लुभानेवाली अन्यान्य खाद्य सामग्री तथा दही के साथ सत्तू का भोजन श्राद्ध के अवसर पर देना चाहिए । जो व्यक्ति इन सब वस्तुओं को श्राद्ध के अवसर पर दान करता है, वह कई पद्म का खजाना प्राप्त करता है ॥ ४६-४८ ॥

जो सत्कार एवं यत्नपूर्वक श्राद्ध के अवसर पर नवीन अन्न का दान करता है, वह सभी प्रकार के भोगों को प्राप्त करता है, पूजित होता है तथा स्वर्ग प्राप्त करता है । जो मनुष्य विविध प्रकार के खाद्य पदार्थ, भक्ष्य सामग्रियाँ तथा पीने और चाटने की श्रेष्ठ सामग्रियाँ श्राद्धकाल में देता है, वह सर्वश्रेष्ठ होता है । इस श्राद्ध में वैश्वदेव और सोम को उनका भाग देना चाहिए, गैंडे के मांस की आहुति देनी चाहिए वही सर्वश्रेष्ठ हवि है । केवल गैंडे की सींग छोड़ देनी चाहिए-इसे वर्जित कर हम पितरों की घृणा को नष्ट करते हैं । अर्थात् गैंड़े की सींग को पितरगण घृणा की दृष्टि से देखते हैं । हाथ जोड़कर अतिथियों को भोजन कराते समय आगे आसन देना चाहिए, जो ऐसा करता है वह सभी यज्ञों एवं सत्क्रियाओं का फल प्राप्त करता है ॥ ४९-५२ ॥

जो भूखा अतिथि हो, उसे अति शीघ्रतापूर्वक खूब पकी हुई गरमागरम भोजन सामग्री देनी चाहिए । यत्नपूर्वक भक्ति एवं सत्कार के साथ उसे चिकना स्निग्ध भोजन देना चाहिए । जो ऐसा करता है, उसे मध्याह्न के सूर्य के समान तेजस्वी हंसों के वाहनों से समन्वित विमान की प्राप्ति होती है । श्राद्ध के अवसर पर अन्न दान करनेवाला तीन करोड़ सुन्दरी कन्याओं को प्राप्त करता है ॥ ५३-५४ ॥

अन्नदानात्परं दानं विद्यते नेह किञ्चन । अन्नाद्भूतानि जायन्ते जीवन्ति च न संशयः ॥ ५५ ॥
जीवादानात् परं दानं न किञ्चिदिह विद्यते । अन्नैर्जीवति त्रैलोक्यमन्नस्यैव हि तत्फलम् ॥ ५६ ॥
अन्ने लोकाः प्रतिष्ठन्ति लोकदानस्य तत्फलम् । अन्नं प्रजापतिः साक्षात्तेन सर्वमिदं ततम् ॥
तस्मादन्नसमं दानं न भूतं न भविष्यति ॥ ५७ ॥
यानि रत्नानि मेदिन्यां वाहनानि स्त्रियस्तथा । क्षिप्रं प्राप्नोति तत् सर्वं पितृभक्तो हि मानवः ॥ ५८ ॥
प्रतिश्रयं सदा दद्यादतिथिभ्यः कृताञ्जलिः । देवास्ते संप्रतीक्षन्ते दिव्यातिथ्यैः सहस्रशः ॥ ५९ ॥
सर्वाण्येतानि यो दद्यात् पृथिव्यामेकराड् भवेत् । त्रिभिर्द्वाभ्यामथैकेन दानेन तु सुखी भवेत् ॥ ६० ॥
दानानि परमो धर्म्मः सद्भिः सत्कृत्य पूजितः । त्रैलोक्यस्याधिपत्यं हि दानादेव व्यवस्थितम् ॥ ६१ ॥
राजा तु लभते राज्यमधनश्चोत्तमं धनम् । क्षीणायुर्लभते चायुः पितृभक्तः सदा नरः ॥
यान् कामान् मनसार्थेत तांस्तस्य पितरो विदुः ॥ ६२ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे श्राद्धकल्पे दानफलं नामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥

* * *

---

इस मर्त्यलोक में अन्न दान से बढ़कर कोई अन्य दान नहीं है । इसमें किसी को सन्देह न होगा कि अन्न से ही समस्त जीव पृथ्वी पर उत्पन्न होते हैं और जीवन चलाते हैं । उसी प्रकार इस मर्त्यलोक में जीव दान के समान कोई अन्य दान नहीं है । अन्नों द्वारा यह त्रैलोक्य जीवित है, यह सारा विश्वप्रपंच अन्न का ही परिणाम है । अन्न में ही समस्त लोकों की स्थिति और प्रतिष्ठा है, अन्न दान से ही वे वर्तमान हैं, अन्न हो साक्षात् प्रजापति है उसी से यह सारा त्रैलोक्य व्याप्त है । इस कारण अन्न दान के समान कोई अन्य दान न तो जगत् में था और न भविष्यत्काल में कभी होगा ॥ ५५-५७ ॥

इस पृथ्वी में जितने भी वाहन हैं, जितनी भी सुन्दर स्त्रियाँ हैं, उन सबको पितरों में भक्ति रखनेवाला मनुष्य शीघ्र ही प्राप्त करता है इसलिए उसे सर्वदा हाथ जोड़कर अतिथियों को आश्रय देना चाहिए । सहस्रों देवगण दिव्य (मनोरम) आतिथ्य प्राप्ति के लिए प्रतीक्षा करते रहते हैं । जो व्यक्ति ऊपर कही गयी समस्त वस्तुओं को श्राद्ध में दान करता है वह पृथ्वी का एकच्छत्र सम्राट् होता है, अथवा इनमें से तीन, दो या एक ही का दान करता है वह भी सुखी होता है ॥ ५८-६० ॥

ये दान परमधर्म हैं, सत्पुरुषों ने इनका सर्वदा सत्कार और पूजन किया है । समस्त त्रैलोक्य का आधिपत्य दान से ही व्यवस्थित है । राजा लोग राज्य प्राप्त करते हैं, निर्धन लोग उत्तम धन प्राप्त करते हैं, क्षीणायु दीर्घायु प्राप्त करते हैं, पितरों में भक्ति रखनेवाला मनुष्य मन से भी जिन अभिलाषाओं का चिन्तन करता है, उनको पितरगण पूर्ण करते हैं ॥ ६१-६२ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में श्राद्धकल्प में दान का फल नामक अट्ठारहवें अध्याय (अस्सीवें अध्याय) की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १८ ॥**

* * *

# अथ एकोनविंशोऽध्यायः

## श्राद्धकल्पे तिथिविशेषे श्राद्धफलम्

बृहस्पतिरुवाच

अत ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यामि श्राद्धकर्म्मणि पूजितम् । काम्यनैमित्तिकाजस्रं श्राद्धकर्म्मणि नित्यशः ॥ १ ॥
पुत्रदारधनमूला अष्टकास्तिस्र एव च । पूर्वपक्षो वरिष्ठो हि पूर्वा चित्री उदाहृता ॥ २ ॥
प्राजापत्या द्वितीया स्यात् तृतीया वैश्वदेविकी । आद्या पूपैः सदा कार्या मांसैरन्या भवेत्सदा ॥ ३ ॥
शाकैरन्या तृतीया स्यादेवं द्रव्यगतो विधिः । अन्वष्टका पितृणां वै नित्यमेव विधीयते ॥ ४ ॥
यद्यन्या च चतुर्थी स्यात्तां च कुर्याद्विशेषतः । तासु श्राद्धं बुधः कुर्य्यात् सर्वस्वेनापि नित्यशः॥ ५ ॥
परत्रेह च सर्व्वेषु नित्यमेव सुखी भवेत् । पूजकानां सदोत्कर्षो नास्तिकानामधो गतिः ॥ ६ ॥
पितरः सर्व्वकालेषु तिथिकालेषु देवताः । सर्व्वे पुरुषमायान्ति निपानमिव धेनवः ॥ ७ ॥

---

# उन्नीसवाँ अध्याय

(इक्यासीवाँ अध्याय)

## विशेष तिथियों में श्राद्ध के किये जाने का फल

बृहस्पति ने कहा—अब इसके बाद मैं नित्य, नैमित्तिक और काम्य श्राद्धों का विवरण बतला रहा हूँ, और यह भी बतला रहा हूँ कि श्राद्धकर्म पूजनादि किस प्रकार सम्पन्न होते हैं ॥ १ ॥

तीनों अष्टकाएँ पुत्र को देनेवाली और पन सम्पत्ति आदि की कारणीभूत हैं । इस श्राद्धकर्म में पूर्वपक्ष अर्थात् कृष्णपक्ष श्रेष्ठ माना गया है । तीनों अष्टकाओं में प्रथम चित्री कही गयी है । दूसरी प्राजापत्य और तीसरी वैश्वदेवी है । इन तीनों में पहली को पूओं द्वारा, दूसरी को मांसों द्वारा तथा तीसरी को शाकों द्वारा करना चाहिए । यह इन तीनों अष्टकाओं के लिए पदार्थों का नियम है । पितरों के लिए अन्वष्टका श्राद्ध सर्वत्र करना चाहिए । यदि कोई अन्य चौथी अष्टका मिले तो उसे भी विधिपूर्वक सम्पन्न करे । बुद्धिमान् पुरुष को इन सब अष्टकाओं में सर्वस्व व्यय करके भी श्राद्ध करना चाहिए । ऐसा करनेवाला प्राणी इहलोक तथा परलोक दोनों में सर्वदा आनन्द का अनुभव करता है । पूजा आदि करनेवालों की सदा उन्नति होती है और जो नास्तिक विचारवाले होते हैं, उनकी सर्वदा अधोगति होती है ॥ २-६ ॥

पितरगण पर्व के अवसरों पर तथा देवगण विशेष-विशेष तिथियों पर श्राद्धादि एवं पूजा आदि करनेवाले पुरुष के पास इस प्रकार उपस्थित होते हैं जैसे गौएँ जलाशय के समीप पानी पीने के लिए आती हैं ॥ ७ ॥

मा स्म ते प्रतिगच्छेयुरष्टकाः सुरपूजिताः। मोघस्तस्य भवेल्लोको लब्धं चास्य विनश्यति॥ ८ ॥
देवांस्तु दायिनो यान्ति तिर्यग्गच्छन्त्यदायिनः । प्रजां पुष्टिं स्मृतिं मेधां पुत्रानैश्वर्य्यमेव च ॥ ९ ॥
कुर्व्वाणः पौर्णमास्यां च पूर्व्वं पूर्णं समश्नुते । प्रतिपद्धनलाभाय लब्धं चास्य न नश्यति ॥ १० ॥
द्वितीयायां तु यः कुर्याद्द्विपदाधिपतिर्भवेत् । वरार्थिनां तृतीया तु शत्रुघ्नी पापनाशिनी ॥ ११ ॥
चतुर्थ्यां कुरुते श्राद्धं शत्रोश्छिद्राणि पश्यति । पञ्चम्यां वै प्रकुर्वाणः प्राप्नोति महतीं श्रियम् ॥ १२ ॥
षष्ठ्यां श्राद्धानि कुर्वाणं द्विजास्तं पूजयन्त्युत । कुरुते यस्तु सप्तम्यां श्राद्धानि सततं नरः ॥ १३ ॥
महासत्रमवाप्नोति गणानामधिपो भवेत् । सम्पूर्णामृद्धिमाप्नोति योऽष्टम्यां कुरुते नरः ॥ १४ ॥
श्राद्धं नवम्यां कुर्वाण ऐश्वर्यं काङ्क्षितां स्त्रियम् । कुर्वन् दशम्यां तु नरो ब्राह्मीं श्रियमवाप्नुयात् ॥ १५ ॥
वेदांश्चैवाप्नुयात् सर्वान् प्रणाशमेनसस्तथा । एकादश्यां परं दानमैश्वर्यं सततं तथा ॥ १६ ॥
द्वादश्यां राष्ट्रलाभं तु जयामाहुर्वसूनि च । प्रजां बुद्धिं पशून् मेधां स्वातन्त्र्यं पुष्टिमुत्तमाम् ॥
दीर्घमायुरथैश्वर्य्यं कुर्वाणस्तु त्रयोदशीम् ॥ १७ ॥
युवानश्च मृता यस्य गृहे तेषां प्रदापयेत् । शस्त्रेण तु हता ये वै तेषां दद्याच्चतुर्दशीम् ॥ १८ ॥

---

वे पितरगण देवताओं द्वारा पूजित इन अष्टकाओं के समीप नहीं जाते । जो व्यक्ति इन अष्टकाओं में पितरों की पूजा आदि नहीं करते, उनका यह जन्म व्यर्थ हो जाता है और जो कुछ प्राप्त है वह नष्ट हो जाता है। जो इन अवसरों पर श्राद्धादि का दान करते हैं वे देवताओं के समीप अर्थात् स्वर्गलोक को जाते हैं और जो नहीं देते वे तिर्यक् योनियों में जाते हैं । उसकी बुद्धि, पुष्टि, स्मरणशक्ति, धारणाशक्ति, पुत्र-पौत्रादि एवं ऐश्वर्य की वृद्धि होती है, जो पूर्णमासी के अवसर पर श्राद्धादि करता है, इस प्रकार वह पूर्ण पर्व का फल भोगता है । इसी प्रकार प्रतिपदा धन-सम्पत्ति के लाभ के लिए होती है, एवं करनेवाले की प्राप्त वस्तु नष्ट नहीं होती ॥ ८-१० ॥

द्वितीया तिथि को जो पितरों के उद्देश्य से श्राद्धादि करता है, वह दो पादवालों (मनुष्यों) का राजा होता है । उत्तम अर्थ की प्राप्ति के अभिलाषी व्यक्ति के लिए श्राद्धादि में तृतीया विहित है, यह तृतीया शत्रुओं तथा पापों का नाश करती है । जो चतुर्थी तिथि को श्राद्ध करता है वह शत्रुओं का छिद्र देखता है, अर्थात् उसे शत्रु की कूट चालों का ज्ञान हो जाता है । पञ्चमी तिथि को श्राद्ध करनेवाला उत्तम लक्ष्मी की प्राप्ति करता है ॥ ११-१२ ॥

जो पष्ठी तिथि को श्राद्धादि कर्मो को सम्पन्न करते हैं, उनकी पूजा देवता लोग करते हैं । जो मनुष्य सर्वदा सप्तमी तिथि को श्राद्धादि कार्य करते हैं, वे महान् यज्ञों के पुण्यफल प्राप्त करते हैं और गणों के स्वामी होते हैं। जो मनुष्य अष्टमी को श्राद्ध करता है, वह सम्पूर्ण समृद्धियाँ प्राप्त करता है । नवमी तिथि को श्राद्ध कर्म करनेवाले को प्रचुर ऐश्वर्य एवं मन के अनुसार चलनेवाली स्त्री की प्राप्ति होती है । दशमी तिथि को श्राद्ध करनेवाला मनुष्य ब्रह्मत्व की लक्ष्मी प्राप्त करता है ॥ १३-१५ ॥

एकादशी तिथि को श्राद्धादि का दान सर्वश्रेष्ठ दान है, जो उक्त तिथि को श्राद्धादि का दान करता है, वह समस्त वेदों को प्राप्त करता है, उसके सम्पूर्ण पापकर्मो का विनाश हो जाता है तथा निरन्तर ऐश्वर्य की प्राप्ति होती है । द्वादशी तिथि को श्राद्ध करने से राष्ट्र का कल्याण तथा अन्नों की प्राप्ति होती कही गयी है । त्रयोदशी तिथि को श्राद्धादि कर्म करने से सन्तति, बुद्धि, पशु, धारणाशक्ति, स्वतन्त्रता, उत्तम पुष्टि, दीघार्यु तथा ऐश्वर्य की प्राप्ति

**तथा विषमजातानां यमलानां तु सर्वशः । अमावास्यां प्रयत्नेन श्राद्धं कुर्याच्छुचिः सदा ॥ १९ ॥**
**सर्व्वान् कामानवाप्नोति स्वर्गमानन्त्यमश्नुते । ऋतं दद्यादमावास्यां सोममाप्यायनं महत् ॥ २० ॥**
**एवमाप्यायितः सोमस्त्रील्ँल्लोकान् धारयिष्यति । सिद्धचारणगन्धर्व्वैः स्तूयमानस्तु नित्यशः ॥ २१ ॥**
**स्तवैः पुष्पैर्मनोज्ञैश्च सर्व्वकामपरिच्छदैः । नृत्यवादित्रगीतैश्च ह्यप्सरोभिः सहस्त्रशः ॥ २२ ॥**
**उपक्रीडैर्व्विमानैस्तु पितृभक्तं दृढव्रतम् । स्तुवन्ति देवगन्धर्व्वाः सिद्धसंघाश्च तं सदा ॥ २३ ॥**
**पितृभक्तस्त्वमावस्यां सर्वान् कामानवाप्नुयात् । प्रत्यक्षमर्चितास्तेन भवन्ति पितरः सदा ॥ २४ ॥**
**पितृदेवा मघा यस्मात् तस्मात्तास्वक्षयं स्मृतम् । पित्र्यं कुर्वन्ति तस्यां तु विशेषेण विचक्षणः ॥ २५ ॥**
**तस्मान्मघां वै वाञ्छन्ति पितरो नित्यमेव हि । पितृदैवतभक्ता ये तेऽपि यान्ति परां गतिम् ॥ २६ ॥**

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे श्राद्धकल्पे तिथिविशेषे श्राद्धफलवर्णनं नामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥**

* * *

---

होती है । जिसके घर के जवान लोग मर गए हों, उसे चाहिए कि उन सबों के उद्देश्य से चतुर्दशी तिथि को श्राद्ध करे । इसी प्रकार हथियारों के द्वारा जिनकी मृत्यु हुई हो, उनके लिए भी चतुर्दशी को श्राद्धकर्म करे ॥१६-१८॥

इसी प्रकार समस्त विषम उत्पन्न होनेवालों (अर्थात् तीन कन्याओं के बाद जो पुत्र उत्पन्न होते हैं, अथवा तीन पुत्रों के बाद जो कन्याएँ उत्पन्न होती हैं) तथा जुड़वाँ उत्पन्न होनेवालों के लिए सर्वदा पवित्र होकर अमावस्या तिथि को प्रयत्नपूर्वक श्राद्ध करना चाहिए । जो इस प्रकार श्राद्धादि कर्म सम्पन्न करते हैं, वे समस्त मनोरथों को प्राप्त करते हैं और अनन्तकाल पर्यन्त स्वर्ग का उपभोग करते हैं । अमावस्या तिथि को ब्राह्मण को भोजन देना चाहिए, चन्द्रमा के लिए भी तर्पण करना चाहिए, इसका महान् फल होता है ॥ १९-२० ॥

इस प्रकार तर्पित होकर सोमदेव तीनों लोकों को धारण करेंगे । दृढव्रत परायण, पितरों में भक्ति रखनेवाले व्यक्ति की सिद्ध, चारण और गन्धर्वगण नित्य स्तुति करते हैं । उनके साथ सहस्रों अप्सराएँ अपने नाच, गान, वाद्य, स्तुति, मनोहर पुष्प निचय एवं सभी प्रकार के अभिलषित वस्त्रादिकों से उसे प्रसन्न करती हैं । देवता, गन्धर्व एवं सिद्धों के समूह उनकी सर्वदा स्तुति करते रहते हैं, अनेक छोटे-छोटे क्रीडा के विमान उसकी सेवा में उपस्थित रहते हैं । पितरों में भक्ति रखनेवाला मनुष्य अमावस्या को सभी मनोरथ प्राप्त करता है क्योंकि सर्वदा उस तिथि को पितरगण उससे प्रत्यक्षतः पूजा प्राप्त करते हैं ॥ २१-२४ ॥

मघा नक्षत्र पितरों को अभीष्ट सिद्धि देनेवाला है, अतः उक्त नक्षत्र के दिन किया गया श्राद्ध अक्षय कहा जाता है । इसीलिए विवेकशील लोग विशेषतया उसी नक्षत्र में पितरों के श्राद्धादि कर्म सम्पन्न करते हैं । यही कारण है कि पितरगण भी उसे सर्वदा अधिक पसन्द करते हैं । पितरों और देवताओं में जो केवल भक्ति रखते हैं, वे भी परमगति प्राप्त करते हैं ॥ २५-२६ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में श्राद्धकल्प में तिथिविशेष सम्बन्धी श्राद्धफल वर्णन नामक उन्नीसवें अध्याय** (इक्यासीवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ १९ ॥**

* * *

## अथ विंशोऽध्यायः

### श्राद्धकल्पे नक्षत्रविशेषे श्राद्धफलम्

बृहस्पतिरुवाच

यमस्तु यानि श्राद्धानि प्रोवाच शश(शिव)बिन्दवे । तानि मे शृणु कार्त्स्न्येन नक्षत्रेषु पृथक्पृथक् ॥ १ ॥
श्राद्धं यः कृत्तिकायोगे करोति सततं नरः । अग्नीनाधाय सापत्यो जायते स गतज्वरः ॥ २ ॥
अपत्यकामो रोहिण्यां सौम्येनौजस्विता भवेत् । प्रायशः क्रूरकर्म्मा तु चार्द्रायां श्राद्धमाचरेत् ॥ ३ ॥
क्षेत्रभागी भवेत् पुत्री श्राद्धं कुर्व्वन् पुनर्व्वसौ । धनधान्यसमाकीर्णः पुत्रपौत्रसमाकुलः ॥ ४ ॥
तुष्टिकामः पुनस्तिष्ये श्राद्धं कुर्वीत मानवः। आश्लेषासु पितृनार्च्य वीरान् पुत्रानवाप्नुयात् ॥ ५ ॥
श्रेष्ठो भवति ज्ञातीनां मघासु श्राद्धमाचरन् । फाल्गुनीषु पितृनार्च्य सौभाग्यं लभते नरः ॥ ६ ॥
प्रधानशीलः सापत्य उत्तरासु करोति यः । स सत्सु मुख्यो भवति हस्ते यस्तर्पयेत्पितॄन् ॥ ७ ॥
चित्रायां चैव यः कुर्यात् पश्येद्रूपवतः सुतान् । स्वातिना चैव यः कुर्याद्विद्वाँल्लाभमवाप्नुयात्॥ ८ ॥

---

## बीसवाँ अध्याय

(बयासीवाँ अध्याय)

### विशेष नक्षत्रों में किये गए श्राद्ध का फल

बृहस्पति ने कहा—विशेष नक्षत्रों में पृथक्-पृथक् श्राद्ध के करने से क्या फल होते हैं-इस विषय में यमराज ने शिर्वाबिन्द से जो कुछ श्राद्धीय चर्चाएँ की हैं, उन सबको मैं बतला रहा हूँ, सुनो । जो मनुष्य सर्वदा कृत्तिका नक्षत्र के योग में श्राद्ध करता है और अग्नि की स्थापना करता है, वह अपनी सन्ततियों समेत चिन्ताओं एवं व्याधियों से मुक्त होता होता पुनर्वसु नक्षत्र में है ॥ १-२ ॥

सन्तान की कामना से रोहिणी में श्राद्ध करना चाहिए । मृगशिरा नक्षत्र में श्राद्ध करने से तेजस्विता का लाभ है । आर्द्रा में श्राद्धकार्य प्रायः क्रूरकर्म करनेवाले ही करते हैं । श्राद्ध करनेवाला क्षेत्र का अधिकारी और पुत्रवान् होता है । धनधान्यादि से समन्वित तथा पुत्र-पौत्रादि से संयुक्त होता है ॥ ३-४ ॥

सन्तोष लाभ की अभिलाषा से मनुष्य को पुष्य नक्षत्र में श्राद्ध करना चाहिए । अश्लेषा में पितरों की पूजा करके मनुष्य वीर पुत्रों का लाभ करता है । मभा में श्राद्ध करनेवाला अपनी जाति में सर्वश्रेष्ठ होता है । फाल्गुनी नक्षत्रों में पितरों की पूजा कर मनुष्य सौभाग्य को प्राप्ति करता है ॥ ५-६ ॥

पुत्रार्थं तु विशाखासु श्राद्धमीहेत मानवः । अनुराधासु कुर्व्वाणो नरश्चक्रं प्रवर्त्तयेत् ॥ ९ ॥
आधिपत्यं लभेच्छ्रैष्ठ्यं ज्येष्ठायां सततं तु यः । मूलेनारोग्यमिच्छन्ति आषाढासु महद्यशः ॥ १० ॥
आषाढाभिश्चोत्तराभिर्वीतशोको भवेन्नरः । श्रवणायां सुलोकेषु प्राप्नुयात् परमां गतिम् ॥ ११ ॥
राजभाग्वै धनिष्ठासु प्राप्नुयाद्विपुलं धनम् । श्राद्धं त्वभिजिता कुर्वन् विन्दतेऽजाविकं फलम् ॥ १२ ॥
नक्षत्रे वारुणे कुर्वन् भिषक् सिद्धिमवाप्नुयात् । पूर्व्वे प्रोष्ठपदे कुर्व्वन् विन्दतेऽजाविकं फलम् ॥ १३ ॥
उत्तरास्वनतिक्रम्य विन्देद्गा वै सहस्रशः । बहुरूपकृतं द्रव्यं विन्देत् कुर्व्वंस्तु रेवतीम् ॥
अश्वांश्चैवाश्विनीयुक्तो भरण्यामायुरुत्तमम् ॥ १४ ॥
इमं श्राद्धविधिं कुर्व्वञ्छशबिन्दुर्महीमिमाम् । कृत्स्नां तु लेभे स कृत्स्नां लब्ध्वा च प्रशशंस तम् ॥ १५ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे श्राद्धकल्पे नक्षत्रविशेषे श्राद्धफलवर्णनं नाम विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

* * *

---

उत्तरा नक्षत्रों में श्राद्ध करनेवाला अपने सन्तान समेत समाज का प्रमुख व्यक्ति होता है । जो हस्त नक्षत्र में पितरों की पूजा करता है वह सत्पुरुषों में अग्रगण्य होता है जो चित्रा नक्षत्र में श्राद्ध करता है वह रूपवान् पुत्रों को देखता (प्राप्त करता है । जो विद्वान् पुरुष स्वाती नक्षत्र में श्राद्ध करता है, वह लाभ प्राप्त करता है ॥ ७-८॥

मनुष्य को पुत्र प्राप्ति के लिए विशाखा नक्षत्र में श्राद्ध करना चाहिए । अनुराधा में श्राद्ध करनेवाला मनुष्य राज्य का विस्तार करता है । जो सर्वदा ज्येष्ठा नक्षत्र में श्राद्ध करता है वह उत्तम आधिपत्य प्राप्त करता है । मूल नक्षत्र से लोग आरोग्य की इच्छा करते हैं, आषाढ़ में महान् यश प्राप्त करते हैं, उत्तराषाढ़ नक्षत्र में श्राद्ध करनेवाला मनुष्य शोकरहित होता है । श्रवण नक्षत्र में श्राद्ध करने से सभी लोकों में परम गति प्राप्त होती है ॥ ९-११ ॥

धनिष्ठा नक्षत्र में श्राद्ध करनेवाला राज्य और विपुल घन प्राप्त करता है । अभिजित् नक्षत्र में श्राद्ध करनेवाला अंगों समेत समस्त वेदों का अधिकारी होता है । शतभिष् नक्षत्र में श्राद्ध करने से सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं । पूर्व भाद्रपद में श्राद्ध करनेवाला अजाविक (?) फल प्राप्त करता है ॥ १२-१३ ॥

उत्तरा भाद्रपद में श्राद्ध कर्त्ता श्राद्ध करने के फलस्वरूप सहस्रों गौएँ प्राप्त करता है । रेवती में श्राद्ध करनेवाला बहुत-सा द्रव्य प्राप्त करता है । इसी प्रकार अश्विनों में अश्व और भरणी में उत्तम आयु प्राप्त करता है। इस श्राद्ध विधि का विधिवत् पालन कर शशविन्दु ने इस समस्त पृथ्वी को प्राप्त किया था और उसकी प्रशंसा की थी ॥ १४-१५ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में श्राद्धकल्प में नक्षत्रविशेष में श्राद्धफल वर्णन नामक बीसवें अध्याय** (बयासीवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २० ॥**

* * *

## अथैकविंशोऽध्यायः

### श्राद्धकल्पे भिन्नकालिकतृप्तिसाधनद्रव्यविशेषगयाश्राद्धादिफल-ब्राह्मणपरीक्षादिकथनम्

शंयुरुवाच

किञ्चिद्दत्तं पितॄणां तु धिनोति वदतां वर । किं हि स्विच्चिररात्राय किं चानन्त्याय कल्पते ॥ १ ॥

बृहस्पतिरुवाच

हवींषि श्राद्धकाले तु यानि श्राद्धविदो विदुः । तानि मे शृणु सर्वाणि फलं चैषां यथाबलम् ॥ २ ॥
तिलैर्व्रीहियवैर्माषैरद्भिर्मूलफलेन च । दत्तेन मासं प्रीयन्ते श्राद्धेन तु पितामहाः ॥ ३ ॥
मत्स्यैः प्रीणन्ति द्वौ मासौ त्रीन्मासान्हारिणेन तु । शाशं तु चतुरो मासान् पञ्च प्रीणाति शाकुनम्॥ ४ ॥
वाराहेण तु षण्मासांश्छागलं साप्तमासिकम् । अष्टमासिकमित्युक्तं यच्च पार्षतकं भवेत् ॥ ५ ॥
रौरवेण तु प्रीयन्ते नव मासान्पितामहाः । गवयस्य तु मांसेन तृप्तिः स्याद्दशमासिकी ॥ ६ ॥

---

## इक्कीसवाँ अध्याय

(तिरासीवाँ अध्याय)

### श्राद्धकल्प में भिन्न-भिन्न समय में तृप्ति के साधनभूत विशेष द्रव्य एवं गया में श्राद्ध का फल तथा ब्राह्मण की परीक्षा आदि कथन

शंयु ने कहा—हे बोलनेवालों में श्रेष्ठ ! कौन-सी वस्तु पितरों को (थोड़े दिनों तक) तृप्ति देनेवाली है? कौन सी वस्तु चिरकाल तक तृप्ति देती है? और कौन-सी वस्तु अनंत काल तक तृप्ति देती है? ॥ १ ॥

बृहस्पति ने कहा—श्राद्ध के माहात्म्य को जाननेवाले श्राद्धादि में जिन हविष् द्रव्यों को उक्त फलदायी जानते हैं, उन सबकी क्या और कितनी सामर्थ्य है, इसे मैं विस्तारपूर्वक बतला रहा हूँ, सुनिये । श्राद्ध में तिल, जौ, उड़द, जल, मूल और फलों के दान करने से पितामह (पितर) लोग एक मास तक सन्तुष्ट रहते हैं । मछली से दो मास तक सन्तुष्ट रहते हैं, हरिण के मांस से तीन मास तक तृप्त रहते हैं, इसी प्रकार खरगोश के मांस से चार मास और पक्षी के मांस से पाँच मास तक सन्तुष्ट रहते हैं ॥ २-४ ॥

शूकर के मांस से छह मास, बकरे के मांस से सात मास और पृषत् (सफेद चित्तीवाला एक विशेष मृग) के मांस से आठ मास तक सन्तुष्ट रहते हैं—ऐसा बतलाया जाता है । रुरु (एक विशेष मृग जाति) के मांस से पितामहगण नव मास तक तृप्त रहते हैं । गवय के मांस से दस मास की तृप्ति होती है ॥ ५-६ ॥

**कूर्मस्य चैव मांसेन मासानेकादशैव तु । श्राद्धमेव विजानीयाद्गव्यं संवत्सरं भवेत् ॥ ७ ॥**
**तथा गव्यसमायुक्तं पायसं मधुसर्पिषा । वध्रीणसस्य मांसेन तृप्तिर्द्वादशवार्षिकी ॥ ८ ॥**
**आनन्त्याय भवेद्युक्तं खाड्गमांसैः पितृक्षये । कृष्णच्छागस्तथा गोधा अनन्त्यायैव कल्प्यते ॥ ९ ॥**
**अत्र गाथा पितृगीताः कीर्त्तयन्ति पुराविदः । तास्तेऽहं संप्रवक्ष्यामि यथावत्सन्निबोधत ॥ १० ॥**
**अपि नः स्वकुले जायाद्योऽन्नं दद्यात्त्रयोदशीम् । पायसं मधुसर्पिभ्यां छायायां कुञ्जरस्य तु ॥ ११ ॥**
**आजेन सर्वलोहेन वर्षासु च मघासु च । एष्टव्या बहवः पुत्रा यद्येकोऽपि गयां व्रजेत् ॥**
**गौरीं वाप्युद्वहेद्भार्य्यां नीलं वा वृषमुत्सृजेत् ॥ १२ ॥**

**शंयुरुवाच**

**गयादीनां फलं तात प्रब्रूहि समपृच्छतः । पितृणां चैव यत्पुण्यं निखिलेन ब्रवीहि मे ॥ १३ ॥**

**बृहस्पतिरुवाच**

**गयायामक्षयं श्राद्धं जपहोमतपांसि च । पितृक्षयाहे ते पुत्र तस्मात्तत्राक्षयं स्मृतम् ॥ १४ ॥**
**पुनीयादेकविंशं तु गौर्यामुत्पादितः सुतः । माताहांस्तु षड्भूय इति तस्याः फलं स्मृतम् ॥ १५ ॥**
**फलं वृषस्य वक्ष्यामि गदतो मे निबोधत । वृषोत्स्रष्टा पुनात्येव दशातीतान् दशावरान् ॥ १६ ॥**
**यत्किञ्चित् स्पृश्यते तोयैरुत्तीर्णेन जलान्महीम् । वृषोत्सर्गे पितृणां तु ह्यक्षयं स मुदाहृतम् ॥ १७ ॥**

---

कछुए के मांस से ग्यारह मास की तृप्ति होती है । गोरस से एक वर्ष की तृप्ति होती है । मधु, घृत, दूध में बने हुए व्यंजन तथा अन्य गोरस से भी एक वर्ष की तृप्ति होती है । वधीणस के मांस से जो श्राद्ध किया जाता है, उससे बारह वर्ष तक तृप्ति रहती है ॥ ७-८ ॥

पितरों के लिए गैंडे का मांस श्राद्ध में अनन्तकाल तक तृप्ति करता है । इसी प्रकार काले बकरे तथा गोह का मांस भी अनन्त काल तक तृप्ति करता है । अब इसके बाद प्राचीनकाल के वृत्तान्तों के जाननेवाले पितरों द्वारा गायी हुई गाथाओं का जो वर्णन लोग करते हैं, उन्हें आप लोगों से बतला रहा हूँ, यथावत् सुनिये । पितरगण ऐसा कहते हैं कि हमारे वंश में कोई ऐसा सुपुत्र पैदा हो, जो हाथी की छाया में त्रयोदशी तिथि को मधु, घृत एवं दूध में बनाये हुए व्यंजनों तथा अन्नों का दान करे एवं वर्षा ऋतु में विशेषतया मघा नक्षत्र में सर्वलोह अज (बकरा) का मांस दे । बहुत पुत्रों की कामना करनी चाहिए, उसमें से एक भी गया चला जायगा, एक भी सुकुमारी गौर वर्ण की कन्या का विवाह कर देगा, अर्थात् कन्यादान कर देगा अथवा एक भी नीले बैल का (हम लोगों के उद्देश्य से) त्याग करेगा तो हम लोगों की मनः कामनाएँ पूर्ण हो जायेंगी ॥ ९-१२ ॥

शंयु ने कहा—हे तात ! गया आदि तीर्थों का माहात्म्य हम आपसे पूछ रहे हैं, बतलाइये, वहाँ पर पितरों के उद्देश्य से जो कुछ कार्य किया जाता है उससे क्या पुण्य प्राप्त होता है, आद्योपान्त बतलाइये ।

हे पुत्र ! गया तीर्थ में पितरों की निधनतिथि के अवसर पर श्राद्ध का अक्षय फल होता है, जप, हवन एवं तप का भी अक्षयफल कहा जाता है । गौरी पत्नी में समुत्पन्न पुत्र इक्कीस पीढ़ी को पवित्र करता है । इसके अतिरिक्त मामा के परिवार में छह को पवित्र करता है ऐसा फल कहा गया है ॥ १३-१५ ॥

अब वृष का फल बतला रहा हूँ, सुनिये । वृषोत्सर्ग करनेवाला दस पूर्वजों और दस बाद में उत्पन्न

यद्यद्धि संस्पृशेत्तोयं लांगूलादिभिरन्ततः । सर्वं तदक्षयं तस्य पितॄणां नात्र संशयः ॥ १८ ॥
शृङ्गैः खुरैर्वा यद्भूमिमुल्लिखत्यनिशं वृषः । मधुकुल्याः पितॄंस्तस्य अक्षयास्ता भवन्ति वै ॥ १९ ॥
सहस्रनल्वमात्रेण तडागेन यथा श्रुतिः । तृप्तिस्तृप्तिः पितॄणां वै तद्वृषस्याधिकोच्यते ॥ २० ॥
यो ददाति गुडैर्मिश्रांस्तिलान् वै श्राद्धकर्मणि । मधुना मधुमिश्रान् वा अक्षयं सर्वमेव तत् ॥ २१ ॥

बृहस्पतिरुवाच

न ब्राह्मणान् परीक्षेत सदा देये तु मानवः । दैवे कर्मणि पित्र्ये च श्रूयते वै परीक्षणम् ॥ २२ ॥
सर्ववेदव्रतस्नाताः पंक्तीनां पावना द्विजाः । ये च भाष्यविदो मुख्या ये च व्याकरणे रताः ॥ २३ ॥
अधीयते पुराणं च धर्मशास्त्रं तथैव च । त्रिणाचिकेतपञ्चाग्निस्त्रिसुपर्ण षडङ्गवित् ॥ २४ ॥
ब्रह्मदेयसुतश्चैव छन्दोगो ज्येष्ठसामगः । पुण्येषु येषु तीर्थेषु अभिषेककृतव्रताः ॥ २५ ॥
मुख्येषु येषु सत्रेषु भवन्त्यवभृथश्रुताः । ये च सद्योव्रता नित्यं स्वकर्मनिरताश्च ये ॥ २६ ॥
अक्रोधनाः शान्तिपरास्तान् वै श्राद्धे निमन्त्रयेत् । ये चापि नित्यं दशसु सुकृतेषु व्यवस्थिताः ॥ २७ ॥
एतेषु दत्तमक्षय्यमेते वै पङ्क्तिपावनाः । श्रद्धेया ब्राह्मणा ये तु योगधर्ममनुव्रताः ॥ २८ ॥

---

होनेवाले पुरुषों को पवित्र करता है । जल से तैरकर पृथ्वी पर आनेवाले वृक्ष की पूँछ से गिरनेवाले जल विन्दुओं द्वारा वृषोत्सर्ग कर्म में जो वस्तुएँ स्पर्श की जाती हैं, पितरों के लिए अक्षय फलदायिनी कही जाती हैं ॥१६-१७॥

इस प्रकार अन्त तक वृष के लांगूल आदि से गिरनेवाले जल द्वारा जो-जो वस्तुएँ स्पर्श की जाती हैं, वे सब पितरों को अक्षय तृप्ति प्रदान करनेवाली हैं—इसमें सन्देह नहीं । वह वृष अपने सींगों तथा खुरों से जो भूमि खोदता है, वह भूमि अक्षय मधु की नहर के रूप में उसके (दाता के) पितरों को प्राप्त होती है । एक सहस्र नल्व (एक नल्व बराबर चार सौ हाथ के) में विस्तृत तड़ाग के खनाने से पितरों की जो तृप्ति सुनी जाती है, उससे अधिक तृप्ति वृषोत्सर्ग से होती है । गुड़मिश्रित तिलों, मधुमिश्रित तिलों से अथवा मधु से जो श्राद्धकर्म किया जाता है, वह सब अक्षय फलदायी होता है ॥ १८-२१ ॥

बृहस्पति ने कहा—मनुष्य को चाहिए कि वह नित्य दान कर्म में ब्राह्मणों की परीक्षा न करे, दैव कर्म में तथा पितरों के कर्म में ब्राह्मणों की परीक्षा सुनी जाती है ॥ २२ ॥

सभी समस्त वेदों के व्रती अर्थात् वेदाभ्यासपरायण, वेदों प्रथमः के पारगामी पंक्तिपावन, भाष्य के जाननेवाले मुख्यतः व्याकरणवेत्ता, पुराणों और धर्मशास्त्रों के अध्ययन में निरत रहनेवाले, नचिकेता की तीनों विद्याओं के अध्येता, पंचाग्नि के उपासक, वेदों के छहों अंगों के जाननेवाले, त्रिसुपर्ण, ब्रह्मज्ञानियों का पुत्र, छन्दोग, ज्येष्ठसाम को जाननेवाले, जितने भी पुण्य तीर्थ हैं, उनमें प्रतोपरान्त अभिषेक करनेवाले, मुख्य-मुख्य यज्ञों में अवश्य स्नान करनेवाले शीघ्र ही किसी व्रत से निवृत्त होनेवाले, अपने-अपने कर्मों में निरत रहनेवाले, क्रोधरहित तथा शान्तिपरायण जो ब्राह्मण हो उन्हें बाद में निमन्त्रित करना चाहिए ॥ २३-२७ ॥

जो सर्वदा दसों शुभ कर्मों में व्यवस्थित रहकर जीवनयापन करनेवाले हैं तथा अपने कर्मों में निरत रहते हैं, उन्हें श्राद्ध में निमन्त्रित करना चाहिए । इन सत्पात्रों में दिया गया दान अक्षय फलदायी होता है ये उपर्युक्त ब्राह्मण पंक्तिपावन हैं । जो योगधर्म में अनुरक्ति एवं श्रद्धा रखनेवाले ब्राह्मण हैं, वे वर्णाश्रम धर्म की मर्यादा

**धर्माश्रमवरिष्ठास्ते हव्यकव्येषु ते वराः । त्रयोऽपि पूजितास्तेन ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः ॥ २९ ॥**
**पितृभिः सह लोकाश्च यो ह्येतान् पूजयेन्नरः । पवित्राणां पवित्रं च मङ्गलानां च मङ्गलम् ॥ ३० ॥**
**प्रथमः सर्वधर्माणां योगधर्मो निगद्यते । अपाङ्क्तेयांस्तु वक्ष्यामि गदतो मे निबोधत ॥ ३१ ॥**
**कितवो मद्यपो यक्ष्मी पशुपालो निराकृतिः । ग्रामप्रेष्यो वार्द्धुषिको गायनो वणिजस्तथा ॥ ३२ ॥**
**अगारदाही गरदः कुण्डाशी सोमविक्रयी । समुद्रयायी दुश्चर्मा तैलिकः कूटकारकः ॥ ३३ ॥**
**पित्रा विवदमानश्च यस्य चोपपतिर्गृहे । अभिशस्तस्तथा स्तेनः शिल्पैर्यश्चोपजीवति ॥ ३४ ॥**
**सूचकः पर्वकारी च यस्तु मित्रेषु द्रुह्यति । गणयाचनकश्चैव नास्तिको वेदवर्जितः ॥ ३५ ॥**
**उन्मत्तः षण्डकशङ्गौ भ्रूणहा गुरुतल्पगः । भिषक्जीवः प्रैषणिकः परस्त्रीं यश्च गच्छति ॥ ३६ ॥**
**विक्रीणाति च यो ब्रह्म व्रतानि च तपांसि च । नष्टं स्यान्नास्तिके दत्तं कृतघ्ने चैव शंसके ॥ ३७ ॥**
**यच्च वाणिजके चैव नेह नामुत्र तद्भवेत् । निक्षेपहारिणे चैव कितवे वेदनिन्दके ॥ ३८ ॥**
**तथा वाणिजके चैव कारुके धर्म्मवर्जिते । निन्दन् क्रीणाति पण्यानि विक्रीणंश्च प्रशंसति ॥ ३९ ॥**
**अनृतस्य समावासो न वणिक् श्राद्धमर्हति । भस्मनीव हुतं हव्यं दत्तं पौनर्भवे द्विजे ॥ ४० ॥**

---

माननेवाली सभी जातियों में श्रेष्ठ हैं, और हव्य कव्य-सभी कार्यों में श्रेष्ठ हैं । जिसने ऐसे ब्राह्मणों की पूजा की, उसने ब्रह्मा, विष्णु, महेश तीनों देवताओं की पूजा की जो मनुष्य ऐसे सर्वगुणसम्पन्न ब्राह्मणों की पूजा करता है, वह पितरों के साथ समस्त लोकों की पूजा करता है । योगधर्म सभी पवित्र पदार्थों से अधिक पवित्र एवं सभी मंगलदायी वस्तुओं से अधिक मंगलदायी है । सभी धर्मों में वह प्रथम कहा गया है । अब इसके उपरान्त जो अपंक्तिपावन ब्राह्मण है, उन्हें में बतला रहा हूँ, सुनिये ॥ २८-३१ ॥

धूर्त, शराबी, यक्ष्मारोगग्रस्त, पशुओं की पालना करनेवाला, कुरूप, ग्राम में दूत या सेवक का काम करनेवाला, व्याज से जीविका चलानेवाला, गायक, व्यवसायी, किसी का स्थान जलानेवाला, विष देनेवाला, छिनाले से उत्पन्न होनेवालो का अन्न खानेवाला, सोमरस का विक्रय करनेवाला, समुद्र यात्रा करनेवाला, दुष्ट चमड़ेवाला, तेल का व्यवसायी, कूटनीतिज्ञ, पिता के साथ विवाद करनेवाला, जिसके घर में कोई दूसरा गृहस्वामी हो, लम्पट, चोर, शिल्पजीवी, चुगुलखोर, धन के लोभ से बिना पर्व के ही अमावस्या आदि पर्वो के दिन सम्पन्न होनेवाली सत्क्रियाओं का अनुष्ठान करनेवाला, मित्रों के साथ द्रोह करनेवाला, समूह बनाकर याचना करनेवाला, नास्तिक, वेदविहीन, उन्मत्त, हिंजड़ा, दुष्ट प्रकृतिवाला, गर्भ हत्या करनेवाला, गुरु की शय्या पर शयन करनेवाला, वैद्यक से जीविका चलानेवाला, दूत का कर्म करनेवाला, परस्त्रीगामी, जो ब्रह्म (विद्या) व्रत एवं तपस्या को बेचता है, इन सबको दान करने से दान का समस्त फल नष्ट हो जाता है । इसी प्रकार नास्तिक, कृतघ्न एवं निन्दक को दान करने से फल का नाश हो जाता है ॥ ३२-३८ ॥

वाणिज्य व्यवसाय में लगे हुए ब्राह्मण को जो कुछ दिया जाता है वह न तो इस लोक में फल देता है न परलोक में । दूसरे के रखे हुए निक्षेप (गिरवी) को ले लेनेवाले धूर्त एवं वेदनिन्दक को दिये गए दान का भी यही फल होता है । वाणिज्य कर्म में प्रवृत्त, कारीगर, धर्महीन एवं ऐसे लोग जो दूसरे की अच्छी वस्तु को खरीदते समय निन्दा करते हो और अपनी खराब वस्तु की बेचते समय प्रशंसा करते हों-इन सबों को भी दान देने से यही

षष्टिं काणः शतं षण्डः श्वित्री यावत् प्रपश्यति । पापरोगी सहस्रस्य दातुर्नाशयते फलम् ॥ ४१ ॥
भ्रश्यते सत्फलात्तस्माद्दाता यस्य तु बालिशः । यो वेष्टितशिरा भुङ्क्ते यो भुङ्क्ते दक्षिणामुखः ॥ ४२ ॥
सोपानत्कश्च यो भुङ्क्ते यच्च दद्यात्तिरस्कृतम् । सर्वं तदसुरेन्द्राणां ब्रह्मा भागमकल्पयत् ॥ ४३ ॥
श्वानश्च यातुधानाश्च नावेक्षेरन् कथंचन । तस्मात्परिवृतिं दद्यात्तिलैश्चान्ववकीरयन् ॥ ४४ ॥
राक्षसानां तिलाः प्रोक्ताः शुनां परिवृतिस्तथा । दर्शनात्सूकरो हन्ति पक्षपातेन कुक्कुटः ॥ ४५ ॥
रजस्वलानुस्पर्शेन क्रुद्धो यश्च प्रयच्छति । यस्य मित्रप्रदे यानि श्राद्धानि च हवींषि च ॥
न प्रीणाति पितॄन् देवान् स्वर्गं न च स गच्छति ॥ ४६ ॥
नदीतीरेषु रम्येषु सरित्सु च सरस्सु च । विविक्तेषु च प्रीयन्ते दत्तेनेह पितामहाः ॥ ४७ ॥
न चास्रुं पातयेज्जातु न युक्तो वाचमीरयेत् । न च कुर्वीत भुञ्जानो ह्यन्योऽन्यं मत्सरस्तदा ॥ ४८ ॥
अपसव्ये कृते तेन विधिवद्दर्भपाणिना । पित्र्यमानिधनं कार्यमेवं प्रीणाति वै पितॄन् ॥ ४९ ॥

---

फल होता है । इसी प्रकार मिथ्या भाषण करनेवाला वणिक्, व्यवसाय में प्रवृत्त द्विज भी श्राद्ध के योग्य नहीं है । पौनर्भव'ब्राह्मण को दिया गया दान भस्म (राख) पर दी गयी आहुति के समान व्यर्थ है ॥ ३९-४० ॥

काना व्यक्ति साठ, नपुंसक सौ, श्वेतकुष्ठ ग्रसित जितने भी कम को देखता है, तथा पाप के कारण रोगी, एक सहस्र दाता के सत्कमों के फलों को नष्ट कर देता है । मूर्ख व्यक्ति को दान करनेवाला शुभ कर्मफलों से वंचित हो जाता है जो सिर को बाँधकर भोजन करता है, दक्षिण दिशा की ओर मुख करके भोजन करता है, जो जूता पहनकर भोजन करता है, जो तिरस्कारपूर्वक दान करता है, उनके समस्त कर्मों के फल को भगवान् ब्रह्मा असुरेन्द्रों के लिए कल्पित करते हैं ॥ ४१-४३ ॥

श्राद्ध के सम्पन्न होते समय उसे श्वान और यातुधान किसी प्रकार भी न देखने पावें, इसके लिए चारों तरफ से ओट करने के लिए परदा लगा देना चाहिए और चारों ओर तिलों का विकिरण करना चाहिए । राक्षसों को निवारित करने के लिए, तिल और कुत्तों को निवारित करने के लिए परदा या दूसरे किसी प्रकार घेरा बना देने की बात कही जाती है । शूकर केवल देख लेने से ही श्राद्ध के फल को नष्ट कर देता है, मुरगा अपने पंखों के फड़फड़ाने से उसके फल को नष्ट कर देता है, रजस्वला स्त्री के स्पर्श से क्रोधपूर्वक दान करने से श्राद्ध के फलों का विनाश हो जाता है । इसी प्रकार जो व्यक्ति अपने द्वारा किये जानेवाले आ के कार्यों को अथवा हवनादि को मित्रों द्वारा सम्पन्न कराता है, उसके कार्य पितरों और देवताओं को सन्तुष्ट नहीं करते और वह स्वर्गलोक को नहीं जाता ॥ ४४-४६ ॥

सुरम्य नदियों के किनारों पर छोटी-छोटी सरिताओं एवं सरोवरों के मनोहर एकान्त तट पर किये गए श्राद्धादि कार्य से पितामहगण तृप्त होते हैं । श्राद्ध करते समय न तो कभी आँसू गिराना चाहिए, न किसी साधारण बातचीत में सम्मिलित होना चाहिए, न भोजन करते हुए ही श्राद्ध करना चाहिए, एक-दूसरे के प्रति मत्सर अथवा ईर्ष्याभाव भी नहीं प्रकट करना चाहिए ॥ ४७-४८ ॥

अपसव्य होकर विधिपूर्वक हाथ में कुशा लेकर अपने जीवनपर्यन्त मनुष्य को पितरों का श्राद्धादि कार्य सम्पन्न करना चाहिए । इस प्रकार श्राद्ध के करने से पितरगणों की तृप्ति होती है । सर्वप्रथम (गुरुजनों या ब्राह्मणों

**अनुमत्यादितो विप्रानग्नौ कुर्याद्यथाविधि । पितृणां निर्व्वपेद्भूमौ सूर्पे वा दर्भसंस्तरे ॥ ५० ॥**
**शुक्लपक्षस्य पूर्वाह्ने श्राद्धं कुर्याद्विचक्षणः । कृष्णपक्षेऽपराह्ने तु रौहिणं न विलङ्घयेत् ॥ ५१ ॥**
**एवमेते महात्मानो महायोगा महौजसः । सदा वै पितरः पूज्या द्रष्टारो देशकालयोः ॥ ५२ ॥**
**पितृभक्तिरतो नित्यं योगं प्राप्नोत्यनुत्तमम् । ध्यानेन मोक्षं गच्छन्ति हित्वा कर्म शुभाशुभम् ॥ ५३ ॥**
**यज्ञहेतोर्यदुद्धृत्य मोहयित्वा जगत्तदा । गुहायां निहतं योगं कश्यपेन महात्मना ॥ ५४ ॥**
**अमृतं गुह्यमुद्धृत्य योगं योगविदांवर । प्रोक्तं सनत्कुमारेण महात्तद्धर्म्मशाश्वतम् ॥ ५५ ॥**
**देवानां परमं गुह्यमृषीणां च परायणम् । पितृभक्त्या प्रयत्नेन पितृभक्तश्च नित्यशः ॥ ५६ ॥**
**तं च योगं समासेन पितृभक्तस्तु कृत्स्नशः । प्रयत्नात्प्राप्नुयात्तत्र सर्वमेव न संशयः ॥ ५७ ॥**
**यस्मै श्राद्धानि देयानि यच्च दत्तं महाफलम् । येषु वाप्यक्षयं श्राद्धं तीर्थेषु च नदीषु च ॥**
**येषु च स्वर्गमाप्नोति तत्ते प्रोक्तं ससंग्रहम् ॥ ५८ ॥**

**बृहस्पतिरुवाच**

**श्रुत्वैवं श्राद्धकल्पं तु योऽसूयां कुरुते नरः । स मज्जेन्नरके घोरे नास्तिकस्तमसावृतः ॥ ५९ ॥**
**महारोगावसायस्तु स यः संयतमानसः । वेदाश्रमान्मुक्तचित्तः कुम्भीकानधिगच्छति ॥**
**जिह्वाच्छेदं स्तेनमेत्य प्राप्नुयुस्तेन चैव ह ॥ ६० ॥**

---

की अनुमति प्राप्तकर अग्नि में विधिपूर्वक आहुति करे पितरों के उद्देश्य से दिया जानेवाला पदार्थ पृथ्वी पर सूप पर अथवा कुश के बिछावन पर रखना चाहिए ॥ ४९-५० ॥

बुद्धिमान पुरुष शुक्लपक्ष में दिन के प्रथमार्थ में श्राद्ध सम्पन्न करे, और कृष्णपक्ष में उनके उत्तरार्द्ध में करे, रोहिणी का उल्लंघन नहीं करना चाहिए, देश और काल के देखनेवाले, महान् तेजस्वी, महान् योगी एवं परम महात्मा उन पितरों को सर्वदा पूजा करनी चाहिए ॥ ५१-५२ ॥

पितरों में भक्ति रखनेवाला मनुष्य श्रेष्ठ योग की सिद्धि प्राप्त करता है । पितरों का ध्यान करने से वे अपने शुभाशुभ कर्म बन्धनों से छुटकारा पाकर मोक्ष की प्राप्ति करते हैं । महात्मा कश्यप ने जगत् को मोहित करके यज्ञ के लिए जिस योग का उद्धारकर गुफा में सुरक्षित रखा था, हे योग जाननेवालों में प्रवीण उस अमरत्वपूर्ण परमगोपनीय, चिरन्तन एवं परम महान् योगधर्म को उद्धृत करके सनत्कुमार ने प्रकाशित किया ॥ ५३-५५ ॥

उस देवताओं की परमगोपनीय, ऋषियों की सर्वस्व योग सम्पत्ति को पितरों में भक्ति रखनेवाले मानव पितरों में भक्ति रखकर नित्य ही प्राप्त करते हैं । संक्षेप में उस योग की प्राप्ति पितृभक्त लोग अपने प्रयत्न से सर्वांशतः प्राप्त कर लेते हैं-इसमें सन्देह नहीं है । जिसे श्राद्ध देना चाहिए, जिस वस्तु के देने से महान् फल की प्राप्ति होती है, जिन तीर्थों अथवा नदियों में किये गए श्राद्ध का अक्षय फल होता है, जिन तीर्थों में करने से स्वर्ग की प्राप्ति होती है उन सबको मैं तुमसे संग्रहपूर्वक बतला चुका ॥ ५६-५८ ॥

बृहस्पति ने कहा—इस प्रकार श्राद्ध विषयक चर्चा एवं उसकी विधियों को सुनकर जो मनुष्य दोष दृष्टि से देखकर उनमें अश्रद्धा करता है, वह नास्तिक अन्धकार से चारों ओर घिरकर घोर नरक में गिरता है । जो मन को संयत रखकर श्राद्धकर्म सम्पन्न करते हैं, उनके भीषण रोगों का विनाश होता है । वेदों में वर्णित आश्रमों से

सीदन्ति ते सागरे लोष्टभूता योगद्विषः स्थास्यन्ते यावदुर्व्वी ॥
तस्माच्छ्राद्धे धर्म्म उद्दिष्ट एष नित्यं कार्यः श्रद्दधानेन पुंसा ॥ ६१ ॥
परिवादो न कर्त्तव्यो योगिनां च विशेषतः । परवादात् कृमिर्भूत्वा तत्रैव परिवर्त्तते ॥ ६२ ॥
योगं परिवदेद्यस्तु ध्वानिनां मोक्षकारणम् । स गच्छेन्नरकं घोरं श्रोता यश्च न संशयः ॥ ६३ ॥
आवृतं तमसा सर्वं परमं घोरदर्शनम् । योगीश्वरपरीवादान्निश्चयं याति मानवः ॥ ६४ ॥
योगेश्वराणामाक्रोशं शृणुयाद्यो यतात्मनाम् । स हि कालं चिरं मज्जेत् कुम्भीपाके न संशयः ॥ ६५ ॥
मनसा कर्मणा वाचा द्वेषं योगिषु वर्ज्जयेत् । प्रेत्यान्यं तत्फलं भुङ्क्ते इह चैव न संशयः ॥ ६६ ॥
न पारगो विन्दति पारमात्मनस्त्रिलोकमध्ये चरतिस्वकर्मभिः ॥
ऋचो यजुःसामतदङ्गपारगो विकारमेव ह्यनवाप्य सीदति ॥ ६७ ॥
विकारपारः प्रकृतेश्च पारगस्त्रयी गुणानां त्रिगुणान्तपारगा ॥
तत्त्वं चतुर्विंशतियोगपारगं स पारगो यस्त्वयनान्तपारगः ॥ ६८ ॥
कृत्स्नं यथा तत्त्वविसर्गमात्मनस्तथैव भूयः प्रलयं सदात्मनः ॥
प्रत्याहरेद्योगबलेन योगवित् स सर्वपारक्रमयानगोचरः ॥ ६९ ॥

---

मुक्त होकर मनमाने ढंग से जीवनयापन करनेवाले कुम्भीक नरक में जाते हैं । जिह्वा के छेदन एवं चौर्य कर्म को वे प्राप्त होते हैं । जो योग से द्वेष करनेवाले हैं, वे समुद्र में ढेला होकर तब तक निवास करते हैं जब तक इस पृथ्वी की अवस्थिति रहती है । इसलिए श्राद्ध में ऊपर बतलाये गए इन श्राद्ध नियमों का श्रद्धापूर्वक मनुष्यों को सर्वदा पालन करना चाहिए ॥ ५९-६१ ॥

विशेषतया योगियों की निन्दा तो नहीं ही करनी चाहिए, योगियों की निन्दा करने से वहीं पर कृमि होकर जन्म धारण करना पड़ता है । ध्यानपरायण योगियों के अन्यतम लक्ष्य मोक्ष के मुख्य साधन की जो निन्दा करता है, वह घोर नरक में जाता है, उस निन्दा को सुननेवाला भी घोर नरक में जाता है इसमें सन्देह नहीं ॥६२-६३॥

योगपरायण योगेश्वरों की निन्दा करने से मनुष्य चारों ओर से अन्यकार से आच्छन्न, परम घोर दिखायी पड़नेवाले नरक में निश्चय ही जाता है । आत्मा को वश में रखनेवाले योगेश्वरों को निन्दा जो मनुष्य सुनता है, वह चिरकालपर्यन्त कुम्भीपाक नरक में निवास करता है-इसमें सन्देह नहीं । योगियों के प्रति द्वेष की भावना मनसा, वाचा, कर्मणा सर्वथा वर्जित रखनी चाहिए । इस सत्कर्म का फल वह दूसरे जन्म में भोगता है, और इस जन्म में भी भोगता है-इसमें सन्देह नहीं ॥ ६४-६६ ॥

योग मार्ग के पारंगत आत्मा के पार को नहीं प्राप्त होते (?) अपने कर्म के अनुसार वे तीनों लोकों में विचरण करते हैं । ऋक्, यजु और सामवेद तथा इनके समस्त अंगों के पारंगत इस प्रकार विकारों को न प्राप्त होकर आनन्द का अनुभव करते हैं । समस्त विकारों के पार जानेवाले, प्रकृति के पारगामी, सत्त्व, रज, तम तीनों गुणों के पारगामी वास्तव में तीनों गुणों के पारगामी हैं । जो योग मार्ग एवं चौबीस तत्वों के पारगामी हैं, वे ही वास्तव में इस जन्म-मरण रूप संमृति सम्बन्ध के पारगामी हैं ॥ ६७-६८ ॥

जिस प्रकार योगी निखिल योग तत्त्वों को अपने योगबल द्वारा विसर्जित करता है, उसी प्रकार सर्वदा

वेदस्य वेदिता यो वै वेद्यं विन्दति योगवित् । तं वै वेदविदं प्राहुस्तं प्राहुर्वेदपारगम् ॥ ७० ॥
वेद्यं च वेदितव्यं च विदित्वा वै यथाविधि । एवं वेदविदं प्राहुस्ततोऽन्ये वेदचिन्तकाः ॥ ७१ ॥
यज्ञान् वेदांस्तथा कामाज्ज्ञानानि विविधानि च । प्राप्नोत्यायुः प्रजाश्चैव पितृभक्तो धनानि च ॥ ७२ ॥
श्राद्धे यः श्राद्धकल्पं वै पश्चिमं नियतं पठेत् । सर्वाण्येतान्यवाप्नोति तीर्थे दानफलानि च ॥ ७३ ॥
स पंक्तिपावनश्चैव द्विजानामग्रभुग् भवेत् । अध्याप्य वा द्विजान् सर्वान् सर्वान् कामानवाप्नुयात् ॥ ७४ ॥
यश्चैव शृणुयान्नित्यमानन्त्यं स्वर्गमश्नुते । अनसूयो जितक्रोधो लोभमोहविवर्जितः ॥ ७५ ॥
तीर्थानां च फलं कृत्स्नं दानादीनां तथैव च । मोक्षोपायो ह्ययं श्रेष्ठः स्वर्गोपायो ह्ययं परः ॥
॥ ७६ ॥
इह चापि परा तुष्टिस्तस्मात्कुर्वीत यत्नतः

इमं विधिं यो हि पठेदतन्द्रितः समाहितः संसदि पर्वसन्धिषु ॥
अपत्यभाग्भवति परेण तेजसा दिवौकसां स व्रजते सलोकताम् ॥ ७७ ॥

---

अपना विनाश भी संघटित करता है, इस प्रकार योग के तत्त्वों को भलीभांति जाननेवाला योगी, सबसे परे जिसकी गति है, ऐसे परम पुरुष के गोचर होता है, अर्थात् योगी योग का आश्रय लेकर शरीर त्याग करते हैं और आत्मसारूप्य प्राप्त करते हैं । योग के तत्त्वों को जाननेवाला जो पुरुष वेदों का सम्यक् अध्ययनकर वेदों के वेद्य (जानने योग्य) उस परम पुरुष को प्राप्त करता है, उसे ही वास्तव में वेदों का तत्त्ववेत्ता और वेदों का पारगामी कहा जाता है ॥ ६९-७० ॥

जो वेदों के चरम प्रतिपाद्य उस परम पुरुष को भलीभांति जानता है, वही वास्तव में वेदों के तत्त्वों को जाननेवाला है, दूसरे सब वेद चिन्तक हैं । पितरों में भक्ति रखनेवाला समस्त यज्ञों, समस्त वेदों, समस्त मनोरथों, विविध ज्ञान-विज्ञान, दीर्घायु, प्रचुर सम्पत्ति एवं पुत्र-पौत्रादिकों सबको प्राप्त करता है । श्राद्ध के अवसर पर जो मनुष्य इस श्राद्धकल्प का सावधान चित्त होकर पाठ करता है, वह पूर्व कथित समस्त फलों को तथा तीर्थ में दिये गए दानों के फलों को प्राप्त करता है ॥ ७१-७३ ॥

वह पवित्रात्मा पुरुष पंक्तिपावन तथा ब्राह्मण समाज में सर्वप्रथम भोजन करनेवाला होता है । अथवा समस्त ब्राह्मण समाज को विद्याहीन करके अपने समस्त मनोरथ को प्राप्त करता है । जो मनुष्य इस श्राद्ध के माहात्म्य को नित्य श्रद्धाभाव से, क्रोध को वश में रख, लोभ आदि से रहित होकर श्रवण करता है वह अनन्त काल पर्यन्त स्वर्ग भोगता है ॥ ७४-७५ ॥

समस्त तीर्थों एवं दानों के फलों को वह प्राप्त करता है, यह मोक्ष का सबसे श्रेष्ठ उपाय है, स्वर्ग-प्राप्ति के लिए इससे बढ़कर सरल उपाय कोई दूसरा नहीं है । इस लोक में इसके द्वारा परम संतोष की प्राप्ति होती है- अतः यत्नपूर्वक इसका अनुष्ठान करना चाहिए ॥ ७६ ॥

जो व्यक्ति आलस्यरहित होकर पर्व की सन्धियों में इस श्राद्ध की विधि का पाठ सावधानीपूर्वक सभा इत्यादि में करता है, वह परम तेजस्वी और संततिवान् होता है । उसे देवताओं के समान पवित्र लोक की प्राप्ति होती है ॥ ७७ ॥

**येन प्रोक्तस्त्वयं कल्पो नमस्तस्मै स्वयंभुवे । महायोगेश्वरेभ्यश्च सदा च प्रणतो ह्यहम् ॥ ७८ ॥**
**इत्येते पितरस्तात देवानामपि देवताः । सप्तस्वेतेषु ते नित्यं स्थानेषु पितरोऽव्यथाः ॥ ७९ ॥**
**प्रजापतिसुता ह्येते सर्वे चैव महात्मनः । आद्यो गणस्तु योगानां स नित्यो योगवर्द्धनः ॥ ८० ॥**
**द्वितीयो देवतानां तु तृतीयो देवताऽरिणाम् । शेषास्तु वर्णिनां ज्ञेया इति सर्वे प्रकीर्तिताः ॥ ८१ ॥**
**देवास्त्वेतान्यजन्ते वै सर्वेष्वेतेष्ववस्थिताः । आश्रमास्तु यजन्त्येतांश्चत्वारस्तु यथाक्रमम् ॥ ८२ ॥**
**वर्णाश्चापि यजन्त्येतांश्चत्वारस्तु यथाविधि । तथा संकरजाताश्च म्लेच्छाश्चैव यजन्ति वै ॥ ८३ ॥**
**पितॄंश्च यो यजेद्भक्त्या पितरः पूजयन्ति तम् । पितरः पुष्टिकामस्य प्रजाकामस्य वा पुनः ॥**
**पुष्टिं प्रजाश्च स्वर्गं च प्रयच्छन्ति पितामहाः ॥ ८४ ॥**
**देवकार्यादपि सूनोः पितृकार्यं विशिष्यते । देवतानां हि पितरः पूर्वमाप्यायनं स्वयम् ॥ ८५ ॥**
**न हि योगगतिः सूक्ष्मा पितॄणां च परा गतिः । तपसा विप्रकृष्टेन दृश्यते मांसचक्षुषा ॥ ८६ ॥**
**सर्वेषां राजतं पात्रमथवा रजतान्वितम् । पावनं ह्युत्तमं प्रोक्तं देवानां पितृभिः सह ॥ ८७ ॥**
**येषां दास्यन्ति पिण्डांस्त्रीन् बान्धवा नामगोत्रतः । भूमौ कुशोत्तरायां च अपसव्यविधानतः ॥ ८८ ॥**

---

जिस अजन्मा भगवान् स्वयंभू ने श्राद्ध की पुनीत विधि बतलायी है, उसे हम नमस्कार करते हैं। महान् योगेश्वरों के चरणों में हम सर्वदा प्रणाम करते हैं। हे तात ! ये पितरगण देवताओं के भी देवता हैं, वे नाशहीन पितरगण इन सात स्थानों में नित्य निवास करते हैं। वे सब परम महात्मा तथा प्रजापति के पुत्र हैं, इनका सर्वप्रथम गण योगियों का है, अत: वे नित्य योगवर्धन के नाम से विख्यात हैं ॥ ७८-८० ॥

द्वितीय गण देवताओं का, तृतीय देवताओं के शत्रुओं का, शेष अन्य वर्णियों के हैं—इन स वो का वर्णन कर चुका। इन सब लोकों में अवस्थित रहकर देवगण इन सबों की पूजा करते हैं। चारों आश्रम में निवास करनेवाले क्रमपूर्वक इनकी पूजा करते हैं, चारों वर्ण के लोग भी इन सबों की विधिपूर्वक पूजा करते हैं, इसी प्रकार समस्त म्लेच्छ जातिवाले और संकरवर्ण भी उन सबों की पूजा करते हैं। जो भक्तिपूर्वक इन पितरों की पूजा करता है, उसकी पूजा पितरगण स्वयं करते हैं, पुष्टि एवं पूजा की कामना करनेवाले को ये पितामहादि पितरगण सब प्रकार से पुष्टि, प्रजाएँ और स्वर्ग प्रदान करते हैं ॥ ८१-८४ ॥

पुत्र के लिए पितरों का कार्य देवकार्य की अपेक्षा अधिक महत्त्वपूर्ण कहा गया है, देवताओं से पूर्व पितरों को सन्तुष्ट करने के लिए कहा गया है। पितरों की परम सूक्ष्म योगगति उत्कृष्ट तपस्या के प्रभाव से रहित इन मांस के नेत्रों से नहीं दिखायी पड़ती अर्थात् उसे देखने के लिए परम कठोर तप की आवश्यकता होती है। समस्त देवताओं और पितरों के लिए चाँदी का पात्र उपयोग करने का विधान है, उसके अभाव में चाँदी से समन्वित (मढ़ा हुआ) होना चाहिए। ऐसे पात्र इनके कार्यों में परम पुनीत कहे जाते हैं जिनके परिवार वर्ग के लोग नाम और गोत्र का उच्चारणकर विधिपूर्वक अपसव्य होकर कुश बिछी भूमि पर तीन पिण्डदान करते हैं, उनके वे तीनों पिण्ड सर्वत्र वर्तमान रहनेवाले पितरों को प्रसन्न करते हैं। जन्तु (मनुष्य) जो आहार करता है, वही आहार उसके पितर का होना चाहिए ॥ ८५-८८ ॥

सर्वत्र वर्त्तमानास्ते पिण्डाः प्रीणन्ति वै पितृन् । यदाहारो भवेज्जन्तुराहारः सोऽस्य जायते ॥ ८९ ॥
यथा गोष्ठे प्रनष्टां वै वत्सो विन्दति मातरम् । तथा तं नयते मन्त्रो जन्तुर्यत्रावतिष्ठते ॥ ९० ॥
नाम गोत्रं च मन्त्रश्च दत्तमन्नं नयन्ति तम् । अपि योनिशतं प्राप्तांस्तृप्तिस्तাননु गच्छति ॥ ९१ ॥
एवमेषा स्थिता संस्था ब्रह्मणा परमेष्ठिना । पितृणामादिसर्गस्तु लोकानामक्षयार्थिनाम् ॥ ९२ ॥
इत्येते पितरो देवा देवाश्च पितरः पुनः । दौहित्रा यजमानाश्च प्रोक्ताश्चैव मयाऽनघाः ॥ ९३ ॥
लोका दुहितरश्चैव दौहित्राश्च सुतास्तथा । दानानि सह शौचेन तीर्थानि च फलानि च ॥ ९४ ॥
अक्षयत्वं द्विजाश्चैव यायावरविधिस्तथा । प्रोक्तं सर्वं यथान्यायं यथा ब्रह्माऽब्रवीत् पुरा ॥ ९५ ॥

बृहस्पतिरुवाच

इत्येतदङ्गिराः प्राह ऋषीणां शृण्वतां तदा । पृष्टस्तु संशयं सर्वं पितृणां प्राह संसदि ॥ ९६ ॥
सत्रे वै वितते पूर्वं तदा वर्षसहस्त्रिके । यस्मिन् गृहपतिर्ह्यासीद्ब्रह्मा वै देवता प्रभुः ॥ ९७ ॥
संवत्सरशतान्यं च तत्रोपेता इति श्रुतिः । श्लोकाश्चात्र पुरा गीता ऋषिभिर्ब्रह्मवादिभिः ॥ ९८ ॥
दीक्षितस्य तदा सत्रे ब्रह्मणः परमात्मनः । तत्रैव जातमत्युग्रं पितृणामक्षयार्थिना ॥
लोकानां च हितार्थाय ब्रह्मणा परमेष्ठिना ॥ ९९ ॥

---

जिस प्रकार पशुओं की गौशाला में सकड़ों गौओं में से छिपी हुई अपनी माता को उसक बछड़ा पा जाता (खोज लेता) है, उसी प्रकार श्राद्धकर्म में दिये गए पदार्थो को मंत्र यथास्थान पर पहुंचा देता है, जहाँ वह जीव अवस्थित रहता है । पितरों के नाम, गोत्र और मंत्र आदि श्राद्ध में दिये गए अन्न को उसके पास ले जाते हैं, चाहे वे सैकड़ों योनियों में क्यों न गए हों पर श्राद्ध के अन्नादि से उसकी तृप्ति होती है । परमेष्ठी पितामह ब्रह्मा ने इसी प्रकार की श्राद्ध की मर्यादा स्थिर की है, अक्षय लाभ की प्राप्ति के अभिलाषी लोगों के लिए पितरों की यह आदि सृष्टि हुई ॥ ८९-९२ ॥

ये पितरगण ही देवस्वरूप हैं और देवगण ही पितरस्वरूप है । निष्पाप ऋषिगण, दौहित्र (नाती) गण उन पितरों के यजमान हैं । समस्त लोक उनकी पुत्री, नाती और पुत्र के रूप में है । श्राद्धकर्म में पवित्रता, दान, तीर्थ, फल, अक्षय फल-प्राप्ति, द्विजगण, पर्यटन विधि आदि सभी आवश्यक विषयों की चर्चा पूर्वकाल में ब्रह्मा जी ने जिस प्रकार की थी, उन सब विधियों को मैं आप लोंगों से बतला चुका ॥ ९३-९५ ॥

बृहस्पति ने कहा—प्राचीनकाल में ऋषियों द्वारा पूछे जाने पर महर्षि अंगिरा ने पितरों के विषय में समस्त संशयात्मक बातों की चर्चा एक सभा में की थी ऐसा सुना जाता है कि पूर्व समय में एक सहस्त्र वर्ष तक चलनेवाला महायज्ञ सम्पन्न हुआ था, जिसमें गृहपति होकर भगवान् ब्रह्मा पाँच सौ वर्षो तक देवताओं पर प्रभुत्व स्थापित किये रहे । ब्रह्मवेत्तागण इस विषय में कुछ श्लोक गाते हैं (जिसका आशय निम्न प्रकार है) । उस महान् यज्ञ में परमात्मा परमेष्ठी भगवान् ब्रह्मा के दीक्षित होने पर उन्हीं से समस्त लोकों के कल्याणार्थ, अक्षय लाभ के प्रार्थी पितरों का उत्तम जन्म वहीं पर सम्पन्न हुआ ॥ ९६-९९ ॥

सूत उवाच

**एवं बृहस्पतिः पूर्वं पृष्टः पुत्रेण धीमता । प्रोवाच पितृवंशं तु यत्तद्वै समुदाहृतम् ॥**
**अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि वरुणस्य निबोधत ॥ १०० ॥**

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे श्राद्धकल्पे भिन्नकालिकतृप्तिसाधनद्रव्यविशेषगया-श्राद्धादिफलब्राह्मणपरीक्षदिकथनं नामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥**

* * *

---

सूतजी ने कहा—अपने बुद्धिमान् पुत्र से पूछने पर इस प्रकार पूर्व काल में बृहस्पति ने पितरों के वंश का जो वर्णन किया था, वही मैंने आप लोगों को बतलाया । अब इसके उपरान्त मैं वरुण के वंश का वर्णन कर रहा हूँ, सुनिये ॥ १०० ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में श्राद्धकल्प में भिन्न-भिन्न समय में तृप्ति के साधनभूत विशेष द्रव्य एवं गया में श्राद्ध का फल तथा ब्राह्मण की परीक्षा आदि कथन नामक इक्कीसवें अध्याय** (तिरासीवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २१ ॥**

* * *

## अथ द्वाविंशोऽध्यायः

### श्राद्धकल्पे वरुणवंशवर्णनम्

ऋषयश्चैवमुक्तास्तु परं हर्षमुपागताः । परं शुश्रूषवो भूयः पप्रच्छुस्तदनन्तरम् ॥ १ ॥

ऋषय ऊचुः

वंशानामानुपूर्व्येण राज्ञाश्चामिततेजसाम् । स्थितिं चैषां प्रभावं च ब्रूहि नः परिपृच्छताम् ॥ २ ॥
एवमुक्तस्ततः सूतस्तथाऽसौ लोमहर्षणः । शुश्रूषामुत्तराख्याने ऋषीणां वाक्यकोविदः ॥ ३ ॥
आख्यानकुशलो भूयः परं वाक्यमुवाच ह । ब्रुवतो मे निबोधस्य ऋषिराह यथा मम ॥ ४ ॥
वंशानामानुपूर्व्येण राज्ञां चामिततेजसाम् । स्थितिं चैव प्रभावं च ब्रुवतो मे निबोधत ॥ ५ ॥
वरुणस्य पत्नी सामुद्री शुनोदेवीत्युदाहृता । तस्याः पुत्रौ कलिर्वैद्यः सुता च सुरसुन्दरी ॥ ६ ॥
कलिपुत्रौ महावीर्यौ जयश्च विजयश्च ह । वैद्यपुत्रौ घृणिश्चैव मुनिश्चैव महाबलौ ॥ ७ ॥

---

## बाईसवाँ अध्याय

(चौरासीवाँ अध्याय)

### श्राद्धकल्प के प्रसंग में वरुण के वंश का वर्णन

सूतजी के ऐसा कहने पर ऋषिगण परम हर्षित हुए और पुनः जिज्ञासा भाव से उनसे पूछा ॥ १ ॥

ऋषियों ने कहा—अमित तेजस्वी राजाओं के वंशों का क्रमपूर्वक वर्णन, उनकी स्थिति एवं उनके प्रभाव को हम लोग सुनना चाहते हैं, बतलाइये । लोमहर्षण सूत जी, जो समस्त श्रोता ऋषियों के उत्तर देने में परम प्रवीण सुन्दर वाक्यों के बोलने में सुनिपुण एवं प्राचीन आख्यानों के कुशल वक्ता थे, ऋषि के इस प्रकार पूछने पर पुनः बोले ॥ २-३ ॥

ऋषि ने इस विषय में जो कुछ मुझे बताया है उसे मैं आपसे बतला रहा हूँ, सुनिये । अमित तेजस्वी राजाओं के वंश, उनकी स्थिति एवं उनके प्रभाव का वर्णन मैं कर रहा हूँ, सुनिये । वरुण की पत्नी सामुद्री थीं जो शुना देवी के नाम से पुकारी जाती हैं । उनके कलि और वैद्य नामक दो पुत्र हुए और सुरसुन्दरी नामक एक पुत्री हुई ॥ ४-६ ॥

कलि के जय और विजय तथा वैद्य के घृणि और मुनि नामक दो महाबलवान् पुत्र हुए । प्रजाओं के भक्षण

**प्रजानामत्तुकामानामन्योन्यस्य प्रभक्षिणौ । भक्षयित्वा तावन्योन्यं विनाशं समवापतुः ॥ ८ ॥**
**कलिः सुरायां सञ्जज्ञे तस्य पुत्रो मदः स्मृतः । त्वाष्ट्री हिंसा कलेर्भार्या ज्येष्ठा या निकृतिः स्मृता ॥९॥**
**असूतान्यान् कलेः पुत्रांश्चतुरः पुरुषादकान् । नाकं विघ्नं च विख्यातं सद्रमं विधमं तथा ॥ १० ॥**
**अशिरस्कस्तयोर्विघ्नो नाकश्चैवाशरीरवान् । सद्रमश्चैकहस्तोऽभूद्द्विधमश्चैकपात्स्मृतः ॥ ११ ॥**
**सद्रमस्य तथा पत्नी तामसी पूतना स्मृता । रेवती विधमस्यापि तयोः पुत्राः सहस्रशः ॥ १२ ॥**
**नाकस्य शकुनिः पत्नी विघ्नस्य च अयोमुखी । राक्षसास्तु महाशीर्षाः सन्ध्याद्वयविचारिणः ॥ १३ ॥**
**रेवतीपूतनापुत्रा नैर्ऋता नामतः स्मृताः । ग्रहास्ते राक्षसाः सर्वे बालानां तु विशेषतः ॥**
**स्कन्दस्तेषामधिपतिर्ब्रह्मणोऽनुमते प्रभुः ॥ १४ ॥**
**बृहस्पतेर्या भगिनी वरस्त्री ब्रह्मचारिणी । योगसिद्धा जगत्कृस्नमसक्ता चरते सदा ॥ १५ ॥**
**प्रभासस्य तु सा भार्या वसूनामष्टमस्य तु । विश्वकर्मा सुतस्तस्या जातः शिल्पिप्रजापतिः ॥ १६ ॥**
**त्वष्टा विराजो रूपाणां धर्म्मपौत्र उदारधीः । कर्ता शिल्पसहस्राणां त्रिदशानां च वास्तुकृत्॥ १७ ॥**
**यः सर्वेषां विमानानि देवतानां चकार ह । मानुषाश्चोपजीवन्ति यस्य शिल्पं महात्मनः ॥ १८ ॥**
**प्रह्लादी विश्रुता तस्य त्वष्टुः पत्नी विरोचना । विरोचनस्य भगिनी माता त्रिशिरसस्तु सा ॥ १९ ॥**

---

करने को उत्सुक वे दोनों एक-दूसरे को भक्षण करने को उद्यत हुए । और एक-दूसरे को भक्षणकर विनाश को भी प्राप्त हुए । सुरा (शुना?) के गर्भ से कलि की उत्पत्ति हुई, उसके पुत्र का नाम मद कहा जाता है । त्वष्टा की पुत्री हिंसा कलि की स्त्री थी, जो ज्येष्ठ स्त्री थी, उसका नाम निकृति कहा जाता है ॥ ७-९ ॥

उसने कलि के संयोग से जिन चार मनुष्यभक्षी पुत्रों को उत्पन्न किया, उनके नाम नाक, विघ्न, सद्रम और विधम थे । अगले दोनों पुत्रों में विघ्न नामक जो पुत्र था, यह सिरविहीन था, नाक अशरीरी था सद्रम को केवल एक हाथ था और विषम एक पैरवाला कहा जाता था ॥ १०-११ ॥

सद्रम की पत्नी परम तमोगुणमयी पूतना नाम से विख्यात थी, विघम की पत्नी रेवती थी, इन दोनों के सहस्रों पुत्र थे । नाक की पत्नी का नाम शकुनि और विघ्न की पत्नी का नाम अयोमुखी था, जिनके बड़े-बड़े भीषण सिरवाले राक्षस उत्पन्न हुए, जो दोनों सन्ध्याओं में विचरण करते रहते थे । रेवती और पूतना के पुत्र नैर्ऋत नाम से विख्यात थे । ये समस्त राक्षस ग्रह रूप में लोगों को विशेषतया बालकों को कष्ट पहुँचाते थे । ब्रह्मा की आज्ञा से इन सबों के स्वामी स्कन्द (स्वामी कीर्तिकेय) हुए ॥ १२-१४ ॥

असक्त भाव से समस्त जगत् में सर्वदा विचरण करनेवाली ब्रह्मचारिणी एवं परम सुन्दरी योगसिद्धा नामक बृहस्पति की जो भगिनी थी, वह आठवें वसु प्रभास की भार्या थी । उसके पुत्र शिल्पियों के प्रजापति (स्रष्टा) विश्वकर्मा हुए । धर्म के पौत्र उदार बुद्धि विश्वकर्मा परम सुन्दर आकृति से सुशोभित थे, देवताओं के सहस्रों शिल्पकर्मों के वे करनेवाले तथा वास्तु विज्ञान के वेत्ता थे । उन्होंने समस्त देवताओं के विमानों (उड़नेवाले रथों) की रचना की थी । उन्हीं परम महात्मा द्वारा प्रचालित शिल्पकर्म के आश्रय से मनुष्य लोग आज भी अपनी जीविका चलाते हैं ॥ १५-१८ ॥

उन विश्वकर्मा की पत्नी विरोचना थी, जो प्रह्लादी नाम से भी विख्यात थी, वह विरोचन की भगिनी और

देवचार्यस्य महतो विश्वकर्मऽस्य धीमतः । विश्वकर्मात्मजश्चैव विश्वकर्ममयः स्मृतः ॥ २० ॥
सुरेणुरिति विख्याता स्वसा तस्य यवीयसी । त्वाष्ट्री सा सवितुर्भार्या पुनः संज्ञेति विश्रुता ॥ २१ ॥
असूत तपसा सा तु मनुं ज्येष्ठं विवस्वतः । यमौ पुनरसूतासौ यमं च यमुनां च ह ॥ २२ ॥
स तु गत्वा कुरुन् देवी वडवारूपधारिणी । सवितुश्चाश्वरूपस्य नासिकाभ्यां तु तौ स्मृतौ ॥ २३ ॥
असूत सा महाभागा त्वन्तरीक्षेऽश्विनौ किल । नासत्यं चैव दस्रं च मार्त्तण्डस्याऽऽत्मजावुभौ॥ २४ ॥

ऋषय ऊचुः

कस्मान्मार्त्तण्ड इत्येष विवस्वानुच्यते बुधैः । किमर्थं साऽश्वरूपा वै नासिकाभ्यामसूयत ॥
एतद्वेदितुमिच्छामस्तत्त्वं विब्रूहि पृच्छताम् ॥ २५ ॥

सूत उवाच

चिरोत्पन्नमतिर्भिन्नमण्डं त्वष्ट्रा विदारितम् । दृष्ट्वा गर्भवधाद्भीतः कश्यपो दुःखितोऽभवत् ॥ २६ ॥
अण्डे द्विधाकृते त्वण्डं दृष्ट्वा त्वष्टारमब्रवीत् । नैतदण्डं भवान्नूनं मार्तण्डस्त्वं भवानघ ॥ २७ ॥
न खल्वयं मृतोऽण्डे च इति स्नेहात् पिताऽब्रवीत् । तस्य तद्वचनं श्रुत्वा नामान्वर्थमुदाहरत् ॥ २८ ॥
यन्मार्त्तण्डो भवेत्युक्तः पित्राऽण्डे वै द्विधा कृते । तस्माद्विवस्वान्मार्तण्डः पुराणज्ञैर्विभाष्यते ॥ २९ ॥

---

त्रिशिरा की माता थी । परम बुद्धिमान् विश्वकर्मा देवताओं में शिल्पकर्म के आचार्य थे, उनका पुत्र मय भी उसी प्रकार शिल्पकर्म में निपुण होने के कारण विश्वकर्मा नाम से विख्यात हुआ । उस मय की छोटी बहन, विश्वकर्मा की पुत्री सुरेणु नाम से विख्यात थी, जो संज्ञा नाम से सूर्य की पत्नी हुई । उसने अपने परम तपोबल द्वारा सूर्य के ज्येष्ठ पुत्र मनु को उत्पन्न किया । तदनन्तर उसके यम नामक पुत्र और यमुना नाम की एक पुत्री—दोनों को जुड़वाँ उत्पन्न किया ॥ १९-२२ ॥

फिर उस देवी ने कुरु देश में जाकर बढवा अर्थात् घोड़ी का रूप धारण किया और अश्वरूप धारण करने वाले सूर्य के संयोग से आकाश में अपनी नासिका के दोनों छिद्रों द्वारा नासत्य और दस्र नामक दो पुत्रों को उत्पन्न किया, जो दोनों मार्तण्ड (सूर्य के पुत्र) कहे जाते हैं, ऐसी प्रसिद्धि है ॥ २३-२४ ॥

ऋषियों ने पूछा—पण्डित लोग सूर्य को मार्तण्ड किस लिए कहा करते हैं, किस कारणवश संज्ञा ने बडवा का रूप धारण किया और किस प्रकार नासिका के छिद्रों से पुत्र उत्पन्न किया इस बात को हम लोग सुनना चाहते हैं विस्तारपूर्वक बतलाइये ॥ २५ ॥

सूत जी ने कहा—प्राचीनकाल में सूर्यदेव एक अण्डे के रूप में उत्पन्न हुए थे, बहुत दिनों तक जब वह अण्डा फूटा नहीं, तब उसे विश्वकर्मा ने फोड़ दिया । उस समय अण्डे को फोड़ते देख गर्भ हत्या के भय से भीत होकर कश्यप जी बहुत दुःखी हुए । और उस अण्डे को दो भागों में फूटा देख विश्वकर्मा से बोले, यह सामान्य अण्डा नहीं है, फिर उस अण्डस्थ जीव से बोले—'हे निष्पाप । इस मरे हुए अण्डे से तुम पुनः उत्पन्न हो । निश्चय ही यह अण्डस्थ प्राणी मूर्त नहीं हुआ है इतनी सी बातें स्नेहपूर्वक पिता ने कही । कश्यप की इतनी बातें सुनकर मार्तण्ड (मरे हुए अण्डे से उत्पन्न होना) नाम की सार्थकता बतलायी जाती है । पिता ने अण्डे के दो भागों में विभक्त हो जाने पर भी 'मार्तण्ड हो जाओ' ऐसी बातें कही थीं, उसी के आधार पर पुराणों के जाननेवाले सूर्य को मार्तण्ड कहते हैं ॥ २६-२९ ॥

ततः प्रजाः प्रवक्ष्यामि मार्तण्डस्य विवस्वतः । विजज्ञे सवितुः संज्ञाभार्यायां तु त्रयं पुरा ॥ ३० ॥
मनुर्यवीयान् सावर्णिः संज्ञायां च तथाश्विनौ । शनैश्चरश्च सप्तैते मार्त्तण्डस्यात्मजाः स्मृताः ॥ ३१ ॥
विवस्वान् कश्यपाज्जज्ञे दाक्षायण्यां महायशाः । तस्य भार्याऽभवत्त्वाष्ट्री महादेवीविवस्वतः ॥
सुरेणुरिति विख्याता पुनः संज्ञेति विश्रुता ॥ ३२ ॥
सा तु भार्या भगवतो मार्त्तण्डस्यातितेजसः । नातुष्यद् भर्तृरूपेण रूपयौवनशालिनी ॥ ३३ ॥
आदित्यस्य हि तद्रूपं मार्त्तण्डस्य हि तेजसा । गोत्रेषु प्रतिरुद्धं वै नातिकान्तमिवाभवत् ॥ ३४ ॥
न खल्वयं मृतो ह्यण्डे इति स्नेहात्तमब्रवीत् । अज्ञानः कश्यपः स्नेहान्मार्तण्ड इति चोच्यते ॥ ३५ ॥
तेजस्त्वभ्यधिकं तस्य नित्यमेव विवस्वतः । येनापि तापयामास त्रींल्लोकान् कश्यपात्मजः ॥ ३६ ॥
त्रीण्यपत्यानि संज्ञायां जनयामास वै रविः । द्वौ सुतौ तु महावीर्यौ कन्यां कालिन्दिमेव च ॥ ३७ ॥
मनुर्विवस्वतो ज्येष्ठः श्राद्धदेवः प्रजापतिः । ततो यमो यमी चैव यमजौ संबभूवतुः ॥ ३८ ॥
शान्तवर्णं तु तद्रूपं दृष्ट्वा संज्ञा विवस्वतः । असहन्ती स्वकां छायां सवर्णां निर्ममे पुनः ॥ ३९ ॥
महीमयी तु सा नारी तस्याश्छायासमुद्गता । प्राञ्जलिः प्रयता भूत्वा पुनः संज्ञामभाषत ॥ ४० ॥
वदस्व किं मया कार्यं सा संज्ञा तामथाब्रवीत् । अहं यास्यामि भद्रं ते स्वमेव भवनं पितुः ॥ ४१ ॥

---

अब इसके बाद उस मृत अण्डे से उत्पन्न होनेवाले सूर्य की संततियों का वर्णन कर रहा हूँ । बहुत दिन बीते, उन सूर्य की संज्ञा नामक पत्नी में तीन पुत्र उत्पन्न हुए थे । संज्ञा में उक्त दोनों अश्विनी कुमार और उनसे छोटे सावर्णि मनु नामक पुत्र हुए थे । तदनन्तर शनैश्चर हुए, ये सात (?) मार्तण्ड के आत्मज कहे जाते हैं । महान् यशस्वी विवस्वान् दाक्षायणी में महर्षि कश्यप के संयोग से उत्पन्न हुए थे । उनकी पत्नी विश्वकर्मा की पुत्री महादेवी सुरेणु थीं, जो संज्ञा नाम से भी विख्यात थीं ॥ ३०-३२ ॥

अमित तेजस्वी भगवान् मार्तण्ड की पत्नी परमरूपवती एवं यौवनवती सुरेणु देवी को सन्तुष्टि पतिरूप में उनसे नहीं होती थी । प्रचुर तेज से देदीप्यमान अदितिपुत्र मार्तण्ड के उस शरीर को अपने अंगों में वह नहीं सहन कर पाती थीं, अतः वह परम मनोहर नहीं लगते थे ॥ ३३-३४ ॥

यतः कश्यप ने स्नेहपूर्वक बिना जाने ही यह कहा था कि इस अण्डे में अवस्थित ये निश्चय ही मरे नहीं हैं, अतः उससे उत्पन्न होने के कारण वे मार्तण्ड नाम से पुकारे जाते हैं । उन कश्यपनन्दन मार्तण्ड का तेज नित्य अधिकाधिक बढ़ने लगा, जिसके द्वारा उन्होंने तीनों लोकों को खूब तपाया । उन्होंने संज्ञा नामक अपनी पत्नी से तीन सन्ततियाँ उत्पन्न कों, जिनमें दो महाबलशाली पुत्र थे, तीसरी कालिन्दी नामक कन्या थी ॥ ३५-३७ ॥

सूर्य के ज्येष्ठ पुत्र श्राद्धदेव प्रजापति मनु थे । उनसे छोटे यमराज और यमी—ये दोनों जुड़वाँ उत्पन्न हुए । विवस्वान् (सूर्य) के उस परम तेजोमय रूप एवं चमकनेवाले वर्ण को देखकर संज्ञा उसे सहन करने में असमर्थ हुई और अपनी ही भाँति अपना एक प्रतिबिम्ब निर्माण किया । तदनन्तर मिट्टी की बनी हुई और उसी के समान सुन्दरी वह नारी हाथ जोड़कर विनम्रभाव से उसके सम्मुख उपस्थित हुई और फिर संज्ञा से बोली 'बतलाइये मैं क्या करूं?' संज्ञा ने उससे कहा—'भद्रे मैं अपने पिता के घर जा रही हूँ, तुम बिना किसी शंका के मेरे इस घर में निवास करो' ॥ ३८-४१ ॥

**त्वयेह भवने मह्यं वस्तव्यं निर्विशङ्कया । इमौ च बालकौ मह्यं कन्या च वरवर्णिनी ॥ ४२ ॥**
**भर्त्रे वै नैदमाख्येयमिदं भगवते त्वया । एवमुक्ताऽब्रवीत् संज्ञां संज्ञायाः पार्थिवी तु सा ॥ ४३ ॥**
**आकाशग्रहणाद्देवि आशयं नैव कर्हिचित् । आख्यास्यामि मतं तुभ्यं गच्छ देवि स्वमालयम् ॥ ४४ ॥**
**समाधाय च तां संज्ञा तथेत्युक्ता तया च सा । त्वष्टुः समीपमगमद् व्रीडितेव तपस्विनी ॥ ४५ ॥**
**पिता तामागतां दृष्ट्वा क्रुद्धः संज्ञामथाब्रवीत् । भर्तुः समीपं गच्छ त्वं मा जुगुप्स दिवाकरम् ॥ ४६ ॥**
**सैवमुक्ता तदा पित्रा नियुक्ता च पुनः पुनः । वर्षाणां तु सहस्त्रं वै वसति स्म पितुर्गृहे ॥ ४७ ॥**
**भर्तुः समीपं गच्छ त्वं नियुक्ता च पुनः पुनः । अगमद् वडवा भूत्वाच्छाद्य रूपमनिन्दिता ॥**
**उत्तरान् सा कुरून् गत्वा तृणान्यथ चचार सा ॥ ४८ ॥**
**द्वितीयायां तु संज्ञायां संज्ञेयमिति चिन्त्य ताम् । आदित्यो जनयामास पुत्रावादित्यवर्चसौ ॥ ४९ ॥**
**पूर्वजस्य मनोस्तुल्यौ सादृश्येन तु तौ प्रभू । श्रुतश्रवं तु धर्म्मज्ञं श्रुतकर्म्माणमेव च ॥ ५० ॥**
**श्रुतश्रवा मनुः सोऽपि सावर्णिर्वै भविष्यति । श्रुतकर्म्मा तु विज्ञेयो ग्रहो वै यः शनैश्चरः ॥ ५१ ॥**
**मनुरेवाभवत्सो वै सावर्ण इति बुध्यते । संज्ञा तु पार्थिवी सा वै स्वस्य पुत्रस्य वै तदा ॥ ५२ ॥**
**चकाराभ्यधिकं स्नेहं न तथा पूर्वजेषु वै । मनुस्तच्चाक्षमत्सर्व यमस्तद्वै न चाक्षमत् ॥ ५३ ॥**

---

ये दो मेरे बालक और यह एक सुन्दरी कन्या है, (इनकी देखभाल करना) इस भेद की बात को कभी भी हमारे तेजस्वी पतिदेव से मत कहना । संज्ञा के ऐसा कहने पर उस मृण्मयी संज्ञा ने कहा, हे देवि ! सिर के केशों के पकड़े जाने तक तो मैं इस तुम्हारे गुप्त भेद की चर्चा कभी भी किसी से नहीं करूंगी, तुम अपने अभीष्ट स्थान को जाओ ।' इस प्रकार अपनी छाया रूपिणी नारी से ऐसी बातें कर बड़ी लज्जा के साथ वह तपस्विनी अपने पिता विश्वकर्मा के पास आई । अपने घर पर आयी हुई संज्ञा को देखकर पिता (विश्वकर्मा) परम क्रुद्ध होकर बोले, तुम अपने पति के पास जाओ, दिवाकर के प्रति अपने मन में किसी प्रकार की घृणित भावना मत करो ॥ ४२-४६ ॥

पिता के ऐसा कहने पर, और बारम्बार आग्रहपूर्वक कहने पर भी वह एक सहस्त्र वर्षों तक अपने पिता के घर में ही निवास करती रही । 'तुम अपने पति के पास चली जाओ'—ऐसा बारम्बार कहने पर उस अनिन्दनीय चरित्रशालिनी ने अपने स्वरूप को छिपाने के लिए वडवा अर्थात् घोड़ी का रूप धारण किया और पिता के घर से प्रस्थान किया । उत्तर कुरु प्रदेश में जाकर तृणों को चरकर जीविका चलाने लगी ॥ ४७-४९ ॥

उस नकली संज्ञा में सूर्य ने असली संज्ञा की भावना से दो अपने जैसे परम तेजस्वी पुत्रों को उत्पन्न किया । वे दोनों पुत्र अपने बड़े भाई मनु के समान ही स्वरूपवान् और प्रभुतासम्पन्न थे । उन दोनों पुत्रों के नाम श्रुतश्रवा और श्रुतकर्मा थे, जो परमधर्मज्ञ थे । इनमें श्रुतश्रवा नामक जो पुत्र था, वह भी भविष्य में सावर्णि मनु नाम से प्रसिद्ध होगा, श्रुतकर्मा नामक जो दूसरा पुत्र था, उसे शनैश्चर ग्रह नाम से जानिये ॥ ५०-५२ ॥

वह भी सावर्णि नाम से विख्यात मनु होगा । वह मृण्मयी संज्ञा अपने पुत्र को बहुत अधिक स्नेह करती थी, उतना प्रेम भाव उन बड़ी सन्ततियों में नहीं रखती थी । उसके इस मनोभाव को मनु सहन कर लेते थे, पर यमराज को यह मान्य नहीं था । सपत्नी (सौत) के पुत्र होने के कारण जब अपमान बहुत अधिक हो गया तो वे अतिशय दुःखित हुए । एक दिन बालस्वभाववश अथवा भवितव्यता के कारण अतिशय क्रुद्ध होकर सूर्यपुत्र

**बहुशो यस्य मानस्तु सापत्न्यादतिदुःखितः । तां वै रोषाच्च बाल्याच्च भाविनोऽर्थस्य वै बलात् ॥ ५४ ॥**
**पदा सन्तर्जयामास संज्ञां चैव स्वतो यमः । सा शशाप ततः क्रोधात् सवर्णा जननी यमम् ॥ ५५ ॥**
**पदा तर्जयसे यस्मात् पितृभार्यां यशस्विनीम् । तस्मात्तवैष चरणः पतिष्यति न संशयः ॥ ५६ ॥**
**यमस्तु तेन शापेन भृशं पीडितमानसः । मनुना सह धर्म्मात्मा पितुः सर्वं न्यवेदयत् ॥ ५७ ॥**
**भृशं शापभयोद्विग्नः संज्ञावाक्यैर्विनिर्जितः । बाल्याद्वा यदि वा मोहान्मां भवांस्त्रातुमर्हति ॥ ५८ ॥**
**शप्तोऽहमस्मिँल्लोकेश जनन्या तपतां वर । तव प्रसादो नस्त्रातुं ह्येतस्मान्महतो भयात् ॥ ५९ ॥**
**विवस्वानेवमुक्तस्तु यमं प्रोवाच वै प्रभुः । असंशयं पुत्र महद्भविष्यं तत्र कारणम् ॥ ६० ॥**
**येन त्वामाविशत्क्रोधो धर्म्मज्ञं सत्यवादिनम् । न शक्यमेतन्मिथ्या तु कर्त्तुं मातुर्वचस्तव ॥ ६१ ॥**
**कृमयो मांसमादाय यास्यन्ति तु महीं तव । ततः पादं महाप्राज्ञ पुनः संप्राप्स्यसे सुखम् ॥ ६२ ॥**
**कृतमेवं वचः सत्यं मातुस्तव भविष्यति । शापस्य परिहारेण त्वं च त्राता भविष्यसि ॥ ६३ ॥**
**आदित्यस्त्वब्रवीत् संज्ञां किमर्थं तनयेषु वै । तुल्येष्वप्यधिकः स्नेह एकस्मिन् क्रियते त्वया ॥ ६४ ॥**
**सा तत्परिहरन्ती वै नाचचक्षे विवस्वतः । आत्मना स समाधाय योगं तथ्यमपश्यत ॥ ६५ ॥**
**तां शप्तुकामो भगवान् नाशाय कुपितः प्रभुः । सा तत्सर्वं यथातत्त्वमाचचक्षे विवस्वतः ॥ ६६ ॥**

---

यमराज ने संज्ञा को अपने पैर से ठोकर लगा दी । समान वर्णवाली माता ने इस दुर्व्यवहार से अतिशय क्रुद्ध होकर यमराज को यह शाप दे दिया कि यतः—अपने पिता की स्त्री (माता) को, जो अपने सात्त्विक बल से परम यशस्विनी है, पैर से ठोकर मार रहे हो, अतः तुम्हारा यह पैर गिर पड़ेगा, इसमें सन्देह नहीं ॥ ५३-५६ ॥

माता के इस शाप से मन में अतिशय दुःखित होकर धर्मात्मा यमराज बहुत क्षुब्ध हुए और मनु को साथ लेकर पिता से सारी बातें ज्यों-की-त्यों बता दीं । उन्होंने कहा कि हे तेजस्वियों में श्रेष्ठ ! लोकेश ! संज्ञा (माता) की बातों से हम एकदम हतप्रभ हो गए हैं, उसके शाप के भय से हम संत्रस्त हैं, अपने लड़कपन के कारण अथवा अज्ञान के कारण हमने यह अपराध किया है, पर फिर भी आपको हमारी रक्षा करनी चाहिए । हे तात ! माता ने हमें ऐसा भीषण शाप दे दिया है, इस महान् भय से हमारी रक्षा केवल आप ही कर सकते हैं ॥ ५७-५९ ॥

यमराज के ऐसा कहने पर सूर्य ने कहा—हे पुत्र ! इस दुर्घटना में अवश्य ही कोई महान् कारण है, जो तुम्हारे जैसे सत्यवादी एवं धर्मात्मा के मन में क्रोध का संचार हुआ, किन्तु तुम्हारी माता के इस शापवचन को निष्फल करने की सामर्थ्य मुझमें नहीं है । तुम्हारे मांस को लेकर जब कृमि पृथ्वीतल पर जायेंगे, हे परमबुद्धिमान् तब तुम पुनः अपने पैर को बिना अभ्यास के ही सुखपूर्वक प्राप्त करोगे । ऐसा करने पर तुम्हारी माता के वचन भी सत्य रह जायेंगे और शाप के परिहार हो जाने से तुम्हारी भी रक्षा हो जायगी ॥ ६०-६३ ॥

यमराज से ऐसा कहने के अनन्तर आदित्य ने संज्ञा से कहा, सभी पुत्रों के समान होने पर भी तुम एक पुत्र में बहुत अधिक स्नेह क्यों करती हो? संज्ञा ने उस गुप्त भेद को छिपाने की इच्छा से सूर्य की इन बातों का कोई उत्तर नहीं दिया । तब सूर्य ने अपने योगबल एवं समाधि द्वारा वास्तविक स्थिति का पता लगाया और सब बातें जानकर उन परम तेजस्वी भास्कर ने संज्ञा का विनाश करने के विचार से शाप देने का निश्चय किया । तब भयभीत होकर संज्ञा ने सूर्य से सारी बातें यथातथ्य रूप में प्रकट कर दीं ॥ ६४-६६ ॥

# अथ अष्टाविंशोऽध्यायः

## सोमोत्पत्तिकथन

सूत उवाच

पिता सोमस्य वै विप्रा जज्ञेऽत्रिर्भगवानृषिः। सोऽतिस्थौ सर्वलोकान् भगवान् स्वेन तेजसा॥ १ ॥
कर्मणा मनसा वाचा शुभान्येव समाचरन् । काष्ठकुड्यशिलाभूत ऊर्ध्वमाहुर्महाद्युतिः ॥ २ ॥
सुदुश्चरं नाम तपो येन तप्तं महत्पुरा । त्रीणि वर्षसहस्राणि दिव्यानीति हि नः श्रुतम्॥ ३ ॥
तस्योर्ध्वरेतसस्तत्र स्थितस्यानिमिषस्पृहम् । सोमत्वं तनुरापेदे महबुद्धिः स वै द्विजः ॥ ४ ॥
ऊर्ध्वमाचक्रमे तस्य सोमत्वं भावितात्मनः । सोमः सुस्राव नेत्राभ्यां दश वा द्योतयन्दिशः ॥ ५ ॥
तं गर्भं विधिनाऽऽदिष्टा दश देव्यो दधुस्तदा । समेत्य धारयामासुर्नच तास्तमशक्नुवन्॥ ६ ॥

---

# अट्ठाईसवाँ अध्याय

(नब्बेवाँ अध्याय)

## चन्द्रमा का जन्म वृत्तान्त

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषियों ! चन्द्रमा के पिता परम तेजस्वी एवं ऐश्वर्यशाली अत्रि ऋषि थे । वे समस्त लोकों के कल्याण के लिए तपस्या में निरत रहते थे ॥ १ ॥

मनसा, वाचा, कर्मणा सर्वदा शुभ कार्यों में ही वे तत्पर रहते थे । काष्ठ, भीत अथवा पत्थर की चट्टान की भाँति वह परम तेजस्वी महर्षि सर्वदा ऊपर बाहु किये हुए दुश्चर तपस्या में निरत थे । कठोर तपस्या में महर्षि अत्रि देवताओं के तीन सहस्र वर्ष तक लगे रहे, ऐसा हम लोगों ने सुना है ॥ २-३ ॥

परम ब्रह्मचारी ऊर्ध्वरेता महर्षि अत्रि ने इतनी लम्बी अवधि तक पलक मारने की इच्छा भी नहीं की, अर्थात् वे निर्निमेष दृष्टि तपस्या में लगे ही रहे । इस परम कठोर तप के प्रभाव से द्विजवर्य महाबुद्धिमान् अत्रि का शरीर चन्द्रमा की भाँति निर्मल हो गया । आत्मा को वश में करनेवाले उन भगवान् अत्रि के सोमत्व ने ऊर्ध्व देश पर आक्रमण किया, अर्थात् उनके शिरोभाग की अतीव कान्ति बढ़ गयी, ठीक उसी समय दसों दिशाओं को प्रकाशित करते हुए, उनके दोनों नेत्रों से सोम नीचे गिर पड़ा ॥ ४-५ ॥

ब्रह्मा के आदेशानुसार उस गर्भ को दसों देवियों अर्थात् दिशाओं ने धारण कर लिया, किन्तु एक साथ

**स ताभ्यः सहसैवाथ दिग्भ्यो गर्भः प्रभान्वितः। यथाऽवभासयल्लोकान्शीतांशुः सर्वभावनः ॥ ७ ॥**
**यदा न धारणे शक्तास्तस्य गर्भस्य ताः स्त्रियः । ततः स ताभिः शीतांशुर्निपपात वसुंधराम् ॥ ८ ॥**
**पतन्तं सोममालोक्य ब्रह्मा लोकपितामहः । रथमारोपयामास लोकानां हितकाम्यया ॥ ९ ॥**
**स हि देवमयो विप्रा धर्मार्थी सत्यसंगरः । युक्तो वाजिसहस्रेण सितेनेति हि नः श्रुतम् ॥ १० ॥**
**तस्मिन्निपतिते देवाः पुत्रेऽत्रेः परमात्मनि । तुष्टुवुर्ब्रह्मणः पुत्रा मानसाः सप्त विश्रुताः ॥ ११ ॥**
**तत्रैवाङ्गिरसस्तस्य भृगोश्चैवाऽत्मजस्तथा । ऋग्भिर्यजुभिर्बहुभिरथर्वाङ्गिरसैरपि ॥ १२ ॥**
**ततः संस्तूयमानस्य तेजः सोमस्य भास्वतः । आप्यायमानं लोकांस्त्रीन्भावयामास सर्वशः ॥ १३ ॥**
**समेन रथमुख्येन सागरान्तां वसुंधराम् । त्रिःसप्तकृत्वो विपुलश्चकाराभिप्रदक्षिणम् ॥ १४ ॥**
**तस्य यच्चापि तत्तेजः पृथिवीमन्वपद्यत । ओषध्यस्ताः समुद्भूतास्तेजसा संज्वलन्त्युत ॥ १५ ॥**
**ताभिर्धार्यत्ययं लोकान्प्रजाश्चापि चतुर्विधाः। पोष्टा हि भगवान्सोमो जगतो हि द्विजोत्तमाः ॥ १६ ॥**
**स लब्धतेजास्तपसा संस्तवैस्तैश्च कर्मभिः । तपस्तेपे महाभागः पद्मानां दशतीर्दश ॥ १७ ॥**
**हिरण्यवर्णा या देव्यो धारयन्त्यात्मना जगत् । विभुस्तासां भवेत्सोमः प्रख्यातः स्वेन कर्मणा ॥ १८ ॥**

---

मिलकर भी वे उसे धारण करने में असमर्थ हो गयीं । परम तेजोमय वह गर्भ जब थोड़ी देर के लिए भी दिशाओं द्वारा धारण नहीं किया जा सका, और वे सब स्त्रियाँ अशक्त हो गयीं, तब समस्त लोकों का मनोभावन, शीतल किरणों वाला वह गर्भ उनके उदर से निकलकर समस्त लोकों को प्रकाशमय करता हुआ पृथ्वी पर गिर पड़ा । लोक पितामह ब्रह्मा जी ने इस प्रकार गिरते हुए सोम को लोक-कल्याणार्थ अपने रथ पर बैठा लिया ॥ ६-९ ॥

हे विप्रगण ! वह चन्द्रमा दिव्यगुण सम्पन्न हैं, धर्मार्थ में निरत रहनेवाले एवं सत्यप्रतिज्ञ हैं, हमने ऐसा सुना है कि वे एक सहस्र श्वेत घोड़ों के रथ पर विराजमान रहते हैं । अत्रि के पुत्र, परम तेजोमय चन्द्रमा के इस प्रकार पृथ्वी पर गिरने पर देवताओं एवं ब्रह्मा के परम विख्यात सातों मानस पुत्रों ने उनकी स्तुति की । अंगिरा एवं भृगु के पुत्रों ने ऋग्वेद, यजुर्वेद, अथर्ववेद एवं आंगिरस के मन्त्रों से उनकी विधिवत् स्तुति की ॥ १०-१२ ॥

इन सबों से स्तुति किये जाते हुए परम तेजस्वी चन्द्रमा के तेज ने तीनों लोकों को सन्तुष्ट कर दिया, सबको अपने शान्त स्निग्ध प्रकाश से सुप्रसन्न कर दिया । महान् चन्द्रमा ने उस समय ब्रह्मा जी के उस रथ पर विराजमान होकर सागरपर्यन्त विस्तृत पृथ्वी की इक्कीस बार प्रदक्षिणा की ॥ १३-१४ ॥

चन्द्रमा का जो तेज पृथ्वी पर गिर पड़ा था, वह ओषधियों के रूप में परिणत हो गया । आज भी वे ओषधियाँ चन्द्रमा के तेज से जाज्वल्यमान रहती हैं ॥ १५ ॥

चन्द्रमा उन्हीं ओषधियों द्वारा समस्त लोकों एवं चार प्रकार की प्रजाओं का पालन करता है । हे द्विजवर्यगण ! इस समस्त चराचर जगत् के पुष्टि देनेवाले परम ऐश्वर्य भगवान् चन्द्रमा ही एकमात्र हैं । देवताओं और ऋषियों की स्तुतियों से तथा अपने रूप कर्मों द्वारा परम तेजोबल प्राप्तकर महाभाग्यशाली चन्द्रमा दस पद्म वर्षों तक घोर तपस्या में लगे रहे ॥ १६-१७ ॥

सुवर्ण के समान वर्णों वाली जो देवियाँ अपने में इस समस्त चराचर जगत् को धारण करती हैं, उन्हीं के

ततस्तस्मै ददौ राज्यं ब्रह्मा ब्रह्मविदां वरः । बीजौषधिषु विप्राणामपां च द्विजसत्तमाः ॥ १९ ॥
सोऽभिषिक्तो महातेजा महाराज्येन राजराट् । लोकानां भावयामास स्वभावात्तपतां वरः ॥ २० ॥
सप्तविंशतिरिन्दोस्तु दाक्षायण्यो महाव्रताः । ददौ प्राचेतसो दक्षो नक्षत्राणीति या विदुः ॥ २१ ॥
स तत्प्राप्य महद्राज्यं सोमः सोमवतां प्रभुः । समा जज्ञे राजसूयं सहस्रशतदक्षिणम् ॥ २२ ॥
हिरण्यगर्भश्चोद्गाता ब्रह्मा ब्रह्मत्वमेयिवान् । सदस्यस्तत्र भगवान्हरिर्नारायणः प्रभुः ॥
सनत्कुमारप्रमुखैराद्यैर्ब्रह्मर्षिभिर्वृतः ॥ २३ ॥
दक्षिणामददात्सोमस्त्रींल्लोकानिति नः श्रुतम् । तेभ्यो ब्रह्मर्षिमुख्येभ्यः सदस्येभ्यश्च वै द्विजाः ॥ २४ ॥
तं सिनी च कुहूश्चैव वपुः पुष्टिः प्रभा वसुः । कीर्तिर्धृतिश्च लक्ष्मीश्च नव देव्यः सिषेविरे ॥ २५ ॥
प्राप्यावभृथमव्यग्रः सर्वदेवर्षिपूजितः । अतिराजातिराजेन्द्रो दशधा तापयद्दिशः ॥ २६ ॥
तदा तत्प्राप्य दुष्प्रापमैश्वर्यमृषिसंस्तुतम् । स विभ्रममतिर्विप्रा विनयोऽविनयाहतः ॥ २७ ॥
बृहस्पतेः स वै भार्यां तारां नाम यशस्विनीम् । जहार सहसा सर्वानवमत्याङ्गिरः सुतान् ॥ २८ ॥

---

गर्भ से परम तेजस् एवं सर्वसमर्थ चन्द्रमा की उत्पत्ति हुई और वे अपने कर्मों द्वारा प्रख्यात हुए ॥ १८ ॥

हे ऋषिवृन्द ! तदनन्तर ब्रह्मज्ञानियों में श्रेष्ठ भगवान् ब्रह्मा ने चन्द्रमा को समस्त बीजों, ओषधियों, ब्राह्मणों एवं जल जगत् का राज्यभार समर्पित किया ॥ १९ ॥

इस महान् दायित्वपूर्ण राज्य पद पर प्रतिष्ठित होने पर चन्द्रमा का प्रताप बहुत अधिक बढ़ गया । तपस्वियों में अग्रगण्य चन्द्रमा ने इस पद पर प्रतिष्ठित होकर अपने सुन्दर स्वभाव से समस्त लोक को परम सन्तुष्ट रखा । प्रचेता के पुत्र दक्ष ने दाक्षायणी के गर्भ से उत्पन्न, परम तपोव्रत का पालन करने वाली सत्ताईस कन्याएँ चन्द्रमा को समर्पित कीं, जिन्हें लोग नक्षत्र नाम से जानते हैं ॥ २०-२१ ॥

ब्राह्मणों के स्वामी चन्द्रमा ने इतने बड़े राज्याधिकार की प्राप्ति के बाद एक विराट् राजसूय यज्ञ का अनुष्ठान किया, जिसमें लाखों की दक्षिणा प्रदान की । उस विशाल राजसूय यज्ञ में भगवान् हिरण्यगर्भ उद्गाता के पद पर ब्रह्मा, ब्रह्मा के पद पर नारायण, विष्णु सदस्य के स्थान पर, सनत्कुमार प्रभृति आद्य महर्षियों समेत विराजमान थे । हे द्विजवर्यवृन्द ! उस यज्ञ में चन्द्रमा ने उन प्रमुख ब्रह्मर्षियों को तथा जो सदस्य बने हुए थे उन्हें दक्षिणा रूप में तीनों लोकों को समर्पित कर दिया—ऐसा हमने सुना है ॥ २२-२४ ॥

उस चन्द्रमा की सिनी, कुहू, वपु, पुष्टि, प्रभा, वसु, कीर्ति, धृति तथा लक्ष्मी—ये नवों देवियाँ सेवा कर रही थीं । उस राजसूय यज्ञ का अवभृथ स्नान कर चुकने के बाद सभी देवताओं और ऋषियों से सत्कार प्राप्तकर चन्द्रमा जब निश्चिन्त हो गये, तब अपने विशाल साम्राज्य के सिंहासन पर समासीन होकर, राजाधिराज बनकर दसों दिशाओं को दस प्रकार से तपाने लगे ॥ २५-२६ ॥

हे विप्रवृन्द ! ऋषियों द्वारा स्तुत उस चन्द्रमा की मति ऐसे दुष्प्राप्य ऐश्वर्य की प्राप्ति कर लेने के बाद भ्रान्त हो गयी, उसके विनय पर अविनय ने अधिकार कर लिया अर्थात् वह बड़ा कठोर एवं दम्भी हो गया । उसने अंगिरा के समस्त पुत्रों की उपेक्षा करके बृहस्पति की तारा नामक प्रसिद्ध पत्नी को हर लिया ॥ २७-२८ ॥

स याच्यमानो देवैश्च तथा देवर्षिभिश्च ह । नैव व्यसर्जयत्तारां तस्मायाङ्गिरसे तदा॥ २९ ॥
उशना तस्य जग्राह पार्ष्णिमङ्गिरसो द्विजाः। स हि शिष्यो महातेजाः पितुः पूर्व बृहस्पतेः ॥ ३० ॥
तेन स्नेहेन भगवानुद्रस्तस्य बृहस्पतेः । पार्ष्णिग्राहोऽभवद्देवः प्रगृह्याऽऽजगवं धनुः ॥ ३१ ॥
तेन ब्रह्मर्षिमुख्येभ्यः परमास्त्रं महात्मना । उद्दिश्य देवानुत्सृष्टं येनैषां नाशितं यशः ॥ ३२ ॥
तद्युद्धमभवत्प्रत्यक्षं तारकामयम् । देवानां दानवानां च लोकक्षयकरं महत्॥ ३३ ॥
तत्र शिष्टास्त्रयो देवास्तुषिताश्चैव ये स्मृताः । ब्रह्माणं शरणं जग्मुरादिदेवं पितामहम्॥ ३४ ॥
ततो निवार्योशनसं रुद्रं ज्येष्ठं च शंकरम् । ददावाङ्गिरसे तारां स्वयमेव पितामहः ॥ ३५ ॥
अन्तर्वत्नीं च तां दृष्ट्वा तारां ताराधिपाननाम् । गर्भमुत्सृजसे न त्वं विप्रः प्राह बृहस्पतिः ॥ ३६ ॥
मदीयायां तनौ योनौ गर्भो धार्यः कथं च न । अथो नावसृजत्तं तु कुमारं दस्युहन्तमम्॥ ३७ ॥
ईषिकास्तम्बमासाद्य ज्वलन्तमिव पावकम् । जातमात्रोऽथ भगवान्देवानामाक्षिपद्वपुः ॥ ३८ ॥
ततः संशयमापन्नास्तारामकथयन्सुराः । सत्यं ब्रूहि सुतः कस्य सोमस्याथ बृहस्पतेः ॥ ३९ ॥
ह्रियमाणा यदा देवान्नाऽऽह सा साध्वसाधु वा । तदा तां शप्तुमारब्धः कुमारो दस्युहन्तमः ॥ ४० ॥
सन्निवार्य तदा ब्रह्मा तारां चन्द्रस्य संशयः । यदत्र तथ्यं तद्ब्रूहि तारे कस्य सुतस्त्वयम्॥ ४१ ॥

---

देवताओं और देवर्षियों के याचना करने पर भी वह तारा को लौटाने को तैयार नहीं हुआ । हे द्विजवृन्द ! उस समय अंगिरा के पुत्र शुक्र उसके सहायक बने थे । महान् तेजस्वी उशना पहले बृहस्पति के पिता के शिष्य थे । उसी स्नेह के कारण भगवान् रुद्रदेव उस बृहस्पति के सहायक हुए, और अपना अजगव नामक प्रचण्ड धनुष लेकर उपस्थित हुए ॥ २९-३१ ॥

महान् बलशाली रुद्रदेव ने उन प्रमुख ब्रह्मर्षियों के तथा देवताओं के उद्देश्य से उस महान् अस्त्र का संधान किया, जिससे उसका यश नष्ट हो गया । वहाँ प्रत्यक्ष तारकामय नामक युद्ध शुरू हो गया । देवताओं तथा दानवों का वह घोर युद्ध महान् लोकक्षयकारी हुआ ॥ ३२-३३ ॥

उस युद्ध में तुषित नाम से प्रसिद्ध तीन देवता शेष बचे रहे । वे आदिदेव पितामह ब्रह्मा की शरण में गये । लोकपितामह भगवान् ब्रह्मा ने स्वयं शुक्र को एवं इस विनाश कर्म में प्रवृत्त शंकर को निवारित किया और तारा को बृहस्पति को वापस किया । चन्द्रमा के समान सुन्दर मुखवाली तारा को गर्भवती देखकर विप्रवर्य बृहस्पति ने कहा, क्या तुम अब भी गर्भ त्याग नहीं कर रही हो? मेरी भूमि में तुम दूसरे वीर्य को किस प्रकार धारण कर सकती हो? तारा उस दस्युहन्तम कुमार को इस पर भी नहीं छोड़ सकी । इसी बीच तृण राशि में जलते हुए अग्नि की तरह वह कुमार उत्पन्न हो गया और उत्पन्न होते ही उस परम ऐश्वर्यशाली ने देवताओं को हतश्री कर दिया । देवता लोग इससे सन्देह में पड़ गये और तारा से कहने लगे, सच-सच बताओ, यह पुत्र किसका है, चन्द्रमा का अथवा बृहस्पति का ॥ ३२-३९ ॥

देवताओं के इस प्रकार बारम्बार कहने पर भी जब तारा साधु-असाधु कुछ नहीं बोल सकी, तब दस्युहन्तम कुमार उसे शाप देने को उतारू हो गया । ब्रह्मा ने कुमार को निवारित कर पुनः तारा से पूछा—तारा !

सा प्राञ्जलिरुवाचेदं ब्रह्माणं वरदं प्रभुम् । सोमस्येति महात्मानं कुमारं दस्युहन्तमम् ॥ ४२ ॥
ततः सतमुपाघ्राय सोमो दाता प्रजापतिः । बुध इत्यकरोन्नाम तस्य पुत्रस्य धीमतः ॥ ४३ ॥
प्रतिपूर्वं च गमने समभ्युत्तिष्ठते बुधैः । उत्पादयामास तदा पुत्रं वै राजपुत्रिका ॥ ४४ ॥
तस्य पुत्रो महातेजा बभूवैलः पुरूरवाः । उर्वश्यां जज्ञिरे तस्य पुत्राः षट्सुमहौजसः ॥ ४५ ॥
प्रसह्य धर्षितस्तत्र विवशो राजयक्ष्मणा । ततो यक्ष्याभिभूतस्तु सोमः प्रक्षीणमण्डलः ॥
जगाम शरणायाथ पितरं सोऽत्रिमेव तु ॥ ४६ ॥
तस्य तत्पापशमनं चकारात्रिर्महायशाः । स राजयक्ष्मणा मुक्तः श्रिया जज्वाल सर्वशः ॥ ४७ ॥
एतत्सोमस्य वै जन्म कीर्तितं द्विजसत्तमाः । वंशं तस्य द्विजश्रेष्ठाः कीर्त्यमानं निबोधत ॥ ४८ ॥
धनमारोग्यमायुष्यं पुण्यं कल्मषशोधनम् । सोमस्य जन्म श्रुत्वैव सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ ४९ ॥

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे सोमोत्पत्तिकथनं नाम अष्टाविंशोध्यायः ॥ २८ ॥**

* * *

---

बताओ, इस विषय में सत्य क्या है? यह किसका पुत्र है, सच-सच बताओ, वरदायक, प्रभु ब्रह्मा से हाथ जोड़कर तारा ने कहा—यह महान् बलशाली दस्युहन्तम कुमार चन्द्रमा का है ॥ ४०-४२ ॥

दाता प्रजापति ने सुत का सिर सूंघकर उस परम बुद्धिमान् का नाम बुध रखा। उस समय बुध पूर्व दिशा में गमन करने के लिए उठ खड़े हुए। राजपुत्री इला के संयोग से बुध ने एक पुत्र उत्पन्न किया। बुध के उस परम तेजस्वी पुत्र का नाम पुरूरवा था, वह इला के गर्भ से उत्पन्न होने के कारण ऐल नाम से भी विख्यात था। उर्वशी में उस बुध पुत्र के छह परमतेजस्वी पुत्र उत्पन्न हुए, राजयक्ष्मा रोग ने जबरदस्ती आकर चन्द्रमा को विवश एवं परेशान कर दिया, यक्ष्मा से अतिशय पीड़ित होने पर जब चन्द्रमा का मण्डल क्षीण हो गया, तब वह पितामह ब्रह्मा एवं अत्रि की शरण में गये ॥ ४३-४६ ॥

महान् यशस्वी अत्रि ने चन्द्रमा का पाप शमन किया, राजयक्ष्मा से मुक्ति प्राप्तकर चन्द्रमा पुनः अपनी कान्ति से चारों ओर प्रकाशित हो उठे। हे द्विजवृन्द ! यह चन्द्रमा के जन्म का वृत्तान्त आप लोगों से कह चुका। अब उनके वंश का वर्णन कर रहा हूँ। चन्द्रमा के इस जन्म वृत्तान्त को सुनने पर धन, आरोग्य, आयु, पुण्य, एवं पापों की शान्ति होती है। इसे सुनने से मनुष्य समस्त पापों से छुटकारा पा जाता है ॥ ४७-४९ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में सोमोत्पत्ति कथन नामक अट्ठाइसवें अध्याय (नब्बेवें अध्याय) की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २८ ॥**

* * *

# अथैकोनविंशोऽध्यायः

## चन्द्रवंशानुकीर्तनम्

**सूत उवाच**

**सोमस्य तु बुधः पुत्रो बुधस्य तु पुरूरवाः । तेजस्वी दानशीलश्च यज्वा विपुलदक्षिणः ॥ १ ॥**
**ब्रह्मवादी पराक्रान्तः शत्रुभिर्युधि दुर्जयः । आहर्ता चाग्निहोत्रस्य यज्वनां च ददौ महीम् ॥ २ ॥**
**सत्यवाक्कर्मबुद्धिश्च कान्तः संवृतमैथुनः । अतीव पुत्रो लोकेषु रूपेणाप्रतिमोऽभवत् ॥ ३ ॥**
**तं ब्रह्मवादिनं दान्तं धर्मज्ञं सत्यवादिनम् । उर्वशी वरयामास हित्वा मानं यशस्विनी ॥ ४ ॥**
**तथा सहावसद्राजा दश वर्षाणि चाष्ट च । सप्त षट् सप्त चाष्टौ च दश चाष्टौ च वीर्यवान् ॥ ५ ॥**
**वने चैत्ररथे रम्ये तथा मन्दाकिनीतटे । अलकायां विशालायां नन्दने च वनोत्तमे ॥ ६ ॥**

---

## उन्तीसवाँ अध्याय

(इक्यानबेवाँ अध्याय)

## चन्द्रवंश का वर्णन

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द ! चन्द्रमा के पुत्र बुध और बुध के पुत्र पुरूरवा हुए । राजा पुरूरवा परमतेजस्वी, दानी, यज्ञकर्ता एवं विपुल दक्षिणा देनेवाला था । वह ब्रह्मवेत्ता था, शत्रु गण युद्ध में उसे किसी प्रकार भी नहीं जीत सकते थे, शत्रुओं का तो उसने विध्वंस कर डाला था । वह अग्निहोत्र का उपासक था, यज्ञ करने वालों को उसने सारी पृथ्वी दान में दे दी थी ॥ १-२ ॥

वह सर्वदा सत्य वचन बोलता था, कर्मशील एवं परम बुद्धिमान् था, देखने में परम सुन्दर था, वह गुप्त या उच्छृंखलतारहित मैथुनवाला था, लोक में वह एक अनुपम पुत्र था और अप्रतिम सौन्दर्य से युक्त था । उस ब्रह्मवादी, क्षमाशील, दानपरायण, धर्मज्ञ एवं सत्यभाषी पुरूरवा को अपने रूप के लिए परम यश प्राप्त करने वाली उर्वशी ने अपना मान छोड़कर पतिरूप में वरण किया ॥ ३-४ ॥

उस उर्वशी के साथ परम बलवान् राजा पुरूरवा ने दस, आठ, सात, छह, सात, आठ, दस, आठ अर्थात् कुल मिलाकर चौंसठ वर्षों तक सुखपूर्वक निवास किया । वह कभी मनोरम चैत्ररथ नामक वन में, कभी मन्दाकिनी के रमणीय तटवर्ती प्रान्त में, कभी अलकापुरी में, कभी विशालापुरी में सर्वश्रेष्ठ वन में, कभी गन्धमादन

**गन्धमादनपादेषु मेरुशृङ्गे नगोत्तमे । उत्तरांश्च कुरून्प्राप्य कलापग्राममेव च ॥ ७ ॥**
**एतेषु वनमुख्येषु सुरैराचरितेषु च । उर्वश्या सहितो राजा रेमे परमया मुदा ॥ ८ ॥**

**ऋषय ऊचुः**

**गन्धर्वा चोर्वशी देवी राजानं मानुषं कथम् । देवानुत्सृज्य संप्राप्ता तन्नो ब्रूहि बहुश्रुत ॥ ९ ॥**

**सूत उवाच**

**ब्रह्मशापाभिभूता सा मानुषं समुपस्थिता । ऐलं तु तं वरारोहा समयेन व्यवस्थिता ॥ १० ॥**
**आत्मनः शापमोक्षार्थं नियमं सा चकार तु । अनग्नदर्शनं चैव अकामात्सह मैथुनम् ॥ ११ ॥**
**द्वौ मेषौ शयनाभ्यासे स तावद् व्यवतिष्ठते । घृतमात्रं तथाऽऽहारः कालमेकं तु पार्थिव ॥ १२ ॥**
**यद्येष समयो राजन्यावत्कालञ्च ते दृढम् । तावत्कालं तु वत्स्यामि एष नः समयः कृतः ॥ १३ ॥**
**तस्यास्तं समयं सर्वं स राजा पर्यपालयत् । एवं सा चावसत्तस्मिन्पुरूरवसि भामिनी ॥ १४ ॥**
**वर्षाण्यथ चतुःषष्टिं तद्भक्त्या शापमोहिता । उर्वशी मानुषे प्राप्ता गन्धर्वाश्चिन्तयान्विताः ॥ १५ ॥**

**गन्धर्वा ऊचुः**

**चिन्तयध्वं महाभागा यथा सा तु वराङ्गना । आगच्छेत्तु पुनर्देवानुर्वशी स्वर्गभूषणा ॥ १६ ॥**

---

पर्वत के शिखरों पर, कभी नगराज सुमेरु की चीटियों पर, कभी उत्तर कुरु प्रदेश में, कभी कलाप ग्राम में इन प्रमुख वनों एवं देवताओं की क्रीड़ा भूमियों में परम आनन्द समेत उर्वशी के साथ विहार करता रहा ॥ ५-८ ॥

ऋषियों ने पूछा—हे बहुश्रुत सूत जी ! गन्धर्व की कन्या दिव्यगुणयुक्त उर्वशी ने मनुष्य पुत्र राजा पुरूरवा को, समस्त देवताओं को छोड़कर, क्यों पतिरूप में वरण किया यह हमें बताइये ॥ ९ ॥

श्रीसूतजी ने कहा—ऋषिवृन्द ! गन्धर्व पुत्री सुन्दरी उर्वशी ने ब्रह्मशाप के कारण मनुष्य को पतिरूप में वरण किया था, उसने प्रतिज्ञा करके इला पुत्र राजा पुरूरवा के साथ रहने की व्यवस्था की थी । शाप से मुक्ति पाने के लिए उसने नियम निश्चित किया था । उसने कहा था, 'हे राजन् ! मैथुन के अवसर को छोड़कर बिना कामासक्ति के किसी भी समय में आपको नग्न अवस्था में नहीं देखूंगी, हमारी शय्या के समीप दो मेढ़े सर्वदा बँधे रहेंगे, और मैं केवल एक समय घृत मात्र का आहार करूंगी । हे राजन् ! जब तक हमारे इन नियमों को दृढ़तापूर्वक आप अक्षुण्ण पालन करते रहेंगे, तब तक मैं निश्चय आपके साथ रहूँगी, यही हमारी प्रतिज्ञा है ।' राजा पुरूरवा ने उर्वशी की इस प्रतिज्ञा का जब तक अक्षरशः पालन किया, तब तक सुन्दरी उर्वशी उसके साथ निवास करती रही । इस प्रकार ब्रह्मशाप से मोहित होकर उर्वशी चौंसठ वर्षों तक भक्तिपूर्वक मनुष्य योनि में उत्पन्न होने वाले राजा पुरूरवा के साथ रही, उधर गन्धर्व लोग उसके वियोग से बहुत चिन्तित थे ॥ १०-१५ ॥

गन्धर्वगणों ने कहा—'हे महाभाग्यशालियों ! स्वर्ग को विभूषित करने वाली परम सुन्दरी उर्वशी जिस प्रकार देवताओं को पुनः प्राप्त हो—इस बात का चिन्तन कीजिए ।' उस समय बोलने में सबसे प्रवीण विश्वावसु नामक गन्धर्व ने कहा—हे निष्पाप गन्धर्वगण ! मेरी ऐसी धारणा है कि उर्वशी ने अवश्य कोई प्रतिज्ञा उस राजा के साथ की होगी, जिसके संग निवास कर रही है । उस प्रतिज्ञा के टूट जाने से वह जिस प्रकार उस राजा को

ततो विश्वावसुर्नाम तत्राऽऽह वदतां वरः । तया तु समयस्तत्र क्रियमाणो मतोऽनघः ॥ १७ ॥
समयव्युत्क्रमात्सा वै राजानं त्यक्ष्यते यथा । तदहं वच्मि वः सर्वं यथा त्यक्ष्यति सा नृपम् ॥ १८ ॥
सहसायो गमिष्यामि युष्माकं कार्यसिद्धये । एवमुक्त्वा गतस्तत्र प्रतिष्ठानं महायशाः ॥ १९ ॥
स निशायामथाऽऽगम्य मेषमेकं जहार वै । मातृवद्वर्तति सा तु मेषयोश्चारुहासिनी ॥ २० ॥
गन्धर्वागमनं ज्ञात्वा शयनस्था यशस्विनी । राजानमब्रवीत्सा तु पुत्रो मेऽह्रियतेति वै ॥ २१ ॥
एवमुक्तो विनिश्चित्य नग्नस्तिष्ठति वै नृपः । नग्नं द्रक्ष्यति मां देवी समयो वितथो भवेत् ॥ १२ ॥
ततो भूयस्तु गन्धर्वा द्वितीयं मेषमाददुः । द्वितीयेऽपहृते मेषे ऐळं देवी तमब्रवीत् ॥ २३ ॥
पुत्रौ मम हृतौ राजन्ननाथाया इव प्रभो । एवमुक्तस्तदोत्थाय नग्नो राजा प्रधावितः ॥ २४ ॥
मेषाभ्यां पदवीं राजन्गान्धर्वैर्व्युत्थितामथ । उत्पादिता तु महती माया तद्भवनं महत् ॥ २५ ॥
प्रकाशितं तु सहसा ततो नग्नमवेक्ष्य सा । नग्नं दृष्ट्वा तिरोभूत्सा अप्सरा कामरूपिणी ॥ २६ ॥
तिरोभूतां तु तां ज्ञात्वा गन्धर्वास्तत्र तावुभौ । मेषौ त्यक्त्वा च ते सर्वे तत्रैवान्तर्हिताऽभवन् ॥ २७ ॥
उत्सृष्टावुरणौ दृष्ट्वा राजागृह्याऽऽगतः प्रभुः । अपश्यंस्तां तु वै राजा विललाप सुदुःखितः ॥ २८ ॥

---

छोड़ देगी, वह उपाय तुम लोगों को मैं बता रहा हूँ । तुम लोगों की कार्यसिद्धि के लिए मैं सहायक के साथ उसके पास जा रहा हूँ । महान् यशस्वी विश्वावसु ने गन्धवों से ऐसी बातें करने के उपरान्त प्रतिष्ठानपुर की ओर प्रस्थान किया ॥ १६-१९ ॥

रात के समय उसने शयनागार में प्रवेशकर एक मेढ़े को चुरा लिया, उन दोनों मेढ़ों पर सुन्दर हँसनेवाली उर्वशी माता के समान स्नेह रखती थी । शय्या पर लेटे-लेटे ही यशस्विनी उर्वशी को गन्धर्वों के आने का वृत्तान्त विदित हो गया और वह वहीं से राजा से केवल इतना बोली—मेरा एक पुत्र चुराया जा रहा है । उर्वशी इस बात को जिस समय राजा से कह रही थी, उस समय राजा नग्न पड़ा हुआ था, अतः उसने निश्चय किया कि यदि इस समय मैं उठूँगा तो मुझे नग्न रूप में देवी देख लेगी और तब उसकी प्रतिज्ञा टूट जायगी ॥ २०-२२ ॥

इसी बीच गन्धर्वों ने दूसरे मेढ़े को भी चुरा लिया । दूसरे को चुरा लेने पर उर्वशी ने राजा पुरूरवा से कहा, हे राजन् ! हे प्रभो ! मेरे दोनों पुत्र अनाथ के पुत्रों की तरह चुरा लिये गये । उर्वशी के ऐसा कहने पर राजा नग्न अवस्था ही में शय्या से उठकर दौड़ पड़ा और गन्धर्वों तथा दोनों मेढ़ों के पदचिह्नों का अनुसरण करते हुए आगे बढ़ा । गन्धर्वों ने इस अवसर पर एक बड़ी चाल चली, उन्होंने सारे राज्य भवन को शीघ्रता से प्रकाशयुक्त कर दिया और उर्वशी ने राजा को नग्न देख लिया । इच्छानुकूल स्वरूप धारण करने वाली अप्सरा उर्वशी राजा को नग्न देखते ही अन्तर्धान हो गयी ॥ २३-२६ ॥

उर्वशी को अन्तर्हित जान गन्धर्वों ने उन दोनों मेढ़ों को छोड़ दिया और स्वयं वहाँ पर अन्तर्हित हो गये । छूटे हुए दोनों मेड़ों को पकड़कर राजा शयनागार में आये और यहाँ पर उर्वशी को न देखकर बहुत दुःखित होकर विलाप करने लगे । इधर-उधर उर्वशी को ढूँढ़ते हुए वह परम दुःखित होकर सम्पूर्ण पृथ्वी में घूमते रहे । इस प्रकार विलाप करते हुए उस महाबलवान् राजा ने घूमते-घूमते कुरुक्षेत्र में उसे देखा । उस समय वह सुन्दरी प्लक्ष तीर्थ

**चचार पृथिवीं चैव मार्गमाणस्ततस्ततः । अथापश्यच्च तां राजा कुरुक्षेत्रे महाबलः ॥ २९ ॥**
**प्लक्षतीर्थे पुष्करिण्यां विगाढेनाम्बुनाऽऽप्लुताम् । क्रीडन्तीमप्सरोभिश्च पञ्चभिः सह शोभनाम् ॥ ३० ॥**
**अपश्यत्सा ततः सुभ्रू राजानमविदूरतः । उर्वशी ताः सखीः प्राह अयं स पुरुषोत्तमः ॥ ३१ ॥**
**यस्मिन्नहमवात्सं हि दर्शयामास तं नृपम् । तत आविर्बभूवुस्ताः पञ्चचूडाप्सरास्तु ताः ॥ ३२ ॥**
**दृष्ट्वा तु राजा तां प्रीतः प्रलापान्कुरुते बहुन् । आयाहि तिष्ठ मनसा घोरे वचसि तिष्ठ हे ॥ ३३ ॥**
**एवमादीनि सूक्ष्माणि परस्परमभाषत । उर्वशी त्वब्रवीच्चैलं सगर्भाऽहं त्वया प्रभो ॥ ३४ ॥**
**संवत्सरात्कुमारस्ते भविता नैव संशयः । निशामेकां तु वै राजा ह्यवसत्तु तया सह ॥ ३५ ॥**
**समप्रहृष्टो जगामाथ स्वपुरं तु महायशाः । गते संवत्सरे राजा उर्वशीं पुनरागमत् ॥ ३६ ॥**
**उषित्वा तु तया सार्धमेकरात्रं महामनाः । कामार्तश्चाब्रवीद्दीनो भव नित्यं ममेति वै ॥ ३७ ॥**
**उर्वश्यथाब्रवीच्चैनं गन्धर्वास्ते वरं ददुः । तं वृणीष्व महाराज ब्रूहि चैतांस्त्वमेव हि ॥ ३८ ॥**
**वृणे नित्यं हि सालोक्यं गन्धर्वाणां महात्मनाम् । तथेत्युक्त्वा वरं वव्रे गन्धर्वाश्च तथाऽस्त्विति ॥ ३९ ॥**
**स्थालीमग्नेः पूरयित्वा गन्धर्वाश्च तमब्रुवन् । अनेन दृष्ट्वा लोकं तं प्राप्स्यसि त्वं नराधिप ॥ ४० ॥**

---

में एक पुष्करिणी के गहरे जल में पाँच अन्य सुन्दरी अप्सराओं के साथ क्रीड़ा कर रही थी ॥ २७-३० ॥

सुन्दर भौहों वाली उर्वशी ने सन्निकट आने पर राजा पुरूरवा को देख लिया और अपनी सखियों से कहा, अरे ! यह पुरुष श्रेष्ठ वही राजा है, जिसके साथ मैं निवास करती थी, ऐसा कहकर उसने राजा को दिखाया। उर्वशी के ऐसा कहने पर वे पाँचों सुन्दर अप्सराएँ जल से बाहर आ गयीं । राजा ने उर्वशी को देखकर बहुत विलाप किया । उसे परम प्रसन्नता प्राप्त हुई । वह कहने लगा, हे सुन्दरी । आओ मन से मेरे इस कठोर हृदय में निवास करो ॥ ३१-३३ ॥

उन दोनों ने परस्पर इस प्रकार की सूक्ष्म बातें करीं । अन्त में उर्वशी ने पुरूरवा से कहा—हे प्रभो ! मैं आपके संयोग से गर्भवती हूँ, एक वर्ष में आपका पुत्र मुझसे उत्पन्न होगा इसमें सन्देह नहीं । राजा ने वहाँ एक रात फिर उर्वशी के साथ निवास किया । महान् यशस्वी पुरूरवा अत्यन्त हर्षित होकर अपने पुर को वापस आया । एक वर्ष बीत जाने पर वह पुनः उर्वशी के पास गया । महामनस्वी पुरूरवा उस अवसर पर पुनः एक रात उर्वशी के साथ निवास करने के उपरान्त कामार्त होकर दीन भाव से बोला, तुम मेरे साथ सर्वदा निवास करो ॥३४-३७॥

उर्वशी ने राजा को प्रत्युत्तर दिया कि हे महाराज ! गन्धर्वगण तुम्हें ऐसा वरदान देंगे, उन्हीं से इस बात की याचना कीजिये । आप उनसे मिलकर यह कहिये कि महात्मा गन्धर्वों के लोक में मैं सर्वदा निवास करने का वरदान चाहता हूँ । उर्वशी की बात को राजा ने मान लिया और गन्धर्वों से वरदान की याचना की । गन्धर्वों ने राजा की प्रार्थना पर यह कहा कि आप जैसा कह रहे हैं, वैसा ही होगा । उन लोगों ने स्थाली को अग्नि से भरकर राजा से कहा—हे नराधिप ! इसी अग्नि से हवन करने पर तुम्हें उक्त गन्धर्वलोक की प्राप्ति होगी ॥ ३८-४० ॥

तदनन्तर राजा पुरूरवा ने उर्वशी के गर्भ से समुत्पन्न कुमार को लेकर अपने नगर को चलने का उपक्रम किया और उस अग्नि को अरणि में रखकर पुत्र के समेत अपने घर को प्रस्थान किया । वहाँ आने पर उन्होंने उस

तमादाय कुमारं तु नगरायोपचक्रमे । निक्षिप्य तमरण्यां च सपुत्रं तु गृहं ययौ ॥ ४१ ॥
पुनरादाय दृश्याग्निमश्वत्थं तत्र दृष्टवान् । समीपतस्तु तं दृष्ट्वा ह्यश्वत्थं तत्र विस्मितः ॥ ४२ ॥
गन्धर्वेभ्यस्तथाऽऽख्यातुमग्निना गां गतस्तु सः । श्रुत्वा तमर्थमखिलमरणिं तु समादिशत् ॥ ४३ ॥
अश्वत्थादरणिं कृत्वा मथित्वाऽग्निं यथाविधि । तेनेष्ट्वा तु सलोकं नः प्राप्स्यसि त्वं नराधिप ॥
मथित्वाऽग्निं त्रिधा कृत्वा ह्ययजत्स नराधिपः ॥ ४४ ॥
इष्ट्वा यज्ञैर्बहुविधैर्गतस्तेषां सलोकताम् । वासाय च स गन्धर्वस्त्रेतायां स महारथः ॥
एकोऽग्निः पूर्वमासीद्वै ऐलस्त्रींस्तानकल्पयत् ॥ ४५ ॥
एवंप्रभावो राजाऽऽसीदैलस्तु द्विजसत्तमाः । देशे पुण्यतमे चैव महर्षिभिरलंकृते ॥ ४६ ॥
राज्यं स कारयामास प्रयागे पृथिवीपतिः । उत्तरे यामुने तीरे प्रतिष्ठाने महायशाः ॥ ४७ ॥
तस्य पुत्रा बभूवुर्हि षडिन्द्रोपमतेजसः । गन्धर्वलोके विदिता आयुर्धीमानमावसुः ॥ ४८ ॥
विश्वायुश्च शतायुश्च गतायुश्चोर्वशीसुताः । अमावसोस्तु वै जातो भीमो राजाऽथ विश्वजित् ॥ ४९ ॥
श्रीमान्भीमस्य दायादो राजाऽऽसीत्काञ्चनप्रभः । विद्वांस्तु काञ्चनस्यापि सुहोत्रोऽभून्महाबलः ॥ ५० ॥

---

अग्नि को देखा, और उसे लेने पर अश्वत्थ के वृक्ष का भी उन्हें दर्शन हुआ । समीप में स्थित अश्वत्थ के वृक्ष को देखकर राजा को परम विस्मय हुआ ॥ ४१-४२ ॥

तब उन्होंने गन्धर्वों से इस वृत्तान्त को कहने का इरादा किया । पृथ्वी पर आये हुए राजा पुरूरवा ने इस अग्नि से यज्ञ करने के बारे में जब गन्धर्वों से जिज्ञासा प्रकट की तब उन लोगों ने सब बातें सुन लेने पर अरणि से मन्थन करने का आदेश दिया । उन्होंने कहा—हे नराधिप ! इस अश्वत्थ वृक्ष से अरणि लेकर विधिवत् मन्थन करने पर जो अग्नि उत्पन्न हो, उसी से हवन करने पर तुम हम लोगों के लोक को प्राप्त करोगे । गन्धर्वों के कथनानुसार नराधिप पुरूरवा ने अरणि का मन्थन करके अग्नि उत्पन्न की और उसको तीन भागों में विभक्तकर यज्ञ का अनुष्ठान किया ॥ ४३-४० ॥

अनेक प्रकार के यज्ञों का विधान समाप्तकर गन्धर्वों का लोक प्राप्त किया । वहाँ निवास के लिए उनसे गन्धर्वों के समान सुविधा प्राप्त की । त्रेतायुग में वह राजा पुरूरवा महारथी था, अग्नि पूर्व काल में केवल एक थे, उसने उनका तीन भाग किया । हे ऋषिवृन्द ! इला का पुत्र वह राजा पुरूरवा इसी प्रकार का महान् प्रभावशाली एवं योद्धा था । महर्षियों से सुशोभित परम पुण्यप्रद प्रयाग तीर्थ में वह पृथ्वीपति राज्य करता था । उस महायशस्वी की राजधानी यमुना के पवित्र उत्तर तट पर अवस्थित प्रतिष्ठानपुर में थी ॥ ४५-४७ ॥

उस राजा पुरूरवा के इन्द्र के समान महान् तेजस्वी छह पुत्र थे । गन्धर्वों के लोक में इनकी बड़ी प्रतिष्ठा और ख्याति थी । उनके नाम थे आयु, श्रीमान्, अमावसु, विश्वायु, शतायु और गतायु—ये सब उर्वशी के पुत्र थे । अमावसु के पुत्र राजा भीम हुए, जो विश्वविजयी थे । उस राजा भीम का उत्तराधिकारी परम कान्तिमान् राजा काञ्चनप्रभ हुआ । काञ्चनप्रभ का पुत्र महाबलवान् एवं परम विद्वान् राजा सुहोत्र हुआ ॥ ४८-५० ॥

राजा सुहोत्र के पुत्र जह्नु हुए, ये राजा जह्नु, कौशिका के गर्भ से उत्पन्न हुए थे । इन राजा जह्नु ने एक

**सुहोत्रस्याभवज्जह्नुः कौशिकागर्भसंभवः । प्रतिगत्य ततो गङ्गा वितते यज्ञकर्मणि ॥ ५१ ॥**
**प्लावयामास तं देशं भाविनोऽर्थस्य दर्शनात् । गङ्गया प्लावितं दृष्ट्वा यज्ञवाटं समन्ततः ॥ ५२ ॥**
**सौहोत्रिर्वरदः क्रुद्धो गङ्गां संरक्तलोचनः । अस्य गङ्गेऽवलेपस्य सद्यः फलमवाप्नुहि ॥ ५३ ॥**
**एतत्ते विफलं सर्व पीतमम्भः करोम्यहम् । राजर्षिणा ततः पीतां गङ्गां दृष्ट्वा सुरर्षयः ॥ ५४ ॥**
**उपनिन्युर्महाभागा दुहितृत्वेन जाह्नवीम् । यौवनाश्वस्य पौत्रीं तु कावेरीं जह्नुरावहत् ॥ ५५ ॥**
**युवनाश्वस्य शापेन गङ्गां येन विनिर्ममे । कावेरीं सरितां श्रेष्ठां जह्नुभार्यामनिन्दिताम् ॥ ५६ ॥**
**जह्नुश्च दयितं पुत्रं सुहोत्रं नाम धार्मिकम् । कावेर्यां जनयामास अजकस्तस्य चाऽऽत्मजः ॥ ५७ ॥**
**अजकस्य तु दायादो बलाकाश्वो महायशाः । बभूवुश्च गयः शीलः कुशस्तस्याऽऽत्मजः स्मृतः ॥५८॥**
**कुशपुत्रः बभूवुश्च चत्वारो वेदवर्चसः । कुशाश्वः कुशनाभश्च अमूर्तारयशो वसुः ॥ ५९ ॥**
**कुशस्तम्बस्तपस्तेपे पुत्रार्थी राजसत्तमः । पूर्णे वर्षसहस्रे वै शतक्रतुमपश्यत ॥ ६० ॥**
**तमग्र तपसं दृष्ट्वा सहस्राक्षः पुरंदरः । समर्थः पुत्रजनने स्वयमेवास्य शाश्वतः ॥ ६१ ॥**
**पुत्रत्वं कल्पयामास स्वयमेव पुरंदरः । गाधिर्नामाभवत्पुत्रः कौशिकः पाकशासनः ॥ ६२ ॥**
**पौरुकुत्साऽभवद्भार्या गाधिस्तस्यामजायत । पूर्वकन्यां महाभागां नाम्ना सत्यवतीं शुभाम् ॥**

---

बार पृथ्वी पर यज्ञ का अनुष्ठान प्रारम्भ किया था । जब समस्त यज्ञ सामग्रियाँ पृथ्वी पर फैली हुई थीं, उस समय भावीवश गंगा की धारा ने उस प्रान्त को अपने जल से प्लावित कर दिया । चारों ओर से यज्ञ भूमि को गंगा से प्लावित देखकर सुहोत्र के पुत्र राजा जह्नु को, जो परम दयालु और याचकों को मनचाहा वर देने वाले थे, क्रोध आ गया । उनकी आँखें क्रोध से लाल हो गयीं और उन्होंने कहा—हे गङ्गे ! इस घमण्ड का फल तुम्हें शीघ्र ही मिलेगा । तुम्हारे इस सब जलराशि को पीकर मैं व्यर्थ किये देता हूँ । ऐसा कहकर राजर्षि जह्नु ने गंगा की समस्त जलराशि का पान कर लिया । महाभाग्यशाली देवता और ऋषिगण गङ्गा के पीने को देखकर गङ्गा को उनकी कन्या के रूप में उपहारस्वरूप समर्पित कर दिया, तभी से गङ्गा का नाम जाह्नवी पड़ा । राजा यौवनाश्व की पौत्री कावेरी को जह्नु ने पत्नी रूप में अंगीकार किया था ॥ ५१-५५ ॥

युवनाश्व के शाप से उसने गङ्गा का निर्माण किया था । जह्नु की भार्या कावेरी सरिताओं में श्रेष्ठ एवं प्रशंसनीय गुणवाली है । जह्नु ने कावेरी में परम धार्मिक सुहोत्र नामक पुत्र को उत्पन्न किया, जो उसका परम प्रिय था । उसका पुत्र अजक हुआ । अजक का उत्तराधिकारी राजा बलाकाश्व परम यशस्वी राजा था । उसके गय, शील और कुश नामक पुत्र कहे जाते हैं । कुश के चार पुत्र हुए, जो वेद ज्ञान में यश प्राप्त करनेवाले थे, उनके नाम थे कुशाश्व, कुशनाभ, अमूर्तारयश् और वसु । राजाओं में श्रेष्ठ कुशस्तम्ब ने पुत्र प्राप्ति के लिए तपस्या की, एक सहस्र वर्ष बीतने पर उसने इन्द्र का दर्शन किया । सहस्रनेत्र वाले पुरन्दर ने परम कठोर तप में निरत राजा कुशस्तम्ब को देखकर स्वयमेव उनके पुत्र रूप में होने का निश्चय किया ॥ ५६-६१ ॥

इस प्रकार पुरन्दर ने स्वयमेव पुत्रत्व का निश्चय किया । पाकशासन इन्द्र राजा कुशस्तम्ब के रूप में गाधि नाम से ख्यात हुए, उनका एक दूसरा कौशिक नाम भी हुआ । राजा कुशस्तम्ब की पत्नी पौरुकुत्सा थी, जिसमें

तां गाधिः पुत्रः काव्याय ऋचीकाय ददौ प्रभुः ॥ ६३ ॥
तस्यां पुत्रस्तु वै भर्ता भार्गवो भृगुनन्दनः । पुत्रार्थे साधयामास चरुं गाधेस्तथैव च ॥ ६४ ॥
तथा चाऽऽहूय सुधृतिमृर्चीको भार्गवस्तदा । उपभोज्यश्चरुरयं त्वया मात्रा च ते शुभे ॥ ६५ ॥
तस्यां जनिष्यते पुत्रो दीप्तिमान्क्षत्रियर्षभः । अजेयः क्षत्रियैर्युद्धे क्षत्रियर्षभसूदनः ॥ ६६ ॥
तवापि पुत्रं कल्याणि धृतिमन्तं तपोधनम् । शमात्मकं द्विजश्रेष्ठं चरुरेष विधास्यति ॥ ६७ ॥
एवमुक्त्वा तु तां भार्यामृचीको भृगुनन्दनः । तपस्याभिरतो नित्यमरण्यं प्रविवेश ह ॥ ६८ ॥
गाधिः सदारस्तु तदा ऋचीकाश्रममभ्यगात् । तीर्थयात्राप्रसङ्गेन सुतां द्रष्टुं नरेश्वरः ॥ ६९ ॥
चरुद्वयं गृहीत्वा तु ऋषेः सत्यवती तदा । भर्तुर्वचनमव्यग्रा हृष्टा मात्रे न्यवेदयत् ॥ ७० ॥
माता तु तस्यै दैवेन दुहित्रे स्वं चरुं ददौ । तस्याश्चरुमथाज्ञानादात्मनः सा चकार ह ॥ ७१ ॥
अथ सत्यवती गर्भं क्षत्रियान्तकरं शुभम् । धारयामास दीप्तेन वपुषा घोरदर्शना ॥ ७२ ॥
तमृचीकस्ततो दृष्ट्वा योगेनाप्यनुमृश्य च । तदाऽब्रवीद्द्विजश्रेष्ठः स्वां भार्यां वरवर्णिनीम् ॥ ७३ ॥

---

गाधि की उत्पत्ति हुई । महाभाग्यशालिनी, कल्याणदायिनी बड़ी कन्या सत्यवती को ऐश्वर्यशाली गाधि ने भृगु गोत्र में उत्पन्न होनेवाले ऋचीक को समर्पित किया ॥ ६२-६३ ॥

उस सत्यवती में भृगुनन्दन, भृगुवंश शिरोमणि जमदग्नि उत्पन्न हुए । भृगुवंशोत्पन्न ऋषिवर्य ऋचीक ने अपने और गाधि के पुत्र के लिए एक चरु बनाया ॥ ६४ ॥

अपनी पत्नी सुधृति (सत्यवती) को बुलाकर उन्होंने कहा—हे कल्याणि ! यह चरु तुम और तुम्हारी माता इस क्रम से खाना । इसके प्रभाव से तुम्हारी माता में क्षत्रिय जाति में श्रेष्ठ, परमकान्तिमान् एक पुत्र उत्पन्न होगा, वह युद्धभूमि में अन्यान्य क्षत्रियों द्वारा पराजित नहीं होगा । बड़े-बड़े योद्धा क्षत्रियों का वह विनाश करेगा । हे कल्याणि ! तुम्हारा पुत्र भी परम शान्त, तपोमय, धैर्यशाली एवं बुद्धिमान् होगा । यह चरु उसे ब्राह्मण जाति में सर्वश्रेष्ठ बनायेगा अर्थात् इसके प्रभाव से वह समस्त ब्राह्मण जाति में श्रेष्ठ गुणों वाला होगा' ॥ ६४-६७ ॥

भृगुवंशोत्पन्न ऋचीक अपनी स्त्री सत्यवती से ये बातें कह कर तपस्या के लिए जंगल की ओर चले गये । वे सर्वदा तपस्या ही में लगे रहते थे । संयोगतः उसी अवसर पर अपनी स्त्री समेत राजा गाधि ऋचीक के आश्रम पर तीर्थयात्रा के प्रसंग से घूमते-घूमते अपनी पुत्री को देखने को आ गये ॥ ६८-६९ ॥

परम शान्तचित्त सत्यवती ने ऋषिवर्य ऋचीक के दिये हुए दोनों चरुओं को लेकर परम प्रसन्न मन से माता से उस वृत्तान्त को आद्यन्त बताया । भाग्यवश उनकी माता ने अपना चरु पुत्री सत्यवती को दिया और बिना उसका प्रभाव जाने ही सत्यवती के चरु को स्वयं ग्रहण कर लिया ॥ ७०-७१ ॥

फलतः सत्यवती ने क्षत्रियों का विनाश करने वाले परम तेजस्वी गर्भ को धारण किया । उस समय उसकी कान्ति बहुत बढ़ गयी, शरीर से वह भयानक दिखायी पड़ने लगी । द्विजश्रेष्ठ ऋचीक ने अपनी सुन्दरी पत्नी की यह दशा देखकर योगबल से सारी स्थिति जान ली । वे बोले, 'भद्रे ! माता ने तुम्हें ठग लिया है, उसने विशेष

मात्राऽसि वञ्चिता भद्रे चरुवत्या सहेतुना । जनिष्यति हि पुत्रस्ते क्रूरकर्माऽतिदारुणः ॥ ७४ ॥
माता जनिष्यते वाऽपि तथाभूतं तपोधनम् । विश्वं हि ब्रह्म तपसा मया तत्र समर्पितम् ॥ ७५ ॥
एवमुक्त्वा महाभागा भर्त्रा सत्यवती तदा । प्रसादयामास पतिं सुतो मे नेदृशो भवेत् ॥
ब्राह्मणापसदस्त्वन्य इत्युक्तो मुनिरब्रवीत् ॥ ७६ ॥
नैष संकल्पितः कामो मया भद्रे तथा त्वया । उग्रकर्मा भवेत्पुत्रः पितुर्मातुश्च कारणात् ॥ ७७ ॥
पुनः सत्यवती वाक्यमेवमुक्त्वाऽब्रवीदिदम् । इच्छँल्लोकानपि मुने सृजेथाः किं पुनः सुतम् ॥ ७८ ॥
शमात्मकमृजुं भर्तः पुत्रं मे दातुमर्हसि । काममेवंविधः पुत्रो मम स्यात्तु वद प्रभो ॥ ७९ ॥
मय्यन्यथा न शक्यं वै कर्तुमेव द्विजोत्तम । ततः प्रसादमकरोत्स तस्यास्तपसो बलात् ॥ ८० ॥
पुत्रे नास्ति विशेषो मे पौत्रे वा वरवर्णिनि । त्वया यथोक्तं वचनं तथा भद्रे भविष्यति ॥ ८१ ॥
तस्मात्सत्यवती पुत्रं जनयामास भार्गवम् । तपस्यभिरतं दान्तं जमदग्निं शमात्मकम् ॥ ८२ ॥
भृगोश्चरुविपर्यासे रौद्रवैष्णवयोः पुरा । यमनाद्वैष्णवस्याग्नेर्जमदग्निरजायत ॥ ८३ ॥
विश्वामित्रं तु दायादं गाधिः कुशिकनन्दनः । प्राप्य ब्रह्मर्षिसहितो जगाम ब्रह्मणा वृतः ॥ ८४ ॥

---

कारण से तुम्हारे चरु को स्वयं ले लिया है, इसके फलस्वरूप तुम्हारा पुत्र अत्यन्त कठोर चित्त वाला एवं क्रूरकर्मा उत्पन्न होगा ॥ ७२-७४ ॥

तुम्हारी माता, परम तपस्वी पुत्र उत्पन्न करेगी, जैसा मैंने तुम्हें बताया था । मैंने तुम्हारे उस चरु में अपने तपोबल से समस्त ब्रह्मज्ञान को समर्पित किया था । पति के ऐसा कहने पर महाभाग्यशालिनी सत्यवती ने पति की बड़ी आराधना की और इस बात के लिए राजी किया कि मेरा पुत्र वैसा न हो जो दुष्ट ब्राह्मण कहा जाय । सत्यवती की इस प्रार्थना पर मुनिवर ऋचीक ने कहा—हे भद्रे ! मैंने या तुमने विचार करके ऐसी इच्छा नहीं की थी कि हमारा पुत्र ऐसा क्रूरकर्मा हो अर्थात् यह दैव विधान है । प्राय: पिता और माता के कारण से पुत्र उग्रकर्म करने वाले होते हैं ॥ ७५-७७ ॥

ऋचीक के ऐसा कहने पर सत्यवती पुन: बोली, मुनिवर्य आप इच्छा करें तो समस्त लोकों की सृष्टि कर सकते हैं, ऐसे पुत्र को उत्पन्न करने की तो बात ही क्या है? हे पतिदेव मुझे परम शान्त, सरल एवं सत्पुरुष पुत्र दीजिये । यह तो हो सकता है कि हमारा पौत्र उग्र एवं कठोर स्वभाव वाला हो । हे प्रभो ! हे द्विजोत्तम ! अब मेरे लिये यह तो करना ही होगा । आप अन्यथा नहीं करेंगे ऐसी विशेष प्रार्थना कर रही हूँ । मुनिवर ऋचीक ने अपने तपोबल से उसकी मन:कामना पूर्ण कर प्रसन्न किया । वे बोले, सुन्दरि ! मुझे पुत्र या पौत्र किसी में कोई विशेषता नहीं दिखायी पड़ती, किन्तु तुम्हारा यदि आग्रह ऐसा है तो मैं वैसा ही करूंगा, भद्रे तुम्हारी बात सत्य होगी ॥ ७८-८१ ॥

ऋचीक के वचनानुसार सत्यवती ने भार्गव जमदग्नि को उत्पन्न किया । वे परम शान्त, क्षमाशील एवं तप: परायण थे । इस प्रकार प्राचीनकाल में रुद्र एवं विष्णु के चरु में परिवर्तन हो जाने से विष्णु एवं अग्नि के तेज के भक्षण किये जाने से भृगुवंश में जमदग्नि नामक ऋषि उत्पन्न हुए । इधर कुशिकनन्दन गाधि ने विश्वामित्र को पुत्र रूप में उत्पन्न किया, उन विश्वामित्र ने ब्रह्मर्षियों की समानता प्राप्तक ब्राह्मणों समेत स्वर्ग को प्रस्थान किया। सत्यव्रत परायण वह सत्यवती परम पुण्यदायिनी महानदी कौशिकी के नाम से प्रवाहित हुई ॥ ८२-८५ ॥

सा हि सत्यवती पुण्या सत्यव्रतपरायणा । कौशिकीति समाख्याता प्रवृत्तेयं महानदी ॥ ८५ ॥
परिश्रुता महाभागा कौशिकी सरितां वरा । इक्ष्वाकुवंशे त्वभवत्सुवेणुर्नाम पार्थिवः ॥ ८६ ॥
तस्य कन्या महाभागा कामली नाम रेणुका । रेणुकायां तु कामल्यां तपोधृतिसमन्वितः ॥
आर्चीको जनयामास जमदग्निः सुदारुणम् ॥ ८७ ॥
सर्वविद्यान्तगं श्रेष्ठं धनुर्वेदस्य पारगम् । रामं क्षत्रियहन्तारं प्रदीप्तमिव पावकम् ॥ ८८ ॥
और्वस्यैवमृचीकस्य सत्यवत्यां महामनाः । जमदग्निस्ततोवीर्याज्जज्ञे ब्रह्मविदां वरः ॥
मध्यमश्च शुनः शेफः शुनः पुच्छः कनिष्ठकः ॥ ८९ ॥
विश्वामित्रस्तु धर्मात्मा नाम्ना विश्वरथः स्मृतः । जज्ञे भृगुप्रसादेन कौशिकाद्वंशवर्धनः ॥ ९० ॥
विश्वामित्रस्य पुत्रस्तु शुनःशेफोऽभवन्मुनिः । हरिश्चन्द्रस्य यज्ञे तु पशुत्वे नियतः स वै ॥
देवैर्दत्तः स वै यस्माद्देवरातस्ततोऽभवत् ॥ ९१ ॥
विश्वामित्रस्य पुत्राणां शुनःशेफोऽग्रजः स्मृतः । मधुच्छन्दो नयश्चैव कृतदेवी ध्रुवाष्टकौ ॥ ९२ ॥
कच्छपः पूरणश्चैव विश्वामित्रसुतास्तु वै । तेषां गोत्राणि बहुधा कौशिकानां महात्मनाम् ॥ ९३ ॥
पार्थिवा देवराताश्च याज्ञवल्क्याः समर्पणाः । उदुम्बरा उदुम्लानास्तारका यममुञ्चताः ॥ ९४ ॥
लोहिण्या रेणवश्चैव तथा कारीषवः स्मृताः । बभ्रवः पाणिनश्चैव ध्यानजप्यास्तथैव च ॥ ९५ ॥
शालावत्या हिरण्याक्षाः स्यङ्कृता गालवाः स्मृताः । देवला यामदूताश्च सालङ्कायनबाष्कलाः ॥९६॥

---

महाभाग्यशालिनी, नदियों में श्रेष्ठ कौशिकी को परम ख्याति प्राप्त हुई । इक्ष्वाकु के वंश में सुवेणु नामक एक राजा थे । उनकी कन्या महाभाग्यशालिनी कामली थी, जिसका दूसरा नाम रेणुका भी था, उस कामली रेणुका में परम तपस्वी, धैर्यशाली, ऋचीक के पुत्र जमदग्नि ने परम कठोर स्वभाववाले परशुराम को उत्पन्न किया, वे परशुराम सभी विद्याओं में पारंगत, विशेषतया धनुर्वेद के परम जानकार, क्षत्रियों के विनाशक एवं अग्नि के समान परम तेजस्वी थे । और्व के पुत्र ऋचीक के सत्यवती में ज्येष्ठ पुत्र महामनस्वी जमदग्नि हुए, उनके तपोबल से मध्यम पुत्र शुनःशेफ हुए, जो परम ब्रह्मज्ञानी थे । शुनः पुच्छ ऋचीक के सबसे कनिष्ठ पुत्र थे ॥ ८६-८९ ॥

धर्मात्मा विश्वामित्र विश्वरथ के नाम से विख्यात थे । महर्षि भृगु की कृपा से ये कौशिक के संयोग से उत्पन्न हुए थे, वे कौशिक वंश में सबसे अधिक प्रभावशाली थे । उन विश्वामित्र के पुत्र शुनःशेफ नामक मुनि हुए । वे शुनःशेफ राजा हरिश्चन्द्र के यज्ञ कर्म में पशु बलिदान देने के लिए नियुक्त हुए थे । देवताओं ने शुनःशेफ को पुनः विश्वामित्र को वापस कर दिया । देवताओं के देने के कारण इनका बाद में देवरात नाम पड़ा । विश्वामित्र के पुत्रों में शुनःशेफ सबसे बड़े कहे जाते हैं । इनके अतिरिक्त मधुच्छन्द, नय, कृत, देव, ध्रुव, अष्टक, कच्छप और पूरण—ये भी विश्वामित्र के पुत्र हैं । इन सभी के गोत्र प्रायः महान् पराक्रमी कौशिकों के ही हैं ॥ ९०-९३ ॥

पार्थिव, देवरात, याज्ञवल्क्य, समर्षण, उदुम्बर, उदुम्लान, तारक, यममुञ्चत, लोहिण्य, रेणव, कारीषु, बच्नु, पाणिन, ध्यानजप्य, शालावत्य, हिरण्याक्ष, स्यङ्कृत, गालव, देवल, यामदूत, सालङ्कायन, बाष्कल, ददाति एवं बादर नाम से प्रसिद्ध वंशों में उत्पन्न होने वालों का परम बुद्धिमान् विश्वामित्र का गोत्र है । बहुतेरे कौशिक

ददातिबादराश्चान्ये विश्वामित्रस्य धीमतः । ऋष्यन्तरविवाह्यास्ते बहवः कौशिकाः स्मृताः ॥ ९७ ॥
कौशिकाः सोश्रुमाश्चैव तथाऽन्ये सैंधवायनाः। पौरोरवस्य पुण्यस्य ब्रह्मर्षेः कौशिकस्य तु ॥ ९८ ॥
दृषद्वतीसुतश्चापि विश्वामित्रात्तथाष्टकः । अष्टकस्य सुतो यो हि प्रोक्तो जह्नुगणो मया ॥ ९९ ॥

ऋषय ऊचुः

किं लक्षणेन धर्मेण तपसेह श्रुतेन वा । ब्राह्मण्यं समनुप्राप्तं विश्वामित्रादिभिर्नृपैः ॥ १०० ॥
येन येनाभिधानेन ब्राह्मण्यं क्षत्रिया गताः । विशेषं ज्ञातुमिच्छामि तपसा दानतस्तथा ॥ १०१ ॥
एवमुक्तस्ततो वाक्यमब्रवीदिदमर्थवत् । अन्यायोपगतैर्द्रव्यैराहृत्य यजने धिया ॥
धर्माभिकाङ्क्षी यजते न धर्मफलमश्नुते ॥ १०२ ॥
धर्म चैतं समाख्याय पापात्मा पुरुषाधमः । ददाति दानं विप्रेभ्यो लोकानां दम्भकारणात् ॥ १०३ ॥
जपं कृत्वा तथा तीव्रं धनलोभान्निरङ्कुशः । रागमोहान्वितो ह्यन्ते पावनार्थं ददाति यः ॥ १०४ ॥
तेन दत्तानि दानानि अफलानि भवन्त्युत । तस्य धर्मप्रवृत्तस्य हिंसकस्य दुरात्मनः ॥ १०५ ॥
एवं लब्ध्वा धनं मोहाद्ददतो यजतश्च ह । सक्लिष्टकर्मणो दानं न तिष्ठति दुरात्मनः ॥ १०६ ॥
न्यायागतानां द्रव्याणां तीर्थे संप्रतिपादनम् । कामाननभिसंधाय यजते च ददाति च ॥ १०७ ॥

---

गोत्र में उत्पन्न होने वालों का विवाह अन्य ऋषि के गोत्र में उत्पन्न होने वालों के साथ किया जाता है । कौशिक, सौश्रुत एवं सैंधवायन नाम से प्रसिद्ध वंश में उत्पन्न होने वाले, पुरूरवा के वंश में उत्पन्न पुण्यशाली ब्रह्मर्षि कौशिक के गोत्र में कहे जाते हैं । विश्वामित्र से दृषद्वती में उत्पन्न होने वाले एक पुत्र का नाम अष्टक था, अष्टक के पुत्र जह्नुगण हुए जिसका वर्णन ऊपर किया जा है चुका है ॥ ९४-९९ ॥

ऋषिवृन्द ने कहा—हे सूत जी ! इस लोक में उत्पन्न होकर विश्वामित्र प्रभृति क्षत्रिय राजाओं ने किस प्रकार के धर्म, तपस्या अथवा ज्ञान द्वारा ब्राह्मणत्व की प्राप्ति की, जिन-जिन सत्कर्मों अथवा दान या तपस्या द्वारा क्षत्रिय लोग ब्राह्मण हुए, उन उनको विशेष रूप से हम लोग जानना चाहते हैं । ऋषियों के इस प्रकार पूछने पर सूत जी ने अर्थपूर्ण वाणी से कहा—हे ऋषिवृन्द ! अन्याय से उपार्जित किये गये द्रव्य द्वारा धर्म की आकांक्षा से अच्छे-अच्छे विद्वान् ब्राह्मणों को बुलाकर जो यज्ञादिक सत्कर्म करते हैं, वे धर्म का फल नहीं प्राप्त करते ॥ १००-१०२ ॥

जो पापात्मा नीच पुरुष दम्भवश मैं यह धर्मकार्य कर रहा हूँ इस प्रकार का प्रचार करके लोक में अपनी ख्याति प्राप्त करने के उद्देश्य से, ब्राह्मणों को दान देता है, अथवा जो निरंकुश व्यक्ति धन के लोभ से कठोर जप करता है, या राग मोहवश पहले पाप करके अन्त में पवित्र होने के उद्देश्य से दान करता है, उन सबके दानादि सत्कर्म निष्फल होते हैं । दुरात्मा वास्तव में हिंस्रभावना से धर्म में प्रवृत्त होते हैं ॥ १०३-१०५ ॥

इस प्रकार के अन्याय द्वारा धन प्राप्तकर मोहवश जो दुरात्मा, क्रूरकर्मा दान करता है अथवा यज्ञ करता है, वह नष्ट हो जाता है ॥ १०६ ॥

इसलिए न्यायपूर्वक प्राप्त धन को उपयुक्त पात्र को जो दान करते हैं और अपने मनोरथों के लिए किसी प्रकार की अभिसंधि अर्थात् षड्यंत्र नहीं करते, अथवा बिना किसी कामना के यज्ञ दान करते हैं, वही दान का

स दानफलमाप्नोति तच्च दानं सुखोदयम् । दानेन भोगानाप्नोति स्वर्गं सत्येन गच्छति॥ १०८ ॥
तपसा तु सुतप्तेन लोकान्विष्टभ्य तिष्ठति । विष्टभ्य स तु तेजस्वी लोकेष्वानन्त्यमश्नुते॥ १०९ ॥
दानाच्छ्रेयांस्तथा यज्ञो यज्ञाच्छ्रेयस्तथा तपः। संन्यासस्तपसः श्रेयांस्तस्माज्ज्ञानं गुरुः स्मृतम्॥ ११० ॥
श्रूयन्ते हि तपः सिद्धाः क्षात्रोपेता द्विजातयः । विश्वामित्रो नरपतिर्मांधाता संकृतिः कपिः॥ १११ ॥
कपेश्च पुरुकुत्सश्च सत्यश्चानृहवानृथुः । आष्टिषेणोऽजमीढश्च भागान्योऽन्यस्तथैव च॥ ११२ ॥
कक्षीवश्चैव शिजयस्तथाऽन्ये च महारथाः । रथीतरश्च रुन्दश्च विष्णुवृद्धादयो नृपाः॥ ११३ ॥
क्षात्रोपेताः स्मृता ह्येते तपसा ऋषितां गताः । एते राजर्षयः सर्वे सिद्धिं समुहतीं गताः॥
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि अयोर्वंशं महात्मनः ॥ ११४ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे चन्द्रवंशानुकीर्तनं नामैकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥

* * *

---

वास्तविक फल प्राप्त करते हैं और वही दान सुख, शान्ति एवं समृद्धि देने वाला कहा गया है । दान द्वारा मनुष्य विविध प्रकार के भोगों की प्राप्ति करता है, सत्य द्वारा स्वर्ग लोक की प्राप्ति करता है ॥ १०७-१०८ ॥

वह परम गोपनीय ढंग से की गयी तपस्या द्वारा समस्त लोक का अतिक्रमण कर स्थित होता है, अर्थात् गुप्त तपस्या द्वारा समस्त लोक से ऊपर होता है । इस प्रकार समस्त लोक का अतिक्रमण करनेवाला परम तेजस्वी तपस्वी सभी लोकों में अनन्त अक्षय सुख की प्राप्ति करता है । दान की अपेक्षा यज्ञ कल्याणकारी है, यज्ञ से बढ़कर कल्याणकारी तपस्या है, तपस्या से भी बढ़कर संन्यास की महत्ता है, और संन्यास से भी बढ़कर कल्याणदायी एवं महान् ज्ञान कहा गया है ॥ १०९-११० ॥

ऐसा सुना जाता है कि क्षत्रियों के गुण एवं कर्म के स्वभाव वाले अनेक द्विजातियों ने तपस्या द्वारा सिद्धि प्राप्त की । नरपति विश्वामित्र, मान्धाता, संकृति, कपि, पुरुकुत्स, सत्य, आनृहवान् ऋथु, आष्टिषेण, अजमीढ, भागान्य, कक्षीव, शिजय तथा अन्य महारथी रथीतर, रुन्द, विष्णुवृद्धादि राजाओं ने क्षत्रिय जाति में उत्पन्न होकर अपनी तपस्या द्वारा ऋषि पदवी प्राप्त की । इन सभी राजर्षियों ने अपनी महान् तपस्या द्वारा परम सिद्धि की प्राप्ति की । अब इसके उपरान्त महान् पराक्रमी राजा आयु (आयु) के वंश का वर्णन कर रहा हूँ ॥ ११६-११९ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में चन्द्रवंशानुकीर्तन नामक उन्तीसवें अध्याय** (इक्यानबेवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ २९ ॥**

* * *

# अथ त्रिंशोऽध्यायः

## रजियुद्धवर्णनम्

सूत उवाच

एते पुत्रा महात्मानः पञ्चैवाऽसन्महाबलाः । स्वर्भानुतनया विप्राः प्रभायां जज्ञिरे नृपाः ॥ १ ॥
नहुषः प्रथमस्तेषां पुत्रधर्मा ततः स्मृतः । धर्मवृद्धात्मजश्चैव सुतहोत्रो महायशाः ॥ २ ॥
सुतहोत्रस्य दायादास्त्रयः परमधार्मिकाः । काशः शलश्च द्वावेतौ तथा गृत्समदः प्रभुः ॥ ३ ॥
पुत्रो गृत्समदस्यापि शुनको यस्य शौनकः। ब्राह्मणाः क्षत्रियाश्चैव वैश्याः शूद्रास्तथैव च॥ ४ ॥
एतस्य वंशे संभूता विचित्रैः कर्मभिर्द्विजाः । शलात्मजो ह्याष्टिषेणश्चरन्तस्तस्य चात्मजः ॥ ५ ॥
शौनकाश्चाऽऽष्टिषेणाश्च क्षात्रोपेता द्विजातयः। काशस्य काशयो राष्टः पुत्रो दीर्घतपास्तथा ॥ ६ ॥
धर्मश्च दीर्घतपसो विद्वान्धन्वन्तरिस्ततः । तपसा सुमहातेजा जातो वृद्धस्य धीमतः ॥
अथैनमृषयः प्रोचुः सूतं वाक्यमिदं पुनः ॥ ७ ॥

---

## तीसवाँ अध्याय

(बानबेवाँ अध्याय)

## रजियुद्धवर्णन

श्रीसूतजी ने कहा—विप्रवृन्द । पाँच महान् पराक्रमी तथा परम बलवान् स्वर्भानु के पुत्र प्रभा नामक पत्नी में उत्पन्न हुए, जो सब राजा थे । उन सबों में प्रथम गणनीय राजा नहुष थे । उनके बाद पुत्रधर्मा कहे जाते हैं । तदनन्तर धर्मवृद्ध हुए, धर्मवृद्ध के पुत्र परम यशस्वी राजा सुतहोत्र हुए ॥ १-२ ॥

राजा सुतहोत्र के उत्तराधिकारी तीन परम धार्मिक पुत्र हुए, जिनके नाम काश, शल एवं गृत्समद थे । परम प्रभावशाली राजा गृत्समद के पुत्र शुनक थे, जिनके पुत्र शौनक हुए । हे द्विजवृन्द ! इस वंश में उत्पन्न होने वाली संततियाँ ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र चारों वर्णों में अपने विचित्र कर्मों द्वारा विभक्त हुईं । शल के पुत्र राजा आष्टिषेण हुए, जिनके पुत्र चरन्त हुए ॥ ३-५ ॥

शौनक और आष्टिषेण के वंश में उत्पन्न होने वाली सन्ततियाँ क्षत्रिय एवं ब्राह्मण दोनों वर्णों में हैं । काश के काशय, राष्ट और दीर्घतपा नामक पुत्र हुए । दीर्घतपा के पुत्र राजा धर्म हुए । धर्म से परम विद्वान् राजा धन्वन्तरि का जन्म हुआ । परम बुद्धिमान् राजा धर्म की वृद्धावस्था में उनकी तपस्या के कारण महान् तेजस्वी धन्वन्तरि का जन्म हुआ था । इस बात को सुनकर ऋषियों ने सूतजी से यह बात पूछी ॥ ६-७ ॥

ऋषय ऊचुः

कथं धन्वन्तरिर्देवो मानुषेष्विह जज्ञिवान् । एतद्वेदितुमिच्छामस्ततो ब्रूहि प्रियं तथा ॥ ८ ॥

सूत उवाच

धन्वन्तरेः संभवोऽयं श्रूयतामिह वै द्विजाः । स संभूतः समुद्रान्ते मथ्यमानेऽमृते पुरा ॥ ९ ॥
उत्पन्नः सकलात्पूर्वं सर्वतश्च श्रिया वृतः । सर्वसंसिद्धकायं तं दृष्ट्वा विष्टम्भितः स्थितः ॥
अजस्त्वमिति होवाच तस्मादजस्तु स स्मृतः ॥ १० ॥
अजः प्रोवाच विष्णुं तं तनयोऽस्मि तव प्रभो । विधत्स्व भागं स्थानं च मम लोके सुरोत्तम ॥ ११ ॥
एवमुक्तः स दृष्ट्वा तु तथ्यं प्रोवाच स प्रभुः । कृतो यज्ञविभागस्तु यज्ञियैर्हि सुरैस्तथा ॥ १२ ॥
वेदेषु विधियुक्तं च विधिहोत्रं महर्षिभिः । न शक्यमिह होमो वै तुल्यं कर्तुं कदाचन ॥ १३ ॥
अर्वाक्सुतोऽसि हे देव नाममन्त्रोऽसि वै प्रभो । द्वितीयायां तु संभूत्यां लोके ख्यातिं गमिष्यसि ॥ १४ ॥
अणिमादियुता सिद्धिर्गर्भस्थस्य भविष्यति । तेनैव च शरीरेण देवत्वं प्राप्स्यसि प्रभो ॥
चारुमन्त्रैर्घृतैर्गन्धैर्यक्ष्यन्ति त्वां द्विजातयः ॥ १५ ॥
अथ च त्वं पुनश्चैव आयुर्वेदं विधास्यसि । अवश्यंभावी ह्यर्थोऽयं प्राक्सृष्टस्त्वब्जयोनिना ॥ १६ ॥

---

ऋषियों ने पूछा—हे सूत जी ! देव धन्वन्तरि किस प्रकार मनुष्य लोक में उत्पन्न हुए, इस बात को हम लोग जानना चाहते हैं, हमारे इस प्रिय विषय को बताइये ॥ ८ ॥

श्रीसूतजी ने कहा—हे द्विजवृन्द ! धन्वन्तरि का जन्म-वृत्तान्त मैं बता रहा हूँ, सुनिये । प्राचीनकाल में अमृत प्राप्ति के लिए समुद्र मन्थन के अवसर पर देव धन्वन्तरि का आविर्भाव हुआ था । वे सबसे पहले और सभी प्रकार की कान्तियों से समन्वित उत्पन्न हुए थे, इस प्रकार सब प्रकार के गुणों एवं कान्तियों से विभूषित उनके शरीर को देखकर देवगण आश्चर्यचकित हो गये और बोले कि 'तुम अज हो' इसी कारणवश वे अज नाम से विख्यात हुए । तदनन्तर अज ने विष्णु से कहा—हे प्रभो ! मैं आपका पुत्र हूँ । हे सुरोत्तम ! लोक में हमारे लिये स्थान एवं यज्ञादि में हमारे लिये अंश की व्यवस्था कीजिये ॥ ९-११ ॥

अज के ऐसा कहने पर प्रभु विष्णु ने अज की ओर देखकर ये तथ्यपूर्ण बातें कहीं—हे देव ! यज्ञ के विधान बनाने वाले देवताओं ने यज्ञादि में अंशों के विभाग आदि की व्यवस्था पहले ही से बना दी है । महर्षियों द्वारा वेदों में उनके लिए विधानयुक्त हवन करने की प्रक्रिया आदि भी निर्धारित हो चुकी है । आप बाद में उत्पन्न होने वाले पुत्र हो, अतः हवनादि में उन देवताओं के साथ, जिनके लिए अंश प्राप्त करने की व्यवस्था हो चुकी है, आपको समानता नहीं प्राप्त करा सकता । हे समर्थ ! आप केवल नाम से ही मन्त्र रूप हैं । दूसरे जन्म में आप लोक में ख्याति प्राप्त करेंगे । गर्भ से ही आपको अणिमा आदि सिद्धियों की प्राप्ति होगी । हे परम प्रभावशालिन् ! उसी शरीर से आपको देवगण की भी प्राप्ति होगी । उस समय द्विजातिगण चरु, मन्त्र, घृत, गन्ध आदि द्रव्यों से मन्त्रोचारणपूर्वक आपकी पूजा करेंगे ॥ १२-१५ ॥

उसके बाद आप आयुर्वेद का उद्धार करेंगे, यह सब बातें अवश्य घटित होंगी । इन्हीं के लिए पद्मयोनि

द्वितीयं द्वापरं प्राप्य भविता त्वं न संशयः । तस्मात्तस्मै वरं दत्त्वा विष्णुरन्तर्दधे ततः ॥ १७ ॥
द्वितीये द्वापरे प्राप्ते शौनहोत्रः प्रकाशिराट् । पुत्रकामस्तपस्तेपे नृपोदीर्घतपास्तथा ॥ १८ ॥
अजं देवं तु पुत्रार्थे ह्यारिराधयिषुर्नृपः । वरेण च्छन्दयामास प्रीतो धन्वन्तरिर्नृपम् ॥ १९ ॥

नृप उवाच

भगवन्यदि तुष्टस्त्वं पुत्रो मे धृतिमान्भव । तथेति समनुज्ञाय तत्रैवान्तरधीयत ॥ २० ॥
तस्य गेहे समुत्पन्नो देवो धन्वन्तरिस्तदा । काशिराजो महाराजः सर्वरोगप्रणाशनः ॥ २१ ॥
आयुर्वेदं भरद्वाजश्चकार सभिषक्क्रियम् । तमष्टधा पुनर्व्यस्य शिष्येभ्यः प्रत्यपादयत् ॥ २२ ॥
धन्वन्तरिसुतश्चापि केतुमानिति विश्रुतः । अथ केतुमतः पुत्रो विप्रो भीमरथो नृपः ॥
दिवोदास इति ख्यातो वाराणस्यधिपोऽभवत् ॥ २३ ॥
एतस्मिन्नेव काले तु पुरी वाराणसी पुरा । शून्यां विवेशयामास क्षेमको नाम राक्षसः ॥ २४ ॥
शप्ता हि सा पुरी पूर्वं निकुम्भेन महात्मना । शून्या वर्षसहस्रं वै भवित्रीति पुनः पुनः ॥ २५ ॥
तस्यां तु शप्तमात्रायां दिवोदासः प्रजेश्वरः । विषयान्ते पुरीं रम्यां गोमत्यां संन्यवेशयत् ॥ २६ ॥

---

ब्रह्मा जी ने आपकी सृष्टि पूर्वकाल में की है । द्वितीय द्वापर युग में आप आविर्भूत होंगे—इसमें कोई सन्देह नहीं है । उस समय ऐसा वरदान देकर भगवान् विष्णु अन्तर्हित हो गये ॥ १६-१७ ॥

द्वितीय द्वापर युग में काशिराज सुनहोत्र (सुतहोत्र) के वंश में उत्पन्न होनेवाले राजा दीर्घतपा ने पुत्र-प्राप्ति की कामना से तपस्या की थी । उस तपस्या में राजा ने पुत्र के लिए उन्हीं अज देव की आराधना की थी । प्रसन्न होकर धन्वन्तरि ने राजा दीर्घतपा को वरदान देने की बात कही ॥ १८-१९ ॥

राजा ने कहा—हे भगवन् ! यदि आप मेरे ऊपर प्रसन्न हैं, तो आप ही मेरे धर्मशाली पुत्र के रूप में उत्पन्न होवें । देव धन्वन्तरि राजा की प्रार्थना स्वीकार कर वहीं अन्तर्धान हो गये । तत्पश्चात् वरदान के अनुसार द्वितीय द्वापर युग में देव धन्वन्तरि राजा दीर्घतपा के पुत्र रूप में उत्पन्न हुए । बाद में चलकर वे महाराजाधिराज काशिराज सभी रोगों के विनाश करनेवाले हुए ॥ २०-२१ ॥

भरद्वाज ऋषि ने ओषधियों की समस्त प्रक्रियाओं के साथ आयुर्वेद का प्रणयन किया था, राजा ने उसी को पुनः आठ भागों में विभक्तकर अपने शिष्यों को उसकी शिक्षा दी थी । धन्वन्तरि के पुत्र केतुमान् नाम से विख्यात हुए, केतुमान् के पुत्र परम प्रतापशाली राजा भीमरथ हुए । वही राजा भीमरथ वाराणसी के परम प्रसिद्ध राजा दिवोदास के नाम से विख्यात हुए । प्राचीन काल में इसी राजा के राज्यकाल में वाराणसी पुरी सूनी हो गयी थी और उसमें क्षेमक नामक राक्षस घुस आया था ॥ २२-२४ ॥

प्राचीन काल में महान् पराक्रमी निकुम्भ ने वाराणसी पुरी को यह शाप दिया था कि यह वाराणसी एक सहस्र वर्ष तक सूनी रहेगी, ऐसी बात उसने बार-बार कही थी । उसके इस प्रकार के शाप देने पर नरपति दिवोदास ने इस वाराणसी पुरी को छोड़कर अपनी मनोहर राजधानी गोमती नदी के तट पर बसायी थी ॥ २५-२६ ॥

ऋषय ऊचुः

वारणसीं किमर्थं तां निकुम्भः शप्तवान्पुरा । निकुम्भश्चापि धर्मात्मा सिद्धक्षेत्रं शशाप यः ॥ २७ ॥

सूत उवाच

दिवोदासस्तु राजर्षिर्नगरीं प्राप्य पार्थिवः । वसते स महातेजाः स्फीतायां वै नराधिपः ॥ २८ ॥
एतस्मिन्नेव काले तु कृतदारो महेश्वरः । देव्याः स प्रियकामस्तु वसानश्श्वशुरान्तिके ॥ २९ ॥
देवाज्ञया पारिषदा विश्वरूपास्तपोधनाः । पूर्वोक्तै रूपविशेषैस्तोषयन्ति महेश्वरीम् ॥ ३० ॥
हृष्यति तैर्महादेवो मेना नैव तु हृष्यति । जुगुप्सते सा नित्यं च देवं देवीं तथैव च ॥ ३१ ॥
मम पार्श्वे त्वनाचारस्तव भर्ता महेश्वरः । दरिद्रः सर्व एवेह अक्लिष्टं लडतेऽनघे ॥ ३२ ॥
मात्रा तथोक्ता वचसा स्त्रीस्वभावान्नचाक्षमत् । स्मितं कृत्वा तु वरदा हरपार्श्वमथागमत् ॥ ३३ ॥
विषण्णवदना देवी महादेवमभाषत । नेह वत्स्याम्यहं देव नय मां स्वं निवेशनम् ॥ ३४ ॥
तथोक्तस्तु महादेवः सर्वांल्लोकानवेक्ष्य ह । वासार्थं रोचयामास पृथिव्यां तु द्विजोत्तमाः ॥
वाराणसीं महातेजाः सिद्धक्षेत्रं महेश्वरः ॥ ३५ ॥

---

ऋषियों ने पूछा—हे सूत जी ! प्राचीन काल में निकुम्भ ने वाराणसी को क्यों शाप दिया था । परम धर्मात्मा होकर भी उसने सिद्ध क्षेत्र वाराणसी को भला क्यों शाप दिया? ॥ २७ ॥

श्रीसूतजी ने कहा—राजर्षि दिवोदास वाराणसी नगरी में निवास करता था, उस मनोहर नगरी में वह अपने समय का एक महान् शासक एवं परम तेजस्वी राजा था ॥ २८ ॥

इसी अवधि में महेश्वर शिव ने पार्वती के साथ पत्नी सम्बन्ध स्थापित किया था और देवी को प्रसन्न करने के लिए वे श्वसुर हिमवान् के ही घर में निवास करते थे ॥ २९ ॥

महादेव की आज्ञा से उनके पार्षदगण, जो अनेक स्वरूप धारण करनेवाले, किन्तु महान् तेजस्वी थे, पूर्व में कहे गये विचित्र-विचित्र रूपों को धारणकर महेश्वरी को प्रसन्न किया करते थे । उनके इस व्यापार से महादेव जी प्रसन्न होते थे किन्तु मेना को इससे प्रसन्नता नहीं होती थी । महादेव और पार्वती दोनों की वह मन में सदा भर्त्सना किया करती थीं ॥ ३०-३१ ॥

एक बार उन्होंने पार्वती से कहा—हे निष्पापे ! तुम्हारे पति महेश्वर हमारे यहाँ नित्यप्रति अनाचार किया करते हैं । मेरी समझ में तो वे एक परम अकिंचन एवं व्यर्थ में नाच-गान में लगे हुए लम्पट प्रतीत होते हैं । माता मेना की ऐसी बातों को स्त्री स्वभाववश पार्वती सहन न कर सकीं । वरदान देने वाली पार्वती मन्द हास्य करती हुई महादेव के समीप आयीं और वहाँ खिन्न मुख होकर महादेव से बोलीं—हे देव ! अब मैं यहाँ पर निवास नहीं करूँगी, मुझे अपने यहाँ ले चलिये । देवी के ऐसा कहने पर महादेव ने तीनों लोकों में अपने योग्य स्थान देखा । हे द्विजवृन्द ! समस्त भूमण्डल भर में महान् तेजस्वी महेश्वर ने अपने निवास योग्य स्थान सिद्ध क्षेत्र वाराणसी को बना दिया ॥ ३२-३५ ॥

एवमुक्त्वा गतायां स पुत्रं त्यजति तत्क्षणात् । भरस्व बाढमित्युक्तो भरद्वाजस्ततोऽभवत्॥ १४६ ॥
मातापितृभ्यां संत्यक्तं दृष्ट्वाऽथ मरुतः शिशुम् । गृहीत्वैनं भरद्वाजं जगमुस्ते कृपया ततः ॥ १४७ ॥
तस्मिन्काले तु भरतो मरुद्भिः क्रतुभिः क्रमात् । काम्यनैमित्तिकैर्यज्ञैर्यजते पुत्रलिप्सया॥ १४८ ॥
यदा स यजमानो वै पुत्रान्नासादयत्प्रभुः । यज्ञे ततो मरुत्सोमं पुत्रार्थे पुनराहरत्॥ १४९ ॥
तेन ते मरुतस्तस्य मरुत्सोमेन तोषिताः । भारद्वाजं ततः पुत्रं बार्हस्पत्यं मनीषिणम्॥ १५० ॥
भरतस्तु भरद्वाजं पुत्रं प्राप्य तदाऽब्रवीत् । प्रजायां संहतायां वै कृतार्थोऽहं त्वयाविभो॥ १५१ ॥
पूर्वं तु वितथं तस्य कृतं वै पुत्रजन्म हि । ततः स वितथो नाम भारद्वाजस्तथाऽभवत्॥ १५२ ॥
तस्माद्दिव्यो भरद्वाजो ब्राह्मण्यात् क्षत्रियोऽभवत् । द्विमुख्यायननामा स स्मृतो द्विपितृकस्तु वै॥ १५३ ॥
ततोऽथ वितथे जाते भरतः स दिवं ययौ । वितथस्य तु दायादो भुवमन्युर्बभूव ह॥ १५४ ॥
महाभूतोपमांश्चसंश्चत्वारो भुवमन्युजाः । बृहत्क्षत्रो महावीर्यो नरो गाग्रश्च वीर्यवान्॥ १५५ ॥

---

ही सन्निविष्ट हूँ । आपका वीर्य कदापि निष्फल होने वाला नहीं है । इस संकीर्ण स्थान में दो व्यक्तियों के निवास की सम्भावना नहीं है । गर्भस्थ शिशु के ऐसा कहने पर बृहस्पति को बड़ा क्रोध आ गया । उन्होंने कहा कि सभी प्राणियों के अभीष्टतम इस सुन्दर अवसर पर तुम मुझे रोक रहे हो, इस कारण तुम महान् घोर अन्धकार में प्रवेश करोगे ॥ १४१-१४३ ॥

बृहस्पति के इस कथन के उपरान्त गर्भस्थ शिशु ने अपने दोनों पैरों से माता के योनिद्वार को आवृत कर दिया । किन्तु फिर भी बृहस्पति का वीर्य उसके दोनों पैरों के मध्यभाग से अनिवार्य होकर उदर के भीतर चला गया, और एक छोटे शिशु के रूप में उत्पन्न होकर बाहर निकल पड़ा । इस सद्योजात कुमार को देखकर देवी ममता ने कहा—हे बृहस्पते ! मैं तो अपने निवास को जा रही हूँ । इस द्वाज (जारज) पुत्र की पालना तुम्हें करनी होगी । ऐसा कहकर ममता के चले जाने पर बृहस्पति ने भी उसी क्षण उस पुत्र को छोड़ दिया । 'भरस्व द्वाजम्' अर्थात् इस जारज शिशु की रक्षा करो—इस कथन के अनुसार वह शिशु भरद्वाज नाम से प्रसिद्ध हुआ ॥ १४४-१४६ ॥

माता और पिता द्वारा छोड़े गये इस छोटे शिशु भरद्वाज को जब मरुद्गणों ने देखा, तो उन्हें बड़ी दया आयी और वे उसे अपने साथ उठा ले गये । ठीक उसी समय पुत्र प्राप्ति की अभिलाषा से सम्राट् भरत नैमित्तिक एवं काम्य विविध यज्ञों का अनुष्ठान कर रहे थे । सर्वैश्वर्यशालि सम्राट् भरत को जब उन यज्ञों से भी पुत्र प्राप्त नहीं हुए तो उन्होंने पुत्र प्राप्ति की कामना से पुनः मरुद्गणों का एवं सोम का यज्ञ किया । उस मरुत्सोमात्मक यज्ञ से मरुद्गण अत्यन्त प्रसन्न हुए और बृहस्पति के वीर्य से समुत्पन्न उस भरद्वाज नामक पुत्र को उन्होंने भरत को दे दिया । भरद्वाज को पुत्र रूप में प्राप्तकर सम्राट भरत विनत स्वर में बोले—'हे विभो, इस अवसर पर जबकि मेरी सभी सन्ततियाँ मृत्यु को प्राप्त हो गयीं, आपने पुत्र दान कर मुझे कृतार्थ कर दिया ॥ १४७-१५१ ॥

सम्राट भरत की पहली सन्ततियों का जन्म वितथ अर्थात् असफल हुआ था इसलिए भरद्वाज वितथ नाम से भी प्रसिद्ध हुए । सम्राट् भरत के पालन-पोषण के कारण दिव्य विभूति संपन्न भरद्वाज ब्राह्मणत्व से क्षत्रियत्व को प्राप्त हुए । वे द्विमुख्यायन एवं द्विपितर नाम से भी प्रसिद्ध हुए । इस प्रकार उत्तराधिकारी के रूप में वितथ को प्राप्त कर सम्राट् भरत स्वर्गगामी हुए । वितथ के उत्तराधिकारी राजा भुवमन्यु हुए । उन भुवमन्यु के महाभूतों के समान महान् पराक्रमी चार पुत्र हुए । जिनके नाम—बृहत्क्षत्र, महावीर्य, नर और वीर्यवान् गाग्र थे ॥ १५२-१५५ ॥

नरस्य सांकृतिः पुत्रस्तस्य पुत्रौ महौजसौ । गुरुवीर्यस्त्रिदेवश्च सांकृत्यावववरौ स्मृतौ ॥ १५६ ॥
दायादाश्चापि गाग्रस्य शिनिबद्धात् बभूव ह । स्मृताश्चैते ततो गाग्र्याः क्षात्रोपेता द्विजातयः ॥ १५७ ॥
महावीर्यसुतश्चापि भीमस्तस्मादुभक्षयः । तस्य भार्या विशाला तु सुषुवे वै सुतांस्त्रयः ॥ १५८ ॥
त्र्य्यारुणिं पुष्करिणं तृतीयं सुषुवे कपिम् । कपेः क्षत्रवरा ह्येते तयोः प्रोक्ता महर्षयः ॥ १५९ ॥
गाग्राः सांकृतयो वीर्याः क्षात्रोपेता द्विजातयः । संश्रिताङ्गिरसं पक्षं बृहत्क्षत्रस्य वक्ष्यति ॥ १६० ॥
बृहत्क्षत्रस्य दायादः सुहोत्रो नाम धार्मिकः । सुहोत्रस्यापि दायादो हस्ती नाम बभूव ह ॥
तेनेदं निर्मितं पूर्वं नाम्ना वै हास्तिनं पुरम् ॥ १६१ ॥
हस्तिनश्चापि दायादास्त्रयः परमधार्मिकाः । अजमीढो द्विमीढश्च पुरुमीढस्तथैव च ॥ १६२ ॥
अजमीढस्य पुत्रास्तु शुभाः शुभकुलोद्वहाः । तपसोऽन्ते सुमहतो राज्ञो वृद्धस्य धार्मिकाः ॥ १६३ ॥
भरद्वाजप्रसादेन शृणुध्वं तस्य विस्तरम् । अजमीढस्य केशिन्यां कण्ठः समभवत्किल ॥ १६४ ॥
मेधातिथिः सुतस्तस्य तस्मात्कण्ठायना द्विजाः । अजमीढस्य धूमिन्यां जज्ञे बृहद्वसुर्नृपः ॥ १६५ ॥
बृहद्वसोर्बृहद्विष्णुः पुत्रस्तस्य महाबलः । बृहत्कर्मा सुतस्तस्य पुत्रस्तस्य बृहद्रथः ॥ १६६ ॥
विश्वजित्तनयस्तस्य सेनजित्तस्य चात्मजः । अथ सेनजितः पुत्राश्चत्वारो लोकविश्रुताः ॥ १६७ ॥

---

इनमें नर के सांकृति नामक पुत्र हुए, जिनके गुरुवीर्य और त्रिदेव नामक शक्तिशाली पुत्र हुए । ये दोनों पुत्र सांकृत्य के नाम से विख्यात हैं । गाग्र के पुत्र शिनिबद्ध हुए । गाग्र के उत्तराधिकारी गाग्र्य के नाम से विख्यात हुए । ये सभी क्षत्रियोचित गुण धर्म समन्वित ब्राह्मण कहे जाते हैं । महावीर्य के पुत्र भीम थे । उनके उभक्षय नामक पुत्र की उत्पत्ति हुई । उभक्षय की पुत्री विशाला थी, उसने त्र्य्यारुणि, पुष्करी और कपि नामक तीन पुत्र उत्पन्न किए । कपि के वंशज केवल उत्तम क्षत्रिय हुए और उन दोनों के महर्षि हुए । गाग्र्य और सांकृति के वंशज बलशाली क्षत्रिय थे । वे सब आङ्गिरस बृहस्पति के वंश में मिल गए । अब बृहत्क्षत्र के वंश का वर्णन कर रहा हूँ ॥ १५६-१६० ॥

बृहत्क्षत्र का उत्तराधिकारी पुत्र परम धार्मिक सुहोत्र था । सुहोत्र का उत्तराधिकारी हस्ती नाम से प्रसिद्ध था । उसी ने प्राचीनकाल में हस्तिनापुर का निर्माण किया था । राजा हस्ती के तीन परम धार्मिक उत्तराधिकारी पुत्र हुए, उनके नाम थे अजमीढ़, द्विमीढ़ और पुरुमीढ़ ॥ १६१-१६२ ॥

अजमीढ़ की कुरुवंश का उद्धार करने वाली परम सुन्दरी नीलिनी, केशिनी और धूमिनी नामक पत्नियाँ थीं । उन सबों से अजमीढ़ के वंशोद्धारक कई पुत्र उत्पन्न हुए । महान् तपस्या के उपरान्त राजा अजमीढ़ को वृद्धावस्था में भरद्वाज की अनुकम्पा से इन पुत्रों की प्राप्ति हुई थी । उनके वंश का विस्तारपूर्वक वर्णन सुनिये । ऐसी प्रसिद्धि है कि केशिनी में राजा अजमीढ़ के कण्ठ नामक पुत्र की उत्पत्ति हुई ॥ १६३-१६४ ॥

कण्ठ का पुत्र मेधातिथि था । उसके वंशज कण्ठायन नामक द्विज कहे जाते हैं । अजमीढ़ की दूसरी पत्नी धूमिनी में राजा बृहद्वसु का जन्म हुआ । बृहद्वसु का पुत्र बृहद्विष्णु हुआ, उसका पुत्र महाबल था, महाबल का पुत्र बृहत्कर्मा था, बृहत्कर्मा का पुत्र राजा बृहद्रथ हुआ । उसका पुत्र विश्वजित था, विश्वजित् का पुत्र सेनजित् हुआ । सेनजित् के चार लोकविख्यात पुत्र हुए । उनके नाम—रुचिराश्व, काव्य, दृढ़ धनुर्धारी राम और अवन्तिदेशाधिपति

रुचिराश्वश्च काव्यश्च रामो दृढधनुस्तथा । वत्सश्चावन्तको राजा यस्य ते परिवत्सराः ॥ १६८ ॥
रुचिराश्वस्य दायादः पृथुषेणो महायशाः । पृथुषेणस्य पारस्तु पारान्नीपोऽथ जज्ञिवान् ॥ १६९ ॥
यस्य चैकशतं चासीत्पुत्राणामिति नः श्रुतम् । नीपा इति समाख्याता राजानः सर्व एव ते ॥ १७० ॥
तेषां वंशकरः श्रीमान् राजासीत्कीर्तिवर्धनः । काम्पिल्ये समरो नाम स चेष्टसमरोऽभवत् ॥ १७१ ॥
समरस्य परः पारः सत्वदश्व इति त्रयः । पुत्राः सर्वगुणोपेताः पारपुत्रो वृषुर्बभौ ॥ १७२ ॥
वृषोस्तु सुकृतिर्नाम सुकृतेनेह कर्मणा । जज्ञे सर्वगुणोपेतो विभ्राजस्तस्य चात्मजः ॥ १७३ ॥
विभ्राजस्य तु दायादस्त्वणुहो नाम पार्थिवः । बभूव शुकजामाता ऋचीभर्ता महायशाः ॥ १७४ ॥
अणुहस्य तु दायादो ब्रह्मदत्तो महातपाः । योगसूनुः सुतस्तस्य विष्वक्सेनोऽभवन्नृपः ॥ १७५ ॥
विभ्राजपुत्रा राजानः सुकृतेनेह कर्मणा । विष्वक्सेनस्य पुत्रस्तु उदक्सेनो बभूव ह ॥ १७६ ॥
भल्लाटस्तस्य दायादो येन राजा पुरा हतः । भल्लाटस्य तु दायादो राजासीज्जनमेजयः ॥
उग्रायुधेन तस्यार्थे सर्वे नीपाः प्रणाशिताः ॥ १७७ ॥

ऋषय ऊचुः

उग्रायुधः कस्य सुतः कस्मिन् वंशे च कीर्त्यते । किमर्थं चैव नीपास्ते तेन सर्वे प्रणाशिताः ॥ १७८ ॥

सूत उवाच

द्विमीढस्य तु दायादो विद्वान् जज्ञे यवीनरः । धृतिमांस्तस्य पुत्रस्तु तस्य सत्यधृतिः सुतः ॥ १७९ ॥

---

वत्स थे । इसी राजा वत्स के नाम से सुप्रसिद्ध परिवत्सरों का प्रचलन हुआ ॥ १६५-१६८ ॥

रुचिराश्व का पुत्र महान् यशस्वी पृथुषेण था । पृथुषेण का पुत्र पार था, पार से नीप का जन्म हुआ। हमने सुना है कि उस राजा नीप के एक सौ पुत्र थे । वे सभी राजा थे, उन सबकी नीपगण नाम से ख्याति थी । उन समस्त नीपगणों में वंशोद्धारक परम यशस्वी समर नामक एक पुत्र था । उसने काम्पिल्य के युद्ध में विजय प्राप्त की थी । उस समर के पर, वार और सत्वदश्व—ये तीन पुत्र हुए, तीनों सर्वगुणसम्पन्न थे । इनमें पार का पुत्र वृषु हुआ और वृषु का पुत्र सुकृति हुआ । उसके शुभ कर्मों से सर्वगुणसम्पन्न विभ्राज नामक एक पुत्र हुआ ॥ १६९-१७३ ॥

विभ्राज का उत्तराधिकारी राजा अणुह हुआ । वह परम यशस्वी राजा अणुह शुक का जामाता एवं ऋची का पति था । अणुह का उत्तराधिकारी महान् तपस्वी ब्रह्मदत्त हुआ । उस ब्रह्मदत्त का पुत्र योगसूनु और योगसूनु का पुत्र विष्वक्सेन हुआ । विभ्राज के वंश में उत्पन्न होने वाले ये नृपतिगण अपने सत्कर्मों से इस लोक में परम यशस्वी हुए । उस राजा विष्वक्सेन का पुत्र उदक्सेन हुआ । उसका उत्तराधिकारी भल्लाट हुआ, जिसने राजा का संहार कर दिया । भल्लाट का उत्तराधिकारी राजा जनमेजय हुआ । इसी के वैर के कारण उग्रायुध ने समस्त नीपवंशियों का विध्वंस कर डाला था ॥ १७४-१७७ ॥

ऋषियों ने पूछा—हे सूतजी ! यह उग्रायुध किसका पुत्र था? किस वंश में इसका जन्म हुआ? इसने किस हेतु सभी नीपवंशीय राजाओं को मृत्यु के घाट उतार दिया था ॥ १७८ ॥

सूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द ! द्विमीढ़ के पुत्र विद्वान् राजा यवीनर हुए । उसका पुत्र धृतिमान था ।

**अथ सत्यधृतेः पुत्रो दृढनेमिः प्रतापवान् । दृढनेमिसुतश्चापि सुवर्मा नाम पार्थिवः ॥ १८० ॥**
**आसीत्सुवर्मणः पुत्रः सार्वभौमः प्रतापवान् । सार्वभौम इति ख्यातः पृथिव्यामेकराड् बभौ ॥ १८१ ॥**
**तस्यान्वये च महति महत्पौरवनन्दनः । महत्पौरवपुत्रस्तु राजा रुक्मरथः स्मृतः ॥ १८२ ॥**
**अथ रुक्मरथस्यापि सुपार्श्वो नाम पार्थिवः । सुपार्श्वतनयश्चापि सुमतिर्नाम धार्मिकः ॥ १८३ ॥**
**सुमतेरपि धर्मात्मा राजा संनतिमान्प्रभुः । तस्यासीत् संनतिर्नाम कृतस्तस्य सुतोऽभवत् ॥ १८४ ॥**
**शिष्यो हिरण्यनाभेस्तु कौथुमस्य महात्मनः । चतुर्विंशतिधा तेन प्रोक्तास्ताः सामसंहिताः ॥ १८५ ॥**
**स्मृतास्ते प्राच्यनामानः कार्ताः साम्नां तु सामगाः। कार्तिरुग्रायुधः सोऽथ वीरःपौरवनन्दनः ॥ १८६ ॥**
**बभूव येन विक्रम्य पृषतस्य पितामहः । नीलो नाम महाबाहुः पञ्चालाधिपतिर्हतः ॥ १८७ ॥**
**उग्रायुधस्य दायादः क्षेमो नाम महायशाः । क्षेमात्सुवीरः संजज्ञे सुवीरस्य नृपंजयः ॥**
**नृपंजयाद्वीररथ इत्येते पौरवाः स्मृताः ॥ १८८ ॥**
**अजमीढस्य नीलिन्यां नीलः समभवन्नृपः । नीलस्य तपसोग्रेण सुशान्तिरभ्यजायत ॥ १८९ ॥**
**पुरुजानुः सुशान्तेस्तु रिक्षस्तु पुरुजानुजः । ततस्तु रिक्षदायादो भेदाश्च तनयास्त्विमे ॥ १९० ॥**
**मुद्गलः शृञ्जयश्चैव राजा बृहदिषुस्तथा । यवीयांश्चापि विक्रान्तः काम्पिल्यश्चैव पञ्चमः ॥ १९१ ॥**
**पञ्चानां रक्षणार्थाय पितैतानभ्यभाषत । पञ्चानां विद्धि पञ्चैतान्स्फीता जनपदा युताः ॥ १९२ ॥**

---

धृतिमान का पुत्र सत्यधृति था । सत्यधृति का पुत्र परम प्रतापशाली राजा दृढ़नेमि था । दृढ़नेमि का पुत्र राजा सुवर्मा था । सुवर्मा का पुत्र सार्वभौम अत्यन्त प्रतापी राजा था । सार्वभौम नाम से विख्यात वह समस्त भूमण्डल का एकच्छत्र सम्राट् था ॥ १७९-१८१ ॥

उसकी ख्याति ही सार्वभौम नाम से थी । उस राजा सार्वभौम के महान् वंश में महत्पौरवनन्दन नामक एक राजा हुआ । उस महत्पौरवनन्दन का पुत्र रुक्मरथ कहा जाता है । रुक्मरथ का पुत्र राजा सुपार्श्व हुआ । उस सुपार्श्व का परम धार्मिक पुत्र राजा सुमति था । सुमति का पुत्र धर्मात्मा राजा सन्नतिमान् परम ऐश्वर्यशाली था । उसका संनति नामक एक पुत्र था । उस संनति का पुत्र कृत था, वह राजा कृत कौथुमीशाखाध्यायी महात्मा हिरण्यनाभि का शिष्य था, यह चौबीस प्रकार की सामसंहिताओं का प्रवक्ता था ॥ १८२-१८५ ॥

उनके द्वारा निर्मित संहिताओं की ख्याति सामगान करने वाले प्राच्य नाम से करते हैं । उसी राजा कृत का पुत्र उग्रायुध था । यह पुरुवंशियों को आनन्दित करने वाला राजा उग्रायुध परम वीर था । इसी राजा उग्रायुध ने अपने विक्रम की ख्याति करते हुए पञ्चाल देशाधिपति राजा पृषत् के पितामह महाबाहु नील का संहार किया था । उग्रायुध का पुत्र महान् यशस्वी राजा क्षेम हुआ । उस क्षेम से सुवीर नामक पुत्र का जन्म हुआ । सुवीर का पुत्र राजा नृपञ्जय हुआ, जिससे वीररथ की उत्पत्ति हुई । ये सभी पुरुवंशी राजा कहे गये हैं ॥ १८६-१८८ ॥

अजमीढ़ की नीलिनी नामक पत्नी में राजा नील की उत्पत्ति हुई । नील की विकट तपस्या से सुशान्ति नामक पुत्र का जन्म हुआ । सुशान्ति का पुत्र पुरुजानु हुआ । पुरुजानु का पुत्र रिक्ष था । उस रिक्ष के पाँच उत्तराधिकारी पुत्र हुए । उनके नाम—मुद्गल, शृञ्जय, बृहदिषु, यवीयान् और विक्रान्त काम्पिल्य थे ॥१८९-१९१॥

पाँचों पुत्रों की सुरक्षा के लिए पिता ने इनसे पाँच सुन्दर एवं उपजाऊ जनपद बताया था । उन पाँचों पुत्रों

**अलं संरक्षणे तेषां पञ्चाला इति विश्रुताः । मुद्गलस्यापि मौद्गल्याः क्षात्रोपेतद्विजातयः ॥ १९३ ॥**
**एते ह्यङ्गिरसः पक्षे संश्रिताः कण्ठमुद्गलाः । मुद्गलस्य सुतो ज्येष्ठो ब्रह्मिष्ठः सुमहायशाः ॥ १९४ ॥**
**इन्द्रसेना यतो गर्भं बध्यश्वं प्रत्यपद्यत । बध्यश्वान्मिथुनं जज्ञे मेनका इति नः श्रुतिः ॥ १९५ ॥**
**दिवोदासश्च राजर्षिरहल्या च यशस्विनी । शारद्वतस्तु दायादमहल्या समसूयत ॥ १९६ ॥**
**शतानन्दमृषिश्रेष्ठं तस्यापि सुमहायशाः । पुत्रः सत्यधृतिर्नाम धनुर्वेदस्य पारगः ॥ १९७ ॥**
**अथ सत्यधृतेः शुक्रं दृष्ट्वाऽप्सरसमग्रतः । प्रचस्कन्दे शरस्तम्बे मिथुनं समपद्यत ॥ १९८ ॥**
**कृपया तच्च जग्राह शन्तनुर्मृगयां गतः । कृपः स्मृतः स वै तस्माद्गौतमी च कृपी तथा ॥ १९९ ॥**
**एते शारद्वताः प्रोक्ताः ऋतथ्यो गौतमान्वयः । अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि दिवोदासस्य संततिम् ॥ २०० ॥**
**दिवोदासस्य दायादो ब्रह्मिष्ठो मित्रयुर्नृपः । मैत्रेयस्तु ततो जज्ञे स्मृता एतेऽपि संश्रिताः ॥ २०१ ॥**
**एतेऽपि संश्रिताः पक्षं क्षात्रोपेतास्तु भार्गवाः । राजाऽपि च्यवनो विद्वांस्ततः प्रतिरथोऽभवत् ॥ २०२ ॥**
**अथ वै च्यवनाद्धीमान्सुदासः समपद्यत । सौदासः सहदेवश्च सोमकस्तस्य चात्मजः ॥ २०३ ॥**
**अजमीढः पुनर्जातः क्षीणे वंशे स सोमकः । सोमकस्य सुतो जन्तुर्हते तस्मिञ्छतं विभो ॥ २०४ ॥**

---

के भरण-पोषण के लिए वे पाँच जनपद पर्याप्त थे । उन पाँचों जनपदों की कालान्तर में पञ्चाल नाम से ख्याति हुई । मुद्गल के वंशज क्षत्रिय गुणधर्म समन्वित द्विज हुए । ये सब कण्ठ और मुद्गल के वंशज आंगिरस गोत्र में सम्मिलित हो गये । मुद्गल का ज्येष्ठ पुत्र महान् यशस्वी ब्रह्मिष्ठ था ॥ १९२-१९४ ॥

उसके संयोग से इन्द्रसेना ने वध्यश्व नामक पुत्र को जन्म दिया । हमने ऐसा सुना है कि मेनका ने इसी राजा वध्यश्व के समागम से एक जुड़वाँ सन्तानें उत्पन्न की थीं । जिसमें एक राजर्षि दिवोदास थे, दूसरी परम यशस्विनी अहल्या थीं । अहल्या ने शारद्वत के संयोग से ऋषिवर शतानन्द को पुत्र रूप में प्राप्त किया । शतानन्द के महान् यशस्वी सत्यभूति नामक पुत्र हुआ जो धनुर्वेद में परम पारङ्गत था ॥ १९५-१९७ ॥

एक बार सम्मुख आती हुई किसी अप्सरा को देखकर सत्यधृति का शुक्र सरपतों के गुल्म में गिर पड़ा, जिससे जुड़वाँ सन्तानें उत्पन्न हुई । संयोगवश राजा शन्तनु मृगया खेलते हुए वहाँ पहुँचे और उन्होंने कृपा करके उन बच्चों को उठा लिया और अपने घर लाकर उनका पालन-पोषण किया । इसी कारण उन दोनों के नाम कृपा एवं कृपी रखे गये । उसी कृपी का दूसरा नाम गौतमी भी था ॥ १९८-१९९ ॥

शारद्वत कहे जाने वाले गौतमवंशीय ऋतथ्यों का यह वंशवर्णन कर चुका । अब इसके उपरान्त दिवोदास की सन्ततियों का वर्णन कर रहा हूँ ॥ २०० ॥

दिवोदास का पुत्र ब्रह्मपरायण राजा हुआ जिसका नाम मित्रयु था । उससे मैत्रेय की उत्पत्ति हुई । मैत्रेय के वंश में उत्पन्न होने वाले भी क्षत्रिय गुणधर्म समन्वित द्विजाति कहलाये और उन सबों का गोत्र भार्गव रहा । तदनन्तर उसी वंश में विद्वान् राजा च्यवन का जन्म हुआ, जिसके पुत्र प्रतिरथ हुए ॥ २०१-२०२ ॥

च्यवन से परम बुद्धिमान् राजा सुदास की उत्पत्ति हुई । सुदास का पुत्र सहदेव हुआ । सहदेव का पुत्र सोमक था । वंश के विनाश समुपस्थित होने पर राजा अजमीढ़ ही सोमक के रूप में उत्पन्न हुए थे । सोमक का पुत्र जन्तु था । उसके मारे जाने पर उस महान् पराक्रमशाली एवं धर्मात्मा सोमक रूपधारी राजा अजमीढ़ के अन्य

पुत्राणामजमीढस्य सोमकत्वे महात्मनः । तेषां यवीयान्पृषतो द्रुपदस्य पितामहः ॥ २०५ ॥
धृष्टद्युम्नः सुतस्तस्य धृष्टकेतुश्च तत्सुतः । महिषी चाजमीढस्य धूमिनी पुत्रगर्धिनी ॥ २०६ ॥
पुनर्भवे तपस्तेपे शतं वर्षाणि दुश्चरम् । हुताग्न्यनिद्रा ह्यभवत् पवित्रमितभोजना ॥ २०७ ॥
अहोरात्रं कुशेष्वेव सुष्वाप सुमहाव्रता । तस्यां वै धूम्रवर्णायामजमीढश्च वीर्यवान् ॥ २०८ ॥
ऋक्षं संजनयामास धूम्रवर्णं सिताग्रजम् । ऋक्षात्संवरणो जज्ञे कुरुः संवरणादभूत् ॥ २०९ ॥
यः प्रयागं पदाक्रम्य कुरुक्षेत्रं चकार ह । कृष्ट्वैनं सुमहातेजा वर्षाणि सुबहून्यथ ॥ २१० ॥
कृष्यमाणे तदा शक्रस्तत्रास्य वरदो बभौ । पुण्यं च रमणीयं च पुण्यकृद्भिर्निषेवितम् ॥ २११ ॥
तस्यान्ववायजाः ख्याताः कुरवो नृपसत्तमाः । कुरोस्तु दयिताः पुत्राः सुधन्वा जह्नुरेव च ॥ २१२ ॥
परीक्षितो महाराजः पुत्रकश्चारिमर्दनः । सुधन्वनस्तु दायादः सुहोत्रो मतिमान् स्मृतः ॥ २१३ ॥
च्यवनस्तस्य पुत्रस्तु राजा धर्मार्थकोविदः । च्यवनस्य कृतः पुत्र इष्ट्वा यज्ञैर्महातपाः ॥ २१४ ॥
विश्रुतं जनयामास पुत्रमिन्द्रसखं नृपः । विद्योपरिचरं वीरं वसुं नामान्तरिक्षगम् ॥ २१५ ॥
विद्योपरिचराज्जज्ञे गिरिका सप्त सूनवः । महारथो भगधरो विश्रुतो यो बृहद्रथः ॥ २१६ ॥
प्रत्यग्रहः कुशश्चैव यमाहुर्मणिवाहनम् । माथैल्यश्च ललित्थश्च मत्स्यकालश्च सप्तमः ॥ २१७ ॥

---

सौ पुत्र उत्पन्न हुए । उनमें सबसे छोटा पृषत् था । यह पृषत् राजा द्रुपद का पिता था ॥ २०३-२०५ ॥

द्रुपद का पुत्र धृष्टद्युम्न हुआ । धृष्टद्युम्न का पुत्र धृष्टकेतु था । राजा अजमीढ़ की तीसरी रानी धूमिनी को पहले कोई सन्तान नहीं थी । सन्तान की उत्कट आकांक्षा से उसने इस पुनर्जन्म में सौ वर्षों तक परम कठोर तपस्या की, हवन किया, रात भर जागरण किया, पवित्र कर्मों में निरत रहकर स्वल्पाहार किया, रात-दिन कुशासन पर बैठती रही, उसी पर सोती रही, इस प्रकार उसने महान् तपस्या की । तपस्या करते-करते वह काली पड़ गयी, उसमें परम वीर्यशाली राजा अजमीढ़ ने गर्भाधान किया । इससे ऋक्ष नामक पुत्र का जन्म हुआ, यह ऋक्ष देखने में धुएँ के समान कृष्णवर्ण का था, इसका छोटा भाई सित भी था । ऋक्ष से संवरण की उत्पत्ति हुई, संवरण से कुरु उत्पन्न हुआ ॥ १०६-२०९ ॥

महान् तेजस्वी इस कुरु ने अपने चरणों से प्रयाग को आक्रान्त कर नवीन तीर्थ कुरुक्षेत्र का निर्माण किया था । बहुत वर्षों तक उसने कुरुक्षेत्र को जोता था । कुरुक्षेत्र के जोतते समय इन्द्र ने वरदान दिया था कि तुम्हारा यह क्षेत्र परम रमणीय, पुण्यप्रद एवं धर्मात्माओं के निवास करने योग्य है । उस राजा कुरु के वंश में उत्पन्न होने वाले कुरुगणों के नाम से ख्यात हुए । वे सब अपने समय के यशस्वी राजा थे । कुरु के परम प्रिय पुत्र सुधन्वा, जह्नु, परीक्षित, पुत्रक और अरिमर्दन थे । इनमें सुधन्वा के पुत्र परम बुद्धिमान् सुहोत्र थे ॥ २१०-२१३ ॥

सुहोत्र का पुत्र धर्मार्थवेत्ता राजा च्यवन था, च्यवन का पुत्र कृत हुआ, यह कृत महान् तपस्वी राजा था, इसने विविध यज्ञों का अनुष्ठान करके इन्द्र के मित्र, परम विख्यात, आकाशचारी वसुनाम से विख्यात विद्योपरिचर नामक पुत्र को उत्पन्न किया । उस विद्योपरिचर से गिरिका ने सात पुत्र उत्पन्न किये । जिनमें एक महारथी मगध सम्राट् राजा बृहद्रथ था ॥ २१४-२१६ ॥

उसके अतिरिक्त प्रत्यग्रह, कुश, मणिवाहन, प्राथैल्य, ललित्थ और मत्स्यकाल नामक अन्य छह पुत्र भी

**बृहद्रथस्य दायादः कुशाग्रो नाम विश्रुतः । कुशाग्रस्यात्मजश्चैव ऋषभो नाम वीर्यवान्॥ २१८ ॥**
**ऋषभस्यापि दायादः पुष्पवान्नाम धार्मिकः। विक्रान्तस्तस्य दायादो राजा सत्यहितः स्मृतः॥ २१९ ॥**
**तस्य पुत्रः सुधन्वा च तस्मादूर्जः प्रतापवान् । ऊर्जस्य नभसः पुत्रस्तस्माज्जज्ञे स वीर्यवान्॥ २२० ॥**
**शकले द्वे स वै जातो जरया संधितस्तु सः । जरासंधो महाबाहुर्जरया संधितस्तु सः॥ २२१ ॥**
**सर्वक्षत्रस्य जेताऽसौ जरासंधो महाबलः । जरासंधस्य पुत्रस्तु सहदेवः प्रतापवान्॥ २२२ ॥**
**सहदेवात्मजः श्रीमान्सोमाधिः सुमहातपाः । श्रुतश्रुवस्तु सोमाधेर्मागधः परिकीर्तितः॥ २२३ ॥**

**सूत उवाच**

**परीक्षितस्य दायादो बभूव जनमेजयः । श्रुतसेनस्य दायादो भीमसेनोऽपि नामतः॥ २२४ ॥**
**जह्नुस्त्वजनयत्पुत्रं सुरथं नाम भूमिपम् । सुरथस्य तु दायादो वीरो राजा विदूरथः॥ २२५ ॥**
**जनमेजयस्य पुत्रस्तु सुरयो नाम भूमिपः । विदूरथसुतश्चापि सार्वभौम इति श्रुतिः॥**
**सार्वभौमाजयत्सेन आराधिस्तस्य चात्मजः ॥ २२६ ॥**
**आराधितो महासत्त्व अयुतायुस्ततः स्मृतः। अक्रोधनोऽयुतायोऽस्तु तस्माद्देवातिथिः स्मृतः॥ २२७ ॥**
**देवातिथेस्तु दायाद ऋक्ष एव बभूव ह । भीमसेनस्तथा ऋक्षाद्दिलीपस्तस्य चात्मजः॥ २२८ ॥**

---

थे । बृहद्रथ का उत्तराधिकारी परम विख्यात राजा कुशाग्र हुआ । उस कुशाग्र का पुत्र परम बलवान् ऋषभ था । ऋषभ का उत्तराधिकारी परम धार्मिक पुष्पवान् था, जिसका योग्य उत्तराधिकारी विक्रमशाली राजा सत्यहित कहा जाता है ॥ २१७-२१९ ॥

उस राजा सत्यहित का पुत्र सुधन्वा था, उससे प्रतापशाली ऊर्ज का जन्म हुआ । ऊर्ज का पुत्र राजा नभस् था । उस नभस् से अत्यन्त बलशाली उस राजा का जन्म हुआ जिसके जन्म के पहले दो टुकड़े उत्पन्न हुए थे । जरा नामक राक्षसी ने उन दोनों टुकड़ों को आपस में जोड़ दिया था । वह परमबलशाली पुत्र महाबाहु जरासंध था । जरा से संधित होने के कारण उसका यह नाम विख्यात था । वह अपने समय के समस्त क्षत्रियों को पराजित करने वाला था । उस जरासंध का पुत्र प्रतापशाली सहदेव था । सहदेव का पुत्र महान् तपस्वी श्रीमान् राजा सोमाधि था । उस सोमाधि का पुत्र श्रुतश्रवा हुआ । इस प्रकार मगधवंशीय राजाओं का वर्णन किया गया ॥ २२०-२२३ ॥

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द ! परीक्षित का उत्तराधिकारी राजा जनमेजय था । उस राजा जनमेजय का पुत्र पृथ्वीपति सुरथ हुआ । सुरथ का पुत्र भी भीमसेन नाम से विख्यात हुआ ॥ २२४ ॥

जह्नु ने भी एक सुरथ नामक पुत्र को उत्पन्न किया था, जो अपने समय में पृथ्वीपति था । उस सुरथ का उत्तराधिकारी राजा विदूरथ जन्मा । विदूरथ का पुत्र भी सार्वभौम नाम से विख्यात हुआ । सार्वभौम से जयत्सेन की उत्पत्ति हुई, जयत्सेन का पुत्र आराधि हुआ । आराधि से महासत्त्व की उत्पत्ति हुई । महासत्त्व से अयुतायु ने जन्म धारण किया । अयुतायु का पुत्र राजा अक्रोधन हुआ । उससे राजा देवातिथि की उत्पत्ति सुनी जाती है ॥ २२५-२२७ ॥

देवातिथि का उत्तराधिकारी ऋक्ष नामक राजा हुआ । ऋक्ष से भीमसेन का जन्म हुआ । भीमसेन का पुत्र राजा दिलीप था । दिलीप का पुत्र प्रतिप हुआ । उस प्रतिप के तीन पुत्र कहे जाते हैं । उनके नाम—देवापि, शन्तनु

दिलीपसूनुः प्रतिपस्तस्य पुत्रास्त्रयः स्मृताः । देवापिः शन्तनुश्चैव बाह्लीकश्चैव ते त्रयः ॥ २२९ ॥
बाह्लीकस्य तु विज्ञेयः सप्तबाह्लीश्वरो नृपः । बाह्लीकस्य सुतश्चैव सोमदत्तो महायशाः ॥ २३० ॥
जज्ञिरे सोमदत्तात्तु भूरिर्भूरिश्रवाः शलः । देवापिस्तु प्रवव्राज वनं धर्मपरीप्सया ॥ २३१ ॥
उपाध्यायस्तु देवानां देवापिरभवन्मुनिः । च्यवनोऽस्य हि पुत्रस्तु इष्टकश्च महात्मनः ॥ २३२ ॥
शंतनुस्त्वभवद्राजा विद्वान्वै स महाभिषः । इमं चोदाहरन्त्यत्र श्लोकं प्रति महाभिषम् ॥ २३३ ॥
यं यं राजा स्पृशति वै जीर्णं समयतो नरम् । पुनर्युवा स भवति तस्मात्ते शन्तनुं विदुः ॥ २३४ ॥
ततोऽस्य शंतनुत्वं वै प्रजास्विह परिश्रुतम् । स उपयेमे धर्मात्मा शन्तनुर्जाह्नवीं नृपः ॥ २३५ ॥
तस्यां देवव्रतं भीष्मं पुत्रं सोऽजनयत्प्रभुः । स च भीष्म इति ख्यातः पाण्डवानां पितामहः ॥ २३६ ॥
काले विचित्रवीर्यन्तु शन्तनुर्जनयत्सुतम् । शन्तनोर्दयितं पुत्रं प्रजाहितकरं प्रभुम् ॥
कृष्णद्वैपायनश्चैव क्षेत्रे वैचित्रवीर्यके ॥ २३७ ॥
धृतराष्ट्रं च पाण्डुं च विदुरं चाप्यजीजनत् । धृतराष्ट्रात्तु गान्धारी पुत्राणां सुषुवे शतम् ॥ २३८ ॥
तेषां दुर्योधनो ज्येष्ठः सर्वक्षत्रस्य स प्रभुः । माद्री राज्ञी पृथा चैव पाण्डोर्भार्ये बभूवतुः ॥ २३९ ॥
देवदत्ताः सुतास्ताभ्यां पाण्डोरर्थे विजज्ञिरे । धर्माद्युधिष्ठिरो जज्ञे वायोर्जज्ञे वृकोदरः ॥ २४० ॥
इन्द्राद्धनञ्जयो जज्ञे शक्रतुल्यपराक्रमः । अश्विभ्यां सहदेवश्च नकुलश्चापि माद्रिजौ ॥ २४१ ॥

---

और वाह्लीक थे । वाह्लीक का पुत्र राजा सप्तवाह्लीश्वर हुआ । वाह्लीक का पुत्र प्रतापी सोमदत्त था । सोमदत्त से भूरि, भूरिश्रवा और शल की उत्पत्ति हुई । देवापि धर्मतत्त्व के अनुसंधान हेतु वन को चला गया था ॥ २२८-२३१ ॥

वहाँ जाकर वह मुनिवेश धारणकर देवताओं का उपाध्याय हुआ । महात्मा देवापि के च्यवन और इष्टक नामक पुत्र हुए, शन्तनु परम विद्वान् एवं महाभिष अर्थात् बहुत बड़े वैद्य थे जो राजा हुए । भिषक् शन्तनु के सम्बन्ध में लोग एक श्लोक कहते हैं, जिसका आशय इस प्रकार है कि—जिस-जिस वृद्ध मनुष्य का वह राजा स्पर्श करता था, वह पुनः युवा हो जाता था, इसी कारण से उसका नाम शन्तनु कहा जाता है । सर्वसाधारण प्रजा में वह शन्तनु नाम से ही विख्यात था । उस परम धर्मात्मा राजा शन्तनु ने जाह्नवी के साथ विवाह किया था ॥ २३२-२३५ ॥

परम ऐश्वर्यशाली शन्तनु ने जाह्नवी में देवव्रत नामक पुत्र उत्पन्न किया । वह देवव्रत भीष्म नाम से विख्यात हुए, जो समस्त पाण्डवों के पितामह थे । उसी समय राजा शन्तनु की दूसरी पत्नी दासेयी ने विचित्रवीर्य नामक पुत्र को उत्पन्न किया था, जो परम प्रभावशाली, प्रजा हितैषी एवं शन्तनु को परमप्रिय था । राजा विचित्रवीर्य के क्षेत्र (पत्नी) में कृष्णद्वैपायन ने धृतराष्ट्र, पाण्डु और विदुर नामक पुत्रों को उत्पन्न किया । इनमें धृतराष्ट्र के संयोग से गान्धारी ने सौ पुत्रों को उत्पन्न किया ॥ २३६-२३८ ॥

उन सौ पुत्रों में सबसे ज्येष्ठ पुत्र दुर्योधन था, अपने समय का वह समस्त क्षत्रिय जाति का स्वामी था । पाण्डु की माद्री और पृथा नामक दो स्त्रियाँ थीं । पाण्डु के लिए विभिन्न देवताओं से दिये गये पुत्र उन दोनों रानियों में उत्पन्न हुए । धर्म से युधिष्ठिर का जन्म हुआ, वायु से वृकोदर भीम की उत्पत्ति हुई, इन्द्र से धनंजय का जन्म हुआ, जो इन्द्र के समान ही पराक्रमशाली था । दोनों अश्विनीकुमारों के संयोग से माद्री के नकुल और सहदेव नामक दो पुत्र उत्पन्न हुए ॥ २३९-२४१ ॥

पञ्चैव पाण्डवेभ्यश्च द्रौपद्यां जज्ञिरे सुताः । द्रौपद्यजनयज्ज्येष्ठं श्रुतिविद्धं युधिष्ठिरात्॥ २४२ ॥
हिडम्बा भीमसेनात्तु जज्ञे पुत्रं घटोत्कचम् । काश्याः पुनर्भीमसेनाज्जज्ञे सर्ववृकं सुतम्॥ २४३ ॥
सुहोत्रं विजया माद्री सहदेवादजायत । करेमत्यां तु वैद्यायां निरमित्रस्तु लाङ्गलिः॥ २४४ ॥
सुभद्रायां रथी पार्थादभिमन्युरजायत । उत्तरायां तु वैराट्यां परिक्षिदभिमन्युजः॥ २४५ ॥
परीक्षितस्तु दायादो राजासीज्जनमेजयः । ब्राह्मणान्स्थापयामास स वै वाजसनेयिकान्॥ २४६ ॥
असपत्नं तदामर्षाद्वैशम्पायन एव तु । न स्थास्यतीह दुर्बुद्धे तवैतद्वचनं भुवि॥ २४७ ॥
यावत्स्थास्याम्यहं लोके तावन्नैतत्प्रशस्यते । अभितः संस्थितश्चापि ततः स जनमेजयः॥ २४८ ॥
पौर्णमास्येन हविषा देवमिष्ट्वा प्रजापतिम् । विज्ञाय संस्थितोऽपश्यत्तद्वधीष्टां विभोर्मखे॥ २४९ ॥
परिक्षित्तनयश्चापि पौरवो जनमेजयः । द्विरश्वमेधमाहृत्य ततो वाजसनेयकम्॥
प्रवर्तयित्वा तद्ब्रह्म त्रिखर्वी जनमेजयः ॥ २५० ॥
खर्वमश्वकमुख्यानां खर्वमङ्ग निवासिनाम् । खर्वं च मध्यदेशानां त्रिखर्वी जनमेजयः॥
विषदाद् ब्राह्मणैः सार्द्धमभिशस्तः क्षयं ययौ ॥ २५१ ॥
तस्य पुत्रः शतानीको बलवान्सत्यविक्रमः । ततः सुतं शतानीकं विप्रास्तमभ्यषेचयत्॥ २५२ ॥
पुत्रोऽश्वमेधदत्तोऽभूच्छतानीकस्य वीर्यवान् । पुत्रोऽश्वमेधदत्ताद्वै जातः परपुरंजयः॥ २५३ ॥

---

पाँच पाण्डवों के संयोग से द्रौपदी में भी पाँच ही पुत्र उत्पन्न हुए । द्रौपदी ने सबसे बड़े पुत्र प्रतिविन्ध्य को युधिष्ठिर के संयोग से उत्पन्न किया था । हिडम्बा ने भीमसेन के संयोग से घटोत्कच को तथा दूसरी पत्नी काश्या ने भीमसेन से सर्ववृक नामक पुत्र को उत्पन्न किया था । मद्र देश की राजकन्या विजया ने सुहोत्र को उत्पन्न किया था । चेदिदेश की राजपुत्री कर्मरती ने नकुल से नरमित्र नामक पुत्र उत्पन्न किया था ॥ २४२-२४४ ॥

पार्थ के संयोग से सुभद्रा में महारथी अभिमन्यु ने जन्म धारण किया था । विराट पुत्री उत्तरा में अभिमन्यु से परीक्षित नामक पुत्र उत्पन्न हुआ था । परीक्षित का उत्तराधिकारी राजा जनमेजय था । राजा जनमेजय ने वाजसनेय यज्ञ की प्रतिष्ठा करने वाले ब्राह्मणों की मर्यादा स्थिर की थी ॥ २४५-२४६ ॥

वैशम्पायन ने उनके इस कार्य को सहन नहीं किया और उन्होंने क्रोध में कहा—दुर्बुद्धे ! तुम्हारी यह मर्यादा पृथ्वी पर स्थिर न रह सकेगी । जब तक मैं जीवित हूँ, तब तक तो उसकी प्रशंसा नहीं हो सकती । चारों ओर से संकटापन्न होकर जनमेजय ने पौर्णमास नामक यज्ञ का अनुष्ठान किया और उसमें प्रजापति देव को हवि देकर सन्तुष्ट किया । मख में सर्वैश्वर्यशाली प्रजापति के निमित्त यज्ञ करने पर भी उनकी स्थिति वैसी ही रही । यह देखकर पुनः पुरुवंशी परीक्षितपुत्र राजा जनमेजय ने दो अश्वमेध यज्ञों का अनुष्ठान किया और उसमें अपने द्वारा प्रतिष्ठित वाजसनेय का प्रवर्तन किया । इसमें उन्हें तीन स्थानों पर पराजित होना पड़ा ॥ २४७-२५० ॥

सर्वप्रथम अश्वक मुख्यों के यहाँ, फिर अङ्ग देशवासियों के यहाँ, फिर मध्यदेश निवासियों के यहाँ इस प्रकार जनमेजय को तीन बार पराजित होना पड़ा । इससे उसे बड़ा विषाद हुआ । फलस्वरूप ब्राह्मणों के साथ निन्दा का पात्र होकर वह विनाश को प्राप्त हुआ ॥ २५१ ॥

राजा जनमेजय का पुत्र शतानीक था । वह परम बलशाली, सत्यवादी तथा विक्रमी था । ब्राह्मणों ने

अधिसामकृष्णो धर्मात्मा सांप्रतोऽयं महायशाः । यस्मिन्प्रशासति महीं युष्माभिरिदमाहृतम् ॥ २५४ ॥
दुरापं दीर्घसत्रं वै त्रीणि वर्षाणि दुश्चरम् । वर्षद्वयं कुरुक्षेत्रे दृषद्वत्यां द्विजोत्तमाः ॥ २५५ ॥

ऋषय ऊचुः

श्रोतुं भविष्यमिच्छामः प्रजानां वै महामते । सूत सार्द्धं नृपैर्भाव्यं व्यतीतं कीर्तितं त्वया ॥ २५६ ॥
यत्तु संस्थास्यते कृत्यमुत्पत्स्यन्ति च ये नृपाः । वर्षाग्रतोऽपि प्रब्रूहि नामतश्चैव तान्नृपान् ॥ २५७ ॥
कालं युगप्रमाणं च गुणदोषान् भविष्यतः । सुखदुःखे प्रजानां च धर्मतः कामतोऽर्थतः ॥ २५८ ॥
एतत्सर्वं प्रसंख्याय पृच्छतां ब्रूहि तत्वतः । स एवमुक्तो मुनिभिः सूतो बुद्धिमतां वरः ॥
आचचक्षे यथावृत्तं यथादृष्टं यथाश्रुतम् ॥ २५९ ॥

सूत उवाच

यथा मे कीर्तितं सर्व व्यासेनाद्भुतकर्मणा । भाव्यं कलियुगं चैव तथा मन्वन्तराणि तु ॥ २६० ॥
अनागतानि सर्वाणि ब्रुवतो मे निबोधत । अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि भविष्यन्ति नृपास्तु ये ॥ २६१ ॥
ऐलांश्चैव तयेक्ष्वाकुन् सौद्युम्नांश्चैव पार्थिवान् । येषु संस्थाप्यते क्षेत्रमैक्ष्वाकवमिदं शुभम् ॥ २६२ ॥
तान्सर्वान्कीर्तयिष्यामि भविष्ये पङ्क्तितान्नृपान् । तेभ्यः परे च ये चान्ये उत्पत्स्यन्ते महीक्षितः ॥ २६३ ॥

---

जनमेजय की मृत्यु के बाद उसके स्थान पर शतानीक का अभिषेक किया । शतानीक का पुत्र परम बलशाली अश्वमेधदत्त हुआ । अश्वमेधदत्त से शत्रुओं के दुर्गों को जीतने वाले अधिसामकृष्ण नामक पुत्र की उत्पत्ति हुई । हे ऋषिवृन्द ! यही परम धर्मात्मा राजा सम्प्रप्ति राज्य कर रहा है । उसी के राज्यकाल में आप लोगों ने इस परम दुर्लभ तीन वर्ष चलने वाले दीर्घसत्र का अनुष्ठान प्रारम्भ किया है । इसके अतिरिक्त दृषद्वती के तट प्रान्त पर कुरुक्षेत्र में भी दो वर्षव्यापी एक दीर्घसत्र चल रहा है ॥ २५२-२५५ ॥

ऋषिगणों ने कहा—हे महामति सूत जी ! आपने भूतकाल में उत्पन्न राजाओं का वर्णन कर दिया । अब हमलोग भविष्यत्यकाल में उत्पन्न होने वाले सभी राजाओं के साथ उनकी प्रजाओं का वर्णन सुनना चाहते हैं । भविष्य में उत्पन्न होकर वे लोग जिन नवीन विधाओं का प्रवर्तन करेंगे, उनके जो नाम होंगे, उन्हें उनके शासनकाल की गणना के साथ बताइये । उस समय से उत्पन्न होने वाली प्रजाओं के सुख-दुःख, गुण-दोष, युग-प्रमाण उनके धर्मार्थ काम सम्बन्धी विचारों को हम लोग सुनना चाहते हैं, इसका यथार्थतः वर्णन कीजिए । मुनियों द्वारा इस प्रकार पूछे जाने पर बुद्धिमानों में श्रेष्ठ सूत जी ने इन प्रश्नों के विषय में जैसा कुछ देखा था, जैसा सुना था, कहना प्रारम्भ किया ॥ २५६-२५९ ॥

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द ! अद्भुत कर्मशील व्यास जी ने इस विषय में मुझसे जो कुछ बताया है, उसे मैं बता रहा हूँ । भविष्य में जिस प्रकार कलियुग आयेगा, जितने मन्वन्तर होंगे, जितने राजा लोग उत्पन्न होंगे, मैं उन सबका वर्णन अब कर रहा हूँ ॥ २६०-२६१ ॥

उन ऐळवंशीय, इक्ष्वाकुवंशीय तथा सौद्युम्नवंशीय राजाओं का वर्णन, जिसके वंशजों पर इन सर्वकल्याणकारी इक्ष्वाकुवंशियों का एकमात्र प्रभाव होगा तथा भविष्य के समस्त राजाओं का वर्णन करूंगा । अन्य सामान्य राजा लोग भी उत्पन्न होंगे, उन्हें भी बताऊँगा ! उन सबके अतिरिक्त क्षत्र, पारशव, शूद्र, अन्यान्य द्विजातिवर्ग, अन्ध्र,

क्षत्राः पारशवाः शूद्रास्तथा ये च द्विजातयः। अन्ध्राः शकाः पुलिन्दाश्च तूलिका यवनैः सह॥ २६४॥
कैवर्त्ताभीरशबरा ये चान्ये म्लेच्छजातयः । वर्षाग्रतः प्रवक्ष्यामि नामतश्चैव तान्नृपान्॥ २६५॥
अधिसामकृष्णः सोऽयं सांप्रतं पौरवान्नृपः । तस्यान्ववाये वक्ष्यामि भविष्ये तावतो नृपान्॥ २६६॥
अधिसामकृष्णपुत्रो निर्वक्त्रे भविता किल । गङ्गयापहृते तस्मिन्नगरे नागसाह्वये॥
त्यक्त्वा च तं सुवासं च कौशाम्ब्यां स निवत्स्यति ॥ २६७॥
भविष्यदुष्णस्तत्पुत्र उष्णाच्चित्ररथः स्मृतः । शुचिद्रथश्चित्ररथाद्वृतिमांश्च शुचिद्रथात्॥ २६८॥
सुषेणो वै महावीर्यो भविष्यति महायशाः । तस्मात्सुषेणाद्भविता सुतीर्थो नाम पार्थिवः॥ २६९॥
रुचः सुतीर्थाद्भविता त्रिचक्षो भविता ततः । त्रिचक्षस्य तु दायादो भविता वै सुखीबलः॥ २७०॥
सुखीबलसुतश्चापि भाव्यो राजा परिप्लुतः । परिप्लुतसुतश्चापि भविता सुनयो नृपः॥ २७१॥
मेधावी सुनयस्याथ भविष्यति नराधिपः । मेधाविनः सुतश्चापि दण्डपाणिर्भविष्यति॥ २७२॥
दण्डपाणेर्निरामित्रो निरामित्राच्च क्षेमकः । पञ्चविंशनृपा ह्येते भविष्याः पूर्ववंशजाः॥ २७३॥
अत्रानुवंशश्लोकोऽयं गीतो विप्रैः पुराविदैः । ब्रह्मक्षत्रस्य यो योनिर्वंशो देवर्षिसत्कृतः॥ २७४॥
क्षेमकं प्राप्य राजानं संस्थां प्राप्स्यति वै कलौ । इत्येष पौरवो वंशो यथावदनुकीर्तितः॥ २७५॥

---

शक, पुलिन्द, तूलिका, यवन, कैवर्त, आभीर, शबर प्रभृति अन्यान्य म्लेच्छ जातियों का वर्णन भी करूंगा । उस समय में जो राजा लोग होंगे, उनके नाम एवं शासनकाल का भी वर्णन करूंगा ॥ २६२-२६५ ॥

सम्प्रति अधिसामकृष्ण नामक राजा राज्य कर रहा है । उसकी उत्पत्ति विख्यात पौरव वंश से है । उसके वंश में उत्पन्न होने वाले भविष्य के राजाओं का वर्णन सर्वप्रथम कर रहा हूँ । इस राजा अधिसामकृष्ण का पुत्र निर्वक्त्र होगा । (मत्स्यपुराण में इनका नाम विवक्षु कहा गया है ।) गंगा द्वारा हस्तिनापुर के डुबा देने पर वह उसे छोड़कर अपनी राजधानी कौशाम्बी में बनायेगा, और वहीं पर निवास करेगा ॥ २६६-२६७ ॥

राजा निर्वक्त्र को उष्ण नामक एक पुत्र होगा । उष्ण से चित्ररथ नामक पुत्र की उत्पत्ति होगी । चित्ररथ से शुचिद्रथ की उत्पत्ति होगी । शुचिद्रथ से परम धैर्यशाली, महान् यशस्वी एवं बलशाली सुषेण की उत्पत्ति होगी । उस राजा सुषेण से सुतीर्थ नामक राजा का जन्म होगा । सुतीर्थ से रुच होगा, रुच से त्रिचक्ष होगा, त्रिचक्ष का उत्तराधिकारी राजा सुखीबल होगा ॥ २६८-२७० ॥

सुखीबल का पुत्र राजा परिप्लुत होगा, परिप्लुत का पुत्र राजा सुनय होगा । सुनय का पुत्र नरपति मेधावी होगा, मेधावी का पुत्र दण्डपाणि होगा । दण्डपाणि से निरामित्र और निरामित्र से क्षेमक होगा । ये पचीस नृपतिगण भविष्यत्काल में इस वंश में उत्पन्न होंगे ॥ २७१-२७३ ॥

प्राचीन कथाओं के जानने वाले ब्राह्मण लोग इस वंश के विषय में एक श्लोक का गान करते हैं । उसका तात्पर्य बता रहा हूँ, जो वंश ब्राह्मणों एवं क्षत्रियों का उत्पत्ति-स्थान था, जिस वंश का देवता तथा ऋषिगण सत्कार करते थे, वह पौरववंश कलियुग में क्षेमक नामक राजा के बाद समाप्त हो जायगा । पौरववंश का वृत्तान्त, जैसा कुछ कहा जाता है आप लोगों को बता चुका ॥ २७४-२७५ ॥

**धीमतः पाण्डुपुत्रस्य ह्यर्जुनस्य महात्मनः । अत ऊर्द्धं प्रवक्ष्यामि इक्ष्वाकूणां महात्मनाम् ॥ २७६ ॥**
**बृहद्रथस्य दायादो वीरो राजा बृहत्क्षयः । ततः क्षयः सुतस्तस्य वत्सव्यूहस्ततः क्षयात् ॥ २७७ ॥**
**वत्सव्यूहात्प्रतिव्यूहस्तस्य पुत्रो दिवाकरः । यश्च सांप्रतमध्यास्त अयोध्यां नगरीं नृपः ॥ २७८ ॥**
**दिवाकरस्य भविता सहदेवो महायशाः । सहदेवस्य दायादो बृहदश्वो भविष्यति ॥ २७९ ॥**
**तस्य भानुरथो भाव्यः प्रतीताश्वश्च तत्सुतः । प्रतीताश्वसुतश्चापि सुप्रतीतो भविष्यति ॥ २८० ॥**
**सहदेवः सुतस्तस्य सुनक्षत्रश्च तत्सुतः ॥ २८१ ॥**
**किन्नरस्तु सुनक्षत्राद्भविष्यति परंतपः । भविता चान्तरिक्षस्तु किन्नरस्य सुतो महान् ॥ २८२ ॥**
**अन्तरिक्षात्सुपर्णस्तु सुपर्णाच्चाप्यमित्रजित् । पुत्रस्तस्य भरद्वाजो धर्मी तस्य सुतः स्मृतः ॥**
**पुत्रः कृतञ्जयो नाम धर्मिणः स भविष्यति । कृतञ्जयसुतो व्रातो तस्य पुत्रो रणञ्जयः ॥ २८३ ॥**
**भविता सञ्जयश्चापि वीरो राजा रणञ्जयात् । सञ्जयस्य सुतः शाक्यः शाक्याच्छुद्धोदनोऽभवत् ॥ २८४ ॥**
**शुद्धोदनस्य भविता शाक्यार्थे राहुलः स्मृतः । प्रसेनजित्ततो भाव्यः क्षुद्रको भविता ततः ॥ २८५ ॥**
**क्षुद्रकात्क्षुलिको भाव्यः क्षुलिकात्सुरथः स्मृतः। सुमित्रः सुरथस्यापि अन्त्यश्च भविता नृपः ॥ २८६ ॥**
**एते ऐक्ष्वाकवाः प्रोक्ता भवितारः कलौ युगे । बृहद्बलान्वये जाता भवितारः कलौ युगे ॥**
**शूराश्च कृतविद्याश्च सत्यसन्धा जितेन्द्रियाः ॥ २८७ ॥**

---

पाण्डुपुत्र महान् बलशाली अर्जुन का विख्यात पौरववंश समाप्त हो गया । अब इसके उपरान्त महान् बलशाली इक्ष्वाकुवंशी राजाओं का वर्णन कर रहा हूँ । बृहद्रथ का उत्तराधिकारी वीर राजा बृहत्क्षय था । उसका पुत्र क्षय हुआ, क्षय से वत्सव्यूह नामक पुत्र की उत्पत्ति हुई, वत्सव्यूह से प्रतिव्यूह नामक पुत्र की उत्पत्ति हुई, उसका पुत्र दिवाकर हुआ । यह राजा दिवाकर सम्प्रति अयोध्या नगरी का राजा है ॥ २७६-२७८ ॥

दिवाकर पुत्र महान् यशस्वी सहदेव होगा, सहदेव का उत्तराधिकारी बृहदश्व होगा । बृहदश्व का पुत्र भानुरथ होगा । उसका पुत्र प्रतीताश्व होगा । प्रतीताश्व का पुत्र सुप्रतीत होगा । सुप्रतीत का पुत्र सहदेव होगा, उसका पुत्र सुनक्षत्र होगा । सुनक्षत्र से परम तपस्वी किन्नर नामक पुत्र होगा । किन्नर का पुत्र अन्तरिक्ष अपने समय का महान् राजा होगा ॥ २७९-२८२ ॥

अन्तरिक्ष से सुपर्ण और सुपर्ण से अमित्रजित् नामक पुत्र होगा । अमित्रजित् का पुत्र भरद्वाज होगा, उसका पुत्र धर्मी नाम से स्मरण किया जायगा । धर्मी का पुत्र कृतञ्जय होगा, कृतञ्जय का पुत्र व्रात और व्रात का पुत्र रणञ्जय होगा । रणञ्जय से परम वीर पुत्र सञ्जय की उत्पत्ति होगी । सञ्जय का पुत्र शाक्य और शाक्य से शुद्धोदन नामक पुत्र उत्पन्न होगा ॥ २८३-२८४ ॥

शाक्यवंश में शुद्धोदन का पुत्र राहुल होगा । राहुल से प्रसेनजित् और प्रसेनजित् से क्षुद्रक नामक पुत्र होगा । क्षुद्रक के क्षुलिक और क्षुलिक से सुरथ नामक पुत्र उत्पन्न होगा । सुरथ का पुत्र सुमित्र इस वंश का अन्तिम राजा होगा । कलियुग में ये उपर्युक्त इक्ष्वाकुवंशीय राजा लोग कहे गये हैं । बृहद्बल के वंश में कलियुग में इतने ही राजा उत्पन्न होंगे, ये सब शूरवीर, विद्वान्, सत्यप्रतिज्ञ और जितेन्द्रिय राजा होंगे ॥ २८५-२८७ ॥

भविष्य की कथाओं के जानने वाले विद्वान् गण इस इक्ष्वाकुवंश के विषय में एक श्लोक कहते हैं । इसका

**अत्रानुवंशश्लोकोऽयं भविष्यज्ञैरुदाहृतः । इक्ष्वाकूणामयं वंशः सुमित्रान्तो भविष्यति ॥**
**सुमित्रं प्राप्य राजानं संस्थां प्राप्स्यति वै कलौ । इत्येतन्मानवं क्षेत्रमैलं च समुदाहृतम् ॥ २८८ ॥**
**अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि मागधेयान्बृहद्रथान् । जरासंधस्य ये वंशे सहदेवान्वये नृपाः ॥ २८९ ॥**
**अतीता वर्तमानाश्च भविष्याश्च तथा पुनः । प्राधान्यतः प्रवक्ष्यामि गदतो मे निबोधत ॥ २९० ॥**
**सङ्ग्रामे भारते तस्मिन् सहदेवो निपातितः । सोमाधिस्तस्य तनयो राजर्षिः स गिरिव्रजे ॥ २९१ ॥**
**पञ्चाशतं तथाऽष्टौ च समा राज्यमकारयत् । श्रुतश्रवाश्चतुःषष्टिसमास्तस्य सुतोऽभवत् ॥**
**अयुतायुस्तु षड्विंशं राज्यं वर्षाण्यकारयत् । समाः शतं निरामित्रो महीं भुक्त्वा दिवं गतः ॥ २९२ ॥**
**पञ्चाशतं समाः षट् च सुकृत्तः प्राप्तवान्महीम् । त्रयोविंशं बृहत्कर्मा राज्यं वर्षाण्यकारयत् ॥ २९३ ॥**
**सेनाजित्साम्प्रतं चापि एतां वै भुज्यते समाः । श्रुतञ्जयस्तु वर्षाणि चत्वारिंशद्भविष्यति ॥ २९४ ॥**
**महाबाहुर्महाबुद्धिर्महाभीमपराक्रमः । पञ्चत्रिंशत्तु वर्षाणि महीं पालयिता नृपः ॥ २९५ ॥**
**अष्टपञ्चाशतं चाब्दान् राज्ये स्थास्यति वै शुचिः । अष्टाविंशत्समाः पूर्णाः क्षेमो राजा भविष्यति ॥ २९६ ॥**
**भुवतस्तु चतुःषष्टीराज्यं प्राप्स्यति वीर्यवान् । पञ्चवर्षाणि पूर्णानि धर्मनेत्रो भविष्यति ॥ २९७ ॥**
**भोक्ष्यते नृपतिश्चैव ह्यष्टपञ्चाशतं समाः । अष्टात्रिंशत्समा राज्यं सुव्रतस्य भविष्यति ॥ २९८ ॥**

---

तात्पर्य इस प्रकार है—इक्ष्वाकुवंशीय राजाओं की परम्परा राजा सुमित्र तक चलेगी, कलियुग में सुमित्र राजा के अनन्तर इस वंश की समाप्ति हो जायगी । मनुपुत्र राजा ऐल के वंश में उत्पन्न होने वाले क्षत्रिय राजाओं का वर्णन कर चुका ॥ २८८ ॥

अब मगधदेशीय बृहद्रथ के वंश में उत्पन्न होने वाले राजाओं का वर्णन कर रहा हूँ । जरासंध एवं सहदेव के वंश में भूतकालीन, वर्तमानकालीन एवं भविष्यत्कालीन जो राजागण होंगे, मुख्यत: उन सबों का वर्णन आप लोगों से कर रहा हूँ, सुनिये । उस विख्यात महाभारत में सहदेव का संहार हो गया था, उसका पुत्र राजर्षि सोमाधि था, वह गिरिव्रिज का शासक था ॥ २८९-२९१ ॥

उसने अट्ठावन वर्षों तक राज्य किया । उसका पुत्र श्रुतश्रवा था, जिसने चौंसठ वर्षों तक राज्य किया । तदनन्तर अयुतायु नामक राजा हुआ, जिसने छब्बीस वर्षों तक राज्य किया । उसके बाद राजा निरामित्र हुआ, जो सौ वर्षों तक पृथ्वी पर शासन करने के उपरान्त स्वर्गगामी हुआ ॥ २९२ ॥

तदनन्तर सुकृत ने छप्पन वर्षों तक पृथ्वी पर राज्य किया । फिर बृहत्कर्मा नामक राजा हुआ, उसने तेईस वर्षों तक पृथ्वी पर राज्य किया । इस समय उस वंश का सेनजित् नामक राजा राज्य कर रहा है, उसका पुत्र श्रुतञ्जय चालीस वर्षों तक राज्य करेगा । तदनन्तर महान् बलशाली, परम बुद्धिमान् पराक्रमशील महाबल नामक राजा होगा जो तैंतीस वर्षों तक पृथ्वी पर शासन करेगा ॥ २९३-२९५ ॥

उसके उपरान्त शुचि नामक एक राजा अट्ठावन वर्षों तक राज्य पद पर प्रतिष्ठित होगा । फिर क्षेम नामक राजा अट्ठाईस वर्षों तक राजा होगा । तदनन्तर बलशाली भुवत नामक राजा चौंसठ वर्षों के लिए राजा होगा । फिर पाँच वर्षों के लिए राजा धर्मनेत्र होगा । तदुपरान्त नृपति अट्ठावन वर्ष के लिए पृथ्वी का उपभोग करेगा । फिर राजा सुव्रत का अड़तीस वर्ष के लिए राज्य होगा ॥ २९६-२९८ ॥

**चत्वारिंशद्दशाष्टौ च दृढसेनो भविष्यति । त्रयस्त्रिंशत्तु वर्षाणि सुमतिः प्राप्स्यते ततः ॥ २९९ ॥**
**द्वाविंशतिसमा राज्यं सुचलो भोक्ष्यते ततः । चत्वारिंशत्समा राजा सुनेत्रो भोक्ष्यते ततः ॥ ३०० ॥**
**सत्यजित्पृथिवीराज्यं त्र्यशीतिं भोक्ष्यते समाः । प्राप्येमां वीरजिच्चापि पञ्चत्रिंशद्भविष्यति ॥ ३०१ ॥**
**अरिञ्जयस्तु वर्षाणि पञ्चाशत्प्राप्स्यते महीम् । द्वात्रिंशच्च नृपा ह्येते भवितारो बृहद्रथाः ॥ ३०२ ॥**
**पूर्णं वर्षसहस्रं वै तेषां राज्यं भविष्यति । बृहद्रथेष्वतीतेषु वीतहोत्रेषु वर्तिषु ॥ ३०३ ॥**
**मुनिकः स्वामिनं हत्वा पुत्रं समभिषेक्ष्यति । मिषतां क्षत्रियाणां हि प्रद्योतो मुनिको बलात् ॥ ३०४ ॥**
**स वै प्रणतसामन्तो भविष्ये नयवर्जितः । त्रयोविंशत्समा राजा भविता स नरोत्तमः ॥ ३०५ ॥**
**चतुर्विंशत्समा राजा पालको भविता ततः । विशाखयूपो भविता नृपः पञ्चाशतीं समाः ॥ ३०६ ॥**
**एकत्रिंशत्समा राज्यमजकस्य भविष्यति । भविष्यति समा विंशत्तत्सुतो वर्तिवर्धनः ॥ ३०७ ॥**
**अष्टात्रिंशच्छतं भाव्याः प्राद्योताः पञ्च ते सुताः । हत्वा तेषां यशः कृत्स्नं शिशुनाको भविष्यति ॥ ३०८ ॥**
**वाराणस्यां सुतस्तस्य संप्राप्स्यति गिरिव्रजम् । शिशुनाकस्य वर्षाणि चत्वारिंशद्भविष्यति ॥ ३०९ ॥**
**शकवर्णः सुतस्तस्य षट्त्रिंशच्च भविष्यति । ततस्तु विंशतिं राजा क्षेमवर्मा भविष्यति ॥ ३१० ॥**
**अजातशत्रुर्भविता पञ्चविंशत्समा नृपः । चत्वारिंशत्समा राज्यं क्षत्रौजाः प्राप्स्यते ततः ॥ ३११ ॥**

---

तदनन्तर राजा दृढसेन अट्ठावन वर्षों तक राजा होगा । उसके बाद सुमति तैंतीस वर्ष के लिए राज्य पद प्राप्त करेगा । फिर सुचल नामक राजा बाईस वर्षों तक पृथ्वी का उपभोग करेगा । उसके उपरान्त राजा सुनेत्र चालीस वर्षों तक राज्य करेगा । तदनन्तर सत्यजित् तिरासी वर्षों तक पृथ्वी पर राज्य करेगा । फिर राजा वीरजित् इस पृथ्वी पर आकर पैंतीस वर्षों तक राज्य करेगा ॥ २९९-३०१ ॥

तदुपरान्त राजा अरिञ्जय पचास वर्षों तक राज्य करेगा । बृहद्रथ के उपरान्त ये बाईस राजा लोग पृथ्वी पर राज्य करेंगे । उनका शासनकाल पूरे एक सहस्र वर्ष का होगा । बृहद्रथवंशीय राजाओं के राज्यकाल के उपरान्त वीतिहोत्रवंशीय राजाओं का राज्य जिस समय रहेगा, उस समय समस्त क्षत्रिय जाति के देखते-देखते मुनिक नामक एक राज्य कर्मचारी प्रद्योत नामक अपने स्वामी का अपने पराक्रम से संहारकर पुत्र का राज्याभिषेक करेगा । वह नवीन राजा किसी प्रकार का अनैतिक कार्य नहीं करेगा । सभी सामन्त लोग उसके सम्मुख प्रणत होंगे । इस प्रकार वह नरश्रेष्ठ तेईस वर्षों तक राज्य करेगा ॥ ३०२-३०५ ॥

उसके बाद पालक नामक राजा चौबीस वर्षों तक राज्य करेगा । फिर विशाखयूप नामक राजा होगा, वह पचास वर्षों तक राज्य करेगा । फिर अजक नामक राजा का इकतीस वर्षों तक राज्य होगा । तदनन्तर उसका पुत्र वर्तिवर्धन बीस वर्षों तक राज्य करेगा । प्रद्योत के उपर्युक्त पाँच वंशज एक सौ अड़तीस वर्षों तक राज्य करेंगे । तदनन्तर उन सबके यश को समूलतः नष्ट करके शिशुनाक नामक राजा होगा ॥ ३०६-३०८ ॥

सर्वप्रथम यह गिरिव्रज प्रदेश का राजा होगा, तत्पश्चात् इसका पुत्र वाराणसी का राजा होगा । शिशुनाक चालीस वर्षों तक राज्य करेगा । उसका पुत्र शकवर्ण छत्तीस वर्ष तक राज्य करेगा । उसके उपरान्त राजा क्षेमवर्मा बीस वर्षों तक राज्य करेगा । उसके बाद राजा अजातशत्रु पचीस वर्षों तक राज्य करेगा । तदन्तर क्षत्रौजा नामक राजा चालीस वर्षों के लिए राज्य पद प्राप्त करेगा ॥ ३०९-३११ ॥

अष्टाविंशत्समा राजा विविसारो भविष्यति । पञ्चविंशत्समा राजा दर्शकस्तु भविष्यति ॥ ३१२ ॥
उदायी भविता यस्मात्त्रयस्त्रिंशत्समा नृपः । स वै पुरवरं राजा पृथिव्यां कुसुमाह्वयम् ॥
गङ्गाया दक्षिणे कूले चतुर्थेऽब्दे करिष्यति ॥ ३१३ ॥
द्वाचत्वारिंशत्समा भाव्यो राजा वै नन्दिवर्द्धनः । चत्वारिंशत्त्रयं चैव महानन्दी भविष्यति ॥ ३१४ ॥
इत्येते भवितारो वै शैशुनाका नृपा दश । शतानि त्रीणि वर्षाणि द्विषष्ट्यभ्यधिकानि तु ॥ ३१५ ॥
शैशुनाका भविष्यन्ति तावत्कालं नृपाः परे । एतैः सार्धं भविष्यन्ति राजानः क्षत्रबान्धवाः ॥ ३१६ ॥
ऐक्ष्वाकवाश्चतुर्विंशत्पाञ्चालाः पञ्चविंशतिः । कालकास्तु चतुर्विंशच्चतुर्विंशत्तु हैहयाः ॥ ३१७ ॥
द्वात्रिंशद्वै कलिङ्गास्तु पञ्चविंशत्तथा शकाः । कुरवश्चापि षड्विंशदष्टाविंशति मैथिलाः ॥ ३१८ ॥
शूरसेनास्त्रयोविंशद्वीतिहोत्राश्च विंशतिः । तुल्यकालं भविष्यन्ति सर्व एव महीक्षितः ॥ ३१९ ॥
महानन्दिसुतश्चापि शूद्रायां कालसंवृतः । उत्पत्स्यते महापद्मः सर्वक्षत्रान्तरे नृपः ॥ ३२० ॥
ततः प्रभृति राजानो भविष्याः शूद्रयोनयः । एकराट् स महापद्म एकच्छत्रो भविष्यति ॥ ३२१ ॥
अष्टाविंशतिवर्षाणि पृथिवीं पालयिष्यति । सर्वक्षत्रहृतोद्धृत्य भाविनोऽर्थस्य वै बलात् ॥ ३२२ ॥
सहस्रास्तत्सुता ह्यष्टौ समा द्वादश ते नृपाः । महापद्मस्य पर्याये भविष्यन्ति नृपाः क्रमात् ॥ ३२३ ॥
उद्धरिष्यति तान्सर्वान्कौटिल्यो वै द्विरष्टभिः । भुक्त्वा महीं वर्षशतं नन्देन्दुः स भविष्यति ॥ ३२४ ॥

---

उसके बाद राजा विविसार अट्ठाईस वर्षों तक राज्य करेगा। फिर दर्शक नामक राजा पचीस वर्ष तक राज्य करेगा। तदुपरान्त उदायी नामक राजा तैंतीस वर्ष तक राज्य करेगा। वह राजा उदायी पृथ्वीमण्डल में कुसुम नाम से विख्यात होगा। परम रमणीय नगर में गंगा के दाहिने तट पर अपने शासनकाल के चतुर्थ वर्ष में वह अपना निवास स्थान निर्मित करेगा। उसके बाद राजा नन्दिवर्धन बयालीस वर्षों तक राज्यपद का उपभोग करेगा। फिर महानन्दी नामक राजा तिरालीस वर्षों तक राज्य करेगा ॥ ३१२-३१४ ॥

ये उपर्युक्त दस राजा शिशुनाक वंश में उत्पन्न होंगे। ये सब कुल मिलाकर तीन सौ बासठ वर्षों तक राज्य करेंगे। इन शिशुनाकवंशी राजाओं के राजत्वकाल में अन्यान्य क्षत्रिय जाति के राजा लोग भी होंगे। जिनमें इक्ष्वाकुवंशीय चौबीस, पंचालवंशीय पचीस, कालक चौबीस, हैहय चौबीस, कलिङ्ग-देशीय बत्तीस, शक पचीस, कुरुदेशीय छब्बीस, मिथिलादेशीय अट्ठाईस, शूरसेन के तेईस, वीतिहोत्र के बीस राजा उल्लेखनीय हैं। इन सबका शासनकाल एक ही समय में होगा ॥ ३१५-३१९ ॥

समस्त क्षत्रियवंशीय राजाओं के बाद महानन्दिसुत महापद्म से शूद्रयोनि में उत्पन्न कन्या से महापद्म नामक एक पुत्र होगा। उसी के राजत्वकाल में प्रायः सभी राजा लोग शूद्र योनि में उत्पन्न होने वाले होंगे। वह महापद्म अपने समय का एकच्छत्र सम्राट् होगा। वह अट्ठाईस वर्षों तक पृथ्वी का पालन करेगा। भवितव्यता की बलवत्ता से वह महापद्म समस्त क्षत्रिय राजाओं का गर्व हरण करने वाला होगा ॥ ३२०-३२२ ॥

उसके एक सहस्र पुत्र होंगे, जिनमें बारह राजा होंगे। उन सबका राजत्वकाल केवल आठ वर्षों का होगा। महापद्म के बाद वे सब क्रम-क्रम से शासनावरूढ़ होंगे। उन सबको कौटिल्य निर्मूल कर देंगे। महापद्मवंश का अन्तिम राजा सौ वर्षों तक पृथ्वी का शासन करेगा ॥ ३२३-३२४ ॥

**चन्द्रगुप्तं नृपं राज्ये कौटिल्यः स्थापयिष्यति । चतुर्विंशत्समा राजा चन्द्रगुप्तो भविष्यति॥ ३२५ ॥**
**भविता भद्रसारस्तु पञ्चविंशत्समा नृपः । षड्विंशत्तु समा राजा ह्यशोको भविता नृषु॥ ३२६ ॥**
**तस्य पुत्रः कुनालस्तु वर्षाण्यष्टौ भविष्यति । कुनालसूनुरष्टौ च भोक्ता वै बन्धुपालितः॥ ३२७ ॥**
**बन्धुपालितदायादो दशमानीन्द्रपालितः । भविता सप्तवर्षाणि देववर्मा नराधिपः॥ ३२८ ॥**
**राजा शतधरश्चाष्टौ तस्य पुत्रो भविष्यति । बृहदश्वश्च वर्षाणि सप्त वै भविता नृपः॥ ३२९ ॥**
**इत्येते नव भूपा ये भोक्ष्यन्ति च वसुन्धराम् । सप्तत्रिंशच्छतं पूर्णं तेभ्यस्तु गौर्भविष्यति॥ ३३० ॥**
**पुष्यमित्रस्तु सेनानीरुद्धृत्य वै बृहद्रथम् । कारयिष्यति वै राज्यं समाः षष्टिं सदैव तु॥ ३३१ ॥**
**पुष्यमित्रसुताश्चाष्टौ भविष्यन्ति समा नृपाः । भविता चापि तज्ज्येष्ठः सप्तवर्षाणि वै ततः॥ ३३२ ॥**
**वसुमित्रः सुतो भाव्यो दशवर्षाणि पार्थिवः । ततो ध्रुकः समा द्वे तु भविष्यति सुतश्च वै॥ ३३३ ॥**
**भविष्यन्ति समास्तस्मात्तिस्र एव पुलिन्दकाः । राजा घोषसुतश्चापि वर्षाणि भविता त्रयः॥ ३३४ ॥**
**ततो वै विक्रमित्रस्तु समा राजा ततः पुनः । द्वात्रिंशद्भविता चापि समा भागवतो नृपः॥ ३३५ ॥**
**भविष्यति सुतस्तस्य क्षेमभूमिः समा दश । दशैते शुङ्गराजानो भोक्ष्यन्तीमां वसुन्धराम्॥ ३३६ ॥**
**शतं पूर्णं दश द्वे च तेभ्यः किं वा गमिष्यति । अपार्थिवसुदेवं तु बाल्याद्व्यसनिनं नृपम्॥ ३३७ ॥**

---

कौटिल्य उसे अपदस्थकर चन्द्रगुप्त को सिंहासन पर प्रतिष्ठित करेंगे । वह चन्द्रगुप्त चौबीस वर्षों के लिए राजा होगा । उसके बाद भद्रसार पच्चीस वर्ष तक राजा होगा । फिर अशोक नामक राजा मनुष्यों में छब्बीस वर्षों तक राज्य करेगा ॥ ३२५-३२६ ॥

उसका पुत्र कुनाल आठ वर्ष राज्य करेगा । इन्द्रपालित कुनाल का पुत्र बन्धुपालित आठ वर्षों तक राज्यपद पर समासीन होगा । बन्धुपालित का उत्तराधिकारी दस वर्ष के लिए राजा होगा । फिर नराधिपति देववर्मा सात वर्ष के लिए राजा होगा । इसके बाद उसका पुत्र राजा शतधर आठ वर्ष राज्य करेगा । पश्चात् राजा बृहदश्व सात वर्ष राज्य करेगा ॥ ३२७-३२९ ॥

ये नन्दवंश में उत्पन्न होने वाले नव राजा पृथ्वी का भोग करेंगे । उन सभी राजाओं का राजत्व-काल कुल मिलाकर एक सौ सैंतीस वर्षों का होगा । बृहद्रथ का सेनापति पुष्यमित्र उसको मारकर स्वयं साठ वर्षों तक राज्य करेगा । पुष्यमित्र के आठ पुत्र होंगे, जो सभी राजा होंगे । सबसे बड़ा पुत्र सात वर्षों तक राज्यपद पर प्रतिष्ठित होगा ॥ ३३०-३३२ ॥

फिर वसुमित्र नामक पुत्र दस वर्ष के लिए राजा होगा । फिर ध्रुक नामक पुत्र दो वर्ष के लिए राजा होगा । फिर पुलिन्दक तीन वर्ष के लिए और घोषसुत भी तीन वर्ष के लिए राजा बनेगा । उसके बाद राजा विक्रमित्र भी तीन वर्ष के लिए राजा होगा । तदनन्तर भागवत नामक राजा होगा, जो बत्तीस वर्षों तक इस पृथ्वी पर राज्य करेगा । फिर उसका पुत्र क्षेमभूमि दस वर्ष तक राजा होगा । इस प्रकार उपर्युक्त शुङ्गवंशीय दस राजा इस पृथ्वी का उपभोग करेंगे ॥ ३३३-३३६ ॥

उन सबका राजत्वकाल एक सौ बारह वर्षों का होगा । फिर बाल्यकाल से ही व्यसन में निरत रहने वाले सुदेव राजा के हाथ में शासनशक्ति आयेगी । शुङ्गवंशियों में एक देवभूमि नामक अन्य राजा भी होगा, कण्ठायन

देवभूमिस्ततोऽन्यश्च शुङ्गेषु भविता नृपः । भविष्यति समा राजा नव कण्ठायनस्तु सः ॥ ३३८ ॥
भूतिमित्रः सुतस्तस्य चतुर्विंशद्भविष्यति । भविता द्वादश समास्तस्मान्नारायणो नृपः ॥ ३३९ ॥
सुशर्मा तत्सुतश्चापि भविष्यति समा दश । चतुरस्तुङ्गकृत्यास्ते नृपाः कण्ठायना द्विजाः ॥ ३४० ॥
भाव्याः प्रणतसामन्ताश्चत्वारिंशच्च पञ्च च । तेषां पर्यायकाले तु त्वरन्ध्र तु भविष्यति ॥ ३४१ ॥
कण्ठायनमथोद्धृत्य सुशर्माणं प्रसह्य तम् । शृङ्गाणां चापि यच्छिष्टं क्षपयित्वा बलं तदा ॥
सिन्धुको ह्यन्ध्रजातीयः प्राप्स्यतीमां वसुंधराम् ॥ ३४२ ॥
त्रयोविंशत्समा राजा सिन्धुको भविता त्वथ । अष्टौ भातश्च वर्षाणि तस्माद्दश भविष्यति ॥ ३४३ ॥
श्रीशातकर्णिर्भविता तस्य पुत्रस्तु वै महान् । पञ्चाशतं समाः षट् च सातकर्णिर्भविष्यति ॥ ३४४ ॥
आपादबद्धो दश वै तस्य पुत्रो भविष्यति । चतुर्विंशत्तु वर्षाणि षट् समा वै भविष्यति ॥ ३४५ ॥
भविता नेमिकृष्णस्तु वर्षाणां पञ्चविंशतिम् । ततः संवत्सरं पूर्णं हालो राजा भविष्यति ॥ ३४६ ॥
पञ्चसप्तकराजानो भविष्यन्ति महाबलाः । भाव्यः पुत्रिकषेणस्तु समाः सोऽप्येकविंशतिम् ॥ ३४७ ॥
सातकर्णिर्वर्षमेकं भविष्यति नराधिपः । अष्टाविंशत्तु वर्षाणि शिवस्वामी भविष्यति ॥ ३४८ ॥
राजा च गौतमीपुत्र एकविंशत्समा नृषु । एकोनविंशतिं राजा यज्ञश्रीः सातकर्ण्यथ ॥ ३४९ ॥
षडेव भविता तस्माद्विजयस्तु समा नृपः । दण्डश्रीः सातकर्णी च तस्य पुत्रः समास्त्रयः ॥ ३५० ॥

---

नाम से नव वर्षों तक राज्य करेगा । उसका पुत्र भूतिमित्र चौबीस वर्षों तक राज्यपद का अधिकारी होगा । उसके बाद राजा नारायण बारह वर्षों के लिए राजा होगा ॥ ३३७-३३९ ॥

फिर उसका पुत्र सुशर्मा दस वर्ष तक राजा होगा । हे द्विजवृन्द ! ये उपर्युक्त कठोर कर्म करने वाले चार राजा कण्ठायन नाम से प्रसिद्ध होंगे । इन कण्ठायन नाम से विख्यात राजाओं के राज्यकाल में सामन्तगण सर्वदा विनम्र रहेंगे । इनका शासनकाल कुल मिलाकर पैंतालीस वर्षों का होगा । इनके उपरान्त आन्ध्रवंशीय राजा होंगे । कण्ठायन उपाधिधारी राजाओं के अन्तिम नरपति सुशर्मा को तथा शुङ्गवंशीय राजाओं की सेनाओं को युद्धस्थल में पराजित कर अन्ध्रजातीय सिन्धुक नामक एक राजा इस पृथ्वी को प्राप्त करेगा । वह सिन्धुक तेईस वर्षों तक राज्यपद पर प्रतिष्ठित होगा । उसके उपरान्त भात[illegible]क राजा अठारह वर्षों के लिए राजा होगा ॥ ३४०-३४३ ॥

उसके बाद उसका पुत्र शातकर्णि अपने समय का महान् राजा होगा । वह छप्पन वर्षों तक शासन की बागडोर अपने हाथ में रखेगा । तदनन्तर शातकर्णि का पुत्र राजा आपादबद्ध होगा, वह दस, चौबीस और छह वर्षों तक राज्य करेगा । उसके बाद नेमिकृष्ण पचीस वर्ष के लिए राजा बनेगा । तदनन्तर हाल नामक राजा पूरे एक वर्ष के लिए शासनाधिरूढ़ होगा । इस वंश में पाँच-सात राजा महाबलवान् होंगे । हाल के बाद पुत्रिकषेण इक्कीस वर्षों तक राज्य करेगा । उसके बाद सातकर्णि नराधिपति होगा, जो पूरे एक वर्ष और छह मास तक राज्य करेगा । तदनन्तर अट्ठाईस वर्ष तक शिवस्वामी नामक एक राजा होगा ॥ ३४४-३४८ ॥

फिर गौतमीपुत्र मनुष्यों में इक्कीस वर्ष तक राज्य करेगा । तदनन्तर सातकर्णी वंशोत्पत्र राजा यज्ञश्री उन्नीस वर्षों के लिए राजा होगा । उसके बाद विजय नामक राजा छह वर्ष तक राज्य करेगा । उसके बाद उसका पुत्र सातकर्णी दण्डश्री तीन वर्ष तक राज्य करेगा । फिर पुलोवा नामक राजा होगा, जो सात वर्षों तक पृथ्वी पर

**पुलोवाऽपि समाः सप्त अन्येषां च भविष्यति । इत्येते वै नृपास्त्रिंशदन्ध्रा भोक्ष्यन्ति ये महीम् ॥ ३५१ ॥**
**समाः शतानि चत्वारि पञ्च षड्वै तथैव च । अन्ध्राणां संस्थिताः पञ्च तेषां वंशाः समाः पुनः ॥ ३५२ ॥**
**सप्तैव तु भविष्यन्ति दशाभीरास्ततो नृपाः । सप्त गर्दभिनश्चापि ततोऽथ दश वै शकाः ॥ ३५३ ॥**
**यवनाष्टौ भविष्यन्ति तुषारास्तु चतुर्दश । त्रयोदश मरुण्डाश्च मौना ह्यष्टादशैव तु ॥ ३५४ ॥**
**अन्ध्रा भोक्ष्यन्ति वसुधां शते द्वे च शतं च वै । शतानि त्रीण्यशीतिं च भोक्ष्यन्ति वसुधां शकाः ॥ ३५५ ॥**
**अशीतिं चैव वर्षाणि भोक्तारो यवना महीम् । पञ्चवर्षशतानीह तुषाराणां मही स्मृता ॥ ३५६ ॥**
**शतन्यर्द्धचतुर्थानि भवितारस्त्रयोदश । मरुण्डा वृषलैः सार्द्धं भाव्यान्या म्लेच्छजातयः ॥ ३५७ ॥**
**शतानि त्रीणि भोक्ष्यन्ति म्लेच्छा एकादशैव तु । तच्छन्नेन च कालेन ततः कोलिकिला वृषाः ॥ ३५८ ॥**
**ततः कोलिकिलेभ्यश्च विन्ध्यशक्तिर्भविष्यति । समाः षण्णवतिं ज्ञात्वा पृथिवीं च समेष्यति ॥ ३५९ ॥**
**वृषान्वै दिशकांश्चापि भविष्यांश्च निबोधत । शेषस्य नागराजस्य पुत्रः स्वरपुरञ्जयः ॥ ३६० ॥**
**भोगी भविष्यते राजा नृपो नागकुलोद्वहः । सदाचन्द्रस्तु चन्द्रांशो द्वितीयो नखवांस्तथा ॥ ३६१ ॥**
**धनधर्मा ततश्चापि चतुर्थो विंशजः स्मृतः । भूतिनन्दस्ततश्चापि वैदेशे तु भविष्यति ॥ ३६२ ॥**
**अङ्गानां नन्दनस्यान्ते मधुनन्दिर्भविष्यति । तस्य भ्राता यवीयांस्तु नाम्ना नन्दियशाः किल ॥ ३६३ ॥**
**तस्यान्वये भविष्यन्ति राजानस्ते त्रयस्तु वै । दोहित्रः शिशुको नाम पुरिकायां नृपोऽभवत् ॥ ३६४ ॥**

---

राज्य करेगा । इन राजाओं के अतिरिक्त अन्यान्य राजाओं का भी पृथ्वी पर राज्य होगा । उपर्युक्त अन्ध्रवंशीय तेईस राजा होंगे, जो पृथ्वी का उपभोग करेंगे । उन सबका राजत्वकाल कुल मिलाकर चार सौ ग्यारह वर्ष का होता है । ये अन्ध्रवंशीय राजा लोग पाँच वंशों में विभक्त हो जायेंगे ॥ ३४९-३५२ ॥

उनके बाद सत्रह आभीरवंशीय राजाओं का शासनकाल आयेगा, फिर सात गर्दभिनवंशीय और दस शकवंशीय राजा होंगे । तदनन्तर आठ यवन, चौदह तुषारवंशीय, तेरह मेनण्ट और अट्ठारह मौन वंश में उत्पन्न होने वाले राजा राज्य करेंगे । आन्ध्रवंशीय राजा लोग तीन सौ वर्षों तक राज्य करेंगे । शक लोग तीन सौ अस्सी वर्षों तक पृथ्वी का उपभोग करेंगे ॥ ३५३-३५५ ॥

यवन लोग अस्सी वर्षों तक राज्य करेंगे । तुषारवंशीय राजा लोग पाँच सौ वर्षों तक पृथ्वी का राज्य करेंगे तेरह मरुण्डवंशीय राजागण अन्य शूद्र जातीय राजाओं के साथ साढ़े चार सौ वर्षों तक पृथ्वी का उपभोग करेंगे । उस समय अनेक म्लेच्छ जातियाँ होंगी । उनमें से ग्यारह म्लेच्छवंशीय राजागण तीन सौ वर्षों तक राज्य करेंगे । इन राजाओं के बाद कोलिकिल नामक शूद्र जातीय राजाओं का राज्य होगा ॥ ३५६-३५९ ॥

उन कोलिकिलों से विन्ध्यशक्ति नामक राजा के हाथ में शासनशक्ति आयेगी । वह छानबे वर्षों तक पृथ्वी पर राज्य करेगा । अब इसके उपरान्त भविष्यत्कालीन शूद्रजातीय विदेशी राजाओं का वर्णन सुनिये । नागराज शेष का पुत्र शत्रुओं के नगरों को जीतनेवाला राजा भोगी, नागकुल में सर्वश्रेष्ठ राजा होगा । यही सर्वप्रथम विदेशी राजा होगा । उसके उपरान्त सदाचन्द्र, चन्द्रांशभूत नखवान्, धनधर्मा, विंशज और भूतिनन्द नामक राजागण भी विदेश में राज्यपद प्राप्त करेंगे ॥ ३६०-३६२ ॥

अंगवंशीय राजा नन्द के उपरान्त राजा मधुनन्दि के हाथ में शासनशक्ति जायगी, मधुनन्दि के छोटे भाई

विन्ध्यशक्तिसुतश्चापि प्रवीरो नाम वीर्यवान् । भोक्ष्यन्ति च समाः षष्टिं पुरीं काञ्चनकां च वै ॥ ३६५ ॥
यक्ष्यन्ति वाजपेयैश्च समाप्तवरदक्षिणैः । तस्य पुत्रास्तु चत्वारो भविष्यन्ति नराधिपाः ॥ ३६६ ॥
विन्ध्यकानां कुलेऽतीते नृपा वै बाह्लिकास्त्रयः । सुप्रतीको नभीरस्तु समा भोक्ष्यति त्रिंशतिम् ॥ ३६७ ॥
शक्यमा नाम वै राजा माहिषीनां महीपतिः । पुष्यमित्रा भविष्यन्ति पट्टमित्रास्त्रयोदश ॥ ३६८ ॥
मेकलायां नृपाः सप्त भविष्यन्ति च सत्तमाः । कोमलायां तु राजानो भविष्यन्ति महाबलाः ॥ ३६९ ॥
मेघा इति समाख्याता बुद्धिमन्तो नवैव तु । नैषधाः पार्थिवाः सर्वे भविष्यन्त्यामनुक्षयात् ॥ ३७० ॥
नलवंशप्रसूतास्ते वीर्यवन्तो महाबलाः । मागधानां महावीर्यो विश्वस्फानिर्भविष्यति ॥ ३७१ ॥
उत्साद्य पार्थिवान्सर्वान्सोऽन्यान्वर्णान्करिष्यति । कैवर्त्तान्पञ्चकांश्चैव पुलिन्दान्ब्राह्मणांस्तथा ॥ ३७२ ॥
स्थापयिष्यन्ति राजानो नानादेशेषु तेजसा । विश्वस्फानिर्महासत्त्वो युद्धे विष्णुसमो बली ॥ ३७३ ॥
विश्वस्फानिर्नरपतिः क्लीबाकृतिरिवोच्यते । उत्सादयित्वा क्षत्रं तु क्षत्रमन्यत्करिष्यति ॥ ३७४ ॥
देवान् पितॄंश्च विप्रांश्च तर्पयित्वा सकृत्पुनः । जाह्नवीतीरमासाद्य शरीरं यस्यते बली ॥ ३७५ ॥
संन्यस्य स्वशरीरं तु शक्रलोकं गमिष्यति । नवनाकास्तु भोक्ष्यन्ति पुरीं चम्पावतीं नृपाः ॥ ३७६ ॥

---

का नाम नन्दियशा होगा । इसी नन्दयशा के वंश में तीन राजा उत्पन्न होंगे । उनके नाम दौहित्र, शिशुक और परम बलशाली प्रवीर होंगे । ये तीनों कुल मिलाकर साठ वर्ष तक राज्य करेंगे । इन तीनों में राजा प्रवीर पूर्वकथित राजा विन्ध्यशक्ति का पुत्र होगा । राजा शिशुक पुरी में अन्य दोनों राजा काञ्चनपुरी में राज्य करेंगे ॥ ३६३-३६५ ॥

ये तीनों राजा लोग प्रचुर दक्षिणा देकर वाजपेय यज्ञ का अनुष्ठान करेंगे । तदनन्तर प्रवीर के चार पुत्र राज्यपद के अधिकारी होंगे । विन्ध्यकवंशीय राजाओं के परिवार के विनष्ट हो जाने पर सुप्रतीक नभीर आदि तीन वाह्लीक राजा लोग तीस वर्ष तक राज्यपद का उपभोग करेंगे । माहिषीवंशीयों में शक्यमा नामक एक राजा होगा । तदनन्तर पुष्यमित्र और पट्टमित्र नामक राजा तेरह वर्ष के लिए राजा होंगे ॥ ३६६-३६८ ॥

मेकला में सात उत्तम नरपतिगण राज्यासन प्राप्त करेंगे । कुछ महाबलशाली राजा कोमला में राज्य प्रतिस्थापित करेंगे । तदनन्तर मेघ नाम से विख्यात नव परम बुद्धिशाली राजा होंगे । ये निषधदेशीय समस्त नृपतिगण मन्वन्तर की समाप्ति तक राज्यपद के अधिकारी रहेंगे । इनकी उत्पत्ति नल वंश से होगी, ये सब-के-सब महान् बलशाली एवं परम पराक्रमी होंगे । इसके उपरान्त महान् बलशाली मगधदेशीय विश्वस्फानि नामक राजा होगा ॥ ३६;-३७१ ॥

उस समय के अन्य नरेशों को समूल नष्ट करके वह अन्यान्य जातिवालों को राज्यपद प्रदान करेगा । जिनमें कैवर्त, पञ्चक, पुलिन्द और ब्राह्मणों के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं । महान् पराक्रमी राजा विश्वस्फानि विभिन्न देशों में इन जातिवालों का राज्य स्थापित करेगा । युद्ध में वह विष्णु के समान बलवान् होगा । ऐसा कहा जाता है कि वह राजा विश्वस्फानि आकृति में नपुंसकों के समान होगा । अपने पराक्रम से क्षत्रिय जाति का विध्वंस करके वह शासन को इतर जातिवालों के अधीन कर देगा ॥ ३७२-३७४ ॥

परमबलशाली राजा विश्वस्फानि अपने जीवन में देवताओं, पितरों एवं ब्राह्मणों को एक बार पुनः सन्तुष्ट करके अन्तिम समय में पवित्र जाह्नवी तट पर प्राण त्याग करेगा । अपने भौतिक शरीर को त्यागकर वह इन्द्रलोक

मथुरां च पुरीं रम्यां नागा भोक्ष्यन्ति सप्त वै । अनुगङ्गं प्रयागं च साकेतं मगधांस्तथा ॥
एताञ्जनपदान् सर्वान् भोक्ष्यन्ते गुप्तवंशजाः ॥ ३७७ ॥
निषधान्यदुकांश्चैव शैशीतान् कालतोपकान् । एताञ्जनपदान्सर्वान्भोक्ष्यन्ति मणिधान्यजाः ॥ ३७८ ॥
कोशलांश्चान्ध्रपौण्ड्रांश्च ताम्रलिप्तान् ससागरान् । चम्पां चैव पुरीं रम्यां भोक्ष्यन्ति देवरक्षिताम् ॥ ३७९ ॥
कलिंगा महिषाश्चैव महेन्द्रनिलयाश्च ये । एताञ्जनपदान्सर्वान्पालयिष्यति वै गुहः ॥ ३८० ॥
स्त्रीराष्ट्रं भक्ष्यकांश्चैव भोक्ष्यते कनकाह्वयः । तुल्यकालं भविष्यन्ति सर्वे ह्येते महीक्षितः ॥ ३८१ ॥
अल्पप्रसादा ह्यनृता महाक्रोधाः ह्यधार्मिकाः । भविष्यन्तीह यवना धर्मतः कामतोऽर्थतः ॥ ३८२ ॥
नैव मूर्धाभिषिक्तास्ते भविष्यन्ति नराधिपाः । युगदोषदुराचारा भविष्यन्ति नृपास्तु ते ॥ ३८३ ॥
स्त्रीणां बलवधेनैव हत्वा चैव परस्परम् । भोक्ष्यन्ति कलिशेषे तु वसुधां पार्थिवास्तथा ॥ ३८४ ॥
उदितोदितवंशास्ते उदित्तास्तमितास्तथा । भविष्यन्तीह पर्यायै कालेन पृथिवीक्षितः ॥ ३८५ ॥
विहीनास्तु भविष्यन्ति धर्मतः कामतोऽर्थतः । तैर्विमिश्रा जनपदा म्लेच्छाचाराश्च सर्वशः ॥ ३८६ ॥
विपर्ययेन वर्तन्ते नाशयिष्यन्ति वै प्रजाः । लुब्धानृतरताश्चैव भवितारस्तदा नृपाः ॥ ३८७ ॥
तेषां व्यतीते पर्याये बहुस्त्रीके युगे तदा । लवाल्लवं भ्रश्यमाना आयूरूपबलश्रुतैः ॥ ३८८ ॥

---

प्राप्त करेगा । उसके उपरान्त चम्पावतीपुरी में नव नागवंशीय राजाओं का अधिकार होगा । मथुरापुरी में सात नागवंशीय राजा लोग शासन करेंगे । इसके अनन्तर गंगा के तटवर्ती प्रान्त प्रयाग, साकेत और मगध आदि जनपदों में गुप्तवंशीय राजाओं का अधिकार होगा ॥ ३७५-३७७ ॥

निषध, यदुक, शैशीत, कालतोपक आदि जनपदों में मणिधान्य वंशज राजाओं का शासन होगा । कोशल, आन्ध्र, पौण्ड्र, समुद्रसमेत ताम्रलिप्त देवताओं द्वारा सुरक्षित मनोहारिणी चम्पानगरी कलिङ्ग, महिष, महेन्द्रनिलय प्रभृति जनपदों में गुहवंशोत्पत्र राजा का राज्य होगा ॥ ३७८-३७९ ॥

कनक नामक राजा सौराष्ट्र (स्त्री राष्ट्र) भक्ष्यक आदि जनपदों का शासक होगा । ये सब राजागण भी उसी एक समय में इन सब स्थानों के शासक होंगे । इनके उपरान्त थोड़े प्रसन्न होनेवाले, मिथ्यावादी, महान् क्रोधी, अधार्मिक प्रवृत्तियों वाले धर्मार्थकाम सभी ओर से विहीन यवनों का यहाँ पर राज्य होगा । वे यवन राजागण कभी मूर्धाभिषिक्त नहीं होंगे, युगदोष के कारण वे परम दुराचारी होंगे । कलि के अन्तिम भाग में स्त्री और बालकों का वध करने वाले वे राजा लोग परस्पर मारकाट मचाकर पृथ्वी पर शासन करेंगे ॥ ३८०-३८४ ॥

उन दुराचारी राजाओं के वंश कहीं पर तो अत्यन्त बढ़ जायेंगे और कहीं पर बहुत बढ़कर विनाश को प्राप्त हो जायेंगे । कालक्रम से पृथ्वी पर ऐसे दुराचारी नृशंस राजाओं का शासन होगा । वे धर्मार्थकाम त्रिवर्ग से सर्वदा विहीन रहेंगे । प्रत्येक जनपदों में वे म्लेच्छाचारपरायण राजा लोग जा-जाकर मिल जायेंगे ॥३८५-३८६॥

परिणामस्वरूप सब ओर से जनपदों में भी उनके अत्याचारों की धूम मच जायगी । वहाँ जाकर वे सब उलटफेर मचायेंगे, प्रजावर्ग का विनाश करेंगे । लालच में भरे हुए, मिथ्याचारण वे राजा लोग इसी प्रकार सर्वदा पापकर्मों में लगे रहेंगे । कालक्रम से उनके विनाश हो जाने पर देश में स्त्रियों की अधिकता हो जायगी, लोग आयु सौन्दर्य, बल एवं शास्त्रज्ञान में धीरे-धीरे न्यून होते जायेंगे । इस प्रकार क्षीण होते-होते प्रजा जब अन्तिम ह्रास की

तथा गतास्तु वै काष्ठां प्रजासु जगतीश्वराः । राजानः संप्रणश्यन्ति कालेनोपहतास्तदा ॥ ३८९ ॥
कल्किनोपहताः सर्वे म्लेच्छा यास्यन्ति सर्वशः । अधार्मिकाश्च तेऽत्यर्थं पाषण्डाश्चैव सर्वशः ॥ ३९० ॥
प्रनष्टे नृपशब्दे च संध्याशिलष्टे कलौ युगे । किंचिच्छिष्टाः प्रजास्ता वै धर्मे नष्टेऽपरिग्रहाः ॥ ३९१ ॥
असाधना हताश्वासा व्याधिशोकेन पीडिताः । अनावृष्टिहताश्चैव परस्परवधेन च ॥ ३९२ ॥
अनाथा हि परित्रस्ता वार्तामुत्सृज्य दुःखिताः । त्यक्त्वा पुराणि ग्रामांश्च भविष्यन्ति वनौकसः ॥ ३९३ ॥
एवं नृपेषु नष्टेषु प्रजास्त्यक्त्वा गृहाणि तु । नष्टे स्नेहे दुरापन्ना भ्रष्टस्नेहाः सुहृज्जनाः ॥ ३९४ ॥
वर्णाश्रमपरिभ्रष्टाः संकरं घोरमास्थिताः । सरित्पर्वतसेविन्यो भविष्यन्ति प्रजास्तदा ॥ ३९५ ॥
सरितः सागरानूपान्सेवन्ते पर्वतानि च । अङ्गान्कलिङ्गान्वङ्गांश्च काश्मीरान्काशिकोशलान् ॥ ३९६ ॥
ऋषिकान्तगिरिद्रोणीः संश्रयिष्यन्ति मानवाः । कृत्स्नं हिमवतः पृष्ठं कूलं च लवणाम्भसः ॥ ३९७ ॥
अरण्यान्यभिपत्स्यन्ति ह्यार्या म्लेच्छजनैः सह । मृगैर्मीनैर्विहङ्गैश्च श्वापदैस्तक्षुभिस्तथा ॥
मधुशाकफलैर्मूलैर्वर्त्तयिष्यन्ति मानवाः ॥ ३९८ ॥
चीरं पर्णञ्च विविधं वल्कलान्यजिनानि च । स्वयं कृत्वा विवत्स्यन्ति यथामुनिजनास्तथा ॥ ३९९ ॥
बीजान्नानि तथा निम्नेस्वीहन्तः काष्ठशङ्कुभिः । अजैडकं खरोष्ट्रं च पालयिष्यन्ति यत्नतः ॥ ४०० ॥

---

सीमा पर पहुँच जायगी, तब वे दुराचारी राजा लोग कालक्रम से विनाश को प्राप्त हो जायँगे ॥ ३८७-३८९ ॥

उस समय कल्कि द्वारा ताडित होकर वे अधार्मिक म्लेच्छ सब ओर से विनष्ट हो जायेंगे और पाखण्डों का उच्छेद हो जायगा । इस प्रकार सन्ध्यामात्र जब कलियुग शेष रह जायगा तो नृप शब्द ही नष्ट हो जायगा, अर्थात् राजाओं का सर्वदा अभाव हो जायगा । कुछ प्रजाएँ शेष रह जायेंगी । धर्म के नष्ट हो जाने पर साधनविहीन आपत्तियों की मारी, व्याधि एवं शोक के कारण चिन्ताकुलित, अनावृष्टि तथा परस्पर मारकाट से आतंकित और पीड़ित प्रजाएँ अनाथ हो जायेंगी । सब ओर से त्रस्त होकर वे जीविकाविहीन हो जायँगी । अत्यन्त दुःखित होकर पुर, ग्राम एवं नगरों को छोड़कर वन में निवास बनायेंगी ॥ ३९०-३९३ ॥

इस प्रकार राजाओं के विनाश होने पर प्रजाएँ अपना घर छोड़कर भाग जायँगी । स्नेह भावना नष्ट हो जायगी, आपत्तियों से दलित होकर स्नेहियों तथा सुहृदों को छोड़ देगी । वर्णाश्रम धर्म का विनाश हो जायगा, वे घोर संकर वर्ण हो जायेंगी । पर्वतों की गुफाओं और नदियों के एकान्त तटों पर वे निवास करेंगी ॥३९४-३९५॥

घर द्वार छोड़कर सारी प्रजाएँ समुद्रतट, नदियों, पर्वतों एवं जलीय प्रान्तों में निवासार्थ भाग जायँगी । सारी मानव जाति अपने-अपने प्रिय देशों को छोड़कर अङ्ग, कलिङ्ग, बङ्ग, काश्मीर, काशी, कोशल, ऋषिक, गिरिद्रोणी प्रभृति प्रान्तों में आश्रय प्राप्त करेंगी । आर्य लोग म्लेच्छों के साथ सारी हिमवान् की पृष्ठभूमि, क्षार समुद्र के तटवर्ती प्रान्तों एवं भीषण अरण्यों में मृगों, मत्स्यों, पक्षियों एवं अन्यान्य हिंस्र जन्तुओं के साथ-साथ मधु, शाक, मूल, फलादि खा-खाकर जीवन यापन करेंगे ॥ ३९६-३९८ ॥

वे मुनियों की भाँति वृक्ष के वल्कलों, मृगचर्मों एवं पत्तों के चीर अपने हाथों से बना-बनाकर धारण करेंगे । निम्न प्रान्तों में अन्न के बीजों का अन्वेषण करते हुए वे लोग काष्ठ और शंकुओं द्वारा जीविका अर्जित करेंगे । बकरी, भेड़, गधे और ऊँटों का यत्नपूर्वक पालन करेंगे ॥ ३९९-४०० ॥

नदीर्वत्स्यन्ति तोयार्थे कूलमाश्रित्य मानवाः । पार्थिवान् व्यवहारेण विबाधन्तः परस्परम् ॥ ४०१ ॥
बहुमन्याः प्रजाहीनाः शौचाचार विवर्जिताः । एवं भविष्यन्ति नरास्तदाधर्मे व्यवस्थिताः ॥ ४०२ ॥
हीनाद्धीनांस्तथा धर्मान् प्रजा समनुवर्तते । आयुस्तदा त्रयोविंशं न कश्चिदतिवर्तते ॥ ४०३ ॥
दुर्बला विषयग्लाना जरया संपरिप्लुताः । पत्रमूलफलाहाराश्चीरकृष्णाजिनाम्बराः ॥ ४०४ ॥
वृत्त्यर्थमभिलिप्सन्तश्चरिष्यन्ति वसुंधराम् । एतत्कालमनुप्राप्ताः प्रजाः कलियुगान्तके ॥ ४०५ ॥
क्षीणे कलियुगे तस्मिन्दिव्ये वर्षसहस्रके । निःशेषास्तु भविष्यन्ति सार्धं कलियुगेन तु ॥
ससन्ध्यांशे तु निःशेषे कृतं वै प्रतिपत्स्यते ॥ ४०६ ॥
यदा चन्द्रश्य सूर्यश्च तथा तिष्यबृहस्पती । एकराशे भविष्यन्ति तदा कृतयुगं भवेत् ॥ ४०७ ॥
एष वंशक्रमः कृत्स्नं कीर्तितो वो यथाक्रमम् । अतीता वर्तमानाश्च तथैवानागताश्च ये ॥ ४०८ ॥
महापद्माभिषेकात्तु जन्म यावत्परीक्षितः । एतद्वर्षसहस्रं तु ज्ञेयं पञ्चादशदुत्तरम् ॥ ४०९ ॥
प्रमाणं वै तथा चोक्तं महापद्मान्तरं च यत् । अन्तरं तच्छतान्यष्टौ षट्त्रिंशच्च्व समाः स्मृताः ॥ ४१० ॥
एतत्कालान्तरं भाव्या अन्ध्रान्ता ये प्रकीर्तिताः । भविष्यैस्तत्र संख्याताः पुराणज्ञैः श्रुतर्षिभिः ॥ ४११ ॥
सप्तर्षयस्तदा प्राहुः प्रतीपे राज्ञि वै शतम् । सप्तविंशैः शतैर्भाव्या अन्ध्राणां ते त्वया पुनः ॥ ४१२ ॥
सप्तविंशतिपर्यन्ते कृत्स्ने नक्षत्रमण्डले । सप्तर्षयस्तु तिष्ठन्ति पर्यायेण शतं शतम् ॥
सप्तर्षीणां युगं ह्येतद्दिव्यया संख्यया स्मृतम् ॥ ४१३ ॥

---

जल के लिए नदियों के किनारे निवास बनायेंगे । राजाओं में परस्पर वैमनस्य का बीज बोयेंगे । किन्हीं किन्हीं को सन्तानों की अधिकता हो जायगी, किन्हीं किन्हीं को सन्तानें एकदम न रहेंगी, पवित्रता एवं आचार का स्थान एकदम से उनमें विलुप्त हो जायगा । उस समय अधर्म में पड़ी हुई मानव जाति इस प्रकार की हो जायगी । लोग निकृष्ट से भी निकृष्टतर अधर्ममय कार्यों में अनुरक्त हो जायेंगे । उस समय तेईस वर्ष से बढ़कर किसी की आयु न होगी ॥ ४०१-४०३ ॥

दुर्बलाङ्ग, विषयलोलुप, वृद्धता से दबाये हुए पत्ते, मूल, फूल, फल का आहार करनेवाले, चीर एवं कृष्ण मृग-चर्म के पहननेवाले वे लोग जीविका के लिए सारी पृथ्वी का भ्रमण करेंगे । कलियुग के अन्त में प्रजाएँ इस प्रकार की विविध आपत्तियों में ग्रस्त हो जायँगी ॥ ४०४-४०५ ॥

एक सहस्र वर्ष के उस कलियुग की समाप्ति पर उस समय की सारी प्रजाएँ भी उसी के साथ सर्वांशतः नष्ट हो जायँगी और इस प्रकार संध्या समेत कलियुग के व्यतीत हो जाने पर कृतयुग की प्रवृत्ति होगी । जिस समय चन्द्रमा, सूर्य, तिष्य और बृहस्पति—ये सब एक राशि पर होंगे, उस समय कृतयुग होगा ॥ ४०६-४०७ ॥

अतीत, वर्तमान एवं भविष्यत्कालीन राजाओं के वंशों को क्रमानुसार मैं आप लोगों को बता चुका । राजा परीक्षित के जन्म से लेकर महापद्म के अभिषेक तक का समय एक सहस्र पचास वर्ष जानना चाहिए । पुराणों के जानने वाले वैदिकज्ञानसम्पन्न ऋषियों ने महापद्म के शासनकाल से लेकर अन्ध्रों के अन्त तक का काल आठ सौ छत्तीस वर्ष का बताया है । सप्तर्षिगण एक-एक नक्षत्र में एक-एक सौ वर्ष क्रमानुसार अवस्थित रहते हैं । इस प्रकार समस्त नक्षत्रमण्डल में वे सत्ताईस सौ वर्ष तक स्थित रहते हैं । पर्यायक्रम से एक-एक नक्षत्र में एक-एक सौ वर्ष

सा सा दिव्या स्मृता षष्टिर्दिव्याह्नाश्चैव सप्तभिः। तेभ्यः प्रवर्तते कालो दिव्यः सप्तर्षिभिस्तु तैः ॥ ४१४ ॥
सप्तर्षीणां तु ये पूर्वा दृश्यन्ते उत्तरादिशि । ततो मध्येन च क्षेत्रं दृश्यते यत्समं दिवि॥ ४१५ ॥
तेन सप्तर्षयो युक्ता ज्ञेया व्योम्नि शतं समाः । नक्षत्राणामृषीणां च योगस्यैतन्निदर्शनम्॥ ४१६ ॥
सप्तर्षयो मघायुक्ताः काले पारिक्षिते शतम् । अन्ध्रांशे स चतुर्विंशे भविष्यन्ति मते मम॥ ४१७ ॥
इमास्तदा तु प्रकृतिर्व्यापत्स्यन्ति प्रजा भृशम् । अनृतोपहताः सर्वा धर्मतः कामतोऽर्थतः॥ ४१८ ॥
श्रौतस्मार्ते प्रशिथिले धर्मे वर्णाश्रमे तदा । सङ्करं दुर्बलात्मानः प्रतिपत्स्यन्ति मोहिताः॥ ४१९ ॥
संसक्ताश्च भविष्यन्ति शूद्राः सार्धं द्विजातिभिः । ब्राह्मणाः शूद्रयष्टारः शूद्रा वै मन्त्रयोनयः॥ ४२० ॥
उपस्थास्यन्ति तान् विप्रास्तदा वै वृत्तिलिप्सवः । लवं लवं भ्रस्यमानाः प्रजाः सर्वाः क्रमेण तु॥ ४२१ ॥
क्षयमेव गमिष्यन्ति क्षीणशेषा युगक्षये । यस्मिन्कृष्णो दिवं यातस्तस्मिन्नेव तदा दिने॥ ४२२ ॥
प्रतिपन्नः कलियुगस्तस्य संख्यां निबोधत । सहस्राणां शतानीह त्रीणि मानुषसंख्यया॥
षष्टिं चैव सहस्राणि वर्षाणामुच्यते कलिः ॥ ४२३ ॥
दिव्ये वर्षसहस्रं तु तत्संध्यांशं प्रकीर्तितम् । निःशेषे च तदा तस्मिन्कृतं वै प्रतिपत्स्यते॥ ४२४ ॥
ऐल इक्ष्वाकुवंशश्च सह भेदैः प्रकीर्तितौ । इक्ष्वाकोस्तु स्मृतः क्षत्रः सुमित्रान्तं विवस्वतः॥ ४२५ ॥

---

की स्थिति का काल उनका एक-एक युग कहलाता है । यह युग दिव्य संख्या से निर्णीत होता है ॥४०८-४१३॥

दिव्य साठ वर्षों तथा सात दिनों का सप्तर्षियों का एक सौ वर्ष होता है । सप्तर्षिगणों के इस प्रकार के गतिक्रम में दिव्यकाल का प्रवर्तन होता है । सप्तर्षिगण प्रथमतः नक्षत्रमण्डल के पूर्व दिशा की ओर पश्चात् उत्तर दिशा की ओर दिखायी पड़ते हैं । तदनन्तर आकाश के मध्यभाग में जो नक्षत्र दिखायी पड़ता है, उसके समानान्तर दिखायी पड़ते हैं । उसके साथ आकाश में सप्तर्षिगणों को सौ वर्षों तक स्थित जानना चाहिए । नक्षत्रों एवं ऋषियों के साथ योग होने का यही निदर्शन है । हमारे मत से राजा परीक्षित के राजत्वकाल में सप्तर्षिगण एक सौ वर्ष के लिए मघा नक्षत्र में स्थित होंगे, अन्ध्रवंशीय राजा की समाप्ति के बाद वे चौबीसवें नक्षत्र अर्थात् शतभिषा नक्षत्र में स्थित रहेंगे ॥ ४१४-४१७ ॥

उस समय पृथ्वी पर सारी प्रजाएँ अनेक प्रकार की विपत्तियों में पिस जायेंगी । मिथ्याचारपरायण होकर धर्मार्थकाम विहीन हो जायेंगी । शास्त्रीय श्रौतस्मार्त कर्मों का ह्रास हो जायगा । वर्णाश्रम धर्म की मर्यादा लुप्त हो जायगी । दुर्बलात्मा मानव अज्ञान में पड़कर संकरवर्ण हो जायेंगे । शूद्र लोग द्विजातियों के साथ हिल-मिल जायेंगे । ब्राह्मण शूद्रों के घर जाकर यज्ञ कराने लगेंगे और शूद्र लोग मन्त्रकर्त्ता बन जायेंगे ॥ ४१८-४२० ॥

जीविका के लोभ से ब्राह्मण उन शूद्रों की उपासना करने लगेंगे । सारी प्रजा धीरे-धीरे ह्रास को प्राप्त होने लगेगी और इसी प्रकार युग की समाप्ति हो जाने पर वह भी क्षीण हो जायगी । जिस दिन भगवान् कृष्ण स्वर्गगामी होते हैं, उसी दिन कलियुग की प्रवृत्ति होती है । अब उसकी अवधि की संख्या कही जाती है । मानव मान से तीन लाख साठ सहस्र वर्षों का कलियुग कहा जाता है ॥ ४२०-४२३ ॥

उसका संध्यांश देव मान से एक सहस्र वर्ष कहा जाता है । कलियुग की समाप्ति हो जाने पर कृतयुग का प्रारम्भ होता है । ऐल और इक्ष्वाकु के वंशों को, उनके पारस्परिक भेदों के साथ, हम बता चुके । इक्ष्वाकु के

**ऐलं क्षत्रं क्षेमकान्तं सोमवंशविदो विदुः । एते विवस्वतः पुत्राः कीर्तिताः कीर्तिवर्धनाः ॥ ४२६ ॥**
**अतीता वर्तमानाश्च तथैवानागताश्च ये । ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्राश्चैवान्वये स्मृताः ॥ ४२७ ॥**
**युगे युगे महात्मानः समतीताः सहस्रशः । बहुत्वान्नामधेयानां परिसंख्या कुले कुले ॥ ४२८ ॥**
**पुनरुक्ता बहुत्वाच्च न मया परिकीर्तिता । वैवस्वतेऽन्तरे ह्यस्मिन् निमिवंशः समाप्यते ॥ ४२९ ॥**
**तस्यां तु युगाख्यायां यतः क्षत्रं प्रपत्स्यते । तथा हि कथयिष्यामि गदतो मे निबोधत ॥ ४३० ॥**
**देवापिः पौरवो राजा इक्ष्वाकोश्चैव यो मतः । महायोगबेलोपेतः कलापग्राममास्थितः ॥ ४३१ ॥**
**सुवर्चाः सोमपुत्रस्तु इक्ष्वाकोस्तु भविष्यति । एतौ क्षत्रप्रणेतारौ चतुर्विंशे चतुर्युगे ॥ ४३२ ॥**
**न च विंशे युगे सोमवंशस्यादिर्भविष्यति । देवापिरसपत्नस्तु ऐलादिर्भविता नृपः ॥ ४३३ ॥**
**क्षत्रप्रावर्तकौ ह्येतौ भविष्येते चतुर्युगे । एवं सर्वत्र विज्ञेयं सन्तानार्थे तु लक्षणम् ॥ ४३४ ॥**
**क्षीणे कलियुगे तस्मिन् भविष्ये तु कृते युगे । सप्तर्षिभिस्तु तैः सार्धमाद्ये त्रेतायुगे पुनः ॥ ४३५ ॥**
**गोत्राणां क्षत्रियाणां च भविष्येते प्रवर्तकौ । द्वापरांशे न तिष्ठन्ति क्षत्रिया ऋषिभिः सह ॥ ४३६ ॥**
**काले कृतयुगे चैव क्षीणे त्रेतायुगे पुनः । बीजार्थं ते भविष्यन्ति ब्रह्मक्षत्रस्य वै पुनः ॥ ४३७ ॥**
**एवमेव तु सर्वेषु तिष्ठन्तीहान्तरेषु वै । सप्तर्षयो नृपैः सार्धं संतानार्थं युगे युगे ॥ ४३८ ॥**

---

वंश में जिन क्षत्रियों का आविर्भाव हुआ, वे सब राजा सुमित्र के अन्त पर्यन्त रहे, सुमित्र के बाद सूर्य पुत्र इक्ष्वाकु के वंश का अवसान हो जाता है। चन्द्रवंश के इतिहास को जानने वाले लोग ऐल के वंश को राजा क्षेमक के अन्त तक जानते हैं। वैवस्वत के कीर्तिशाली इन पुत्रों का वर्णन किया जा चुका ॥ ४२४-४२६ ॥

इसके अतिरिक्त उन सबों के वंश में अतीत, वर्तमान एवं भविष्यत्कालीन ब्राह्मणों, क्षत्रियों, वैश्यों और शूद्रों का भी वर्णन किया गया। प्रत्येक युगों में सहस्रों लाखों की संख्या में महान् पराक्रमशाली, बुद्धिमान् एवं जितेन्द्रिय राजा लोग उत्पन्न हो गये हैं। बहुत अधिक हो जाने तथा पुनरुक्ति के कारण उनकी संख्या प्रत्येक कुल के अनुसार मैंने नहीं बतायी। इस वैवस्वत मन्वन्तर में निमिवंश की समाप्ति हो जाती है ॥ ४२७-४२९ ॥

इस वर्तमान युग में जिस प्रकार इन क्षत्रियों की उत्पत्ति होगी, उसे मैं बता रहा हूँ, सुनिये। पौरववंशीय देवापि नामक राजा जो महान् योगाभ्यासी होगा। कलाप ग्राम में निवास करेगा, इसी प्रकार इक्ष्वाकुवंशीय सोमपुत्र सुवर्चा नामक एक राजा होगा। चौबीसवें युग में ये दो परमवीर राजा क्षत्रिय धर्म का प्रवर्तन करनेवाले होंगे। बीसवें युग में जबकि चन्द्रवंश का आदिम राजा कोई न होगा। देवापि बिना किसी की प्रतिद्वन्द्विता एवं वैरभावना के ऐल वंश का प्रथम राजा होगा ॥ ४३०-४३३ ॥

चारों युगों के लिए ये दो राजा क्षत्रिय धर्म के प्रवर्तक होंगे। क्षत्रिय गुण, धर्म, स्वभाववाली सन्तानों के लिए इन्हीं दोनों राजाओं को मूलरूप जानना चाहिए। तथाकथित कलियुग के व्यतीत हो जाने पर जब पुनः सतयुग का प्रारम्भ होगा, तब विख्यात सप्तर्षियों के साथ ये दोनों क्षत्रिय गोत्र के प्रवर्तकों के रूप में जन्म धारण करेंगे। इसी प्रकार त्रेतायुग के प्रारम्भिक काल में पुनः जन्म धारण करेंगे। द्वापरांश में न तो क्षत्रिय रहेंगे और न ऋषिगण रहेंगे। सतयुग और त्रेतायुग के क्षीण होने पर वे ऋषि तथा राजर्षिगण ब्राह्मणों एवं क्षत्रियों के वंशों के बीज रूप होकर उत्पन्न होंगे ॥ ४३४-४३७ ॥

सभी मन्वन्तरों में इसी प्रकार सप्तर्षिगण क्षत्रिय राजाओं के साथ स्थित रहते हैं। और प्रत्येक युग में इसी

क्षत्रस्यैव समुच्छेदः संबन्धो वै द्विजैः स्मृतः। मन्वन्तराणां सप्तानां संतानाश्च श्रुताश्च ते॥ ४३९ ॥
परम्परा युगानां च ब्रह्मक्षत्रस्य चोद्भवः । यथा प्रवृत्तिस्तेषां वै प्रवृत्तानां तथा क्षयः ॥ ४४० ॥
सप्तर्षयो विदुस्तेषां दीर्घायुष्ट्वाक्षयन्तु ते । एतेन क्रमयोगेन्न ऐलेक्ष्वाक्वन्वया द्विजाः ॥ ४४१ ॥
उत्पद्यमानास्त्रेतायां क्षीयमाणे कलौ पुनः । अनुयान्ति युगाख्यां तु यावन्मन्वन्तरक्षयः ॥ ४४२ ॥
जामदग्न्येन रामेण क्षत्रे निरवशेषिते । कृते वंशकुलाः सर्वाः क्षत्रियैर्वसुधाधिपैः ॥
द्विवंशकरणाश्चैव कीर्तयिष्ये निबोधत ॥ ४४३ ॥
ऐलस्येक्ष्वाकुनन्दस्य प्रकृतिः परिवर्तते । राजानः श्रेणिबद्धास्तु तथाऽन्ये क्षत्रिया नृपाः ॥ ४४४ ॥
ऐलवंशस्य ये ख्यातास्तथैवैक्ष्वाकवा नृपाः । तेषामेकशतं पूर्णं कुलानामभिषेकिनाम्॥ ४४५ ॥
तावदेव तु भोजानां विस्तरो द्विगुणः स्मृतः । भजते त्रिशकं क्षत्रं चतुर्धा तद्यथादिशम्॥ ४४६ ॥
तेष्वतीताः समाना ये ब्रुवतस्तान्निबोधत । शतं वै प्रतिविन्ध्यानां शतं नागाः शतं हयाः ॥ ४४७ ॥
धृतराष्ट्राश्चैकशतमशीतिर्जनमेजयाः । शतं च ब्रह्मदत्तानां शीरिणां वीरिणां शतम्॥ ४४८ ॥
ततः शतं पुलोमानां श्वेतकाशकुशादयः । ततोऽपरे सहस्रं वै येऽतीताः शतबिन्दवः ॥ ४४९ ॥
ईजिरे चाश्वमेधैस्ते सर्वे नियुतदक्षिणैः । एवं राजर्षयोऽतीताः शतशोऽथ सहस्रशः ॥ ४५० ॥
मनोर्वैवस्वतस्यास्मिन्वर्तमानेऽन्तरे तु ये । तेषां निबोधतोत्पन्ना लोके संततयः स्मृताः ॥ ४५१ ॥

---

प्रकार सन्तति उत्पन्न करने के लिए राजाओं के साथ अवतीर्ण होते हैं । क्षत्रिय वंश का मूलतः विध्वंस, ब्राह्मणों के साथ सम्बन्ध स्थापन, सात मन्वन्तर, मन्वन्तरों में उत्पन्न होनेवाली प्रजाएँ, युगों की परम्परा, ब्राह्मणों एवं क्षत्रियों की उत्पत्ति, उनके कुलों का उद्भव, उत्पत्ति के उपरान्त उनके विनाश एवं दीर्घायुप्राप्ति, प्रजाओं की प्रवृत्ति आदि समस्त बातों को सप्तर्षिगण जानते हैं । इस उपर्युक्त क्रम के अनुसार ऐल तथा इक्ष्वाकुवंशीय द्विजातियाँ त्रेता युग में उत्पन्न होकर कलियुग के विनाश पर्यन्त युग का अनुवर्तन तब तक करती रहती हैं, जब तक मन्वन्तर का क्षय नहीं उपस्थित होता ॥ ४३८-४४२ ॥

जमदग्नि पुत्र परशुराम के पृथ्वीपति राजाओं के साथ क्षत्रियों का समूल संहार कर डालने के बाद चन्द्र और सूर्य दोनों वंश के क्षत्रियों की पुनः उत्पत्ति हुई । अब मैं उन सबका वर्णन कर रहा हूँ, सुनिये ॥ ४४३ ॥

उस महान् क्षत्रिय संहार के बाद ऐल और इक्ष्वाकु के वंशज क्षत्रियों की सन्तानों का पुनः विस्तार हुआ और धारावाहिक रूप में क्षत्रिय लोग पुनः राज्याधिकारी हुए । उनके साथ-साथ अन्यान्य क्षत्रिय भी राजा हुए । ऐल और ऐक्ष्वाकु ऐसे वंश थे, जिनमें परम विख्यात अभिषिक्त राजाओं के एक सौ कुल हुए । भोजवंशीय राजाओं के कुलों की संख्या उनकी द्विगुणित कही जाती है । इस प्रकार ऐसे क्षत्रिय कुलों की संख्या तीन सौ हो जाती है । उनमें समान नामवाले राजा व्यतीत हो चुके हैं, उन सबको बता रहा हूँ, सुनिये । ऐसे राजाओं में प्रतिविन्ध्यों की संख्या एक सौ, नागों की एक सौ, हयों की एक सौ, धृतराष्ट्रों की एक सौ, जनमेजयों की अस्सी, ब्रह्मदत्तों की एक सौ, शीरी और वीरियों की एक सौ, पौलों की एक सौ, तथा श्वेत, काश एवं कुशादिकों की एक सौ संख्या है । शतबिन्दु नामक एक सहस्र राजा हो चुके हैं ॥ ४४४-४४९ ॥

ये सभी नृपतिगण करोड़ों की दक्षिणा वाले अनेक अश्वमेघ यज्ञों से अनुष्ठान करने वाले थे । सैकड़ों सहस्रों की संख्या में ऐसे उदारचेता नृपति व्यतीत हो गये हैं । इसी वर्तमान वैवस्वत मन्वन्तर में, इन्हीं मनु के काल

न शक्यं विस्तरं तेषां संतानानां परम्परा । तत्पूर्वापरयोगेन वक्तुं वर्षशतैरपि ॥ ४५२ ॥
अष्टाविंशद्युगाख्यास्तु गता वैवस्वतेऽन्तरे । एता राजर्षिभिः सार्धं शिष्टा यास्ता निबोधत ॥ ४५३ ॥
चत्वारिंशच्च ये चैव भविष्याः सह राजभिः । युगाख्यानां विशिष्टास्तु ततो वैवस्वतक्षये ॥ ४५४ ॥
एतद्वः कथितं सर्वं समासव्यासयोगतः । पुनरुक्तं बहुत्वाच्च न शक्यं तु युगैः सह ॥ ४५५ ॥
एते ययातिपुत्राणां पञ्चविंशा विशां हिताः । कीर्तिताश्चामिता ये मे लोकान् वै धारयन्त्युत ॥ ४५६ ॥
लभते च वरेण्यञ्च दुर्लभानिह लौकिकान् । आयुः कीर्तिं धनं पुत्रान्स्वर्गं चानन्त्यमश्नुते ॥ ४५७ ॥
धारणाच्छ्रवणाच्चैव ते लोकान्धारयन्त्युत । इत्येष वो मया पादस्तृतीयः कथितो द्विजाः ॥
विस्तरेणाऽऽनुपूर्वी च किं भूयो वर्तयाम्यहम् ॥ ४५८ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते अनुषङ्गपादे तुर्वस्वादिवंशवर्णनं नाम सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥

॥ समाप्तोऽयमनुषङ्गपादः ॥

* * *

---

में, जो राजा हो गये हैं, उन्हीं की बहुत बड़ी संख्या में संततियाँ उत्पन्न हुई हैं, उन सब की परम्परा का विस्तृत विवरण पहले और पीछे की सारी संख्याएँ मिलाकर सौ वर्ष में भी प्रस्तुत नहीं किया जा सकता ॥ ४५०-४५२॥

वैवस्वत मन्वन्तर का अट्ठाईसवाँ युग समाप्तप्राय हो गया है, इस समय राजर्षियों के साथ जो सन्तानें शेष हैं, उन्हें सुनिये । भविष्य में इसी युग में चालीस अन्य विशिष्ट राजा लोग राज्य करेंगे । वैवस्वत का सर्वांशतः अवसान होगा ॥ ४५३-४५४ ॥

प्रसंगतः संक्षेप और विस्तार में मैं आप लोगों को राजाओं का यह वृत्तान्त बता चुका । प्रत्येक युगों में होनेवाले समस्त राजाओं का वृत्तान्त एवं वंशक्रम बहुत अधिक एवं पुनरुक्ति के कारण मैं नहीं बता सकता । सम्राट् ययाति के पुत्रों से होनेवाले प्रजारक्षक पचीस राजवंशों का एवं उनके शासनाधीन देशों का वर्णन कर चुका । वे सभी अमित प्रभावशाली एवं बलवान् थे । बड़े प्रेम से समस्त लोकों का पालन करते थे । इस पवित्र वृत्तान्त को धारण करने से तथा सुनने से मनुष्य दीघायु, यश, धन, पुत्र और अनन्त काल तक स्वर्ग में निवास—इन पाँच वरदानों को प्राप्त करता है । इस लोक में ये वरदान परम दुर्लभ हैं ।

हे द्विजवृन्द ! मैं आप लोगों को विस्तारपूर्वक क्रमानुसार इस तृतीय अनुषङ्ग पाद को सुना चुका । अब इसके बाद क्या बताऊँ, बताइये ॥ ४५५-४५८ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त अनुषङ्गपाद में तुर्वस्वादि वंशवर्णन नामक सैंतीसवें अध्याय (निन्यान्नबेवें अध्याय) की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरंजन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ३७ ॥**

**॥ इस प्रकार तृतीय अनुषङ्गपाद समाप्त हुआ ॥ ३ ॥**

* * *

## अथ उपसंहारपादः

## अथ अष्टात्रिंशोऽध्यायः

### मन्वन्तरनिसर्गवर्णनम्

श्रुत्वा पादं तृतीयं तु क्रान्तं सूतेन धीमता । ततश्चतुर्थं पप्रच्छुः पादं वै ऋषिसत्तमाः ॥ १ ॥

ऋषय ऊचुः

पादः क्रान्तस्तृतीयोऽयमनुषङ्गेण यस्त्वया । चतुर्थं विस्तरात्पादं संहारं परिकीर्तय ॥ २ ॥
मन्वन्तराणि सर्वाणि पूर्वाण्येवापरैः सह । सप्तर्षीणामथैतेषां सांप्रतस्यान्तरे मनोः ॥ ३ ॥
विस्तरावयवं चैव निसर्गस्य महात्मनः । विस्तरेणाऽऽनुपूर्व्या च सर्वमेव ब्रवीहि मे ॥ ४ ॥

सूत उवाच

भवतां कथयिष्यामि सर्वमेतद्यथातथम् । पादं त्विमं ससंहारं चतुर्थं मुनिसत्तमाः ॥ ५ ॥
मनोर्वैवस्वतस्येमं सांप्रतस्य महात्मनः । विस्तरेणाऽऽनुपूर्व्या च निसर्गं श्रृणुत द्विजाः ॥ ६ ॥

---

## उपसंहारपाद

## अड़तीसवाँ अध्याय

(सौवाँ अध्याय)

### मन्वन्तरों का वर्णन

परम बुद्धिमान् सूत द्वारा तृतीय पाद को सुनने के बाद श्रेष्ठ ऋषियों ने चतुर्थ पाद के विषय में जिज्ञासा प्रकट की ॥ १ ॥

ऋषिवृन्द ने कहा—हे सूत जी ! आप अनुषङ्ग नामक तृतीय पाद को हम लोगों को सुना चुके हैं । अब चतुर्थ उपसंहार नामक पाद का विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये । जो मन्वन्तर पहले बीत चुके हैं, उनके अतिरिक्त अन्य मन्वन्तर भी हैं । इस वर्तमान मन्वन्तर में जो सप्तर्षि हैं, उन सबका वृत्तान्त हमें बताइये । वर्तमान महात्मा मनु की सृष्टि का उद्भव एवं विस्तार कैसे होता है? इन सब बातों को क्रमानुसार विस्तारपूर्वक हमें बताइये ॥२-४॥

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द! मैं आप लोगों को इन सब जिज्ञासाओं के विषय में यथातथ्य रूप से कहता हूँ । चतुर्थ उपसंहार पाद का वर्णन सुनिये । हे द्विजवृन्द! साथ ही वर्तमान महात्मा मनु के इस सृष्टि विस्तार का भी विस्तारपूर्वक क्रमानुसार वर्णन करता हूँ ॥ ५-६ ॥

मन्वन्तराणां संक्षेपं भविष्यैः सह सप्तभिः । प्रलयं चैव लोकानां ब्रुवतो मे निबोधत ॥ ७ ॥
एतान्युक्तानि वै सम्यक्सप्तसप्तसु वै मया । मन्वन्तराणि संक्षेपाच्छृणुतानागतानि मे ॥ ८ ॥
सावर्णस्य प्रवक्ष्यामि मनोर्वैवस्वतस्य ह । भविष्यस्य भविष्यन्ति समासात्तु निबोधत ॥ ९ ॥
अनागताश्च सप्तैव स्मृतास्त्विह महर्षयः । कौशिको गालवश्चैव जामदग्न्यश्च भार्गवः ॥ १० ॥
द्वैपायनो वसिष्ठश्च कृपः शारद्वतस्तथा । आत्रेयो दीप्तिमांश्चैव ऋष्यशृङ्गस्तु काश्यपः ॥ ११ ॥
भारद्वाजस्तथा द्रौणिरश्वत्थामा महायशाः । एते सप्त महात्मानो भविष्याः परमर्षयः ॥ १२ ॥
सुतपाश्चामिताभाश्च सुखाश्चैव गणास्त्रयः। तेषां गणास्तु देवानामेकैको विंशकः स्मृतः ॥ १३ ॥
नामतस्तु प्रवक्ष्यामि निबोधध्वं समाहिताः । रितस्तपश्च शुक्रश्च द्युतिर्ज्योतिः प्रभाकरौ ॥ १४ ॥
प्रभासो भासकृद्धर्मस्तेजोरश्मिर्क्रतुर्विराट् । अर्चिष्मान् द्योतनो भानुर्यशः कीर्तिर्बुधो धृतिः ॥
विंशतिः सुतपा ह्येते नामभिः परिकीर्तिताः ॥ १५ ॥
प्रभुर्विभुर्विभासश्च जेता हन्ताऽरिहा रितुः । सुमतिः प्रमतिर्दीप्तिः समाख्यातो महोमहान् ॥ १६ ॥
देहो मुनिर्नयो ज्येष्ठः समः सत्यश्च विश्रुतः । इत्येते ह्यमिताभास्तु विंशतिः परिकीर्तिताः ॥ १७ ॥
दमो दाता विदः सोमो वित्तवैद्यौ यमो निधिः । होमं हव्यं हुतं दानं देयं दाता तपः शमः ॥ १८ ॥
ध्रुवं स्थानं विधानं च नियमश्चेति विंशतिः । मुख्या ह्येते समाख्याताः सावर्णेः प्रथमेऽन्तरे ॥ १९ ॥

---

बीत चुके सात मन्वन्तरों का भी भविष्यत्कालीन सातों मन्वन्तरों के साथ संक्षिप्त वर्णन करता हूँ। लोकों का प्रलय किस प्रकार सम्भव होता है—यह भी बता रहा हूँ, सुनिये । पूर्व प्रसंग में सातों अतीत एवं भविष्यत्कालीन मन्वन्तरों का विस्तृत वर्णन मैं यद्यपि कर चुका हूँ। किन्तु यहाँ प्रसंगप्राप्त भविष्यत्कालीन मन्वन्तरों का संक्षेप में पुनः वर्णन करता हूँ आप सुनिये ॥ ७-८ ॥

प्रस्तुत वर्तमान वैवस्वत मन्वन्तर तथा भविष्यत्कालीन सावर्ण मनु का वर्णन कर रहा हूँ। संक्षेप में सुनिये। भावी मन्वन्तर में जो मुनिगण होंगे उनके नाम सुनिये-कुशिकनन्दन गालव, जमदग्निपुत्र भार्गव, वसिष्ठगोत्रीय द्वैपायन, शारद्वतवंशोत्पन्न कृप, अत्रिवंशोद्भव दीप्तिमान्, काश्यपगोत्रीय ऋष्यशृङ्ग एवं भरद्वाजगोत्रीय द्रोणपुत्र अश्वत्थामा—ये सात परम प्रभावशाली महात्मागण भावी मन्वन्तर में श्रेष्ठ ऋषि के नाम से विख्यात होंगे। सुतपा, अमिताभ और सुख—ये तीन भावी सावर्ण मन्वन्तर के देवगणों के प्रमुख गण होंगे । इनमें एक-एक में बीस-बीस देवता के समूह विद्यमान होंगे ॥ ९-१३ ॥

उन सबके नाम कहता हूँ। सावधान होकर सुनिये । रित, तप, शुक्र, द्युति, ज्योति, प्रभाकर, प्रभास, भासकृत, धर्म, तेज, रश्मि, क्रतु, विराट्, अर्चिष्मान्, द्योतन, भानु, यश, कीर्ति, बुध और धृति—ये बीस देवगण सुतपा नामक गण कहे गये हैं ॥ १४-१५ ॥

प्रभु विभु विभास, जेता, हन्ता, अरिहा, रितु, सुमति, प्रमति, दीप्ति, समाख्यात, मह, महान्, देह, मुनि, नय, ज्येष्ठ, सम, सत्य और विश्रुत—ये बीस अमिताभ समूह के देव कहे गये हैं। दम, दाता, विद, सोम, वित्त, वैद्य, यम, निधि, होम, हव्य, हुत, दान, देय, दाता, तप, शम, ध्रुव, स्थान, विधान और नियम—ये बीस सावर्णि मन्वन्तर की प्रथम अवस्था में बीस मुख्य सुख नामक देवगण कहे गये हैं ॥ १६-१९ ॥

मारीचस्यैव ते पुत्राः कश्यपस्य महात्मनः । सांप्रतस्य भविष्यन्ति सावर्णस्यान्तरे मनोः ॥ २० ॥
तेषामिन्द्रो भविष्यस्तु बलिर्वैरोचनः पुरा । वीरवांश्चावरीयांश्च निर्मोहः सत्यवाक्कृती ॥ २१ ॥
चरिष्णुराज्यो विष्णुश्च वाचः सुमतिरेव च । सावर्णस्य मनोः पुत्रा भविष्यन्ति नवैव तु ॥ २२ ॥
नव चान्येषु वक्ष्यामि सावर्णेश्चान्तरेषु वै । सावर्णमनवश्चान्ये भविष्या ब्रह्मणः सुताः ॥ २३ ॥
मेरुसावर्णिनस्ते वै दृष्टा ये दिव्यदृष्टिभिः । दक्षस्य ते हि दौहित्राः प्रियाया दुहितुः सुताः ॥ २४ ॥
महता तपसा युक्ता मेरुपृष्ठे महौजसः । ब्रह्मादिभिस्ते जनिता दक्षेणैव च धीमता ॥ २५ ॥
महर्लोकगतावृत्य भविष्या मेरुमाश्रिताः । महाभावात्तु ते पूर्वं जज्ञिरे चाक्षुषेऽन्तरे ॥ २६ ॥

ऋषय ऊचुः

दक्षेण जनिताः पुत्राः कन्यायामात्मनः कथम् । भवेत्तु ब्रह्मणश्चैव धर्मेण च महात्मनः ॥ २७ ॥

सूत उवाच

अतो भविष्यान् वक्ष्यामि सावर्णमनवस्तु ये । तेषां जन्म प्रभावं च नमस्कृत्य प्रचेतसे ॥ २८ ॥
वैवस्वते ह्युपस्पृष्टे किंचिच्छिष्टे च चाक्षुषे । जज्ञिरे मनवस्ते हि भविष्यानागतान्तरे ॥ २९ ॥
प्राचेतसस्य दक्षस्य दौहित्रा मनवस्तु ये । सावर्णा नामतः पञ्च चत्वारः परमर्षिजाः ॥ ३० ॥
संज्ञापुत्रस्तु सावर्ण एको वैवस्वतस्तथा । ज्येष्ठः संज्ञासुतो नाम मनुर्वैवस्वतः प्रभुः ॥ ३१ ॥

---

ये मारीच के पुत्र समस्त देवगण महात्मा कश्यप के पुत्र हैं । वर्तमान वैवस्वत मन्वन्तर के बाद सावर्णि मन्वन्तर में ये ही देवगणों के स्थान पर प्रतिष्ठित होंगे । उस सावर्णि मन्वन्तर में विरोचन पुत्र बलि इन देवगणों के स्वामी इन्द्र होंगे । सावर्ण मनु के नव पुत्र होंगे । उनके नाम होंगे—वीरवान्, अवरीयान्, निर्मोह, सत्यवाक्कृती, चरिष्णु, आज्य, विष्णु, वाच और सुमति । इनके अतिरिक्त अन्य सावर्ण मन्वन्तरीय नव मनुपुत्रों के नाम से प्रसिद्ध होंगे ॥ २०-२२ ॥

भविष्य में और भी अनेक ब्रह्मा के पुत्र सावर्ण मनु उत्पन्न होंगे । दिव्य दृष्टि युक्त लोग उन सभी को मेरु सावर्णि के नाम से देखते हैं । वे मनुगण दक्ष के नाती एवं उनकी प्रियतमा पुत्री के पुत्र हैं । वे परम तेजस्वी, महान् तपस्वी एवं सुमेरु के पृष्ठ पर निवास करने वाले हैं । वे ब्रह्मादि देवगणों द्वारा तथा परम बुद्धिमान् दक्ष द्वारा उत्पन्न हुए हैं । वे महर्लोक वासी हैं । वहाँ से आकर सुमेरु के पृष्ठ भाग पर आश्रय लेते हैं । पूर्व चाक्षुष मन्वन्तर में उन महानुभावों की उत्पत्ति हुई थी ॥ २३-२६ ॥

ऋषियों ने पूछा—हे सूत जी! दक्ष ने अपनी कन्या में पुत्रों की उत्पत्ति किस प्रकार की? शंकर, ब्रह्मा एवं धर्म द्वारा इन महात्मा मनुगणों की उत्पत्ति किस प्रकार हुई ? ॥ २७ ॥

श्रीसूतजी ने कहा—हे ऋषिवृन्द ! प्रचेता को प्रणाम कर अब मैं भविष्य में उत्पन्न होने वाले सावर्ण मनुगणों के जन्म वृत्तान्त, प्रभाव आदि का वर्णन कर रहा हूँ । चाक्षुष मन्वन्तर के कुछ शेष रह जाने पर जब वैवस्वत मन्वन्तर प्रारम्भ हो जाता है, उसी समय उन भविष्यत्कालीन मनुगणों की उत्पत्ति होती है । उनमें पाँच सावर्ण मनुगण पशुपति दक्ष के नाती, चार मनुगण परम ऋषियों द्वारा समुत्पन्न तथा एक सावर्ण मनु विवस्वान् के संयोग से छाया संज्ञा के पुत्र हैं । संज्ञा के ज्येष्ठ पुत्र परम ऐश्वर्यशाली वैवस्वत मनु इन सावर्ण मनु से ज्येष्ठ हैं।

**वैवस्वतेऽन्तरे प्राप्ते समुत्पत्तिस्तयोः शुभा । चतुर्दशैते मनवः कीर्तिताः कीर्तिवर्धनाः ॥ ३२ ॥**
**वेदे श्रुतौ पुराणे च सर्वे ते प्रभविष्णवः । प्रजानां पतयः सर्वे भूतानां पतयः स्थिताः ॥ ३३ ॥**
**तैरियं पृथिवी सर्वा सप्तद्वीपा सपर्वता । पूर्णं युगसहस्रं वै परिपाल्या नरेश्वरैः ॥ ३४ ॥**
**प्रजाभिस्तपसा चैव विस्तरं तेषु वक्ष्यते । चतुर्दशैव ते ज्ञेयाः सर्वाः स्वायंभुवादयः ॥ ३५ ॥**
**मन्वन्तराधिकारेषु वर्तन्ते च सकृत्सकृत् । विनिवृत्ताधिकारास्ते महर्लोकं समाश्रिताः ॥ ३६ ॥**
**समतीतास्तु ये तेषामष्टौ षष्ठास्तथाऽपरे । पूर्वेषु सांप्रतश्चायं शान्तिर्वैवस्वतः प्रभुः ॥ ३७ ॥**
**ये शिष्टास्तान्प्रवक्ष्यामि सह देवर्षिदानवैः । सह प्रजानिसर्गेण सर्वांस्त्वनागतान् द्विजान् ॥ ३८ ॥**
**वैवस्वतनिसर्गेण तेषां ज्ञेयस्तु विस्तरः । अन्यूना नातिरिक्तास्ते यस्मात्सर्वे विवस्वतः ॥ ३९ ॥**
**पुनरुक्ता बहुत्वात्तु न वक्ष्ये तेषु विस्तरम् । मन्वन्तरेषु भाव्येषु भूतेष्वपि तथैव च ॥ ४० ॥**
**कुले कुले निसर्गास्तु तस्माद्भूयो विभागशः । तेषामेव हि शिष्टार्थं विस्तरेण क्रमेण च ॥ ४१ ॥**
**दक्षस्य कन्या धर्मिष्ठा सुव्रता नाम विश्रुता । सर्वकन्यावशिष्टा तु श्रेष्ठा धर्मपरा सुता ॥**
**गृहीत्वा तां पिता कन्यां जगाम ब्रह्मणोऽन्तिके ॥ ४२ ॥**
**वैराजस्तमुपासीनं धर्मेण च भवेन च । भवधर्मसमीपस्थं दक्षं ब्रह्माऽभ्यभाषत ॥ ४३ ॥**

---

वैवस्वत मन्वन्तर के आने पर इन दोनों मनुओं की कल्याणप्रद उत्पत्ति होती है । परम यशस्वी इन मनुगणों की संख्या चौदह कही जाती है ॥ २८-३२ ॥

वेद, श्रुति, पुराण आदि में सर्वत्र ये मनुगण परम प्रभावशाली, प्रजापति सभी जीव निकायों के अधीश्वर के रूप में वर्णित किये गये हैं । इन्हीं नरेश्वर मनुःगणों द्वारा सातों द्वीपों एवं पर्वतों समेत यह वसुन्धरा सहस्र युगों तक परिपालित होती है । उन मन्वन्तरों में होने वाली प्रजा, तपस्या एवं सृष्टि विस्तार का वर्णन कर रहा हूँ । स्वायंभुव मनु आदि की वह सृष्टि चौदह ही जाननी चाहिए ॥ ३३-३५ ॥

मनुगण अपने-अपने मन्वन्तराधिकार में एक-एक बार वर्तमान रहते हैं । जब अधिकार से वे निवृत्त हो जाते हैं, तब महर्लोक में अवस्थित होते हैं । उन चौदह मनुओं में से आठ के अधिकार-काल समाप्त हो गये हैं । छह मनुओं का अधिकार-काल शेष है । सप्त पूर्व मन्वन्तरों के समाप्त हो जाने पर सम्प्रति वैवस्वत मनु का अधिकार-काल चल रहा है । अब जो शेष मनुगण हैं, उनके अधिकार-काल का वर्णन, उस समय के देवताओं, ऋषियों, दानवों एवं ब्राह्मणादि द्विजातियों की सृष्टि परम्परा के साथ बता रहा हूँ ॥ ३६-३८ ॥

वर्तमान वैवस्वत मन्वन्तर की सृष्टि-विस्तार के द्वारा ही अन्य मन्वन्तरों की सृष्टि का विस्तार जानना चाहिए । वैवस्वत मन्वन्तर की सृष्टि के समान ही उनकी भी सृष्टि होती है । उनमें कुछ भी विशेषता अथवा न्यूनता नहीं रहती । भूत व भावी मन्वन्तरों में प्रत्येक वंशों में जो सृष्टि होती है, उसका पुनरुक्ति और अधिकता के भय से विस्तारपूर्वक वर्णन नहीं कर रहा हूँ । केवल उनका विभागपूर्वक विस्तार एवं क्रम बता रहा हूँ । दक्ष प्रजापति की एक सुव्रता नामक परम धार्मिक यशस्विनी कन्या थी । वह अन्य कन्याओं से छोटी होती हुई भी गुणों में श्रेष्ठ एवं धर्मपरायण थी । पिता दक्ष एक बार अपनी उस कन्या को साथ लेकर ब्रह्मा के समीप गये ॥ ३९-४२ ॥

पितामह ब्रह्मा जी उस समय धर्म और भव के साथ वैराज नामक लोक में विराजमान थे । दक्ष को भव

दक्ष कन्या तवेयं वै जनयिष्यति सुव्रता । चतुरो वै मनून् पुत्रांश्चातुर्वर्ण्यकराञ्छुभान् ॥ ४४ ॥
ब्रह्मणो वचनं श्रुत्वा दक्षो धर्मो भवस्तदा । तां कन्यां मनसा जग्मुस्त्रयस्ते ब्रह्मणा सह ॥ ४५ ॥
सत्याभिध्यायिनां तेषां सद्यः कन्या व्यजायत । सदृशानुरूपांस्तेषां चतुरो वै कुमारकान् ॥ ४६ ॥
संसिद्धाः कार्यकरणे संभूतास्ते श्रियाऽन्विताः । उपभोगसमर्थैश्च सद्योजातैः शरीरकैः ॥ २४७ ॥
ते दृष्ट्वा तान्स्वयं बुद्ध्वा ब्रह्मा व्याहारिणस्तदा । संरब्धा वै व्यकर्षन्त मम पुत्रो ममेत्युत ॥ ४८ ॥
अभिध्यानान्मनोत्पन्नानूचुर्वै ते परस्परम् । यो यस्य वपुषा तुल्यो भजतां स तु तं सुतम् ॥ ४९ ॥
यस्य यः सदृशश्चापि रूपे वीर्यं च नामतः । तं गृह्णातु सुभद्रं वो वर्णतो यस्य यः समः ॥ ५० ॥
ध्रुवं रूपं पितुः पुत्रः सोऽनुरुध्यति सर्वदा । तस्मादात्मसमः पुत्रः पितुर्मातुश्च जायते ॥ ५१ ॥
एवं ते समयं कृत्वा सवर्णान् जगृहुः सुतान् । यस्मात्सवर्णास्तेषां वै ब्रह्मादीनां कुमारकाः ॥ ५२ ॥
सवर्णा मनवस्तस्मात् सवर्णत्वं हि ते यतः । मननान्माननाच्चैव तस्मात्ते मनवः स्मृताः ॥ ५३ ॥
चाक्षुषस्यान्तरेऽतीते प्राप्ते वैवस्वतस्य ह । रुचेः प्रजापतेः पुत्रो रौच्यो नामाभवत्सुतः ॥ ५४ ॥
भूत्यामुत्यादितो यस्तु भौत्यो नामाभवत्सुतः । वैवस्वतेऽन्तरे राजा द्वौ मनू तु विवस्वतोः ॥ ५५ ॥
वैवस्वतो मनुर्यश्च सावर्णो यश्च विश्रुतः । ज्येष्ठः संज्ञासुतो विद्वान् मनुर्वैवस्वतः प्रभुः ॥ ५६ ॥
सवर्णायाः सुतश्चान्यः स्मृतो वैवस्वतो मनुः । सवर्णा मनयो ये च चत्वारस्तु महर्षिजाः ॥ ५७ ॥

---

और धर्म के समीप खड़ा देखकर ब्रह्मा ने कहा-सद्व्रतपरायण दक्ष ! तुम्हारी यह कल्याणी कन्या चार पुत्रों को उत्पन्न करेगी । वे चारो भावी समय में चारों वर्णों के संस्थापक कल्याणकारी मनु के रूप में विख्यात होंगे । ब्रह्मा की ऐसी वाणी सुनकर दक्ष, धर्म और भव ने ब्रह्मा के साथ ही मन ही मन उस कन्या के साथ संगमन किया । सत्य का ध्यान करने वाले इन महान् तपस्वियों के मानसिक संकल्प के अनुसार उस कन्या ने उन्हीं चारों के अनुसार चार सुन्दर कुमारों को उसी क्षण उत्पन्न किया ॥ ४३-४६ ॥

वे कुमार समस्त कार्यों के पूर्ण करने वाले, परम बुद्धिमान्, श्रीमान् एवं अपने उसी सद्योजात शरीर से विविध भोगों के उपभोग का सामर्थ्य रखने वाले थे । इन चारों कुमारों को देखकर इन समस्त ब्रह्मवेत्ता देवताओं में 'यह मेरा पुत्र है', 'यह मेरा पुत्र', इस प्रकार की बातें कह-कहकर छीना-झपटी होने लगी और क्रोध का प्रदर्शन होने लगा । वे चारों पुत्र उन चारों महान् प्रभावशाली देवताओं के मानसिक अभिध्यान से उत्पन्न हुए थे, अतः उन सब ने परस्पर यह तय किया कि इन सब में जो शरीर जिसके समान हो, वह उसी को अपना पुत्र माना जाय ॥ ४७-४९ ॥

इस प्रकार स्वरूप, पराक्रम, नाम और वर्ण में जो पुत्र जिसके समान हो, वह उस पुत्र को ग्रहण करे । पुत्र सर्वदा पिता के स्वरूप का अनुकरण करता है । पराक्रम में भी पुत्र माता और पिता के समान होता है । यह निश्चित है कि पुत्र अपने ही समान प्रवृत्ति का होता है । अतः जो जिसके समान हो वह उसी का पुत्र है । ब्रह्मा आदि देवताओं ने परस्पर इस प्रकार की सम्मति करके अपने समान आकृति, वर्ण और पराक्रम वाले पुत्रों को ग्रहण किया ॥ ५०-५२ ॥

वे चारों कुमार ब्रह्मा, धर्म, दक्ष और भव के सावर्ण (समान वर्णवाले) थे । अतः उनका सावर्ण नाम पड़ा ।

**तपसा संभृतात्मानः त्वेषु मन्वन्तरेषु वै । भविष्येषु भविष्यन्ति सर्वकार्यार्थसाधकाः ॥ ५८ ॥**
**प्रथमं मेरुसावर्णेर्दक्षपुत्रस्य वै मनोः । पुत्रा मरीचिगर्भाश्च सुशर्माणश्च ते त्रयः ॥**
**संभूताश्च महात्मानः सर्वे वैवस्वतेऽन्तरे ॥ ५९ ॥**
**दक्षपुत्रस्य पुत्रास्ते रोहितस्य प्रजापतेः । भविष्यस्य भविष्यस्तु एकैको द्वादशो गणः ॥ ६० ॥**
**ऐश्वर्यसंग्राहो राहो बाहुवंशस्तथैव च । पारा द्वादश विज्ञेया उत्तरांस्तु निबोधत ॥ ६१ ॥**
**वाजियो वाजिजिच्चैव प्रभृतिश्च ककुद्यथ । दधिक्रावायपक्वाश्च प्रणीतो विजयो मधुः ॥ ६२ ॥**
**तेजस्मान्नथवो द्वौ तु द्वादशैते मरीचयः । सुशर्माणस्तु वक्ष्यामि नामतस्तु निबोधत ॥ ६३ ॥**
**वर्णस्तथाऽप्यङ्गविश्वौ मुरण्यो व्रजनो मतः । अमितो द्रवकेतुश्च जम्भोस्थाजस्त्रशक्रकाः ॥ ६४ ॥**
**सुनेमिर्द्युतपाश्चैव सुशर्माणः प्रकीर्तिताः । तेषामिन्द्रस्तदा भाव्यो ह्यद्भुतो नाम नामतः ॥ ६५ ॥**
**स्कन्दः सोमप्रतीकाशः कार्तिकेयस्तु पावकः। मेधातिथिश्च पौलस्त्यो वसुः काश्यप एव च ॥ ६६ ॥**
**ज्योतिष्मान् भार्गवश्चैव द्युतिमानङ्गिरास्तथा । वसितश्चैव वासिष्ठ आत्रेयो हव्यवाहनः ॥ ६७ ॥**
**सुतपाः पौलवश्चैव सप्तैते रोहितान्तरे । धृतिकेतुदीप्तिकेतुशापहस्ता निरामयः ॥ ६८ ॥**

---

मानसिक मनन (समागम की भावना) के कारण उनकी उत्पत्ति हुई थी । अतः वे मनु नाम से विख्यात हुए । चाक्षुष मन्वन्तर के व्यतीत हो जाने पर जब वैवस्वत मन्वन्तर का प्रारम्भ हुआ, तब प्रजापति रुचि के रौच्य नामक एक पुत्र हुआ ॥ ५३-५४ ॥

भूति नामक जननी में जो पुत्र उत्पन्न किया गया, वह भौत्य नाम से विख्यात हुआ । वैवस्वत मन्वन्तर में विवस्वान के मनु नामक दो पुत्र राजा हुए । जिनमें एक वैवस्वत मनु और दूसरे सावर्ण मनु के नाम से विख्यात हुए । इनमें एक परम ऐश्वर्यशाली विद्वान् वैवस्वत मनु ज्येष्ठ संज्ञा पुत्र और दूसरे वैवस्वत मनु सवर्ण (छाया रूप धारिणी संज्ञा) के पुत्र कहे जाते हैं । सवर्ण जो चार मनुगण हुए वे महर्षियों से उत्पन्न हुए थे ॥ ५५-५७ ॥

ये सभी मनुगण परम तपोनिष्ठ थे । ये भविष्यत्कालीन अपने-अपने मन्वन्तरों में समस्त कार्यों में समर्थ होकर विराजमान होंगे । प्रथम मनु दक्षपुत्र मेरु सावर्णि थे, उनका दूसरा नाम प्रजापति रोहित था । ये भविष्य मन्वन्तर के भावी मनु होंगे । इनके वैवस्वत मन्वन्तर में अनेक महात्मा पुत्र हुए । जिनके गणों के नाम मरीचिगर्भा, सुशर्मा और पार हुए । इनमें से एक-एक गण बारह भागों में विभक्त है । ऐश्वर्यसंग्रह, राह, बाहुवंश आदि को पारगण के अन्तर्गत जानना चाहिए । अब अन्यान्य गण का विवरण सुनिये । वाजिय, वाजिजित् प्रभृति, ककुद्यया, दधिक्राव, अयपक्व, प्रणीत, विजय, मधु, तेजस्वान् और अथर्वद्वय—ये बारह मरीचिगण के अधीन थे । अब सुशर्मा गण का विवरण कहता हूँ, सुनिये ॥ ५८-६३ ॥

वर्ण, अङ्ग, विश्व, मुरण्य, व्रजन, अमित, द्रवकेतु, जम्भोस्थ, अजस्र, शक्रक, सुनेमि तथा द्युतपा—ये बारह सुशर्मा कहे जाते हैं । भविष्यत्काल में अद्भुत नामक देव इन सबका इन्द्र होगा । अग्निपुत्र चन्द्रमा के समान सुन्दर आकृति वाले स्वामी कार्तिकेय, जिनका दूसरा नाम स्कन्द भी है, पुलस्त्यगोत्रीय मेधातिथि, कश्यपगोत्रीय वसु, भृगुवंशोद्भव ज्योतिष्मान्, अङ्गिरानन्दन द्युतिमान्, वसिष्ठगोत्रोत्पन्न वसित, अत्रिकुलभूषण हव्यवाहन तथा पौलववंशीय सुतपा—ये सात रोहित मन्वन्तर के ऋषि कहे गये हैं । उस प्रथम सावर्णि मनु के

पृथुश्रवास्तथा नाको भूरिद्युम्नो बृहद्रथः । प्रथमस्य तु सावर्णेर्नव पुत्राः प्रकीर्तिताः ॥ ६९ ॥
दशमे त्वथ पर्याये धर्मपुत्रस्य वै मनोः । द्वितीयस्य तु सावर्णेर्भाव्यस्यैवान्तरे मनोः ॥ ७० ॥
सुखामना विरुद्धाश्च द्वावेव तु गणौ स्मृतौ । त्विषिवन्तश्च ते सर्वे शतसंख्याश्च ते समाः ॥ ७१ ॥
प्राणानायच्छतः प्रोक्ता ऋषिभिः पुरुषेषु वै । देवास्ते वै भविष्यन्ति धर्मपुत्रस्य वै मनोः ॥ ७२ ॥
तेषामिन्द्रस्तथा विद्वान्भविष्यः शान्तिरुच्यते । हविष्मान्पौलहः श्रीमान्सुकीर्तिश्चापि भार्गवः ॥ ७३ ॥
आपोमूर्तिस्तथाऽऽत्रेयो वसिष्ठश्चापि यः स्मृतः। पौलस्त्यः प्रतिपश्चापि नाभागश्चैव काश्यपः ॥
अभिमन्युश्चाङ्गिरसः स सप्तैते परमर्षयः ॥ ७४ ॥
सुक्षेत्रश्चोत्तमौजाश्च भूरिषेणश्च वीर्यवान् । शतानीको निरामित्रो वृषसेनो जयद्रथः ॥ ७५ ॥
भूरिद्युम्नः सुवर्चाश्च दशैते मानवाः स्मृताः । एकादशे तु पर्याये सावर्णे वै तृतीयके ॥ ७६ ॥
निर्माणरतयो देवाः कामजा वै मनोजवाः । गणास्त्वेते त्रयः ख्याता देवतानां महात्मनाम् ॥ ७७ ॥
एकैकं त्रिंशतस्तेषां गणास्तु त्रिदिवौकसाम् । मासस्याहानि त्रिंशत्तु यानि वै कवयो विदुः ॥ ७८ ॥
निर्माणरतयो देवा रात्रयस्तु विहंगमाः । गणास्ते वै त्रयः प्रोक्ता देवतानां भविष्यति ॥ ७९ ॥
मनोजवा मुहूर्तास्तु इति देवाः प्रकीर्तिताः । एते हि ब्रह्मणः पुत्रा भविष्या मनवः स्मृताः ॥ ८० ॥
तेषामिन्द्रो वृषो नाम भविष्यः सुरराट् ततः । तेषां सप्तर्षयश्चापि कीर्त्त्यमानान्निबोधत ॥ ८१ ॥

---

धृतिकेतु, दीप्तिकेतु, शाप, हस्त, निरामय, पृथुश्रवा, अनीक भूरिद्युम्न और बृहद्रथ—ये नव पुत्र हैं ॥ ६४-६९॥

दशम पर्याय में धर्म के पुत्र द्वितीय मनु का नाम भाव्य होगा । इन भाव्य मनु के अधिकार-काल में सुखमना और विरुद्ध नामक दो देवताओं के गण कहे जाते हैं । ये समस्त देवगण परमकान्तिशाली, संख्या में सौ और समान धर्म वाले हैं । ऋषियों ने इन देवगणों को पुरुषों का प्राणायाम कहा है । धर्मपुत्र द्वितीय मनु के अधिकार-काल में ये देवताओं के पद पर प्रतिष्ठित होंगे । इन सब देवताओं के स्वामी इन्द्र परम विद्वान् शान्ति होंगे—ऐसा कहा जाता है ॥ ७०-७२ ॥

पुलहगोत्रीय हविष्मान्, भृगुगोत्रोत्पन्न परम शोभासम्पन्न सुकीर्ति, अभिशोद्भव आपोमूर्ति, वसिष्ठवंशोत्पन्न आपोमूर्ति, पुलस्त्यकुलभूषण प्रतिप, कश्यपकुलनन्दन नाभाग और गोत्रोत्पन्न अभिमन्यु—ये सात उस मन्वन्तर के परम ऋषि होंगे ॥ ७३-७४ ॥

सुक्षेत्र, उत्तमौजा, भूरिषेण, वीर्यवान्, शतानीक, निरमित्र, वृषसेन, जयद्रथ, भूरिद्युम्न और सुवर्चा—ये दस भाव्य मनु के पुत्र होंगे । ग्यारहवें पर्याय में तृतीय सावर्णि मनु का जब अधिकार काल होगा, तब परम महिमाशाली देवगणों के तीन विशेष गण विख्यात होंगे ॥ ७५-७६ ॥

उनके नाम होंगे निर्माणरति, कामज और मनोजव । उन स्वर्ग निवासी देवताओं के इन एक-एक गणों में तीस-तीस देवता होंगे । पण्डित लोग मास में जिन तीस दिनों की गणना करते हैं, वे ही निर्माणरति देवगण हैं । रात्रि और विहङ्गमात्मक देवगण कामज और मुहूर्तगण मनोजव देवगण के नाम से विख्यात हैं । भविष्यत्काल में देवताओं के ये तीन गण कहे जाते हैं । उन देवताओं के स्वामी वृष नामक सुरराज होंगे । उन मन्वन्तर के सप्तर्षियों का नाम बता रहा हूँ, सुनिये ॥ ७७-८१ ॥

हविष्मान्काश्यपश्चापि वपुष्मान्यश्च भार्गवः। वारुणिश्चैव चात्रेयो वासिष्ठो भग एव च ॥ ८२ ॥
पुष्टिश्चाङ्गिरसो ज्ञेयः पौलस्त्यो निश्चरस्तथा। पौलहो ह्यग्नितेजाश्च देवा ह्येकादशेऽन्तरे ॥ ८३ ॥
सर्ववेगः सुधर्मा च देवानीकः पुरोवहः। क्षेमधर्मा गृहेषुश्च ह्यादर्शः पौण्ड्रको मतः ॥ ८४ ॥
सावर्णस्य तु ते पुत्राः प्राजापत्यस्य वै मनोः। द्वादशे त्वथ पर्याये रुद्रपुत्रस्य वै मनोः ॥ ८५ ॥
चतुर्थे ऋतुसावर्णे देवास्तस्यान्तरे शृणु। पञ्चैव तु गणाः प्रोक्ता देवतानामनागताः ॥ ८६ ॥
हरिता रोहिताश्चैव देवाः सुमनसस्तथा। सुकर्माणः सुपाराश्च पञ्च देवगणाः स्मृताः ॥ ८७ ॥
ब्रह्मणो मानसा ह्येते एकैको दशको गणः। अरुन्तिजो हरिश्चैव विद्वान्यश्च सहस्रशः ॥ ८८ ॥
पर्वतानुचरश्चैव ह्यपोंऽशुश्च मनोजवः। ऊर्जा स्वाहा स्वधा तारा दशैते हरिताः स्मृताः ॥ ८९ ॥
तपोजानिर्भृतिश्चैव वाचा बन्धुश्च यः स्मृतः। रजश्चैव तु राजश्च स्वर्णपादस्तथैव च ॥ ९० ॥
व्युष्टिर्विधिश्च वै देवो दशैते रोहिताः स्मृताः। उषिताद्यास्तु ये देवास्त्रयस्त्रिंशत्प्रकीर्तिताः ॥ ९१ ॥
देवान्सुमनसो विद्धि सुकर्माणो निबोधत। सुपर्वा वृषभः पृष्टः कृपिद्युम्नौ विपश्चितः ॥ ९२ ॥
विक्रमश्च क्रमश्चैव निभृतः कान्त एव च। एते सुकर्मणो देवाः सुतश्चैषां निबोध ॥ १३ ॥
वर्योदितस्तथा जिष्टो वर्चस्वी द्युतिमान्हविः। शुभो हविकृतात्प्राप्तिर्व्यापृथो दशमस्तथा ॥ ९४ ॥
सुपारा मानसास्त्वेते देवा वै संप्रकीर्तिताः। तेषामिन्द्रस्तु विज्ञेय ऋतधामा महायशाः ॥ ९५ ॥
कृतिर्वसिष्ठपुत्रस्तु ह्यात्रेयः सुतपास्तथा। तपोमूर्तिश्चाङ्गिरसस्तपस्वी काश्यपस्तथा ॥ ९६ ॥
तपोऽशयानः पौलस्त्यः पुलहश्च तपोरतिः। भार्गवः सप्तमस्त्वेषां विज्ञेयस्तु तपोमतिः ॥ १७ ॥

---

कश्यपनन्दन हविष्मान्, भृगुगोत्रीय वपुष्मान्, अत्रिवंशोद्भव वारुणि, वसिष्ठगोत्रोत्पन्न भग, अङ्गिरावंशीय पुष्टि, पुलस्त्य कुलभूषण निश्चर और पुलहगोत्रीय अग्नितेजा—ये सात ग्यारहवें पर्याय के देवगण कहे जाते हैं। सर्ववेग, सुधर्मा, देवानीक, पुरोवह, क्षेमधर्मा, गृहेषु, आदर्श और पौण्डूक—ये ग्यारहवें मन्वन्तर के सावर्ण मनु के पुत्र कहे जाते हैं ॥ ८२-८४ ॥

बारहवें मन्वन्तर में रुद्रपुत्र ऋत सावर्णि का कार्यकाल होगा। उस अवधि में वर्तमान देवगणों के पाँच विशेष गण कहे जाते हैं। उनके हरित, रोहित, सुमना, सुकर्मा और सुपार—ये पाँच नाम कहे जाते हैं। ये सब देवगण ब्रह्मा के मानस पुत्र हैं। इन एक-एक गणों में दस-दस देवता रहते हैं। उनमें अरुन्तिज, हवि, विद्वान्, पर्वतानुचर, अप, अंशु, मनोजव, ऊर्जा, स्वाहा, स्वधा और तारा—ये दस हरितगण के अन्तर्गत कहे जाते हैं। तप, जानि, धृति, वाचा, बन्धु, रज, राज, स्वर्णपाद, व्युष्टि और विधि—ये दस रोहित गण में हैं ॥८५-९० ॥

तैंतीस की संख्या में उचित आदि जो देवगण कहे जाते हैं, उन्हें ही सुमना नामक देवगणों के अन्तर्गत जानना चाहिये। सुकर्मा नामक गण का विवरण सुनिये। सुपर्वा, वृषण, पृष्ठ, कपिद्युम्न, विपश्चित, विक्रम, क्रम, निभृत और क्रान्त—ये दस सुकर्मा देवगण के अधीन हैं। इनके सुतों को सुनिये ॥ ९०-९३ ॥

(सुपार नामक गण को सुनिये) वर्षोदित (वर्योदित), जिष्ठ, वर्चस्वी, द्युतिमान्, हवि, शुभ, हविष्कृत, प्राप्ति, व्यापृथ और दशम—ये सुपारा नामक गण में रहनेवाले देवताओं के नाम कहे गये हैं। इन देवताओं के इन्द्र महान् यशस्वी ऋतधामा होंगे। वसिष्ठपुत्र कृति, अभिनन्दन सुतपा अङ्गिरागोत्रीय तपोमूर्ति, कश्यपात्मज

एते सप्तर्षयः सिद्धा अन्ये सावर्णिकेऽन्तरे । देववानुपदेवश्च देवश्रेष्ठो विदूरथः ॥ ९८ ॥
मित्रवान्मित्रबिन्दुश्च मित्रसेनो ह्यमित्रहा । मित्रबाहुः सुवर्चाश्च द्वादशैते मनोः सुताः ॥ ९९ ॥
त्रयोदशे तु पर्याये भाव्या रौच्यान्तरे पुनः । त्रय एव गणाः प्रोक्ता देवानां तु स्वयंभुवा ॥ १०० ॥
ब्रह्मणो मानसाः पुत्रास्ते हि सर्वे महात्मनः । सुत्रामाणः सुधर्माणः सुकर्माणश्च ते त्रयः ॥ १०१ ॥
त्रिदशानां गणाः प्रोक्ता भविष्याः सोमपायिनः। त्रयस्त्रिंशद्देवता याः प्राभविष्यन्त याज्ञिकैः ॥ १०२ ॥
आज्येन पृषदाज्येन ग्रहश्रेष्ठेन चैव हि । देवैर्देवास्त्रयस्त्रिंशत्पृथक्त्वेन निबोधत ॥ १०३ ॥
सुत्रामाणः प्रयाज्यास्तु ह्याद्याज्यास्तु साम्प्रतम् । सुकर्मणोऽनुयाज्यास्तु पृषदाज्याशिनस्तु ये ॥ १०४ ॥
उपयाज्याः सुधर्माण इति देवाः प्रकीर्तिताः । दिवस्पतिर्महासत्त्वस्तेषामिन्द्रो भविष्यति ॥ १०५ ॥
पुलहात्मजपुत्रास्ते विज्ञेयास्तु रुचेः सुताः । अङ्गिराश्चैव धृतिमान् पौलस्त्यः पथ्यवांस्तु सः ॥ १०६ ॥
पौलहस्तत्त्वदर्शी च भार्गवश्च निरुत्सकः । निष्प्रकम्पस्तथात्रेयो निर्मोहः कश्यपस्तथा ॥ १०७ ॥
स्वरूपश्चैव वासिष्ठः सप्तैते तु त्रयोदशे । चित्रसेनो विचित्रश्च तपोधमधृतो भवः ॥ १०८ ॥
अनेकक्षत्रबद्धश्च सुरसो निर्भयः पृथः । रौचस्यैते मनोः पुत्रा ह्यन्तरे तु त्रयोदशे ॥ १०९ ॥
चतुर्दशे तु पर्याये भौमस्याप्यन्तरे मनोः । देवतानां गणाः पञ्च प्रोक्ता ये तु भविष्यति ॥ ११० ॥

---

तपस्वी, पुलस्त्यगोत्रोद्भव तपोऽशयान, पुलहकुलोत्पन्न तपोरति और भृगुनन्दन तपोमति—ये सात ऋषि उक्त मन्वन्तर के जानने चाहिए ॥ ९४-९७ ॥

इस सावर्णिक मन्वन्तर में देववान्, उपदेव, देवश्रेष्ठ, विदूरथ, मित्रवान्, मित्रबिन्दु, मित्रसेन, अमित्रहा, मित्रबाहु और सुवर्चा—ये बारह (?) मनु के पुत्र होंगे । तेरहवें रौच्य नामक मन्वन्तर में देवताओं के तीन ही गणों के होने की बात स्वयंभू ब्रह्मा जी ने कही है । वे सभी गण परम महात्मा एवं ब्रह्मा के मानसिक पुत्र कहे गये हैं। उनके नाम हैं—सुत्रामा, सुधर्मा और सुकर्मा । ये ही भावी मन्वन्तर में सोमरस पान करने वाले देवताओं के पदों पर प्रतिष्ठित होंगे । यज्ञकर्त्ताओं के समेत इस मन्वन्तर में देवताओं की कुल संख्या तैंतीस कही गई है ॥ ९८-१०२ ॥

आज्य, पृषदाज्य, ग्रहश्रेष्ठ एवं अन्याय देवगणों को मिलाकर भी वह देवसंख्या तैंतीस ही होती है । इनका अलग-अलग वर्णन कर रहा हूँ, सुनिये । सम्प्रति प्रयाज और आज्य नाम से प्रसिद्ध सभी देवगण सुत्रामा नामक गण के अधीन हैं । अनुयाज्य और पृषदाज्यायी देवगण सुकर्मा नामक गण के अन्तर्गत हैं ॥ १०३-१०४ ॥

उपयाज्य नामक देवगण सुधर्मा नामक गण के अधीन कहे गये हैं । इन सब देवगणों के स्वामी इन्द्र महाबलवान् दिवस्पति होंगे ॥ १०५ ॥

रुचि के इन पुत्रगणों को पुलह के पौत्र जानना चाहिए । अङ्गिरा पुत्र धृतिमान्, पुलस्त्यगोत्रीय पथ्यवान्, पुलहनन्दन तत्त्वदर्शी, भृगुगोत्रीय निरुत्सक, अत्रिगोत्रोद्भव निष्प्रकम्प, कश्यपात्मज निर्मोह और वसिष्ठवंशोत्पन्न स्वरूप—ये सात तेरहवें मन्वन्तर के ऋषि कहे जाते हैं । चित्रसेन, विचित्र, तपो धर्मधृत, भव, अनेकबद्ध, क्षत्रबद्ध, सुरस, निर्भय और पृथ—ये तेरहवें रौच्य मन्वन्तरगत मनु के पुत्र कहे जाते हैं ॥ १०६-१०९ ॥

भविष्यत्कालीन चौदहवें भौम नामक मन्वन्तर में देवताओं के पाँच गण होंगे । उनके नाम हैं—चाक्षुष,

अपरेऽह्नि शुचिर्भूत्वा गच्छेद्वै प्रेतपर्वते । ब्रह्मकुण्डे ततः स्नात्वा देवादींस्तर्पयेत्सुधीः ॥ ८ ॥
कुर्याच्छ्राद्धं सपिण्डानां प्रयतः प्रेतपर्वते । प्राचीनावीतिना भाव्यं दक्षिणाभिमुखः सुधीः ॥ ९ ॥
कव्यबालोऽनलः सोमो यमश्चैवार्यमा तथा । अग्निष्वात्ता बर्हिषदः सोमपाः पितृदेवताः ॥ १० ॥
आगच्छन्तु महाभागा युष्माभी रक्षितास्त्विह । मदीयाः पितरो ये च कुले जाताः सनाभयः ॥ ११ ॥
तेषां पिण्डप्रदानार्थमागतोऽस्मि गयामिमाम् । ते सर्वे तृप्तिमायान्तु श्राद्धेनानेन शाश्वतीम् ॥ १२ ॥
आचम्योक्त्वा च पञ्चाङ्गं प्राणायामं प्रयत्नतः । पुनरावृत्तिरहितब्रह्मलोकाप्तिहेतवे ॥ १३ ॥
एवं च विधिवच्छ्राद्धं कृत्वा पूर्वं यथाक्रमम् । पितॄनावाह्य चाभ्यर्च्य मन्त्रैः पिण्डप्रदो भवेत् ॥ १४ ॥
तीर्थे प्रेतशिलादौ च चरुणा सघृतेन वा । प्रक्षाल्य पूर्वं तत्स्थानं पञ्चगव्यैः पृथक्पृथक् ॥
तैर्मन्त्रैरथ संपूज्य पञ्चगव्यैश्च देवताम् ॥ १५ ॥
यावत्तिला मनुष्यैश्च गृहीता पितृकर्मसु । गच्छन्ति तावदसुराः सिंहत्रस्ता यथा मृगाः ॥ १६ ॥
अष्टकासु च वृद्धौ च गयायां च मृतेऽहनि । मातुः श्राद्धं पृथक्कुर्यादन्यत्र पतिना सह ॥ १७ ॥
वृद्धिश्राद्धे तु मात्रादि गयायां पितृपूर्वकम् । पाद्यपूर्वं समारभ्य दक्षिणाग्रकुशैः क्रमात् ॥
पित्रादीनां समास्तीर्य शेषं गृह्योक्तमाचरेत् ॥ १८ ॥

---

फिर दूसरे दिन पवित्र होकर प्रेतपर्वत की यात्रा करनी चाहिए, फिर ब्रह्मकुण्ड में स्नानकर बुद्धिमान् पुरुष को देवादिकों का तर्पण करना चाहिए । प्रेतपर्वत पर संयत मन हो सपिण्डों का आद्धकर्म सम्पन्न करना चाहिए । इस कर्म में बुद्धिमान् पुरुष प्राचीना', बीती और दक्षिणाभिमुख होना चाहिए ॥ ८-९ । 'कव्यवाह, अग्नि, चन्द्रमा, यम, अर्यमा, अग्निष्वात्त, बर्हिषद और सोमपा करनेवाले पितृदेवगण । महाभाग्यशालियो । आप लोग यहाँ पधारें । इस तीर्थ में आप लोगों की कृपा से सुरक्षित जो हमारे पितरगण तथा हमारे कुल में उत्पन्न होनेवाले अन्यान्य पितरगण हैं, उन्हीं को पिण्डदान करने के लिए मैं गयापुरी में आया हूँ । हमारे इस श्राद्धकर्म से वे चिरन्तन तृप्ति लाभ करें ॥ १०-१२ ॥

ऐसी प्रार्थना करने के उपरान्त आचमन करके प्रयत्नपूर्वक पाँचों अङ्गों समेत प्राणायाम करके, पुनरागमन से विरहित ब्रह्मलोक की प्राप्ति के लिए विधिपूर्वक क्रमानुसार श्राद्ध कर्म सम्पन्न करना चाहिए । उस समय पितरों का आवाहनकर उनकी विधिपूर्वक पूजा और मन्त्रों का उच्चारणकर पिण्डदान करना चाहिए । प्रेतशिला आदि तीर्थ स्थानों में घृत समेत चरु से पिण्डदान करना चाहिए । पञ्चगव्यों द्वारा उनके मन्त्रों से भली प्रकार उस स्थान को पवित्रकर मन्त्रों द्वारा देवताओं का पूजन करना चाहिए ॥ १३-१५ ॥

पितृकर्मों में मनुष्य जितने तिलों को ग्रहण करते हैं, उतने असुरगण सिंह से भयभीत मृगों की भाँति वहाँ से दूर चले जाते हैं ॥ १६ ॥

सभी अष्टकाओं में वृद्धि श्राद्ध में, गया तीर्थ में तथा मृत्यु के दिन माता का श्राद्ध अलग से करना चाहिए, अन्यत्र पति (पिता) के साथ ही करना चाहिए । वृद्धि श्राद्ध में सर्वप्रथम माता का श्राद्ध करके गया में पिता के श्राद्ध को पहले करना चाहिए । दक्षिणाभिमुख होकर क्रमशः कुशों को बिछाकर पिता आदि के लिए पाद्यादि निवेदन करना चाहिए । शेष विधान अपने-अपने गृह्य सूत्रों के अनुसार करना चाहिए ॥ १७-१८ ॥

दद्युः श्राद्धं सपिण्डानां तेषां दक्षिणभागतः । कुशानास्तीर्य विधिना सकृद्दत्वा तिलोदकम्॥ १९ ॥
गृहीत्वाऽञ्जलिना तेभ्यः पितृतीर्थेन यत्नतः । सक्तुना मुष्टिमात्रेण दद्यादक्षय्यपिण्डकम् ॥
संबन्धिनस्तिलाद्भिश्च कुशेष्वावाहयेत्ततः ॥ २० ॥
आब्रह्मस्तम्बपर्यन्तं देवर्षिपितृमानवाः । तृप्यन्तु पितरः सर्वे मातृमातामहादयः ॥ २१ ॥
अतीतकुलकोटीनां सप्तद्वीपनिवासिनाम् । आब्रह्मभुवनाल्लोकादिदमस्तु तिलोदकम् ॥ २२ ॥
पिता पितामहश्चैव तथैव प्रपितामहः । माता पितामही चैव तथैव प्रपितामही ॥ २३ ॥
मातामहस्तत्पिता च प्रमातामहकादयः । तेषां पिण्डो मया दत्तो ह्यक्षय्यमुपतिष्ठताम् ॥ २४ ॥
मुष्टिमात्रप्रमाणं च ह्यार्द्रामलकमात्रकम् । शमीपत्रप्रमाणं वा पिण्डं दद्याद्गयाशिरे ॥
उद्धरेत्सप्त गोत्राणि कुलानि शतमुद्धरेत् ॥ २५ ॥
पितुर्मातुः स्वभार्याया भगिन्या दुहितुस्तथा । पितृष्वसुर्मातृष्वसुः सप्त गोत्राः प्रकीर्त्तिताः ॥ २६ ॥
चतुर्विंशतिर्विंशश्च षोडश द्वादशैव हि । रुद्रादिवसवश्चैव कुलान्येकोत्तरं शतम् ॥ २७ ॥
नावाहनं न दिग्बन्धो न दोषो दृष्टिसंभवः । न कारुण्येन कर्तव्यं तीर्थश्राद्धं विचक्षणैः ॥ २८ ॥
पिण्डासनं पिण्डदानं पुनः प्रत्यवनेजनम् । दक्षिणा चान्नसंकल्पं तीर्थश्राद्धेष्वयं विधिः ॥ २९ ॥

---

विधिवत् कुशों को बिछाकर एक बार तिल समेत जल दान करने के उपरान्त दक्षिण दिशा से प्रारम्भ कर सपिण्डों को श्राद्ध प्रदान करना चाहिए । अंजलि में पितृतीर्थों का जल लेकर यत्नपूर्वक उन्हें जल दान करना चाहिए। एक मुट्ठी स लेकर अक्षय पिण्ड दान करना चाहिए । अन्य सम्बन्धियों को भी आवाहन करके तिल मिश्रित जल का दान करना चाहिए ॥ १९-२० ॥

ब्रह्मा से लेकर स्तम्ब तक जो भी देव, ऋषि, पितर एवं मानवगण हैं, माता, मातामह प्रभृति हमारे पितरगण हैं, वे इस जलदान से संतुष्ट हों । सातों द्वीपों में निवास करनेवाले, करोड़ों से भी अधिक कुलों में उत्पन्न होनेवाले ब्रह्मलोक से इस लोक तक सर्वत्र विद्यमान उन्हीं लोगों की तृप्ति के लिए यह तिल मिश्रित जलाञ्जलि है ॥ २१-२२ ॥

पिता पितामह प्रपितामह, माता, मातामही तथा प्रपितामही, मातामह तथा उनके पिता, प्रभृति-जो भी हमारे पूर्व पुरुष हैं, उन्हीं लोगों के लिए मैं यह पिण्डदान कर रहा हूँ, यह अक्षय रूप में उन्हें सन्तुष्ट करे । अपनी मुट्ठी भर का अथवा हरे आंवले भर का अथवा शमी के पत्ते जितना बड़ा पिण्ड गयाशिर पर प्रदान करना चाहिए। ऐसे पिण्डों को जो व्यक्ति प्रदान करता है वह अपने सात गोत्रों एवं सौ कुल पुरुषों का उद्धार करता है ॥ २३-२५ ॥

पिता, माता, अपनी स्त्री, बहिन, पुत्री, फूआ और मौसी-ये सात गोत्र कहे जाते हैं । चौबोस, बॉस, सोलह, बारह, ग्यारह, सात और आठ-इतने पिण्डदान क्रमशः करने चाहिए । इनके करने से एक सौ एक कुलों का उद्धार होता है । बुद्धिमान् पुरुषों को तीर्थ श्राद्ध में आवाहन, परदा, सूद्रादिकों को देखने से उत्पन्न होनेवाले दोष को न मानना चाहिए. इसी प्रकार किसी प्रकार को कातरता अथवा करुणा भी न करनी चाहिए ॥ २६-२८॥

अस्मत्कुले मृता ये च गतिर्येषां न विद्यते । आवाहयिष्ये तान्सर्वान्दर्भपृष्ठे तिलोदकैः ॥ ३० ॥
बन्धुवर्गकुले ये च गतिर्येषां न विद्यते । आवाहयिष्ये तान्सर्वान्दर्भपृष्ठे तिलोदकैः ॥ ३१ ॥
इत्यतैर्मन्त्रैः सजलैस्तिलैर्दर्भेषु ध्यानवान् । आवाह्याभ्यर्च्य तेभ्यश्च पिण्डान्दद्याद्यथाक्रमम् ॥ ३२ ॥
अस्मत्कुले मृता ये च गतिर्येषां न विद्यते । तेषामुद्धरणार्थाय इमं पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ३३ ॥
मातामहकुले ये च गतिर्येषां न विद्यते । तेषामुद्धरणार्थाय इमं पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ३४ ॥
बन्धुवर्गकुले ये च गतिर्येषां न विद्यते । तेषामुद्धरणार्थाय इमं पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ३५ ॥
अजातदन्ता ये केचिद्ये च गर्भे प्रपीडिताः । तेषामुद्धरणार्थाय इमं पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ३६ ॥
अग्निदग्धाश्च ये केचिन्नाग्निदग्धास्तथाऽपरे । विद्युच्चोरहता ये च तेभ्यः पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ३७ ॥
दावदाहे मृता ये च सिंहव्याघ्रहताश्च ये । दंष्ट्रिभिः शृङ्गिभिर्वाऽपि तेभ्यः पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ३८ ॥
उद्बन्धनमृता ये च विषशस्त्रहताश्च ये । आत्मापघातिनो ये च तेभ्यः पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ३९ ॥
अरण्ये वर्त्मनि वने क्षुधया तृषया हताः । भूतप्रेतपिशाचाद्यैस्तेभ्यः पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ४० ॥
रौरवे चान्धतामिस्रे कालसूत्रे च ये गताः । तेषामुद्धरणार्थाय इमं पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ४१ ॥
असिपत्रवने घोरे कुम्भीपाकेषु ये गताः । तेषामुद्धरणार्थाय इमं पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ४२ ॥

---

तीर्थं श्राद्धों में मुख्यतया इन्हों विधियों का पालन होना चाहिए, पिण्ड का आसन, पिण्डदान, प्रत्यवनेजन, दक्षिणा तथा अत्र सङ्कल्प । पिण्डदान के पूर्व ऐसा सङ्कल्प करना चाहिए कि अपने कुल में उन सभी मृतकों को, जिनको कहीं भी. गति नहीं हुई, इस कुशासन पर तिलमिश्रित जलदान के द्वारा मैं आवाहित कर रहा हूँ, अपने नाना के कुल में मरे हुए उन सभी लोगों को भी मैं इसी कुशासन पर तिलमिश्रित जल द्वॅारा आवाहित कर रहा हूँ, जिनकी कहीं भी गति नहीं हुई । इसी प्रकार बन्धुवर्गों के कुलों में भी उन मरे हुए लोगों को इस कुशासन पर तिलमिश्रित जलदान के द्वारा आवाहित कर रहा हूँ जिनकी कहीं गति नहीं है ॥ २९-३२ ॥

इन उपर्युक्त मन्त्रों द्वारा तिलमिश्रित जल से कुशों पर उन सभी मृतकों का ध्यान करना चाहिए । आवाहन के उपरान्त भली-भाँति पूजनकर उन्हें क्रमानुसार पिण्डदान करना चाहिए । अपने कुल में उन मरे हुए लोगों को, जिनकी कहीं भी गति नहीं हैं, उबारने के लिए मैं यह पिण्डदान कर रहा हूँ, मातामह के कुल में मरे हुए उन लोगों को उबारने के लिए, जिनकी कहीं भी गति नहीं है, मैं यह पिण्डदान कर रहा हूँ । बन्धुवर्गों के कुल में मेरे हुए उन लोगों को उबारने के लिए मैं यह पिण्डदान कर रहा है, जिनको कहीं भी गति नहीं मिली ॥ ३३-३६ ॥

जो बिना दाँत जाने ही मर गये थे, गर्म में ही जिनकी मृत्यु हो गयी थी, ऐसे लोगों को उबारने के लिए मैं यह पिण्डदान कर रहा हूँ । में जलकर मरे हुए कोई हो, अनि में बिना जलाये गये जो कोई हों, ऐसे लोगों के लिए मैं यह पिण्डदान कर रहा हूँ । वनाग्नि में जो पर गये थे सिंह एवं व्याओं से जिनकी मृत्यु हुई, अन्यान्य दाड़ोंवाले, सीगोंवाले, हिंस जानवरों से जिनकी मृत्यु हुई, उनके उद्धार के लिए मैं यह पिण्ड प्रदान कर रहा हूँ । स्वयं फाँसी के लगाने से जिनको मृत्यु हुई, वियों एवं शस्त्रों से जिन्होंने आत्महत्या करके अपने प्राण गँवा दिये, ऐसे आत्महत्यारों के उद्धार के लिए मैं यह पिण्डदान कर रहा हूँ ॥ ३७-४० ॥

घोर जंगली मार्गो में जो विवश होकर सुधा एवं प्यास से मर गये थे, भूतों, प्रेतों एवं पिशाचों से इस्त

अनेकयातनासंस्थाः प्रेतलोकं च ये गताः । तेषामुद्धरणार्थाय इमं पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ४३ ॥
अनेकयातनासंस्थाः ये नीता यमकिंकरैः । तेषामुद्धरणार्थाय इमं पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ४४ ॥
नरकेषु समस्तेषु यातनासु च ये स्थिताः । तेषामुद्धरणार्थाय इमं पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ४५ ॥
पशुयोनिगता ये च पक्षिकीटसरीसृपाः । अथवा वृक्षयोनिस्थास्तेभ्यः पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ४६ ॥
जात्यन्तरसहस्रेषु भ्रमन्तः स्वेन कर्मणा । मानुष्यं दुर्लभं येषां तेभ्यः पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ४७ ॥
दिव्यन्तरिक्षभूमिष्ठाः पितरो बान्धवादयः । मृता असंस्कृता ये च तेभ्यः पिण्डं ददाम्यहम् ॥ ४८ ॥
ये केचित्प्रेतरूपेण वर्तन्ते पितरो मम । ते सर्वे तृप्तिमायान्तु पिण्डेनानेन सर्वदा ॥ ४९ ॥
येऽबान्धवा बान्धवा वा येऽन्यजन्मनि बान्धवाः । तेषां पिण्डो मया दत्तो ह्यक्षय्यमुपतिष्ठताम् ॥ ५० ॥
पितृवंशे मृता ये च मातृवंशे च ये मृताः । गुरुश्वशुरबन्धूनां ये चान्ये बान्धवा मृताः ॥ ५१ ॥
ये मे कुले लुप्तपिण्डाः पुत्रदारविवर्जिताः । क्रियालोपगता ये च जात्यन्धाः पङ्गवस्तथा ॥ ५२ ॥
विरूपा आमगर्भाश्च ज्ञाताज्ञाताः कुले मम । तेषां पिण्डो मया दत्तो ह्यक्षय्यमुपतिष्ठताम् ॥ ५३ ॥

---

होने के कारण जिनकी मृत्यु हुई थी, ऐसे लोगों को उबारने के लिए मैं यह पिण्ड प्रदान कर रहा हूँ । आपने घोर पापकों के कारण जो अन्यानि एवं कालसूत्र-जैसे नरकों में बोर यातनाएं झेल रहे हैं, उनको उबारने के लिए मैं वह पिण्ड प्रदान कर रहा हूँ ॥ ४१-४२ ॥

घोर पवन तथा कुम्भीपाक—जैसे नरकों में जो अपने पापकर्मी के फल भोग रहे हैं, उनके उद्धार के लिए मैं यह पिण्डदान कर रहा हूँ । प्रेतलोक में जाकर अन्यान्य यातनाओं से सताये जानेवालों को उबारने के लिए मैं यह पिण्डदान कर रहा हूँ । यमदूतों द्वारा अनेक यातनाओं में जो पीने जा रहे हैं, ऐसे लोगों को उबारने के लिए में यह पिण्ड प्रदान कर रहा हूँ । समस्त नरकों एवं सभी प्रकार की यातनाओं में अपने पापकर्मों के कारण दुःख भोगनेवालों को उबारने के लिए मैं यह पिण्ड प्रदान कर रहा हूँ ॥ ४३-४६ ॥

पशु की योनि में उत्पन्न हो चुके हैं, नीच पक्षी, कीट एवं सरकनेवाले सर्प आदि योनियों में जिनका जन्म हो चुका है, अथवा वृक्षों की योनि में जो उत्पन्न हो चुके हैं-उन सबको उबारने के लिए मैं यह पिण्डदान कर रहा हूँ। अपने कर्मों के अनुसार अनेक सहस्त्र जातियों में उत्पन्न हो-होकर जो दुःख भोग रहे हैं, जिन्हें मानवयोनि अब दुर्लभ हो चुकी है, ऐसे लोगों को उबारने के लिए मैं यह पिण्ड प्रदान कर रहा हूँ ॥ ४७-४८ ॥

दिव्य लोक, अन्तरिक्षलोक एवं शूमिलोक में उपस्थित अपने बन्धुवर्गों एवं अपने पितरों को उबारने के लिए, जो कभी मृत्यु को प्राप्त हुए परन्तु संस्कार नहीं हुए, मैं यह पिण्डदान कर रहा हूँ । जो हमारे पितरगण इस समय प्रेत रूप में वर्तमान हैं, वे हमारे इस पिण्डदान से सर्वदा के लिए तृप्ति लाभ करें ॥ ४९-५० ॥

जो हमारे इस जन्म के बान्धव अथवा गबान्धव हैं, जो हमारे अन्य जन्मों के बान्धव हैं, उन सबको हमारा दिया हुआ यह पिण्ड अक्षय तृप्ति करनेवाला हो । पिता के वंश में जो मर चुके हैं, माता के वंश में जो मर चुके हैं, हमारे गुरु, श्वसुर एवं बन्धुवर्गों के वंश में जिनकी मृत्यु हो चुकी है, जो कोई अन्य वन्धु-बान्धव मृत्यु को प्राप्त हुए हों, हमारे कुल में उत्पन्न होनेवाले ऐसे लोग, जिनको पिण्डदान करनेवाला कोई नहीं हैं, पुत्र स्त्री आदि से जो रहित रहे, जिनकी क्रिया लुप्त हो गयी, जन्म से ही जो अन्धे थे, पंगु थे, कुरूप थे, गर्भावस्था में जिनकी मृत्यु

आ ब्रह्मणो ये पितृवंशजाता मातुस्तथा वंशभवा मदीयाः ।
कुलद्वये ये मम दासभूता भृत्यास्तथैवाश्रितसेवकाश्च ॥ ५४ ॥
मित्राणि शिष्याः पशवश्च वृक्षा दृष्टा ह्यदृष्टाश्च कृतोपकाराः ।
जन्मान्तरे ये मम संगताश्च तेभ्यः स्वधा पिण्डमहं ददामि ॥ ५५ ॥

एतैश्च सर्वमन्त्रैस्तु स्त्रीलिङ्गान्तं समूह्य च । पिण्डान्दद्याद्यथा पूर्वं स्त्रीणां मात्रादिकक्रमात् ॥ ५६ ॥
स्वगोत्रे परगोत्रे वा दंपत्योः पिण्डपातनम् । अपृथङ् निष्फलं श्राद्धं पिण्डं चोदकतर्पणम् ॥ ५७ ॥
पिण्डपात्रे तिलान्क्षिप्त्वा पूरयित्वा कुशोदकैः । मन्त्रेणानेन पिण्डांस्तान्प्रदक्षिणयथाक्रमम् ॥
परिषिच्य त्रिधा सर्वान्प्रणिपत्य समापयेत् ॥ ५८ ॥
पितॄन्विसृज्य चाऽऽचम्य साक्षिणः श्रावयेत्सुरान् । साक्षिणः सन्तु मे देवा ब्रह्मेशानादयस्तथा ॥
मया गयां समासाद्य पितृणां निष्कृतिः कृता ॥ ५९ ॥
आगतोऽस्मि गयां देव पितृकार्ये गदाधर । त्वमेव साक्षी भगवन्ननृणोऽहमृणत्रयात् ॥ ६० ॥
सर्वस्थानेषु चैवं स्यात्पिण्डदानं तु नारद । प्रेतपर्वतमारभ्य कुर्यात्तीर्थेषु च क्रमात् ॥ ६१ ॥
तिलमिश्रांस्ततः सक्तून्निःक्षिपेत्प्रेतपर्वते । अपसव्येन देवर्षे दक्षिणाभिमुखेन च ॥ ६२ ॥

---

हो गयी जिन्हें कोई जानता है कोई नहीं जानता, उन सबको हमारा दिया हुआ यह पिण्ड अक्षय तृप्ति प्रदान करनेवाला हो ॥ ५१-५३ ॥

ब्रह्मा से लेकर हमारे पिता के वंश में जो कोई उत्पन्न हुए हों, तथा मेरी माता के वंश में जो उत्पन्न हुए हों, इन दोनों कुलों को, जो दासता एवं नृत्यता के बन्धन में बंधे हुए थे, आश्रित एवं सेवकों में जिनकी गणना की जाती थी, मित्र थे, शिष्य थे, पशु, वृक्ष, दृष्ट एवं अदृष्ट रूप से उपकारक थे, अन्य जन्म में जिनके साथ हमारी सङ्गति थी, उन सबको उबारने के लिए मैं यह पिण्ड प्रदान कर रहा हूँ' ॥ ५४-५५ ॥

इन सभी उपर्युक्त मंत्रों का उच्चारण कर माताओं के लिए क्रमानुसार स्त्रीलिंग विशेषण लगाकर पिण्ड प्रदान करना चाहिए । अपने गोत्र के हों अथवा अन्य गोत्र के हों, स्त्री पुरुष के लिए पिण्डदान की विधि पृथक्-पृथक् विहित है, जो पृथक् रूप में नहीं करता उसका श्राद्ध पिण्डदान एवं वर्पण सभी निरर्थक है । पिण्ड रखने के पात्र में तिल छोड़कर फिर उसको पवित्र जल से पूर्णकर इन मन्त्रों का उच्चारण करते हुए क्रमानुसार प्रदक्षिणापूर्वक पिण्डदान करना चाहिए, तीन बार सिंचन करने के उपरान्त सब को प्रणाम करके पिण्डदान की विधि को समाप्त करना चाहिए ॥ ५६-५८ ॥

पितरों को विसर्जित कर आचमन करके साक्षी रूप में उपस्थित देवताओं को यह सुनाना चाहिए । ब्रह्मा, शिव प्रभृति देवगण! आप लोग हमारे इस कार्य के साक्षी रहें कि मैं गया में आकर अपने पितरों के उद्धार का कार्य सम्पन्न कर चुका देव! गदाधर । केवल पितृकार्य के लिए मैं गया आया हुआ था, भगवन्! आप ही इसके साक्षी हैं, मैं अब अपने तीनों ऋणों से मुक हूँ । देवर्षि नारद जी प्रायः सभी तीर्थ स्थानों में पिण्डदान की यही विधि है, सर्वप्रथम प्रेत पर्वत पर आरम्भ कर क्रमानुसार सभी स्थानों में उक्त क्रम से श्राद्ध करना चाहिए । प्रेत पर्वत पर तिलमिश्रित सत् दक्षिणाभिमुख एवं अपसव्य होकर छोड़ना चाहिए ॥ ५९-६२ ॥

ये केचित्प्रेतरूपेण वर्तन्ते पितरो मम । ते सर्वे तृप्तिमायान्तु सक्तुभिस्तिलमिश्रितैः ॥ ६३ ॥
आब्रह्मस्तम्बचर्यन्तं यत्किंचित्सचराचरम् । मया दत्तेन तोयेन तृप्तिमायान्तु सर्वशः ॥ ६४ ॥
प्रेतत्वाच्च विमुक्ताः स्युः पितरस्तस्य नारद । प्रेतत्वं तस्य माहात्म्यात्कुले चापि न जायते॥ ६५ ॥
नाम्ना प्रेतशिला ख्याता गयाशिरसि मुक्तये । तीर्थमन्त्रादिरूपेण स्थितश्चादिगदाधरः ॥ ६६ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपसंहारपादे गयामाहात्म्यं
नामाष्टचत्त्वरिंशोऽध्यायः ॥ ४८ ॥

* * *

---

जो कोई हमारे पितरगण प्रेत रूप में कहाँ विद्यमान हों, वे इस तिलमिश्रित सत्तू के दान से तृप्ति लाभ करें। ब्रह्मा से लेकर स्तम्ब पर्यन्त इन चराचर जीव-योनियों में जो भी हमारे पितरगण हो, वे मेरे दिये इस जलदान से सर्वाशित: वृप्ति लाभ करें ॥ ६३-६४ ॥

नारद जी । इस विधि से ब करनेवाले प्राणियों के पितरगण निश्चय ही प्रेत योनि से छुटकारा पा जाते हैं। यही नहीं प्रत्युत उसके इस शुभ कर्म के माहात्म्य से उसके कुल में कोई प्रेतयोनि में नहीं जाता। गयाशिर में यह प्रेत-शिला केवल प्रेतों की विमुक्ति के लिए है, तीर्थ मंत्रादि के रूप में आदिगदाधर देव भी वहाँ इसी सदाशय से विराजमान है ॥ ६५-६६ ॥

**श्रीवायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपसंहारपाद में गयामाहात्म्य नामक अडतालीसवें अध्याय**
(एक सौ दसवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरञ्जन**
**मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ४८ ॥**

* * *

# अथोनपञ्चाशत्तमोऽध्यायः

## गयामाहात्म्यम्

### सनत्कुमार उवाच

आदौ तु पञ्चतीर्थेषु चोत्तरे मानसे विधिः । आचम्य कुशहस्तेन शिरश्चाभ्युक्ष्य वारिणा ॥ १ ॥
उत्तरं मानसं गच्छेन्मन्त्रेण स्नानमाचरेत् । उत्तरे मानसे स्नानं करोम्यात्मविशुद्धये ॥ २ ॥
सूर्यलोकादिसंसिद्धिसिद्धये पितृमुक्तये । देवादींस्तर्पयित्वाथ श्राद्धं कुर्यात्सपिण्डकम् ॥ ३ ॥
मानसं हि सरो ह्यत्र तस्मादुत्तरमानसम् । सूर्यं नत्वाऽर्चयित्वाऽथ सूर्यलोकं नयेत् पितॄन् ॥ ४ ॥
नमो भगवते भर्त्रे सोमभौमज्ञरूपिणे । जीवभार्गवसौरेयराहुकेतुस्वरूपिणे ॥ ५ ॥
उत्तरान्मानसान्मौनी व्रजेद्दक्षिणमानसम् । उदीचीतीर्थमित्युक्तं तत्रौदीच्यं विमुक्तिदम् ॥
अत्र स्नातो दिवं याति स्वशरीरेण मानवः ॥ ६ ॥

---

# उन्तालीसवाँ अध्याय

(एक सौ ग्यारहवाँ अध्याय)

## गया माहात्म्य

सनत्कुमार ने कहा—हे नारद जी! सर्वप्रथम उत्तर मानस में स्थित पाँचों तीर्थों में किस प्रकार श्राद्धादि कर्म सम्पन्न करना चाहिए, इसकी विधि कहता हूँ। आचमन कर हाथ में कुशा लेकर सिर पर जल द्वारा सिंचन करे। फिर उत्तरमानस तीर्थ की यात्रा करे और यहाँ आकर इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए स्नान करे। आत्मविशुद्धि के लिए मैं उत्तरमानस तीर्थ में स्नान कर रहा हूँ ॥ १-२ ॥

सूर्य लोक प्रभृति लोकों में प्राप्त होने वाली सिद्धियों को प्राप्त करने के लिए तथा अपने पितरों की मुक्ति के लिए यह स्नान कर रहा हूँ। स्नान के लिए तर्पण करने के बाद पिण्ड श्राद्ध करे। मानस नामक सरोवर यहाँ वर्तमान है। अत: उसका उत्तरमानस नाम पड़ा है। वहाँ सूर्य को नमस्कार एवं पूजन करने वाला अपने पितरों को सूर्य लोक पहुँचाता है ॥ ३-४ ॥

परम ऐश्वर्यशाली, पालक, चन्द्रमा, मङ्गल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनि, राहु एवं केतु स्वरूप सूर्यदेव को हमारा नमस्कार है। इस प्रकार सूर्य को नमस्कार करने के बाद मौन धारण कर उत्तरमानस से दक्षिणमानस की यात्रा करनी चाहिए। वह उदीची का तीर्थ कहा जाता है। वह औदीच्य तीर्थ मुक्ति देने वाला है। इस तीर्थ में स्नान करने वाला मनुष्य अपने शरीर से स्वर्ग लोक को प्राप्त करता है ॥ ५-६ ॥

मध्ये कनखलं तीर्थं त्रिषु लोकेषु विश्रुतम् । स्नातः कनकवद्भाति नरो याति पवित्रताम् ॥ ७ ॥
तस्य दक्षिणभागे च तीर्थं दक्षिणमानसम् । दक्षिणे मानसे चैव तीर्थत्रयमुदाहृतम् ॥ ८ ॥
स्नात्वा तेषु विधानेन कुर्याच्छ्राद्धं पृथक्पृथक् । दक्षिणे मानसे स्नानं करोम्यात्मविशुद्धये ॥ ९ ॥
सूर्यलोकादिसंसिद्धिसिद्धये पितृमुक्तये । ब्रह्महत्यादिपापौघयातनाया विमुक्तये ॥ १० ॥
दिवाकर करोमीह स्नानं दक्षिणमानसे । नमामि सूर्यं तृप्त्यर्थं पितृणां तारणाय च ॥
पुत्रपौत्रधनैश्वर्यायाऽऽयुरारोग्यवृद्धये ॥ ११ ॥
फल्गुतीर्थं व्रजेत्तस्मात्सर्वतीर्थोत्तमोत्तमम् । मुक्तिर्भवति कर्तृणां पितृणां श्राद्धतः सदा ॥ १२ ॥
ब्रह्मणा प्रार्थितो विष्णुः फल्गुको ह्यभवत्पुरा । दक्षिणाग्नौ हुतं तत्र तद्रजः फल्गुतीर्थकम् ॥ १३ ॥
तीर्थानि यानि सर्वाणि भुवनेष्वखिलेष्वपि । तानि स्नातुं समायान्ति फल्गुतीर्थं सुरैः सह ॥ १४ ॥
गङ्गा पादोदकं विष्णोः फल्गुर्ह्यादिगदाधरः । स्वयं हि द्रवरूपेण तस्माद्गङ्गाधिकं विदुः ॥ १५ ॥
अश्वमेधसहस्राणां सहस्रं यः समाचरेत् । नासौ तत्फलमाप्नोति फल्गुतीर्थे यदाप्नुयात् ॥ १६ ॥
फल्गुतीर्थे नरः स्नात्वा तर्पणं श्राद्धमाचरेत् । सपिण्डकं स्वसूत्रोक्तं नमेदथ पितामहम् ॥ १७ ॥

---

तीनों लोकों में विख्यात कनखल नामक तीर्थ गया के मध्यभाग में अवस्थित है, वहाँ स्नान करनेवाला मनुष्य सुवर्ण की तरह कान्तिमान् एवं परम पुनीत होता है । उसके दक्षिण भाग में दक्षिण मानस नामक तीर्थ है। दक्षिण मानस में तीन तीर्थ कहे जाते हैं । इन तीनों तीर्थों में विधिपूर्वक स्नान कर पृथक् पृथक् श्राद्ध कर्म करना चाहिए । आत्म विशुद्धि के लिए दक्षिणमानस तीर्थ में स्नान कर रहा हूँ-इस प्रकार मन में संकल्प करे॥ ७-९ ॥

सूर्य लोक प्रभृति लोकों में प्राप्त होने वाली सिद्धियों की प्राप्ति के लिए, पितरों की मुक्ति के लिए, ब्रह्महत्या, घोर पापकर्मों एवं यातनाओं से छुटकारा प्राप्त करने के लिए, हे दिवाकर हे देव! मैं इस दक्षिण मानस तीर्थ में स्नान कर रहा हूँ, इस प्रकार सूर्य को नमस्कार कर एवं उनकी पूजा कर मनुष्य अपने पितरों को स्वर्ग लोक पहुँचाता है ॥ १०-११ ॥

हे सूर्यदेव ! मैं आपकी तृप्ति एवं पितरों को तारने के लिए नमस्कार कर रहा हूँ । पुत्र, पौत्र, धन, ऐश्वर्य, आयु एवं आरोग्य की वृद्धि के लिए नमस्कार कर रहा हूँ ।

इसके बाद सभी तीर्थों में श्रेष्ठ फल्गु तीर्थ की यात्रा करनी चाहिए । वहाँ पर श्राद्ध करने से उन करने वालों की एवं उनके पितरों की सर्वदा मुक्ति होती है ।

ब्रह्मा की प्रार्थना पर प्राचीनकाल में भगवान् विष्णु स्वयं फल्गु रूप में प्रतिष्ठित हुए । यज्ञ की दक्षिणाग्नि में आहुति रूप में पड़ा हुआ रज फल्गुतीर्थ के रूप में प्रसिद्ध हुआ ॥ १२-१४ ॥

इस भुवन मण्डल में जितने भी तीर्थ समूह हैं वे देवताओं के साथ इस फल्गुतीर्थ में स्नान करने के लिए आते हैं । गङ्गा भगवान् विष्णु की पादोदक स्वरूप हैं । किन्तु फल्गु तीर्थ तो स्वयं आदि गदाधर स्वरूप है । स्वयं द्रव्य रूप में वे आदि गदाधर की मूर्ति में स्थित हैं । यही कारण है कि गङ्गा से अधिक उन आदि गदाधर का माहात्म्य लोग बताते है ॥ १५-१६ ॥

जो व्यक्ति एक लाख अश्वमेध यज्ञ करता है, वह भी इतना फल नहीं प्राप्त करता, जितना फल्गु तीर्थ

नमः शिवाय देवाय ईशाय पुरुषाय वै । अघोरवामदेवाय सद्योजाताय शम्भवे ॥ १८ ॥
फल्गुतीर्थे नरः स्नात्वा दृष्ट्वा देवं गदाधरम् । आत्मानं तारयेत्सद्यो दश पूर्वान्दशापरान् ॥ १९ ॥
नत्वा गदाधरं देवं मन्त्रेणानेन पूजयेत् । ॐ नमो वासुदेवाय नमः सङ्कर्षणाय च ॥
प्रद्युम्नायानिरुद्धाय श्रीधराय च विष्णवे ॥ २० ॥
पञ्चतीर्थे नरः स्नात्वा ब्रह्मलोकं नयेत्पितॄन् । अमृतैः पञ्चभिः स्नानं पुष्पवस्त्राद्यलंकृतम् ॥
न कुर्याद्यो गदापाणेस्तस्य श्राद्धं निरर्थकम् ॥ २१ ॥
नागकूटाद्गृध्रकूटाद्युपादुत्तरमानसात् । एतद्गयाशिरः प्रोक्तं फल्गुतीर्थं तदुच्यते ॥ २२ ॥
प्रथमेऽह्नि विधिः प्रोक्तो द्वितीये दिवसे व्रजेत् । धर्मारण्यं तत्र धर्मो यस्माद्यज्ञमकारयत् ॥
गमनाद् ब्रह्मलोकाप्तिर्भवत्येव हि नारद ॥ २३ ॥
मतङ्गवाप्यां यः स्नात्वा तर्पणं श्राद्धमाचरेत् । गत्वा नत्वा मतङ्गेशमिमं मन्त्रमुदीरयेत् ॥ २४ ॥
प्रमाणं देवताः सन्तु लोकपालाश्च साक्षिणः । मयागत्य मतङ्गेऽस्मिन्पितॄणां निष्कृतिः कृता ॥ २५ ॥
पूर्वं हि ब्रह्मतीर्थे च कूपे श्राद्धादि कारयेत् । तत्कूपयूपयोर्मध्ये सर्वांस्तारयते पितॄन् ॥
धर्मं धर्मेश्वरं नत्वा महाबोधितरुं नमेत् ॥ २६ ॥

---

में स्नान करने वाला पाता है । फल्गु तीर्थ में स्नान कर मनुष्य को तर्पण एवं सपिण्ड श्राद्ध कर्म अपने गृह्यसूत्र के अनुसार करना चाहिए । फिर पितामह को नमस्कार करना चाहिए । शिव, ईश, पुरुष स्वरूप देव को हमारा नमस्कार है । अघोर, वामदेव, सद्योजात एवं शम्भु उपाधि धारण करने वाले देवों के देव महादेव को हमारा नमस्कार है ॥ १७-१९ ॥

फल्गु तीर्थ में स्नान कर आदि गदाधर देव का दर्शन करने वाला मनुष्य अपने को तो तारता ही है, अपने से दस पीढ़ी पूर्व एवं दस पीढ़ी बाद में होने वालों को भी तुरन्त तारता है । आदि गदाधर देव का इस मन्त्र से नमस्कार कर पूजन करना चाहिए । तदनन्तर प्रणव ओंकार का उच्चारण करके यह कहे कि श्री भगवान् वासुदेव, सङ्कर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध, श्रीधर, विष्णु प्रभृति नाम वाले को हमारा बारम्बार नमस्कार है ॥ २०-२१ ॥

पाँचों तीर्थों में स्नान करने वाला व्यक्ति अपने पितरों को ब्रह्मलोक पहुँचाता है । जो व्यक्ति पञ्चामृत द्वारा स्नान करा कर सुन्दर पुष्प वस्त्रादि से अलंकृत करके भगवान् गदाधर की पूजा नहीं करता उसकी सारी श्राद्ध क्रिया निरर्थक है । नागकूट से गृध्रकूट, गृध्रकूट से यूप एवं यूप से उत्तरमानस ये ही गयासुर के शिरोभाग कहे जाते हैं। इन्हीं को फल्गु तीर्थ कहते हैं । प्रथम दिन में किये जाने वाले विधानों को कहा जा चुका है । इसके बाद दूसरे दिन धर्मारण्य की यात्रा करनी चाहिए । इसी धर्मारण्य में भगवान् ब्रह्मा ने उक्त यज्ञ का अनुष्ठान किया था । हे नारद जी! इस पुनीत धर्मारण्य में गमन मात्र से मनुष्य को मुक्ति की प्राप्ति होती है ॥ २२-२४ ॥

फिर मतङ्ग वापी में स्नान कर तर्पण एवं श्राद्ध करना चाहिए । वहाँ जाकर मतङ्गेश को नमस्कार कर इस मन्त्र का उच्चारण करना चाहिए ।

हे लोकपाल देवगण! आप हमारे इस कार्य में साक्षी रहें कि मैं इस मतङ्ग तीर्थ में आकर अपने पितरों का उद्धार कर चुका । प्रथमतः ब्रह्मतीर्थ में जाकर कूप पर श्राद्धादि करना चाहिए । उस कूप एवं यूप के मध्यभाग

नमस्तेऽश्वत्थराजाय ब्रह्मविष्णुशिवात्मने । बोधिद्रुमाय कर्तॄणां पितॄणां तारणाय च ॥ २७ ॥
येऽस्मत्कुले मातृवंशे बान्धवा दुर्गतिं गताः। त्वद्दर्शनात्स्पर्शनाच्च स्वर्गतिं यान्तु शाश्वतीम् ॥ २८ ॥
ऋणत्रयं मया दत्तं गयामागत्य वृक्षराट् । त्वत्प्रसादान्महापापाद्विमुक्तोऽहं भवार्णवात् ॥ २९ ॥
तृतीये ब्रह्मसरसि स्नात्वा श्राद्धं सपिण्डकम् । कृत्वा सर्वप्रमाणेन मन्त्रेण विधिवत्सुत ॥ ३० ॥
स्नानं करोमि तीर्थेऽस्मिन् ऋणत्रयविमुक्तये । तत्कूपयूपयोर्मध्ये ब्रह्मलोकं नयेत्पितॄन् ॥ ३१ ॥
यागं कृत्वोत्थितो यूपो ब्रह्मणा यूप इत्यसौ । कृत्वा ब्रह्मसरः श्राद्धं सर्वांस्तारयते पितॄन् ॥ ३२ ॥
यूपं प्रदक्षिणीकृत्य वाजपेयफलं लभेत् । ब्रह्माणं च नमस्कृत्य ब्रह्मलोकं नयेत् पितॄन् ॥ ३३ ॥
नमोऽस्तु ब्रह्मणेऽजाय जगज्जन्मादिरूपिणे । भक्तानां च पितॄणां च तारकाय नमो नमः ॥ ३४ ॥
गोप्रचारसमीपस्था आम्रा ब्रह्मप्रकल्पिताः । तेषां सेचनमात्रेण पितरो मोक्षगामिनः ॥ ३५ ॥
आम्रं ब्रह्मसरोद्भूतं ब्रह्मदेवमयं तरुम् । विष्णुरूपं प्रसिञ्चामि पितॄणां मुक्तिहेतवे ॥ ३६ ॥

एको मुनिः कुम्भकुशाग्रहस्त आम्रस्य मूले सलिलं ददामि ।
आम्रश्च सिक्तः पितरश्च तृप्ता एका क्रिया द्व्यर्थकरी प्रसिद्धा ॥ ३७ ॥

---

में श्राद्धादि सम्पन करने वाला मनुष्य अपने समस्त पितरों का उद्धार करता है । वहाँ पर धर्म धर्मेश्वर को नमस्कार कर महाबोधि वृक्ष को नमस्कार करना चाहिए ॥ २५-२७ ॥

ब्रह्मा, विष्णु एवं शिवस्वरूप हे अश्वत्थराज ! हे बोधि वृक्ष ! आपको हमारा नमस्कार है । यहाँ पर श्राद्धादि करने वाले एवं उसके पितरों के तारने के लिए मैं यह श्राद्ध क्रिया कर रहा हूँ । हमारे पिता के तथा माता के वंश में उत्पन्न होकर जो बान्धवगण दुर्गति भोग रहे हैं, आपके दर्शन एवं स्पर्श के करने से सर्वदा के लिए स्वर्गलोक की प्राप्ति करें । हे वृक्षराज! इस गयापुरी में आकर मैं अपने तीनों ऋणों से मुक्त हो गया हूँ । अपकी कृपा से मैं महान् पापों से मुक्त हो गया हूँ ॥ २८-३० ॥

तीसरे दिन ब्रह्म सरोवर में स्नान कर सभी प्रकार की विधियों से संयुक्त, मन्त्रोच्चारण करके सपिण्ड श्राद्ध करे । तीनों ऋणों की मुक्ति प्राप्त करने की कामना से मैं इस तीर्थ में स्नान कर रहा हूँ । इस प्रकार उस कूप और यूप के मध्य में श्राद्ध सम्पन्न करने वाला व्यक्ति अपने पितरों को ब्रह्मलोक पहुँचाता है । ब्रह्मा ने यज्ञ समाप्ति के बाद उक्त यूप (यज्ञ स्तम्भ) की प्रतिष्ठा की थी । तभी से उसकी प्रसिद्धि है । ब्रह्म सरोवर में श्राद्ध करके मनुष्य अपने सभी पितरों को तारता है ॥ ३१-३३ ॥

उक्त यूप की प्रदक्षिणा करके वाजपेय यज्ञ की फल-प्राप्ति होती है । ब्रह्मा को नमस्कार करने वाला अपने पितरों को ब्रह्मलोक की प्राप्ति कराता है । अजन्मा, समस्त चराचर जगत् के आदि कर्त्ता भगवान् ब्रह्मा को हमारा नमस्कार है, अपने भक्तों एवं पितरों के उद्धारक ब्रह्मा जी को बारम्बार हमारा नमस्कार है ॥ ३४-३५ ॥

गोत्रोच्चार के समीप में ब्रह्मा द्वारा लगाये गये आम्र के वृक्ष हैं । उनके ध्यान मात्र से पितरगण मोक्ष के अधिकारी हो जाते हैं । ब्रह्मसरोवर में उत्पन्न होने वाले आम्र के वृक्ष ब्रह्मदेवमय है, स्वयं विष्णु के स्वरूप हैं. पितरों की मुक्ति की कामना से मैं इनका सिञ्चनं कर रहा हूँ । अपने हाथों में घड़ा और कुश लेकर एक मुनि आम्र के मूल में जल देते हुए आम्र को सींचते हैं, और अपने पितरगणों की भी तृप्ति करते हैं, उनकी एक ही क्रिया दो

ततो यमबलिं दद्यान्मन्त्रेणानेन संयतः । यमराजधर्मराजौ निश्चलार्थं व्यवस्थितौ ॥
ताभ्यां बलिं प्रयच्छामि पितॄणां मुक्तिहेतवे ॥ ३८ ॥
ततः श्वानबलिं दद्यान्मन्त्रेणानेन नारद । द्वौ श्वानौ श्यामशबलौ वैवस्वतकुलोद्भवौ ॥
ताभ्यां बलिं प्रयच्छामि रक्षेतां पथि सर्वदा ॥ ३९ ॥
ततः काकबलिं दद्यान्मन्त्रेणानेन नारद । ऐन्द्रवारुणवायव्ययाम्या वै नैर्ऋतास्तथा ॥
वायसाः प्रतिगृह्णन्तु भूमौ पिण्डं समर्पितम् ॥ ४० ॥
फल्गुतीर्थे चतुर्थेऽह्नि स्नानादिकमथाचरेत् । गयाशिरस्यथ श्राद्धं पादे कुर्यात्सपिण्डकम् ॥
साक्षाद्गयाशिरस्तत्र फल्गुतीर्थाश्रितं कृतम् ॥ ४१ ॥
नागाज्जनार्दनाद्ब्रह्मयूपाच्चोत्तरमानसात् । एतद्गयाशिरः प्रोक्तं फल्गुतीर्थं तदुच्यते ॥ ४२ ॥
पितामहं समासाद्य यावदुत्तरमानसम् । फल्गुतीर्थं तु विज्ञेयं देवानामपि दुर्लभम् ॥ ४३ ॥
क्रौञ्चपादात्फल्गुतीर्थं यावत्साक्षाद्गयाशिरः । मुखं गयासुरस्यैतत्तस्माच्छ्राद्धमिहाक्षयम् ॥ ४४ ॥
मुण्डपृष्ठान्नगाधस्तात्साक्षात्तत्फल्गुतीर्थकम् । आद्यो गदाधरो देवो व्यक्ताव्यक्तात्मना स्थितः ॥
विष्ण्वादिपदरूपेण पितॄणां मुक्तिहेतवे ॥ ४५ ॥
एतद्विष्णुपदं दिव्यं दर्शनात्पापनाशनम् । स्पर्शनात् पूजनाद्वाऽपि पितॄणां दत्तमक्षयम् ॥ ४६ ॥

---

प्रयोजनों की सिद्धि करने में प्रसिद्ध हुई । तदनन्तर इस मन्त्र से स्वस्थ चित्त होकर यमराज को बलि प्रदान करना चाहिए । यमराज और धर्मराज—ये दोनों गयासुर को निश्चल करने के लिए यहाँ विशेष रूप से स्थित हैं । अपने पितरों की मुक्ति की कामना से मैं उन दोनों को बलि प्रदान कर रहा हूँ ॥ ३६-३९ ॥

नारद जी ! तदनन्तर श्वानों के लिए बलि प्रदान करना चाहिए, वैवस्वत के कुल में उत्पन्न होनेवाले जो दोनों श्यामल और चितकबरे श्वान हैं, उन्हें, मैं बलि दे रहा हूँ, वे मार्ग में सर्वदा हमारी रक्षा करें ॥ ४० ॥

नारद जी ! तदनन्तर काकों के लिए बलि प्रदान करना चाहिए । पूर्व, पश्चिम, वायव्य, दक्षिण, नैर्ऋत कोण एवं दिशाओं में रहनेवाले वायसगण । मैंने आप लोगों के लिए पृथ्वी पर इस पिण्ड को समर्पित किया है, इसे ग्रहण कीजिये । तदनन्तर चौथे दिन फल्गुतीर्थ में स्नानादि करना चाहिए । फिर गयाशिर पर स्थित विष्णुपद पर सपिण्ड श्राद्ध कर्म सम्पन्न करना चाहिए । वहीं पर गयासुर का साक्षात् शिरोभाग है, यह फल्गुतीर्थ उसी के शिरोभाग पर अवस्थित है ॥ ४१-४२ ॥

नाग, जनार्दन, ब्रह्म यूप और उत्तर मानस तक यह गया शिर तीर्थ कहा जाता है । उसी को फल्गुतीर्थ भी कहते हैं । ब्रह्मा के स्थान से लेकर उत्तर मानस तक विस्तृत फल्गु तीर्थ को देवताओं के लिए भी दुर्लभ समझना चाहिए । क्रौञ्चपाद से लेकर गयाशिर तक जो फल्गुतीर्थ है, वह गयासुर का मुख भाग है । इसी कारण से यहाँ पर किया गया श्राद्ध अक्षय फलदायी होता है ॥ ४३-४५ ॥

मुण्डपृष्ठ गिरि का निम्न प्रदेश भी फल्गु तीर्थ है । वहाँ पर आद्य गदाधर भगवान् अपने व्यक्त एवं अव्यक्त स्वरूप में अवस्थित हैं । पितरों को मुक्ति प्रदान करने के लिए वहाँ भगवान् विष्णु आदि देवताओं के पद विद्यमान हैं । यह दिव्य विष्णु पद केवल दर्शन करने से घोर पापों को नाश करने वाला है । स्पर्श एवं पूजन करने

श्राद्धं सपिण्डकं कृत्वा कुलसाहस्त्रमात्मना । नयेद् विष्णुपदं दिव्यमनन्तं शिवमव्ययम् ॥ ४७ ॥
श्राद्धं कृत्वा रुद्रपदे नयेत् कुलशतं नरः । सहात्मना शिवपुरं तथा ब्रह्मपदे नरः ॥ ४८ ॥
ब्रह्मलोकं कुलशतं समुद्धत्य नयेत्पितॄन् । कश्यपस्य पदे श्राद्धी ब्रह्मलोकं नयेत् पितॄन् ॥ ४९ ॥
दक्षिणाग्निपदे श्राद्धी पितॄन्ब्रह्मपुरं नयेत् । गार्हपत्यपदे श्राद्धी वाजपेयफलं लभेत् ॥ ५० ॥
श्राद्धं कृत्वाहवनीये अश्वमेधफलं लभेत् । श्राद्धं कृत्वा सभ्यपदे ज्योतिष्टोमफलं लभेत् ॥ ५१ ॥
आवसथ्यपदे श्राद्धी पितॄन्ब्रह्मपुरं नयेत् । श्राद्धं कृत्वा शक्रपदे इन्द्रलोकं नयेत् पितॄन् ॥ ५२ ॥
अगस्त्यस्य पदे श्राद्धी पितॄन्ब्रह्मपुरं नयेत् । क्रौञ्चमातङ्गयोः श्राद्धी ब्रह्मलोकं नयेत् पितॄन् ॥ ५३ ॥
श्राद्धी सूर्यपदे पञ्च पापिनोऽर्कपुरं नयेत् । कार्तिकेयपदे श्राद्धी शिवलोकं नयेत् पितॄन् ॥ ५४ ॥
गणेशस्य पदे श्राद्धी रुद्रलोकं नयेत्पितॄन् । गजकर्णतर्पणकृन्निर्मलं स्वर्नयेत्पितॄन् ॥ ५५ ॥
अन्येषां च पदे श्राद्धी पितॄन्ब्रह्मपुरं नयेत् । सर्वेषां काश्यपं श्रेष्ठं विष्णो रुद्रस्य वै पदम् ॥
ब्रह्मणश्च पदं चापि श्रेष्ठं तत्र प्रकीर्तितम् ॥ ५६ ॥
प्रारम्भे च समाप्तौ च तेषामन्यतमं स्मृतम् । श्रेयस्करं भवेत्तत्र श्राद्धकर्तुश्च नारद ॥ ५७ ॥

---

से भी पापों का नाश होता है, वहाँ पर पितरों को दिया गया दान अक्षय फलकारक होता है । सपिण्ड श्राद्ध कर्म करने वाला मनुष्य अपने साथ अपने सहस्त्र कुल वालों को भी दिव्य, अव्यय, कल्याणप्रद, अनन्त विष्णु पद को पहुँचाता है ॥ ४६-४८ ॥

रुद्र पद प्रदेश में श्राद्ध करने वाला मनुष्य अपने सौ कुलों का उद्धार करके उन्हें शिवपुर पहुँचाता है। इसी प्रकार ब्रह्म पद प्रदेश में श्राद्ध कर्म सम्पन्न करने वाला अपने सौ कुल के पितरगणों का उद्धार कर उन्हें ब्रह्मलोक को पहुँचाता है । कश्यप पद में श्राद्ध करने वाला अपने पितरों को ब्रह्मलोक पहुँचाता है । दक्षिणाग्नि पद प्रदेश में श्राद्ध कर्म करने वाला मनुष्य पितरों को ब्रह्मपुर पहुँचाता है । गार्हपत्य पद प्रदेश में वाजपेय यज्ञ का फल प्राप्त करता है ॥ ४९-५१ ॥

आहवनीय अग्नि प्रदेश में आट करनेवाला अवकासप्राप्त करता है । इसी प्रकार सभ्यारिन चरण प्रदेश में श्राद्ध सम्पन्न करने वाला व्यक्ति ज्योतिष्टोम नामक यज्ञ का फल प्राप्त करता है । आवसथ्य के पद प्रदेश में श्राद्ध करने वाला अपने पितरों को लोक पहुँचाता है । शक्र के पद प्रदेश में श्राद्ध करने वाला पितरों को इन्द्रलोक पहुँचाता है । अगस्त्य के चरण प्रान्त में आद्ध करनेवाला अपने पितरों की ब्रह्मलोक में पहुँचाता है । क्रौञ्च माता के चरणों में श्राद्ध करनेवाला अपने पितरों को ब्रह्मलोक पहुँचाता है । सूर्य के चरण प्रान्त में श्राद्ध करनेवाला अपने पाँच पापों के करनेवाले पितरों को सूर्यपुरको पहुँचाता है, कार्तिकेय के चरणों में श्राद्ध सम्पन्न करनेवाला अपने पितरों को शिवलोक पहुँचाता है ॥ ५२-५५ ॥

गणेश के चरणों में श्राद्ध करनेवाला अपने पितरों को शिवलोक पहुँचाता है । गजकर्ण नामक तीर्थ में तर्पण करनेवाला मनुष्य अपने पितरों को स्वर्गलोक पहुंचाता है । इसी प्रकार अन्यान्य देवताओं के चरणों में श्राद्धकर्म सम्पन्न करनेवाला अपने पितरों को ब्रह्मलोक पहुँचाता है । किन्तु सभी चरण प्रान्तों में भगवान् विष्णु, रुद्र, ब्रह्मा एवं कश्यप के चरण प्रान्त श्रेष्ठ कहे जाते हैं ॥ ५६-५७ ॥

कश्यपस्य पदे दिव्ये भारद्वाजो मुनिः पुरा । श्राद्धं कृत्वोद्यतो दातुं पित्रादिभ्यश्च पिण्डकम् ॥ ५८ ॥
शुक्लकृष्णौ ततो हस्तौ पदमुद्भिद्य निर्गतौ । दृष्ट्वा हस्तद्वयं तत्र मुनिः संशयमागतः ॥ ५९ ॥
ततः स्वमातरं शान्तां पप्रच्छ स महामुनिः । कश्यपस्य पदे दिव्ये शुक्ले कृष्णेऽथ वा करे ॥
पिण्डो देयो मया मातर्जनासि पितरं वद ॥ ६० ॥

शान्तोवाच

भारद्वाज महाप्राज्ञ देहि कृष्णाय पिण्डकम् । भारद्वाजस्ततः पिण्डं दातुं कृष्णाय चोद्यतः ॥ ६१ ॥
श्वेतोऽदृश्योऽब्रवीत्तत्र पुत्रस्त्वं हि ममौरसः । कृष्णोऽब्रवीन्मम क्षेत्रं ततो मे देहि पिण्डकम् ॥ ६२ ॥
स्वैरिण्यथाब्रवीद्दातुं क्षेत्रिणे बीजिने ततः । भारद्वाजस्ततः पिण्डं कश्यपस्य पदे ददौ ॥
हंसयुक्त विमानेन ब्रह्मलोकमुभौ गतौ ॥ ६३ ॥
रामो रुद्रपदे श्राद्धे पिण्डदानाय चोद्यतः । पिता दशरथः स्वर्गात्प्रसार्य करमागतः ॥ ६४ ॥
नादात्पिण्डं करे रामो ददौ रुद्रपदे ततः । शास्त्रार्थातिक्रमाद्भीतं रामं दशरथोऽब्रवीत् ॥ ६५ ॥
तारितोऽहं त्वया पुत्र रुद्रलोकमवाप्नुयाम् । हस्ते पिण्डप्रदानेन स्वर्गतिनं हि मे भवेत् ॥ ६६ ॥
त्वं च राज्यं चिरं कृत्वा पालयित्वा द्विजान्प्रजाः । यज्ञान्सदक्षिणान्कृत्वा विष्णुलोकं व्रजिष्यसि ॥ ६७ ॥
पुर्ययोध्याजनैः सार्धं कृमिकीटादिभिः सह । इत्युक्त्वाऽसौ दशरथो रुद्रलोकं परं ययौ ॥ ६८ ॥

---

नारद जी गया यात्रा के प्रारम्भ एवं अवसान काल में इन सबों में किसी एक में श्राद्ध करने का विधान कहा जाता है, वहाँ पर श्राद्ध करनेवाले को विशेषतया कल्याण प्राप्ति होती है । प्राचीनकाल में कश्यप जी के दिव्य चरणप्रान्त में भारद्वाज मुनि पितरों के लिए श्राद्ध कर्म कर रहे थे, उसी समय जबकि वे पिण्डदान करने को उद्यत हुए थे, चरणों को फोड़कर श्यामल और गौर वर्ण के दो हाथ बाहर निकल पड़े ।

दोनों हाथों को इस प्रकार एकाएक बाहर निकला देखकर भारद्वाज मुनि बड़े सन्देह में पड़ गये और अपनी माता शान्ता से उन्होंने पूछा-हे जननि! कश्यप के दिव्य चरणों में ये शुक्ल एवं कृष्ण वर्ण के जो दो हाथ निकले हुए हैं, उनमें से मुझे किस हाथ में पिण्डदान करना चाहिए । आप पितरों के कार्यों को भली-भाँति जानती हैं । अतः मेरा संशय दूर कीजिये ॥ ५८-६१ ॥

शान्ता ने कहा—हे भारद्वाज ! तुम परम बुद्धिमान् हो । श्यामल हाथ में पिण्डदान करो । माता के आदेशानुसार भारद्वाज श्यामल हाथ में जब पिण्डदान करने को उद्यत हुए तो श्वेत हाथ अदृश्य हो गया और बोला-तू तो मेरा औरस पुत्र है । अतः मुझे पिण्ड प्रदान करो । कृष्ण हाथ ने कहा-मेरा क्षेत्र है, इसलिए मुझे पिण्ड प्रदान करो । तब स्वैरिणी माता ने कहा-हे पुत्र! क्षेत्राधिकारी एवं बीजाधिकारी दोनों को पिण्ड प्रदान करो । तब भारद्वाज ने कश्यप पद में पिण्ड प्रदान किया । जिसके माहात्म्य से वे दोनों ब्रह्मलोक को प्राप्त हुए ॥ ६२-६४ ॥

इसी प्रकार रुद्र के पद पर रामचन्द्र जी पिण्डदान के लिए जब समुद्यत हुए तो उनके पिता दशरथ स्वर्ग लोक से हाथ फैलाये हुए आ गये । किन्तु राम ने हाथ में पिण्डदान न करके रुद्रपद में ही पिण्डदान किया । शास्त्रीय मर्यादा भङ्ग होने के भय से भीत राम से दशरथ ने कहा-हे पुत्र! मैं तुम्हारे द्वारा तार दिया गया । अब शङ्कर के लोक को जा रहा हूँ । सचमुच हाथ में पिण्डदान करने से हमें स्वर्ग प्राप्ति न होती ॥ ६५-६७ ॥

भीष्मो विष्णुपदे श्रेष्ठे आहूय पितरं स्वकम् । श्राद्धं कृत्वोद्यतो दातुं पित्रादिभ्यश्च पिण्डकम् ॥ ६९ ॥
पितुर्विनिर्गतौ हस्तौ गयाशिरसि शन्तनोः । नादात्पिण्डं करे भीष्मो ददौ विष्णुपदे ततः ॥ ७० ॥
शंतनुः प्राह संतुष्टः शास्त्रार्थे निश्चलो भवान् । त्रिकालदृष्टिर्भवतु चान्ते विष्णुश्च ते गतिः ॥ ७१ ॥
स्वेच्छया मरणं चास्तु इत्युक्त्वा मुक्तिमागतः । कनकेशं च केदारं नारसिंहं च वामनम् ॥ ८३ ॥
उदङ्मार्गे समभ्यर्च्य पितॄन्सर्वांश्च तारयेत् ॥ ७२ ॥
गयाशिरसि यः पिण्डान्येषां नाम्ना तु निर्वपेत् । नरकस्था दिवं यान्ति स्वर्गस्था मोक्षमाप्नुयुः ॥ ७३ ॥
सर्वत्र मुण्डपृष्ठाद्रिः पदैरेभिः सुलक्षितः । प्रयान्ति पितरः सर्वे ब्रह्मलोकमनामयम् ॥ ७४ ॥
हेत्यसुरस्य यच्छीर्षं गदया तद् द्विधा कृतम् । ततः प्रक्षालिता यस्मात्तीर्थं तच्च विमुक्तये ॥
गदालोलमिति ख्यातं सर्वेषामुत्तमोत्तमम् ॥ ७५ ॥
गदालोले महातीर्थे गदाप्रक्षालनाद्धरेः । स्नानं करोमि सिद्ध्यर्थमक्षयं पदमाप्नुयाम् ॥ ७६ ॥
पञ्चमेऽह्नि गदालोले स्नात्वा कुर्यात्सपिण्डकम् । श्राद्धं पितॄन्ब्रह्मलोकं नयेदात्मानमेव च ॥ ७७ ॥
ब्रह्मप्रकल्पितान्विप्रान् हव्यकव्यादिनार्चयेत् । तैस्तुष्टैस्तोषिताः सर्वाः पितृभिः सह देवताः ॥ ७८ ॥
कृते श्राद्धेऽक्षयवटे अन्नेनैव प्रयत्नतः । पितॄन्नयेद्ब्रह्मलोकमक्षयं तु सनातनम् ॥ ७९ ॥

---

तुम भी चिरकाल तक राज्य करके, समस्त प्रजावर्ग एवं ब्राह्मणों का विधिवत् पालन करके प्रचुर दक्षिणा युक्त अनेक यज्ञों का अनुष्ठान करके विष्णु लोक को प्राप्त करोगे । अयोध्यापुरी में निवास करने वाले लोगों के तथा कृमि-कीटादिकों के साथ तुम्हें विष्णुलोक की प्राप्ति होगी । ऐसा कहकर राजा दशरथ परमश्रेष्ठ रुद्रलोक को चले गये ॥ ६८-६९ ॥

इसी प्रकार भीष्म ने परम श्रेष्ठ विष्णुपद पर अपने पितरों का आवाहन कर श्राद्ध करते समय पिण्डदान के लिए उद्यत हुए तो गयाशिर पर उनके पिता राजा शन्तनु के दोनों हाथ बाहर निकल आये । किन्तु उन्होंने हाथों में पिण्डदान न देकर विष्णुपद पर ही पिण्डदान किया । उनके इस निश्चय से शन्तनु को बड़ा सन्तोष हुआ । वे बोले-हे पुत्र! शास्त्रीय मर्यादा के पालन में तुम्हारी निश्चल बुद्धि हो । तुम्हारी दृष्टि त्रिकाल दर्शनी हो । अन्तकाल में भगवान् विष्णु की गति प्राप्त करो । इच्छा करने पर ही मृत्यु की प्राप्ति हो । ऐसा कहकर शन्तनु मुक्ति को प्राप्त हुए । उत्तर मार्ग में कनकेश, केदार, नारसिंह और वामन को भली-भाँति पूजा करके मनुष्य अपने समस्त पितरों का उद्धार करता है ॥ ७०-७३ ॥

गयाशिर में जाकर जिन-जिनके नाम से मनुष्य पिण्डदान करता है, यदि नरक में हैं तो वे पितर स्वर्ग पहुँच जाते हैं । इस प्रकार मुक्ति प्राप्त करते हैं । देवताओं के पदों में मुण्डपृष्ठादि सर्वत्र चिह्नित है । वहाँ पर श्राद्धादि करने से पितरगण विविध ब्रह्मलोक को प्राप्त करते हैं । असुरराज हेति का जो सिर था, वह उक्त गदा से दो भागों में विभक्त हो गया था, वहीं पर विष्णु ने गदा को धोया था । यही कारण है कि वह तीर्थ पितरों की मुक्ति के लिए विशेष रूप से प्रसिद्ध है । सभी उत्तम तीर्थों में भी वह उत्तम है । उसका नाम गदालोल कहा जाता है ॥ ७४-७६ ॥

उस गदालोल नामक महातीर्थ में भगवान् विष्णु की गदा धोये जाने से ही यह माहात्म्य है । वहाँ पर स्नान

**वटवृक्षसमीपे तु शाकेनाप्युदकेन वा । एकस्मिन्भोजिते विप्रे कोटिर्भवति भोजिता ॥ ८० ॥**
**देयं दानं षोडशकं गयातीर्थपुरोधसे । वस्त्रं गन्धादिभिः पुत्रैः सम्यक्संपूज्य यत्नतः ॥ ८१ ॥**
**एकार्णवे वटस्याग्रे यः शेते योगनिद्रया । बालरूपधरस्तस्मै नमस्ते योगशायिने ॥ ८२ ॥**
**संसारवृक्षशस्त्रायाशेषपापहराय च । अक्षयब्रह्मदात्रे च नमोऽक्षयवटाय वै ॥ ८३ ॥**
**कलौ माहेश्वरा लोका येन तस्माद्गदाधरः । लिङ्गरूपोऽभवत्तं च वन्दे श्रीप्रपितामहम् ॥ ८४ ॥**

**॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपसंहारपादे गयामाहात्म्यं नामोनपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ४९ ॥**

* * *

---

करते समय यह सकल्प करे । इस परम पुनीत गदालोल तीर्थ में सिद्धि प्राप्ति की कामना से मैं स्नान कर रहा हूँ, मुझे अक्षय पद की प्राप्ति हो । इस प्रकार पाँचवें दिन गदालोल नामक तीर्थ में स्नान कर सपिण्ड श्राद्ध करने वाला साधक अपने साथ अपने समस्त पितरों को भी ब्रह्मलोक पहुँचाता है । श्राद्ध के उपरान्त ब्रह्मकल्पित ब्राह्मणों को हव्यकव्य आदि सामग्रियों से सन्तुष्ट करे । क्योंकि उनके सन्तुष्ट होने से ही सब पितर एवं देवगण सन्तुष्ट होते हैं ॥ ७७-७९ ॥

अक्षयवट तीर्थ में अन्न द्वारा विधिपूर्वक श्राद्ध करने वाला अपने पितरगणों को अक्षय एवं सनातन ब्रह्मलोक को पहुँचा देता है । वटवृक्ष के समीप शाक अथवा जल द्वारा भी यदि एक विप्र को भोजन करा दिया जाय तो उससे कोटि ब्राह्मणों को भोजन कराने का फल प्राप्त होता है । गयातीर्थ के पुरोहितों को सोलह प्रकार का दान करके देना चाहिए । वस्त्र एवं सुगन्ध आदि सामग्रियों द्वारा पुत्रों समेत विधिपूर्वक उनकी पूजा करके दान देना चाहिए ॥ ८०-८२ ॥

इस चराचर जगत् के एकार्णव महासमुद्र के रूप में परिणत हो जाने पर जो बालरूपधारी भगवान् वटवृक्ष के पत्ते पर योग निद्रा धारण कर शयन करते हैं, उन योग शायी बालमुकुन्द को हमारा नमस्कार है । संसार रूपी वृक्ष के लिए शस्त्र स्वरूप, निखिल पापों के हरनेवाले, अक्षय ब्रह्म पद प्रदान करने वाले अक्षयवट को हमारा नमस्कार है । कलियुग में लोग शिव के भक्त हैं, उन्हीं के लिए गदाधर देव सर्वत्र लिङ्ग रूप धारण कर विराजमान हैं । उन परम पितामह को हमारा नमस्कार है ॥ ८३-८५ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपसंहारपाद में गयामाहात्म्य नामक उन्चासवें अध्याय** (एक सौ ग्यारहवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरञ्जन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ४९ ॥**

* * *

# अथ पञ्चाशत्तमोऽध्याय:

## गयामाहात्म्यम

सनत्कुमार उवाच

यज्ञं चक्रे गयो राजा बह्वन्नं बहुदक्षिणम् । यत्र द्रव्यसमूहानां संख्या कर्तु न शक्यते ॥ १ ॥
सिकता वा यथा लोके यथा च दिवि तारकाः । तथा बहुसुवर्णाद्यैरसंख्यातास्तु दक्षिणाः ॥ २ ॥
नैवेह पूर्वे ये केचिन्न करिष्यन्ति चापरे । प्रशंसन्ति द्विजास्तृप्ता देशे देशे सुपूजिताः ॥ ३ ॥
गयं विष्ण्वादयस्तुष्टा वरं ब्रूहीति चाब्रुवन् । गयस्तान्प्रार्थयामास अभिशप्ताश्च ये पुरा ॥ ४ ॥
ब्राह्मणा ते द्विजाः पूता भवन्तु क्रतुपूजिताः । गयापुरीति मन्नम्ना ख्याता ब्रह्मपुरी यथा ॥ ५ ॥
एवमस्तु वरं दत्त्वा तथा चान्तर्दधुः सुराः । गयश्च भोगान्संभुज्य विष्णुलोकं परं ययौ ॥ ६ ॥
विशालायां विशालोऽभूद्राजाऽपुत्रोऽब्रवीद्विजान् । कथं पुत्रादयो मे स्युर्विशालं चाब्रुवन् द्विजाः ॥ ७ ॥

---

# पचासवाँ अध्याय

(एक सौ बारहवाँ अध्याय)

## गया माहात्म्य

सनत्कुमार ने कहा—नारद जी ! राजा गय ने अपने राजत्व काल में प्रचुर अन्नों एवं दक्षिणाओंवाले यज्ञों का अनुष्ठान किया था, उनमें व्यय किये गये द्रव्यों की संख्या बतलाना कठिन है ॥ १ ॥

लोक में जितने बालू के कण है, अथवा आकाश में जितने तारे हैं, उतने सुवर्ण की मुद्राओं की उन यज्ञों में दक्षिणा दी गयी थी । भला उनकी संख्या कौन गिन सकता है । इस लोक में वैसे यज्ञ न तो हुए हैं और न भविष्य में कभी होंगे । सभी देशों के रहनेवाले द्विजगण सन्तुष्ट होकर उसकी यशोगाथा का गान करते हैं । उसके इस महान् कार्य से सन्तुष्ट होकर विष्णुप्रभृति देवताओं ने अनुरोध किया-हे गय! तुम वरदान माँगो । गय ने उन देवताओं से कहा-सुरगण! यदि आप लोग सचमुच प्रसन्न हैं तो हमें यह वरदान दें कि प्राचीनकाल में भगवान् ब्रह्मा ने जिन द्विजों को अभिशाप दे दिया था । वे आज से यज्ञों में पूजित होकर पवित्र हो जायँ और यह नगरी गयापुरी मेरे नाम पर ब्रह्मपुरी की तरह विख्यात हो जाय ॥ २-५ ॥

देवगण 'ऐसा ही हो' कहकर और उसकी प्रार्थना को स्वीकार कर अन्तर्हित हो गये । राजा गय विविध भोगों का उपभोग कर विष्णुलोक को प्राप्त हुए । कालान्तर में विशाला नगरी में विशाल नाम से एक राजा हुआ। उसे कोई सन्तान नहीं थी । ब्राह्मणों से पूछा कि मुझे पुत्रादि की प्राप्ति किस प्रकार होगी ? इस प्रश्न के उत्तर में

गयायां पिण्डदानेन तव सर्वं भविष्यति । विशालोऽपि गयाशीर्षे पिण्डदः पुत्रवानभूत् ॥ ८ ॥
दृष्ट्वाकाशे सितं रक्तं कृष्णं पुरुषमब्रवीत् । के यूयं तेषु चैवैकः सितः प्रोचे विशालकम् ॥ ९ ॥
अहं सितस्ते जनक इन्द्रलोकादिहागतः । मम पुत्र पिता रक्तो ब्रह्महा पापकृत्तमः ॥ १० ॥
अयं पितामहः कृष्ण ऋषयो येन घातिताः । अवीचिनरकं प्राप्तौ मुक्तौ त्वत्पिण्डदानतः ॥ ११ ॥
पितॄन्पितामहांश्चैव तथैव प्रपितामहान् । प्रीणयामीति यत्तोयं त्वया दत्तमरिंदम ॥ १२ ॥
तेनास्मद्युगपद्योगो जातो वाक्येन सत्तम । मुक्तिः कृता त्वया पुत्र व्रजामः स्वर्गमुत्तमम् ॥
एवं पुत्रैः पितॄणां च कर्तव्या मुक्तिरुत्तमा ॥ १३ ॥
त्वं च राज्यं चिरं कृत्वा भुक्त्वा भोगांश्च दुर्लभान् । यज्ञान्सदक्षिणान्कृत्वा यायाद्विष्णुपुरं ततः ॥ १४ ॥
एवं लब्धवरो राजा राज्यं कृत्वा दिवं गतः । प्रेतराजः सह प्रेतैर्गया श्राद्धाद्दिवं गतः ॥ १५ ॥
प्रेतः कश्चिद्विमुक्त्यर्थं वणिजं कञ्चिदब्रवीत् । मम नाम्ना गयाशीर्षे पिण्डनिर्वापणं कुरु ॥ १६ ॥
प्रेतभावविमुक्त्यर्थं त्वं गृहाण धनं मम । तद्धनं सर्वमादाय गयाश्राद्धव्ययं कुरु ॥ १७ ॥

---

ब्राह्मणों ने कहा—राजन् ! गया में पिण्डदान करने से आपको सब कुछ प्राप्त होगा । राजा विशाल भी गयाशिर में पिण्डदान करके पुत्रवान् हुआ ॥ ६-८ ॥

आकाश में उसने रक्तवर्ण, श्वेतवर्ण एवं कृष्णवर्ण के तीन पुरुषों को देखकर उनसे कहा-आप लोग कौन हैं ? उनमें से सर्वप्रथम श्वेत पुरुष ने विशाल से कहा-मैं श्वेत पुरुष तुम्हारा पिता हूँ । इन्द्रलोक से यहाँ आया हुआ हूँ । हे पुत्र ! यह रक्त वर्णवाले हमारे पिता हैं, जो ब्रह्महत्या के कारण महान् पापी हैं ॥ ९-१० ॥

ये कृष्ण वर्णवाले हमारे पितामह हैं । जिन्होंने बहुतेरे ऋषियों का हनन किया है । ये दोनों अवीची नामक नरक में दुःख भोग रहे थे । किन्तु तुम्हारे पिण्डदान से ये दोनों मुक्त हो गये । हे शत्रुकुलनाशक ! तुमने 'मैं अपने पिता, पितामह एवं प्रपितामह लोगों को सन्तुष्ट कर रहा हूँ'-ऐसा संकल्प कर जो जल दान किया था । उसी के प्रभाव से हम तीनों एक साथ ही मुक्त हो गये । मेरे योग्य पुत्र! तुमने हम सबों को दुःख सागर से उबार लिया। अब हम लोग परम सन्तुष्ट होकर उत्तम स्वर्गलोक को जा रहे हैं । सभी पुत्रों को अपने पितरों की इसी प्रकार उत्तम मुक्ति के लिये गया में पिण्ड दान करना चाहिए ॥ ११-१३ ॥

तुम भी चिरकाल तक राज्य-सुख का भोग कर परम दुर्लभ भोगों का उपभोग कर, विपुल दक्षिणा वाले अनेक यज्ञों का अनुष्ठान कर विष्णुपुर को प्राप्त होगे । इस प्रकार अपने पितरों द्वारा वरदान प्राप्त कर राजा विशाल ने चिरकाल तक राज्य सुख का भोग करने के बाद स्वर्ग प्राप्ति की । राजा के पितर भी प्रेतराज अन्यान्य प्रेतों के साथ गयाश्राद्ध के माहात्म्य से स्वर्ग को प्राप्त हुए ॥ १४-१५ ॥

किसी प्रेत ने अपनी मुक्ति के लिए एक बनिये से कहा था कि तुम मेरे नाम से गयाशिर पर पिण्डदान करो ॥ १४-१६ ॥

इससे हमारी प्रेत योनि छूट जायगी, मेरे धन को तुम ले लो मेरे सब धन को तुम लेकर गया श्राद्ध करने में व्यय करो । सारी संपत्ति का छठा अंश मैं तुम्हें पारिश्रमिक के रूप में दे रहा हूँ । अपने नाम गोत्रादि भी यथाक्रम

षोडशपञ्चभागांश्च तुभ्यं वै दत्तवानहम् । स्वनामानि यथान्यायं सम्यगाख्यातवानहम् ॥ १८ ॥
गत्वा गयां गयाशीर्षे प्रेतराजाय पिण्डकम् । समदाद्बन्धुभिः सार्धं स्वपितृभ्यस्ततो ददौ ॥ १९ ॥
प्रेतः प्रेतत्वनिर्मुक्तो वणिक् स्वगृहमागतः । एवं गयस्य शम्भोश्च क्षेत्रं विष्णो रवेस्तथा ॥ २० ॥
उपोषितोऽथ गायत्रीतीर्थे महानदीस्थिते । गायत्र्याः पुरतः स्नात्वा प्रातःसंध्यामुपासयेत् ॥
श्राद्धं सपिण्डकं कृत्वा नयेद् ब्रह्मण्यतां कुलम् ॥ २१ ॥
तीर्थे समुदिते स्नात्वा सावित्र्याः पुरतो नरः । संध्यामुपास्य मध्याह्ने नयेत्कुलशतं दिवम् ॥
पिण्डदानं ततः कुर्यात् पितॄणां मुक्तिकाम्यया ॥ २२ ॥
प्राचीसरस्वतीतीर्थे स्नात्वा चापि यथाविधि । संध्यामुपास्य सायाह्ने विष्णुलोकं नयेत्पितॄन् ॥
बहुजन्मकृतात् सन्ध्यालोपान्मुक्तस्त्रिसन्ध्यकृत् ॥ २३ ॥
विशालायां लेलिहाने तीर्थे च भरताश्रमे । पादाङ्किते मुण्डपृष्ठे गदाधरसमीपतः ॥ २४ ॥
तीर्थे चाकाशगङ्गायां गिरिकर्णमुखेषु च । स्नातोऽथ पिण्डदो ब्रह्मलोकं कुलशतं नयेत् ॥ २५ ॥
देवनद्यां वैतरण्यां स्नातः स्वर्गं नयेत्पितॄन् । स्नातो गोदो वैतरण्यां त्रिःसप्तकुलमुद्धरेत् ॥ २६ ॥
सत्यं सत्यं पुनः सत्यं वैतरण्यां तु नारद । एकविंशतिकुलान्याहुस्तारयेन्नात्र संशयः ॥ २७ ॥

---

तुम्हें बतला रहा हूँ । प्रेत के अनुरोध पर वणिक् ने अपने बन्धुवर्गों के साथ गया की यात्रा की और गयाशिर में जाकर प्रेतराज के लिए पिण्ड प्रदान किया, और उसके बाद अपने पितरों का भौ पिण्डदान किया । प्रेत प्रेत-योनि से मुक्त हो गया और पिण्डदान विधिवत् सम्पन्न करके वणिक् अपने घर आया । गय, शम्भु, विष्णु एवं रवि के क्षेत्रों का माहात्म्य इस प्रकार का है ॥ १७-२० ॥

महानदी के तट पर अवस्थित गायत्री तीर्थ में उपवासकर गायत्री के सामने स्नानकर प्रातःकालीन सन्ध्या का अनुष्ठान करना चाहिए । फिर सपिण्ड श्राद्ध कर्म सम्पन्न करना चाहिए । जो व्यक्ति ऐसा करता है वह अपने कुल को ब्रह्मपद की प्राप्ति कराता है । तदुपरान्त समुदित तीर्थ में गायत्री के सम्मुख स्नान करनेवाला मनुष्य मध्याह की सन्ध्या करके अपने सौ कुलों को स्वर्ग प्राप्त कराता है । मध्याह्न सन्ध्या के बाद पितरों की मुक्ति की कामना से वहाँ पर भी पितरों के लिए पिण्ड दान करना चाहिए ॥ २१-२२ ॥

फिर प्राचीसरस्वती नामक तीर्थ में विधिपूर्वक स्नानकर सायङ्कालीन सन्ध्या करनेवाला अपने पितरों को विष्णुलोक प्राप्त कराता है । अनेक जन्म में सन्ध्या न करने के कारण संचित पापों से उक्त तीनों सन्ध्याओं का करनेवाला मुक्त हो जाता है । तदनन्तर मुण्डपृष्ठ पर्वत पर गदाधर के समीप में उनके चरणों से चिह्नित विशालक्षेत्र में स्थित लेलिहान नामक पवित्र तीर्थ है, जहाँ भरत का आश्रम था, यहीं पर आकाशगङ्गा का प्रवाह प्रवाहित होता है, गिरिकर्ण मुख नामक कई पवित्र तीर्थ भी वहाँ पर हैं, वहाँ पर स्नानकर पिण्डदान करनेवाला अपने सौ कुलों को ब्रह्मलोक प्राप्त कराता है ॥ २३-२५ ॥

देवनदी वैतरणी में स्नान करनेवाला अपने पितरों को स्वर्गलोक प्राप्त कराता है एवं उसी वैतरणी में स्नानकर गौ दान करनेवाला व्यक्ति अपने इक्कीस कुलों का उद्धार करता है । नारद जी वैतरणी में स्नान करनेवालों के लिए जो फल मैं बतला रहा है, वह सत्य है, सत्य है और सत्य है । ऐसा कहा जाता है कि वैतरणी में स्नान

या सा वैतरणी नाम नदी त्रैलोक्यविश्रुता । सावतीर्णा गयाक्षेत्रे पितॄणां तारणाय वै ॥ २८ ॥
त्रिरात्रोपोषणेनैव तीर्थाभिगमनेन च । अदत्त्वा काञ्चनङ्गाश्च दरिद्रो जायते नरः ॥ २९ ॥
घृतकुल्या मधुकुल्या देविका च महानदी । शिलायाः संगमो यत्र मधुस्रवा प्रकीर्तिता ॥ ३० ॥
अयुतं चाश्वमेधानां स्नानकृल्लभते नरः । श्राद्धं सपिण्डकं कृत्वा पिण्डदानं तथैव च ॥
कुलानां शतमुद्धृत्य विष्णुलोकं नयेन्नरः ॥ ३१ ॥
दशाश्वमेधिके हंसतीर्थे चामरकङ्कटे । कोटितीर्थे रुक्मकुण्डे पिण्डदः स्वर्नयेत्पितॄन् ॥ ३२ ॥
वैतरण्यां घृतकुल्यां मधुकुल्यां तथैव च । कोटितीर्थे नरः स्नात्वा दृष्ट्वा कोटीश्वरं च यः ॥ ३३ ॥
कोटिजन्म भवेद्विप्रो धनाढ्यो वेदपारगः । मार्कण्डयेशकोटीशी नत्वा स्यात्पितृवारकः ॥ ३४ ॥
रुक्मपारिजातवने पार्वत्या सह शंकरः । रहस्ये संस्थितो रेमे युगानामयुतं पुरा ॥ ३५ ॥
मरीचिः फलपुष्पार्थं पारिजातवनं गतः । दृष्ट्वा शप्तो महेशेन यत्मात्सुखविघातकः ॥ ३६ ॥
दुःखी भवेति तद्भीतो मरीचिस्तुष्टुवे शिवम् । तुष्टः प्रोवाच तं शंभुर्वृणीष्व वरमुत्तमम् ॥ ३७ ॥
शापाद्भवतु मुक्तिर्मे मरीचिः प्राह शंकरम् । भवेद्गयायां मुक्तिस्ते शिवोक्तः प्रययौ गयाम् ॥ ३८ ॥

---

करके गोदान करनेवाला निस्सन्देह अपने इक्कीस कुलों का उद्धार करता है ॥ २६-२७ ॥

तीनों लोकों में अपने अनुपम माहात्म्य के कारण जो परम विख्यात है वह वैतरणी नदी गयाक्षेत्र में पितरों को तारने के लिए अवतरित हुई है । इन पुनीत क्षेत्र को यात्रा करके तीन रात का उपवास करना चाहिए, किन्तु यहाँ आकर सुवर्ण और गौ का जो मनुष्य दान नहीं करता वह दरिद्र होता है ॥ २८-२९ ॥

घृतकुल्या, मधुकुल्या, देविका, महानदी तथा शिला के संगम पर स्थित मधुश्रवा-इन सब में स्नान करनेवाला दस सहस्त्र अश्वमेध यज्ञ का फल प्राप्त करता है । सपिण्डक श्राद्ध एवं पिण्डदान करके मनुष्य अपने सौ कुलों को एवं समस्त पितरगणों को नरकयातना से उबारकर विष्णुलोक प्राप्त कराता है ॥ ३०-३१ ॥

दशाश्वमेघ, हंसतीर्थ, अमरकण्टक, कोटितीर्थ तथा रुक्मकुण्ड में पिण्डदान करनेवाला अपने पितरों को स्वर्ग प्राप्त कराता है । वैतरणी, घृतकुल्या, मधुकुल्या तथा कोटितीर्थ में स्नानकर जो मनुष्य कोटीश्वर का दर्शन करता है, वह एक कोटि जन्म तक वेदपारगामी धनयुक्त ब्राह्मण होता है । मार्कण्डेय एवं कोटीश्वर को नमस्कार करके लोग अपने पितरों के उद्धारक होते हैं ॥ ३२-३४ ॥

एक बार रुक्मपारिजात नामक वन में बहुत प्राचीनकाल में महादेव जी पार्वती के साथ दस सहस्त्र युगों तक रहस्यक्रीडा कर रहे थे । संयोगतः फलपुष्पादि चुनने के लिए मरीचि ऋषि उसी पारिजात वन में गये । अपने सुख में विघातक होने के कारण महेश ने मरीचि को शाप दे दिया कि तुम दुःख का अनुभव करो । शाप के भय से भयभीत होकर मरीचि ने शङ्कर की स्तुति की । शिव जी ने सन्तुष्ट होकर कहा कि कोई उत्तम वरदान माँगो ॥ ३५-३७ ॥

मरीचि ने शिव से निवेदन किया कि भगवन्! इस शाप से मेरी मुक्ति हो यही प्रार्थना है । शिव ने कहा कि जाओ तुम्हारी मुक्ति गयातीर्थ में जाने से होगी । शिव के आदेशानुसार मरीचि गया को प्रस्थित हो गये । और

शिलास्थितस्तपस्तेपे सर्वेषां दुष्करं च यत् । मरीचिरीश्वराच्छप्तः कृष्णत्वमगमत्पुरा ॥
तपसा दारुणेनेह स विप्रः शुक्लतां गतः ॥ ३९ ॥
हरिरूचे मरीचिं च वरं वृणु हि पुत्रक । किमलभ्यं त्वयि तुष्टे मरीचिः प्राह माधवम् ॥ ४० ॥
हरशापाद्विमुक्तोऽहं शिला भवतु पावनी । पितृमुक्तिकरी च स्यात्तथेत्युक्त्वा दिवं गतः ॥ ४१ ॥
दिवौकसां पुष्करिणीं समासाद्य नरः शुचिः । यत्र दत्तं पितृभ्यस्तु भवत्यक्षयमित्युतः ॥ ४२ ॥
तत्र स्नातो दिवं याति स्वशरीरेण मानवः । पाप्मानं प्रजहात्येष जीर्णत्वचमिवोरगः ॥
तत्पङ्कजवनं पुण्यं पुण्यकृद्भिर्निषेवितम् ॥ ४३ ॥
पाण्डुशिला वै तत्राऽऽस्ते श्राद्धं यत्राक्षयं भवेत् । युधिष्ठिरस्तु तस्यां हि श्राद्धं कर्तु ययौ मुने ॥ ४४ ॥
तत्र काले पाण्डुनोक्तं मद्धस्ते देहि पिण्डकम् । हस्तं त्यक्त्वा शिलायां च पिण्डदानं चकार सः ॥ ४५ ॥
शिलायां पिण्डदानेन प्रहृष्टो व्यासनन्दनः । वरं ददौ स्वपुत्राय राज्यं कुरु महीतले ॥ ४६ ॥
अकण्टकं तु संपूर्ण त्वं मे त्राता हि पुत्रक ॥ ४७ ॥
स्वर्गं व्रज शरीरेण भ्रातृभिः परिवारितः । दृष्टिमात्रेण संपूतान्नरकस्थां दिवं नय ॥ ४८ ॥
इत्युक्त्वा प्रययौ पाण्डुः शाश्वतं पदमव्ययम् । मतङ्गस्य पदे श्राद्धी ब्रह्मलोकं नयेत्पितॄन् ॥ ४९ ॥

---

वहाँ जाकर शिला पर स्थित होकर परम कठोर तपस्या करनी शुरू की । उसे सभी लोग कठिनता से कर सकते थे । महादेव के शाप से जो मरीचि पूर्वकाल में कृष्णवर्ण के हो गये थे वे ही अपने इस कठोर तप के माहात्म्य से शुक्लवर्ण हो गये ॥ ३८-३९ ॥

हरि ने मरीचि से कहा-हे पुत्र कोई वरदान माँगो । मरीचि ने माधव से निवेदन किया । भगवन्! आपके सन्तुष्ट हो जाने पर संसार में कौन-सी वस्तु ऐसी है, जो अलभ्य हो ? मैं जिस शिला पर तप कर शिव शाप से विमुक्त हुआ है, यह शिला परम पुनीत हो जाय । पितरों की मुक्तिदायिनी बन जाय । मरीचि की प्रार्थना को अङ्गीकारकर भगवान् स्वर्ग को चले गये । स्वर्ग निवासी देवगणों की पुष्करिणी के पास पहुँच कर मनुष्य परम पवित्र हो जाता है । वहाँ पर दान देने से पितरों को अक्षयफल की प्राप्ति होती है । वहाँ पर स्नान करने वाला प्राणी सदेह स्वर्ग प्राप्त करता है । अपने समस्त पापकर्मों को वह सर्प के केंचुल की भाँति छोड़ देता है । वहाँ मनोहर पंकजवन पुण्यशील जनों से सुसेवित है ॥ ४०-४३ ॥

वहीं पर पुनीत पाण्डुशिला भी है, जिस पर किया गया श्राद्धकर्म अक्षयफलदायी होता है । मुनि नारद जी । प्राचीनकाल में उस शिला पर जब युधिष्ठिर श्राद्ध करने के लिए गये थे उस समय स्वयं पाण्डु ने आकर कहा कि पुत्र! मेरे हाथों पर पिण्ड प्रदान करो । किन्तु उन्होंने हाथ को छोड़कर शिला पर ही पिण्ड प्रदान किया । शिला पर पिण्ड प्रदान करने से व्यासनन्दन पाण्डु को परम हर्ष प्राप्त हुआ । उन्होंने अपने पुत्र को वरदान दिया कि पुत्र इस सम्पूर्ण पृथ्वीतल पर तुम निष्कण्टक राज्य करो, तुम मेरे उद्धारक हो ॥ ४४-४७ ॥

अपने भाइयों के साथ तुम सदेह स्वर्ग जाओ और अपनी दृष्टि मात्र से नरक निवासियों को पवित्रकर स्वर्ग प्राप्त कराओ । ऐसा कहकर पाण्डु अव्यय शाश्वत पद को चले गये । मतङ्ग पद पर श्राद्ध करने वाला अपने पितरों को स्वर्ग लोक प्राप्त कराता है । विष्णुप्रभृति प्रमुख देवगणों के साथ ब्रह्मा जी ने शमी के गर्भ से मथकर

निर्मथ्याग्निं शमीगर्भे विधिर्विष्ण्वादिभिः सह । लेभे तीर्थं तु यज्ञार्थं त्रिषु लोकेषु विश्रुतम् ॥ ५० ॥
मखसंज्ञं तु तत्तीर्थं पितृणां मुक्तिदायकम् । स्नात्वा च तर्पणं कृत्वा पिण्डदो मुक्तिप्राप्नुयात् ॥ ५१ ॥
पितृन्स्वर्गं नयेन्नत्वा संगमेऽङ्गारकेश्वरौ । गयाकूटे पिण्डदानादश्वमेधफलं लभेत् ॥ ५२ ॥
भस्मकूटे भस्मनाथं नत्वा च तारयेत्पितृन् । त्यक्तपापो भवेन्मुक्तः संगमेः स्नानमाचरेत् ॥ ५३ ॥
इष्टिं चक्रेऽश्वमेधाख्यं वसिष्ठो मुनिसत्तमः । इष्टितो निर्गतः शंभुर्वरं वृणु वसिष्ठकम् ॥ ५४ ॥
प्राहेति तं वसिष्ठोऽपि शिव तुष्टोऽसि मे यदि । वस्तव्यं चात्र देवेश तथेत्युक्त्वा शिवः स्थितः ॥ ५५ ॥
पिण्डदो धेनुकारण्ये कामधेनुपदेषु च । स्नात्वा नत्वाऽथ संपूज्य ब्रह्मलोकं नयेत्पितृन् ॥ ५६ ॥
कर्दमाले गयानाभौ मुण्डपृष्ठसमीपतः । स्नात्वा श्राद्धादिकं कृत्वा पितृणामनृणो भवेत् ॥ ५७ ॥
फल्गुचण्डीश्मशानाक्षी मङ्गलाद्याः समर्चयेत् । गयायां च वृषोत्सर्गात्त्रिःसप्तकुलमुद्धरेत् ॥
यत्र तत्र स्थिता देवा ऋषयोऽपि जितेन्द्रियाः ॥ ५८ ॥
आद्यं गदाधरं ध्यायञ्छ्राद्धपिण्डादिदानतः । कुलानां शतमुद्धृत्य ब्रह्मलोकं नयेत् पितृन् ॥ ५९ ॥
गया गयो गया दित्यो गायत्री च गदाधरः । गया गयासुरश्चैव षड्गया मुक्तिदायकाः ॥ ६० ॥
गयाख्यानमिदं पुण्यं यः पठेत्सततं नरः । शृणुयाच्छ्रद्धया यस्तु स याति परमां गतिम् ॥ ६१ ॥

---

यज्ञ के लिए अग्नि प्रकट की । इसीलिए वह तीर्थ तीनों लोकों में परम विख्यात हुआ । पितरों को मुक्ति प्रदान करनेवाला वह पुनीत तीर्थ मखतीर्थ के नाम से ख्यात हुआ । वहाँ पर स्नान कर पिण्डदान करने वाला मनुष्य मुक्ति प्राप्त करता है ॥ ४८-५१ ॥

संगम पर स्थित अङ्गारक एवं महादेव को नमस्कार कर मनुष्य अपने पितरों को स्वर्ग प्राप्त कराता है। गया पर्वत पर पिण्डदान करने से अश्वमेध यज्ञ का फल प्राप्त होता है । भस्मकूट में भस्मनाथ को नमस्कार कर मनुष्य अपने पितरों का उद्धार करता है । संगम में स्नान करनेवाला अपने पापों से रहित होकर मुक्त हो जाता ह। मुनिवर वसिष्ठ ने वहाँ पर एक अश्वमेघ यज्ञ किया था । उस यज्ञ से शम्भु उत्पन्न होकर वसिष्ठ से बोले-वरदान मांगो । वसिष्ठ ने कहा-हे शम्भु देव! यदि आप सचमुच हमारे ऊपर प्रसन्न है, तो आप यहाँ पर निवास करें । ऐसा ही होगा' कह कर शिव वहाँ विराजमान हो गये ॥ ५२-५५ ॥

धेनुकारण्य में कामधेनु के पद पर पिण्डदान करने वाला वहाँ पर स्नान एवं नमस्कार करके अपने पितरों को ब्रह्मलोक प्राप्त कराता है । मुण्डपृष्ठ के समीप गयासुर के नाभिप्रदेश में कर्दमाल नामक तीर्थ है । वहाँ पर स्नान करने तथा श्राद्धादि सम्पन्न करने वाला अपने पितरों के ऋण से मुक्त हो जाता है ॥ ५६-५७ ॥

वहाँ पर विराजमान फल्गु, चण्डी, स्मशानाक्षी एवं मङ्गला आदि देवियों की पूजा करनी चाहिए । गया में वृषोत्सर्ग करने वाला इक्कीस कुलों का उद्धार करता है । इस पुनीत गया तीर्थ में जहाँ देवताओं का निवास है, वहाँ पर जितेन्द्रिय ऋषिगण भी विराजमान रहते हैं ॥ ५८ ॥

आदि गदाधर देव का ध्यान करते हुए श्राद्ध एवं पिण्डादि का दान करने वाला अपने सौ कुलों का उद्धार कर समस्त पितरगणों को ब्रह्मलोक प्राप्त कराता है । गयागय, गयादित्य, गायत्री, गदाधर, गया एवं गयासुर— ये छह गया मुक्ति प्रदान करने वाले तीर्थ हैं । जो मनुष्य इस पुण्यप्रद गया माहात्म्य को सर्वदा पढ़ता है, अथवा

पाठयेद्वा गयाख्यानं विप्रेभ्यः पुण्यकृन्नरः । गया श्राद्धं कृतं तेन कृतं तेन सुनिश्चितम् ॥ ६२ ॥
गयाया महिमानं च ह्यभ्यसेद् यः समाहितः । तेनेष्टं राजसूयेन अश्वमेधेन नारद ॥ ६३ ॥
लिखेद्वा लेखयेद्वाऽपि पूजयेद्वाऽपि पुस्तकम् । तस्य गेहे स्थिरा लक्ष्मीः सुप्रसन्ना भविष्यति ॥ ६४ ॥
उपाख्यानमिदं पुण्यं गृहे तिष्ठति पुस्तकम् । सर्पाग्निचौरजनितं भयं तत्र न विद्यते ॥ ६५ ॥
श्राद्धकाले पठेद्यस्तु गयामाहात्म्यमुत्तमम् । विधिहीनं तु तत्सर्वं पितृणां तु गयासमम् ॥ ६६ ॥
यानि तीर्थानि त्रैलोक्ये तानि दृष्टानि तत्र वै । येन ज्ञातं गयाख्याने श्रुतं वा पठितं मुने ॥ ६७ ॥

सूत उवाच

सनत्कुमारो मुनिपुङ्गवाय पुण्यां कथां चाथ निवेद्य भक्त्या ।
स्वमाश्रमं पुण्यवनैरुपेतं विसृज्य संगीतगुरुं जगाम ॥ ६८ ॥

॥ इति श्रीवायुमहापुराणे वायुप्रोक्ते उपसंहारपादे गयामाहात्म्यं नाम
पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५० ॥

॥ उपसंहारपादः समाप्तः ॥

॥ समाप्तमिदं वायुपुराणम् ॥ ॐ ॥

* * *

---

जो श्रद्धापूर्वक इसका श्रवण करता है, वह परम गति को प्राप्त होता है । जो पुण्यशाली मनुष्य ब्राह्मणों द्वारा इस पुण्यप्रद गया माहात्म्य का पाठ करवाता है, वह निश्चित रूप से गया श्राद्ध ही करता है । जो मनुष्य समाहित चित्त होकर गया की अनुपमेय महिमाओं का चिन्तन करता है, हे नारद जी ! वह अश्वमेध अथवा राजसूय यज्ञ का अनुष्ठान कर लेता है । जो गया माहात्म्य की पुस्तक को स्वयं लिखता है, अथवा दूसरे से लिखवाता है अथवा पूजन करता है, उसके घर पर लक्ष्मी सुस्थिर एवं सुप्रसन्न रहती हैं । इस पुण्यप्रद गया माहात्म्य की पुस्तक जिसके घर रहती है उसके घर सर्प, चोर एवं अग्निजनित बाधाओं का भय नहीं रहता । श्राद्धकाल में जो मनुष्य इस पुनीत गया माहात्म्य का पाठ करता है, उसका श्राद्ध विधिवत् न होने पर भी पितरों के लिए गया के समान फलदायी होता है । सारे त्रैलोक्य में जितने भी तीर्थ हैं, वे सभी गयापुरी में देखे गये हैं । हे नारद जी! इस गया माहात्म्य के सम्बन्ध में मैं जितना जानता था और जितना सुना था,वह सब आपको बतला चुका ॥ ५९-६७ ॥

सूतजी ने कहा—इस प्रकार सनत्कुमार मुनिपुङ्गव नारद जी को भक्तिपूर्वक इस कथा को सुनाने के उन सङ्गीत गुरु नारद जी से विदा लेकर पुण्य वन्य प्रदेश में स्थित अपने आश्रम को चले गये ॥ ६८ ॥

**श्री वायुमहापुराण में वायुप्रोक्त उपसंहारपाद में गयामाहात्म्य नामक पचासवें अध्याय** (एक सौ बारहवें अध्याय) **की डॉ० सुधाकर मालवीय के आत्मज पं० चित्तरञ्जन मालवीय कृत सरला हिन्दी पूर्ण हुई ॥ ५० ॥**

* * *

# श्लोकानुक्रमणिका

॥ श्रीवायुमहापुराणम् समाप्तम् ॥

* * *

पुराण उन ग्रन्थों को कहते हैं जिनमें सर्ग अर्थात् ईश्वरीय सृष्टि, प्रतिसर्ग अर्थात् सृष्टि एवं प्रलय, वंश, मन्वन्तर, वंशानुचरित जैसे पाँच विषयों का समावेश रहता है।

प्राणवायु प्रदान करने वाले वायुदेवता इस वायुमहापुराण के वक्ता हैं। वायुप्रोक्त वायुमहापुराण दो भागों में विभक्त है। १. पूर्वार्द्ध और २. उत्तरार्द्ध। वायुप्रोक्त इस वायुमहापुराण में चार पाद हैं। १. प्रक्रियापाद (१-६ अध्याय), २. उपोद्घातपाद (७-६१ अध्याय एवं उत्तरार्द्ध का १-३ अध्याय), ३. अनुषङ्गपाद (उत्तरार्द्ध ४-३७ अध्याय), ४. उपसंहारपाद (उत्तरार्द्ध ३८-५० अध्याय)।

वायुमहापुराण के प्रक्रियापाद में जगत् की प्रक्रिया का वर्णन है। इसके प्रथम अध्याय में सम्पूर्ण वायुमहापुराण की अनुक्रमणिका कही गई है। दूसरे उपोद्घातपाद में सृष्टि का उपोद्घात कहा गया है। तीसरे अनुषङ्गपाद में आनुषङ्गिक ज्ञान की प्रस्तुति है। चौथे उपसंहारपाद में वायुमहापुराण का उपसंहार किया गया है। वायुमहापुराण में पूर्वार्द्ध में इकसठ अध्याय हैं और उत्तरार्द्ध में पचास अध्याय हैं। सम्पूर्ण वायुमहापुराण में एक सौ ग्यारह अध्याय हैं।

श्रीवायुमहापुराण में सर्ग अर्थात् सृष्टि का वर्णन है। इसमें इस सम्पूर्ण पृथ्वी का विन्यास, ग्रह, उपग्रह, नक्षत्र एवं अखिल ब्रह्माण्ड का वर्णन है। जम्बू द्वीप, प्लक्ष द्वीप, शाल्मली द्वीप आदि सातों द्वीप एवं सात समुद्रों का वर्णन भी इसमें मिलता है। इन द्वीपों के अन्तर्गत विभिन्न वर्षों का वर्णन, उनकी सीमाएँ और विस्तार आदि का वर्णन भी मिलता है, किन्तु इनका विस्तार प्रमाण आधुनिक परिमाणों से भिन्न है। इन देशों के निवासियों के आचार-विचार, स्वभाव, सभ्यता, रुचि एवं भौगोलिक स्थितियों का भी वर्णन है। वायुमहापुराण में ऋषि वंश, ईक्ष्वाकुवंश और पुरुवंश के वर्णन से वैदिक काल से लेकर पुराण काल तक के राजाओं एवं ऋषियों की परम्पराओं का वर्णन प्राप्त होता है।

यतः पुराण सनातन परम्परा से पाण्डुलिपियों में लिखे जा रहे हैं इसलिए विद्वानों ने अपने-अपने अनुसार पुराणों में प्रक्षिप्त अंश जोड़ दिए हैं। इसी प्रकार वायुमहापुराण में भी बहुत से प्रक्षिप्त अंश हैं, जिन्हें प्रस्तुत संस्करण में अप्रासंगिक होने के कारण निकाल दिया गया है।

प्रस्तुत संस्करण के प्रारम्भ में एक विस्तृत विषयसूची हिन्दी में दी गई है। ग्रन्थ के अन्त में सम्पूर्ण वायुमहापुराण की श्लोकानुक्रमणिका सर्वप्रथम दी गई है।

---

## अनुवादक के विषय में—

पं० चित्तरञ्जन मालवीय काशी के लब्धप्रतिष्ठ विद्वान् हैं। इन्हें संस्कृत के ग्रन्थों एवं पुराणों के सम्पादन तथा अनुवाद कार्य का ज्ञान परम्परा से प्राप्त है। इनके द्वारा अनुवादित अनेक ग्रन्थ प्राप्त होते हैं। इनके पितामह पं० रामकुबेर मालवीय काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में वर्ष १९३२-६२ तक साहित्य विभाग में थे। बाद में वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय में साहित्य के प्रोफेसर पद से अवकाश प्राप्त किया था। इनके पिता डॉ० सुधाकर मालवीय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग, कला संकाय से अवकाशप्राप्त हैं और अनेक तन्त्रग्रन्थों के अनुवादक हैं। सम्प्रति पं० चित्तरञ्जन मालवीय महामना संस्कृत अकादमी, वाराणसी में पुराण विभाग में कार्यरत हैं और अनेक पुराणों एवं संस्कृत ग्रन्थों के हिन्दी अनुवाद कार्य में संलग्न हैं।

*Also can be had from :* **Chowkhamba Sanskrit Series Office, Varanasi.**

₹ 850.00

designed by Shreyashi GRAPHICS, mo. 9839814784